


'प्रत्येक क्षेत्र, प्रत्येक संत की बानी।
सम्पूर्ण विश्व में घर-घर है पहुँचानी ॥'

प्रथम संस्करण—१९८३-८४ ई०

आकार— १८×२२÷८

पृष्ठसंख्या—८२८

मूल्य— १००.०० रुपया

मुद्रक

वाणी प्रेस

मौसम बाग़ (सीतापुर रोड), लखनऊ-२२६०२०

# प्रकाशकीय प्रस्तावना

**प्रस्तुत खण्ड पर वक्तव्य**

तेलुगु का पोतन्न महाभागवतमु का यह द्वितीय खण्ड (स्कन्ध ५-९) प्रकाशित हो गया। गत वर्ष प्रथम खण्ड (स्कन्ध १-४) पाठकों के सम्मुख प्रस्तुत हो चुका है। तृतीय (अन्तिम) खण्ड (स्कन्ध १०-१२) छप रहा है। ऐसा विशालकाय और अलकार एवं गहन तत्त्व से परिपूर्ण नागरी संस्करण इतनी जल्दी प्रकाश में आ रहा है, इसका प्रमुख श्रेय डॉ० भीमसेन निर्मल एवं उनके सहयोगी पाँच विद्वद्वरों को है। प्रथम खण्ड में जैसा कि मैंने लिखा है, वस्तुतः इतने बड़े काम पर सन्नद्ध साक्षात् षडानन के अमित श्रम और तत्परता से ही यह इतना बड़ा काम इतने अल्प समय में पूर्ण हुआ।

**तेलुगु-देवनागरी वर्णमाला**

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| అ अ | ఆ आ | ఇ इ | ఈ ई | ఉ उ |
| क | का | कि | की | कु |
| ఊ ऊ | ఋ ऋ | ౠ ॠ | ఌ ऌ | ౡ ॡ |
| कू | कृ | कॄ | | |
| ఎ ऎ | ఏ ए | ఐ ऐ | ఒ ऒ | ఓ ओ |
| के | के | कै | को | को |
| ఔ औ | అం अं | అః अः | | |
| कौ | कं | कः | | |
| క क | ఖ ख | గ ग | ఘ घ | ఙ ङ |
| చ च | ఛ छ | జ ज | ఝ झ | ఞ ञ |
| ట ट | ఠ ठ | డ ड | ఢ ढ | ణ ण |
| త त | థ थ | ద द | ధ ध | న न |
| ప प | ఫ फ | బ ब | భ भ | మ म |
| య य | ర र | ల ल | వ व | శ श |
| ష ष | స स | హ ह | క్ష क्ष | ఱ ऱ,ऱ |
| | | ళ ळ | | |

प्रथम खण्ड की प्रकाशकीय प्रस्तावना में देवनागरी अक्षयवट की भूमिका, नागरी लिपि के समान ही सभी भारतीय लिपियों की वैज्ञानिकता, फिर भी नागरी लिपि पर विशेष उत्तरदायित्व, नागरी लिपि में आवश्यकता के अनुसार दूसरी भाषाओं के स्वर-व्यञ्जनों का

समावेश, नागरी लिपि से राष्ट्र एवं विश्व के सन्दर्भ में अपेक्षाएँ, तदर्थ आन्ध्र प्रदेश का योगदान आदि पर सम्यक् विचार प्रकट किया गया है।

डॉ० भीमसेन निर्मल की अनुवादकीय प्रस्तावना में सभी विद्वान अनुवादकों का परिचय, अमात्यवर पोतन्न का जीवन-चरित्र, पोतन्न महाभागवतमु का कृति-सौंदर्य, तॆलुगु लिपि और भाषा का राष्ट्र के लिए योगदान आदि विषयों पर विस्तार में प्रकाश डाला गया है। परिशिष्ट रूप मे, तृतीय (अन्तिम) खण्ड की अनुवादकीय और प्रकाशकीय प्रस्तावनाओं में प्रकाश डाला जायगा।

तॆलुगु लिपि और भाषा के विशिष्ट स्वर-व्यञ्जन तथा उच्चारण पद्धति पर वक्तव्य, प्रस्तुत खण्ड में पाठकों की सुविधा के लिए पुनः दे दिये गये हैं।

## आभार-प्रदर्शन

सदाशय श्रीमानों और उत्तरप्रदेश शासन (राष्ट्रीय एकीकरण विभाग) के प्रति भी हम आभारी है, जिनकी अनवरत सहायता से 'भाषाई सेतुकरण' के अन्तर्गत अनेक ग्रंथों का प्रकाशन चलता रहता है।

सौभाग्य की वात है कि भारत सरकार के राजभाषा विभाग (गृह मंत्रालय) तथा शिक्षा एवं संस्कृति मंत्रालय ने राष्ट्रभाषा हिन्दी सहित सभी भाषाओं की समृद्धि और व्यापकता के लिए एक जोड़लिपि "नागरी" के प्रसार पर उपयुक्त बल दिया। उनकी उल्लेखनीय सहायता से हमको विशेष बल मिला है और उसी के फलस्वरूप तॆलुगु के लोकप्रख्यात संत-कवि अमात्यवर पोतन्न प्रणीत ग्रंथरत्न "आन्ध्रमहाभागवतमु" के द्वितीय खण्ड का प्रकाशन प्रस्तुत वर्ष में सम्पूर्ण हो सका है। आशा है, शेष (अन्तिम) खण्ड (स्कन्ध १०-१२) भी शीघ्र ही मुद्रित होकर राष्ट्र के सम्मुख प्रस्तुत हो जायगा।

विश्ववाङ्मय से निःसृत अगणित भाषाई धारा ॥<br>
पहन नागरी-पट, सबने अब भूतल-भ्रमण विचारा ॥<br>
अमर भारती सलिल-मञ्जु की "तॆलुगु" सुपावन धारा ॥<br>
पहन नागरी पट, उसने अब भूतल-भ्रमण विचारा ॥

**नन्दकुमार अवस्थी**

मुख्यन्यासी सभापति, भुवन वाणी ट्रस्ट, लखनऊ।

# अनुवादकोश

## तॅलुगु भाषा और लिपि

तॅलुगु मूलतः द्रविड़भाषा-परिवार से सम्बद्ध भाषा है, किन्तु वह संस्कृत से इतनी प्रभावित है कि कुछ विद्वान् उसे संस्कृत-जन्य ही मानते हैं। उत्तर और दक्षिण के सन्धिस्थल पर स्थित होने के कारण यह स्वाभाविक ही है कि तॅलुगु अथवा आन्ध्र भाषा संस्कृत भाषा तथा साहित्य से अत्यधिक प्रभावित हो जाय।

अन्य भारतीय भाषाओं के समान ही तॅलुगु ने भी नागरी-वर्णमाला को अपनाया है। किन्तु नागरी-वर्णमाला की अपेक्षा ह्रस्व ए (ऍ) और ह्रस्व ओ (ऑ), च और ज के दन्त्य रूप (च़, ज़), घर्षण ध्वनि वाला र (ऱ) और ळ तॅलुगु में अधिक हैं।

"इटैलियन् ऑफ़् द ईस्ट्" मानी गई तॅलुगु की विशेषता 'अजन्त' (स्वरान्तता) होना है। अर्थात् प्रत्येक शब्द के अन्त में कोई न कोई स्वर (अधिकतर 'उ' या 'इ') होता है और उसका पूरा-पूरा उच्चारण होता है। शब्द के मध्य मे आनेवाले स्वर का भी पूरा-पूरा उच्चारण होता है। अतः नागरी लिपि में दिए गए तॅलुगु शब्दों को पढ़ते समय, उनके स्वरान्त उच्चारण पर ध्यान रखिये। 'जल' लिखकर हिन्दी की भाँति उसे 'जल्' न पढ़कर संस्कृत के समान 'ल' को सस्वर पढ़ना चाहिए।

'ऋ' का उच्चारण बहुधा 'रु' के समान होता है। यथा 'ऋण', 'कृष्ण', 'गृह' आदि का उच्चारण 'रुण', 'क्रुष्ण', 'ग्रुह' के समान होता है।

'ए' और 'ओ' के ह्रस्व रूप भी प्रचलित है। उनके लिए 'ऍ' और 'ऑ' तथा उनकी मात्राओं के लिए ॅ और ॉ का उपयोग किया गया है।

'लृ' और 'लॄ' सिखाए तो जाते है पर उनका प्रयोग न के बराबर होता है।

'च' और 'ज' के दन्त्य और तालव्य दोनों प्रकार के उच्चारण तॅलुगु में विद्यमान हैं। दन्त्य उच्चारण को सूचित करने के लिए अक्षर के नीचे एक विंदु लगाया गया है।

तॅलुगु में सरल 'र' के अतिरिक्त घर्षण ध्वनि वाला 'ऱ' का भी प्रयोग होता है।

तॅलुगु में बहुधा 'थ' का उच्चारण 'ध' के समान किया जाता है। यथा 'रथमु' को 'रधमु' और 'ग्रंथ' को 'ग्रंध' कहा जाता है। इसका कारण दोनों अक्षरों का रूपसाम्य माना जाता है।

संस्कृत के कई लकारान्त शब्दों में 'ल' के स्थानों पर 'ळ' का प्रयोग होता है। यथा कला = कळा, मंगल = मंगळ, गरल = गरळ, मुरली = मुरळी, सरल = सरळ आदि।

तालव्य 'श' और मूर्धन्य 'ष' के उच्चारण में अन्तर स्पष्ट है।

तॅलुगु के कुछ शब्दों में अर्धानुस्वार का प्रयोग है। यह उस स्थान पर प्राचीन काल में प्रयुक्त अनुस्वार का बचा हुआ है। इसका न तो उच्चारण होता है, न आधुनिक काल में प्रयोग ही होता है। चिह्न को लिप्यन्तरण में छोड़ दिया गया है। तॅलुगु में वर्गांत अनुनासिक के स्थान पर सर्वथा अनुस्वार का ही प्रयोग किया जाता है। किंतु देवनागरी लिप्यन्तरण में ह्रस्व ऍ और ऑ की मात्राओं के 'पश्चात्-अनुनासिक' को मुद्रण की सुविधा के लिए वर्गांत अनुनासिक ढंग पर लिखना अपनाया गया है यथा रॅण्ट, रॅण्डु, वॉन्दुटयु आदि।

साधारणतया तॅलुगु के शब्द दीर्घान्त नहीं होते। अतः संस्कृत शब्द तॅलुगु मे ह्रस्वान्त रूप में ही प्रयुक्त होते हैं। यथा पिता = पित, कमला = कमल, पार्वती = पार्वति, गौरी = गौरि, अपराधी = अपराधि आदि।

तॅलुगु वाक्य के मध्य में स्वर का कदापि प्रयोग नहीं होता। स्वर अपने से पूर्व के व्यंजन से जुड़ जाता है। बहुधा क, च, ट, त, प ये व्यंजन (इन्हें सरलाक्षर कहते है) ग, ज, ड, द, ब में बदल जाते हैं। इस नियम को अवश्य ध्यान मे रखना चाहिए। यथा कृत = गृत्य, प्रणव = ब्रणव, परिचित = बरिचित, चड = जड आदि।

कुछ शब्दों के अन्त मे नकार (हलन्त) होता है। सन्धि के नियमों के अनुसार वह पश्चात्-स्वर में मिल जाता है। यथा, विदूरन्+अकृत्रिम = विदूरनकृत्रिम, अरुदुगान्+इन्द्रिय = अरुदुगानिन्द्रिय आदि।

संस्कृत के शत-प्रतिशत शब्दों का प्रयोग तॅलुगु में होता है। हाँ, कुछ शब्दों के अर्थ हिन्दी से भिन्न है।

दूसरी बात हिन्दी पाठकों के ध्यान देने की ओर है। संस्कृत के अनन्त शब्द तॅलुगु में पैठकर मिलते-जुलते रूप में परिवर्तित हो गये हैं। यथा, नूतन को नुतन; वातुलसुत को वातूलसुत; पिता को पित; अपराधी को अपराधि। इनको अशुद्ध न समझें। जिस प्रकार संस्कृत शब्द हिन्दी में सामान्य परिवर्तन को ग्रहण कर लेते है, (नवम को नवाँ, नालि को नाली), वैसे ही तॅलुगु में भी। उनको तॅलुगु में परिवर्तित संस्कृत शब्द समझें, न कि अशुद्ध।

## द्वितीय खण्ड

आन्ध्र महाभागवत के (देवनागरी लिप्यन्तरण सहित हिन्दी अनुवाद) द्वितीय खंड को पाठकों के समक्ष प्रस्तुत करते हुए सन्तोष का अनुभव हो रहा है। इस खंड मे पंचम और षष्ठ स्कन्धों का लिप्यन्तरण एव अनुवाद डॉ० एम० रंगय्या एवं डॉ० निर्मल का सह प्रयास है, तो सप्तम स्कन्ध डॉ० श्रीमती सी० नीरजा का है। अष्टम स्कन्ध का कार्य श्री एस० वी०

शिवराम शर्माजी ने तथा नवम स्कन्ध का कार्य डॉ० एम० बी० वी० आई० आर० शर्मा ने सम्पन्न किया है।

इस खंड में अजामिलोपाख्यान, प्रह्लाद-चरित्र, गजेंद्र-मोक्षण की कथा, वामनावतार की कथा, अंबरीषोपाख्यान, रंतिदेव की कथा आदि उपाख्यान भक्त-शिरोमणि पोतनामत्य के भक्ति-पारम्य एव रचना-कौशल के समुज्ज्वल उदाहरण प्रस्तुत करनेवाले है। अपने रचना-चमत्कार द्वारा पोतन्न ने जो बिम्ब प्रस्तुत किए हैं, वे अनुपम हैं। 'गजेंद्र-मोक्षण' की कथा तो पोतन्न के प्रपत्ति-भाव का मानों दर्पण है। 'वामनावतार' का उपाख्यान पोतन्न के कथाकथन तथा वर्णन-पटुता का भव्य-प्रमाण है। इन उपाख्यानों में पोतन्न के भक्त हृदय ने, जो सहज-पांडित्य से समलंकृत था, काव्योचित रूप से कथा-प्रसंग को ऐसा मौलिक विस्तार दिया है कि पाठक पुलकित हुए बिना नहीं रह सकता। गंगा-प्रवाह के समान निर्मल एवं अजस्र शैली प्रसाद गुण से युक्त होकर पाठक को मुग्ध कर देती है। इन्ही गुणों के कारण कई विद्वानों ने मुक्त कंठ से कहा है कि तॆलुगु भाषा के काव्य-सौन्दर्य से और भाषा-माधुर्य से परिचित होने के लिए पोतन्न के भागवतमु को पढ़ना चाहिए।



कहा गया है कि श्रीमद्भागवत के रहस्य को व्यास या शुकजी ही जानते है। उसे समग्र रूप से जानना, जानकर कहना, स्वयं पोतन्न के शब्दों में ब्रह्मा और शिवजी के भी बस की बात नहीं है—(१-१७)। हमने तॆलुगु भागवतमु का हिन्दी अनुवाद प्रस्तुत करने का प्रयास किया है। कहीं, कहीं कुछ दोष या असंगतियाँ हों, वे सब हमारी अल्पज्ञता के कारण हैं।

पद्मश्री नन्दकुमार अवस्थी की सतत प्रेरणा और प्रोत्साह इस गुरुतर कार्य को सम्पन्न करने में हमारे लिए नित्य के संबल रहे हैं। हम उसके अभाव में यह अनुबाद इस रूप में पाठकों के समक्ष प्रस्तुत नहीं कर पाते।

पोतन्न की भक्ति-भावना तथा कविकर्म की कुशलता से हिन्दी के सुधी पाठक यदि परिचित होसके तो हम अपने प्रयास को सफल समझेंगे।

गांधीनगर
हैदराबाद—५००३८०

विद्वज्जन बिधेय
भीमसेन निर्मल

# विषय-सूची

पञ्चम स्कन्ध 17-139

(प्रथमाश्वास)

(द्वितीयाश्वासम्)

## सप्तम स्कन्ध 309-452

## अष्टम स्कन्ध 453-647

अमात्यवर श्री पोतन्न प्रणीत

# आन्ध्र महाभागवतमु

( ५ से ९ स्कन्ध )

ॐ

# अमात्यवर श्री पोतन्न प्रणीत

# आन्ध्र महाभागवतमु

## ( पञ्चम स्कन्धमु )

### प्रथमाश्वासमु

श्रीकर ! करुणासागर ! प्राकट लक्ष्मीकळत्र ! भव्यचरित्रा !
लोकातीत गुणाश्रय ! गोकुलविस्तार ! नंदगोपकुमारा ! ॥ 1 ॥

### अध्यायमु—१

व. महनीय गुणगरिष्ठुलगु नम्मुनिश्रेष्ठुलकु निखिल पुराण व्याख्यान
वैखरी समेतुंडैन सूतुंडिट्लनियें ॥ 2 ॥

कं. भूनाथु डुत्तरात्मजु, -डैन परीक्षिन्नरेंद्रु डभिमन्युसुतुं-
डानंद मोंदि घन सु, ज्ञानुंडगु शुकुनि गांचि सरसत बलिकेन् ॥ 3 ॥

---

( पञ्चम स्कन्ध )

### प्रथमाश्वास

हे श्रीकर (शुभप्रदाता, विष्णु) ! करुणा के सागर ! प्रसिद्ध रूप से लक्ष्मी को कलत्र के रूप में पानेवाले ! भव्य चरित्र से संपन्न ! हे लोकातीत गुणों के आश्रय ! गोकुल के विस्तारक ! नंदगोप के पुत्र ! [नमः] १

### अध्याय—१

[व.] महान् गुणों में ग(व)रिष्ठ उन मुनिवरों से, समस्त पुराणों के व्याख्या की वैखरी (पद्धति) से युक्त सूत ने इस प्रकार कहा, २
[कं.] भूनाथ (राजा), उत्तरा के आत्मज, अभिमन्यु के पुत्र, परीक्षित महाराज ने हर्षित होकर, महान् सुज्ञानी शुक महामुनि को देखकर सरसता

व. मुनींद्रा ! परमभागवंतुंडु, नात्मारामुंडुनैन प्रियव्रतुंडु गृहंबुननुंडि यॅट्लु रमिंत्रे ? कर्मबंधंबुलैन पराभवंबुलुगल गृहंबुलयंदु मुक्तसंबन्धुलैन पुरुषुलकु संतोषंबु गानेरदु । उत्तमश्लोकुडैन पुंडरीकाक्षुनि पादच्छायं- जेसि निवृतचित्तुलैन महात्मुलु कुटुम्बमुनंदु निस्पृहत सेयुदुरु । कान प्रियव्रतुनिकि संसारंबुनंदु दगुलंबु गलुगुटॅट्लु ? दारागार सुतादुलंदु दगुलंबु गलवानिकि नॅट्लु सिद्धि गलुगु ? श्रीहरियंदस्खलितमति यॅट्लु गलुगु ? ई संशयंबु दॅटपरुपुमु । अनि परीक्षिन्नरेंद्रुंडडिगिन शुक योगीन्द्रुं डिट्लनियॆं ॥ 4 ॥

कं. हरि चरणांबुज मकरं, द रसावेशित मनःप्रधानुंडगु स-
त्पुरुषु डॊकवेळ विघ्नमु, वॊरसिन दन पूर्वमार्गमुनु विडुवडिलन् ॥ 5 ॥

### मनुपुत्रुंडगु प्रियव्रतुनि युपाख्यानमु

कं. धरणीवल्लभ ! विनु मा, नरवरुडु प्रियव्रतुंडु नारदमुनि स-
च्चरणोपसेव जेंदुचु, नरदुग नध्यात्म सत्रयागंबंदुन् ॥ 6 ॥

सी. दीक्षितुंडै धरित्रीपालनमु वंद्रि पनिचिन सुज्ञानभंगमनुचु
नंगीकरिंपकुंटंतयु दॆलिसि पद्मासनुंडतनिकि नतुलराज्य

---

से यों कहा— ३ [व.] हे मुनींद्र ! परम भागवत, आत्माराम (अपनी ही आत्मा मे रमण करनेवाला) प्रियव्रत [नामक व्यक्ति] गृहस्थ होकर भी किस प्रकार सुखी रहा ? कर्मबंध रूपी पराभवों से युक्त गृहस्थाश्रम में मुक्ति चाहनेवाले पुरुषों को (मुमुक्षुओं को) संतोष (आनंद) प्राप्त नहीं हो सकता। पुन्यी पुंडरीकाक्ष (विष्णु) के चरणों की छाया में रहने के कारण निवृत्त चित्त होनेवाले महात्मा जन परिवारों से विरक्त होते हैं। अतः किस प्रकार प्रियव्रत को संसार के प्रति लगाव पैदा हुआ ? दारा (पत्नी), आगार (घर), सुत आदि में लगाव रखनेवाले को सिद्धि कैसे प्राप्त होगी ? किस प्रकार हरि के प्रति मन निश्चल होगा ? मेरे इस संदेह का निवारण करें। इस प्रकार राजा परीक्षित के पूछने पर शुक ने यों कहा— ४ [कं.] हरि के चरण-कमलों के मकरंद के रस से आवेशित (मस्त) मनःप्रधान सत्पुरुष, यदि कभी विघ्न आवें, तो भी अपने पूर्व मार्ग से विचलित नहीं होता। ५

### मनुपुत्र प्रियव्रत का उपाख्यान

[कं.] हे धरणीवल्लभ (राजन्) ! सुनो, वह नरवर (राजा) प्रियव्रत नारद जी के सच्चरणों की सेवा करते हुए, ६ [सी.] विरल अध्यात्म-सत्र-याग में दीक्षित होकर, धरती के पालन (राज्य-पालन) के

मंदुल मिक्किलि यासक्ति बुट्टितु ननुचुनु दन चित्तमंदु दलचि
तारकाद्यनुसृत ताराधिपुनि माड्कि श्रुतुलतो गूडि यच्युतविभूति

ते. हंसवाहनुडगुचु निंद्रादुलॆल्ल, गदिसि सेविप ब्रह्मलोकमुननुंडि
सन्मुनींद्रलु दन्नु ब्रशंस सेय, नल्लनल्लन युड्डुवोधि नरुगुदेंचॆ ॥ 7 ॥

व. मरियु नथ्ये मार्गमुलयंदु सिद्ध साध्य गंधर्व चारण गरुड किंपुरुषलु स्तोत्रंबुलु सेयुचुंड गंधमादन द्रोणुलं ब्रकाशंबु नोंदिपुचुं जनुदेंचिन पद्मासननुनकु नारदुंडु स्वायंभुव प्रियव्रतुलतो गूडि मुकुलितकरकमलुंडै यॆदुरु चनुदेंचि, संस्तुतुलतोडं बूजिंचिन विरिंचि संतसिंचि प्रियव्रतुनि जूचि नव्वुचु निट्लनियॆ ॥ 8 ॥

कं. हरि नामुखमुन नीकुनु, गरमॆरिगिंपंग बनिचॆ गावुन निदे सु-
स्थिरमति विनु मंतयु श्रो, हरि वाक्यमुगा नॆरिगि यवनीनाथा! ॥ 9 ॥

आ. कोरि वेड्क नेनु नारदुंडुनु नीवु, नंदरु मिदे ईश्वराज्ञ बूनि
युडुग कॆपुडु सेयुचुन्नवारमुगान, नतनि याज्ञ दप्प नलवि गादु ॥ 10 ॥

व. मरियु श्रीहरियाज्ञं जीवुंडु तपोविद्यलनु योगवीर्यज्ञानार्थ धर्मंबुलनु दनचेत

---

लिए पिता की आज्ञा को, सुज्ञान में भंग [डालनेवाला] मानते हुए अस्वीकार किया। यह सब जानकर [कि प्रियव्रत राज्य-संचालन में विरक्त हैं] ब्रह्मा अपने चित्त में यह सोचकर कि [प्रियव्रत को] अतुल राज [-कार्य] में आसक्त करूँगा, ताराओं के सहित ताराधिप (चंद्रमा) के समान श्रुतियों (वेदों) के साथ, अच्युत [शाश्वत] विभूति से युक्त हो, [ते.] हंस पर विराजमान होकर, इंद्र आदि [देवताओं] के अपने को परिवेष्ठित कर सेवाएँ करते रहने पर, ब्रह्मलोक से सत्-मुनीद्रों की प्रशंसा को प्राप्त करते हुए, धीरे-धीरे आकाशवीथि पर पहुँचे। ७ [व.] और उन-उन मार्गों में सिद्ध, साध्य, गंधर्व, चारण, गरुड़, किंपुरुषों के गुणगान करते समय, गंधमादन तथा द्रोण (पर्वतों) को प्रकाशित करते हुए आए, ब्रह्माजी को नारद ने, स्वायंभुव तथा प्रियव्रत के साथ मुकुलित कर कमलवाला होता हुआ [हाथ जोड़कर] आगे बढ़कर, संस्तुतियों के साथ पूजा की। तब विरिंचि (ब्रह्मा) ने प्रसन्न होकर, मुसकान के साथ प्रियव्रत की ओर देखकर यों कहा। ८ [कं.] हे अवनिनाथ! हरि ने मेरे मुख से (द्वारा) तुम्हें अधिक जताने (समझाने) के लिए भेजा है। इसलिए इसे सुस्थिर मति से, श्रीहरि का कथन समझकर, सुनो। ९ [आ.] चाहकर, उत्साह से मैं, नारद, तुम —सभी ईश्वर की आज्ञा मानकर सदा उसकी [ईश्वर की] आज्ञा का पालन कर रहे हैं। इसलिए उसकी आज्ञा का उल्लंघन नहीं हो सकता। १० [व.] और श्रीहरि की आज्ञा को जीव [अपनी] तप आदि विद्याओं से, योग, वीर्य, ज्ञान, अर्थ, धर्म आदि के बल से स्वयं अथवा

नौरुलचेतनु दाटिंपग समर्थुंडु गाडु। उत्पत्ति नाशंबुलकु शोकमोह सुखदुःखंबुलकु नीश्वराधीनुंडै कानि जीवुंडु स्वतंत्रुंडु गाडु। श्रीहरि वाग्रूपंबुलैन श्रुतुलंदु गुणत्रयंबनु रज्जुवुन वंधिपंबड्ड यस्मदादुलमु मुकुद्राटिचे बशुवु मनुष्युलकु वशंबैन चंदंबैन नीश्वराज्ञं ब्रवर्तिपुचुंदुमु। नरुंडु सुखदुःखानुभवंबुलकु नोश्वराधीनुंडु नेत्रंबुलु गलवानिचेत दिवियंबड्ड यंधुंडुनुंबोलॆ नीश्वरुंडिच्चिन सुखदुःखंबु लनुभविपुचुन्नवारमु। स्वप्नंबुनंगन्न पदार्थमु मेलुकांचि मिथ्यगा दलंचिन चंदंबुन मोक्षार्थियैन सुज्ञानवंतुंडु प्राप्त सुखदुःखंबु लनुभविपुचु देहारब्ध कर्मंबुलंबाय नोल्लडु। वनवासियैननु जितेंद्रियुंडु गाकुंडेनेनि गामादि सहितुंडगुटं जेसि संसारबंधंबलु गलुगु। गृहस्थाश्रमंबंदुनु जितेंद्रियुंडै यात्मज्ञानंबुगल पुरुषुनकु मोक्षंबु सिद्धिचु। शत्रुवुल गॆलुव निच्छयिचिन पुरुषुंडु, दुर्गंबाश्रयिचि शत्रुवुल गॆलिचिनमाड्कि, मोक्षार्थियगु पुरुषुंडु गृहाश्रयुंडगुचु श्रीहरि चरणारविंदंबुलनु दुर्गंबाश्रयिचि यरिषड्वर्गंबुल जयिचु। नीवुनु मुक्तसंगुंडवै योश्वर कल्पितंबुलगु भोगंबुल ननुभविचि मुक्ति जेंदुमु। अनिन बियव्रतुंडु द्रिभुवनगुरुंडैन ब्रह्मवाक्यंबु नवनतमस्तकुंडै वहुमानपूर्वकंबुग नंगीकरिचॆ। अंत ॥ 11 ॥

---

किसी और की सहायता से, उल्लंघन करने में समर्थ नहीं है। वह उत्पत्ति (जन्म), नाश (मरण) और शोक, मोह, सुख, दुःख आदि के लिए ईश्वर का आधीन है, वह इस विषय में स्वतंत्र नही है। श्रीहरि के वाक् रूपी श्रुतियों में, गुणत्रय नामक रज्जु (रस्सी) से बँधे हुए हम जैसे लोग, रस्सी से नाक में नथे हुए पशु के, मनुष्य के वश में होने की भाँति ईश्वर की आज्ञा का पालन करते रहते हैं। नर[अपने]सुख, दुःख आदि के अनुभवों के लिए ईश्वर के आधीन है [स्वतंत्र नही], जैसे आँखों वाला मनुष्य अंधे को जिधर चाहे उधर ले जाता है, वैसे ही हम ईश्वर-प्रदत्त सुख-दुःखों को भोग रहे हैं। स्वप्न में देखा हुआ पदार्थ जागने पर मिथ्या-सा लगता है, उसी प्रकार मोक्षार्थी सुज्ञानी प्राप्त सुख-दुःखो को भोगता हुआ देह से प्राप्त कर्मों का उल्लंघन नही कर सकता। वनवासी होकर भी जितेंद्रिय नहीं हुआ [काम आदि से संपृक्त होने के कारण] तो संसार के बंधन प्राप्त होंगे। गृहस्थाश्रम में भी जितेंद्रिय होकर, आत्मज्ञानी पुरुष को मोक्ष की सिद्धि होती है। शत्रुओं को जीतने की इच्छा रखनेवाले पुरुष का, दुर्ग सहारा लेकर, घेरे हुए शत्रुओं को जीतने के समान, मोक्षार्थी पुरुष गृहस्थाश्रम स्वीकार करके, श्रीहरि के चरणारविंद रूपी दुर्ग का सहारा लेकर, अरि (शत्रु) षड्वर्ग (छः) को जीतता है। तुम भी मुक्त संग हो [ईश्वर कल्पित] भोगों का उपभोग करके मुक्ति को प्राप्त करो। [यों] कहने पर त्रिभुवन गुरु ब्रह्मा के वाक्य को प्रियव्रत ने अवनत मस्तक हो बहु-मान-

आ. सरसिजासनुंडु स्वायंभुवनिचेत, नधिकमैन पूजलंदि नार-
वुंडु ना प्रियव्रतुंडुनु जूडंग, जनियें दनवु पूर्वसदनमुनकु ॥ 12 ॥

आ. सत्यसंधुडैन स्वायंभूवुंडनु, मनुवु ब्रह्मचेत मन्नन दग-
नंदि यंत नारदानुमतंबुन, दनदु सुतुनि राज्यमुननु निलिपें ॥ 13 ॥

व. इट्लु स्वायंभुवमनुवु भूपरिपालनंबुकु प्रियव्रतुनि बट्टंबु गट्टि विषयंबुलनु विषसमुद्राशवलन विमुक्तुडै वनंबुनकुं जनियें। अंत ॥ 14 ॥

म. धरणीवल्लभुडा प्रियव्रतुडु मोदंबंदुचुन् लील नी-
श्वर वाक्यंबुन गर्मतंत्रपरुडै संगंबुलं बापु श्री-
हरि पादांबुजचिंतनंदगिलि नित्यानंदमुंबोंदि दु-
र्भर रागादुल बारदोलि प्रजलंबालिंचे नत्युन्नतिन् ॥ 15 ॥

व. इट्लु प्रियव्रतुंडु राज्यंबु सेयुचु विश्वकर्मप्रजापति पुत्रिकयगु बर्हिष्मतियनु दानिनिबत्निगा बडसि या सतिवलन शील वृत्त गुण रूप वीर्यौदार्यंबुलंदनकु समानुलैन याग्नीध्र, इध्मजिह्व, यज्ञबाहु, महावीर, हिरण्यरेतो, धृतपृष्ठ, सवन, मेधातिथि, वीतिहोत्र, कवुलनु नामंबुलुगल पुत्रदशकंबुनु, ऊर्जस्वतियनु नौक्क कन्यकनुंगांचें। अंदु गवि महावीर सवनुलु मुव्वुरु बालकुलगुचुनुंडियु नूर्ध्वरेतस्कुलै ब्रह्मविद्या निष्णातुलै, बारम हंस्य

पूर्वक (उसे) शिरोधार्य किया। तब ११ [आ.] सरसिज-आसन (ब्रह्मा) स्वायंभुव मनु से अधिक पूजित होकर, नारद तथा प्रियव्रत के देखते रहने पर, अपने पूर्व सदन (ब्रह्मलोक) चले गए। १२ [आ.] सत्य के पालक स्वायंभुव मनु ने ब्रह्मा से आदर पाकर तत्पश्चात् नारद की अनुमति से अपने पुत्र (प्रियव्रत) को राजकाज सौंप दिया। १३ [व.] इस प्रकार स्वायंभुव मनु ने भू-परिपालन के लिए प्रियव्रत को अभिषिक्त कर विषय रूपी विष-सागर से विमुक्त होकर वन को प्रस्थान किया। तब। १४ [म.] धरणीवल्लभ उस प्रियव्रत ने मुदित होते हुए ईश्वर के वचनानुसार कर्मबन्धनों में लिप्त होकर [मन को इंद्रियों के] सांगत्य से दूर करनेवाले श्रीहरि के पादांबुज-चिन्तन में प्रवृत्त होकर, नित्यानन्द को प्राप्त कर, दुर्भर राग आदि [शत्रुओं] को भगाकर, जनता पर उत्तम ढंग से शासन किया। १५ [व.] इस प्रकार प्रियव्रत राजकाज सँभालता हुआ विश्वकर्म-प्रजापति की पुत्री बर्हिष्मति नामक कन्या को पत्नी के रूप मे ग्रहण कर, उस सती के द्वारा शील, वृत्त, गुण, रूप, वीर्य, औदार्य आदि [गुणों] में अपने ही समान आग्नीध्र, इध्मजिह्व, यज्ञबाहु, महावीर, हिरण्यरेता, धृतपृष्ठ, सवन, मेधातिथि, वीतिहोत्र और कवि नामक दस पुत्रों को, ऊर्जस्वती नामक एक कन्या को पाया। इनमें कवि, महावीर और सवन तीनों बालक होते हुए भी ऊर्ध्वरेतस्क हो ब्रह्मविद्या में निष्णात् होकर, उपशम शील वाले होते

योगंबाश्रयिंचि, सर्वजीवनिकायावासुंडुनु, भगवंतुंडुनुनगु वासुदेवुनि चरणारविंदाविरतस्मरणाविगळित परमभक्तियोगानुभावंबुन विशोधितांतःकरणुलगुचु नोश्वरु तादात्म्यंबु वोंदिरि। अंत ॥ 16 ॥

सी. वसुधेश! या प्रियव्रतुडोंडु कांतयंदधिकुल मन्वंतराधिपतुल
मरियु नुत्तमुडु तामसुडु रैवतुडनु सुतुलनु बुट्टिंचें सुमहितुलनु
मुन्नु जन्मिंचिन पुत्रुलुललो मुव्वुरव्ययपदविकि नरुगुटयुनु
नपुडु प्रियव्रतुडखिल शात्रवकोटि दन बाहुबलमुचेतनु जयिंचि

ते. यतडु बर्हिष्मती कांतयंदु श्रीति
गलिगि यौवन लीला विकास हास
हेलनादुल जित्तंबु गीलुपरिचि
गतविवेकुंडु वोलें भोगमुल बोंदें ॥ 17 ॥

व. इट्लु प्रियव्रतुंडेकादशार्बुद परिवत्सरंबुलु राज्यंबुसेसि, योक्कनाडु मेरुनग प्रदक्षिणंबु सेयु सूर्युनकु नपरभागंबुनंबर्वतिचु नंधकारंबु निवर्तिपंबूनि, भगवदुपासन जनितातिपुरुष प्रभावुंडै सवितृरथसदृश वेगंबु गलिगि तेजोमयंबैन रथंबु नारोहणंबु सेसि, रात्रुलनेल्ल दिवंबु लोनर्तुनननि सप्तवारंबुलु द्वितीयतपनुंडुवोलें नरदंबु वरपुटयु, ना रथनेमि मार्गंबुलु सप्तसमुद्रंबुलुनु, ना मध्य भूसंधुलु सप्तद्वीपंबुलु नय्यें। अंबु ॥ 18 ॥

---

हुए परमहंसों का धर्म स्वीकार करके, सर्व-जीव-निकाय (-समूह) में निवास करनेवाले, [भवभीत-जन को शरण देनेवाले, सर्वान्तर्यामी] भगवान श्रीवासुदेव के चरणाविंदों का अविरत स्मरण करते हुए अविरल परमभक्ति के योगानुभव से विशुद्ध हुए अंतःकरण में ईश्वर का तादात्म्य पा लिया। तब। १६ [सी.] हे वसुधेश! उस प्रियव्रत की अन्य कान्ता (पत्नी) से मन्वन्तरों के अधिपति और उत्तम, तामस और रैवत नाम के सुप्रसिद्ध सुतों को उत्पन्न किया। पहले पैदा हुए पुत्रों में तीन के अव्यय पद पाने पर, तब प्रियव्रत ने अखिल-शत्रु-कोटि को अपने बाहुबल से जीतकर, [ते.] वह बर्हिष्मती-कान्ता में अत्यंत अनुरक्त होकर यौवन के लीला-विकास-हास-हेला आदि में चित्त को लग्न कर गत-विवेकी (अविवेकी) के समान भोग-विलास में डूब गया। १७ [व.] इस प्रकार प्रियव्रत ने एकादश अर्बुद (दस करोड़) वर्षों तक राज्य करके, एक दिन मेरु नग (पर्वत) की परिक्रमा करनेवाले सूर्य के अपर भाग (दूसरी ओर) में व्याप्त अंधकार को दूर करने का निश्चय कर, भगवान की उपासना करने से उत्पन्न अति मानुष प्रभाव वाला होता हुआ, सवितृ (सूर्य) के रथ-सदृश वेगवान् और तेजोमय रथ पर आरोहण करके, 'रातों को भी दिन बनाऊँगा' कहकर सात सप्ताहों तक दूसरे तपन (सूर्य) के समान रथ चलाया, उस रथ के पहिये

सी. सरस जंबू प्लक्ष शाल्मलीद्वीप कुश क्रौंच शाक पुष्करमुलनग
नलरु ना द्वीपंबुलंदु जंबूद्वीप मोनरंग लक्षयोजनमुलय्यॅ-
नट युत्तरोत्तरायतसंख्य दा द्विगुणितमुलै योंडोंटि कतिशयिल्लु-
क्षारेक्षुरस सुराज्य क्षीर दध्युदकंबुलु गलुगु सागरमु लेडु

ते. द्वीप परिमाणमुलु गलिग विस्तरिल्लु
संधि संधुल बरिघल चंदमुननु
ग्रममु वप्पक योंडोंटि गलयकुंडु
सकल जोवुल कॅल्ल नाश्चर्यमुगनु ॥ 19 ॥

व. अट्टि द्वीपंबुलंदु बरिपालनंबुनकुं ब्रियव्रतुंडात्मभवुलु नात्मसमानशीलुरु नैन याग्नीध्रेध्मजिह्व यज्ञबाहु हिरण्यरेतोघृतपृष्ठ मेधातिथि वीतिहोत्रुल नोक्कोकनि नोक्कोककि द्वीपंबुनकुं बट्टंबुगट्टि यूर्जस्वतियनु कन्यकनु भार्गवुन किच्चिन, ना भार्गवुनकु नूर्जस्वतियंदु देवयानियनु कन्यारत्नंबु जनिंचें। अट्लु बलपराक्रमवंतुंडैन प्रियव्रतुंडु विरक्तुंडै योक्कनाडु निजगुरुवगु नारदुनि चरणानुसेवानुपतित राज्यादि प्रपंचसंसर्गंबु वलंचि दुःखिंचि ॥ 20 ॥

सी. अक्कट! येनिंद्रियमुलचे गट्टंग बडियुंडि यंबुल बायलेक
यज्ञानविरचितंबगु विषयमुलनु नंधकूपंबुल नणगियुंडि

---

की धार से सात लीकें बन गयी थीं, वे सात समुद्र, उनके बीच की भूसंधियाँ सात द्वीप बन गईं। उसमें, १८ [सी.] सरस जंबू[द्वीप], प्लक्ष[द्वीप], शाल्मलि [द्वीप], कुश [द्वीप], क्रौंच [द्वीप], शाक [द्वीप] और पुष्कर [द्वीप] नामक उन द्वीपों में जंबूद्वीप शोभा से लाख योजन विस्तार का हुआ। उत्तरोत्तर दूना [जंबूद्वीप से दूना प्लक्षद्वीप, उससे दूना शाल्मलि द्वीप इत्यादि] फैलकर क्षार, इक्षुरस, सुरा, आज्य, क्षीर, दधि, उदक से युक्त सात सागर द्वीपों के परिमाण (विस्तार) के समान विस्तृत बने। [ते.] ये सातों सागर अपने बाहर के द्वीप से अलग हैं और भीतर के द्वीप को घेरे हुए हैं। ये सकल जीवों को चकित कर रहे हैं। १९ [व.] उन द्वीपों में राजकाज सँभालने के लिए प्रियव्रत ने अपने आत्मभवों (पुत्रों) को जो अपने ही समान शीलवान हैं, आग्नीध्र, इध्मजिह्व, यज्ञबाहु, हिरण्यरेता, घृतपृष्ठ, मेधातिथि और वीतिहोत्र को [एक एक को क्रम से एक एक द्वीप का] शासक बनाकर, ऊर्जस्वती नाम की कन्या को भार्गव को [पत्नी के रूप में] दिया। उस भार्गव को ऊर्जस्वती से देवयानी नामक एक कन्या-रत्न उत्पन्न हुई। उस प्रकार बल-पराक्रम से सम्पन्न प्रियव्रत राजकाज से विरक्त होकर एक दिन अपने गुरु नारद का [चरण-अनुसेवन से राज्य आदि प्रपंच-सृष्टि से अलग होकर] स्मरण कर दुखित हुआ। २०

तरुणुलके विनोदमृगंबुनै युंडिनदियेल्ल नेनोल्लननुचु रोसि
हरिकृपचे नप्पुडंदिन यात्मविद्यनुगलिग तनवेंट नरुगुदेंचु

ते. कोडुकुलकु नेल्लराज्यंबु गुदुरुपडिचि
तनदु पत्नुल दिगनाडि धनमु विडिचि
हरिविहारंबु चित्तंबुनंदु निलिपि
परग नल्लन नारदपदवि करिगॆ ॥ 21 ॥

व. इट्लु तन रथमार्गंबुलु सप्तद्वीप सागरंबुलुगाजेसि सूर्युनकु ब्रतिसूर्युडै सरिद्गिरि वनादुलचे भूतनिर्वृति कोऱकु ब्रतिद्वीपंबुनकु नवधुल गल्पिचि द्वीप वर्ष निर्णयंबुल बुट्टिचि, पाताळ भूस्स्वर्गादि जातंबुलगु सुखंबुलु नरकसमानंबुलुगा दलंचि,विरक्तिबोंदि, निरंतर भगवद्ध्यान विमलीकृताशयुंडगुचु हरिभक्तप्रियुंडैन प्रियव्रतुनि चरित्रंबुलीश्वरुनकुदक्क नन्युल केरुंग दरंबुगादु, अतनि महिमलु नेडुनुंगोनियाडुदुरु। अनि मऱियुनु शुकुंडिट्लनियॆ ॥ 22 ॥

कं. हरिसेव ना प्रियव्रतु, डरयग गैवल्यपदवि नंदुटयरुदे ?
धर जंडालुंडैननु, हरिनामस्मरण जेंदु नव्ययपदमुन् ॥ 23 ॥

व. अनि पलिकि शुकुंडु मऱियु निट्लनियॆ ॥ 24 ॥

[सी.] हाय ! मैं इंद्रियों से बँधा जाकर, उनसे मुक्त न हो सक, अज्ञानविरचित विषयों के अंधकूप में दबा रहकर, तरुणियों का क्रीडामृग बनकर, उन सबका तिरस्कार करके, घृणित होकर हरि-कृपा से उस समय प्राप्त आत्मविद्या को पाकर, [ते.] अपने साथ आनेवाले पुत्रों को सारा राज्य उचित रूप से सँभाल दिया। अपनी पत्नियों को छोड़, धन का विसर्जन कर, अपने चित्त में हरि का रूप लिये धीरे से नारद के पद पर चल पड़े। २१ [व.] इस प्रकार अपने रथ-मार्गों से सात द्वीप सात सागर बनाकर, सूर्य का प्रतिसूर्य हो, सरि, गिरि, वन आदि से [प्रत्येक द्वीप की सीमा बनाकर, जिसमें लोग लड़े-झगड़े नहीं] द्वीप के वर्ष के नियमों को रचकर, पाताल, भू, स्वर्ग आदि से उत्पन्न सुखों को नरक-समान मानकर, विरक्त हो, निरन्तर भगवान के ध्यान में विमलीकृताशय (अपने आशयों को विमल बनाकर) वाला होता हुआ [हरि का प्रियभक्त] प्रियव्रत का चरित्र ईश्वर के सिवा अन्य कोई जान नहीं सकता। आज भी उसकी महिमाओं का गान करते है। कहकर शुक जी ने फिर यों कहा— २२ [कं.] सोचने पर, हरि की सेवा से प्रियव्रत का कैवल्य का पद (मोक्ष) पाना क्या आश्चर्यप्रद है ? [नहीं] इस धरती पर चाण्डाल भी हरि के नाम-स्मरण मात्र से अव्यय-पद को प्राप्त करता है। २३ [व.] यह कहकर शुक ने फिर यों

## अध्यायमु—२

म. जनकुंडिट्लु विरक्तुडैननु दद्राज्ञंजेसि याग्नीध्रुडे-
पुन धर्मप्रतिपालनुंडगुचु जंबूद्वीप मेलें दगं-
दन सत्पुत्रुलमाड्कि नेल्लप्रजलं दात्पर्यचित्तंबुनन्
घनतं ब्रोचें ननेककालमिल ब्रख्यातंबुगा भूवरा ! ॥ 25 ॥

व. इट्लाग्नीध्रुंडु राज्यंबु सेयुचु नीक्कनाडु पुत्रकामुंडै मंदराद्रि समीपंबुन नखिलोपचारंबुल नेकाग्रचित्तुंडै यर्चिचिनं गमल संभवुंडु संतसिल्लि, तन सम्मुखंबुन संगीतंबुसेयु पूर्वचित्तियनु नप्सरोंगनं बंपुटयु, ना यप्सरोंगन चनुदेंचि, रमणीय विविध निबिड विटपि विटप समाश्लिष्ट समीप सुवर्णलतिकारूढ स्थलविहंगम मिथुनोच्चार्यमाण षट्जादि स्वरंबुलचे बोध्यमान सलिलकुक्कुट कारंडव बक कलहंसादि विचित्रकूजित संकुलंबुलैन निर्मलोदक कमलाकरंबुलु गल तदाश्रमोपवनंबुन विहरिपुचु, विलास विभ्रम गतिविशेषंबुलं जलनंबुनोंदु स्वर्ण चरणाभरण स्वनं बन्नर देवकुमारुंडालिंचि, योगसमाधिजेसि मुकुळित नेत्रुंडै युंडि, यल्लन

---

## अध्याय—२

[म.] हे राजन् ! जनक [पिता प्रियव्रत] के इस प्रकार विरक्त होने पर भी, उनके [पिता के]आज्ञानुसार आग्नीध्र ने औन्नत्य या शोभा से धर्म-प्रतिपालक बनकर जंबूद्वीप का पालन किया। सारी प्रजा को उन्होंने अपने सत्पुत्रों के समान अपने चित्त में मानकर, कई वर्षों तक प्रख्यात रूप से, महित रूप से, रक्षा की। २५ [व.] इस प्रकार आग्नीध्र के राज्य करते हुए एक दिन पुत्रकामी हो, मंदराद्रि के समीप हर प्रकार से एकाग्रचित्त होकर आराधना करने पर, कमलसंभव (ब्रह्मा) सतुष्ट होकर, अपने सम्मुख गानेवाली पूर्वचित्ति नामक अप्सरा को [आग्नीध्र की अभिलाषा पूरी करने के लिए] भेजा। [ब्रह्मा की आज्ञा पाकर] वह अप्सरा आग्नीध्र के आश्रम में आकर, रमणीय विविध निबिड (घने) सुनहरी लताओं पर आरूढ़ स्थल-विहंगम-मिथुनों के द्वारा उच्चरित षड्ज आदि स्वरों से बोध्यमान (समझ में आनेवाले) सलिलकुक्कुट, कारण्डव, बक, हंस आदि के विचित्र कूजनों से युक्त निर्मल-उदक वाले कमलाकरों (सरोवरों) से युक्त उस आश्रम के उपवन में विहरण करती हुई, विलास और विभ्रम की विशेष गतियों से हिलनेवाले स्वर्ण चरणाभरणों के मधुर शब्दों को नरदेवकुमार (आग्नीध्र) ने सुनकर योगसमाधि के कारण मुकुलित नेत्रवाला होने से, धीरे से आँख खोलकर देखकर अपने समीप मधुकर-अंगना के समान पुष्पों का घ्राण करती हुई, देव-मानवों के मन [तथा] नयन को आह्लादित

कनुविच्चि चूचि तनसमीपंबुनन् मधुकरांगनयुवोले पुष्पाघ्राणंबु सेयुचु देवमानवुलकु मनोनयनाह्लादंबु पुट्टिपुचुन्न गति विहार विनयावलोकन सुस्वरावयवंबुल मन्मथशरपरंपरल नोंदिपुचु मुखकमल विगळितामृतसमान हासभाषणामोद मदांधंबुलैन मधुकरमिथुनंबुल वंचिचि, शीघ्रगमनंबुनं-जलिचु कुच कच मेखललु गल देवि गनुंगोनि, चित्तचलनंबुनोंदि मन्मथपर-वशुंडै जडुनिचंदंबुन निट्लनियें ॥ 26 ॥

कं. सति ! नी वेव्वतें ? वो पर्वतमुन
केमैन गोरि वच्चिन वनदे-
वतवो ? शारदवो ? रति-
पति पंपिन मायवो ? तपस्सारमवो ? ॥ 27 ॥

उ. अंगजु डेक्कुडिचिन शरासनमुल् धरियिंचि यंत ना-
यंगजु वेट मानव मृगावळि जूचुचुनुन्नदानवो ?
रंगगु नीवु चेय्वुल तेरंगेरुगंग निजंबु वल्कुमा
यंगन ! निन्नु गन्गोनिन यंत ननंगुडु संदडिचेंडुन् ॥ 28 ॥

कं. पोलुपगुचुन्न विलासंबुल
नंगजुबाणमुलनु वोलेंडि नी चं-
चल सत्कटाक्षवीक्षणमुल
नेव्वनि निति ! चित्तमुन गलचेंदवे ? ॥ 29 ॥

---

करनेवाली उसकी चाल, विहार, विनय से युक्त अवलोकन (चितवनें) सुस्वर (स्वरयुक्त) अवयवों से मन्मथ की शर-परंपराओं का प्रयोग करती हुई, मुखकमल से विगलित अमृत-तुल्य हास-भाषण आमोद से मदांध बने मधुकर थे, जिसकी महक से मिथुनो को मातकर, शीघ्र गमन से हिलनेवाले कुच, कच, मेखला से युक्त देवी (स्त्री) को देखकर, चित्त के चंचल होने से मन्मथ-परवश होकर जड के समान यों बोला। २६ [कं.] हे सती ! तुम कौन हो ? इस पर्वत पर कुछ चाहकर आयी हुई वन की देवी हो ? शारदा हो ? रति के पति (कामदेव) की भेजी हुई माया हो ? तपस्सार हो ? २७ [उ.] अंगज (कामदेव) के संधान किए शरासनों को धारण कर, फिर उस अंगज का आखेट तथा मानव-मृगावली को देख रही हो क्या ? मोहक तुम्हारी करतूतों के विधानों को जानता नहीं। सच कहो, हे नारी ! तुम्हें देखते ही अनंग (कामदेव) से [मन] विचलित हो गया। २८ [कं.] सुन्दर बने विलासों (तथा) अंगज के बाणों के समान तुम्हारे चंचल सत् कटाक्षों की चितवनों से हे नारी ! तुम किसके चित्त को विचलित कर रही हो ? २९ [चं.] षट्पद (भ्रमर) पंक्तियों के

चं. चॅदरग वेदमुल् चदुवु शिष्युलपै दग बुष्पवृष्टि स-
म्मदमुन नंतलो गुरियु माड्किनि मन्मथसामगानमुल्
चदिवॅडि शिष्युलो ? यनग षट्पद पंक्तुलु चेरी म्रोयगा
बवपडि मोदरालु गचभारमुनंदुल जारु क्रोव्विरुल् ॥ 30 ॥

कं. अंदियल वॅलयु रत्नमु, लंदंबुग ललितपदमुलन् सुभगमुलै
यंदंद म्रोयुचुनु ना डॅदंबुन दगिलि संदडिचॅडि दरुणी ! ॥ 31 ॥

कं. पायक कदंबपुष्पच्छायं, गल वस्त्रकांति जन नी कन्त-
न्नायॅड नितंबरोचुलु, गायुचु नॅडतॅगक तड्रिमि कप्पॅडु दन्वो ! ॥ 32 ॥

कं. निरतमु नीतनुमध्यमु, गरमरदुग नरसि चूड गानंबड दी
करिकुंभंबुल बोलॅडि, गुरुकुचमुल नॅट्लु निलुपुकॉटि? लतांगी! ॥ 33 ॥

कं. पॉंकमुलगु कुचमुलपै, गुंकुमपंकंबु सॉंपुगॉनि वासनलं
गॉंकक वॅदचल्लॅडु नी, बिकंबगु चन्नुदोयि पॅपॉ ! सॉंपो ! ॥ 34 ॥

शा. ए लोकंबुननुंडि वच्चितिवि ? नीविच्चोटिकिन्मुन्नु ने
नेलोकंबुन जॅप्प जूप नेरुगन्नी सुन्दराकारमु
न्नी लालित्यमु ली विनोदमुलु नीकॅट्लोप्पुने ? कामिनी !
भूलोकंबुन कॅट्लु वच्चितिवि ? नापुण्यं बगण्यंबुगन् ॥ 35 ॥

---

जुड़कर गुंजार करने पर कचभार के ऊपर से बरसनेवाले नूतन पुष्प मानो वेदों का अध्ययन करनेवाले शिष्यों पर उतने में पुष्प-वृष्टि के सानन्द बरसने के समान मन्मथ के सामगान का आलाप करनेवाले शिष्य हैं। ३० [कं.] हे तरुणी ! पायलों में शोभायमान रत्न, सुन्दरता से ललित चरणों में सुभग हो सर्वत्र मुखरित होते हुए मेरे हृदय को विचलित कर रहे हैं। ३१ [कं.] हे तन्वी ! निरन्तर कदब के फूलों की कांति से युक्त वस्त्रों की कांति नितंबों की रोचियों की रक्षा करते हुए, सतत उन्हें आच्छादित करती रहती है। ३२ [कं.] हे लतांगी! तुम्हारे शरीर का मध्यभाग अर्थात् कटि इतनी पतली है कि देखने पर भी दिखाई नही देती। ये करि (हाथी) के कुंभों के समान बड़े-बड़े कुचों को किस तरह इस [कमर] पर वहन किया है? ३३ [कं.] मनोहर कुचों पर कुंकुम का पंक (कीचड़) शोभायमान है, उसकी सुगन्ध से चारों ओर महक छा गयी है, ऐसे मनोहर कुचों की जोड़ी अनुपम है। ३४ [शा.] किस लोक से तुम यहाँ आयी हो? इसके पूर्व मैंने किसी भी लोक में तुम-सा सुन्दर आकार न देखा, न सुना है। तुम्हारा यह लालित्य, यह हास-विलास तुम्हें कहाँ से मिले हैं ? हे कामिनी ! इस भूलोक में कैसे आयी हो ? ऐसा लगता है कि मेरा पुण्य अगण्य है [इसलिए तुम आई]। ३५ [कं.] हे अंबुजनेत्री ! हास से युक्त

कं. हासावलोकनंबुल, भासिल्लॆडु नी मुखंबु पलुमरु निपुडे-
यासलु पुट्टिंपग ने, नास गॊनॆद निन्नु जूचि यंबुजनेत्री ! ॥ 36 ॥

आ. कंदुलेनि यिदुकळ मिंचि नॆम्मोमु
कान्तियुक्तमगुचु गानुपिंचॆ-
गान विष्णुकलयु गाबोलु ननि ना म-
नंबु नंदु दोचॆ नळिननेत्रि ! ॥ 37 ॥

म. पटु ताटंक रथांग युग्ममुनकुंबलमारु भीतिल्लुचुन्
नटनंबॊंदॆडु गंडुमीनमुलतो नासन्न नीलालको-
त्कट भृंगावळितो द्विजावळि लसत्कांतिन् विडंबिंचु मा-
रुट कासारमु बोलि नॆम्मोगमु दा रंजिल्लु नत्युन्नतिन् ॥ 38 ॥

चं. करुवलि वायु वस्त्रमुनु गट्ट नॆरुंगवु चूड्कि दिक्कुलं
बरपुचु जंचरीकमुल भाति जॆलंगॆडु कंधरंबुन-
बॊरलॆडु मुक्तकेश भरमुंदरुमंग दलंप विप्पु डि-
ट्लरुदुग रत्नकंदुक विहारमु सल्पॆदु संभ्रमंबुलन् ॥ 39 ॥

व. मरियु निट्लनु तपोधनुलगुवारल तपंबुल नी रूपंबुन नपहरिंचिन दानवु। ई चक्कदनंबेमि तपंबुन संपादिंचितिवि ? ना तोडंगूडि तपंबु सेयुमु। संसारंबु वृद्धिबॊंदजेयुमु। पद्मासनुंडु नाकुं ब्रत्यक्षंबै निन्नु निच्चिनवाडु

---

अवलोकन से भासित तुम्हारा मुख कई बार आशाएँ उत्पन्न कर रहा है। तुम्हे देखकर मै लालायित हो रहा हूँ। ३६ [आ.] कलक-रहित इंदु-कला से अधिक कातियुक्त होते हुए तुम्हारा सुन्दर मुख दृष्टिगोचर हो रहा है। हे नलिनी (कमल) के समान नेत्रवाली ! ऐसा लगता है कि यह विष्णु की कला (माया) है। ३७ [म.] बार-बार भयभीत होती हुई नाचनेवाले (चंचल) बड़ी मछलियो के साथ खेलने नील-अलकों के निकट आए हुए भ्रमरों के साथ द्विज-समूह की विलसत्कांति को मात करनेवाले सुन्दर सरोवर के समान अति उन्नति से मुख शोभायमान है। ३८ [चं.] पवन से छूटे वस्त्र को तुम ठीक ढंग से धारण करना नही जानती। दृष्टि को इधर-उधर भ्रमरों की भाँति फैलाती, कंधों पर बिखरे मुक्त-केशों को बाँधने की चेष्टा भी नही करती। अब ऐसे अनुपम ढंग से संभ्रम से रत्नकंदुक विहार करती हो। ३९ [व.] और भी इस प्रकार कहता है। तपोधनों के तप को तुम्हारे रूप के कारण अपहरण कर लिया है। यह अनुपम रूप तुमने कोन-सी तपस्या करके पाया है ? मेरे साथ रहकर तप करो। (मेरे साथ रहकर) संसार (सृष्टि) की वृद्धि करो। पद्मासन (ब्रह्मा) ने प्रत्यक्ष होकर, तुम्हें मुझे [वरदान के रूप में] दिया है। इस

गावुन निन्नु विड्वंजालनु। नी सखीजनंबुलुनु मा वाक्यंबुलकु ननुकूलिंचु-दुरु गाक। नीवु चनुचोटिकि ननुंदोड्कोनि चनुमु। अनि स्त्रीलकु ननुकूलंबुलुगा बलुक नेर्चिन याग्नीध्रुंडु पेक्कु भंगुलंबलिकिन, ना पूर्वचित्तियु नतनि यनुनय वाक्यंबुलकु सम्मतिंचि, वीरश्रेष्ठुंडगु ना राजवर्युनि बुद्धि रूप शीलौदार्य विद्यावयश्श्रीलचे बराधीनचित्त यगुचु, जंबूद्वीपाधिपति यगु ना राजश्रेष्ठुनितोडंगूडि शत सहस्र संवत्सरंबुलु भू स्वर्ग भोगंबु लनुभविंचे। अंत नाग्नीध्रुंडा पूर्वचित्तिवलन नाभि, किंपुरुष, हरिवर्ष, इलावृत, रम्यक, हिरण्मय, कुरु, भद्राश्व, केतुमाल संज्ञलुगल कुमारुल ब्रतिवत्सरंबु नोक्कोक्कनिग दोम्मंड्रं गांचे। अंत ना पूर्वचित्ति या यर्भकुल गृहंबुन विडिचि, याग्नीध्रुंबासि, ब्रह्मलोकंबुनकुं जनिन, ना याग्नीध्र पुत्रुलु मातृ सामर्थ्यबुनंजेसि स्वभावंबुननें शरीर बलयुक्तुलगुचु दंड्रिचेत ननुज्ञातुलै तम तम नामंबुल ब्रसिद्धंबुलैन जंबूद्वीपादि वर्षंबुल वालिपुचुं-डिरि। अंत नाग्नीध्रुंडु ना पूर्वचित्तिवलनं गामोपभोगंबुलं दृप्तिबोंदक, पूर्वचित्तिं दलंपुचु वेदोदतंबुलगु कर्मंबुल जेसि तत्सलोकंबगु ब्रह्मलोकंबुन-कुं जनियें। इट्लु दंड्रि परलोकंबुनकुं जनिन, नाभि प्रमुखुलगु नाग्नीध्रकुमारुलु दोम्मंड्रुनु मेरु देवियु, ब्रतिरूपयु, नुग्रदंष्ट्रयु, लतयु,

---

कारण में तुम्हें छोड़ नहीं सकता। तुम्हारी सखियाँ भी मेरे वाक्यों के अनुकूल बनीं। तुम जहाँ [जिस स्थान को] जा रही हो, वहीं मुझे भी साथ ले चलो। इस प्रकार स्त्रियों के अनुकूल वात करने में चतुर आग्नीध्र के अनेक प्रकार के वचनों को बोलने पर उस पूर्वचित्ति [अप्सरा] ने भी उसके अनुनय वाक्यों से सहमत होकर, वीरों में श्रेष्ठ उस राजा की बुद्धि, रूप, शील, औदार्य, विद्या, अवस्था, श्री (ऐश्वर्य) आदि से पराधीन-चित्त होकर [मोहित होकर], जंबूद्वीप के अधिपति उस श्रेष्ठ राजा के संग शत सहस्र वर्षों तक पृथ्वी के और स्वर्ग के सब भोगों का उपभोग किया। [तब आग्नीध्र को उस] पूर्वचित्ति के गर्भ से नाभि, किंपुरुष, हरिवर्ष, इलावृत, रम्यक, हिरण्मय, कुरु, भद्राश्व और केतुमाल नामक पुत्रों को, प्रतिवर्ष एक-एक पुत्र के रूप में नौ पुत्रों को प्राप्त किया। फिर वह पूर्वचित्ति उन पुत्रों को राजा के भवन में ही छोड़कर, आग्नीध्र से अलग होकर, ब्रह्मलोक को चली गई। आग्नीध्र के वे पुत्र मातृ-सामर्थ्य से [सहज ही] शरीर वलशाली हो, पिता की आज्ञा से प्रेरित हो अपने-अपने नामों से प्रसिद्ध जंबू द्वीप आदि कई वर्षों (प्रदेशों) तक राज करते रहे। राजा आग्नीध्र उस पूर्वचित्ति के साथ कामोपभोग से तृप्त न होकर, पूर्वचित्ति का स्मरण करते हुए, वेदोक्त कर्म करके अंत को उस अप्सरा के लोक को, ब्रह्मलोक को प्राप्त हुआ। इस प्रकार उसके परलोक सिधारने पर नाभि आदि आग्नीध्र के नौ पुत्रों ने मेरुदेवी, प्रतिरूपा, उग्रदंष्ट्रा, लता, रम्या,

रम्ययु, श्यामयु, नारियु, भद्रयु, देववतियुनन् नामंबुलु गल मेरु पुत्रिकलगु तॊम्मंड्रु कन्यकल विवाहंबॆरि। अंत ॥ 40 ॥

## अध्यायमु—३

### भगवंतुंडगु नारायणुंडु ऋषभावतारमॆत्तुट

आ. नरवरेण्युडैन नाभि संतानार्थ-
मंगनयुनु दानु यज्ञपुरुषु-
डैन वासुदेवु नतुल भक्तिश्रद्ध-
लनु जॆलंगि पूज लॊनर जेसि ॥ 41 ॥

व. मरियुं प्रवर्ग्य संज्ञिकंबुलगु कर्मंबुल श्रद्धा विशुद्ध द्रव्य देश काल मंत्र ऋत्विग्दक्षिणाविधान योगंबुलं बरमेश्वरुनि मॆप्पिंचिन, नॆव्वनिकि प्रसन्नुंडु गानि पुंडरीकाक्षुंडु भक्तवत्सलुंडै सुरुचिरावयवंबुलु गलिगि, यजन शीलुंडैन यातनि हृदयंबुनंदु बायनि रूपंबु गलिगि, मनोनयनानंदक-रावयवंबुलुगल तन स्वरूपंबु जूपंदलंचि ॥ 42 ॥

सी. अंत नाविष्कृत कान्त चतुर्भुजंबुलुनु पीतांबरंबुनु वॆलुंग
श्रीवत्स कौस्तुभ श्रीरमा चिह्नंबुलुरमंदु रम्यमै यिरवु वडग

---

श्यामा, नारी, भद्रा और देववति नामक मेरु की नौ कन्याओं से विवाह कर लिया। तब। ४०

## अध्याय—३

### भगवान श्रीमन्नारायण का ऋषभावतार लेना

[आ.] नर-वरेण्य (-श्रेष्ठ) नाभि ने संतानार्थ अपनी स्त्री के साथ यज्ञपुरुष भगवान वासुदेव की अतुल भक्ति और श्रद्धा के साथ पूजा की। ४१ [व.] और प्रवर्ग्य नामक कर्मों से, श्रद्धा, विशुद्ध, द्रव्य, देश, काल, मंत्र, ऋत्विक्, दक्षिणा और विधि योगों से परमेश्वर को प्रसन्न किया, जो किसी और से प्रसन्न न होनेवाले भगवान पुंडरीकाक्ष (विष्णु) ने भक्तवत्सल हो सुन्दर अंगों से संपन्न, यज्ञ करने में लगे हुए उसके हृदय में अमिट रूप से युक्त हो, मनोनयनानंददायक अवयवों से युक्त अपने स्वरूप को दिखाने का संकल्प किया, ४२ [सी.] तब प्रकट कान्त चतुर्भुज [तथा] पीतांबर के प्रकाशित होने पर, वक्षःस्थल पर श्रीवत्स, कौस्तुभ, श्रीरमा के चिह्न हृदय पर शोभायमान होने पर, हाथों में शंख, चक्र, गदा, पद्म, खड्ग आदि दिव्य आयुध धारण किए, अतुलित नवरत्न हाटक (स्वर्ण) से अंकित नूतन-घन

शंख चक्र गदांबुजात खड्गादिव्यायुधंबुलु चेतुलंदु मेंड्य
नतुलित नवरत्न हाटकांकित नूतन घन किरीटद्युतुल् गडलुकोनग

ते. गर्णकुंडल कटिसूत्र कनकरत्न-
हार केयूर वर नूपुरादि भूष-
णमुल भूषितुडैन श्रीनायकुंडु
दंपतुल कप्पुडेंडुर ब्रत्यक्षमय्ये ॥ 43 ॥

ते. इट्लु प्रत्यक्षमगु परमेश्वरुनिनि
बॅन्निधानंबु गनुगौन्न पेदमाड्कि
हर्षमुन ऋत्विगादिकुलवनतास्यु-
लगुचु नभिनुति चेसि रिट्लनुचु नपुडु ॥ 44 ॥

कं. परिपूर्णुडवै युंडियु, मड्वक मा पूजलेल्ल मन्नितुवु नी
चरणारविंद सेवयु, धर बेंद्दलु चॅप्पिनट्लु दग जेसेंदमौ ॥ 45 ॥

कं. ए निपुडु सेयु संस्तुति, नी महिम नॅरिंगि कादु निरतमु बेद्दल्
दामेंदि युपदेशिंचिरो, या मतमुन ब्रस्तुतिंतुमय्य ! महात्मा ! ॥ 46 ॥

व. मरियु नीवु संसारासक्तमति गलिगिन वारिकि वशुंडु गावु । ईश्वरुंडवुनु, प्रकृतिपुरुष व्यतिरिक्तुंडवुनु, परमपुरुषुंडवुनैन निन्नु बोंदनि प्रपंचान्तर्गतंबुलैन नामरूपंबुलगल यस्मदादुलचेत निरूपिंप नशक्यंबगु । सर्वजीवुलंदेंदिन दुरित संघंबुल निरसिंचु स्वभावंबुगल नी युत्तम गुणंबुलयंदु

मुकुट की द्युतियों (प्रकाश) के फैलने पर, [ते.] कर्णकुंडल, कटिसूत्र (मेखला), कनकरत्नहार, केयूर, वर-नूपुर आदि आभूषणों से भूषित श्रीनायक (विष्णु) तब दंपतियों (नाभि और मेरुदेवी) के आगे प्रत्यक्ष हुआ । ४३ [ते.] इस प्रकार प्रत्यक्ष हुए परमेश्वर को, अमूल्य निधि को प्राप्त कंगाल के समान, हर्ष से ऋत्विक् आदि ने अवनत मुखवाले होते हुए, स्तुति करते हुए इस प्रकार कहा । ४४ [कं.] सब प्रकार से परिपूर्ण होकर भी, भूले बिना हमारी पूजाओं का सम्मान करते हो । तुम्हारे चरणारविंदों की सेवा, बड़े लोगों के कहने के अनुसार इस धरा पर [हम] करते रहते हैं । ४५ [कं.] हे महात्मा ! हम अब जो संस्तुति करते हैं, वह तुम्हारी महिमा को जानकर नहीं । ज्ञानियों की शिक्षा के अनुसार ही हम आपकी प्रस्तुति करते हैं । ४६ [व.] और तुम संसार में आसक्त मति रखनेवालों के वश में नहीं आते । तुम ईश्वर और प्रकृति-पुरुष से परे परमेश्वर हो । तुमको प्राप्त न कर सकनेवाले तथा संसार के अंतर्गत रहनेवाले नाम-रूपों से युक्त हम जैसे लोग तुम्हारा निरूपण करने में असमर्थ हैं । सर्व प्राणियों में व्याप्त सकल दुरित समूह को दूर करनेवाले [स्वभाव रखनेवाले] तुम्हारे उत्तम गुणों में एकदेशीयता अथवा सर्वगुण-निरूपण

नेकदेशंब कानि, सर्वगुण निरूपणंबु जेय शक्यंबु गानेरदु । नी भक्तुलु मिघिकलि भक्तिजेसि स्तुतियिचु गद्‌गदाक्षरमुलनु, सलिल शुद्ध पल्लव तुलसीदळ दूर्वांकुरमुलनु, संपादिंचिन पूजचे संतसिल्लॆडि नीकु बहुविध द्रव्यसंपादनंबु गलिगि, विभवयुक्तंबुलैन यश्वमेधावुलनु, तृप्तिकरंबुलु गानेरवु । स्वभावंबुन सर्वकालंबुनंदुनु साक्षत्करिंचि, यतिशयंबे वतिपुचु, नशेषपुरुषार्थ स्वरूपमवु, परमानंद रूपमवुनैनवाडवगुटंजेसि यज्ञादुलयंदु नीकु तृप्ति लेकयुन्न नस्मदादुल कोरिकल कुपकरिंचु कतंबुन यज्ञादुल नॊनरिंतुमु । अनि मरियु निट्‌लनिरि ॥ 47 ॥

कं. बालिशुल मगुचु मिक्किलि
मेलॆरुगनि मम्मु नीवु मिंचिन दयचे
बालिंचि यित्तु वॆंप्पुडु
चालग निहपरमुलंदु सकल सुखंबुल् ॥ 48 ॥

आ. इपुडु मेमु नीकु निष्टंबुलगु पूज-
लाचरिंपकुन्न नैन नधिक-
मैन नी कृपाकटाक्ष वीक्षणमुल
जक्क जूचि तग नसन्नुडगुचु ॥ 49 ॥

कं. वरमीय दलचि मम्मुं, गरुणिंचिति गाक निन्नु गनुगॊनुटकुनै
यरसि नुतिपग माकुं, दर मगुने ? वरद ! नीरद श्यामांगा ! ॥ 50 ॥

---

करना बस की बात नहीं है । तुम्हारे भक्तों के गद्‌गद अक्षरों (वाक्) से अति भक्तिवश उच्चारण, सलिल, शुद्ध पल्लव, तुलसीदल और दूर्वांकुर आदि के द्वारा की गई पूजा से संतुष्ट होनेवाले, तुम्हे बहुविध सामग्रियों से युक्त, वैभवपूर्ण अश्वमेध आदि यज्ञ तृप्ति नही दे सकते । सहज ही सर्वकालों में प्रत्यक्ष हो करके, अतिशयता से आचरण करनेवाले, अशेष पुरुषार्थ-स्वरूप हो, परमानंदस्वरूप हो, यज्ञ आदि में तुम्हें कोई विशेष संतोष नहीं है । फिर भी हम जैसे [ससारी] प्राणियों की इच्छाओं की पूर्ति के लिए ऐसी आराधना किया करते है । [ऐसा] कहकर फिर इस प्रकार कहा । ४७ [क.] मूढ़ होकर, अपना कल्याण किसमें होगा, इससे भी अनभिज्ञ हम पर दया करके तुम हमारा पालन करके, सदा इह (इहलोक संबंधी), पर (मोक्ष) संबंधी सारे सुखों को प्रदान करते हो । ४८ [आ.] अब हम तुम्हारे इष्ट (मनपसंद) पूजाओं के न करने पर भी तुमने अपनी अपार कृपा-कटाक्ष-वीक्षण से हमें कृतार्थ किया । ४९ [कं.] हे वरद ! हे नीरदश्याम अंगवाले ! वर देने के लिए ही तुमने हम पर करुणा की । तुम्हें पाकर तुम्हारी स्तुति करना क्या हमारे बस की बात है ? ५० [व.] और निस्सग (वैराग्ययुक्त) बन, निशित-ज्ञान के कारण

व. मरियु निस्संगुलै निशित ज्ञानंबुनं जेसि दोषरहितुलै भवत्स्वभावुलु स्तुतियिंपदगिन गुणंबुलु गलवाडवगुचु नुंडियु प्रसन्नुंडवु, ज्वर मरणादि दुर्दशलंदुनु, गल्मषनाशकरंबुलैन भवद्दिव्य नामंबुलु मा वचनगोचरंबुलगुं-गाक। मरियु नी राजर्षि नीतोड समानुंडैन कुमारुनिगोरि कामंबुल स्वर्गापवर्गंबुल नी नोपिन निन्नुं बूजिंचि, धनकामुंडैनवाडु धनवंतुनिजेरि तुषमात्रंबडिगिन चंदंबुन, मोक्षनाथुंडवैन नीवलन संतानंबु गोरुचुन्नवाडु। जयिंपरानि नीमाय चेत नॆव्वंडु मोहंबु नॊंदि विषयासक्तुंडुगाक युंडु ? निन्नु नाह्वानंबु सेसिन यपराधंबु मन्निंपदगुदुवु। मम्मुंदयजूडुमु। अनि प्रणमिल्लिन देवताश्रेष्ठुंडैन सर्वेश्वरुंडु वर्षाधिपतियगु नाभिचेतनु, ऋत्विक्कुलचेतनु वंदितुंडै दयाकलितुंडगुचु निट्लनियॆं ॥ 51 ॥

कं. मुनुलार ! वेदवाक्यमुलनु, प्रस्तुतिजेसि सर्वलक्षणमुल ना
कॆनयगु पुत्रुनि निम्मनि, विन वलिकितिरिपुडु मिगुल वेडुक तोडन् ॥52॥

कं. नाकादि लोकमुललो, नाकुन् सरिवच्चुनट्टि नंदनु नॆट्टु ना
लोकिंप लेरु गावुन, नाकुन् सरि नेनका मनमुन नॆरुगुडी ! ॥ 53 ॥

व. अदियुनुं गाक भूसुरोत्तमुलु नामुखंबगुटंजेसि विप्रवाक्यंबु दप्पिंपरादु। मीरु नायीडु कुमारु नडिगितिरि गावुन नाभि पत्नियगु मेरुदेवियंदु नेने

दोष-रहित होकर तुम सम स्वभाववाले [आत्माराम बने मुनियों को] ऋषियों के द्वारा स्तुति करने योग्य गुणो से युक्त होकर भी, [स्खलन, क्षुत, पतन, जृंभण आदि दुरवस्थाओं में भी] ज्वर, मरणादि दुरवस्थाओं मे भी, प्रसन्न रहनेवाले तुम्हारे कलमषों का नाश करनेवाले, तुम्हारा नाम हमारे वचनों के लिए अगोचर बनें। और यह राजर्षि तुम्हारे समान पुत्र की चाहकर (कामना से), स्वर्ग और अपवर्ग दे सकनेवाले तुम्हारी पूजा कर, जैसे धन का कामी धनवान के पास जाकर, मात्र भूसी की याचना करता हो, उसी प्रकार मोक्ष-नाथ तुम्हारे संतान की कामना कर रहा है। ऐसा कौन है जो तुम्हारी अजेय माया मोह में [विषयासक्त हुए बिना] न पड़ता हो ? [अर्थकामी और मदांध बने हमने] तुम्हें निमंत्रित किया है, इस अपराध [सर्वान्तिर्यामी और समदर्शी होने के कारण] को क्षमा करो। हम पर कृपा करो। [ऐसा] कहकर प्रणाम करने पर देवताओं में श्रेष्ठ सर्वेश्वर ने वर्षा के अधिपति नाभि द्वारा ऋत्विकों से, स्तुति पाकर दया से कलित हो, यों कहा। ५१ [कं.] हे मुनियो ! अधिक उत्साह से अब वेदवाक्यों से प्रस्तुति (प्रशंसा) कर, सर्वलक्षणों से मेरे समान पुत्र की याचना की है। ५२ [क.] नाक (स्वर्ग) आदि लोकों में मेरे समान नन्दन और कहीं देख [पा] नहीं सकते। मन से यह जानो कि मेरे समान मैं ही हूँ। ५३ [व.] यही नहीं, भूसुरोत्तम मेरे मुख हैं, अतः विप्र-वाक्य का उल्लंघन नही

पुत्रुंडनै जनियिंचेद। अनि पलिकि, परमेश्वरुंडाग्नीध्रीय पत्नियगु मेरुदेवि चूचुचुंड ना होमकुंडंबुन नंतर्धानंबुनोंदि, यानाभिमीद दयंजेसि दिगंबरुलु दपस्वुलु, ज्ञानुलु, नूर्ध्वरेतसुलु नगु नैष्ठिकुलकु योगधर्मंबुल नॆर्ङिगिपं दलंचि, पुंडरीकाक्षुंडु नाभिपत्नियगु मेरुदेवि गर्भागारंबुनं ब्रवेशिंचॆ। अंत ॥ 54 ॥

## अध्यायमु—४

आ. मेरुदेवियंदु मेरु धीरुंडगु, हरि समस्त लक्षणान्वितुंडु
शमदमादि गुणविशारदुंडुदयिंचॆ, सकलजनुल कपुडु संतसमुग ॥ 55 ॥

आ. धवळकांति युक्तिदनरु देहंबुनु, महित वलपराक्रमंबु वीर्य-
मुनु दलंचि चूचि जनकुंडु पेरिडॆ, सुतुनि ऋषभुडनुचु सॊंपु तोड ॥ 56 ॥

कं. धरणीसुरुलुनु मंत्रुलु, बरिवारमु हितुलु प्रजलु बांधवुलुनु सु-
स्थिरमति नाबालकुनि, गर मनुरागमुन राजुगा जूचिरिलन् ॥ 57 ॥

कं. पुरुहूतुडतनि महिमलु, सरगुन विनि चित्तमुनकु सह्यमुगामि
वरकिंचि ऋषभुडेलॆडि, धरणि ननावृष्टि मिगुल दट्टमु सेसॆन् ॥ 58 ॥

---

करना चाहिए। तुमने मेरे समान पुत्र की अभिलाषा की है अतः नाभि की पत्नी मेरुदेवी के गर्भ से मैं ही पुत्र के रूप में जन्म लूंगा। ऐसा कह, परमेश्वर आग्नीध्र की पत्नी मेरुदेवी के देखते हुए, उस होमकुंड में अंतर्धान होकर, उस नाभि पर कृपा करके (दिगंबर, तपस्वी, ज्ञानी और ऊर्ध्वरेतस वाले नैष्ठिकों को) योगधर्म की शिक्षा देना चाहकर, पुंडरीकाक्ष ने नाभि की पत्नी मेरुदेवी के गर्भागार में प्रवेश किया। तब ५४

## अध्याय—४

[आ.] मेरुदेवी के गर्भ से मेरु [समान] धीर, [और] समस्त लक्षणों से अन्वित, शम-दम आदि गुणविशारद हरि का उदय हुआ। उस समय सकल जनो को प्रसन्नता हुई। ५५ [आ.] धवल कांति से युक्त शोभित शरीर, महित बल-पराक्रम और वीर को देखकर अत्यंत प्रेम से जनक (नाभि) ने अपने पुत्र का नाम शोभा से ऋषभ रखा। ५६ [क.] धरणीसुर (ब्राह्मण) और मंत्री, परिवार के लोग, हितैषीजन, प्रजा बांधव [आदि] ने सुस्थिर मति से उस बालक को अति अनुराग से धरती के राजा के रूप में देखा। ५७ [कं.] पुरुहित (इन्द्र) ने उनकी (ऋषभ की) महिमाओं को झट सुनकर, चित्त में सह न सक, विचार कर ऋषभ के राज्य में अधिक अनावृष्टि कर दी। ५८ [आ.] यह जानकर ऋषभ ने तब अपनी योग-

आ. अदि येरिंगि ऋषभुडंतट योगमा-, या बलंबुकतन मखिलराज्य-
मंबु गुरियजेसॆ नत्यंत संपूर्ण, वृष्टि दिनदिनंबु वृद्धि बॊंद ॥ 59 ॥

व. इट्लु ऋषभुंडु पुरंदरुंडु सेयु दौष्ट्यंबुनकु नव्वि, यजनाभंबनु तन मंडलंबु सुभिक्षंबुगा जेसॆ। नाभियुंदन कोरिन चंदंबुनं बुत्रुंडु जनियिंचि वृद्धि बॊंदुटकु संतसिल्लि, तनचेत नंगीकरिंपंबडु नरलोकधर्मंबु गल पुंडरीकाक्षुनि मायाविलसित मतिजेसि बालकु नातंड्रि यनि मोहंबुन नुपलालिंपुचुं ब्रजानुरागंबुन सर्वसम्मतुंडैन पुत्रुनि बूज्यंबैन राज्यंबुनं दभिषिक्तजेसि, भूसुरुलकु प्रधान वर्गंबुनकु नप्पगिंचि, मेरुदेविगूडि नरनारायणस्थानंबैन बदरिकाश्रमंबुनकुंजनि, यच्चट महायोग समाधिचे नरनारायणाख्युंडुनु, बुरुषोत्तमुंडुनगु वासुदेवु नाराधिंचि क्षीणदेहुंडै या नाभि हरितादात्म्यंबु नॊंदॆ। अंत ॥ 60 ॥

चं. सरसत ने नृपालकुनि जन्नमुनंदुनु भूसुरोत्तमुल्
सरसिजनाभुनिदग प्रसन्नत जेसिन नंतमॆच्चि यी-
श्वरुडु दनंत गर्भमुन वच्चि तनूभवुडै जनिंचॆ ना
नरपति नाभिकिन् सरि यनंदगुने ? नरनाथ ! यन्युलन् ॥ 61 ॥

व. अंत ॥ 62 ॥

---

माया के बल से अखिल राज्य में अत्यंत संपूर्ण वृष्टि दिनों-दिन की वृद्धि के साथ [जल] बरसा दिया। ५९ [व.] इस प्रकार ऋषभ को पुरन्दर की दुष्टता पर हँसी आयी और अजनाभ नामक अपने राज्य को सुभिक्ष (सस्यश्यामल) बना दिया। नाभि भी अपनी इच्छा के अनुरूप जनम कर उसकी वृद्धि को पाकर प्रसन्न हुआ। अपनी इच्छा से अंगीकृत नरलोकधर्म से युक्त पुंडरीकाक्ष की माया से विलसित मतिवाला होता हुआ उस बालक का (अपने को) अपने पिता मानकर, मोहवश [उसका] उपलालन करते हुए, प्रजा के अनुराग से, सर्वसम्मति से अपने पुत्र को [समय-सेतु की रक्षा के लिए] पूज्य राजगद्दी पर अभिषिक्त कर, [उसे] भूसुर तथा प्रमुख अधिकारियों को सौंपकर, मेरुदेवी के साथ तपस्या करने नर-नारायण का स्थान, बदरिकाश्रम जाकर, वहाँ महायोग-समाधि से [नर-नारायण नामवाले पुरुषोत्तम वासुदेव की आराधना करके) क्षीणदेही होकर नाभि न हरि से तादात्म्य प्राप्त किया। तब। ६० [चं.] हे नरनाथ ! सरसता से जिस नृपालक के यज्ञ में भूसुरोत्तमों के सरसिजनाभवाले (विष्णु) को भली-भाँति प्रसन्न कर, प्रसन्न होकर भगवान ने अपने-आप [मेरुदेवी के] गर्भ में आकर तनूभव के रूप में जन्म लिया, उस नरपति नाभि के समान अन्य किसको मान सकते हैं ? ६१ [व.] तब। ६२

सी. भूवरुडगु ऋषभुडु दन राज्यंबु गर्मभूमिग नात्मगांचि जनुल
कंदरकुनु प्रियंबगु नट्लु गर्मतंत्रंबॆल्ल दॆलुपंग दलचि कर्म-
मुलु सेयुटकु गुरुवुलयॊद्द वेदंबु चदिवि वारल यनुज्ञनु वहिंचि
शतमन्युडिच्चिन सति जयंत।कन्य वरिणयंबै यट्टि पडतिवलन

ते. भरतुडादिग सुतुलु नूर्वुरनु गांचॆ
नट्टि भरतुनि पेरनु नवनितलमु
पुरवराश्रम गिरि तरु पूर्णमगुचु
नमरि भारतवर्ष नाममुन मिंचॆ ॥ 63 ॥

व. आ महाभारतवर्षंबु नंदु तम तम पेरंगल भूमुलकुं गुशावर्त, इलावर्त, ब्रह्मावर्त, आर्यावर्त, मलयकेतु, भद्रसेन, इंद्रस्पृक्, विदर्भ, कीकटुलनु तॊम्मंड्रु कुमारुलनु सवति पुत्रुलकु प्रधानुलनुगा जेसॆ। अंत गवि, हरि, अंतरिक्ष, प्रबुद्ध, पिप्पलायन, आविर्होत्र, द्रमीढ, चमस, करभाजनुलनु वारु तॊम्मंड्रुनु भागवतधर्म प्रकाशकुलॆरि। वारल चरित्रंबुलु मुंदर नॆरिंगिंचॆद। तक्किन यॆनुबदियॊक्क कुमारुलुनु वित्रादेशकरुलु, नति विनीतुलु महाश्रोत्रियुलु, यज्ञशीलुरु, गर्मनिष्ठुलुनैन ब्राह्मणोत्तमुलॆरि। ऋषभुंडु स्वतन्त्रुडै संसारधर्मंबुलंवोरयक केवलानंदानुभवुंडैन ब्राकृतुंडुवोलॆ

---

[सी.] भूवर ऋषभ ने अपने राज्य को मन से कर्मक्षेत्र समझकर, सभी लोगों को प्रिय रूप में कर्मतत्व की शिक्षा देना चाहकर, कर्म करने के लिए गुरुजनों के पास वेद-विद्या सीखकर, उनकी आज्ञा मानकर, शतमन्यु की दी हुई सती, जयंती नामक कन्या से विवाह किया। [ते.] उस स्त्री से भरत आदि सौ पुत्रों को पाया। उस भरत के नाम से यह अवनीतल श्रेष्ठ पुरों, आश्रमों, गिरियों, तरुओं से पूर्ण वनकर विलसित हो भारतवर्ष के नाम से प्रसिद्ध हुआ। ६३ [व.] उस महाभारतवर्ष में अपने-अपने नामों से प्रसिद्ध भूमियों (प्रदेशों) को कुशावर्त, इलावर्त, ब्रह्मावर्त, आर्यावर्त, मलयकेतु, भद्रसेन, इंद्रस्पृक, विदर्भ और कीकट नामक पुत्रों को और सौतेले पुत्रों को राजाओं के रूप में नियुक्त किया। तव कवि, हरि, अंतरिक्ष, प्रबुद्ध, पिप्पलायन, आविर्होत्रि, द्रुमीढ, चमस और करभाजन नामक नौ [भाई] भागवत धर्म के प्रकाशक हुए। [भगवान की महिमा से उपबृंहित] उनके चरित्र आगे [एकादश स्कंध में] बताऊँगा। शेष इक्यासी कुमार [पिता की आज्ञा का पालन करनेवाले तथा अत्यंत नम्र] महाश्रोत्रिय, यज्ञशील, कर्मनिष्ठ ब्राह्मणोत्तम बने। ऋषभ स्वतंत्र होकर सांसारिक धर्मों में प्रवृत्त न हो करके, केवलानन्द का अनुभव करनेवाला [ईश्वर होकर भी], साधारण मनुष्यों के समान कालानुगत धर्मों का आचरण करते हुए [धर्मप्रवर्तकों के लिए समभाव वाले] उपशम से युक्त, मित्रभाव से युक्त, करुणा से युक्त होकर, धर्म, अर्थ, यश, प्रजा के

गालानुगतंबुलगु धर्मंबुल नाचरिंपुचु नुपशांतुंडनु, मैत्रुंडनु, गारुणिकुंडुन धर्मार्थ यशः प्रजानंदामृतावरोधंबुचे गृहस्थाश्रमंबुलं ब्रजल नियमिंपुचु गोंतकालंबु नीतिमार्गंबु दप्पक प्रजापालनंबु सेयुचु वेदरहस्यंबुलगु सकल धर्मंबुलु स्वविदितंबुलैननु ब्राह्मणोपदेश पूर्वकंबुन द्रव्यदेश काल वय श्श्रद्धर्त्विग्विधोद्देशोपचितंबुलुग नोक्कोक्क क्रतुवुनु शतवारंबु यथाविधिग जेसि सुखंबुंडे। अंत ॥ 64 ॥

कं. जनवर! ऋषभुनि राज्यंबुन, नैहिकफलमु गोरु पुरुषुनि नोकनि
गगुगोनि नेरुंगमेन्नडु, निनतेजुंडतनि महिमलेमनि चेप्पन् ॥ 65 ॥

ऋषभुंडु पुत्रुलकु नीति नुपदेशिचुट

सी. आ ऋषभुंडु राज्यंबु सेयुचुंडि यंतट नोक्कनाडात्मयंदु
दलपोसि भूलोक फल मपेक्षिपक मोहंबु दिगनाडि पुत्रुलकुनु
दन राज्यमेल्ल नप्पनचेसि वेनुवेंट गोडुकुलु मंत्रुलु गोलिचि राग
नल्लन यरिगि ब्रह्मवर्तदेशंबु नंदुल नपुडु महात्मुलैन

ते. यट्टिमुनिजन सम्मुखंबंबु जेरि
तनदु पुत्रुल नंदर दाय बिलिचि
परमपुण्युंडु ऋषभुंडु प्रणय मोप्प
हर्ष मंदुचु नप्पुडिट्लनुचु बलिके ॥ 66 ॥

आनंदामृत के अवरोध से, प्रजा को गृहस्थाश्रमों में नियमन करते हुए, कुछ समय तक नीतिमार्ग का अनुसरण करते हुए, प्रजा का पालन किया। [वेद के सार रहस्य रूपी सकल धर्मों के अपने को विदित होने पर भी] ब्राह्मणों के उपदेश से द्रव्य, अवस्था (तरुण आदि), श्रद्धा, ऋत्विज, देवताओं को उद्दिष्ट करके एक एक क्रतु (यज्ञ) को शत सप्ताह यथाविधि संपन्न करके सुखी रहा। तब। ६४ [क.] हे राजन्! ऋषभ के राज्य में ऐहिक फल की अपेक्षा करनेवाले एक भी पुरुष देख नहीं पाया। सूर्य समतेज वाले उसकी महिमाओं का किस प्रकार वर्णन करूँ? ६५

ऋषभ का पुत्रों को उपदेश देना

[सी.] राज्य करते हुए एक दिन अपने मन में सोचकर ऋषभ भूलोक फल की (ऐहिक सुखों की) अपेक्षा न करके, मोह का विसर्जन कर, पुत्रों को अपना समस्त राज्य सौंपकर अपने साथ पुत्र, मंत्री आदि के सेवाएँ करते आने पर, धीरे से जाकर ब्रह्मावर्त देश पहुँचा। [ते.] वहाँ श्रेष्ठ महात्मा मुनिजनों के सम्मुख अपने सभी पुत्रों को निकट बुलाकर परम पुण्यात्मा ऋषभ ने अत्यंत प्रेम व हर्ष से यों कहा। ६६

ते. ये स्थलंबुन गोभूसुरेंद्रवेद
वर्णधर्माश्रमंबुलु वरुस नुंडु
नास्थलंबुल कॅल्ल मोररिगि चॅरचि
दग्धमुलु सेसि रंडु मी दर्पमॊप्प ॥ 34 ॥

व. अनि इट्लु निर्देशिंचिन दिविजमर्दनु निर्देशंबुलु शिरंबुन धरियिंचि रक्कसुलु पॅक्कंड्रु भूतलंबुनकु जनि ॥ 35 ॥

सी. ग्राम पुर क्षेत्र खर्वट खेट घोषाराम नगराश्रमादिकमुलु
गालिंचि कौलकुलु गलिचि प्राकार गोपुर सेतुवुलु द्रव्वि पुण्य भूज
चयमुलु खंडिंचि सौधप्रपागेहपर्णशालादुलु पाडु चेसि
साधुगोब्राह्मणसंघंबुलकु हिंस गाविंचि वेदमार्गमुलु सॅरचि

आ. कुतलसॅल्ल नट्लु कोलाहलंबुगा, दैत्युलाचरिंप दल्लडिल्लि
नष्टमूर्तुलगुचु नाकलोकमु मानि, यडवुलंदु जॊच्चिरमरवरुलु ॥ 36 ॥

व. अंत हिरण्यकशिपुंडु दुःखितुंडै मृतुंडयिन सोदरुनकु नुदकप्रदानादिकार्यंबु लाचरिंचि यतनि बिड्डलगु शकुनि, शंबर, कालनाभ, मदोत्कच प्रमुखुल नूरडिंचि वारल तल्लितो गूड हिरण्याक्षुनि भार्यल नंदर राविंचि तम तल्लियैन दिति नवलोकिंचि इट्लनियॆ ॥ 37 ॥

---

ऋषि और पितृ आदि लोकों का, धर्मादि [कार्यों का] महान् आधार वही है। [ते.] जहाँ-जहाँ गाय, भूसुरेंद्र, वेद और वर्ण-धर्माश्रम रहते हैं, वहाँ वहाँ आप जाकर, सबका नाश कर, दग्ध कर अपना दर्प दिखाकर आइये। ३४ [व.] इस प्रकार निर्देश करने पर दिविजमर्दन (हिरण्यकशिपु) के निर्देश को शिरोधार्य बनाकर, कई राक्षसों ने भूतल पर जाकर, ३५ [सी.] ग्राम, पुर, क्षेत्र, खर्वट (पहाड़ी गाँव), खेट (किसानों के गाँव), घोष (ग्वालों के गाँव), आराम (उपवन), नगर, आश्रम आदि सभी स्थलों को खोदकर, पुण्य-भूज (-वृक्ष) चयों (समूहों) का खंडन करके; सौध, मधुशाला, गेह (गृह), पर्णशालाओं का नाश करके; वेद-मार्गों को भ्रष्ट बनाकर, [आ.] कुतल (भूतल) में दैत्यों के कोलाहल मचाने पर व्यथित होकर, [इन दुष्ट कार्यों के कारण] नष्ट मूर्ति वाले बनकर, नाकलोक (स्वर्ग) को छोड़कर अमर-वरों (-श्रेष्ठों) ने जंगलों में प्रवेश किया। ३६ [व.] तब हिरण्यकशिपु ने दुःखी होकर मृत सहोदर को उदकप्रदान (तर्पण) आदि कार्य करके, उसके पुत्र शकुनी, शंबर, कालनाभ, मदोत्कच आदि को सांत्वना देकर, उनकी माता के साथ हिरण्याक्ष की सभी पत्नियों को बुलवाकर, अपनी माता दिति को देखकर ऐसा कहा। ३७ [शा.] हे माता! नीरागार (जलाशय) के पास जानेवाले यात्रियों के समान,

शा. नीरागार निविष्टपांशुलक्रियन् निक्कंबु संसार सं-
चारुलु वत्तुरु गूडि वित्तुरु सदा संगंबु लेदोक्कचो
शूरुल् वोयॆडि त्रोवकु वोयॆनु भवत्सूनुंडु दल्ली ! महा
शूरुंडातडु तद्वियोगमुनकुन् शोकिंप नीकेटिकिन् ! ॥ 38 ॥

सी. सर्वज्ञुंडीशुंडु सर्वात्मु डव्ययुं डमलुंडु सत्यु डनंतु डाढ्यु
डात्मरूपंबुन नश्रांतमुनु दन माया प्रवर्तन महिम वलन
गुणमुलु गल्पिंचि गुणसंगमंबुन लिंगशरीरंबु लील दाल्चि
कंपितजलमुलो गदलॆडि क्रिय दोचु पादपंबुल भंगि भ्राम्यमाण

आ. चक्षुवुल धरित्रि चलितयै कानंग
वडिन भंगि विकल भावरहितु
डात्ममयुडु कंपितांतरंगंबुन
गदलिनट्ल तोचु गदल डतडु ॥ 39 ॥

### बालवेषमुदाल्चिन यमुंडु दॆलिपॆडि सुयज्ञोपाख्यानमु

व. अव्वा ! इव्विधंबुन लक्षणवंतुंडु गानि ईश्वरुंडु लक्षितुंडै कर्मसंसरणंबुन योगवियोगंबुल नॊंदिंचु । संभव विनाशशोक विवेकाविवेकचिंता-स्मरणंबुलु विविधंबुलु । ईयर्थंबुनकु वॆद्दलु प्रेतबंधु यमसंवादनंबनु

---

संसार में रहनेवाले साथ आयेंगे और साथ भी छोड़ेंगे। यह सच है कि [सदा] कोई भी संग नहीं रहता है। शूरों की राह में तुम्हारा सून (बेटा) गया है। वह महाशूर है, उसके वियोग के कारण तुम्हें शोक करना क्यों? ३८ [सी.] ईश तो सर्वज्ञ, सर्वात्मक, अव्यय, अमल, सत्य, अनंत, आढ्य है। आत्मरूप में सदा उसने अपनी माया की महिमा से गुणों की कल्पना करके, गुण के संगम से लिंग शरीर धारण करके, कंपित जल में हिलते-से लगनेवाले वृक्षों के समान, [आ.] भ्रमण करनेवाली (घूमनेवाली) की आँखों को धरित्री के चंचल दिखाई पड़ने के समान, वह विकलभाव-रहित, आत्ममय ईश हमारे कंपित-अतरंग में हिलता-सा लगता है, मगर वह हिलता नहीं है। ३९

### बालवेषधारी यम के द्वारा कहा गया सुयज्ञोपाख्यान

[व.] माता ! इस प्रकार लक्षणोपेत न होनेवाला ईश्वर लक्षित होकर, कर्मसंसरण से योग और वियोग को संभव कराता है। संभव, विनाश, शोक, विवेक, अविवेक, चिंता और स्मरण [ये सब] विविध हैं। इनको समझाने के लिए बड़े लोक प्रेतबंधु-यम-संवाद नामक इतिहास

नितिहासंबु नुदाहरिंतुरु। विनुडु चॆप्पॆद। उशीनर देशंबुनंदु सुयज्ञुंडनु राजु गलंडु। अतंडु शत्रुवुलचेत युद्धंबुन निहतुंडयियुन्न यॆड ॥ 40 ॥

सी. चिनिगिन बहुरत्न चित्रवर्ममुतोड, रालिन भूषण राजि तोड
भीकर बाणनिर्भिन्नवक्षमुतोड, दरुचु गारॆडु शोणितंबु तोड
गीर्णमै जारिन केशबंधमुतोड, रयरोषदंष्ट्राधरंबुतोड
निमिषहीनंबैन नेत्रयुग्ममुतोड, भूरजोयुतमुखांबुजमुतोड

आ. द्रुनिसि पडिन दीर्घ दोर्दंडमुलतोड
जीवरहितुडगु नुशीनरॆंद्रु
जुट्टि बंधुजनुलु सौरिदिनुंडग भया-
क्रांतलगुचु नतनि कांतलॆल्ल ॥ 41 ॥

शा. स्रस्त कंपित केशबंधमुलतो संछिन्नहाराळितो
हस्ताब्जंबुलु साचि मोदिकॊनुचु हा नाथ! यनुचु
प्रस्तावोक्तुल नॆड्विरि वगं ब्राणेशु पादंबुपै
नस्तोकस्तनकुंकुमारुणविकीर्णास्रंबु वर्षिचुचुन् ॥ 42 ॥

म. अनघा! निन्नु नुशीनरप्रजल कर्थानंदसंधायिगा
मुनु निर्मिचिन ब्रह्मनिर्दयत नुन्मूलिचॆने? वीरिकिन्

---

का उदाहरण देते है। [उसे] कहूँगा, सुनिये। उशीनर देश में सुयज्ञ नामक राजा था। वह युद्ध में शत्रुओं से निहत हुआ। तब। ४०
[सी.] छिन्न बने अनेक रत्नों से जड़े हुए चित्रवर्म के साथ, गिरी हुई भूषण-राजी (समूह) के साथ, भीकर बाणों से निर्भिन्न वक्षस्थल के साथ, निरंतर स्रवित होनेवाली रक्त-धाराओं के साथ, निमिष-हीन नेत्र-युग्म के साथ, भूरज (धूल) से भरित मुखकमल के साथ, विखरकर, फैले हुए केश-बंधन के साथ झट रोष से काटे हुए होंठ के साथ, [आ.] खंडित होकर पड़ी हुई दीर्घ बाहुओं के साथ, जीवरहित होकर पड़े हुए उशीनरेश के शरीर को [उनके] बंधुओं के घेरे रहने पर, उसकी सभी कांताएँ (पत्नियां) भयाक्रांत होती हुई, ४१ [शा.] च्युत और आकंपित केश-पाशों के साथ, संछिन्न हार-समूह के साथ, हस्ताब्जों को फैलाकर वक्षस्थल पर पीटकर 'हाय नाथ!' कहती हुई, [सब स्त्रियाँ] अपने पति के बारे में बहुत-कुछ कहकर, दुःख के मारे प्राणेश के चरणों पर, बड़े-बड़े स्तनों पर अलंकृत कुंकुम की लालिमा को विकीर्ण करनेवाली अश्रुबिन्दुओं की वर्षा करते रोईं। ४२ [म.] हे अनघ! धात्रीश! जिस ब्रह्मदेव ने उशीनर [देश] की प्रजा के लिए अर्थ से आनंद प्रदान करनेवाला बनाया था, उसी ने निर्दयता के साथ तुम्हें मार डाला है न! [अब से] इन [प्रजा] को, [तुम्हारी] संतान को और हमको कौन-सी गति है? (हमारा कोई रक्षक नहीं रहा।)

दनय-श्रेणिकि माकु दिक्कु गलदे ? धात्रीश ! नी बोटिकन्
जनुने ? पासि चनंग भ्रातृजनुलन् सन्मित्रुलं बुत्रुलन् ॥ 43 ॥

म. जनलोकेश्वर ! निन्नु बासिन निमेषंबुल् महाब्दंबुलै
चनु लोकांतरगामिवै मरलकी चंदंबुनन् नीवु वो-
यिन मेमॆट्लु जरितु मॊल्लमु गदा ! यी लोकवृत्तंबु ने-
डनलज्वालल जोच्चि वच्चॆदमुनीयंघ्रिद्वयिं जूडगन् ॥ 44 ॥

व. अनि इट्लु राजभार्यलाराजशवंबु डग्गरि विलपिपं बोवु पुंकॆ
समयंबुन वारल विलापंबुलु विनि ब्राह्मणबालकुंडै यमुंडु सनुदॆंचि
प्रेतबंधुलं जूचि यिट्लनियॆ ॥ 45 ॥

उ. मच्चिक वीरिकॆल्ल वहुमात्रमु जोद्यमु देहि पुट्टुचुन्
जच्चुचु नुंड जूचॆदरु चावक मानॆडु वारि भंगि नी
चच्चिनवारि केड्चॆदरु चावुनु नॊल्लक डागवच्चुने ?
यॆच्चट बुट्टॆ नच्चटिकि नेगुट नॆजम प्राणिकोटिकिन् ॥ 46 ॥

कं. जननीजनकुल बासियु, घनवृक्षमुल बाध वडक गड्डु विघ्नलमै
मनियॆद मॆव्वडु गर्भ,-बुन मुनु पोषिचॆ वाडॆ पोषकुडडविन् ॥ 47 ॥

---

सहोदरों को, सन्मित्रों को और पुत्रों को छोड़कर ऐसा जाना तुम्हारे जैसे राजा के लिए कहाँ उचित है ? [नहीं है ।] ४३ [म.] हे जनलोकेश्वर ! तुम्हारे वियोग में निमिष हमारे लिए महा अब्धि (लम्बे वर्ष) के समान गुजरेगा । लोकांतर-गामी बनकर, न लौटकर, इस प्रकार जाओगे तो हम तुम्हारे बिना कैसे रह सकती है ? यह लोकवृत्त (संसार) हमें नहीं चाहिए । आज अनल में प्रवेश करके तुम्हारे चरण-युग्म को देखने हम आयेंगी । ४४ [व.] इस प्रकार राजा के शव के निकट राजा की पत्नियों के रोते-रोते, इतने में दिन ढलने का समय हुआ । उनके विलाप सुनकर, यमराज ने ब्राह्मण-वालक के रूप में आकर, उन सबकी बातें सुनकर, प्रेत के बन्धुओं से ऐसा कहा । ४५ [उ.] इन सबको मोह बहुत है । यह अजीब लगता है । देही के पैदा होते और मरते समय न मरनेवालों के समान देखते है । इस मरनेवाले के लिए रोते हैं । क्या कोई मृत्यु से बच सकता है ? प्राणिकोटि के लिए जहाँ से पैदा हुई है, वहीं पर जाना सहज है । ४६ [कं.] माता और पिता से बिछुड़कर भी जंगल में घन वृक्षों की पीड़ा से बचकर रह सकते हैं । जिसने गर्भ में, पूर्व में हमारा पालन-पोषण किया था, वही जंगल में भी हमारा पोषक (रक्षक) है । ४७ [कं.] जो सृजन करता है; प्राणियों की जो रक्षा करता है; जो मार डालता है; जो अनंत है, जो प्रभु है, वह हेला (खेल)

कं. ऍव्वडु सृजिंचु ब्राणुल, नॅव्वडु रक्षिंचु ब्रुंचु नॅव्व डनंतु
ऍव्वडु विभु ऍव्वडु वा, डिव्विधमुन मनुचु वॅनुचु हेलारतुडै ॥ 48 ॥

आ. धनमु वीथि बडिन दैववशंबुन, नुंडु बोवु मूलनुन्ननैन
नडवि रक्ष लेनि यबलुंडु वर्धिल्ल, रक्षितुंडु मंदिरमुन जच्चु ॥ 49 ॥

कं. कलुगुनु मरि लेकुंडुनु
गलभूतमुलॅल्ल गालकर्मवशमुलै
निलबडियु ब्रकृति दद्गुण
कलितुडुगा डात्ममयुडगम्युडु दलपन् ॥ 50 ॥

सी. पांचभौतिकमैन भवनंबु देहंबु पुरुषुंडु दीनिलो बूर्वकम
वशमुन नॊकवेळ वर्तिंचु दीपिंचु दरियैन नॊकवेळ दलगिपोवु
जॆडुनेनि देहंबु चॆडुगानि पुरुषुंडु चॆड डातनिकि नित चॆट्टलेदु
पुरुषुनिकि देहपुंजंबुनकु वेरु गानि येकत्वंबु गान रादु

आ. दारुवुल वॆलुंगु दहनुनि कैवडि, गायमुल जरिंचु गालि भंगि
नाळलीनमैन नभमु चाडुपुन वेरु, दॆलियवलयु देहि देहमुलकु ॥ 51 ॥

व. अनि मरियु निट्लनियॆ ॥ 52 ॥

---

में रत होकर इस प्रकार हमारी देखभाल करता है। ४८ [आ.] अगर [किसी का] धन वीथि (सड़क) पर गिर जाए तो भी, दैववश से वह धन [वहीं] रह जाता है। कोने में रखा रहने पर भी, दैववशात् वह [खो] जाता है। जंगल में बिना रक्षा के रहनेवाला अबल-व्यक्ति वर्धित होता है। सौध में सुरक्षित रहनेवाला [व्यक्ति] मरता है। ४९ [कं.] काल और कर्मवश होकर ही समस्त प्राणी उत्पन्न होते और नहीं रहते (मरते) हैं। सोचने पर वह आत्ममय और अगम्य (परमात्मा) इला (पृथ्वी) पर आकर भी, उसके (प्रकृति के) गुणों से कलित (युक्त) नहीं होता। ५० [सी.] [यह] शरीर एक पांचभौतिक भवन है। पूर्वजन्म के कर्म के कारण पुरुष इसमें कभी रहता है, कभी दीप्त होता है। समय आने पर कभी [इस देह को] छोड़कर चला जाता है। नाश होता है तो देह का होता है पर पुरुष का नहीं। उसके लिए कुछ भी बुराई नही होती। पुरुष और देह-पुंज [दोनों] अलग हैं, [उन्हें] एकत्व नहीं है। [आ.] दारुओं (वृक्षों) में जलनेवाली दहन (अग्नि) की तरह, काया (शरीरों) में चलनेवाली हवा की भाँति, नाललीन नभ की तरह (नाल के बीच में शून्य होता है), देही और देह [दोनों] अलग है। [इसे हम सबको] जानना चाहिए। ५१ [व.] [ऐसा] कहकर [वह] फिर से यों बोला। ५२ [सी.] अरे पागलो ! राजा सो रहा है या और कुछ है !

सी. भूपालकुडु निद्रवोयेंडि नोंडेमि विलपिंप नेटिकि ? वेर्रुलार !
यॆव्वडु भाषिंचु नॆव्वडाकर्णिंचु नट्टिटवाडॆन्नडो यरिगिनाडु
प्राणभूतुंडैन पवनु डाकर्णिंप भाषिंप नेरडु प्राणिदेह-
मुलकु वेरै तानु मुख्युडै यिंद्रियवंतुडै जीवुंडु वलनु मॆरय

आ. ब्राभवमुन भूतपंचकेंद्रिय मनो-
लिंगदेहमुलनु लील गूडि
विडुचु नित्युडौकडु विभुडु दीनिकि मीरु
वॊगलनेल ? वगल वॊरलनेल ? ॥ 53 ॥

कं. अंदाक नात्मदेहमु, नॊंदॆडु नंदाक गर्मयोगमु लटपै
जेंदवु मायायोग, स्पंदितुलै रित्त जालिवड नेमिटिकिन् ? ॥ 54 ॥

म. चॆलुलुं दंड्रुलु वल्लु लात्मजुलु संसेव्युल् सुतुल् चारु नि-
र्मलगेहंबु लटंचु गूर्तुरु महामायागुणभ्रांतुलै
फललो दोचिन यर्थमुल् निजमुलो ? कर्मानुबंधंबुलं
गलुगुन् संगमु लेक मानु पिदपन् गर्मांतकालंबुनन् ॥ 55 ॥

व. मरियु मायागुणप्रपंचंबु नॆरिंगॆडि तत्त्वज्ञुलु नित्यानित्यंबुलं गूर्चि सुख-
दुःखंबुलं जेंदरु। अज्ञुलु गोंदरु योगवियोगंबुलकु सुखदुःखंबुल नॊंदुदुरु।

---

रोते क्यों हो ? जो बोलता है, सुनता है, वह कभी का चल बसा। प्राण-भूत होकर भी पवन सुन या बोल नही सकता। प्राणि और देह दोनों से अलग होकर भी मुख्य बनकर इंद्रियवान होकर स्वयं जीव को रहना चाहिए। [आ.] जीव तो भूतपंचक, इंद्रिय, मन, लिंग और देहों को लीला के साथ प्राप्त करता और छोड़ देता है। और कोई इसका है। इसके लिए (राजा की मृत्यु पर) दुःखी होना क्यों ? दुःख के मारे लोटना क्यों ? ५३ [कं.] जब तक आत्मा शरीर में रहती है, तब तक कर्म-योग रहते हैं; उसके बाद नहीं। मायायोग से स्पंदित होकर तुम सब व्यर्थ शोक क्यों करते हो ? ५४ [म.] महामाया [नामक] गुण के कारण भ्रांत होकर [ये] 'सखा हैं; [ये] पिता हैं; [ये] माताएँ हैं; [ये] पुत्र हैं; [ये] सेवक हैं; [ये] पत्नियाँ हैं; [ये] सुन्दर और निर्मल गेह (घर) हैं' —ऐसा कह (मान) कर, रहते है। स्वप्न में देखनेवाले अर्थ (विषय) क्या सच होते है ? कर्मबंधनों के कारण [लोगों को] संग (विषयों के प्रति आसक्ति) प्राप्त होता है। कर्म के अन्तकाल में वह छूट जाता है। ५५ [कं.] और (इसके अतिरिक्त) मायागुण-भरित प्रपंच (संसार) को जाननेवाले तत्त्वज्ञ नित्य और अनित्य के कारण सुख और दुःख को प्राप्त नही करते। कुछ अज्ञ [लोग] योग और वियोग के

तॉल्लियॉक्क महागहनंबुन विहंगंबुलकु नंतकभूतुंडैन यॅरुकु गलडु।
अतंडु प्रभातंबुन नॉक्कनाडु लेवि.वाटंबैन वेट तमकंबुन ॥ 56 ॥

कं. वल्लरुलु जिगुरु गंडॅलु
जलिदियु जिक्कंबु धनुवु शरमुलु गॉनुचुं
बुलुगुल बट्टॅडु वेडुक
नलुकुलु बॅडलंग गदलि यडविकि जनियॅन् ॥ 57 ॥

व. इट्लडविकि जनि तत्प्रदेशंबुनंदु ॥ 58 ॥

कं. कट्टलुक दडकचाटुन
बिट्टल नुरिगोल दिगिचि बिरुसुन डॅक्कल्
वट्टि विरिचि चिक्कमुलो
बॅट्टुचु विहरिंचॅ लोक भीकरलीलन् ॥ 59 ॥

व. मरियु नानाविधंबुलगु शकुंतलंबुल नंतंबु नॉंदिपुचु सकलपक्षिसंहार-संरब्धकरुंडैन लुब्धकुंडु दन मुंदट गालचोदितंबै संचरिंपुचुन्न कुळिंगपक्षि मिथुनंबु गनुंगॉनि यंदु गुळिंगि नुरिं दिगिचि, यॉक्क चिक्कंबुलो वैचिनं जूचि, दुःखिचि, कुळिंगपक्षि यिट्लनियॅ ॥ 60 ॥

चं. अडवुल मेत मेसि मनमन्युल कॅन्नडु नॅग्गु सेय कि-
क्कड विहरिंप नेडकट! कट्टडि ब्रह्म किरातु चेतिलो

---

कारण सुख और दुःख को प्राप्त करते है। पूर्वकाल में एक महागहन (बड़े जंगल) में विहंगों (पक्षियों) के लिए अंतभूतक (मारनेवाला) एक शिकारी था। एक दिन प्रभातकाल में वह उठकर, समुचित मृगया (शिकार) की आसक्ति से, ५६ [कं.] [पक्षियों को फँसाने के लिए] जाल, रस्सियाँ, बासी, भात, जालीवाली थैलियाँ, सिकडर, धनुष और बाण [आदि] लेकर, पक्षियों को पकड़ने के उत्साह से, [वह शिकारी] जंगल की ओर चल पड़ा। ५७ [व.] इस प्रकार जगल जाकर, उस प्रदेश में (वहाँ), ५८ [कं.] बहुत ही क्रोध से, टट्टी की आड़ में, पक्षियों को जाल में फँसाकर, उनके पंखों को कठोरता से तोड़कर, [अपनी] थैली में रखते हुए, लोक में भयंकर-रूप से विचरता रहा। ५९ [व.] और बहुत प्रकार के शकुंतों (पक्षियों) को मारते हुए, सब पक्षियों के संहार-संरब्धक (मारने में लगे हुए) लुब्धक ने अपने सामने मृत्यु-वश होकर फिरनेवाले कुळिंग पक्षियों के मिथुन (जोड़े) को देखा। उसमें स्त्री पक्षी (कुळिंगी) को मारकर एक थैली में डाल दिया। तो कुळिंगपक्षी ने देखकर दुःखी होकर ऐसा कहा। ६० [चं.] जंगल में चारा खाते हुए, किसी को भी हानि न पहुँचाते हुए [हम लोग] फिरते रहते हैं। हाय!

वङ्डुमनि व्रासेने ! दुद्दुट बापपु दैवमु कंटिकित यें
वकुड्डु बरुवय्यॆने व्रदुकु ? कोमलि ! येमन नेर्तु जॆल्लरे ! ॥ 61 ॥

कं. ऒकमाट्टु मनलनंदर
व्रकटिंचि किरातु वलल वडजेयक नि
न्नोकतिन् वल वड जेसिन
विकटीकृतदक्षमैन विधिनेमंदुन् ? ॥ 62 ॥

उ. ऱॆक्कलु रावु पिल्ललकु ऱेपटिनुंडियु मेत गानमिन्
वॊक्कुचु गूटिलो नॆगसि पोवग नेरवु मुन्नु तल्लि ये
दिक्कुन नुंडि वच्चुननि त्रिप्पनिचूड्कुल निक्कि निक्कि नल्
दिक्कुलु जूचुचुन्न वतिदीनत नॆट्लु भरिंतु ? नक्कटा ! ॥ 63 ॥

व. अनि यिव्विधंबुन ॥ 64 ॥

कं. कुंठित नादमु तोडनु, गंठमु शोषिंप वगचु खगमुन् हननो
त्कुंठुंडैन किरातु ड, कुंठितगति नेसॆ नॊक्क कोलंगूलन् ॥ 65 ॥

कं. कालमु वच्चिन शबरुनि
कोलनु धर गूलॆ खगमु घोषमुतोडन्
कालमु डासिन नेलं
गूलक पो वशमॆ ? यॆट्टि गुणवंतुलकुन् ॥ 66 ॥

---

आज यहाँ उस निर्दयी ब्रह्मा ने ललाट पर लिखा है न कि इस किरात के हाथ में पड़ो। पापी दैव की दृष्टि में हमारा जीवन इतना भारी हो गया न ! हे कोमली ! मैं क्या कह सकता हूँ ? ६१ [कं.] एक ही बार हम सबके व्यक्त कर, किरात के जाल में न फँसाकर, तुम अकेली को जाल में फँसानेवाले विकटीकृतदक्ष (कार्यो को विकट करने में निपुण) विधि (नियति) को क्या कहूँ ? ६२ [उ.] हाय ! हमारे बच्चों के अभी पंख नही आए हैं। कल से चारे के लिए तरसते हुए भी, घोंसले से उड़कर [बाहर] निकल नही सकते। दीनता से हर तरफ़ इस आशा से देखते रहेंगे कि माँ इस दिशा से आयेगी। इसको मैं कैसे सहन कर सकता हूँ ? ६३ [व.] ऐसा बोलते हुए इस प्रकार ६४ [कं.] कुंठित-नाद से (हीन स्वर से या गद्गद कंठ से) कंठ सूख जाए, ऐसा रोते हुए खग (पक्षी) के हनन (हत्या) की उत्कंठा से युक्त किरात ने अकुंठित गति से एक बाण से मार गिराया। ६५ [कं.] समय के आने पर शबर के बाण से, खग चिल्लाते हुए धरा पर गिर गया। जितना भी गुणवान क्यों न हो, काल (मृत्यु) के नियराने पर मरे बिना रह सकता है ? (नहीं।) ६६ [उ.] इसलिए मरने के समय को आप नहीं देख (जान) सकते।

उ. कावुन मीरु चच्चु तरि गानरु वच्चि धरित्रि बड्ड धा-
त्रीविभु देहमुं गदिसि दीनत नेड्चनेल पॉंडु चि-
तावतुलार! वत्सरशतंबुलकैन निजेशु चक्किकि-
बोवुट दुर्लभंबु मृति बॉदिनवारलु चेर वत्तुरे ? ॥ 67 ॥

व. अनि इट्लु कपट बालकुंडै क्रीडिचुचुन्न यमुनि युपलालनालापंबुलु विनि सुयज्ञुनि बंधुवुलल्ल वॅरगु पडि, सर्वप्रपंचंबु नित्यंबु गादनि तलंचि, शोकिपक, सुयज्ञुनिकि सांप्रदायिक कृत्यंबुलु सेसि चनिरंत नंतकुं डंतर्हितुंडय्यॆ। अनि चॅप्पि हिरण्यकशिपुंडु दन तल्लिनि, दम्मुनि भार्यलं जूचि यिट्लनियॆ ॥ 68 ॥

कं. परुलॆव्वरु ? दा मॆव्वरु ?
परिकिपग नेकमगुट भाविपरु त-
त्परमज्ञानमु लेमिनि
बरुलुनु मेमनुचु दोचु ब्राणुल कॆल्लन् ॥ 69 ॥

व. अनि तॆलियंबलिकिन, हिरण्यकशिपुनि वचनंबुलु विनि, दिति कोडंड्रनुं, दानुन शोकंबु मानि तत्त्वविलोकनंबु गलिगि, लोकांतरगतुंडैन कॊडुकुनकु वगवक चनियॆ। अनि चॅप्पि नारदुंडु धर्मनंदनुन किट्लनियॆ ॥ 70 ॥

---

धरित्री पर पड़े हुए राजा के शरीर के पास आकर, दीनता से रोते क्यों ? हे चितावतियो ! जाइए। सौ साल के बाद भी तुम्हारे लिए उसके पास जाना दुर्लभ है। क्या मृत लोग कहीं [फिर] पास आयेंगे ? ६७ [व.] ऐसा बोलकर कपट बालक के रूप में खेलानेवाले यम की उपलालना से युक्त आलाप (बातें) सुनकर सुयज्ञ के सभी रिश्तेदार अचंभे में पड़ गये। इस समस्त ससार को अनित्य समझकर, शोक न करके, सुयज्ञ के लिए जो-जो सांप्रदायिक (परम्परागत) कृत्य करने हैं, उनको करके [वे सब] चले गये। यमराज भी अंतर्हित हुआ। इस प्रकार हिरण्यकशिपु ने कहकर, अपनी माता और साथियों को देखकर, आगे ऐसा कहा। ६८ [कं.] पर (अन्य) कौन हैं और स्वयं कौन है ? सोचने पर सब एक हैं। ऐसा होने की बात को नहीं समझ पाते। तत्परमज्ञान के अभाव में प्राणियों को ऐसा सूझता है कि यह अन्य है और ये हम हैं। ६९ [व.] इस प्रकार के हिरण्यकशिपु के वचन सुनकर, दिति और उसकी बहुएँ शोक को छोड़ करके तत्त्वविलोकन पाकर, लोकांतरगत हुए बेटे के लिए दुःखित न होकर, चली गईं। ऐसा कहकर नारद ने धर्मनन्दन से यों कहा। ७०

## अध्यायमु—३

कं. अजरामर भावंबुनु, द्रिजगद्राज्यंबु नप्रतिद्वंद्वमु वो
विजिताखिलाशात्रवमुनु, गजरिपुबलमुनु हिरण्यकशिपुडु गोरॆन् ॥71॥

व. इट्लु गोरि, मंदराचलद्रोणिकि जनि, यंदु पॆनुवेल नेल निलुवंबडि, यूर्ध्वबाहुडयि, मिन्नु सूचुचु, वाडि मयूखंबुलतोडि प्रळयकालभानुंडनं बोलॆ दीर्घजटारुणप्रभाजालंबुलतोड नॆव्वरिकि देरि चूडराक परमदारुणंबैन तपंबु सेयुचुंडॆ। निर्जरुलु निजस्थानंबुल नुंडिरि। अंत ॥ 72 ॥

म. अदरॆं गुंभिनि साद्रियै, कलगॆ नेडंभोनिधुल्, तारकल्
सॆदरॆन्, सग्रहसंधलै विशलु विच्छिन्नांतलै मंडॆ, बॆ-
लल्वरॆन् गुंडॆलु जंतुसंहतिकि, नुग्रचार दैत्येंद्र मू-
र्ध विशोद्धूत सधूम हेतिपत लोदंचत्तपोवह्निचेन् ॥ 73 ॥

व. इट्लु त्रैलोक्यसंतापकरंबैन दैत्यराज तपो विजृंभणंबु सैरिपक, निलिपुलु नाकंबु बडिचि, ब्रह्मलोकंबुनकु जनि, लोकेश्वरुंडयिन ब्रह्मकु विनतुलै यिट्लनि विन्नविंचिरि ॥ 74 ॥

---

## अध्याय—३

[कं.] हिरण्यकशिपु ने अजर और अमर भाव को, त्रिलोक के राज्य को, अप्रतिद्वंद्वता (प्रतिद्वंद्वी का न होना) को, सभी शत्रुओं को जीतने की शक्ति को, सिंह के बल को चाहा। ७१ [व.] ऐसा चाहकर, उसने मंदराचल द्रोणी (घाटी) जाकर, वहाँ पैर के अगूँठे के बल खड़े होकर, ऊर्ध्व बाहु वाला होकर, आकाश को देखते, प्रलयकाल के भानु के समान, दीर्घजटाओं के अरुण प्रभाजाल से युक्त हो, परम-दारुण तप करने लगा। उसकी तरफ़ कोई आँख उठाकर देख नहीं सकता था। निर्जर (देवता) अपने-अपने स्थान पर रह गये। तब, ७२ [म.] [भयंकर तप के कारण] दैत्येंद्र (राक्षसराज) के शिर से निकलनेवाले तथा दिशाओं में उद्धूत धूम हेति-पटल से उदंचित तपो-वह्नि के कारण अद्रियों (पर्वतों) के साथ भूमि हिलने लगी; सप्तसमुद्र उद्वेलित हो गये; तारे दूर-दूर हो गये; विच्छिन्नांत होकर दिशाएँ जलने लगीं। जंतु-संहति (-समूह) के दिल अधिक धड़कने लगे। ७३ [व.] इस प्रकार त्रैलोक्य के लिए संतापकर दैत्यराज (हिरण्यकशिपु) के तप के विजृंभण को सहन न कर, देवता नाक (स्वर्ग) छोड़कर, ब्रह्मलोक जाकर, लोकेश्वर ब्रह्मा को विनती कर, यों बोले। ७४ [कं.] हे देवदेव ! हे कारुण्यनिधी !

कं. दिति कॊडुकु तपमु वेडिमि
नति तप्तुल मैतिमिक नलजडि नमरा-
वति नुंड वॆरतुमॆय्यदि
गति माकुनु देवदेव ! कारुण्यनिधी ! ॥ 75 ॥

शा. शंकालेशमु लेदु देव ! त्रिजगत्संहारमुन् देवता-
संकोचंबुनु वेदशास्त्र पदवीसंक्षेपमुन् लोक ये
बंकन् लेवनटंचु दुस्सहतपोव्यावृत्तिचित्तंबुलो
संकल्पिंचॆ निशाचरुंडु प्रति संस्कारंबु चिंतिपवे ! ॥ 76 ॥

शा. नीवेरीति दपोबलंबुन जगन्निर्माणमुन् जेसि यी-
देवाधीशुल कंटॆ नॆक्कुडु सिरिं दीपिंचितिव्भंगिदा-
नीविश्वंबु दपस्समाधिमहिमन् हिंसिंचि वेरॊक्क वि-
श्वाविर्भावकरत्वशक्ति मदिलो नर्थिंचिनाडीश्वरा ! ॥ 77 ॥

व. अदियुनंगाक कालात्मुलगु जीवात्मलकनित्यत्वंबु गलुगुटं जेसि तपो-
योगसमाधि बलंबुनं दनकु नित्यत्वंबु संपादितुनननि तलचिनाडु। अनि
मरियु निट्लनिरि ॥ 78 ॥

म. भवदीयंबगु नुन्नतोन्नतमहाब्रह्मैकपीठंबु स-
स्तवनीयंबगु भूतियुन् विजयमुन् सौख्यंबु संतोषमुन्

---

दितिपुत्र के तप के ताप से हम अतितप्त हुए। अब [इस] खलबली के कारण अमरावती में रहते हम डरते हैं। हमारी क्या गति है ? [बताओ।] ७५ [शा.] हे देव ! त्रिजगत्संहार, अमरलोगों का दमन, वेदशास्त्रपदवी का संक्षेप (कम कर देना) [आदि] कोई इच्छा नहीं रखकर यों ही वह तप नही कर रहा है। इसमें शंका का लेश नहीं है। इस प्रकार सोचकर ही निशाचर ने दुस्सह तप की व्यावृत्ति का संकल्प किया है। इसकी प्रतिक्रिया की चिन्ता करो न ! ७६ [शा.] हे ईश्वर (प्रभु) ! तुम जिस प्रकार तपोवल से जगत का निर्माण कर, इन देवताओं के अधीश्वरों की अपेक्षा अधिक शोभा से दीप्त हुए, उसी प्रकार वह भी अपनी तपस्समाधि की महिमा से विश्व की हिंसा करके (इस विश्व का नाश कर), और एक अन्य विश्व की आविर्भावक-शक्ति को अपने मन में चाहा है। ७७ [व.] यही नहीं, काल के प्रकार चलनेवाले जीवात्माओं के अनित्य होने से, तपोयोग की समाधि के बल से अपने लिए नित्यत्व की प्राप्ति कराने सोची है। [ऐसा] कहकर फिर वे ऐसा वोले। ७८ [म.] हे भुवनाधीश्वर ! तुम्हारे अत्युन्नत और महान् ब्रह्मपीठ, प्रशसनीय भूति, विजय, सुख और संतोष का प्रदान सर्वलोक को अब तक किया है। इसलिए दैत्य के तप

भुवनश्रेणिकि निच्चु वेंत्तुनि तपस्स्फूर्तिन् निवारिंचि यो
भुवनाधीश्वर ! गाववे ! भुवनमुल् पूर्णप्रसादंबुनन् ॥ 79 ॥

### ब्रह्मदेवुंडु हिरण्यकशिपुनकु वरमुलिच्चुट

व. अनि देवतलु विन्नविंचिन स्वयंभूतुंडुनु भगवंतुंडुनैन नलुमोगंबुल वॆल्पुप्रोड भृगुदक्षादुल तोड मंदरपर्वतंबुनकु वच्चि यंदुनियमयुक्तुंडुनु, विपीलिकावृतमेदोमांसचर्मरक्तुंडुनु, वल्मीक तृणवेणुपटलपरिच्छन्नुंडुनु, महातपःप्रभाव संपन्नुंडुनुनै नीरंध्रनिविडनीरदनिकरनिबिष्ट नीरज बंधुंडुनु बोलं निवसिंचियुन्न निर्जराराति जूचि वॆंरगुपडि नगुचु निट्लनियॆ ॥ 80 ॥

म.को. ओ सुरारिकुलेंद्र ! यीक्रिय नुग्रमैन तपंबु मुन्-
चेसि चूपिनवाडलेरिक जेयुवारुनुलेरु नॆ
नीसमाधिकि मॆच्चितिन् विनु नी यभीष्टमुलिस्तु ना-
यास मेटिकि ? लॆम्मु लॆम्मु महात्म ! कोरुमु कोरिकल् ॥ 81 ॥

शा. दंशव्रातमुलुं विपीलिकलु मेदःक्रव्यरक्तंबुलन्
संशीर्णंबुलु सेसि पट्टि तिनगा शल्यावशिष्टुंडवै

---

की स्फूर्ति का निवारण करके पूर्ण प्रसाद (प्रसन्नता) से भुवनों की रक्षा करो न । ७९

### ब्रह्मदेव का हिरण्यकशिपु को वर देना

[व.] इस प्रकार देवताओं के विनती करने पर, स्वयंभूत और भगवान चतुर्मुख (ब्रह्मा) भृगु, दक्ष आदियों के साथ मंदरपर्वत आकर, वहाँ नियमयुक्त, पिपीलिकाओं (चींटियों) से आवृत मेदो-मांस-चर्म-रक्त-युक्त (शरीर वाला) और वल्मीक के तृण और वेणुपटल से आच्छन्न, महान तप के प्रभाव से संपन्न होकर, आकाश के निबिड मेघों के समूह में प्रवेश करनेवाले सूर्य के समान हिरण्यकशिपु को देखकर, आश्चर्यचकित होकर, हँसते (मुस्कुराते) हुए यों बोला । ८० [म.को.] हे सुरारिकुलेंद्र ! इस प्रकार के उग्र तप को करनेवाले पूर्व में नही हैं और भविष्य में करनेवाले भी नहीं है । मैं तुम्हारी समाधि से प्रसन्न हूँ । सुनो, तुम्हारे अभीष्ट दे दूंगा (पूरा करूँगा) । उठो-उठो, हे महात्मा ! जो चाहो माँगो । ८१ [शा.] मक्खियों के समूह और चींटियों ने तुम्हारे मेदा, मांस और रक्तों का संशीर्ण कर, खाकर, पकड़ खाने पर, शल्यावशिष्ट होकर, वंशच्छन्न-तृणावली से युक्त महा वल्मीक में किंचित भी इंद्रिय-भ्रश

वंशच्छन्न तृणावळीयुतमहावल्मीकमं दिव्रिय
भ्रंशंबितयु लेक नीकु निलुवं ब्राणंबु लॅट्लुंडॅनो ? ॥ 82 ॥

उ. उत्सुकतन् जलान्नमुल नॊल्लक योक्रिय नूरुदिव्य सं-
वत्सरमुल् शरीरमुन वायुवुलन् निलुपंग वच्चुने ?
युत्सवमय्यॅ माकु ममु नुग्रतपंबुन गॅलिचितीवु ने-
वत्सलतन् निनुं गदिय वच्चिति गोरिकलॅल्ल निच्चॅदन् ॥ 83 ॥

व. अनि पलिकि वनमक्षिकापिपीलिकाभक्षितंबैन रक्षोविभुनि देहंबु मीदं गमंडलुजलंबुलु प्रोक्षिंचिन, नद्दानवेंद्रुंडु कमलासन-करकमल-कमनीय-कनक-मय-दिव्यामोघ-संसिक्त-सकलांगुंडयि, तपंबु सालिंचि, सांद्रकीचक संघातसंछादित-वामलूर मध्यंबु वॆलुवडि, महाप्रभावबलसौंदर्य तारुण्य-सहितुंडुनु, वज्रसंकाशदेहुंडुनु, दप्तसुवर्णवर्णुंडुनुनै, नीरसॆंधन-निकर निर्गत वह्नियुं बोलॆ वॆलुंगुचु जनुदॆंचि ॥ 84 ॥

म. दिविजानीकविरोधि म्रॊक्कॆं गनि वाग्देवी मनोनेतकुन्
सविशेषोत्सवसंविधातकु, नमस्संत्रातकुन् सत्तपो-

---

के बिना रहने में (रहते समय) तुम्हारे प्राण कैसे टिक सके ? ८२ [उ.] उत्सुकता से, जल और अन्न (आहार) को न चाहकर, इस तरह सौ दिव्यवर्ष तक शरीर के वायुवों को क्या कोई रोक सकता है ? मुझे यह देखकर उत्सव (प्रसन्नता) हुआ। उग्र तप से तुमने मुझे जीत लिया। वात्सल्य के भाव से तुम्हारी सभी इच्छाओं को पूरा करने [तुम्हारे] पास आया हूँ। ८३ [व.] ऐसा कहकर वनमक्षिका और पिपीलिकाओं से भक्षित उसके शरीर पर [ब्रह्मा ने] अपने कमंडल के जल का प्रोक्षण किया। [जल छिड़कने पर] दानवेंद्र कमलासन (ब्रह्मा) के करकमलों के कमनीय सुवर्णमय दिव्य और अमोघ कमंडल से निर्गत (निकले) निर्मल नीर की धारा के बिंदु-संदोह (-समूह) से संसिक्त शरीर वाला होकर, तप समाप्त करके, सांद्र कीचक (घास) संघात (समूह) से संछादित-वामलूरु [-वल्मीक] के मध्य भाग से बाहर निकलकर, महाप्रभाव-बल-सौंदर्य और तारुण्य से सहित और सुकुमार और वज्रसमान देहवाला और तप्तसुवर्ण वर्ण वाला बनकर, नीरसेंधन (नीरस-इंधन) से निकली हुई वह्नि (अग्नि) की तरह प्रकाशमान होते हुए आकर, ८४ [म.] दिविज (देवताओं के) अनीक (सेना) के विरोधी (हिरण्यकशिप) ने वाग्देवी के मन के नेता को, विशेष रूप से उत्सव का संविधान करनेवाले को, प्रणाम करनेवालों की रक्षा करनेवाले को, सत्-तपस्वियों के निवह (समूह) के

निवहाभीष्टवरप्रदातकु, जगन्निर्मातकुन, धातकुन्,
विविधप्राणिललाटलेखनमहाविद्यानुसंधातकुन् ॥ 85 ॥

व. इट्लु दैत्येश्वरुंडु दिविनुन्न हंसवाहनुनकु धारुणीतलंबुन दंडप्रणामंबु लाचरिंचि, संतोषबाष्पसलिलसंवर्धित पुलकांकुरुंडै यंजलि सेसि, कंजगर्भुनि मीद दृष्टि यिडि गद्गदस्वरंबुन निट्लनि विनुतिचॆं ॥ 86 ॥

सी. कल्पांतमुन नंधकारसंवृतमैन जगमु नॆव्वडु दनसंप्रकाश-
मुन वॆलिगिंचुचु मूडु भंगुल रजस्सत्त्व तमोगुण सहितुडगुचु
गल्पिचु रक्षिचु गडपट प्रहरिंचु नॆव्वडाद्युडु सर्वहेतुडगुचु
शोभितुंडै स्वयंज्योतियै यॊक्कट विलसिल्लु नॆव्वडु विभुत मॆरसि

आ. समयमैन मानसप्राण बुद्धींद्रि, -यमुलतोड नॆव्वडलघुमहिम
नडरु नट्टि सच्चिदानंदमयुनकु, महितभक्ति ने नमस्करिंतु ॥ 87 ॥

व. देवा ! नीवु मुख्यप्राणंबगुटं जेसि प्रजापतिवि। मनोबुद्धिचित्तेंद्रियं-बुलकु नधीश्वरुंडवु। महाभूतगणंबुलकु नाधारभूतुंडवु। त्रयीतनुवुनं ग्रतुवुलु विस्तरिंतुवु। सकलविद्यलु नीतनुवु। सर्वार्थसाधकुलकु साधनीयुंडवु। आत्मनिष्ठागरिष्ठुलकु ध्येयंबगु नात्मवु। काल-मयुंडवै जनुलकु नायुर्नाशंबु सेयुदुवु। ज्ञानविज्ञानमूर्तिवि। आद्यंत-रहितुंडवु। अंतरात्मवु। मूडुमूर्तुलकु मूलंबगु परमात्मवु।

---

देखकर प्रणाम किया। ८५ [व.] इस प्रकार दैत्येश्वर ने आकाश में स्थित हंसवाहनवाले (ब्रह्मा) को, धारुणीतल पर दंडप्रणाम करके, संतोष के बाष्प-सलिल से संवर्द्धित पुलकांकुर वाला बनकर, अंजली जोड़कर, कंजगर्भ पर दृष्टि रखकर गद्गदस्वर से इस प्रकार स्तुति की। ८६ [सी.] कल्पांत में अंधकार से संवृत बननेवाले जगत को जो अपने प्रकाश से कांतिमय करते हुए, तीन प्रकार के गुणों-रजस्सत्त्वतमोगुणों से सहित होते हुए, सृष्टि, स्थिति और लय का कारण होते हुए, अंत में संहार कर देता है और जो आद्य है, सर्व (सृष्टि) का हेतु होकर, शोभित और स्वयंज्योती बनकर, विभुता से विराजमान है, [आ.] समय आने पर मानस, प्राण, बुद्धि, इंद्रियो से जो अलघु महिमा से रहता है, उस सच्चिदानंद-मय को मैं महित भक्ति से नमस्कार करता हूँ। ८७ [व.] हे देव ! मुख्यप्राण होने से तुम प्रजापती हो ! मन-बुद्धि-चित्त-इंद्रियों के अधीश्वर हो। महाभूतगणों के लिए आधारभूत हो। त्रयीतनु से क्रतुओं का विस्तरण करते हो। सकल विद्याएँ तुम्हारे शरीर हैं। सर्वार्थ-साधकों के लिए तुम साधनीय हो। आत्म-निष्ठा-गरिष्ठों के ध्येय रूपी आत्मा हो। कालमय बनकर प्रजाओं की आयु का नाश करते हो। ज्ञान-विज्ञान की मूर्ति हो। आद्यंत-रहित हो। अंतरात्मा हो। त्रिमूर्तियों

जीवलोकंबुनकु जीवात्मवु। सर्वंबुनु नीव। नीवु गानिदि लेशंबुनु लेवु। व्यक्तुंडवु गाक परमात्मवै, पुराणपुरुषुंडवै, यनंतुंडवैन नीवु प्राणेंद्रिय-मनोबुद्धिगुणंबुल नंगीकरिंचि, परमेष्ठिपदविशेषंबुन निलिचि, स्थूल-शरीरंबुनं जेसि यितयु प्रपंचितुवु। भगवंतुंडवैन नीकु म्रोक्कद। अनि मरियु निट्लनियें ॥ 88 ॥

कं. कोरिनवारल कोर्कुल् नेरुपुतो निच्चि मनुप नीक्रिय नन्युल्
नेररु करुणाकर! ने, गोरेंद नीविच्चेदेनि कोरिक लभवा! ॥ 89 ॥

शा. गालि गुंभिनि नग्नि नंबुवुल नाकाशस्थलिन् दिक्कुलन्
रेलन् धस्रमुलन् दमःप्रभल भूरिग्राहरक्षोमृग-
व्यालादित्यनरादिजंतुकलहव्याप्तिन् समस्तास्त्रश-
स्त्रालिन् मृत्युवु लेनि जीवनमु लोकाधीश! यिप्पिपवे! ॥ 90 ॥

## अध्यायमु—४

व. अनि मरियु रणंबुलंदु दन कॅदुरुलेनि शौर्यंबुनु, लोकपालकुल नतिक्रमिंचु महिमयुन्, भुवनत्रयविजयंबुनु हिरण्यकशिपुंडु गोरिन नतनि तपंबुनकु

---

के मूल रूपी परमात्मा हो। जीवलोक के लिए जीवात्मा हो। सर्व (सब कुछ) तुम ही हो। ऐसा लेशमात्र भी नहीं है जो तुम नहीं हो। व्यक्त न होकर (दिखाई न देकर), परमात्मा बनकर, पुराणपुरुष होकर अनंत बने हुए तुम प्राणेंद्रियमनोबुद्धिगुणों को अंगीकार (स्वीकार) करके, परमेष्ठी के पदविशेष (विशिष्ट पद) पर रहकर, स्थूल शरीर के द्वारा यह सब प्रपंचित (सृजन) करते हो। भगवान हो। तुमको प्रणाम करता हूँ। [ऐसा] कहकर फिर [वह] यों बोला। ८८ [कं.] हे करुणाकर! हे अभव! कामनाएँ रखनेवालों की इच्छाओं को निपुणता से पूरा कर सफल करने में [तुम्हारे समान] अन्य कोई समर्थ नहीं है। अगर तुम दोगे तो मैं इच्छाएँ (वर) माँगूंगा। ८९ [शा.] हे लोकाधीश! हवा, कुंभिनी (भूमि), अग्नि, अंबु (जल), आकाश, स्थल पर, दिशाओं में, रात, दिन, अँधेरा, उजाला, बड़े मकर, राक्षस, मृग (जंतु), व्याल (सर्प), आनित्य, नर आदि जतुओं के साथ संघर्ष से, समस्त अस्त्र और शस्त्रों के समूह से मृत्यु-रहित जीवन प्रदान करो न! ९०

## अध्याय—४

[व.] [ऐसा] कहकर फिर उसने युद्धों में आसान शौर्य, लो का अतिक्रमण (विजित) करनेवाली महिमा, भुवनत्रय-विजय (

संतोषिंचि, दुर्लभंबुलयिन वरंबुलन्नियु निच्चि करुणिंचि विरिंचि यिट्लनियॆ ॥ 91 ॥

शा. अन्ना ! कश्यपपुत्र ! दुर्लभमु लीयर्थंबुलॆव्वारिकिन्
मुन्नॆव्वारलु गोररी वरमुलन् मोदिंचितिन् नी यॆडन्
नन्नुंगोरिन वॆल्ल निच्चिति प्रवीणत्वंबुतो बुद्धि सं-
पन्नत्वंबुन नुंडुमी ! सुमतिवै भद्रैकशीलुंडवै ॥ 92 ॥

व. अनि यिट्लमोघंबुलयिन वरंबुलिच्चि, दितिनंदनु चेतं बूजितुंडै यरविंदसंभवुंडु बृंदारक संदोह वंद्यमानुंडगुचु निजमंदिरंबुनकुं जनियॆनु। इव्विधंम्मुन निलिंपाराति वरपरंपरलु संपादिंचुकॊनि ॥ 93 ॥

कं. सोदरु जंपिन पगकै, यादर मिंचुकयु लेक यसुरेंद्रुडु कं-
जोदरु पै वैरमु दु, र्मदिरतुंडगुचु जेसॆ मनुजाधीशा ! ॥ 94 ॥

सी. ऒकनाडु गंधर्वयूथंबु वरिमार्चु, दिविजुल नॊकनाडु वॆरल दोलु,
भुजगुल नॊकनाडु भोगंबुलकु बापु, ग्रहमुल नॊकनाडु गट्टिवैचु
नॊकनाडु यक्षुल नुग्रत दंडिंचु, नॊकनाडु विहगुल नॊडिसिपट्टु
नॊकनाडु सिद्धुल नोडिंचु, वंधिंचु मनुजुल नॊकनाडु मदमडंचु

ते. गडिमि नॊकनाडु किन्नरखचरसाध्य
चारणप्रेतभूत पिशाचवन्य

---

पर विजय) आदि मांगी। [मांगने पर] उसके तप से संतुष्ट होकर, उसको सभी दुर्लभ वरों को प्रदान कर, करुणा से विरिंचि (ब्रह्मा) ने ऐसा कहा। ९१ [शा.] तात ! कश्यपपुत्र ! अन्य लोगों के लिए ये सब विषय (वर) दुर्लभ हैं। पहले किसी ने इन वरों को नहीं चाहा (मांगा)। तुम्हारे प्रति मैं संतुष्ट हुआ और तुमने जो मांगा मैंने दे दिया। प्रवीणता और बुद्धि की संपन्नता से सुमति और भद्रैकशील (मात्र भलाई चाहनेवाले) बनकर रहो। ९२ [व.] इस प्रकार अमोघ (अचूक) वर प्रदान करके, दितिनंदन से पूजित होकर, अरविंदसंभव (ब्रह्मा) बृंदारक (देवताओं) के संदोह (समूह) से वंदित होते हुए, अपने मंदिर चला गया। दानव भी वरपरंपराओं को प्राप्त करके ९३ [कं.] हे राजन ! अपने भाई के मारने से, असुरेंद्र ने दुर्मद में रत होकर कंजोदर (विष्णु) पर तनिक भी आदर न रखकर, वैर-भाव बढ़ा लिया। ९४ [सी.] दितितनूज (हिरण्यकशिपु) एक दिन गंधर्वों के समूह को मारता, एक दिन दिविजों को भगाता, एक दिन भुजगों के भोगों (सुखों) का अपहरण करता, एक दिन ग्रहों को वंदी बनाता, उग्रता से एक दिन यक्षों को दंड देता, एक दिन विहंगों को झपटकर पकड़ता, एक दिन सिद्धों को जीतकर वंदी बनाता, मनुजों के मद का एक दिन दमन करता,

सत्त्वविद्याधरादुल संहरिंचु
दितितनूजुंडु दुस्सहतेजुडगुचु ॥ 95 ॥

कं. अट्टळ्ळतोड गोटलु
कट्टलुकं गूल द्रोचि क्रव्यादुलतो
जुट्टु विडिसि दिक्पालुर
पट्टणमुलु गोनियें नतडु बलमुन नधिपा ! ॥ 96 ॥

कं. कृशलै संप्रापित दु-
र्दशलै सर्वंकषोग्रदैतेयाज्ञा-
वशलै निशलुनु दिवमुलु
दिशलेल्लनु गट्टुवडियें दीनत ननघा ! ॥ 97 ॥

व. मरियु, नव्दानवेंद्रुंडु विद्रुमसोपानंबुलुनु, मरकत-मणिमय प्रदेशंबुलुनु, वैडूर्यरत्नस्तंभ समुदयंबुलुनु, जंद्रिकासन्निभस्फटिक संघटित कुड्यंबुलुनु, पद्मराग-मणिपीठकनककवाट गेहळिविटंकवातायनंबुलुनु, विलंबमान मुक्ताफलदाम वितानशोभितधवळपर्यंकंबुलुनु विविधविचित्र विमानं-बुलुनु, निरंतर सुरभि कुसुम फल भरित पादप महोद्यानंबुलुनु, हेमारविंदसौगंधिक बंधुर सरोवरंबुलुनु, रमणीयरत्नप्रासादविशेषं-बुलुनु, मनोहरपरिमळशीतल मंदमारुतंबुलुनु, मृदुमधुरनिनदकीरकोकिल-

[ते.] एक दिन साहस से किन्नर, खचर, साध्य, चारण, भूत, प्रेत, पिशाच, वन्यसत्त्व और विद्याधरों का संहार करता। ९५ [कं.] उसने बहुत क्रोध से दिक्पालों के क़िलों को गिराकर, घेरकर, क्रव्यादों (राक्षसों) के साथ उनके पट्टणों को बल से वश में कर लेता। ९६ [कं.] सर्वंकष उग्र दैत्य की आज्ञा के अधीन होकर कृश बनकर, दुर्दशा की संप्राप्ति से दिन, रात और दिशाएँ दीनता से [राक्षस के वश में] बंधित हो गईं। ९७ [व.] फिर उस दानवेंद्र ने प्रवाल-सोपान, मरकत मणियों से भरित प्रदेश, वैदूर्य और रत्नों से बने हुए खंभों के समुदय (समूह), चंद्रिका (चाँदनी) के समान स्फटिकों से संघटित (निर्मित) कुड्य (दीवारें), पद्मराग के बने हुए पीठ, कनक-कवाट और गेहलियाँ (देहलियाँ), विटंक और खिड़कियाँ, लटकते हुए मुक्ताफल-दाम (-समूह) के वितान से सुशोभित धवल पर्यंक (पलंग), विविध विचित्र विमान, निरंतर सुरभित कुसुम और फलभरित पादपों (वृक्षों) से युक्त महोद्यान, हेम-अरविंद (स्वर्ण-कमल) और सौगंधित पुष्पों से बंधुर सरोवर, रमणीय रत्नों के बने हुए प्रासाद-विशेष, मनोहर-परिमल से युक्त शीतल मंद मारुत, मृदुमधुर निनाद करनेवाले कीर और कोकिल के कोलाहल से युक्त होकर, विश्वकर्मा से निर्मित, त्रैलोक्य राज्य-लक्ष्मी से शोभित महेंद्र भवन में

कुलकोलाहलंबुलुनु, गलिगि विश्वकर्मनिर्मितंबै त्रैलोक्यराज्यलक्ष्मी-
शोभितंबैन महेंद्रभवनंबु सोच्चि ॥ 98 ॥

म. दितिपुत्रुंडु जगत्त्रयैकविभुडै देवेंद्रसिंहासनो-
द्धतुंडै युंड हराच्युतांबुजसंभवुल् दप्पंग भीतिन् समा
गतुलै तक्किन यक्षकिन्नरमरुद्गंधर्वसिद्धादुला-
नतुलै कानुकलिच्चि कोल्तुरतनिन् माना प्रकारंबुलन् ॥ 99 ॥

शा. ए दिक्पालुर जूचि नेडलुगुनो ? ये वेल्पु बाधिंचुनो ?
ये दिग्भागमु मीद दाडि चनुनो ? ये प्राणुलं जंपुनो ?
यी दैत्येश्वरुडंचु नोडोरुलु दारिद्रादुलास्थान भू
वेदिन् मॅल्लन निक्कि चूतुरु भयाविर्भूत रोमांचुलै ॥ 100 ॥

सी. कोलाहलमु मानि कोलुवुडी सुरलार ! तलगि दीविंपुडी तपसुलार !
फणुलेत्तकुडी निक्कि पन्नगेंद्रमुलार ! प्रणतुलै चनुडु दिक्पालुलार !
गानंबु सेयुडु गंधर्ववरुलार ! .संदडि वडकुडु साध्युलार !
आडुडु नृत्यंबु लप्सरोजनुलार ! चेरिक म्रोक्कुडु सिद्धुलार !

ते. शुद्धकर्पूरवासित सुरभिमधुर
भव्यनूतन मैरेय पानजनित

---

प्रवेश करके, ९८ [म.] दितिसुत के तीन जगतों के एक मात्र विभु (राजा) बनकर, देवेंद्र के सिंहासन पर उद्धत होकर बैठने पर ब्रह्मा, विष्णु और महेश्वर —इन तीनों को छोड़कर शेष सब यक्ष, किन्नर, मरुत्, गंधर्व, सिद्ध आदि भीति से आनत होकर, उपहार (भेंट) देकर नाना प्रकार से उसकी सेवाएँ करते है। ९९ [शा.] इंद्र आदि लोग भय-जनित रोमांच वाले होकर, धीरे से आस्थान (सभा) की वेदी (सिंहासन) के पीछे से छिप-छिपकर देखते रहते हैं कि [वह दैत्येश्वर] किन दिक्पालों पर आज क्रोधित होगा ? कौन से देवता को बंधित करेगा ? किस दिग्भाग पर आज आक्रमण करेगा ? किन प्राणियों को मार डालेगा ? १०० [सी.] हे राजन् ! चर (गुप्तचर) लोग कहते हैं कि हे सुरलोगो ! कोलाहल छोड़कर दरबार में आइये। तपसियो ! हटकर आशीर्वाद दीजिए। पन्नगेंद्रो ! अपने फणों को ऊपर मत उठाइए। दिक्पालो ! प्रणत होकर जाइए। गंधर्व लोगो ! हमारे राजा के गीत गाइए। साध्यो ! बड़बड़ाना बंद करो। अप्सरस्त्रियो ! नृत्य करो। सिद्ध-लोगो ! मिल आकर प्रणाम कीजिए। [ते.] अमरारि (अमर लोगों का शत्रु— हिरण्यकशिपु) शुद्ध कर्पूर से सुवासित मधुर और भव्य नूतन मैरेय (मद्य) के पान से जनित (उत्पन्न) सुखविलासिता के नशे में है। कहीं भी शांति नही है। (क्योंकि सभी देवता हिरण्यकशिपु के सामने

सुखविलीनत नमरारि सौक्किनाडु
शांति लेदंडू निच्चलु जाए लधिप ! ॥ 101 ॥

शा. लीलोद्यानलतानिवासमुललो लीलावतीयुक्तुड
हालापानविवर्धमानमदलोलावृत्त ताम्राक्षुडै
केळि देलग नेनु दुंबुरुडु संगीतप्रसंगंबुलन्
वालायंबु गरंग जेयुदुमु देवद्वेषि नुर्वीश्वरा ! ॥ 102 ॥

कं. यागमुलु बुधुलु धरणी,-भागमुलं जेयुचुंड बड्तेंचि हवि-
र्भागमुलु दान कर्कोनु, भागिपडु दैत्युडमरसंघंबुनकुन् ॥ 103 ॥

सी. सकलमहाद्वीपसहितविश्वंभरास्थलिनि दुन्नकपंडु सस्यचयमु
कामधेन्वादुलकरणि नर्थुलु गोरुकोर्कुलु गगनंबु गुरियुचुंडु
वननिधुलेडुनु वाहिनीसंदोहमुलुनु वीचुल रत्नमुलु वहिंचु
नुर्वीरुहंबुलु नीक्ककालंबुन नखिलर्तु गुणमुल नतिशयिल्लु

ते. नंबुसंपूरितद्रोणुलगुचु नीप्पु
बर्वतंबुलु सर्वदिक्पालविविध
गुणमुलेल्लनु दानें कैकोनुचु दैत्य
विभुडु त्रैलोक्य राज्य संवृद्धिनुंड ॥ 104 ॥

व. इट्लु सकल दिक्कुल निर्जिचि, लोकैकनायकुंडै, तन यिच्छाप्रकारंबुन

---

ही खड़े हैं।) १०१ [शा.] हे उर्वीश्वर ! (राजन् !) क्रीडोद्यान के लता-निवासों (-कुंजों) में लीलावती के साथ हाला (मधु)-पान से मदमत्त और लीलावृत्त ताम्राक्ष (मधुपान से लाल बनी हुई आँखों वाला) बनकर, जब सुख की केली में रहता है, तब मैं और तुंबुर सदा संगीत प्रसंगों से देवद्वेषी के मन को रंजित किया करते हैं। १०२ [कं.] बुधों के धरणी-भागों (-प्रदेशों) पर यागों के करते समय दैत्य [हिरण्यकशिपु] आकर हविर्भाग अमरलोगों को बाँट देने के बजाय स्वयं ले लेता। १०३ [सी.] [हिरण्यकशिपु के भय से] सकल महाद्वीपों सहित विश्वंभरा-स्थली (-भूमि) हल चलाए बिना ही सस्यचय फलती है। कामधेनु आदि की भाँति अर्थी लोगों की इच्छाओं को आकाश बरसाता (पूरी करता) है। सातों वननिधियाँ (समुद्र), वाहिनी-संदोह (नदियों के समूह) लहरों में रत्नों को वहन करते हैं। उर्वीरुह (वृक्ष) एक ही काल में समस्त ऋतुओं के गुणों से संपन्न रहते है। [ते.] अंबु (जल) से संपूरित द्रोणियों से पर्वत शोभायमान रहते हैं। त्रैलोक्य राजा की संवृद्धि से दैत्यविभु सकल दिक्पालों के विविध-गुणों (-भागों) को स्वयं स्वीकार करता है। १०४ [व.] इस प्रकार सकल दिशाओं को निर्जित

निंद्रियसुखंबुलनुभविंपुचुं, दनियक शास्त्र मार्गंबु नतिक्रमिंचि, विरिंचि-वर-जनित-दुर्वार गर्वातिरेकंबुन, सुपर्वाराति यैश्वर्यवंतुंडै पॆद्दकालंबु राज्यंबु सेयुचुंड ॥ 105 ॥

उ. ऎन्नडु माकु दिक्कु गल ? वॆन्नडु दैत्युनि बाध मानु ? मे
मॆन्नडु वृद्धि वॊंदगल ? मॆव्वडु रक्षकु ? लंचु देवता
किन्नर सिद्ध साध्य मुनि खेचरनायकु लाश्रयिंचिरा-
पन्नगतल्पु भूरि भवबंधविमोचनु बद्मलोचनुन् ॥ 106 ॥

व. इट्लु दानवेंद्रुनि युग्रदंडंबुनकु वॆरचि यनन्यशरण्युलै रहस्यंबुन नंदरुं गूडिकॊनि ॥ 107 ॥

उ. ऎक्कड नुन्नवाडु ? जगदीश्वरु डात्ममयुंडु माधवुं-
डॆक्कडिकेगॆ ? शांतुलु मुनीशुलु भिक्षुलु रारु ग्रम्मरन् ?
दिक्कुलकॆल्ल नॆक्कुडु तुदि जॊर दिक्कगु नट्टि दिक्कुकुन्
म्रॊक्कॆद मेमु हस्तयुगमुल् मुकुळिंचि मदीयरक्षकुन् ॥ 108 ॥

व. अनि मरियु, नाहार-निद्रलु मानि, चित्तंबुलु परायत्तंबुलु गानीक समाहित-बुद्धुलै भगवंतुंडुनु, महापुरुषुंडुनु, महात्मुंडुनु, विशुद्धज्ञानानंदमयुंडुनैन

(जीत) कर, लोकैकनायक बनकर, अपनी इच्छा से इंद्रिय-सुख भोगते हुए, संतृप्त न होकर, शास्त्र-मार्ग का अतिक्रमण करके, विरिंचि के दिये हुए वरों के कारण उत्पन्न दुर्वार गर्व से सुपर्व-अराति (देवताओं का शत्रु) ऐश्वर्यवान बनकर, अनल्पकाल (बहुत समय तक) राज्य करते समय, १०५ [उ.] देवता, किन्नर, सिद्ध, साध्य, मुनि और खेचरों के नायक —सबने यह कहते हुए पन्नगतल्प वाले (विष्णु), भूरिभवबंधविमोचन करनेवाले, पद्मलोचन वाले का आश्रय लिया (शरण में गये) कि किस दिन हमारी सुगति होगी ? किस दिन दैत्य की बाधा (आफ़त) दूर होगी ? हमारी किस दिन वृद्धि होगी ? हमारा कौन रक्षक है ? १०६ [व.] इस प्रकार दानवेंद्र के उग्र दंड (सज़ा) की भीति से अनन्य शरण्य वाले होकर, सब गुप्तस्थान पर (या गुप्त रूप से) इकट्ठे होकर, १०७ [उ.] कहाँ है वह आत्ममय, जगदीश्वर ? माधव कहाँ गया ? शांतजन, मुनीश्वर और भिक्षु (लोग) फिर कभी नहीं आयेंगे ? (फिर से यज्ञ, याग आदि कार्य धर्म-सस्थापन के लिए नही होंगे ?) सब दिशाओं (गतियों) के लिए अधिक (श्रेष्ठ गति, ऐसी गति सर्वश्रेष्ठ शरण्य) हमारे रक्षक को हस्तयुग मुकुलित कर हम प्रणाम करते हैं। १०८ [व.] [ऐसा] कहकर और, निद्रा और आहार छोड़कर, [देवताओं के] चित्त को परायत्त (पराधीन) न होने देकर, समाहित बुद्धि वाले बनकर, भगवान, महापुरुष, विशुद्ध ज्ञानानंदमय उस हृषीकेश का ध्यान करते समय, मेघ की गर्जना के समान

हृषीकेशुनकु नमस्करिंचुचुन्नयड, मेघरवसमानगंभीरनिनदंबुन दिशलु म्रोयिंचुचु, साधुलकु नभयंबु गाविंचुचु, दृश्यमानुंडु गाक परमेश्वरुंडैन हरि यिट्लनियें ॥ 109 ॥

म. भयमुं जेंदकुडय्य ! निर्जरवरुल् भद्रंबु मीकय्येंडुन्
जयमुन् लाभमु भूतसंततिकि मत्संदर्शनप्राप्ति न
व्ययमै चेरु नेरुंगुडुन् दितिसुतव्यापार भाषाविप-
ययमुं गालमु गूड जंपेद जनुंडंदाक मीत्रोवलन् ॥ 110 ॥

आ. शुद्धसाधुलंदु सुरलंदु श्रुतुलंदु, गोवुलंदु विप्रकोटियंदु
धर्मपदवियंदु दगिलि ना यंदु वा, डेन्नडलुगु नाडे हिंस नोंदु ॥ 111 ॥

कं. कन्नकोडुकु शमदमसं, -पन्नुडु निर्वैरुडनक प्रह्लादुनि वा
डेन्नडु रोषंबुन ना, पन्नत नोंदिच नाडे पट्टि वधितुन् ॥ 112 ॥

शा. वेधोदत्त वरप्रसादगरिमन् वीडितवाडै मिमुं
बाधंबेट्टुचुन्नवाडनि मदिन् भावितु भाविंचि ने
साधिपं दरि कादु कावुन गडुन् सैरिंचितिन् मीदटन्
साधितुन् सुरलार ! नेडु सनुडा ! शंकिप मीकेटिकिन् ? ॥ 113 ॥

व. अनि इट्लु दनुजमर्दनुंडु निर्देशिंचिन निर्लिपुलु गुंपुलुगोनि म्रोक्कि

---

गंभीर निनाद से [सब] देवताओं को मुखरित करते हुए, साधुओं को अभय प्रदान करते हुए दृश्यमान न होकर (दिखाई न पड़कर), उस हरि ने ऐसा कहा। १०९ [म.] निर्जर लोगो ! डरो मत। तुम्हारा भद्र (कल्याण) होगा। मेरे दर्शन की संप्राप्ति से भूत की संतति को जय और लाभ अव्यय होकर मिलेगे। दितिसुत के व्यापार और भाषा के विपर्यय को समय आने पर समाप्त कर दूंगा। तब तक अपने रास्ते जाओ। ११० [आ.] शुद्ध साधु लोगो पर, सुरों पर, श्रुतियों पर, गायों पर, विप्रकोटि पर, धर्म-निर्वहण पर और लगकर मेरे प्रति जब वह क्रोधित होगा, तभी उसकी हिंसा (नाश) होगी। १११ [कं.] अपने (सगे) पुत्र को, प्रह्लाद को, शमदमसंपन्न और निर्वैर भाव वाले को न मानकर, जिस दिन वह रोष से आपन्न बनायेगा (दंड देगा)। उसी दिन उसे पकड़कर [उसका] वध करूँगा। ११२ [शा.] सुरलोगो ! मैं ऐसा मानता हूँ कि वेधा (ब्रह्मा) से दिये गये वरों के प्रसाद की गरिमा से वह इतना [दुष्ट] बनकर आप सबको बाधित कर रहा है। मानकर भी उसका वध करने का समय नहीं है, इसलिए सहन किया है। भविष्य में जो करना है, करूँगा। आज जाइए। आपको शंका करना ही क्यों ? ११३ [व.] इस प्रकार दनुजमर्दन (विष्णु) से निर्देशित होकर, निर्लिप (देवता)

रक्कसुंडु ऋगुट निक्कंबनि तम तम दिक्कुलकुं जनिरि। हिरण्य-
कशिपुनकु विचित्रचरित्रुलु नलुवुरु पुत्रुलुद्‌भविंचिरि। अंदु ॥ 114 ॥

प्रह्लाद चरित्र

सी. तनयंदु सकल भूतमुलंदु नॊक भंगि समहितत्वंबुन वरगुवाडु
पॆद्दल बॊडगन्न भृत्युनि कैवडि चेरि नमस्कृतुल् सेयुवाडु
कन्नुदोयिकि नन्यकांतलड्डंबैन मातृभावमु सेसि मरलुवाडु
तल्लिदंड्रुल भंगि धर्मवत्सलतन् दीनुल गाव र्जितिंचुवाडु

ते. समुलयॆड सोदरस्थिति जरुपुवाडु
दैवतमुलंचु गुरुवुल दलचुवाडु
लीलयंदुनु बॊंकुलु लेनिवाडु
ललितमर्यादुडैन प्रह्लादु डधिप ! ॥ 115 ॥

व. मरियुन ॥ 116 ॥

सी. आकार जन्मविद्यार्थवरिष्ठुडै गर्वसंस्तंभ संगतुडु गाडु
विविधमहानेकविषयसंपन्नुडै पंचेंद्रियमुलचे बट्टुवडडु

---

झुंड बाँधकर, उस भगवान को प्रणाम करके, राक्षस के मर जाने को तथ्य मानकर, अपने-अपने स्थान पर चले गये। हिरण्यकशिपु के विचित्र चरित्र वाले चार पुत्र हुए। उनमें, ११४

प्रह्लाद का चरित्र (कथा)

[सी.] हे अधिप (राजन) ! अपने पर और अखिल भूतों पर (समस्त प्राणियों पर) एक ही प्रकार के समभाव से रहनेवाला, बड़े लोगों के दिखाई पड़ने पर भृत्य (सेवक) के समान पास जाकर नमस्कृतियाँ (प्रणाम) करनेवाला, आँखो के सामने अन्य स्त्रियों के आ जाने पर, मातृ भावना से फिर जानेवाला, दीन लोगों की धर्मवत्सलता से, माता और पिता के समान रक्षा करने की चिंता करनेवाला, [ते.] समों (समान आयु, स्थिति-वालों) के प्रति सहोदर भाव से व्यवहार करनेवाला, गुरुओं को देवता माननेवाला, खेल में भी झूठ नहीं बोलनेवाला था, ललित मर्यादा से युक्त था प्रह्लाद। ११५ [व.] और फिर ११६ [सी.] हे धरणीनाथ (राजन) ! आकार, जन्म, विद्या, अर्थ (संपत्ति) —इन सबमें वरिष्ठ (श्रेष्ठ) होकर भी [प्रह्लाद] गर्व के संगति वाला नहीं है। विविध की (अनेकानेक) प्रकार के विषयों से सुसंपन्न होकर भी पंचेंद्रियों के वश में नहीं आया। भव्य वय (उमर) और बल के प्रभाव से उपेत (युक्त) होकर

भव्यवयोबलप्रभावोपेतुडै कामरोषादुल ग्रंदुकोनडु
कामिनीप्रमुख भोगमुलेन्न गलिगिन व्यसनसंसक्ति नावंक बोडु

आ. विश्वमंदु गन्न विन्न यर्थमुलंदु, वस्तु दृष्टि जेसि वांछ यिडडु
धरणीनाथ ! दैत्यतनयुंडु हरिपर, तंत्रुडै हतान्यतंत्रुडगुचु ॥ 117 ॥

आ. सद्गुणंबुलॆल्ल संघंबुलै वच्चि
यसुरराजतनयुनंदु निलिच्चि
पासि चनवु विष्णु बायनि विधमुन
नॆम्मि दगिलियुंडु निर्मलात्म ! ॥ 118 ॥

म. पगवारैन सुरेंद्रुलुन् सभललो ब्रह्लाद संकाशुलन्
सुगुणोपेतुल नॆंडु नेमॆरुग मंचुन् वृत्तबंधंबुलोन्
बॊगडं जॊत्तुरु सत्कवींद्रुलक्रियन् भूनाथ ! मी बोटि स-
द्भगवद्भक्तुलु दैत्यराजतनयुं बाटिंचि कीर्तिपरे ! ॥ 119 ॥

कं. गुणनिधियगु प्रह्लादुनि
गुणमुलनेकमुलु गलवु गुरुकालमुनन्
गणुतिप नशक्यंबुलु
फणिपतिकि बृहस्पतिकिनि भाषापतिकिन् ॥ 120 ॥

---

भी, काम, रोष आदि [भावों] में न पड़ा। कामिनी (स्त्री-सुख) आदि अनेक [सुख] भोगों के होने पर भी व्यसन-संसक्ति से उस ओर नहीं गया। [आ.] विश्व में देखी हुई और सुनी हुई बातों के प्रति वस्तु-दृष्टि से वांछा (इच्छा) नही रखता। हरि-परतन्त्र (-लग्न) होकर, हत-अन्य तंत्र वाला (इतर विषयों के वंधनो से मुक्त) होकर दैत्यतनय (प्रह्लाद) ११७ [आ.] हे निर्मलात्मा वाले ! सभी सद्गुण झुंड बाँधकर असुर-राजतनय में टिककर रह गये। जैसे उसका मन विष्णु को छोड़ता नहीं, वैसे ही [वे सद्गुण प्रह्लाद को] न छोड़कर, प्रेम से लगे रहते हैं। ११८ [म.] हे भूनाथ ! शत्रु होकर भी, सुरेंद्र अपनी-अपनी सभाओं में ऐसा कहकर वृत्तवंधों (काव्यों) में, सत्कवींद्रों की तरह प्रह्लाद की प्रशंसा करने लगते हैं कि प्रह्लाद के समान सुगुणवान को हम कहीं भी नहीं जानते। (प्रह्लाद की प्रशंसा में सुरेंद्र भी सत्कवींद्र बन गये।) सत् भगवद्भक्त [जन] तो दैत्यराजतनय को मानकर [उसकी] प्रशंसा नहीं करेंगे ? (अवश्य करेंगे।) ११९ [कं.] गुणनिधि उस प्रह्लाद में अनेक गुण हैं। गुरुकाल (लबी अवधि लेकर भी) उन गुणों को गिनना फणिपती (आदिशेष), बृहस्पति (इंद्र का गुरु) और भाषापति (ब्रह्मा) के लिए भी अशक्य (शक्ति से परे) है। १२० [कं.] इस प्रकार सद्गुणों में

व. इट्लु सद्गुणगरिष्ठुंडयिन प्रह्लादुंडु भगवंतुंडयिन वासुदेवुनियंदु सहज-
संवर्धमाननिरंतर ध्यानरतुंडै ॥ 121 ॥

सी. श्रीवल्लभुंडु दन्नु जेरिनयट्लैन जॆलिकाडु नॆव्वर जेरमरचु
नसुरारि दन ग्रोल नाडिनयट्लैन नसुरबालुर तोड नाड मरचु
भक्तवत्सलुडु संभाषिंचिनट्लैन वरभाषलकु माऱुपलुक मरचु
सुरवंद्यु दनलोन जूचिनयट्लैन जॊक्कि समस्तंबु जूड मरचु

ते. हरिपदांभोजयुग चिंतनामृतमुन
नंतरंगंबु निंडिनट्लैन नतडु
नित्यपरिपूर्णुडगुचु नन्नियुनु मऱचि
जडतलेकयुनुंडुनु जडुनि भंगि ॥ 122 ॥

शा. पानीयंबुलु द्रावुचुन् गुडुचुचुन् भाषिंपुचुन् हास लो-
ला निद्रादुलु सेयुचुन् दिरुगुचुन् लक्षिंपुचुन् संतत
श्रीनारायण पादपद्मचिंतामृतास्वाद सं-
धानुंडै मऱचेन् सुरारिसुतुडेतद्विश्वमुन् भूवरा ! ॥ 123 ॥

सी. वैकुंठचिंताविवर्जितचेष्टुडै यॊक्कडु नेडुचु नॊक्कचोट
नश्रांतहरिभावनारूढचित्तुडै युद्धतुडै पाडु नॊक्कचोट

---

गरिष्ठ (श्रेष्ठ) वह प्रह्लाद भगवान वासुदेव में सहज ही संवर्धमान (वृद्धि पानेवाले), निरंतर के ध्यान में रत होकर, १२१ [सी.] श्रीवल्लभ के अपने पास आने पर (विष्णु को अपने निकट मानकर) किसी भी मित्र से मिलना भूल जाता, असुरारी (विष्णु) के अपने समक्ष खेलने पर (ऐसी अनुभूति होने पर) असुर-बालकों से खेलना भूल जाता, भक्तवत्सल (विष्णु) के साथ संभाषण करने पर (ऐसा लगने पर) अन्यों की बातों का जवाब देना भूल जाता, सुरवंद्य (देवताओं से पूज्य— विष्णु) को अपने में देखकर तन्मय (मस्त) होकर समस्त (सब जगत) को देखना भूल जाता, [ते.] हरि के पदांभोज-युग (चरण-कमलयुगल) के चिंतनामृत से अंतरंग के भर जाने पर वह नित्य परिपूर्ण होते हुए, सबको भूलकर, जड़ता से रहित होकर भी, जड़ के समान रहता। १२२ [शा.] हे भूवर (राजन) ! पानी पीते हुए, खाते हुए, भाषण करते हुए, हँसते हुए, खेलते हुए, निद्रा के समय, फिरते हुए, देखते हुए, सदा श्रीनारायण के पादपद्म के युगल के चिंतन नामक अमृत के आस्वाद का संधान करते हुए सुरारी का सुत (प्रह्लाद) एतत्-विश्व को भूल गया। १२३ [सी.] वैकुंठ [वासी] के चिंतन के [तन्मयत्व से] चेष्टा-विवर्जित होकर, कभी अकेले में रोता, अश्रांत (सदा) हरि-भावना से भरित चित्त से उद्धत होकर कभी गाता। विष्णु —इसके अतिरिक्त कुछ

विष्णुडितिय कानि येरोंडु लेदनि योत्तिलि नगुचुंडु नोक्कचोट
नलिनाक्षुडनु निधानमु गंटि नेडनि युब्बि गंतुलु वचु नोक्कचोट

आ. बलुकु नोक्कचोट बरमेशु गेशवु
प्रणयहर्ष जनितबाष्प सलिल
मिळितपुलकुडै निमोलित नेत्रुडै
योक्कचोट निलिचि यूरकुंडु ॥ 124 ॥

व. इट्लु पूर्वजन्मपरमभागवत संसर्ग समागतंबैन मुकुंदचरणारविंद सेवातिरेकंबुन नखर्वनिर्वाणभावंबु विस्तरिंपुचु नप्पटप्पटिकि दुजनसंसर्ग-निमित्तंबुन दन चित्तंबन्यायत्तंबु गानीक निजायत्तंबु सेयुचु नप्रमत्तुंडुनु संसारनिवृत्तुंडुनु बुधजनविधेयुंडुनु महाभागविधेयुंडुनु सुगुणमणिगरिष्ठुंडुनु बरम भागवत श्रेष्ठुंडुनु गर्मबंधलतालवित्रुंडुनु बवित्रुंडुनुनैन पुत्रनियंदु विरोधिंचि सुरविरोधि यनुकंप लेक चंपं बंपे ननि पलिकिन नारदुनकु धर्मजुंडिट्लनियें ॥ 125 ॥

शा. पुत्रुल् नेर्चिन नेरकुन्न जनकुल् पोषिंतुरेल्लप्पुडुन्
मित्रत्वंबुन बुद्धि सेप्पि दुरितोन्मेषंबु वारिंतुरे-
शत्रुत्वंबु दलंपरिट्टि यॅड ना सौजन्य-रत्नाकरुन्
बुत्रुन् लोकपवित्रु दंड्रि नॅगुलुं बोंदिप नॅट्लोर्चेनो ! ॥ 126 ॥

भी नहीं है, ऐसा मानकर हँसता, नलिनाक्ष नामक निधि आज मुझे मिल गई —ऐसा कहते हुए कभी छलाँगें भरता, [आ.] कभी परमेश (विष्णु) से बातें करता, कभी केशव के प्रति प्रणय और हर्ष से जनित बाष्प-सलिल से पुलकित होकर, निमीलित नेत्रों से यों ही खड़े रहकर, चुप रह जाता। १२४ [व.] इस प्रकार पूर्व जन्म में परम भागवतों (भक्तों) के संसर्ग से समागत होनेवाली मुकुंदचरणारविंद की सेवा के अतिरेक से चित्त को दुर्जन के संसर्ग के निमित्त (कारण) से अन्यायत्त न होने देकर, अपने वश में ही रखकर, अप्रमत्त (सावधान) और संसार-निवृत्त और बुधजनों का विधेय और महाभाग्यशाली और सुगुण रूपी मणिगणों से गरिष्ठ और परम भागवतों में श्रेष्ठ और कर्मबंधन रूपी लता के लिए लवित्र (दराती, खण्डन करनेवाला) और पवित्र अपने पुत्र के प्रति विरोध रखकर, सुरविरोधी (हिरण्यकशिपु) ने अनुकंपा से रहित होकर, (निर्दय बनकर) उसको मारने का आदेश दिया। ऐसा कहने पर नारद से धर्मनंदन ने यों कहा। १२५ [शा.] पुत्र [विद्याएँ] सीखें या न सीखें, पिता अपने पुत्रों का सदा पोषण करते हैं। मित्रत्व से सीख देकर पाप कार्यों के उन्मेष का निवारण करते हैं। अपनी संतान के प्रति कभी शत्रुत्व नहीं रखते। [पिताओं का स्वभाव ऐसा होता है] ऐसे समय पिता

उ. बालु, प्रभाविशालु, हरिपादपयोरुहचिंतनक्रिया-
लोलु, गृपाळु, साधुगुरुलोक पदानतफालु, निर्मल
श्रीलु, समस्तसभ्यनुतशीलु, विखंडितमोहवल्लिका
जालु, नदेल तंड्रि वडि जंपग वंपॆ ? मुनींद्र ! चॆप्पवे ॥ 127 ॥

## अध्यायमु—५

व. अनिन नारदुं डिट्लनियॆं ॥ 128 ॥

शा. लभ्यंबैन सुराधिराजपदमुन् लक्षिप डश्रांतमुन्
सभ्यत्वंबु नुन्नवाडबलुडै जाड्यंबुतो वीडु वि-
द्याभ्यासंबुन गानि तीव्रमति गाडंचुन् विचारिंचि दै-
त्येभ्युंडॊक्कदिनंबुनं बियसुतुन् वीक्षिंचि सोत्कंठुडै ॥ 129 ॥

क. चदुवनि वाडज्ञुंडगु, जदिविन सदसद्विवेकचतुरत गलुगुं
जदुवग वलयुनु जनुलकु,जदिविंचॆद नार्युलॊद्द जदुवुमु तंड्री ! ॥ 130 ॥

व. अनिपलिकि यसुरलोक पुरोहितुंडुनु भगवंतुंडुनु नगु शुक्राचार्यु कॊडुकुल
ब्रचंडवितर्कुलैन जंडामर्कुल राविंचि सत्करिंचि यिट्लनियॆं ॥ 131 ॥

(हिरण्यकशिपु) सौजन्य-रत्नाकर, लोकपवित्र पुत्र को कैसे दंडित कर सका ? १२६ [उ.] हे मुनीद्र ! वालक, प्रभासेविशाल, हरि के पाद-पयोरुह (चरण-कमल) के चिंतन (जप) करने की क्रिया में लीन रहनेवाला, कृपालु, साधु और गुरुजनों के चरणों में अपने फाल (ललाट) को झुकाने वाला, निर्मल गुणसपत्ति वाला, समस्त सभ्य लोगों की प्रशंसा पानेवाला, मोह रूपी वल्लिका (लता)-जाल को खंडित करनेवाला —[ऐसे प्रह्लाद को] पिता ने शीघ्र ही मार डालने को क्यों कहा ? बताओ। १२७

## अध्याय—५

[व.] कहने पर नारद ने ऐसा कहा। १२८ [शा.] इस प्रकार विचार करके कि उपलब्ध हुए सुराधिराजपद की भी वह परवाह नही करता, अश्रांत (सदा) सभ्यता से रहता है, अबल होकर, व्याधिग्रस्त हो रहता है। विद्याभ्यास से ही वह तीव्रमती (तेज बुद्धि वाला) बन सकता है। [ऐसा सोचकर] एक दिन प्रियसुत को देखकर, उत्कंठा से दैत्येभ्य (दैत्यराज हिरण्यकशिपु) ने [यों कहा।] १२९ [कं.] हे तात ! जो नही पढ़ता है वह अज्ञ (मूढ़) बनता है। पढ़ने से सत्, असत् का विवेक और चतुरता प्राप्त होती है। इसलिए [सभी] लोगों को पढ़ना चाहिए। तुम्हें आर्य लोगों के पास पढ़ाऊँगा। पढ़ो। १३० [व.] ऐसा कहकर

शा. अंधप्रक्रिय नुन्नवाडु पलुकंडस्मत्प्रतापक्रिया-
गंधंबिंचुक लेदु मीरु गुरुवुल् कारुण्यचित्तुल् मनो
बंधुल् मान्युलु माकु बॅद्दलु ममुं बाटिंचि यी बालकुन्
ग्रंथंबुल् चदिविंचि नीतिकुशलुं गाविंचि रक्षिपरे ! ॥ 132 ॥

व. अनि पलिकि, वारलकुं ब्रह्लादु नप्पगिंचि तोड्कॉनि पॉंडनिन, वारुनु दनुजराजकुमारुनि गॉनिपोयि, यतनिकि समानवयस्कुलगु सहश्रोतल नसुरकुमारुलं गॉंदरं गूर्चि ॥ 133 ॥

उ. अंचित भक्ति तोड दनुजाधिपु गेहसमीपमुं ब्रवे-
शिंचि मुरारिराजसुतु जेकॉनि शुक्रकुमारकुल् पठि-
पिंचिरि पाठयोग्यमुलु पॅक्कुलु शास्त्रमुलाकुमारु डा-
लिंचि पठिंचॅ नन्नियु जलिंपनि वैष्णवभक्तिपूर्णुडै ॥ 134 ॥

कं. ए पगिदि वारु सॅप्पिन, ना पगिदि जदुवु गानि यट्टिट्टनि या
क्षेपिपडु तानन्नियु, रूपिंचिन मिथ्यलनि निरूढ मनीषन् ॥ 135 ॥

शा. अंतं गॉन्नि दिनंबु लेगिन सुरेंद्राराति शंकान्वित-
स्वांतुंडै निजनंदनुन् गुरुवु ले जाडं बठिंपिंचिरो ?

असुरलोक के पुरोहित और भगवान शुक्राचार्य के पुत्र, प्रचंड़ वितर्क [मति] वाले चंड और अमर्क को बुलवाकर सत्कार करके, ऐसा बोला। १३१ [शा.] [मेरा पुत्र] अंधे के समान बोलता नहीं है। हमारे प्रताप की क्रियाओं की गंध उसमें लेशमात्र भी नहीं है। मेरे समान प्रतापी बिलकुल नहीं है। आप [हमारे] गुरुदेव है। करुणा-युक्त चित्त वाले और मनोबंधु हैं। हमारी [बात] मानकर इस बालक से ग्रंथ पढ़ाकर, नीतिकुशल बनाकर, इसकी रक्षा कीजिए न ! १३२ [व.] ऐसा कहकर, [हिरण्यकशिपु ने] प्रह्लाद को उनके हाथ सौंपकर, 'ले जाइए' कहा तो, वे भी दनुजराजकुमार को ले जाकर, उसके समान वयस्क और सहश्रोता अन्य कुछ असुरबालकों को एकत्र कर, १३३ [उ.] शुक्रकुमारकों ने प्रह्लाद को अत्यंत भक्ति-भाव से दनुजाधिप के गृह के पास के प्रांत में बिठाकर, पढ़ने योग्य कई शास्त्र पढ़ाये। उसने भी निश्चल विष्णु-भक्ति के साथ उन सबको सुनकर पढ़ा। १३४ [कं.] जिस तरह गुरु पढ़ाते, उसी प्रकार [प्रह्लाद] पढ़ता। अपनी निरूढ़ मनीषा (श्रेष्ठ बुद्धि) से उन सबको मिथ्या कर सकते हुए भी, उसने गुरु की पढ़ाई के बारे में आक्षेप नही किया। १३५ [शा.] कुछ दिनों के बीतने पर, सुरेंद्राराती (सुरेंद्र का शत्रु— हिरण्यकशिपु) ने शंकान्वित मन वाला होकर, इस प्रकार सोचा कि निजनदन (अपने पुत्र) को गुरुओं ने कैसा पढ़ाया ? उस भ्रांत [मन वाले] ने क्या और कैसे पढ़ा ? आज

श्रांतुंडेमि पठिंचॆनो ? पिलिचि संभाषिंचि विद्यापरि-
श्रांति जूचॆद गाक नेडनि महासौधांतरासीनुडै ॥ 136 ॥

उ. मोदमुतोड दैत्यकुलमुख्युंडु रम्मनि चीर बंचॆ प्र-
ह्लादकुमारकुन् भवमहार्णवतारकु गामरोष लो-
भादिविरोधिवर्गपरिहारकु गेशवचिंतनामृता-
स्वादकठोरकुन् गलुषजाल महोग्रवनीकुठारकुन् ॥ 137 ॥

व. इट्लु चारुलचेत नाहूयमानुंडै प्रह्लादुंडु सनुदॆंचिन ॥ 138 ॥

शा. उत्साहप्रभुमंत्रशक्तियुतमै युद्योग मारूढ सं-
वित्संपन्नुंडवैतिवे ? चदिविते वेदंबुलुन् शास्त्रमुल् ?
वत्सा ! रम्मनि चेर जीरि कौङ्कुन् वात्सल्यसंपूर्णुडै
युत्संगाग्रमु जेर्चि दानवविभुंडुत्कंठ दीपिंपगन् ॥ 139 ॥

कं. अनुदिनसंतोषणमुलु, जनित श्रम ताप दुःख संशोषणमुल्
तनयुल संभाषणमुलु, जनकुलकुं गर्णयुगळ सद्भूषणमुल् ॥ 140 ॥

व. अनि मरियु बुत्रा ! नीकु नॆय्यदि भद्रंबै युन्नदि ? चॆप्पु मनिन गन्नतंड्रिकि
प्रियनंदनुंडिट्लनियॆ ॥ 141 ॥

---

[उसको] बुलाकर संभाषण करके, उसकी विद्या की परीक्षा लेकर देखूंगा। उसने महा-सौधांतर (-भवन के भीतर) में आसीन होकर, १३६ [उ.] बहुत मोद (आनंद) से, दैत्यकुलमुख्य (दैत्यराज) ने संसार रूपी महार्णव (महासागर) को तारनेवाले, काम, रोष, लोभ आदि विरोधिवर्ग का परिहार करनेवाले, केशव के चिंतनामृत के स्वाद में कठोर रहनेवाले, कलुषों के समूह रूपी उग्र अवनी (अरण्य) के लिए कुठार (कुल्हाड़ी) हो प्रह्लाद-कुमारक को बुलाने के लिए [सेवकों को] भेजा। १३७ [व.] चरों (सेवकों) से आहूयमान (निमंत्रित) होकर प्रह्लाद के आने पर, १३८ [चं.] हे वत्स ! उत्साह, प्रभु और मंत्र की शक्ति से युक्त अपने उद्योग (प्रयत्न = पढ़ाई) में ठीक ढंग से संवित (ज्ञान) से संपन्न हो गये न ? वेदों और शास्त्रों को पढ़ लिया है न ? [पास आओ] कहते हुए पुत्र को पास बुलाकर, वात्सल्य से संपूर्ण होकर, दानवविभु (हिरण्यकशिपु) ने उत्कंठा के दीप्त होने पर, [उसको अपने] उत्संगाग्र में (गोद मे) बिठाया। १३९ [कं.] जनकों (पिताओं) के लिए पुत्रों के संभाषण रोज संतोष बढ़ानेवाले, [उनके] श्रम के ताप और दुःखों के संशोषक (कम करनेवाले), कर्णयुगल के लिए आभूषण होते हैं। १४० [व.] [ऐसा] कहकर फिर [उसने] पूछा, हे पुत्र ! तुम्हारे लिए क्या अच्छा लगता है ? बोलो। ऐसा कहने पर, पिता से प्रियनंदन ने ऐसा कहा। १४१ [चं.] हे निशाचराग्रणी (निशाचरों

चं. ऍल्ल शरीर धारुलकु निल्लनु चीकटि नूति लोपलं
ब्रॅळ्ळक वीरु नेमनु मतिभ्रमणंबुन भिन्नुलै प्रव-
र्तिल्लक सर्वमुन्नतनि दिव्यकळामयमंचु विष्णुनं
दुल्लमु जेर्चि तारडवि नुंडुट मेलु निशाचराग्रणी ! ॥ 142 ॥

व. अनि कुमारुंडनिन प्रतिपक्षानुरूपंबुलैन सल्लापंबुलु विनि, दानवेंद्रुंडु नगुचु निट्लनियें ॥ 143 ॥

कं. ऍट्टाडिन नट्टाडुदु-
रिट्टिट्टनि पलुक नॅरुगरितरुल शिशुवुल्
बॅट्टिचि यॅव्वरेनियु
बट्टिचिरो ? बालकुनकु बरपक्षंबुल् ॥ 144 ॥

शा. नाकुं जूडग जोद्यमय्यॅडि गदा ! ना तंड्रि ! यी बुद्धि दा
नीकुन् लोपल दोचॅनो ? परुलु दुर्नीतुल् पठिंपिचिरो ?
येकांतंबुन भार्गवुल् पलिकिरो ? यी दानव श्रेणिकिन्
वैकुंठुंडु कृतापराधुडतनिन् वर्णिप नीकेटिकिन् ? ॥ 145 ॥

म. सुरलं दोलुटयो ! सुराधिपतुलन् स्रुक्किवुटो ! सिद्धुलं
बरिवेंधिचुटयो ! मुनिप्रवरुलन् बाधिचुटो ! यक्ष कि-

में अग्रणी अर्थात हिरण्यकशिपु) ! समस्त शरीरधारियों (मनुष्यों) को, घर नामक अंध-कूप में न गिरकर, अपने और पराये नामक मति-भ्रमण (पागलपन) के कारण भिन्नतायुक्त आचरण कर, समस्त (संसार) को उस की (विष्णु की) दिव्यकलामय मानते हुए, विष्णु पर मन लगाकर जंगल में रहना शुभप्रद है। १४२ [व.] प्रतिपक्षानुरूप (शत्रु के अनुकूल) होनेवाले इस प्रकार के सल्लापों को कुमार (प्रह्लाद) के कहने पर सुनकर, दानवेंद्र ने हँसते हुए ऐसा कहा। १४३ [कं.] [बच्चे भला-बुरा नहीं जानते।] जैसे कहलाते हैं, वैसे कहते है। [विरोध में] बालक को, अन्यों के शिशु डराकर परपक्ष में लगाया है क्या ? १४४ [शा.] हे मेरे तात ! देखने पर मुझे आश्चर्य हो रहा है ! ऐसी यह बुद्धि तुम्हारी अपनी है या किसी अन्य ने तुम्हें दुष्ट-नीतियाँ पढ़ायी है ? एकांत में (अकेले में) भार्गवों ने कहा है ? हमारे दानव लोगों के प्रति वैकुण्ठ (विष्णु) कृत-अपराधी (जिसने अपराध किया हो, ऐसा) है। तुम्हें उसका वर्णन करने की आवश्यकता क्या है ? १४५ [म.] हे पुत्र ! सुरों को भगाना, सुराधिपतियों को पीछे हटाना, सिद्धों की हिंसा करना, मुनिश्रेष्ठों को बाधित करना, यक्ष, किन्नर, गंधर्व, विहंग और नागों के अधिपतियों का नाश करना —[इस प्रकार के कुछ भी काम करो।]

न्नर गंधर्व विहंग नागपतुलन्नाशंबु नॉंदिंचुटो !
हरियंचुन् गिरि यंचु नेल चॅंड ? मोहांधुंडवै पुत्रका ! ॥ 146 ॥

व. अनिन दंड्रिमाटलकु बुरोहितु निरीक्षिंचि, प्रह्लादुंडिट्लनियॅ। मोहनिर्मूलनंबु सेसि, यॅव्वनियंदु दत्परुलैन यॅरुकगल पुरुषुलकु बरुलु दारनियॅडु मायाकृतंबैन यसद्ग्राह्यंबु गानंबडदट्टि परमेश्वरुनकु नमस्करिंचॅद ॥ 147 ॥

शा. अज्ञुल् गॉंदरु मेमु दामनुचु मायं जॅंदि सर्वात्मकुं
ब्रज्ञालभ्यु वरान्वय क्रममुलन् भाषिंपगा नेर रा
जिज्ञासा पथमंदु मूढुलु गदा ! चिंतिंप ब्रह्मादि वे-
दज्ञुल् तत्परमात्मु विष्णु नितरुल् दर्शिंपगा नेर्तुरे ? ॥ 148 ॥

ते. इनु मयस्कांत सन्निधि नॅट्लु भ्रांत-
मगु हृषीकेशु सन्निधि नाविधमुन
गरगुचुन्नदि दैवयोगमुन जेसि
ब्राह्मणोत्तम ! चित्तंबु भ्रांतमगुचु ॥ 149 ॥

सी. मंदार मकरंद माधुर्यमुन देलु मधुपंबु वोवुने ? मदनमुलकु
निर्मल मंदाकिनी वीचिकल दूगु रायंच सनुनॅ ? तरंगिणुलकु

---

लेकिन मोहांध बनकर, हरि, गिरि कहते हुए क्यों [अपने-आप को] बिगाड़ रहे हो ? १४६ [व.] [इस प्रकार के] पिता की बातों पर प्रह्लाद ने पुरोहितों को देखकर (उनकी आज्ञा लेकर) ऐसा कहा। मोह का निर्मूलन करके, जिसके प्रति तत्पर होके, ज्ञानी पुरुषों ने स्व और पर नामक मायाकृत और असद्ग्राह्य (जिसको ग्रहण न करना है) भेदभाव से दिखाई न पड़नेवाले, उस परमेश्वर को नमस्कार करता हूँ। १४७ [शा.] कुछ अज्ञ लोग 'मैं और तुम' कहते हुए (स्वपर भेद-भाव से) माया में पड़कर, सर्वात्मक और प्रजा से लभ्य (उपलब्ध होनेवाले) [विष्णु को] वर-अन्वय-क्रम के बारे में बोल नहीं सकते (वर्णन नहीं कर सकते)। वे उस जिज्ञासापथ (विष्णु को जाननेवाले मार्ग) में, सोचने पर ब्रह्मा आदि वेदज्ञ मूढ़ (लोग) बन जाते हैं न। अन्य लोग उस परमात्मा और विष्णु के दर्शन कहाँ कर सकते है ? (नहीं कर सकते।) १४८ [ते.] हे ब्राह्मणोत्तम ! जिस प्रकार लोहा अयस्कांत (चुंबक) के सामने भ्रांत होता है, उसी प्रकार [मेरा] चित्त भी हृषीकेश की सन्निधि से दैवयोग से भ्रांत होकर पिघल रहा है। १४९ [सी.] हे विनुतगुणशील वाले (प्रशंसा योग्य गुणशील वाले) ! मंदार (कल्प-वृक्ष के पुष्पों) के मकरंद के माधुर्य से मस्त रहनेवाला मधुप क्या मदन (आकपुष्पों) के पास जाता है ? निर्मल मंदाकिनी की वीचिकाओं (लहरों)

ललित रसाल पल्लव खादियै चौक्कु कोयिल सेरुने ? कुटजमुलकु
बूर्णेंदु चंद्रिका स्फुरित चकोरकमरुगुने ? सांद्र नीहारमुलकु

ते. अंबुजोदर दिव्य पादारविंद
चिंतनामृत पानविशेषमत्त-
चित्त मेरीति नितरंबु जेरनेर्चु ?
विनुत गुणशील ! माटलु वेयुनेल ? ॥ 150 ॥

व. अनिन विनि रोषिंचि, राजसेवकुंडैन पुरोहितुंडु प्रह्लादुं जूचि, तिरस्करिंचि यिट्लनियै ॥ 151 ॥

उ. पंचशरद्वयस्कुडवु बालुड विंचुक गानि लेवु भा-
षिंचेदु तर्कवाक्यमुलु चॅप्पिन शास्त्रमुलोनि यर्थ मौ-
क्तिकचुकयैन जॅप्प वसुरेंद्रुनि मुंदट माकु नौदलल्
वंचुकोनंग जेसितिवि वैरिविभूषण ! वंशदूषणा ! ॥ 152 ॥

चं. तनयुडु गाडु शत्रुवुडु दानवभर्तकु वीडु दैत्य चं-
दनवनमंदु गंटकयुतक्षितिजातमु भंगि बुट्टिना-
डनवरतंबु राक्षसकुलांतकु ब्रस्तुति सेयुचुंडु दं-
डनमुन गानि शिक्षलकु डायडु पट्टुडु कॉट्टुडुद्धतिन् ॥ 153 ॥

---

में झूलनेवाला हंस क्या [अन्य] तरंगिणियों (नदियों) के पास जाता है ? ललित रसाल (आम) के पल्लवों के खादी (खानेवाला) होकर मत्त बना हुआ कोयल क्या कहीं कुटजों (औषध के पेड़ों) के पास जाता है ? पूर्ण-चन्द्र की चंद्रिकाओं का आस्वादन करनेवाला चकोर कहीं सांद्र नीहार (कुहरे) के पास जाता है ? [ते.] अंबुजोदर (विष्णु) के दिव्य-पादारविन्दों (-चरणकमलों) के चिन्तनामृत के पान से विशेष रूप से मस्त बना मेरा चित्त अन्यों को (इतर देवताओं या अन्य विषयों को) कैसे प्राप्त करेगा ? (नहीं कर सकेगा ।) हजार बातों की क्या आवश्यकता है ? १५० [व.] [ऐसा] कहने पर सुनकर, रोष से राजसेवक पुरोहित ने प्रह्लाद की ओर तिरस्कार के भाव से देखकर, ऐसा कहा । १५१ [उ.] अरे वैरिभूषण (वैरी की प्रशंसा करनेवाले) ! वंशदूषण (करनेवाले) ! पाँच साल के हो । बालक हो । इतना भर भी नहीं हो । तर्क-वाक्य कहते हो । [हमसे] सिखाये गये शास्त्रों का अर्थ (तात्पर्य) थोड़ा-सा भी तुम नहीं कहते । असुरेंद्र के सामने [तुमने] ऐसा किया कि हम ललाट (सर) झुका लें । (हमारा अपमान किया) १५२ [चं.] यह दानव-भर्ता (-पति) का तनय (पुत्र) नहीं, बल्कि शत्रु है । दैत्य-चंदनवन में काँटों-युक्त क्षितिजात (वृक्ष) के समान पैदा हुआ है । सदा राक्षसकुल-अंतक (विष्णु) की प्रशंसा करते रहता है । दंड देने से

कं. ई पापनि जदिर्वितुमु, नी पादमुलान यिक निपुणत तोडं
गोपिंतुमु दंडिंतुमु कोपिंपकुमय्य ! दनुजकुंजर ! विटे ॥ 154 ॥

व. अनि मरियु ना राचपापनिकि विविधोपायंबुलं बुरोहितुंडु वॆरपु जूपुचु राजसन्निधि बापि तोडुकॊनि पोयि येकांतंबुन ॥ 155 ॥

कं. भार्गवनंदनु डतनिकि
मार्गमु चॆडकुंड वॆक्कुमाऱुलु निच्चल्
वर्गत्रितयमु जॆप्पॆ न
नर्गलमगु मतिविशेष ममर नरेंद्रा ! ॥ 156 ॥

व. मरियु गुरुंडु शिष्युनकु सामदान भेददंडोपायंबु लन्नियु नॆरिंगिंचि नीतिकोविदुंडय्यॆ नति नम्मि, निश्चयिंचि तल्लिकि नॆरिंगिंचि, तल्लिचेत नलंकृतुंडयिन कुलदीपकु नवलोकिंचि ॥ 157 ॥

उ. त्रिप्पकुमन्न ! मामतमु दीर्घमुलैन त्रिवर्गपाठमुल्
दप्पकुमन्न ! नेडु मन दैत्यवरेण्युनि मोल नेमु मुन्
चॆप्पिन नीति गानि मरि चॆप्पकुमन्न ! विरोधि नीतुलन्
विप्पकुमन्न ! दुष्टमगु विष्णु चरित्र कथार्थजालमुल् ॥ 158 ॥

व. अनि बुज्जगिंचि दानवेश्वरुनि सन्निधिकि दोडि तॆच्चिन ॥ 159 ॥

---

ही यह शिक्षित होगा (हमारी राह पर आयेगा)। इसको पकड़ो और उद्धति (ज़ोर) से पीटो। १५३ [क.] हे दनुजकुंजर (राक्षसों में गज—हिरण्यकशिपु) ! सुना न ! [अब] गुस्सा मत करो। तुम्हारे चरणों की क़सम [खाकर कहते है कि] इस शिशु को अब निपुणता से पढ़ायेंगे। गुस्सा करेंगे और दण्डित करेंगे। १५४ [व.] ऐसा कहकर और उस राजकुमार को विविधोपायों से पुरोहित ने भय दिखाते हुए, राजसन्निधि से दूर ले जाकर, अकेले में, १५५ [कं.] हे राजन ! भार्गवनंदन ने [अच्छे] मार्ग से भटक न जाए, ऐसा कई बार नित्य ही, वर्गत्रितय का अनर्गल (अबाध) मति-विशेष से युक्त होकर, बोधन किया (पढ़ाया)। १५६ [व.] और गुरु ने शिष्य को साम, दान, भेद और दण्ड आदि सब उपायों को सिखाकर, यह निश्चय किया कि वह नीतिकोविद बन जाए। उसकी माता को इसके बारे में कहकर, माता से अलंकृत उस कुलदीपक को देखकर, १५७ [उ.] हे तात ! हमारे मत को मत बदलो। त्रिवर्ग के दीर्घ पाठों से मत हरो। आज हमारे दैत्य-वरेण्य के सामने हमसे सिखाई हुई नीति के अतिरिक्त और कुछ मत बोलो। हमारे विरोधी की नीतियों की, विष्णु की, दुष्ट कथाओं की परम्परा का आरम्भ मत करो। १५८ [व.] इस प्रकार अनुनय कर (मनाकर)

सी. अडुगड्गुनकु माधवानुचिंतनसुधामाधुर्यमुन मेनु मरचुवानि
नंभोजगर्भादुलभ्यासंपगलेनि हरिभक्ति पुंभावमैनवानि
मातृगर्भमु सौच्चि मन्नदि मोदलुगा जित्त मच्युतु मोद जेर्चुवानि
नंकिचि तनलोन नखिलप्रपंचंबु श्रीविष्णुमयमनि चेलगुवानि

ते. विनयकारुण्य बुद्धिविवेकलक्ष-
णादि गुणमुल काटपट्टयिनवानि
शिष्यु बुधलोकसंभाव्यु जीरि गुरुडु
मुंदरिकि द्रोव्व तंड्रिकि म्रोक्कुमनुचु ॥ 160 ॥

कं. शिक्षिचिति मन्यमुलगु, पक्षंबुलु मानि नीतिपारगुडय्येन्
रक्षोवंशाधीश्वर !, वीक्षिपुमु नो कुमारु विद्यानलमुन् ॥ 161 ॥

व. अनि पलिकिन शुक्रकुमारकु वचनंबुलाकर्णिचि दानवेंद्रुंडु दनकु दंडप्रणामंबु चेसि निलुचुन्न कोडुकुनु दीविचि,बाहुदंडंबु साचि, दिग्गनन् डग्गरं दीगचि, पेंद्व तडवु गाढालिंगनंबु सेसि, तन तोडलमीद निडुकोनि, चुंचु दुव्वि, चेवुकंबु बुडिकि, चेक्किलि मुद्दु गोनि, शिरंबु मूर्कोनि, प्रेमातिरेकसंजनित बाष्पसलिल-बिंदु संदोहंबुल नतनि वदनारविंदंबु दडुपुचु, मंदमधुरा-लापंबुल निट्लनियें ॥ 162 ॥

---

[प्रह्लाद को] दानवेश्वर की सन्निधि मे ले आकर। १५९ [सी.] पग-पग पर माधव के अनुचिंतनामृत के माधुर्य मे अपने शरीर को भूलनेवाले; अंभोज-गर्भ (ब्रह्मा) आदि देवता भी जिसका अभ्यास नही कर पाये, ऐसी हरिभक्ति ही पुंभाव (पुरुष-रूप) को धारण किया हो (हरि-भक्ति ने ही प्रह्लाद का रूप धारण किया हो), ऐसे प्रह्लाद को; मातृगर्भ में प्रवेश करते समय से चित्त को अच्युत पर लग्न करनेवाले को; उत्साह से अखिल प्रपंच को श्रीविष्णुमय मानकर संतोष से रहनेवाले को; [ते.] विनय, कारुण्य, बुद्धि, विवेक आदि सर्व लक्षणों का निलय होने वाले प्रह्लाद को; [अपने] शिष्य को, बुधलोक से संभावित (सम्मानित) प्रह्लाद को बुलाकर, गुरु ने प्रणाम करने के लिए पिता के समक्ष ढकेल दिया। १६० [कं.] हे रक्षोवंशाधीश्वर (राक्षस-वंश के अधीश्वर)! [हमने] इसको शिक्षित किया है। [अब] अन्य पक्षों को छोड़कर, नीति-पारग (-पारंगत) बन गया है। अपने पुत्र की विद्या के बल को देखो (परख लो)। १६१ [ऐसा कहने पर शुक्रकुमारक के वचन सुनकर, अपने को प्रणाम कर खड़े हुए पुत्र को [दानवेंद्र ने] आसीस कर, बाहु रूपी दण्डों को पसार कर, [उसको] झट पास खींचकर, गाढ़-आलिंगन करके, गोद में बिठाया, [उसके] बाल सँवार कर, कपोल को छूकर, गाल को चूम लिया, शिर का आघ्राण किया। प्रेमातिरेक से जनित बाष्प-जल

शा. चोद्यंबय्यॆंडि नितकालमरिगॆन् शोधिंचि येमेमि सं-
वेद्यांशंबुलु सॆप्पिरो ? गुरुवु लेवॆंट बठिंपिंचिरो ?
विद्यासार मॆरुंग गोरॆद भवद्विज्ञातशास्त्रंबुलो
वद्यंबॊक्कटि सॆप्पि सार्थमुग दात्पर्यंबु भाषिंपुमा ! ॥ 163 ॥

शा. निन्नुन् मॆच्चरु नीतिपाठमहिमन् नी तोडि दैत्यार्भकुल्
गन्नारन्नियु जॆप्प नेर्तुरु गदा ! ग्रंथार्थमुल् दक्षुलै
यन्ना ! यॆन्नडु नीवु नीतिविदुडौदटंचु महावांछतो-
नुन्नाडन् ननु गन्नतंड्रि ! भवदीयोत्कर्षमुं जूपवे ? ॥ 164 ॥

व. अनिनं गन्नतंड्रिकि प्रियनंदनुंडयिन प्रह्लादुंडिट्लनियॆ ॥ 165 ॥

कं. चदिविंचिरि ननु गुरुवुलु
चदिविति धर्मार्थमुख्यशास्त्रंबुलु ने
जदिविनवि गलवु पॆक्कुलु
चदुवुललो मर्ममॆल्ल जदिविति दंड्री ! ॥ 166 ॥

म. तनु हृद्भाषल सख्यमुन् श्रवणमुन् दासत्वमुन् वंदना-
र्चनमुल् सेवयु नात्मलो नॆरुकयुन् संकीर्तनल् चिंतनं-
बनु नी तॊम्मिदि भक्तिमार्गमुल सर्वात्मुन् हरिन् नम्मि स-
ज्जनुडै युंडुट भद्रमंचु दलतुन् सत्यंबु दैत्योत्तमा ! ॥ 167 ॥

---

की बूंदों से प्रह्लाद के वदन रूपी अरविन्द को भिगोते हुए, मंद मधुर आलापों से यों कहा । १६२ [शा.] बहुत दिन बीत गये । [मुझे] यह [बात] अजीब लगती है कि [तुम्हारे गुरुओं ने) शोध करके क्या-क्या संवेद्य (जानने योग्य) अंश सिखाये ? गुरुओं ने किस प्रकार पढ़ाया ? तुम्हारे विज्ञात (जाने) हुए शास्त्र में कोई एक पद्य पढ़कर, अर्थ के साथ तात्पर्य बताओ । १६३ [शा.] हे तात ! हे प्यारे ! तुम्हारे साथी दैत्य-अर्भक (-बालक) नीतिपाठ-महिमा में तुम्हारी प्रशंसा नहीं करते । (तुमसे अधिक बन गये हैं) । [उन्होंने] सब देख लिया है । ग्रंथार्थों में भी वे दक्ष बन गये है । इसी महा-वांछा (-कामना) से जी रहा हूँ कि तुम किस दिन नीतिकोविद बनोगे । अपनी [प्रज्ञा के] उत्कर्ष को दिखाओ । १६४ [व.] ऐसा बोलने पर अपने पिता से प्रियनंदन प्रह्लाद इस प्रकार बोला । १६५ [कं.] पिताजी ! गुरुओं ने मुझे (खूब) पढ़ाया है। मैंने धर्म, अर्थ आदि मुख्य शास्त्रों को पढ़ा है । मैंने जो पढ़ा, वे बहुत हैं। पढ़ाई के मूल मर्म को मैंने जान लिया है। १६६ [म.] हे दैत्योत्तम ! मैं यह मानता हूँ कि तन, हृदय और भाषा (वचन) से (त्रिकरणों से), श्रवण, दासत्व, वंदना और अर्चना, सेवा, आत्मज्ञान, संकीर्तन और चिंतन नामक इन नौ भक्तिमार्गों से सर्वात्मक, हरि पर विश्वास रखकर, सज्जन

शा. अंधेंदूदयमुल् महाबधिरशंखारावमुल् मूक स-
दग्रंथाख्यापनमुल् नपुंसकवधूकांक्षल् कृतघ्नावळी
बंधुत्वंबुलु भस्महव्यमुलु लुब्धद्रव्यमुल् क्रोड स-
द्गंधंबुल् हरिभक्तिवर्जितुल रिक्तव्यर्थसंसारमुल् ॥ 168 ॥

सी. कमलाक्षु नचिचु करमुलु करमुलु, श्रीनाथु वर्णिचु जिह्व जिह्व
सुररक्षकुनि जूचु चूड्कुलु चूड्कुलु, शेषशायिकि म्रोंवकु शिरमु शिरमु
विष्णु नाकर्णिचु वीनुलु वीनुलु, मधुवैरि दविलिन मनमु मनमु
भगवंतु वलगोनु पदमुलु पदमुलु, पुरुषोत्तमुनि मीदि बुद्धि बुद्धि

ते. देवदेवुनि जिंतिचु दिनमु दिनमु
चक्रहस्तुनि ब्रकटिचु चदुवु चदुवु
कुंभिनोधवु जॅप्पॅडि गुरुडु गुरुडु
तंड्रि हरि जेरुमनियॅडि तंड्रि तंड्रि ॥ 169 ॥

सी. कंजाक्षुनकु गानि कायंबु कायमे ? पवनगुंफितचर्मभस्त्रि गाक
वैकुंठु बॊगडनि वक्त्रंबु वक्त्रमे ? ढमढम ध्वनि तोडि ढक्क गाक

---

बनकर रहना कल्याणप्रद है। यही सत्य है। १६७ [शा.] अंधे के लिए चंद्रोदय, महाबधिर के लिए शखारव, मूक [व्यक्ति] के लिए सद्ग्रंथाख्यापन (सद्ग्रंथों का पढ़ना), नपुंसक के लिए वधूकांक्षा, कृतघ्नों से संपर्क, भस्म बने हव्य, लालची [व्यक्ति] का धन, क्रोड (सुअर) के लिए सुगन्ध —[इन सबकी तरह] हरिभक्ति का वर्जन करनेवालों के लिए संसार शून्य और व्यर्थ है। १६८ [सी.] कमलाक्ष की अर्चना करनेवाले कर (हाथ) ही कर हैं। श्रीनाथ का वर्णन करनेवाली जिह्वा (जीभ) ही ज़िह्वा है। सुररक्षक को देखनेवाली चितवनें ही चितवनें है। शेषशायी को प्रणाम करनेवाला सिर ही सिर है। विष्णु के बारे में आकर्णन करनेवाले (सुननेवाले) कान ही कान हैं। मधुवैरी पर लगा हुआ मन ही मन है। भगवान की प्रदक्षिणा करनेवाले पैर ही पैर है। पुरुषोत्तम पर जानेवाली बुद्धि ही बुद्धि है। [ते.] देवदेव का चिंतन करनेवाला दिन ही दिन है। चक्रहस्त को प्रकट करनेवाली विद्या ही विद्या है। कुंभिनोधव के बारे में बतानेवाला गुरु ही गुरु है। हे पिता ! विष्णु के पास जाने के लिए कहनेवाला पिता ही पिता है। १६९ [सी.] जो शरीर कंजाक्ष (विष्णु) को अर्पित नहीं हुआ, वह भी कोई शरीर है ? वह तो केवल पवन भरा हुआ चर्म का थैला है। जो वक्त्र (कंठ) वैकुंठ (विष्णु) की प्रशंसा नहीं करता, वह भी वक्त्र है ? (नहीं) वह तो केवल, ढम-ढम ध्वनि करनेवाला ढंका (वाद्य) है। जो हस्त हरि की पूजा नही करता वह भी कोई हस्त है ? (नहीं)। वृक्ष की शाखा से बना हुआ डंडा मात्र है। जो आँखें कमलेश

हरिपूजनमु लेनि हस्तंबु हस्तमे ? तरुशाखयिनिर्मितर्दाय गाक
कमलेशु जूडनि कन्नुलु कन्नुले ? तनुकुद्यजालरंध्रमुलु गाक

आ. चक्रि चिंत लेनि जन्मंबु जन्ममे ?
तरळसलिल बुद्बुदंबु गाक ?
विष्णु भक्ति लेनि विबुधुंडु विबुधुडे ?
पादयुगमुतोडि पशुवुगाक ! ॥ 170 ॥

सी. संसारजीमूतसंघंबु विच्चुने ? चक्रिदास्यप्रभंजनमु लेक
तापत्रयाभीलदावाग्नु लाउने ? विष्णुसेवामृतवृष्टि लेक
सर्वंकषाघौघजलरासु लिकुने ? हरिमनीषावडबाग्निलेक
घनविपद्गाढांधकारंबु लडगुने ? पद्माक्षनुति रविप्रभलु लेक

ते. निरुपमानपुरावृत्ति निष्कळंक
मुक्तिनिधि गानवच्चुने ? मुख्यमैन
शार्ङ्गकोदंडचिंतनांजनमु लेक
तामरसगर्भुनकुनैन दानवेंद्र ! ॥ 171 ॥

व. अनि यिव्विधंबुन वॅऱपु मऱपु नॅऱिंगक युलुकु सॅंडि पलिकॅडि कॊडुकु
नुडुवुलु चॅवुलकु मुलुकुल क्रिय नॊंदविन गटमुलदरं बॆदवुलं गऱचुचु

को नहीं देखतीं वे भी कोई आँखें है ? (नहीं) तन रूपी कुड्य (दीवार) जालके रंध्र है। [आ.] चक्री के चिंतन के विना जो जन्म (जीवन) है, वह भी कोई जन्म है ? (नहीं) वह तो तरल-सलिल का बुद्बुद है। जो विबुध (ज्ञानी) विष्णु की भक्ति के विना रहता है वह भी कोई विबुध है ? (नही) वह तो पाद युग के साथ पशुमात्र है। १७० [सी.] हे दानवेंद्र ! संसार रूपी जीमूतों (वादलों) का समूह चक्री के दास्य रूपी प्रभंजन के विना खुल जाता है क्या ? तापत्रय की आभील (भयंकर) दावाग्नियाँ विष्णु के सेवामृत की वृष्टि के विना क्या बुझ सकती हैं ? समस्त पाप रूपी जलराशियाँ हरि पर लगी हुई बुद्धि रूपी वड़वाग्नि के बिना कहीं सूख सकती हैं ? पद्माक्ष (विष्णु) की स्तुति रूपी रविप्रभाओं के विना घन (महान्) विपत्ति रूपी गाढांधकार दव सकता है क्या ? [ते.] निरुपमान और अपुनरावृत्ति (पुनर्जन्म से रहित) निष्कलंक मुक्ति रूपी निधि को तामरसगर्भ (ब्रह्मा) भी कहीं शार्ङ्ग कोदण्ड वाले (विष्णु) के चिंतन रूपी, अंजन के विना देख सकता है ? (नहीं) १७१ [व.] इस प्रकार भय, भूल आदि को न जानकर, (भयरहित और पूर्णज्ञान के साथ) स्थिर निश्चय से, कंप के विना ऐसा कहनेवाले पुत्र के वचन कानों को काँटों के समान चुभने पर दानवेंद्र ने [बहुत क्रुद्ध होकर] कनपट्टियों के हिलने पर, होंठ काटते हुए, चौक पड़कर, गुरुसुत को देखकर कहा कि [तुमने

नदरिपडि गुरुसुतुनि गनुंगोनि विमत कथनंबुलु गऱपिनाडवनि दानवेंद्रुं डिट्लनियें ॥ 172 ॥

चं. पटुतरनीतिशास्त्रचयपारगु जेसेद नंचु बालु नी
वटु गोनिपोयि वानिकि ननर्हमुलैन विरोधिशास्त्रमुल्
कुटिलत जेप्पिनाडवु भृगुप्रवरुडवटंचु नम्मितिन्
गटकट ब्राह्मणाकृतिवि गाक यथार्थपु ब्राह्मणुंडवे ? ॥ 173 ॥

कं. धर्मेतरवर्तनुलुनु, दुर्मंत्रुलुनैन जनुल दुरितमुलोंदुन्
मर्ममुलु गलचि कल्मष, कर्मुल रोगमुलु पोंदु कैवडि विप्रा ! ॥ 174 ॥

व. अनिन राजुनकुं बुरोहितुंडिट्लनियें ॥ 175 ॥

उ. तप्पुलु लेवु मा वलन दानवनाथ ! विरोधि शास्त्रमुल्
चेप्पमु क्रूरलै परुलु सेप्परु मीचरणंबुलान सु-
म्मेप्पुडु मो कुमारकुनकु नितयु नैजमनीष येव्वरुं
जेप्पेडि पाडि गादु प्रतिचिंत दलंपुमु नेर्पु कैवडिन् ॥ 176 ॥

कं. मित्रुलमु पुरोहितुलमु, पात्रुल मेमदियु गाक भार्गवुलमु नी
पुत्रुनि निट्टुवलें जेयग, शत्रुलमे ? दैत्यजलधिचंद्रम ! विटे ॥ 177 ॥

व. अनिनं गुरुनंदनुं गोपिपक दैत्यवल्लभुंडु गोडुकु नवलोकिंचि यिट्लनियें ॥ 178 ॥

---

इसको] शत्रुओं की बातें सिखाई है। और यों कहा। १७२ [चं.] हाय हाय ! नीतिशास्त्र में पारंगत बनाऊँगा—ऐसा कहकर तुमने बालक को ले जाकर, उसको अनर्ह विरोधियों के शास्त्रों को कुटिलता से सिखाया। भृगुप्रवर मानकर [तुम पर मैंने] विश्वास किया। तुम तो केवल ब्राह्मण की आकृति वाले हो। यथार्थ (सच्चे) ब्राह्मण कहाँ हो ? १७३ [कं.] हे विप्र (ब्राह्मण) ! बुरे काम करनेवालों को जिस प्रकार शरीर के मर्मभेदन करनेवाले रोग लग जाते हैं, उसी प्रकार धर्मेतर (अधर्म) बर्तन वाले और दुर्मंत्रियों को भी पाप लग जाते हैं। १७४ [व.] [ऐसा] कहने पर राजा से पुरोहित यों बोला। १७५ [उ.] हे दानवनाथ ! हमसे कोई ग़लती नहीं हुई। हमने उसको विरोधीशास्त्र नहीं पढ़ाये। आपके चरणों की क़सम खाकर कहते हैं कि क्रूर बनकर किसी और ने भी नहीं सिखाया। आपके पुत्र की यह सब प्रज्ञा सहजसिद्ध है। किसी में उसको इसके बारे में सिखाने की सामर्थ्य नहीं है। इस बात की प्रतिक्रिया के बारे में [अपनी] सामर्थ्य के अनुकूल विचार करो। १७६ [क.] हे दैत्यकुल रूपी जलधि के चंद्र ! सुनो। हम तुम्हारे मित्र हैं, पुरोहित है, योग्य हैं। इसके अतिरिक्त हम भार्गव हैं। तुम्हारे पुत्र को ऐसा बनाने को क्या हम [तुम्हारे] शत्रु है ? १७७ [ऐसा] कहने पर, गुरुनंदन पर क्रोध

कं. ऒज्जलु सॆप्पनि यीमति, मज्जातुडवैन नीकु मरि यॆव्वरिचे
नुज्जातमय्यॆ बालक !, तज्जनुलं बेरुकॊनुमु तग ना म्रोलन् ॥ 179 ॥

व. अनिन दंड्रिकि प्रह्लादुं डिट्लनियॆ ॥ 180 ॥

उ. अच्चपुजीकटिं बडि गृहव्रतुलै विषयप्रविष्टुलै
चच्चुचु बुट्टुचुन् मरल जर्वितचर्वणुलैनवारिकि
जॆच्चॆर बुट्टुने ? परुलु सॆप्पिननैन निजेच्छनैन ने
मिच्चिननैन गानलकु नेगिननैन हरिप्रबोधमुल् ॥ 181 ॥

उ. काननिवानि नूतगॊनि काननिवाडु विशिष्टवस्तुवुल्
गाननिभंगि गर्ममुलु गैकॊनि कॊंदरु कर्मबद्धुलै
कानरु विष्णु गॊंदरु गंदुरकिंचनवैष्णवांघ्रि सं-
स्थानरजोभिषिक्तुलगु संहृतकर्मुलु दानवेश्वरा ! ॥ 182 ॥

शा. शोधिंपंबडॆ सर्वशास्त्रमुलु रक्षोनाथ ! वॆय्येटिकिन्
गाथल् माधवशेमुषीतरणिसांगत्यंबुनं गाक दु-
र्मेधं दाटग वच्चुने ? सुतवधूमीनोग्रवांछामद
क्रोधोल्लोलविशालसंसृतिमहाघोरामितांभोनिधिन् ॥ 183 ॥

व. अनि पलिकिन कॊडुकुनु धिक्करिंचि, मक्कुव सेयक, रक्कसुलरेडु दन

---

न कर, दैत्यवल्लभ ने सुत को देखकर यों कहा। १७८ [कं.] रे बालक! मेरे पुत्र होकर तुममें इस प्रकार की बुद्धि, विना गुरुओं के सिखाये, कैसे उत्पन्न हो गयी? जिन्होंने सिखाया उनके नाम मेरे सामने ढंग से बताओ। १७९ [व.] [ऐसा] कहने पर, प्रह्लाद ने पिता से ऐसा कहा। १८० [उ.] गाढांधकार में पड़कर, गृहव्रती और विषयप्रविष्ट बनकर, मरते और जनम लेते, और फिर चर्वितचर्वण होनेवाले (जन्म-मरण के चक्र को दुहरानेवाले) मनुष्यों के मन में हरि के प्रबोध (भक्ति) किसी के सिखाने पर या अपनी इच्छा से या कुछ भी देने पर या जंगल में जाने पर उत्पन्न होती है? (नहीं।) १८१ [उ.] हे दानवेश्वर! जैसे अंधे को साथ लेकर दूसरा अन्धा विशिष्ट वस्तुओं को नहीं देख सकता, वैसे ही कुछ लोग कर्मबद्ध होकर, विष्णु को नही देख सकते। लेकिन विष्णु भक्तों के चरणों की धूल से अभिषिक्त होकर, कर्मबंधनों से छुटकारा पाकर, विष्णु को देख सकते हैं। १८२ [शा.] हे रक्षोनाथ! हजारों कथाएँ कहने की ज़रूरत क्या है? सर्वशास्त्रों का शोधन किया गया है। सुत और वधू रूपी मछलियों से युक्त और वांछा, मद, क्रोध-भरित, उल्लोल (ऊर्मिल) और विशाल संसृति (सृष्टि) रूपी महा भयंकर और अमित (अपार) अंभोनिधि के पार जाना, माधव पर बुद्धि रूपी तरणी (नाव) के सांगत्य के अतिरिक्त, दुर्मेधा (दुष्ट बुद्धि) से संभव हो सकता है? (नहीं) १८३

तोडलपै नुंडनीक, गोब्बुन दिगद्रोब्बि, निब्बरंबगु कोपंबु दीपिप, वेडिचपुल मिट मंटलेगय, मंत्रुलं जूचि यिट्लनियें ॥ 184 ॥

### हिरण्यकशिपुंडु प्रह्लादुनि विविधोपायंबुल हिंसिचुट

शा. क्रोडंबै पिनतंड्रि जंपे ननि ता ग्रोधिचि चित्तंबुलो
वीडं जेयडु वंटु भंगि हरिकिन् विद्वेषिकिन् भक्तुडै
योडंडक्कट ! प्राणवायुवुलु वीडोंप्पिचुचुन्नाडु ना
तोडन् वैरमु पट्टै निट्टि जनकद्रोहिन् महिन् गंटिरे ! ॥ 185 ॥

व. अनि राक्षसवीरुल नीक्षिचि यिट्लनियें ॥ 186 ॥

शा. पंचाब्दंबुलवाडु तंड्रि नगु नापक्षंबु निंदिचि य-
त्किंचिद्भीतियु लेक विष्णु नहितुं गीतिचुचुन्नाडु व-
लदंचुं जेप्पिन मानडंगमुन बुत्राकारतन् व्याधि ज-
न्मिचेन् वोनि वधिचि रंडु दनुजुलु मी मी पट्टत्वंबुलन् ॥ 187 ॥

शा. अंगव्रातमुलो जिकित्सकुडु दुष्टांगंबु खंडिचि शे-
षांगश्रेणिकि रक्ष सेयु क्रिय नी यज्ञुं गुलद्रोहि दु-

---

[व.] ऐसा कहनेवाले पुत्र की बातों का धिक्कार करते हुए, राक्षसराजा ने प्रेमरहित बनकर, गोद में बैठने न देकर, [प्रह्लाद को] झट [भूमि पर] ढकेल देकर, बहुत क्रोध से, क्रुद्ध दृष्टियों के कारण आकाश में ज्वालाओं के फैलने पर, मंत्रियों को देखकर ऐसा कहा । १८४

### हिरण्यकशिपु का प्रह्लाद को विविध उपायों से हिंसित करना

[शा.] इसने यह भी नहीं सोचा कि उस हरि ने सुअर बनकर, अपने चाचा को मार डाला । [इस कारण से] क्रुद्ध बनकर उसे मन से हटाता भी नहीं । लेकिन हाय! यह तो उस विद्वेषी हरि का दास बनकर, अपना प्राण दे रहा है । मुझसे वैर-भाव रखता है । क्या आपने महि पर कहीं ऐसे जनक-द्रोही को देखा है ? १८५ [व.] ऐसा कहकर राक्षस वीरों को देखकर, फिर यों बोला । १८६ [शा.] हे दनुजो ! यह पाँच साल का है । मैं पिता हूँ । मेरा पक्ष छोड़कर, लेशमात्र भी भय के बिना (अत्यन्त निर्भीक होकर) उस अहित (शत्रु) विष्णु का कीर्तन कर रहा है । मनाने से मानता भी नहीं है । अंग में पुत्राकार से एक व्याधि ने जनम लिया है । अपनी-अपनी पटुता (सामर्थ्य) से आप इसका वध करके आइये । १८७ [शा.] जिस प्रकार बिगड़े हुए अंग को चिकित्सक काटकर शेष शरीर के अंगों की रक्षा करता है, वैसे इस अज्ञ, कुलद्रोही, दुस्संग (दुष्टों के संग रहनेवाले), केशव के पक्षपाती, अधम का वध कराके, वीर-

रसंगु गेशवपक्षपाति नधमुं जंपिचि वीरव्रतो-
त्तुंगख्याति जरिचेंद गुलमु निर्दोषंबु गाविचेंदन् ॥ 188 ॥

कं. हंतव्युडु रक्षिपनु, मंतव्युडु गाडु यमुनि मंदिरमुनकुन्
गंतव्युडु वेधमुन कुप, -रंतव्युडनक चंपि रंडी पडुचुन् ॥ 189 ॥

व. अनि दानवेंद्रुडानतिच्चिन वाडिकोरलु गल रक्कसुलु पॆक्कंड्रु शूलहस्तुलै, वक्त्रंबुलु देरचिकॊनि, युब्बि बॊब्बालिडुचु, धूमसहितदावदहनंबुनुं बोलॆ, दाम्रसंकाशंबुलयिन केशंबुलु मॆरय भेदन बादनच्छेदनंबुलु सेयुचु ॥ 190 ॥

उ. बालुडु राचबिड्डडु कृपाळुडु साधुडु लोकमान्य सं-
शीलुडुवो डवध्युडनि चिक्कक स्रुक्कक क्रूरचित्तुलै
शूलमुलं ददंगमुल सुस्थिरुलै प्रहरिंचिरुग्र वा-
चालत नंदरुन् दिविजशत्रुडु वल्दनडय्यॆ भूवरा ! ॥ 191 ॥

चं. पलुवुर दानवुल् पॊडुव बालुनि देहमु लेशमात्रमु-
न्नॊलियदु लोपलन् रुधिर मुब्बदु कंददु शल्यसंघमु-
न्नलियदु दृष्टिवैभवमु नष्टमु गादु मुखेंदुकांतियुन्
बॊलियदु नूतन श्रममु पुट्टदु पट्टदु दीनभावमुन् ॥ 192 ॥

---

व्रत की ख्याति से रहूँगा। अपने कुल को निर्दोष बनाऊँगा। १८८ [कं.] यह तो हंतव्य (हनन के लिए या हत्या के लिए योग्य) है, रक्षा करने के मत का नहीं। यमराज के मदिर को गंतव्य (जानेवाला) है। वध के लिए उपरंतव्य (योग्य नहीं) है, ऐसा न समझकर, इस बालक को मारकर ही आइये। १८९ [व.] इस प्रकार दानवेंद्र के आज्ञा देते ही, तेज दाढोंवाले कई राक्षस हाथों में शूल लेकर, मुँह बाकर, ताँबे के रंग के समान केशों के प्रकाशित होने पर, [प्रह्लाद के] अंगों को तोड़ते, मारते और काटते हुए, १९० [उ.] हे भूवर ! सब [राक्षसों] ने ऐसा न सोचकर कि यह बालक है, राजकुमार है, कृपालु है, साधु है, लोकमान्य है, यह अवध्य है, न थककर, क्रूरचित्त वाले होकर, शूलों से उसके अंगों पर स्थिर होकर, उग्र वाचालता से (खूब गालियाँ देते हुए), प्रहरण किया। दिविजशत्रु (हिरण्यकशिपु) ने उन्हें मना नहीं किया। १९१ [चं.] कई दानवों के [मिलकर] भोंकने पर भी बालक [प्रह्लाद] की देह को लेश-मात्र भी चोट नहीं लगती। अन्दर का रक्त बाहर नहीं निकलता। उसका शरीर तप्त नहीं होता। शल्य-संघ (हड्डियों का समूह) नहीं टूटता। उसकी दृष्टि का वैभव नहीं बिगड़ता। मुख-चंद्र की कांति नहीं घटती। [उसको] नूतन-श्रम (-थकावट) नहीं होता। [कहीं भी] दीनता की भावना भी नहीं दिखाई पड़ती। १९२ [उ.] निशाचरों के भोंकते वक्त दैत्यकुमार बार-बार 'हे पन्नगशायी ! हे दनुजभंजन ! हे जगदीश ! हे

उ. तन्नु निशाचरुल् पोडुव दैत्यकुमारुडु माटि माटि को
पन्नगशायि ! यो दनुजभंजन ! यो जगदीश ! यो महा
पन्नगशरण्य ! यो निखिलपावन ! यंचु नुतिंचु गानि ता
गन्नुल नीरु देडु भयकंपसमेतुडु गाडु भूवरा ! ॥ 193 ॥

उ. पारडु लेचि दिक्कुलकु बाहुवु लोंड्डडु बंधुराजिलो
दूरडु घोरकृत्यमनि दूरडु तंड्रिनि मित्रवर्गमु
जीरडु मातृसंघमु वसिंचु सुवर्णगृहंबुलोनिकि
दारडु कावरे यनडु तापमु नोंदडु कंटगिपडुन् ॥ 194 ॥

व. इट्लु सर्वात्मकंबै यिट्टिदट्टिदनि निर्देशिंपरानि परब्रह्मंबु दानयै यम्महाविष्णुनियंदु जित्तंबु जेर्चि तन्मयुंडयि परमानंदंबुनं बोंदियुन्न प्रह्लादुनियंदु राक्षसेंद्रुंडु दन किंकरुल चेतं जेयिंचुचुन्न मारणकर्मंबुलु पापकर्मुनियंदु ब्रयुक्तंबुलैन सत्कारंबुलं बोले विफलंबुलगुटं जूचि ॥195॥

उ. शूलमुलन् निशाचरुलु स्रुक्कक देहमु निग्रहिंपगा
बालुडु नेलपै बडडु पारडु चावडु तंड्रि नेन ना
पालिकि वच्चि चक्रधरु पक्षमु मानितिनंचु बादमुल्
फालमु सोक म्रोक्कडनपायत नोंदुट केमि हेतुवो ? ॥ 196 ॥

---

महापन्नशरण्य ! हे निखिल लोकों को पावन करनेवाले ! कहते हुए, हरि की स्तुति करता है। किन्तु आँखों में आँसू नहीं बहाता। हे भूवर ! वह भय से कंपित भी नहीं होता। १९३ [उ.] [प्रह्लाद इधर-उधर] नहीं भागता। हाथों को [अपनी रक्षा के लिए] बीच में नहीं रखता। बंधुओं (रिश्तेदारों) की श्रेणी में नहीं घुसता। 'यह घोर कृत्य है' कहकर, [किसी से] नहीं कहता। पिता या मित्रवर्ग को अपनी रक्षा के लिए नही बुलाता। मातृ-संघ (माँ और अन्य हिरण्यकशिपु की स्त्रियाँ) के स्वर्ण-गृह के अन्दर घुसने नहीं जाता। यह भी नही कहता कि 'कोई आकर मुझे बचाओ।' ताप के भाव को भी नहीं दिखाता। नाराज नहीं होता। १९४ [व.] इस प्रकार सर्वात्मक बनकर रहनेवाले परब्रह्म के बारे में निर्देशन के लिए स्वयं ही बनकर, उस महाविष्णु पर मन लगाकर, तन्मय (लीन) होकर, परमानन्द का अनुभव करनेवाले प्रह्लाद के प्रति राक्षसेंद्र ने अपने किंकरों से जो-जो मारण क्रियाएँ करायीं, वे सब पापकर्म करनेवाले के प्रति प्रयुक्त सत्कार्यों के समान निष्फल हुईं। ऐसे होते देखकर, [हिरण्यकशिपु ने यों सोचा।] १९५ [उ.] निशाचरों के शूलों से [भोंकने पर भी] न थककर, देह पर निग्रह (संयम) रखकर, बालक भूमि पर नहीं गिरता, भागता नहीं, मरता नहीं। पिता हो मेरे पास आकर यह कहते कि मैंने चक्रधर का पक्ष छोड़ दिया, पादों (चरणों) पर फाल (ललाट) को लगाकर, नमस्कार नहीं करता। इस प्रकार अनपाय होकर रहने का

व. अनि शंकिंचि ॥ 197 ॥

सी. ऑकमाटु दिक्कुंभियूथंबु दॅप्पिंचि कॅरलि डिंभकुनि द्रौक्किंप बंपु
नॉकमाटु विषभीकरोरग श्रेणुल गड्डवडि नर्भकु गरव बंपु
नॉकमाटु हेतिसंघोग्रानलमुलोन बिसरि कुमारुनि ब्रेय बंपु
नॉकमाटु कूलंकषोल्लोलजलधिलो मॉत्तिंचि शावकु मुंप बंपु

आ. विषमु बट्ट बंपु विदळिंपगा बंपु
दॉड्ड कॉंड चरुल द्रोय बंपु
बट्टि कट्ट बंपु बाधिपगा बंपु
बालु गिनिसि दनुजपालुडधिप ! ॥ 198 ॥

सी. ऑकवेळ नभिचारहोमंबु सेयिंचु नॉकवेळ नॅंडल नुंड बंचु
नॉकवेळ वानल नुपहति नॉंदिंचु नॉकवेळ रंध्रंबु लुक्क बट्टु
नॉकवेळ दन माय नॉंदविंचि बॅंगडिंचु नॉकवेळ मंचुन नॉंटि निलुपु
नॉकवेळ बॅनुगालि कुन्मुखु गाविंचु नॉकवेळ वातिचु नुर्वियंदु

ते. नीरु नन्नंबु निडनीक निग्रहिंचु
गशल नडिंपिंचु रुव्विंचु गंडशिलल
गदल व्रेयिंचु वेयिंचु घनशरमुल
गॉड्कु नॉकवेळ नमरारि क्रोधि यगुचु ॥ 199 ॥

---

क्या हेतु (कारण) है ? १९६ [व.] ऐसा शंका करते हुए, १९७ [सी.] हे अधिप (राजन) ! बालक पर रुष्ट होकर, दनुजपाल (हिरण्यकशिपु) एक बार दिक्-कुंभि (दिग्गजों) के यूथ (समूह) को लाकर, डिंभक (प्रह्लाद) को रौंदने के लिए भेजता; एक बार भयंकर-विष से उग्र सांपों की श्रेणियों को अर्भक (प्रह्लाद) को डसने के लिए भिजवाता, एक बार पुत्र को हेतिसघ (ज्वालाओं के समूह से) उग्र अनल में फेंक देने के लिए भेजता; एक बार उस शावक (बालक) को मारकर कूलंकष-उल्लोल जलधि में डुबाने को भिजवाता, [आ.] विष खिलाने को भेजता; विदलित करने के लिए भेजता; बड़े पर्वतों के सानुओं से नीचे ढकेलने को भेजता; पकड़कर बाँधने को भेजता और बाधित (पीड़ित) करने को भेजता । १९८ [सी.] अमरारि (हिरण्यकशिपु) क्रोधी होते हुए एक समय अपने पुत्र [प्रह्लाद को मारने के लिए] 'अभिचार' होम कराता; एक समय में धूप में खड़ा रहने को भेजता; एक समय में बरसात में भिगोता; एक समय [उसके शरीर के सभी] रंध्रों को बंद कराता; एक समय में अपनी माया का उद्भव कराकर, भयभ्रांत कराता; एक समय में ओस में अकेले खड़ा कराता; एक समय में तूफ़ान के उन्मुख कराता; एक समय में उर्वी (भूमि) में दफन करा देता; [ते.] जल और आहार न देकर दमन करता;

व. मरियु ननेक मारणोपायंबुल बापरहितुंडैन पापनि रूपु माप लेक येकांतंबुन दुरंतचितापरिश्रांतुंडयि राक्षसेंद्रुंडु दन मनंबुन ॥ 200 ॥

चं. मुंचिति वार्धुलन् गदल मोत्तिति शैलतटंबुलंदु द्रो-
ड्डिंबचिति शस्त्रराजि बोडिपिंचिति मीद निभेंद्र पंक्ति द्रो-
प्पिंचिति धिक्करिंचिति शपिंचिति घोरदवाग्नुलंदु द्रो-
यिंचिति बेक्कुपाट्ल नलयिंचिति जावडिदेमि चित्रमो ! ॥ 201 ॥

चं. ऎरुगडु जीवनौषधमु लॆव्वरु भर्तलु लेरु बाधलन्
दरलडु नैजतेजमुन तथ्यमु जाड्यमु लेदु मिक्किलिन्
मॆरयुचु नुन्न वाडीकनिमेषमु दैन्यमु नोंदडिक ने
तॆरगुन ग्रुंतु ? वेसरिति दिव्यमु वीनि प्रभाव मॆट्टिदो ! ॥ 202 ॥

व. अदियुनं गाक तोलिल शुनश्शेफुंडनु मुनिकुमारुंडु दंड्रि चेत याग पशुत्वंबुनकु दत्तुंडयि तंड्रि दनकु नपकारि यनि तलंपक ब्रदिकिन चंदंबुन ॥ 203 ॥

कं. आग्रहमुन ने जेसिन
निग्रहमुलु पदुल तोड नॆंड्रि नोकनाडुन्

---

कांटों पर चलाता; उस पर बड़ी शिलाओं को फिकवाता; गदाओं से पिटवाता और घनशरों को चलवाता। १९९ [व.] और भी अनेक [प्रकार के] मारणोपायों से पापरहित उस शिशु (प्रह्लाद) को मार न सक, अकेले में दुरन्त चिन्ता से परिश्रांत राक्षसेंद्र ने अपने मन में, [सोचा] २०० [उ.] [इसको] वार्धियों (समुद्रों) में डुबोया, गदाओं से खूब पिटवाया, शैल-तटों से नीचे ढकेलवा दिया, शस्त्रों के समूह से भोंकाया, उसके ऊपर से निभेंद्र-पंक्ति (हाथियों की पंक्ति) को रौंदवाया, उसका धिक्कार किया और शाप दिया, भयंकर दवाग्नियों में ढकेलवा दिया, अनेक पीड़ाएँ [देकर] सताया। [फिर भी यह] मरता नहीं; कैसा आश्चर्य है ! २०१ [चं.] [वह तो किसी] जीवनोषधियों को नहीं जानता, [उसका] भर्ता (रक्षक) कोई नही है, बाधाओं (पीड़ाओं) से चकित नही होता, सच है, नैजतेज में कोई जाड्य नही, अधिक प्रकाशवान बन गया है। एक निमिष के लिए भी दैन्य को प्राप्त नहीं करता। [सब करके] थक गया हूँ। इसको किस विधि से मारूँगा ? पता नहीं, इसका कैसा दिव्य प्रभाव है ! २०२ [व.] यही नही; पूर्व में शुनःशेफ नामक मुनिकुमार ने [अपने] पिता से यज्ञ-पशु के रूप में दत्त होकर (दिया जाकर), यह नहीं सोचा कि पिता मेरे लिए अपकारी है। [ऐसा न] सोचकर [उसके] जीवित रह जाने के समान, २०३ [कं.] आग्रह (क्रोध) से मेरे किये निग्रहों (दमन-कृत्य) के बारे में एक दिन भी अन्यों

विग्रहमुलनुचु वलुक ड-
नुग्रहमुलुगा स्मरिंचु नॊव्वडु मदिलोन् ॥ 204 ॥

व. कावुन वीडु महाप्रभावसंपन्नुंडु वीनि कॆंदुनु भयंबु लेदु। वीनि तोडि विरोधंबुनं दनकु मृत्युवु सिद्धिंचु ननि निर्णयिंचि, चिन्नवोयि खिन्नुंडै प्रसन्नुंडु गाक क्रिंदु सूचुचु विषण्णुंडै चिंतनंबु सेयुचुन्न राजुनकु मंतनंबुन जंडामर्कुलिट्लनिरि ॥ 205 ॥

शा. शुभ्रख्यातिवि नी प्रतापंबु महाचोद्यंबु दैत्यंद्र रो-
षभ्रूयुग्मविजृंभणंबुग दिगीशव्रातमुन् वोरुलन्
विभ्रांतंबुग जेसि येलितिवि गदा विश्वंबु! वीडॆंत? यी
वभ्रोक्तुल् गुणदोष हेतुवुलु चिंतं बॊंद नीकेटिकिन्? ॥ 206 ॥

शा. वक्रुंडैन जनुंडु वृद्धगुरुसेवं जेसि मेधानयो-
पक्रांतिन् विलसिल्लु मीदट वयःपाकंबुतो बालकुन्
शुक्रद्वेषणबद्धु जेयुचु मदि जालिपुमी रोषमुन्
शुक्राचार्युलु वच्चुनंत कितडुन् सुश्रीयुतुंडय्येडुन् ॥ 207 ॥

व. अनि गुरुपुत्रुलु पलिकिन राक्षसेश्वरुंडु गृहस्थुलैन राजुलकु नुपदेशिपं-
दगिन धर्मार्थकामवुलु प्रह्लादुनकु नुपदेशिपुं डनि यनुज्ञ चेसिन वार

---

से कहता नही। उन सबको अपने लिए अनुग्रह ही मानता है। कभी मन में पीड़ित नही होता। २०४ [व.] इसलिए यह महा-तपःप्रभाव-संपन्न है। इसको कहीं भय नही है। इससे विरोध करने से मेरी मृत्यु होगी। इस प्रकार निर्णय करके, दीन और खिन्न बनकर, प्रसन्न न होकर हिरण्यकशिपु नीचे देखते हुए (सिर झुकाकर), विषण्ण बनकर, चिंतन करनेवाले राजा से चंडामार्को ने मंतन (सलाह के रूप) में यों कहा। २०५ [शा.] हे दैत्येंद्र! तुम शुभ ख्यातिवान हो। तुम्हारा प्रताप महा आश्चर्यप्रद है। रोष से भ्रूयुग्म के विजृंभण से दिगीशव्रात (दिग्पालों के समूह) को तुमने विभ्रांत करके विश्व को अपने अधीन में कर लिया। [तुम्हारे उस प्रताप के सामने] यह कितना है? (इसकी विसात ही क्या है?) अल्पवाक्य गुण और दोष के कारण हैं। तुमको चिन्ता क्यों? २०६ [शा.] जो आदमी वक्र है वह वृद्ध और गुरुजनों की सेवा से मेधावी बनेगा और नय के प्रकाश की अतिशयता से विलसित होगा, उस के बाद वयःपाक से प्रकाशित रहेगा। इस बालक को शक्रद्वेषण-बुद्धि (इंद्रद्वेषी) से युक्त करो। मन से इस रोष को छोड़ दो। शुक्राचार्य के आने तक यह सुश्रीयुक्त बनेगा। २०७ [व.] ऐसा गुरुपुत्रों के कहने पर, राक्षसेश्वर ने गृहस्थों को उपदेश देने योग्य धर्मार्थकामों का प्रह्लाद को उपदेश देने की अनुज्ञा दी। उन्होंने भी उसको त्रिवर्गों का उपदेश दिया।

नतनिकि द्रिवर्गमु नुपदेशिंचिन नतंडु रागद्वेषंबुल चेतविषयासक्तुलैन वारलकु ग्राह्यंबुलैन धर्मार्थकामंबुलु दनकु नग्राह्यंबुनियुनु व्यवहारसिद्धि कौरकैन भेदंबु गानि यात्मभेदंबु लेदनियु ननर्थंबुल नर्थकल्पनंबु सेयुट दिग्भ्रमंबनियुनु निश्चयिंचि गुरुपदिष्ट शास्त्रंबुलु मंचि वनि तलंपक गुरुवुलु दम गृहस्थकर्मानुष्ठानंबुलकुं बोयिन समयंबुन ॥ 208 ॥

कं. आटलकु दन्नु रम्मनि, पाटिंचि निशाटिसुतुलु भाषिंचिन दो
षाटकुलेंद्र कुमारुडु, पाटवमुन वारि जेरि प्रज्ञान्वितुडै ॥ 209 ॥

कं. चॆप्पडीक चदुवु मंचिदि
चॆप्पॆडि दगुलमुलु चॆवुलु चिदरगॊनॆंगा !
नॆप्पुडु मनयॆड नॊज्जलु
चॆप्पॆद नीक चदुवु विनुडु चित्तमु ललरन् ॥ 210 ॥

व. अनि राजकुमारुंडु गावुन गरुणिंचि संगडिकांड्र तोड नगियॆडि चंदंबुन क्रीडलाडुचु समानवयस्कुलैन दैत्यकुमारुलकॆल्ल नेकांतंबुन निट्लनियॆ ॥ 211 ॥

## अध्यायमु—६

उ. बालकुलार ! रंडु मनप्रायपु बालुरु कौदरुर्विलो
गूलुट गंटिरे ! गुरुडु क्रूरु डनर्थसंचयंबुनंदु दु-

उसने भी कहा राग-द्वेष से विषयासक्त जनों के लिए ग्राह्य धर्मार्थकाम मेरे लिए अग्राह्य हैं। यह निश्चय किया कि व्यवहार के लिए ही भेद है लेकिन आत्मा के लिए कोई भेद नहीं; अनर्थों में अर्थ की कल्पना करना दिग्भ्रम है। इसलिए उसने यह भी सोचा कि गुरु से सिखाए गये शास्त्र अच्छे नहीं हैं। जब गुरु अपने-अपने गृहस्थ कर्मानुष्ठान करने चले गये तब, २०८ [कं.] निशाट-सुतों (राक्षस-पुत्रों) के सम्मान के साथ खेलने के लिए बुलाने पर, दोषाट-कुलेंद्र (राक्षसराजा)-कुमार (प्रह्लाद) प्रज्ञान्वित होकर, चतुरता से उनके पास जाकर, २०९ [कं.] [हमारा गुरु] अच्छी पढ़ाई [हमें] नहीं पढ़ाता। जो कहता है वे मायाजाल कानों को (मन को) भ्रमित कर देते हैं। इसलिए आज मैं एक पाठ पढ़ाता हूँ जो गुरु कभी नही पढ़ाते। उसे प्रेम से सुनो। २१० [व.] ऐसा कह, राजकुमार होने के कारण, करुणा से साथियों के साथ, हँसते-खेलते, अकेले में उन सब समान वयस्क वाले दैत्यकुमारों से प्रह्लाद ऐसा बोला। २११

## अध्याय—६

[उ.] हे बालको ! आओ, हमारी वय के कुछ बालकों का उर्वी पर

दुशीलट नर्थकल्पनमु जेसेँडि ग्राह्यमु गादु शास्त्रमु लेँन्
मे लेँर्रिगिचेँदन् विनिन मीकु निरंतर भद्रमय्येँडिन् ॥ 212 ॥

व. विनुँडु सकलजन्मंबुलंदुनु धर्मार्थाचरणकारणंबयिन मानुषजन्मंबु दुर्लभं बंदु बुरुषत्वंबु दुर्गमं बदियु शतवर्ष परिमितंबैन जीवितकालंबुन नियतंबै युंड्नु। अंदु सगमंधकारबंधुरंबयि रात्रि रूपंबुन निद्रादिव्यवहारंबुल निरर्थकंबयि चनु। चिक्किन पंचाशद्वत्सरंबुलंदुनु बाल्यकैशोरवयोविशेषंबुल विंशति हायसंबुलु गडचु। गडम मुप्पदि यद्दंबुलु निंद्रियंबुल चेत बट्टुवडि दुखगाहंबुलयिन कामक्रोधलोभमोहमदमत्सरंबुलनु पाशंबुलं गट्टुवडि, विडिवड समथुँडु गाक, प्राणंबुल कंटें मधुरायमाणयैन तृष्णकु लोनै भृत्य तस्करवणिक्कर्मंबुल प्राणहानियैन नंगीकरिंचि, परार्थंबुल नर्थिपुचु, रहस्यसंभोग चातुर्य सौंदर्य विशेषंबुल धैर्यवल्लिका लवित्रंबु लयिन कळत्रंबुलनु, महनीयमंजुलमधुरालपंबुलु गलिग वशुलयिन शिशुवुलनु, शीलवयोरूपधन्यलगु कन्यलनु, विनयविवेकविद्यालंकारुलयिन कुमारुलनु गामितफलप्रदात लगु भ्रातलनु, ममत्वप्रेमदैन्य जनकुलयिन

---

गिर जाना (मरना) आपने देखा है न ? हमारा गुरु बहुत क्रूर चित्तवाला है। अनर्थ की बातों में दुश्शीलता से अर्थ की कल्पना कर रहा है। [उससे सिखाए गये] शास्त्र [हमारे लिए] ग्राह्य (ग्रहण करने योग्य) नहीं हैं। भलाई [की बातें] कहूँगा। [उन्हें] सुनने से आपका निरन्तर शुभप्रद होगा। २१२ [व.] सुनिये। सकल (समस्त) जन्मों में धर्म और अर्थ के आचरण का धारण-रूप मनुष्य-जन्म दुर्लभ है। उसमें पुरुषत्व दुर्गम है। वह भी सो साल परिमित जीवनकाल में नियत है। उसमें आधा भाग अंधकारमय होकर, रात्रि के रूप में निद्रा आदि व्यवहारों में निरर्थक बीत जाता है। शेष पंचाशत-वत्सरों (पचास सालों) में बाल्य, किशोर अवस्थाएँ आदि में विंशति (बीस) वर्ष बीत जाते हैं। शेष तीस अब्द (वर्ष) इन्द्रियों से बंधित होकर, दुखगाह (पार नहीं किये जा सकनेवाले) काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद और मात्सर्य नामक पाशों में पड़कर, [उनसे] छूटने में समर्थ न बनकर, प्राणों से भी मधुर लगनेवाली तृष्णा के वश में आकर भृत्य (सेवक), तस्कर (चोर), वणिक् (व्यापारी) आदि कर्मों में प्राणहानि को भी स्वीकार करके, दूसरों के अर्थ की याचना करते हुए, [अपने] रहस्य-संभोग-चातुर्य और [अपने] सौंदर्य विशेष से धैर्य रूपी लता के लिए लवित्र (हँसिया) रूपी कलत्रों का महनीय (बहुत ही) मंजुल और मधुर आलापों से युक्त होकर, वश में रहनेवाले शिशुओं का; शील, वय (उम्र) और रूप से धन्य बनी हुई कन्याओं का; विनय, विद्या और विवेक से अलंकृत पुत्रों का; कामित-फल-प्रदाता (इच्छित) सब चीजों को देनेवाले भ्राताओं का; ममता, प्रेम और दैन्य के जनक

जननीजनकुलनु, सकलसौजन्यसिंधुवुलयिन बंधुवुलनु, धनकनकवस्तुवाहन सुंदरंबुलयिन मंदिरंबुलनु, सुकरंबुलैन पशुभृत्यनिकरंबुलनु, वंशपरंपरा-यत्तंबुलयिन वित्तंबुलनु वजिपलेक, संसारंबु निजिचु नुपायंबु गानक, तंतुवर्गंबुन निर्गमद्वारशून्यंबयिन मंदिरंबु जेरि, चिक्कुवडि वेडलेंडि पाटवंबु चालक तगुलुवडु कीटकंबु चंदंबुन, गृहस्थुंडु स्वयंकृतकर्मबद्धुंडै, शिश्नोदरादि सुखंबुल न्रमत्तुंडयि निजकुटुंबपोषणपारवश्यंबुन विरक्तिमार्गंबु देलियनेरक, स्वकीय परकीय भिन्न भावंबुन नंधकारंबुनं ब्रवेशिंचु। कावुन कौमार समयंबुन मनीषागरिष्ठुंडै परमभागवतधर्मंबु ननुष्ठिंपवलयु। दुःखंबुलु वांछितंबुलु गाक चेकुरु भंगि, सुखंबुलुनु गालानुसारंबुलै लब्धंबुलगुं गावुन, वृथाप्रयासंबुन नायुर्व्ययंबु सेयं दगदु। हरि भजनंबुन मोक्षंबु सिद्धिंचु। विष्णुंडु सर्वभूतंबुलकु नात्मेश्वरुंडु, प्रियुंडु। मुमुक्षुवैन देहिकि देहावसानपर्यंतंबु नारायण चरणार-विंदसेवनंबु कर्तव्यंबु ॥ 213 ॥

सी. कंटिरे मनवारु घनुलु गृहस्थुलै विफलुलै कॅकोन्न वेट्टितनमु
मद्रार्थुलै युंडि पायरु संसारपद्धति नूरक पट्टुवडिरि

(उपरोक्त भावों के मूल-उक्त) जननी और जनकों का; सकल सौजन्य के सिन्धु रूपी बंधुजनों (रिश्तेदारों) का; धन, कनक, वस्त्र और वाहनों से सुन्दर बने हुए मंदिरों (निवासगृहों) का; सुकर (सुलभ साध्य) बने हुए पशु और भृत्यनिकर (समूहों) का; वंशपरम्परा से आयत्त (प्राप्त) हुए वित्त का; वर्जन न कर, तंतुवर्ग से निर्गमन करने (बाहर निकलने) के द्वार से शून्य (रहित) मंदिर में पहुँचकर, वहाँ फँसकर, बाहर निकलने के सामर्थ्य के न होने पर, फँसकर रहनेवाले कीड़े के समान, गृहस्थ स्वयंकृत-कर्म-बद्ध होकर, शिश्न (संभोग)-आहार आदि सुखों में प्रमत्त बनकर, अपने कुटुंब (परिवार) के पालन-पोषण करने के पारवश्य में विरक्ति के मार्ग को न जान सककर, स्वकीय (अपने) परकीय (पराया) के भेद-भाव से अन्धकार में प्रवेश करेगा। इसलिए कौमार-दशा में मनीषा-गरिष्ठ बनकर परमभागवतों के धर्म का अनुष्ठान करना चाहिए। जिस प्रकार अवांछित दुःख आते हैं, उसी प्रकार सुख भी काल के अनुसार (अनुरूप) लब्ध होते हैं। इसलिए वृथाप्रयास में आयु को व्यय नहीं करना (समय को वेकार नहीं खोना) चाहिए। हरि के भजन से मोक्ष की सिद्धि होगी। विष्णु सर्वभूतों के लिए आत्मेश्वर और प्रिय है। जो देही मोक्ष चाहता है, उसके लिए देह के अवसान (मृत्यु) तक नारायण के चरणारविन्दों का सेवन ही कर्तव्य है। २१३

[सी.] हमारे लोग जो घन (महान) है, गृहस्थ बनकर, विफल बनकर

कलयोनुलंदॆल्ल गर्भाद्यवस्थल बुरुषुंडु देहियै पुट्टुचुंडु
दन्नॆरुंगडु कर्मतंत्रुडै कडपट मुट्टडु भवशतमुलकुनयिन

आ. दीन शुभमु लेदु दिव्यकीर्तियु लेदु
जगति बुट्टि पुट्टि चच्चि चच्चि
पॊरलनेल मनकु बुट्टनि चावनि
त्रोव वॆदकिकॊनुट दॊड्डबुद्धि ॥ 214 ॥

शा. हालापानविजृंभमाणमदगर्वातीत देहोल्लास
द्बालालोकन श्रृंखलानिचयसंबद्धात्मुडै लेशमुन्
वेलानिस्सरणंबु गानक महाविद्वांसुंडु गामिनी
हेलाकृष्टकुरंगशावकमगुन् हीनस्थितिन् विंटिरे ! ॥ 215 ॥

आ. विषयसक्तुलैन विविधाहितुलतोडि
मनिकि वलदु मुक्तिमार्गवांछ
नादिदेवु विष्णु नाश्रयिंपुडु मुक्त
संगजनुल गूडि शैशवमुन ॥ 216 ॥

व. कावुन विषयंबुल जिक्कु वडिन रक्कसुलकु हरिभजनंबु शक्यंबु गादु।

---

कैसे दीवाने बन गये हैं। [आपने] देख लिया है न ? उन्होंने भलाई को ही चाहते हुए संसार के बधन में यों ही आपने आपको फाँस लिया। पुरुष तो भूलोक में जितनी योनियाँ है, उन सबमें गर्भस्थता आदि अवस्थाओं में देही बनकर, जनमता रहेगा। [हर एक जनम में] कर्मतंत्र में फँसकर, अपने आप (आत्मत्व) को नहीं जानता। सौ जन्मों के अन्त में भी [आवागमन के] अन्त को प्राप्त नहीं करता। [आ.] इससे शुभ नही [प्राप्त होता], दिव्य कीर्ति भी [प्राप्त] नहीं होती। [इस] जगत में पैदा होते-होते और मरते-मरते हमको क्यों लोटना है ? न कभी पैदा हों और न कभी मरें, ऐसे मार्ग को ढूँढ़ लेना ही बड़ी बुद्धि [का काम] है। २१४ [शा.] महान विद्वान भी हालापान के कारण विजृंभमाण बने, मद के गर्वातिरेक से उल्लसित देहवाला होकर, बाला (स्त्रियों) के आलोकन श्रृंखला-निचय (-समूह) से संबद्ध होकर, लेश [मात्र] भी [इस भवसागर को] पार करने की राह न पाकर, कामिनियों की हेलाओं (श्रृंगार चेष्टाओं) से आकृष्ट कुरंग-शावक (हिरन के बच्चे) के समान हो जाता है। इस हीन स्थिति के बारे में सुना है न ! २१५ [आ.] विषयासक्त और विविध अहितों की संगति में रहना हमें नहीं चाहिए। इस शैशव (बाल्यावस्था) में मुक्ति-मार्ग की वांछा से मुक्तसंग जनों (वैराग्य से युक्त) की संगति से आदिदेव विष्णु के आश्रय में जाइए। २१६ [व.] अतः विषयों में फँसे हुए राक्षसों के लिए हरिभजन अशक्य (असंभव) है।

रम्यमय्युनु बहुतरप्रयासगम्यमनि तलंचितिरेनि जेप्पेद। सर्वभूतात्मकुंडे सर्वदिक्कालसिद्धुंडे ब्रह्म कडपलगा गल चराचरस्थूल-सूक्ष्म जीवसंघंबुलंदु नभोवायुकुंभिनीगगनतेजंबुलनियेडु महा भूतंबुल-यंदुनु भूतविकारंबुलयिन घटपटादुलंदुनु गुणसाम्यंबयिन प्रधानमुनंदुनु गुणव्यतिरेकंबैन महत्तत्त्वादियंदुनु रजस्सत्त्वतमोगुणंबुलयंदुनु भगवंतुं-डव्ययुंडीश्वरुंडु परमात्म परब्रह्म मनियेडु वाचक शब्दंबुलं गलिग केवलानुभवानंद स्वरूपकुंडु नविकल्पितुंडु ननिर्देश्युंडु नयिन परमेश्वरुंडु त्रिगुणात्मकंबैन तन दिव्यमाय चेत नंतर्हितैश्वर्युंडै व्याप्यव्यापक-रूपंबुलं जेसि दृश्युंडुनु द्रष्टयु, भोग्युंडुनु भोक्तयुन नयि निर्देशिपं दगि विकल्पितुंडै युंडु। तत्कारणंबुन नासुर भावंबु विडिचि सर्वभूतंबुलंदुनु दयासुहृद्भावंबुलु कर्तव्यंबुलु। दयासुहृद्भावंबुलु गलिगन नधोक्षजुंडु संतसिंचुनु। अनंतुंडाद्युंडु हरि संतसिंचिन नलभ्यंबेय्यदियुलेदु। जनार्दनचरण सरसीरुहयुगळस्मरण सुधारसपानपरवशुलमैतिमेनि मनकु दैववशंबुन नकांक्षितंबुलै सिद्धिंचु धर्मार्थकामंबुलु, कांक्षितंबै सिद्धिंचु मोक्षंबननेल, त्रिवर्गंबुनु नात्मविद्ययु दर्कदंडनीतिजीविकादु-लन्नियु त्रैगुण्यविषयंबुलयिन वेदंबुल वलनं ब्रतिपाद्यंबुलु। निस्त्रैगुण्य-लक्षणंबुनं बरमपुरुषुंडैन हरिकि नात्मसमर्पणंबु सेयुट मेलु।

रम्य होते हुए भी उसे बहुतर-प्रयासगम्य (बहुत प्रयास से प्राप्त होनेवाला) समझोगे तो बताता हूँ। सर्वभूतात्मक और सर्वकालसिद्ध ब्रह्मा के बाद के चराचर-स्थूल और सूक्ष्म जीवसंघों में, अंभ (जल), वायु, कुंभिनी (भूमि), गगन और तेज नामक महाभूतों में, घट, पट आदि भूतविकारों में, गुणसाम्यवाले प्रधान में, गुणव्यतिकर वाले महत्तत्त्वादि में, रजस्-सत्त्व-तमो गुणों में अव्यय, ईश्वर, परमात्मा, परब्रह्म आदि वाचक शब्दों से युक्त हों भगवान, केवल अनुभवानंद स्वरूप वाला, अविकल्पित, अनिर्देश्य होकर रहेगा। [ऐसा] परमेश्वर त्रिगुणात्मक माया से अन्तर्हितैश्वर्यवाला होकर, व्याप्य और व्यापक रूपों के कारण से, दृश्य और द्रष्टा, भोग्य और भोक्ता बनकर, निर्देश के योग्य और विकल्पित होकर रहेगा। उस कारण से आसुर भाव को छोड़कर, सर्व भूतों पर दया और सुहृद्भाव से युक्त हो रहना हमारा कर्तव्य है। दया और सुहृद्भाव से रहने से अधोक्षज संतुष्ट होगा। अनन्त, आद्य, हरि के सतुष्ट होने पर, हमारे लिए कुछ भी अलभ्य नही होगा। जनार्दन के चरण-सरसीरुह-युगल के स्मरण रूपी सुधारस के पान से परवश हो जाएँ तो दैववश (सयोग से) अवांछित होकर प्राप्त होनेवाले से क्या काम ? त्रिवर्ग, आत्मविद्या, तर्क, दंड-नीति, जीविका आदि सभी त्रैगुण्य विषय वाले वेदों से प्रतिपाद्यहैं। निस्त्रैगुण्य लक्षण से (त्रिगुणों को छोड़कर) [प्रशांत भाव से] परमपुरुष हरि के समक्ष

परमात्मतत्त्वज्ञानोदयंबुनं जेसि स्वपर भ्रांति सेयक पुरुषुंडु योगा-
वधूतत्त्वंबुन नात्मविकल्पभेदंबुनं गललो गन्न विशेषंबुल भंगिदथ्यं-
बनक मिथ्ययनि तलंचुनु। अनि मरियु ब्रह्लादुंडिट्लनियें ॥ 217 ॥

म. नरुडु दानुनु मैत्रितो मॆलगुचुनु नारायणुं डितयुन्
वरुसन् नारदसंयमीश्वरुनन् व्याख्यानमु जेसॆ मुन्
हरि भक्तांघ्रिपरागशुद्धतनु लेकांतुल् महाकिंचनुल्
परतत्त्वज्ञुलु गानि नेररु मदिन् भाविप नी ज्ञानमुन् ॥ 218 ॥

व. तॊल्लि नेनु दिव्यदृष्टि गल नारदमहामुनि वलन सविशेषंबयिन यी
ज्ञानंबुनु बरमभागवत धर्मंबुनु विंटिनि। अनिन वॆरगुपडि दैत्यबालकु
लद्दनुजराजकुमारुनकिट्लनिरि ॥ 219 ॥

उ. मंटिमि कूडि भार्गवकुमारकुलीद्द ननेकशास्त्रमुल्
विंटिमि लेडु सद्गुरुडु वेरॊकडॆन्नडु राजशाल मु-
क्कंटिकिनैन रादु चॊरगा वॆलिकि जनरादु नीकु नि-
ष्कंटकवृत्ति नॆव्वडु प्रगल्भुडु सॆप्पॆ गुणाढ्य चॆप्पुमा! ॥ 220 ॥

कं. सेवितुमु निन्नॆप्पुडु, भावितुमु राजवनुचु बहुमानंबुल्
गावितुमु तॆलियमु नी, कोवितमति प्रकाशमॆक्किय गलिगॆन्? ॥ 221 ॥

---

आत्मसमर्पण करने में भलाई है। परमात्म-तत्त्व के ज्ञानोदय से स्व और पर की भ्रांति को छोड़कर, पुरुष योग-अवधूतत्त्व से आत्मविकल्प के भेद से, सबको स्वप्न में देखी हुई चीज़ों के समान, तथ्य न मानकर मिथ्या मानता है। ऐसा कहकर फिर प्रह्लाद ने इस प्रकार कहा। २१७ [म.] नर (अर्जुन) के साथ अपने (नारायण के) मैत्री से रहते समय, यह सब (नारायण ने) क्रम से संयमीश्वर नारद से व्याख्या के रूप में कहा। हरि के भक्तजनों के अंघ्रि (चरणों) के पराग से शुद्ध तन वाले, ऐकांत (विरागी), महा-अकिंचन लोग, परतत्त्वज्ञों के अतिरिक्त अन्य कोई इस ज्ञान के बारे में मन में नहीं सोच सकते हैं। २१८ [व.] पूर्व में मैंने दिव्यदृष्टि वाले नारद महामुनि से विशेषता से युक्त इस ज्ञान को, परम-भागवत-धर्म को, सुना है। [ऐसा] कहने पर चकित होकर, दैत्य-बालकों ने दनुजराजकुमार से यों कहा। २१९ [उ.] हे गुणाढ्य! हम सब [मिलकर] भार्गवकुमारों के पास रहे, कई शास्त्र उनसे हमने सुने (पढ़े)। हमारे लिए और कोई सद्गुरु कभी नहीं रहा। यह राजशाला में त्रिनेत्र (शिव) भी घुस नहीं सकता। इसमें से बाहर नहीं जा सकते। [हमको यह] बताओ कि तुम्हें निष्कंटक-वृत्ति (बेरोक-टोक) से [इन सब बातों को] किस प्रगल्भ ने सुनाया? २२० [कं.] [हम सब] सदा तुम्हारी सेवा करते हैं, सम्मानित करते हैं। तुम्हें यह विचित्र मतिप्रकाश (विशिष्ट

व. अनि यिट्लु दैत्यनंदनुलु दन्नडिगिन बरम भागवतकुलालंकारुंडैन प्रह्लादुंडु नगि तनकु पूर्वंबु विनंबडिन नारदु माटलु दलंचि यिट्लनियें ॥ 222 ॥

## अध्यायमु—७

शा. अक्षीणोग्रतपंबु मंदरमुपै नर्थिचि मातंड्रि शु-
द्ध क्षांति जनियुंड जीमगमिचेतन् भोगिचंदंबुनन्
भक्षिपंबडॆ बूर्वपापमुलचे बापात्मकुंडंचु मुन्
रक्षस्संघमु मीद निर्जरुलु संरंभिचि युद्धार्थुलै ॥ 223 ॥

शा. प्रस्थानोचित भेरि भांकृतुलतो बाकारियुं दारु शौ-
र्यस्थैर्यंबुल नेगुदेंचिन दर्वीयाटोपविभ्रांतुलै
स्वस्थेमल् दिगनाडि पुत्रधनयोषामित्रसंपत्कळा
प्रस्थानंबुलुडिंचि पारिरसुरुल् प्राणावनोद्युक्तुलै ॥ 224 ॥

मत्त. प्रल्लदंबुन वेल्पुलुद्धति बाडि राजनिवासमुन्
गॊल्लबॆट्ट समस्तवित्तमुं गूरतं गोनिपोवगा

---

ज्ञान) किस तरह प्राप्त हुआ, यह नहीं जानते हैं। २२१ [व.] [ऐसा] कह, इस प्रकार दैत्यनंदनों के अपने से पूछने पर, परमभागवत-कुल के अलंकार [प्रह्लाद] ने हँसकर, पूर्व में नारद के कहे हुए वचनों को याद करके, ऐसा कहा। २२२

## अध्याय—७

[शा.] [बहुत वर्ष पहले] अक्षीण और उग्र तप करने से शुद्ध क्षांति से (सहनशील बना) मेरा पिता चाहकर, मंदर [नामक पर्वत] गया हुआ था। वहाँ चींटियों के समूह से खाये जानेवाले साँप की तरह, पूर्व में किये गये पापों से पापात्मा (हिरण्यकशिपु) का भक्षण हो गया। ऐसा सोच निर्जर लोगों ने युद्ध की इच्छा से राक्षसों के समूह पर आक्रमण किया। २२३ [शा.] [युद्ध के] उचित प्रस्थान भेरियों (वाद्यों) की भांकृतियों (ध्वनियों) से जब पाकारि (इंद्र) और देवता शौर्य और स्थैर्य से आ गये तो उनके आटोप से विभ्रांत बन स्व-स्थेमों (-गृहों) को छोड़कर, पुत्र, धन, योषा (स्त्रियाँ), मित्र, संपत्-कला-प्रस्थानों को छोड़कर असुरलोग प्राण बचाने के लिए भाग गये। २२४ [म. को.] औद्धत्य के साथ देवता राजनिवास में प्रवेश कर समस्त धन को [illegible] ले गये। तब अमरेश्वर ने शंका-रहित होकर, घर

निल्लु सोंच्चि विशंकुडै यमरेश्वरुंडदलिच्चि मा
तल्लि दा जेर पट्टै सिग्गुन दप्तयै विलपिंपगन् ॥ 225 ॥

व. इट्लु सुरेंद्रुंडु मार्तल्लि जेरगोनि पोवुचुंड नम्मुगुद कुररि यनु पुलुगुक्रिय मोरलिडिन वेरुवुन दैवयोगंबुन नारदुंडु पोडगनि यिट्लनियें ॥ 226 ॥

उ. स्वर्भुवनाधिनाथ ! सुरसत्तम ! वेल्पुलोन मिक्किलि
निर्भरपुण्यमूर्तिवि सुनीतिवि मानिनि वट्टनेल ? यो
गर्भिणि नातुरन् विडुवु कल्मष मानसुरालु गादु नी
दुर्भर रोषमुन् निलुपु दुर्जयुडैन निलिंपवैरिपै ॥ 227 ॥

व. अनिन वेल्पुदपसिकि वेयिगन्नुलठबर यिट्लनियें ॥ 228 ॥

उ. अंतनिधानमैन दिविजाधिपु वीर्यमु दीनिकुक्षि न-
त्यंतसमृद्धि नोंदेडि महात्मक ! कावुन बत्प्रसूति प-
र्यंतमु बद्ध जेसि जनितार्भकु वज्रमु धार द्रुंचि नि-
श्चितुडनै तुदिन् विडुतु सिद्धमु दानवराजवल्लभन् ॥ 229 ॥

व. अनि पलिकिन वेल्पुरेनिकि दपसि यिट्लनियें ॥ 230 ॥

शा. निर्भीकुंडु प्रशस्त भागवतुडुन् निर्वैरि जन्मांतरा-
विर्भूताच्युतपाद भक्तिमहिमाविष्टुंडु दैत्यांगना

---

में घुसकर, हमारी माता को क़ैद कर दिया। वह लज्जित और तप्तहृदया बनकर रोने लगी। २२५ [व.] इस प्रकार सुरेंद्र ने हमारी माता को क़ैद कर ले जाते समय वह मुग्धा, कुररि नामक पक्षी के समान, आर्तनाद करने लगी। दैवयोग से [उसी] मार्ग पर नारद दिखायी पड़े और (इंद्र से) यों कहा। २२६ [उ.] हे स्वर्भुवनाधिनाथ [स्वर्भुव (स्वर्ग) के अधिनाथ राजा] ! हे सुरश्रेष्ठ ! देवताओं में तुम बहुत ही पुण्यवान हो। सुनीति-वाले हो ! मानिनी को क्यों बंदी बनाते हो ? इस गर्भिणी और आतुरा को छोड़ दो। [यह] कल्मष मानस वाली नहीं है। अपने दुर्भर रोष को दुर्जय उस निलिंपवैरि (हिरण्यकशिपु) पर दिखाओ। २२७ [व.] कहा तो देवऋषि नारद से शतनेत्रवाला (इंद्र) ऐसा बोला। २२८ [उ.] हे महात्मा ! अंतनिधान (मृत्यु) रूपी दिविजाधिप का वीर्य इसकी कुक्षी (गर्भ) में [अनुदिन] वृद्धि को प्राप्त कर रहा है। अतः प्रसव के समय तक इसको बंदी बनाकर, पैदा होनेवाले को अपने वज्रायुध की धारा से मारकर, फिर निश्चिन्त होकर, इस दानवराज-वल्लभा (-प्रिया) को छोड़ूँगा। यह सच है। २२९ [व.] ऐसा कहनेवाले देवराज (इंद्र) से तापसी (नारद) यों बोला। २३० [शा.] इस दैत्यांगना के गर्भ में जो बालक है, वह निर्भीक, प्रशस्त भागवत (भक्त), निर्वैरी, जन्मांतर

गर्भस्थुंडगु बालकुंडु बहुसंग्रामाद्युपायंबुलन्
दुर्भावंबुन बॊंदि चावडु भवद्दोर्दर्पविभ्रांतुडै ॥ 231 ॥

व. अनि देवमुनि निर्देशिचिन नतनि वचनंबुलु मन्निंचि तानुनु हरिभक्तुंडु गावुन देवेंद्रुंडु भक्तिबांधवंबुन मायव्वनु विडिचि वलगॊनि सुरलोकंबुनकुं जनियॆ। मुनींद्रुंडुनु मज्जननियंदु बुत्रिकाभावंबु सेसि यूरडिंचि निजाश्रमंबुनकुं गॊनिपोयि, नीवु पतिव्रतवु। नी युदरंबुन बरमभागवतुं-डयिन प्राणि युन्नवाडु। तपोमहत्त्वंबुनगृतार्थुंडै नीपेनिमिटि रागलंडु। अंदाक नी त्रिक्कड नुंडुमु। अनिन सम्मतिचि ॥ 232 ॥

शा. योषारत्नमु नाथदेवत विशालोद्योग मातल्लि नि-
र्वैषम्यंबुन नाथुराक मदिलो वांछिचि निर्दोषयै
योषद् भीतियु लोक गर्भ परिरक्षेच्छन्विचारिंचि शु-
श्रूषल् सेयुचुनुंडॆ नारदुनकुन् सुव्यक्तशीलंबुनन् ॥ 233 ॥

व. इट्लु दनकु बरिचर्य सेयुचुन्न दैत्यराजकुटुंबिनिकि नाश्रितरक्षाविशारदुं-डैन नारदुंडु निजसामर्थ्यंबुन नभयंबिच्चि गर्भस्थुंडनैन नन्नु नुद्देशिंचि धर्मतत्त्वंबुनु निर्मलज्ञानंबुनु नुपदेशिंचिन नम्मुद्दिय दद्दयुं बॆद्दकालंबु

---

की वासना से आविर्भूत अच्युत की पादभक्ति की महिमा से आविष्ट है। तुम्हारे बाहुबल के दर्प से विभ्रांत होकर या युद्ध आदि अनेक उपायों से भी वह नहीं मरेगा। २३१ [व.] ऐसा देवमुनि के निर्देशित करने पर, उसके वचनों को मानकर, स्वयं भी हरि के भक्त होने से, देवेंद्र ने भक्ति के बांधव्य (संबंध) से हमारी माता को छोड़कर, प्रदक्षिणा करके, स्वर्ग को चला गया। मुनींद्र मेरी माता को पुत्री के भाव से आश्वस्त कर, अपने आश्रम को ले गया। तुम पतिव्रता हो। तुम्हारे उदर मे परम-भागवत प्राणी है। तुम्हारा पति तप के महत्त्व से कृतार्थ बनकर आ जायेगा। तब तक तुम यहाँ रहो। ऐसा कहने पर, [उन बातों को] स्वीकार कर, २३२ [शा.] स्त्रीरत्न, नाथ ही जिसके लिए देवता हो (पति-व्रता), विशालोद्योगवाली हमारी माता निर्वैषम्य के भाव से, पति के आगमन की मन में इच्छा (प्रतीक्षा) करते, निर्दोषा बनकर, ईषत् (लेशमात्र) भी भीति के विना, गर्भ की परिरक्षा की इच्छा से विचार करके, सुव्यक्तशील से नारद की सुश्रूषाएँ करती रही। २३३ [व.] इस प्रकार अपनी परिचर्या करनेवाली दैत्य-राजकुटुंबिनी (पत्नी) को आश्रितरक्षाविशारद नारद ने अपनी सामर्थ्य से अभयप्रदान करके, गर्भ में रहनेवाले मुझे संबोधित करके, धर्मतत्त्व और निर्मलज्ञान का उपदेश दिया। मुग्धा और स्त्री होने से, परम्परागत न होने के कारण, [उस उपदेश को] वह भूल गई। मुझ पर कृपा

नाटि विनिकि गावुन नाडुदि यगुटं जेसि परिपाटि दप्पि सूटिलेक मऱचॆं। नारदुंडु नायॆड कृप गल निमित्तंबुन ॥ 234 ॥

कं. वॆल्लिगॊनि नाटनुंडियु, नुल्लसितंबैन दैवयोगंबुन शो-
भिल्लॆडु मुनिमतमंतयु, नुल्लंबुन मऱपुपुट्ट दॊकनाडैनन् ॥ 235 ॥

आ. विनुडु नादुपल्कु विश्वसिंचितिरेनि
सतुलकयिन बालजनुलकयिन
दॆलियवच्चु मेलु देहाद्यहंकार
दळननिपुणमैन तपसिमतमु ॥ 236 ॥

व. अनि नारदोक्तप्रकारंबुन बालकुलकु ब्रह्लादुंडिट्लनियॆ। ईश्वरमूर्तियैन कालंबुनं जेसि वृक्षंबु गलुगुचुंड, फलंबुनकु जन्मसंस्थानवर्धनापक्षीणत्वपरिपाकनाशंबुलु प्राप्तंबुलैन तॆऱंगुन, देहंबुनकुं गानि षड्भावविकारंबुलात्मकु लेवु। आत्म नित्युंडु, क्षयरहितुंडु, शुद्धुंडु, क्षेत्रजुंडु, गगनादुलकु नाश्रयुंडु, क्रियाशून्युंडु, स्वप्रकाशुंडु, सृष्टिहेतुवु, व्यापकुंडु, निस्संगुंडु, परिपूर्णुंडु, नॊक्कंडु, ननि विवेकसमर्थंबुलगु नात्मलक्षणंबुलु पंड्रॆंडु नॆऱुंगुचु, देहादुलंदु मोहजनकंबुलगु नहंकार ममकारंबुलु विडिचि पसिडिगनुलु गल नॆलवुन विभ्राजमानकनक लेशंबुललैन पाषाणदुलंदु बुटंबु पॆट्टि, वह्नियोगंबुन गरंग नूदि

---

के कारण नारद ने, २३४ [कं.] दैवयोग से उस दिन से प्रवाह के समान आने वाली मुनि की सब बातें मैंने सुन ली। आज तक एक दिन भी मुनिमत को कुछ भी मैं भूला नहीं हूँ। २३५ [आ.] सुनो, मेरी बात का विश्वास करो तो, स्त्रियों को हो या बालकों को हो, [सबको] देहादि अहंकार का दलन (नाश) मे निपुण उस मुनि का श्रेष्ठ मत समझ में आ जायेगा। २३६ [व.] [ऐसा] कहकर, नारद के कथनानुसार प्रह्लाद ने बालकों से यों कहा। काल ईश्वरमूर्ति है। उससे वृक्ष बनता है। फल के जिस तरह जन्म, संस्थान, वर्धन, अपक्षीणत्व, परिपाक और नाश प्राप्त होते हैं, उसी तरह षड्भावविकार केवल देह के लिए हैं, आत्मा के लिए नहीं। हमको यह जानना चाहिए कि आत्मा नित्य, क्षयरहित, शुद्ध है, क्षेत्रज है, गगन आदियों का आश्रय है, क्रियाशून्य है, स्वप्रकाशवाला है, सृष्टि-कारण है, व्यापक है, निस्संग है, परिपूर्ण है और एक है। विवेकसमर्थ आत्मा के ये बारह लक्षण हैं। यह जानते हुए देह आदि वस्तुओं के प्रति मोहजनक अहंकार, ममकार को छोड़कर, जिस प्रकार हेमकारक (सुनार) निपुणता से, जहाँ सोने की खानें होती हैं, उस स्थान पर, कनकलेश से विभ्राजमान पाषाण आदियों को अग्नि के योग से पिघलाकर, पाटव (समर्थता) से सोना प्राप्त करता है, उसी तरह आत्मकृत कार्यों और

हेमकारकुंडु पाटवंबुन हाटकंबु बडयु भंगि, नात्मकृत्यकारणंबुल नॆरिंगॊडि नेपंरि देहंबुनंदात्मसिद्धि कौरकु नयिन युपायंबुनं जेसि ब्रह्म-भावंबु बडयु मूलप्रकृतियु महदहंकारंबुलुनु बंचतन्मात्रंबुलु निवि यॆनिमिदियुं ब्रकृतुलनियु, रजस्सत्त्वतमंबुलु मूडुनु ब्रकृतिगुणंबुलनियुनु, गर्मेंद्रियंबुलयिन वाक्पाणि पाद पायूपस्थंबुलुनु, ज्ञानेंद्रियंबुलन श्रवणनयन-रसनात्वग्घ्राणंबुलुनु मनंबुनु महीसलिलतेजोवायुगगनंबुलुनु निवि पदारुनु विकारंबुलनियुनु, गपिलादि पूर्वाचार्युल चेत जॆप्पंबडियॆ। साक्षित्वंबुन नीयिरुवदेडिटिनि नात्म गूडि युंडु। पॆक्कंटिकूटुव देहमु। अदियु जंगमस्थावररूपंबुल रॆंडु विधंबुलय्यॆ। मूलप्रकृति मॊदलयिन वर्गंबुनकु वेरैमणिगणंबुलं जॊच्चियुन्न सूत्रंबु चंदंबुन नात्म यिन्निटियंदुनु जॊच्चि दीपिंचु। आत्मकु जन्मस्थितिलयंबुलु गलवंचु मिथ्यातत्परुलु गाक विवेकशुद्धमैन मनंबुनं जेसि विचारिंचि, देहंबुनं दात्म वॆदकवलयुनु। आत्मकु नवस्थलु गल यट्लुंडु गानि यवस्थलु लेवु। जागरणस्वप्न-सुषुप्तुलनु वृत्तुलॆव्वनि चेत नॆरुंगंबडु, नतं डात्मयंड्रु। कुसुम धर्मंबुलैन गंधंबुल चेत गंधाश्रयुं डयिन वायुवुनॆरिंगॆडु भंगि त्रिगुणात्मकंबुलयि कर्मजन्यंबु-लयिन बुद्धि भेदंबुल नात्म नॆरुंगंदगु ननि चॆप्पि ॥ 237 ॥

---

कारणों को जाननेवाला चतुर, देह में आत्मसिद्धि के उपाय हैं, उन्हें करके, ब्रह्मभाव को प्राप्त करता है। मूल-प्रकृति और महदहंकार और पंचतन्-मात्राएँ —ये आठ प्रकृतियाँ है। रजस्सत्त्वतमोगुण तीनों प्रकृति के गुण हैं। कर्मेंद्रिय वाक्, पाणि, पाद, वायु और उपस्थ है। ज्ञानेंद्रिय श्रवण, नयन, रसना, त्वक् घ्राण हैं। मन, मही, सलिल, तेज, वायु और गगन —ये सोलह विकार कहे जाते हैं। ऐसा कपिल आदि पूर्वाचार्यों से बताया गया है। साक्षित्व से इन सत्ताईस से आत्मा मिलकर रहती है। बहुत से गुणों का आकर देह है। वह भी जंगम और स्थावर के रूप में दो विध हो गई। मूलप्रकृति आदि वर्गों से भिन्न रहकर, मणिगणों के बीच में प्रविष्ट सूत्र के समान आत्मा इन सबमें प्रवेश कर, दीप्त (प्रकाशित) होती है। [ऐसा मानकर] मिथ्यातत्पर नही बनना चाहिए कि आत्मा को जन्म-स्थिति और लय हैं; और विवेक से शुद्ध मन से विचार करके देह में आत्मा की खोज करनी है। ऐसा लगता है कि आत्मा की अवस्थाएँ है, लेकिन हैं नहीं। जागरण, स्वप्न और सुषुप्ति नामक वृत्तियाँ जिस से जानी जाती हैं उसे आत्मा कहते हैं। कुसुमों के धर्म-गंधों से गंधाश्रय वायु को जानने के समान द्विगुणात्मक और कर्मजन्य बुद्धि के भेदों से आत्मा को जानना चाहिए। ऐसा कह [फिर से कहा।] २३७ [सी.] बालको!

सी. संसारमिदि बुद्धिसाध्यमु गुणकर्मगणबद्ध मज्ञानकारणंबु
कलवंटि दितिय कानि निक्कमु गादु सर्वार्थमुलु मनस्संभवमुलु
स्वप्नजागरमुलु समम्मुलु गुणशून्युडगु परमुनिकि गुणाश्रयमुन
भवविनाशंबुलु पाटिल्लिनट्लुंडु बट्टि चूचिन लेवु वालुरार !

ते. कडगि त्रिगुणात्मकमुलैन कर्ममुलकु
जनकमै वच्चु नज्ञानसमुच्चयमनु
घनतरज्ञानबह्निचे गाल्चि पुच्चि
कर्मविरहितुलै हरि गनुट मेलु ॥ 238 ॥

व. अदि गावुन गुरुशुश्रूषयु, सर्वलाभसमर्पणंबुनु, साधुजनसंगमंबुनु, नीश्वर-प्रतिमासमाराधनंबुनु, हरिकथातत्परत्वंबुनु, वासुदेवुनियंदलिप्रेमयु, नारायणगुणकर्मनामकीर्तनंबुनु, वैकुंठचरणकमलध्यानंबुनु, विश्वंभर-मूर्तिविलोकनपूजनंबुनु, मोदलयिन विज्ञान वैराग्यलाभसाधनंबुलैन भागवतधर्मंबुलपै रति गलिगि, सर्वभूतंबुलयंदुनीश्वरुंडु भगवंतुं डात्म गलंडनि सम्मानंबु सेयुचु, गामक्रोधलोभमोहमदमात्सर्यंबुलन् गैलिचि, यिंद्रियवर्गंबुनु बंधिचि, भक्ति सेयुचुंड नीश्वरुंडयिन विष्णुदेवुनियंदलिगति सिद्धिंचु ॥ 239 ॥

सी. दनुजारिलीलावतारंबुलंदलि शौर्यकर्मंबुलु सद्गुणमुलु
विनि भक्तुडगुवाडु वेड्कतो बुलकिंचि गन्नुल हर्षाश्रुकणमुलोलुक

---

यह संसार बुद्धिसाध्य है। गुण और कर्मों के गणों (समूहों) से बद्ध है। अज्ञान का कारण है। स्वप्न के समान है, स्वप्न नहीं है। सर्व-अर्थ मन के कारण संभव (उत्पन्न) होते हैं। स्वप्न और जागरण दोनों समान हैं। जो गुणशून्य है, उसको लगता है कि गुणाश्रय से जनन और विनाश होते हैं। किन्तु देखने पर वे नहीं हैं। [ते.] प्रयत्न करके त्रिगुणात्मक कर्मों के जनक (उत्पादक) बने, हुए अज्ञान-समुदाय को घनतर (महान्) ज्ञान की वह्नि से जला देकर, कर्मविरहित बनकर, हरि को प्राप्त करना अच्छा है। २३८ [व.] इसलिए गुरुशुश्रूषा, सर्वलाभसमर्पण, साधुजनसंगम, ईश्वर की प्रतिभा का समाराधन, हरिकथा का श्रवण, वासुदेव के प्रति प्रेम, नारायण के गुण, कर्म और नाम का कीर्तन, वैकुण्ठ (विष्णु) के चरण-कमलों का ध्यान, विश्वंभरमूर्ति का विलोकन और पूजन आदि विज्ञान और वैराग्य के लाभ (उपलब्ध) साधन बने भागवत धर्मों के प्रति रति से, सर्वभूतों में ईश्वर, भगवान, आत्मा (स्थित) है —ऐसा सम्मान करते हुए, काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद और मात्सर्य को जीतकर, इन्द्रियों का बंधन करके, भक्ति से रहना चाहिए। इससे विष्णुदेव की गति (मोक्ष) की सिद्धि होगी। २३९ [सी.] दनुजारि

गद्गदस्वरमुतो गमलाक्ष! वैकुंठ! वरद! नारायण! वासुदेव!
यनुचु नॊत्तिलि पाडु नाडु नाक्रोशिचु नगु जितनमु सेयु नतियॊनर्चु

ते. मरलुकॊनियुंडु दनलोनमाटलाडु
वेल्पु सोकिन पुरुषुनि वृत्तिदिरुगु
बंधमुल वासि यज्ञानपटलि गाल्चि
विष्णु ब्रापिंचु दुदि भक्तिविवशुडगुचु ॥ 240 ॥

व. कावुन रागादियुक्तमनस्कुंडयिन शरीरिकि संसारचक्रनिवर्तकंबयिन हरिचिंतनंबु ब्रह्ममंदलि निर्वाणसुखंबॆट्टिदट्टिदनि बुधुल दॆलियुदुरु। हरिभजनंबु दुर्गमंबु गादु। हरि सकलप्राणि हृदयंबुलंदु नंतर्यामियै याकाशंबु भंगि नुंडु। विषयज्ञानंबुल नर्थंडिदि लेदु। निमिषभंगुरप्राणुलयिन मर्त्युलकु ममतास्पदंबुलुनु चंचलंबुलुनुनैन पुत्रमित्रकळत्रपशु भृत्यबलबंधुराज्यकोशमणिमंदिरमंत्रिमातंगमहीप्रमुखविभवंबुलु, निरर्थकंबुलु। यागप्रमुख पुण्यलब्धंबुलैन स्वर्गादिलोक भोगंबुलु पुण्यानुभव क्षीणंबुलु गान नित्यंबुलु गावु। नरुंडु विद्वांसुंड ननि यभिमानिंचि कर्मंबु

(विष्णु) के लीलावतारों के शौर्यकर्मों और सद्गुणों को सुनकर जो भक्त होता है, वह पुलकित होता है, आँखों में हर्ष के अश्रुकण के उमड़ने पर, गद्गद स्वर से हे कमलाक्ष! हे वैकुंठ! हे वरद! हे नारायण! हे वासुदेव! कहते हुए आनन्द से गाता है, नाचता है, आक्रोश (रोदन) करता है, हँसता है, चिंतन करता है, विनत होता है, प्रेम से आविष्ट रहता है, अपने से बातें करता है। [ते.] ऐसा रहता है जैसे किसी व्यक्ति पर भूत का आवेश हो गया हो। बंधनों से मुक्त होकर, अज्ञान की पटलों को जलाकर, भक्तिविवश होकर, अन्त में विष्णु को प्राप्त करता है। २४०
[व.] इसलिए रागादियुक्त मानस वाले शरीरी (मनुष्य) के लिए संसार-चक्र का निवर्तन करनेवाला हरिचिंतन ऐसा लगता है, मानो ब्रह्म का निर्वाण सुख है। ऐसा बुध लोग जानते है। हरि का भजन दुर्गम नहीं है। हरि सकल (समस्त) प्राणियों के हृदयों में अंतर्यामी होकर आकाश के समान रहता है। [केवल] विषयज्ञान (विषयसंपादन) से कुछ होनेवाला नहीं। मनुष्य निमिष-भंगुर (पल भर में नष्ट होनेवाले) प्राणी हैं। उनके लिए ममतास्पद और चंचल हो पुत्र, मित्र, कलत्र, पशु, भृत्य, बल (सेना), बंधु, राज्य, कोष, मणि, मंदिर (महल), मंत्रि, मातंग, भूमि, प्रमुख (आदि) विभव निरर्थक हैं। याग आदि [करने से] जो पुण्य लब्ध होते हैं, वे स्वर्ग आदि लोकों के सुख-भोग जो पुण्यों के अनुभव के अनुसार क्षीण होते हैं, वे नित्य नहीं है। नर (मानव) अपने को महा विद्वान मान गर्व कर, कर्माचरण करके, अमोघ और विपरीत फल पाता है। कर्मों को

लाचरिंचि यसोघंबुलयिन विपरीतफलंबुल नॊंदु। कर्मंबुलु गोरक चेयवलयु, गोरि चेसिन दुःखंबुलु प्रापिंचु। पुरुषुंडु देहंबु कॊरकु भोगंबुलनपेक्षिंचु। देहंबु नित्यंबु गादु, तोड रादु। मृतंबयिन देहमुनु शुनकादुलु भक्षिंचु। देहि कर्मंबु लाचरिंचि कर्मबद्धुंडयि कर्मम्मु गर्मानुकूलंबयिन देहंबु दाल्चुनु। अज्ञानंबुनं जेसि पुरुषुंडु कर्मदेहंबुल विस्तरिंचुनु। अज्ञानतंत्रंबुलु धर्मार्थकामंबुलु ज्ञानलभ्यंबु। मोक्षंबु मोक्षप्रदात यगु। हरि सकलभूतंबुलकु नात्मेश्वरुंडु प्रियुंडु दन चेत नयिन महाभूतंबुल तोड जीवसंज्ञितुंडयि युंडु। निष्कामुलं हृदयगतुं-डयिन हरिनि निजभक्तिनि भजिपवलयु ॥ 241 ॥

कं. दानवदैत्य भुजंगम, मानवगंधर्वसुरसमाजमुलो ल-
क्ष्मीनाथुचरणकमल, ध्यानंबुन नॆव्वडयिन धन्यत नॊंदुन् ॥ 242 ॥

कं. चिक्कडु व्रतमुल क्रतुवुल, जिक्कडु दानमुल शौचशीलतपमुलन्
जिक्कडु युक्तिनि भक्तिनि, जिक्किन क्रिय नच्युतुंडु सिद्धमुसुंडी ! ॥243॥

कं. चालदु भूदेवत्वमु, चालदु दैवत्व मधिकशांतत्वंबुन्
चालदु हरि मॆप्पिप वि, शालोद्यमुलार ! भक्ति चालिन भंगिन् ॥ 244 ॥

आ. दनुजभुजगयक्षदैत्य मृगाभीर
सुंदरीविहंगशूद्र शबरु-

---

[फल की] इच्छा-रहित हो, करना चाहिए। [फल] चाहकर करने से दुःखों की प्राप्ति होती है। पुरुष देह के लिए [सुख] भोग चाहता है। देह नित्य नही है, [हमारे] साथ नही आती। मृत्यु होने के बाद शरीर को कुत्ते आदि [जानकर] खा लेते हैं। देही कर्माचरण करके, कर्मबद्ध होकर, फिर से कर्मानुकूल देह धारण करता है। अज्ञान से पुरुष कर्म-देहों का विस्तार करता है। धर्म, अर्थ, काम आदि अज्ञान-तंत्र हैं। मोक्ष-ज्ञान से लभ्य है। मोक्षप्रदाता हरि सकल भूतों के लिए आत्मेश्वर और प्रिय है। वह अपने में सृजित महाभूतों से जीव-संज्ञा लेकर रहता है। हृदयगत हरि को निज भक्ति से [हमे] निष्काम बनकर भजन करना चाहिए। २४१ [कं.] दानव, दैत्य, भुजंग, मानव, गंधर्व और सुर —इनके समाज में जो भी हो, लक्ष्मीनाथ के चरण-कमलों के ध्यान से धन्य बनता है। २४२ [कं.] व्रत, क्रतु करने से वह नही मिलता है। दान करने से, शौच, शील, तप आदि से भी नहीं मिलता। यह सत्य की बात है कि जैसे भक्ति से [वह] प्राप्त होता है, वैसा और किसी क्रिया से वह प्राप्त नही होता। २४३ [कं.] हे विशाल-उद्योग वालो ! भूदेवत्व और देवत्व, अधिक शांतस्वभाव भी [हरि को संतुष्ट करने के लिए] पर्याप्त नहीं, भक्ति जैसे पर्याप्त होती है। [वैसे और कुछ नहीं] भक्ति ही हरि को पाने का सही मार्ग है। २४४

लैन बापजीवुलैन मुक्तिकि वोदु
रखिलजगमु विष्णुडनुचु दलचि ॥ 245 ॥

कं. गुरुवुलु तमकुनु लोवडु
तैरुवुलु सैप्पुदुरु विष्णुदिव्यपदविकिन्
दैरुवुलु सैप्परु चीकटि
बरुवुलु पैट्टंग नेल? मनकु बालकुलारा! ॥ 246 ॥

कं. तैंडल्ल पुस्तकंबुलु, निडाचार्युनकु मरल नेकतमुनकुन्
रंडु विशेषमु सैप्पेंद, बौडोल्लनिवारु कर्मपुंजमु पालै ॥ 247 ॥

कं. आडुदमु मनमु हरि रति, बाडुदमे प्रोद्दु विष्णुभद्रयशंबुल्
वीडुदमु दनुज संगति, गूडुदमु मुकुंद भक्तिकोटिन् सूटिन् ॥ 248 ॥

कं विलमु संसृतिपटलमु ब्रत्तमु, कामादिवैरिवर्गंबुल ने-
डित्तमु ब्रित्तमु हरिकिनि जौत्तमु, निर्वाणपदमु शुभमगु मनकुन् ॥249॥

व. अनि यिट्लु प्रह्लादुंडु रहस्यंबुन नय्यावेळल राक्षसकुमारुलकु नपवर्गमा र्गबोरिगिचिन, वारुनु गुरुशिक्षितंबुलैन चदुवुलु चालिचि, नारायण भक्ति चित्तंबुलं गीलिचि युंडुटं जूचि, वारल येकांतभावंबु देलिसि वेंड्रचि वच्चि शुक्रनंदनुंडु शक्रवैरि किट्लनियै ॥ 250 ॥

---

[आ.] राक्षस, भुजंग, यक्ष, दैत्य, मृग, आभीर, सुंदरियाँ, विहंग, शूद्र और शबर [जाति के] पापी लोग भी विष्णु को अखिल जग मानकर, मुक्ति प्राप्त कर सकेंगे। २४५ [कं.] बालको! गुरु लोग तो ऐसे मार्ग बोलते हैं, जिनसे हम उनके वश में हो जाएँ। विष्णु के दिव्य पद के मार्ग नहीं बताते। हमें अन्धकार में क्यों दौड़ना है? (गुरु के सिखाए हुए विषय अब अंधकार[अज्ञान]के समान हैं।) २४६ [कं.] [अपनी अपनी सभी] पुस्तकें लाइये, गुरु को वापस कर दीजिए। फिर अकेले में आइये। मैं आपको विशेष बात बताऊँगा। जो (सुनना) नहीं चाहते, वे कर्मपुंज के भागी बन जाएँगे। २४७ [कं.] [हम सब मिलकर] हरि की रति में नाचेंगे। सदा विष्णु के भद्र यश को गायेंगे। दनुजों की संगति को छोड़ेंगे। मुकुंद के भक्तकोटि से सीधे मिलेंगे। २४८ [कं.] संसृति-पटल (ससार) को छोड़ देंगे, काम आदि वैरिवर्गों का नाश करेंगे, आज हरि को अपने चित्त अर्पण करेंगे। निर्वाण-(मुक्ति) पद में प्रवेश करेंगे। [इससे] हमारा शुभ होगा। २४९ [व.] इस प्रकार रहस्य में (गुप्त रूप से) प्रह्लाद ने उन-उन समयों में राक्षस-कुमारों को अपवर्ग (मोक्ष)-मार्ग बताया तो, वे भी गुरुशिक्षित पढ़ाई को समाप्त करके, मन में नारायण के प्रति भक्ति-भाव रखकर रह गये। उनके एकांत-भाव को जानकर डरते हुए, शुक्रनन्दन ने आकर शक्रवैरी (इन्द्रवैरी = हिरण्यकशिपु) से ऐसा कहा। २५०

## अध्यायमु—८

शा. रक्षोबालुर नॆल्ल नीकॊडुकु चेर जीरि लोलोन ना
शिक्षामार्गमु लॆल्ल गल्ललनि याक्षेपिंचि ता नंदरन्
मोक्षायत्तुल जेसिनाडु मनकुन् मोसंबु वाटिल्लॆ नी
दक्षत्वबुन जक्क जेयवलयुन् दैतेयवंशाग्रणी ! ॥ 251 ॥

कं. उल्लसित विष्णुकथनमु, लॆल्लप्पुडु माकु जॆप्पडीगुरुडनि न-
न्नुल्लंघिंचि कुमारकु, लॆल्लरु चदुवंगदानवोत्तम ! विटे ? ॥ 252 ॥

कं. उडुगडु मधुरिपुकथनमु
विडिवडि जडु पगिदि दिरुगु विकसनमुन नॆ
नॊडिविन नॊडुवुल नॊडवडु
डुडुकनि जदिविंप माकु दुर्लभ मधिपा ! ॥ 253 ॥

कं. चॊक्कपु रक्कसि कुलमुन
वॆक्कुरु जन्मिंचिरंदु विष्णुनियंदुन्
निक्कपु मक्कुव विडुवं-
डॆक्कडि सुतु गंटि राक्षसेश्वर ! वॆर्रिरुन् ॥ 254 ॥

व. अनि यिट्लु गुरुसुतुंडु चॆप्पिन गॊडुकु वलनि विरोधव्यवहारंबुलु कर्ण-
रंध्रंबुलंदु खड्गप्रहारंबुलयि सोकिन विट्टु मिट्टिपडि, पादाहतंबयिन

## अध्याय—८

[शा.] हे दैत्यवंशाग्रणी (राक्षस-वंश के अग्रणी) ! तुम्हारे पुत्र ने सभी राक्षस-बालकों को पास बुलाकर, अकेले में ऐसा आक्षेप किया कि मुझसे सिखाए गये शिक्षा-मार्ग सभी असत्य हैं। उसने [उन] सबको मोक्षायत्त बनाया है। हमको धोखा हुआ है। अपनी दक्षता से [कार्य को] ठीक करना है। २५१ [कं.] हे दानवोत्तम ! सुना है न ! [उन्होंने यह कहकर] मेरी बात का उल्लंघन किया कि उल्लसित विष्णुकथाओं को कभी नहीं सुनाता। [ऐसा कह] वे मुझसे पढ़ना नहीं चाहते। २५२ [कं.] हे अधिप ! [तुम्हारा पुत्र] मधुरिपु (विष्णु) के कथन (वर्णन) को नही छोड़ता (बाज नहीं आता)। सबसे अलग होकर जड़ के समान फिरता है। विकास से मेरे सिखाए हुए वचन फिर से नहीं कहता है। हमारे लिए [इस] दुष्ट को पढ़ाना दुर्लभ है। २५३ [कं.] हे राक्षसेश्वर ! स्वच्छ राक्षस-वंश में कई पैदा हुए हैं। यह तो विष्णु के प्रति सच्चे प्रेम को नही छोड़ता है। ऐसे पागल पुत्र को तुमने कैसे जन्म दिया ? २५४ [व.] इस प्रकार गुरुपुत्र के कहने पर, पुत्र के विरोध-व्यवहार कर्णरंध्रों

भुजंगंबु भंगि, बवन प्रेरितंबैन दवानलंबु चंदंबुन दंडताडितंबयिन कंठीरवंबु कैवडि भीषणरोषरसावेश जाज्वल्यमानचित्तुंडुनु वुत्रसंहारोद्योगायत्तुंडुनु गंपमानगात्रुंडुनु नरुणीकृतनेत्रुंडुनुनै कौडुकुनु रप्पिंचि सम्मानकृत्यंबुलु दप्पिंचि निर्दयुंडै यशनिसंकाशभाषणंबुल नदल्चुचु ॥ 255 ॥

शा. सूनुन् शांतगुणप्रधानु नतिसंशुद्धांचितज्ञानु न-
ज्ञानारण्यकृशानु नंजलिपुटीसंभ्राजमानुन् सदा
श्रीनारायणपादपद्मयुगळी चिंतामृतास्वादना-
धीनुन् धिक्करणंबु सेसि पलिकॅन् देवाहितुंडुग्रतन् ॥ 256 ॥

सी. अस्मदीयंबगु नादेशमुन गानि मिक्किलि रवि मिंट मॅंड्य वॅरचु
नखिलकालमुलंबु ननुकूलुडै कानि विद्वेषियै गालि वीव वॅरचु
मत्प्रतापानलमंदीकृतार्चियै विच्चलविडि नग्नि वॅलुग वॅरचु
नतितीक्ष्णमैन नायाज्ञ नुल्लंघिंचि शमनुंडु प्राणुल जंप वॅरचु

ते. निंद्रु डौदल ना म्रोल नॅत्त वॅरचु
नमरकिन्नर गंधर्वयक्षविहग
नागविद्याधरावलि नाकु वॅरचु
नेल वॅरुववु पलुव ! नीकेदि दिक्कु ? ॥ 257 ॥

---

को खड्ग-प्रहार के समान लगने पर, [हिरण्यकशिपु] अधिक क्रुद्ध होकर पादताडित भुजंग की भाँति, पवनप्रेरित दवानल की भांति, दंडताडित कंठीरव (सिंह) की भाँति भीषण रोषरसावेश से जाज्वल्यमान चित्त वाला और पुत्र-संहार के उद्योगतत्पर और कपमान गात्र वाला और अरुणीकृत नेत्र वाला, बनकर, पुत्र को बुलवाकर, सम्मान करना छोड़, निर्दय बनकर, अशनि-संकाश (वज्र के सम) भाषणों (वचनों) से धमकाते हुए, २५५ [शा.] देवाहित (हिरण्यकशिपु) ने उग्रता से [अपने] पुत्र का, शांतगुण प्रधान वाले का, अतिसंशुद्ध और अंचित ज्ञान वाले का, अज्ञान रूपी अरण्य के लिए कृशान (अग्नि) का, अंजली से विराजमान रहनेवाले का सदा श्रीनारायण पादपद्म-युगली के चिंतन रूपी अमृतास्वादन में अधीन का, धिक्कार करके [यों] कहा २५६ [सी.] अरे दुष्ट ! मेरे आदेश के बिना सूर्य आकाश में अधिक प्रकाशित होने से डरता है। वायु सर्वकालों में अनुकूल बनकर बहता है, लेकिन विद्वेषी बनकर, बहने से डरता है। मेरे प्रताप के अनल से मंदकृतार्ची (मंद बनी ज्वालाओं वाला) बनकर अपने इच्छानुसार जलाने में अग्नि डरता है। शमन (यमराज) भी अतितीक्ष्ण मेरी आज्ञा का उल्लंघन करके, प्राणियों को मारने में डरता है। [ते.] इंद्र मेरे सामने सिर उठाने को डरता है। अमर, किन्नर, गंधर्व, यक्ष, विहग, नाग,

शा. प्रज्ञावंतुलु लोकपालकुलु शुंभट्द्वेषुलय्युन् मदी-
याज्ञाभंगमु सेय नोड्दुरु रोषापांगदृष्टिन् विवे-
कज्ञानच्युतमै जगत्रितयमुं गंपिचु नीविट्टिचो
नाज्ञोल्लंघनमेंट्लु सेसितिवि ? साहंकारतन् दुर्मती ! ॥ 258 ॥

शा. कंठक्षोभमु गाग नीत्तिलि महागाढंबुगा डिंभ ! वै-
कुंठुं जेप्पेंदु दुर्जयुंडनुचु वैकुंठुंडु वीरव्रतो-
त्कंठाबंधुरुडेनि ने नमरुलन् खंडिप दंडिपगा
गुंठीभूतुडु गाक रावलदे ? मद्घोराहव क्षोणिकिन् ! ॥ 259 ॥

शा. आचार्योक्तमु गाक बालुरकु मोक्षासक्ति बुट्टिंचि नी
वाचालत्वमु जूपि विष्णु नहितुन् वर्णिचि मद्दैत्य वं
शाचारंबुलु नीरु सेसितिवि मूढात्मुं गुलद्रोहि निन्
नीचुं जंपुट मेलु चंपि कुलमुन् निर्दोषंबु जेसेदन् ॥ 260 ॥

कं. दिक्कुलु गेलिचिति नन्नियु
दिक्कॆव्वडु रोरि ! नीकु देवेंद्रादुलु
दिक्कुलराजुलु वेरीक
दिक्कॆरुगक कोलुतु रितडॆ दिक्कनि नन्नुन् ॥ 261 ॥

---

विद्याधर का समूह मुझसे डरते है। तुम क्यों नहीं डरते हो ? तुम्हारा रक्षक कौन है ? २५७ [शा.] हे दुर्मती ! [सभी] लोकपालक प्रज्ञावान, शुंभट-द्वेषवाले होकर भी, मेरी आज्ञा का भंग करने में डरते हैं। तीनों जगत मेरी रोषापांग दृष्टि से विवेक और ज्ञान से च्युत होकर, काँपते हैं। ऐसे में तुमने मेरी आज्ञा का उल्लंघन, अहंकारी बनकर कैसे किया ? २५८ [शा.] हे डिंभक ! बहुत ही एकाग्र भाव से, कंठक्षोभ होने पर कहते हो कि वैकुंठ दुर्जय है। यदि [वह] वीरव्रत की उत्कंठा से बेधुर (सच्चा वीरव्रत रखनेवाला) है तो, जब मैं अमरों का खण्डन, दण्डन करता रहा तो, तब मुझसे कुंठीभूत हुए बिना, घोर-आहव-क्षोणि (भयंकर रणभूमि) में आना था। २५९ [शा.] आचार्य के कहे [वचनों को] छोड़, अपनी वाचालता को दिखाकर, बालकों में मोक्ष के प्रति आसक्ति पैदा की। [अपने लिए] अहितू विष्णू का वर्णन करके, मेरे दैत्यवंश के आचारों को व्यर्थ किया। मूढात्मा वाले और कुलद्रोही और नीच हो तुम्हें मार डालना ही अच्छा है। तुम्हें मारकर अपने कुल को निर्दोष बनाऊँगा। २६० [कं.] मैंने सब दिशाओं को जीत लिया है। अरे, तुम्हारी दिशा (रक्षक) कौन ? देवेंद्र आदि और सब दिशाओं के राजा (सभी) अन्य दिशा (रक्षक) को न जानकर, मुझे ही अपना दिशा (रक्षक) मानकर, मेरी सेवा करते है। २६१ [कं.] समस्त जगों में मैं

कं. वलवंतुडने जगमुल, बलमुलतो जनक वीर भावमुन महा
वलुल जयिंचिति नॅव्वनि, वलमुल नाडॅदवु नाकु व्रतिवीरुडवै ! ॥262॥

व. अनिन दंड्रिकि मॅल्लन विनयंबुन गोडुकिट्लनियें ॥ 263 ॥

कं. बलयुतुलकु दुर्बलुलकु, बलमॅव्वडु नीकु नाकु ब्रह्मादुलकुन्
वलमॅव्वडु प्राणुलकुनु, बलमॅव्वडट्टिविभुडु बलमसुरेंद्रा ! ॥ 264 ॥

कं. दिक्कुलु कालमुतो ने-
दिक्कुन लेकुंडु गलुगु दिक्कुल मॊदलै
दिक्कु गल लेनि वारिकि
दिक्कव्वॅडु वाडु नाकु दिक्कु महात्मा ! ॥ 265 ॥

सी. कालरूपंबुल गलविशेषंबुल नलघुगुणाश्रयुंडयिन विभुडु
सत्त्वबलेंद्रियसहज प्रभावात्मुडै विनोदंबुन नखिलजगमु
गल्पिचु रक्षिचु खंडिचु नव्ययुंडन्नि रूपमुलंदु नेतडु गलडु
चित्तंबु सममुगा जेयुमु मार्गंबु दप्पि वर्तिचु चित्तंबु कंटे

ते. वेरुलॅव्वरु चित्तंबु वॅरि गाक
चित्तमुनु नीकु वशमुगा जेयवच्चु !
मवयुतासुर भावंबु मानवय्य !
यय्य ! नी त्रोल मेलाडरय्य ! जनुलु ॥ 266 ॥

---

ही वलवान हूँ। अपने बल से नहीं बल्कि वीरता के भाव से महा बलवानों को जीत लिया है। तुम किसके बल से (किसके वलवूते पर) मेरे लिए प्रतिवीर वनकर बातें करते हो ? २६२ [व.] [इस प्रकार] कहने पर पिता से पुत्र ने विनय के साथ धीरे-धीरे यों कहा। २६३ [कं.] हे असुरेंद्र ! बलवानों और दुर्वलों का बल कौन है ? तुम्हें, मुझे, ब्रह्मा आदियों [सब] का वल कौन है ? [सब] प्राणियों का वल कौन है ? वही विभु मेरा वल (रक्षक) है। २६४ [कं.] हे महात्मा ! दिशाएँ काल के साथ जिस दिशा में होती है और जहाँ दिशाओं का प्रारम्भ होता है, (सर्वत्र) जिनकी दिशा (रक्षा) है, और जिनको नहीं, उन सबके लिए दिशा (शरण्य) जो वननेवाला है, वही मेरे लिए भी शरण्य है। २६५ [सी.] हे आर्य ! काल और रूप के क्रमविशेषों में अलघु (अत्यधिक) गुणाश्रय वाला विभु, सत्त्व, वल, इंद्रिय के सहज प्रभाव से युक्त होकर, विनोद के लिए अखिल जगत की कल्पना करता (बनाता) है, [उसकी] रक्षा करता है और खण्डन (नाश) करता है। वह अव्यय है। सभी रूपों में वह है। अपने चित्त को सम (समदर्शी बनाओ। मार्ग से भटककर विचरनेवाले चित्त के अतिरिक्त वैरी और कौन है ? चित्त ही शत्रु है। [इसलिए] चित्त को अपने वश में कर लो।

उ. लोकमु लन्नियुनु गडियलोन जयिंचिनवाड विंद्रिया-
नीकमु जित्तमुं गॅलुवनेरवु निन्नु निवद्धु जेयु नी
भीकरशत्रुलार्वुर प्रभिन्न जेसिन प्राणिकोटिलो
नीकु विरोधि लेडोकडु नेपुन जूडुमु दानवेश्वरा ! ॥ 267 ॥

कं. पालिंपुमु शेमुषि नु, न्मूलिंपुमु कर्मबंधमुल समदृष्टिन्
जालिंपुमु संसारमु, गीलिंपुमु हृदयमंदु गेशव भक्तिन् ॥ 268 ॥

व. अनिन बरम भागवत -शेखरुनकु दोषाचरशेखरुंडिट्लनियें ॥ 269 ॥

कं. चंपिन चच्चेंद ननुचुनु, गंपिपक योरि पलुव ! कठिनोक्तुल नन्
गुंपिचेंदु चावुनकुं, देंपरियै वदरुवानि तेंड्रगुन गुमती ! ॥ 270 ॥

शा. नातोडं ब्रतिभाष लाडेंदु जगन्नाथुंडु नाकंटे नी
भूतश्रेणिकि राजु लेडोकडु संपूर्णप्रभावुंडु म-
द्भ्रातं जंपिन मुन्न ने वेंदकिति वलुमारु नारायणुं
डेतद्विश्वमुलोन लेडु मरि वाडेंदुंडुरा दुर्मती ! ॥ 271 ॥

कं. ऍक्कड गल डेक्रिय ने-
चक्किन वर्तिचु नॅट्टि जाडनु वच्चुन्

मद-युत (-युक्त) असुर-भाव को छोड़ दो। हे तात ! तुम्हारे सामने जन (लोग) भलाई की बातें नहीं करते। २६६ [उ.] हे दानवेश्वर ! एक घड़ी [के समय] में तुमने सब लोकों को जीत लिया है। [ऐसे तुम] इंद्रियों के समूह और चित्त को जीत न सकते। तुमको निबद्ध करनेवाले ये छः भीकर शत्रु हैं, उनको प्रभिन्न करोगे तो प्राणिकोटि में तुम्हारा विरोधी कोई और नहीं रहेगा। निपुणता से देख लो (सोच लो)। २६७ [कं.] अपनी शेमुषी बुद्धि का पालन करो। समदृष्टि से कर्म-बन्धनों का उन्मूलन करो। इस संसार को छोड़ दो, [अपने] हृदय में केशव-भक्ति को रखो। २६८ [व.] [ऐसा] बोलनेवाले परम-भागवतशेखर (-भक्तश्रेष्ठ) से दोषाचरशेखर (राक्षसश्रेष्ठ) ऐसा बोला २६९ [कं.] अरे दुष्ट ! मार डाले तो मर जाऊँगा, ऐसा सोचकर, कंपित न होकर, कठिन-उक्तियों से मुझे क्रुद्ध बनाते हो। रे कुमती ! साहसी बनकर (मृत्यु का स्वागत करनेवाले के समान) बकवास कर रहे हो। २७० [शा.] रे दुर्मती ! मुझसे प्रतिभाषाएँ करने (बढ़-बढ़कर बात का जवाब देने) लगे हो। मेरे बिना इस भूतश्रेणी के लिए जगन्नाथ, राजा और संपूर्ण प्रभाव वाला अन्य कोई नहीं है। मेरे भ्राता (भाई) को मारनेवाले उसके लिए मैंने पूर्व में कई बार ढूँढा था। लेकिन इस विश्व में कहीं भी नहीं है। फिर वह कहाँ रहता है रे? [बोलो।] २७१ [कं.] वह कहाँ है ? किस क्रिया से, किस प्रकार रहता है ? किस मार्ग

अवक्कडुतु निन्नु विष्णुनि
व्रेक्कुलु प्रेलेंदवु वानि मृत्युनि पगिदिन् ॥ 272 ॥

व. अनिन हरिकिंकरुंडु शंकिपक हर्षपुलकांकुर संकलितविग्रहुंडै याग्रहंबु लेक हृदयंबुन हरि दलंचि नमस्करिंचि बालवर्तनंबुन नर्तनंबु सेयुचु निट्लनियें ॥ 273 ॥

म. कलडंभोधि गलंडु गालि गलडाकाशंबुनं गुंभिनिन्
गलडग्निन् विशलं बगळ्ळ निशलन् खद्योत चंद्रात्मलन्
गलडोंकारमुनं द्रिमूर्तुल द्रिलिंगव्यक्तुलं दंतटन्
गलडीशुंडु गलंडु तंड्रि वेंदकंगानेल नी या यँडन ! ॥ 274 ॥

कं. इंदुगलडंदुलेडनि, संदेहंमु वलदु चक्रि सर्वोपगतुं
डेंदेंदु वेदकि चूचिन, नंदंदे कलडु दानवाग्रणि ! विटे ॥ 275 ॥

व. अनि यिव्विधंबुन ॥ 276 ॥

म. हरि सर्वाकृतुलं गलंडनुचु ब्रह्लादुंडु भाषिप स-
त्वरुडै यँदुनु लेडु लेडनि सुतुन् दैत्युंडु तजिप श्री
नरसिंहाकृति नुंडे नच्युतुडु नानाजंगमस्थावरो-
त्करगर्भंबुल नन्नि देशमुल नुद्दंडप्रभावंबुनन् ॥ 277 ॥

---

से आता है ? तुम और तुम्हारे विष्णु दोनों को मार डालूँगा। उसके भृत्य के समान अधिक बकवास करते हो। २७२ [व.] [ऐसा] कहने पर, हरि-किंकर (हरि का दास, प्रह्लाद) शंका न कर, हर्षजनित पुलकांकुर-संकलित-विग्रह (-देह) वाला बनकर, आग्रह (क्रोध) के विना हृदय में केशव का स्मरण कर, प्रणाम करके, बाल-वर्तनों (बालक-सहज) आचरण से) नाचते हुए ऐसा बोला। २७३ [म.] हे पिता ! इधर-उधर [उसको] ढूंढ़ना क्यों ? ईश तो अंभोधि (समुद्र) में है, वायु में है, आकाश में और कुंभिनी (भूमि) में है, अग्नि, दिशाओं में, दिन और रातों में, खद्योत (सूर्य), चंद्रात्मों में है, ओंकार में, त्रिमूर्तियों में, त्रिलिंग व्यक्तियों में, यहाँ-वहाँ क्या ? सर्वत्र वह है, ईश है। २७४ [कं.] हे दानवाग्रणी ! सुनो। [इस बात का] संदेह मत करो कि चक्री यहाँ है और वहाँ नहीं है। चक्री तो सर्वोपगत है। जहाँ-जहाँ भी ढूंढ़ देखो, वहीं पर वह है। २७५ [व.] [ऐसा] बोलकर, इस प्रकार २७६ [म.] हरि सर्वाकृतियों में [अवस्थित] कहकर प्रह्लाद ने कहा तो, शीघ्रता से हिरण्यकशिपु 'कहीं भी नहीं है' कहते सुत को दैत्य ने धमकाया। [इसी समय में] अच्युत श्रीनरसिंहाकृति धारणकर, [अपने] उद्दण्ड प्रभाव से नाना (समस्त) जंगम, स्थावरोत्कर गर्भों में सर्वप्रदेशों में [तैयार] रहा। २७७

व. अय्यवसरंबुन नद्दानवेंद्रुंडु ॥ 278 ॥

कं. डिंभक ! सर्वस्थलमुल, नभोरुहनेत्रुंडु ननुचु मिगुल सं-
रंभंबुन वलिकॆद वी, स्तंभंबुन जूपगलवॆ चक्रिन गिक्रिन् ॥ 279 ॥

कं. स्तंभंबुन जूपवेनि, गुंभिनि नी शिरमु द्रुंचि कूल्पग रक्षा-
रंभमुन वच्चि हरि वि, -स्तंभंबुन नड्डपडग शक्तुंडगुने ! ॥ 280 ॥

व. अनिन भक्तवत्सलुंडगु श्रीहरि परमभक्तुंडैन प्रह्लादुंडिट्लनियॆ ॥ 281 ॥

शा. अंभोजासनु डादिगाग तृणपर्यंतंबु विश्वात्मुडै
संभावंबुन नुंडु प्रौढ विपुलस्तंभंबुनं बुंडडे
स्तंभांतर्गतुडय्यु नुंडुटकु ने संदेहमुन् लेदु नि-
र्दंभत्वंबुन नेडु गानबडु प्रत्यक्ष स्वरूपंबुनन् ॥ 282 ॥

व. अनिन विनि करालिंचि ग्रद्दन लेचि गद्दिय दिग्गन नुरिकि यॊर
बॆट्टिन खड्गंबु पॆरिकि केल नर्माचि जळिपिंचुचु महाभागवतशिखामणि-
यैन प्रह्लादुनि धिक्करिंचुचु ॥ 283 ॥

म. विनरा ! डिंभक ! मूढचित्त ! गरिमन् विष्णुंडु विश्वात्मकुं-
डनि भाषिंचॆदवैन निदुगलडे यंचुन् मदोद्रेकियै

---

[व.] उस अवसर पर दानवेंद्र ने २७८ [क.] अरे डिंभक बालक ! बहुत ही संरंभ के साथ कहते हो कि अंभोरुहनेत्र सर्वस्थलों में रहता है। इस स्तंभ में उस चक्री-गिक्री को दिखा सकते हो ? २७९ [कं.] स्तंभ में अगर तुम नहीं दिखाओगे तो तुमको मारकर, सिर को कुंभिनी (भूमि) पर गिरा दूंगा तो, तुम्हारी रक्षारंभ के लिए हरि विस्तंभ से, आकर, रोकने में शक्त (समर्थ) बनेगा ? २८० [व.] ऐसा कहने पर, भक्तवत्सल श्रीहरि के परमभक्त प्रह्लाद ने यों कहा। २८१ [शा.] अंभोजानन (ब्रह्मा) से लेकर तृणपर्यंत विश्वात्मक बनकर संभाव (सम्मान) से रहनेवाला प्रौढ़ (विष्णु) इस स्तंभ में क्यों नहीं रहेगा ? [इसमें] कोई संदेह नहीं है कि वह इस स्तंभ के अन्तर्गत रहेगा। निर्दंभत्व से आज प्रत्यक्ष स्वरूप से दिखाई पड़ेगा। २८२ [व.] [ऐसा] कहने पर सुनकर ज़ोर से शोर मचाते हुए, झट आसन से उठकर, सिंहासन से नीचे दौड़कर (झट उतरकर), म्यान से निकाले खड्ग को हाथ में सँभालकर, [उसे] हिलाते हुए, महाभक्तशिखामणि प्रह्लाद को धिक्कारते हुए, २८३ [म.] सुन रे ! डिंभक ! मूर्ख ! गरिमा से विष्णु को विश्वात्मक बताते हो। तो इसमें वह है क्या ? ऐसा कहते हुए दानवेंद्र ने मद के उद्रेक से अपनी हथेली से महा उदग्रप्रभा-शुंभ-(समूह),

दनुजेंद्रुं डड्चेत व्रेसेनु महोदग्रप्रभाशुंभमुन्
जनदृग्भीषणदंभमुन् हरिजनुस्संरंभमुन् स्तंभमुन् ॥ 284 ॥

श्रीहरि नरसिंह रूपमुन स्तंभमुनंदाविर्भविंचुट

व. इट्लु दानवेंद्रुंडु परिगृह्यमाणवैरंडुनु वैरानुबंध जाज्वल्यमानरोषानलुंडुनु रोषानलजंघन्यमानविज्ञानघिनयुंडुनु विनयगांभीर्यधैर्यजेगीयमानहृदयुंडुनु हृदयचांचल्यमानतामसुंडुनु तामसगुणचंक्रम्यमाणस्थैर्युंडुनुनै विस्रंभंबुन हुंकरिंचि बालुनि धिक्करिंचि हरिनिंदु जूपुमनि कनत्कनकमणिमय-कंकण क्रेंकारशब्दपूर्वकंबुगा दिग्दंतिदंत भेदनपाटवप्रशस्तंबगु हस्तंबुन सभामंडपस्तंभंबु व्रेसिन व्रेट्टुतोडन दशदिशलनु मिडुंगुरुलु चेंदर जिटिलि-पॅटिलिपडि बंभज्यमानंबगु नम्महास्तंभंबुवलन प्रळयवेळासंभूतसप्त-स्कंधबंधुरसमीरण संघटितजोघुष्यमाण महावलाहकवर्गनिर्गत-निबिडनिष्ठुरदुस्सहनिर्घात संघनिर्घोषनिकाशंबुलैन छटच्छटस्फटस्फट ध्वनिप्रमुख भयंकरारावपुंजंबुलु जंजन्यमानंबुलयि यॆगसि याकाश-

---

जन-दृग-भीषण-दम्भ (लोगों की आँखों को भय पैदा करनेवाले), हरि-जनुस्-संरंभ (हरि के जन्म के संरंभवाले), स्तंभ को मारा। २८४

श्रीहरि का स्तंभ में से नरसिंह के रूप में आविर्भूत होना

[व.] इस प्रकार दानवेंद्र ने [हरि से] परिगृह्यमाण (ग्रहण किये गये) वैर-भाव वाला, [उस] वैर रूपी अनुबध से जाज्वल्यमान रोष रूपी अनल वाला, रोषानल से जंघन्यमान (खोये हुए) विज्ञान और विनय वाला और विनय, गांभीर्य और धैर्य-जेगीयमान (प्रकाशमान) हृदय वाला, हृदय में चांचल्यमान तामस गुण वाला, तामस गुण के कारण चंक्रमयमाण (चंचल बने) स्थैर्य वाला होकर, हुंकार करके, बालक (प्रह्लाद) का धिक्कार करके, 'हरि को इसमें दिखाओ' कहते हुए, प्रकाशमान कनक और मणिमय कंकणों के क्रेंकार शब्द के साथ, दिग्गजों के दाँतों का बेधन करने के पाटव से प्रशस्त हाथ (हथेली) से सभामंडप के स्तंभ को मारा। उस वार के साथ [फ़ौरन] दस दिशाओं में चिंगारियोंके बिखर पड़ने पर, टूट गिरनेवाले बंभज्यमान (टूटता हुआ) उस स्तंभ से प्रलय के समय में होनेवाले संभूत (उत्पन्न) सात स्कधों के बंधुर (घने) समीरण से संघटित जोघुष्यमाण (गरजता हुआ) महा वलाक वर्ग से निर्गत (निकले हुए)-निबिड-निष्ठुर-दुस्सह निर्घात (अशनि)-संघ के निर्घोष के निकाश (समूह) छट:छट, स्फट:स्फट आदि भयंकर आरावपुंज (ध्वनि-समूह) जंजन्यमान (उत्पन्न होता हुआ) बनकर, ऊपर उठकर, भूमि,

कुहरांतरालंबु निरवकाशंबु सेसि निंडिनं वट्टसालक दोधूयमानहृदयं
लयि परवशंबुलैन पितामह महेंद्र वरुण, वायुशिखिप्रमुख चराचरजं
जालंबुलतोड ब्रह्मांडकटाहंबु पगिलि परिस्फोटितंबुगा प्रफुल्लपद्मयुग
संकाश भास्वर चक्र चाप हल कुलिशांकुश जलचर रेखांकित चारुचर
तलंबुलनु चरणचंक्रमण घनविनमित विश्वविश्वंभराभार धौरेय दिक्कुं
कुंभिनस कुंभिनीधर कूर्म कुलशेखरंबुलनु दुग्धजलधिजात शुंडाल शुंडा
मंडितप्रकांड प्रचंड महोरुस्तंभयुगळंबुलनु घणघणायमान मणिकिंकिणीग
मुखरित मेखलावलयवलयित पीतांबर शोभित कटिप्रदेशंबु
निर्जरनिम्नगावर्तवर्तुल कमलाकरगंभीरनाभिविवरंबुलनु मुष्टिपरिमेय
विनुततनुतरस्निग्धमध्यंबुलनु कुलाचलसानु भागसदृशकर्कशविशा
वक्षंबुलनु दुर्जनदनुज भट धैर्यतिलका लवित्रायमाणरक्षोराजवक्षोभ
विशंकटक्षेत्रविलेखन चुंचुलांगलायमान प्रताप ज्वलनज्वालायमा
शरणागतनयनचकोर चंद्र रेखायमाण वज्रायुध प्रतिमानभासमा
निशातखरतरमुखनखरंबुलनु शंखचक्रगदाखड्गकुंततोमर प्रमु

आकाश के अंतराल (मध्यप्रदेश) को भरकर, समा न सकने पर, दोदूयमान (विचलित) और परवश बने हुए हृदय वाले ब्रह्मा, इन्द्र, वरुण, वायु, अग्नि आदि [समस्त] चर-अचर जंतुजाल के साथ ब्रह्मांड रूपी कटाह (कढ़ाई) फट गया। [फट जाने पर उसमें से] विकसित फूल के समान श्री नृसिंहदेव का आविर्भाव हुआ। प्रफुल्ल (खिले हुए) पद्मयुगल के समान प्रकाशमान [तथा] चक्र, चाप, हल, कुलिश, अंकुश और जलचर (मत्स्य) की रेखाओं से अंकित चरण-तल वाला, चरण के चंक्रमण से (चाल से) विनमित बने समस्त विश्व और विश्वंभरा के भार को धारण करनेवाले दिक्-कुंभि (दिग्गज), कुंभिनस (सर्प-आदिशेष), कुंभिनीधर (कुलपर्वत) और कूल (जल समूह) का शेखर (श्रेष्ठ) दुग्ध-जलधि (क्षीरसागर)-जात (उत्पन्न) शुंडाल (ऐरावत नामक गज) के शुंडादंड (सूंड)के समान मंडित प्रकांड और प्रचंड महा-ऊरु (जाँघ) स्तम्भ-युगल वाला, मणिकिंकिणी गणों से घण-घण ध्वनि से मुखरित मेखलावलय से वलयित, पीतांबर से शोभित कटि-प्रदेश वाला, निर्जर-नदी (देवताओं की नदी— गंगा) के आवर्त (भँवर-से) वर्तुल आकार वाली नाभि रूपी विवर वाला, प्रशंसनीय पतली और मुष्टिपरिमेय (मुट्ठी में आनेवाली) स्निग्धमध्य (कमर) वाला, कुलाचल (कुल-पर्वतों) के सानु-भाग के सदृश कर्कश विशाल वक्ष वाला, दुष्ट दनुज भटों के धैर्य रूपी लताओं के लिए लवित्र (दराती) सम, राक्षसों के राजा (हिरण्यकशिपु) के विशाल-वक्ष-क्षेत्र को जोतने के लायक़ हल-सम, प्रताप की अग्नि से ज्वाला-सम, शरण में आये हुए [लोगों] के नयन-चकोरों के लिए चंद्ररेखा-सम, वज्रायुध के समान, प्रकाशमान निशात

नानायुधमहित महोत्तुंग महीधर शृंगसन्निभ वीरसागरवेलायमान-मालिकाविराजमाननिरर्गळानेकनत भुजार्गळंबुनु मंजुमंजीर मणिपुंज रंजितमंजुल हारकेयूर कंकण किरीट मकरकुंडलादि भूषण भूषितुंडुनु त्रिवळीयुतशिखशिखराभपरिणद्ध बंधुरकंधरंडुनु प्रकंपनकंपित-पारिजातपादपल्लवप्रतीकाशकोपावेशसंचलिताधरंडुनु शरत्कालमेघ-जालमध्यधगद्धगायमान तटिल्लतासमान देदीप्यमान दंष्ट्रांकुरंडुनु कल्पांतकालसकल भुवनग्रसनविलसित विजृंभमाणसप्तजिह्वजिह्वा तुलिततरळतरायमाण विभ्राजमान जिह्वुंडुनु मेरुमंदरमहागुहांतराळ-विस्तार विपुल वक्त्रनासिका वि-रंडुनु नासिकाविवरनिस्सर न्निबिड निश्श्वासनिकर संघट्टन संक्षोभित संतप्यमानसप्तसागरुंडुनु पूर्वपर्वत विद्योतमान खद्योतमंडल सदृक्षसमंचितलोचनुंडुनु लोचनांचलसमुत्कीर्य-माणविलोलकीलाभील विस्फुलिंगवितान रोरुध्यमान तारका ग्रहमंडलुंडुनु शक्रचापसुरुचिरोदग्रमहाभ्रूलताबंधबंधुरभयंकरवदनुंडुनु

---

(तीक्ष्ण) और खरतर नाखून वाला, शंख, चक्र, गदा, कुंत, तोमर आदि अनेक प्रकार के आयुधों से सहित (भूषित) महोत्तुंग (बहुत ही ऊँचे) महीधर (पर्वत) के शृंग (शिखर)-सन्निभ (सम) वीर [रस के] सागर की वेला (सीमा) सम, पुष्पमालिकाओं से विराजमान निरर्गल अनेक शत भुजा रूपी अर्गलाओं वाला, सुंदर मंजीर (पायल) और मणिपुंज से रंजित (प्रकाशमान) मनोहर हार, केयूर, कंकण, किरीट, मकरकुंडल आदि भूषणों से भूषित, त्रिवली (तीन नदी) से युक्त शिखरि (पर्वत) के शिखराभ (शिखर के समान) परिणद्ध बंधुर कंधर वाला, प्रकंपन (वायु) से कंपित पारिजात वृक्ष के पल्लव-सम, कोपावेश से संचलित अधर वाला, शरत्काल के मेघ-जाल (-समूह) के मध्य प्रकाशित तटिल्लता (बिजलियाँ) सम देदीप्यमान दंष्ट्रा रूपी अंकुर वाला, कल्पांत समय में समस्त भुवनों को निगलने की लीला में विजृंभित सप्तजिह्व (अग्नि) की जिह्वा (शिखा) के समान चंचल बनी हुई जिह्वा वाला, मेरु और मंदर [पर्वतों] की बड़ी गुफाओं के बीच के प्रदेश के समान विस्तृत वक्त्र और नासिकाविवर (बिल) वाला, नासिकाविवरों से निकलनेवाली बड़ी-बड़ी निःश्वासों के समूह से सतत संक्षुब्ध बनाये सप्तसागर वाला, पूर्वपर्वत पर प्रकाशमान सूर्यमंडल के समान लोचन वाला, लोचनांचल (कटाक्ष) से निकलती हुई चंचल अग्निज्वालाओं के भयंकर चिंगारियों से ग्रहमंडल और अवरुद्ध नक्षत्रमंडल वाला, शक्र (इन्द्र) चाप के समान सुरुचिर (सुंदर) और उदग्र महा भ्रूलताबंध से बंधुर (युक्त) और भयंकर वदन (मुख) वाला, घनतर बड़ी-बड़ी गंडशिलाओं (चट्टानों) के समान कमनीय (मनोहर) गंड

घनतरगंडशैल तुल्य कमनीय गंडभागुंडुनु संध्याराग रक्त धाराधरमालिकाप्रतिम महाभ्रंकषतंतन्यमान पट्टुतर सटाजालुंडुनु सटाजाल संचालन संजातवात डोलायमान वैमानिक विमानुंडुनु निष्कंपित शंखवर्णमहोर्ध्व कर्णुंडुनु मंथदंडायमानमंदर वसुंधराधरपरिभ्रमणवेग समुत्पद्यमानवियन्मंडलमंडित सुधाराशिकल्लोल शीकराकार भासुर केसरुंडुनु वर्वाखर्व शिशिरकिरण मयूखगौर तनूरुहुंडुनु निजगर्जानिनद निर्दळित कुमुद सुप्रतीक वामनैरावण सार्वभौमप्रमुख दिग्गिभराज कर्णकोटरुंडुनु धवळ धराधर दीर्घ दुखलोकनीयदेहुंडुनु देहप्रभापटल निर्मथ्यमान परिपंथि यातुधान निकुरंब गर्वांधकारुंडुनु प्रह्लादहिरण्यकशिपु रंजनभंजन निमित्तांतरंग बहिरंग जेगीयमान करुणावीररस-संयुतुंडुनु महाप्रभावुंडुनु नयिन श्रीनृसिंहदेवुंडाविर्भविंचिनं गनुंगोनि ॥ 285 ॥

कं. नरमूर्ति गादु केवल, हरिमूर्तियु गादु मानवाकारमु के-
सरियाकारमु नुन्नदि, हरिमायारचितमगु यथार्थमु चूडन् ॥ 286 ॥

उ. तेंपुन बालु डाडिनसुधीरत सर्वगतत्वमुं ब्रति-
ष्ठिंप दलंचि यिट्टु नरसिंहशरीरमु दाल्चि चक्रि शि-

---

भाग वाला, संध्या-समय के रक्त (लाल-रंग) से युक्त धाराधर (मेघ) मालिकाओं के सम, महाभ्रंकश को छूनेवाले, पट्टुतर सटा (केसर)-जाल वाला, सटाजाल के संचालन से संजात (उत्पन्न) वात (हवा) से देवताओं के विमानों को हिलानेवाला, निष्कंपित शंख-वर्ण के महा-ऊर्ध्व (ऊपर उठे) कर्ण वाला, क्षीरसागर को मथने के समय मथानी बना हुआ मंदर पर्वत के परिभ्रमण के वेग से उत्पन्न आकाश को अलकृत करनेवाले बड़े-बड़े तरंगों के शीकरों के समान प्रकाशमान केसर वाला, पर्व के समय मे उदित हुए सम्पूर्ण शशि की किरण-सम श्वेत रोम वाला, अपने गर्जन के निनाद से कुमुद, सुप्रतीक, वामन, ऐरावण, सार्वभौम आदि दिग्गज-राजाओं के कर्ण-कुहरों को फाड़ देनेवाला, धतला (धौत)-धराधर (कैलास) पर्वत के समान दीर्घ और दुर्निरीक्ष देह वाला, अपनी देह की कांति से परिपंथि (शत्रु)-यातुधान (राक्षसों) के गर्व रूपी अंधकार को कुचल देनेवाला, प्रह्लाद और हिरण्यकशिपों के रंजन और भंजन के कारण, भीतर और बाहर जेगीयमान (प्रकाशमान) करुणा और वीररसों से पूर्ण और महाप्रभाव वाला, श्रीनृसिंहदेव के आविर्भूत होने पर, दर्शन कर, २८५ [कं.] [यह] नरमूर्ति नहीं, केवल हरिमूर्ति भी नहीं। मानवाकार और केसरी के आकार में है; देखने पर लगता है कि यह हरि का मायारचित यथार्थ है। २८६ [उ.] साहस से बालक के कहने पर चक्री सधीरता से अपने

क्षिपग वच्चिचनाडु हरिचे मृति यंचु दलंतु नेन ना-
सॉपुन बॅपु नंदरुनु जूड जरितु हरितु शत्रुवुन् ॥ 287 ॥

नरसिंहमूर्ति हिरण्यकशिपुनि वधिचुट

व. अनि मॅत्तंबडनि चित्तंबुन गद यॅत्तिकॉनि तत्तरंबुन नार्चुचु नकुंठित कंठीरवंबु डग्गरु गंधसिधुरंबु चंदंबुन नक्तंचरकुंजरंडु नरसिंहदेवुन कॅदुरु नडचि तदीयदिव्यतेजोजाल सन्निकर्षंबुनंजेसि दवानलंबु डग्गरिन खद्योतंबुनुं बोलॅ गर्तव्याकर्तव्यंबुलु देलियक निर्गतप्रभुंडयि युंडॅनु। अप्पुडु ॥ 288 ॥

म. प्रकटंबै प्रळयावसानमुन मुन् ब्रह्मांड भांडावरो-
धकमै युन्न तमिस्रमुन् जगमु नुत्पादिचुचो द्रावि सा-
त्त्विकतेजोनिधियैन विष्णुनॅड नुद्दीपिचुने नष्टमै
विकलंबै चॅडु गाक तामसुल प्रावीण्यंबु राजोत्तमा ! ॥ 289 ॥

व. अंत नद्दानवेंद्रुंडु महोद्दंडंबगु गदादंडंबु गिरगिरं द्रिप्पि नरमृगेंद्रुनि वेसिन नतंडु दर्पंबुन सर्पंबु नॉडिसिपट्टु सर्पपरिपंथि नेर्पुन दितिपट्टि

---

सर्वगतत्व को प्रतिष्ठित करने के लिए यहाँ नरसिंह का शरीर धारण कर [मुझे] दंड देने के लिए आया है। लगता है कि हरि से मेरी मृति (मौत) होगी। फिर भी [ऐसा] विचरण करूँगा कि जगत मेरे अतिशय पराक्रम को देखे, [और मैं] शत्रु का हरण (संहार) करूँगा। २८७

नरसिंहमूर्ति द्वारा हिरण्यकशिपु का वध

[व.] ऐसा [सोचकर] नरम न बने चित्त (कठिन चित्त) से गदा को ऊपर उठाकर, संभ्रम से चिल्लाते हुए, अकुठित कंठीरव (सिंह) के पास जानेवाले गंधसिंधुर (मदगज) की भाँति नक्तचर-कुंजर (राक्षसराज) नरसिंहदेव के अभिमुख होकर, चलकर, उसके दिव्यप्रकाश के समूह के सन्निकर्ष (आकर्षण) से दावानल के पास गये हुए खद्योत के समान, कर्तव्य और अकर्तव्य को न जानकर निर्गत-प्रभ (अपनी प्रभा खोकर) रह गया। २८८ [म.] हे राजोत्तम ! पूर्व काल में जब जगत की सृष्टि करते समय प्रकट होकर, ब्रह्मांड-भांड के लिए अवरोध बने हुए तमिस्र को पीकर, तब विष्णु सात्त्विक तेजोनिधि बन गया। तामसों का प्रावीण्य क्या [उस विष्णु के प्रति] उद्दीप्त हो सकता है ? नहीं; नष्ट और विकल होकर बिगड़ जायेगा। [इस प्रकार शुक परीक्षित से कह रहा है।] २८९ [व.] तब उस दानवेंद्र ने [अपने] महोद्दंड गदादंड को फिराकर, नरमृगेंद्र (नरसिंह) को मारा। उसने दर्प से दितिसुत को, सर्पपरिपंथी (गरुड़) के

वट्टकोनिन मिट्टिपडि दट्टिंचि विट्टु कट्टलुक नय्यसुरवरुंडु दृढवलंबुन मिडिसि पट्टु दप्पिचुकोनि विडिवडि दिटवु तप्पक कुप्पिचि युप्परं वॅगसि विहंगकुलराजचरण निर्गळितभुजंगंबु तॅरंगुन बलंक नुरिकि तन भुजाटोपंबुन नरकंठीरवुंडु कुंठितुं डय्येडि ननि तलंचि कलंगक चॅलंगुचु दन्नु निविडनीरदनिकरंबुलमाटुन निलिपुलु गुंपुलु गोनि डागि मूगि क्रम्मर नात्मीयजीवनशंकाकळंकितुलै मंतनंबुल जितनंबुलु सेयुचु निरीक्षिप नक्षीणसमरदक्षताविशेषं बुपलक्षिंचि खड्गवर्मंबुलु धरियिंचि भूनभोभागंबुल विविधविचित्रलंघन लाघवंबुलं बरिभ्रमण-भेदंबुलं गराळवदनुंडयि यंतराळंबु दिरुगु साळ्वपुडेगचंदंबुन संचरिंचिन सहिंपक ॥ 290 ॥

सी. पंचाननोद्धूतपावकज्वालल भूनभोंतरमेल्ल बूरितमुग
दंष्ट्रांकुराभील धगधगायितदीप्ति नसुरेंद्रु नेत्रमु लंधमुलुग
गंटकसन्निभोत्कटकेसराहति नभ्ररंध्रमु भिन्नमै चलिप
नळयाभ्रचंचलाप्रतिम भास्वरमुलै खरनखरोचुलु ग्रम्मुदेर

---

सर्प को निपुणता से पकड़ने के समान, पकड़ लिया। असुर-वर अधिक क्रोध में आकर, बहुत प्रयास से, दृढ़वल से हिलकर, उसकी पकड़ से छूट गया। दृढ़ता को न छोड़, आकाश में उछलकर विहंगकुल के राजा (गरुड़) के चरण से निर्गलित (गिरे हुए) भुजंग की तरह, छूट भागकर, उसने ऐसा सोचा कि अपने भुजाटोप (भुजदर्प) से नरकंठीरव (नरसिंह) कुंठित हो गया। [ऐसा सोचकर] विकल न बनकर, उत्साह के साथ [हिरण्यकशिपु ने] निविड नीरदों (मेघों) के पीछे निलिप लोगों (देवता) के छिपकर, झुंड बांधकर, अपने (हिरण्यकशिपु के) जीवन के बारे में, शंकान्वित होकर (कहीं यह राक्षस जीवित बचा न रह जाए) मंतन और चिंतन (सलाह-मशविरा) करते हुए देखते रहने पर, हिरण्यकशिपु ने अपनी अक्षीण-समरदक्षता पर ध्यान देकर, खड्ग और वर्म पहनकर, भू (भूमि) और नभोभाग (आकाश) में विविध और विचित्र लंघन के लाघव (उछलकूद की प्रवीणता) से परिभ्रमण के भेदों से, भयंकर मुख वाले बनकर, अंतराल में फिरनेवाले श्येन के समान संचार करने पर, तब उसको सहन न कर, २९० [सी.] हे अधिप! नरसिंह ने पंचाननों से उद्भूत (बाहर निकलनेवाली) पावक-ज्वालाओं के भूमि और आकाश के मध्य भर जाने पर, दंष्ट्राओं के अंकुरों के भयंकर धगधगायित (चौंधिया देनेवाली) दीप्ति के कारण असुरेंद्र के नेत्रों के अंधे बन जाने पर, कांटों जैसे उत्कट केसरों के मेघसमूह को चूर-चूर बनाने पर, प्रलय [काल के] मेघों में दीख पड़नेवाली चंचलाओं (बिजलियों) के समान भास्वर

ते. सटलु जळिपिंचि गर्जिंचि संभ्रमिंचि
दृष्टिसारिंचि बोमलु बंधिंचि कॅरलि
जिह्व याडिंचि लंघिंचि चेत नोडिसि
पट्टॅ नरसिंहुडा दितिपट्टि नधिप ! ॥ 291 ॥

कं. सरकु गोनक लीलागति, नुरगेंद्रुंडु मूषकंबु नोडिसिनपगिदिन्
नरकेसरि वनुनोडिसिन, सुरविमतुडु प्राणभीति सुडिवडियॅ नृपा! ॥292॥

कं. सुरराजवैरि लोबडॅ, बरिभावित साधुभक्तपटलांहुनकुन्
नरसिंहुनकु नुबंच, न्खरतरजिह्वुनकु नुग्रतररंहुनकुन् ॥ 293 ॥

व. अंत ॥ 294 ॥

म. बिहगेंद्रुडहि ब्रच्चु कैवडि महोद्वृत्तिन् नृसिंहुंडु सा-
ग्रहुडै यूरुवुलंदु जेर्चि नखसंघातंबुलन् ब्रच्चॅ दु-
स्सहु वंभोळिकठोरदेहु नचलोत्साहुन् महाबाहु नि-
ग्रहुताशांतक भीकरुन् घनकरुन् दैत्यान्वय श्रीकरुन् ॥ 295 ॥

शा. चिंचुन् हृत्कमलंबु शोणितमु वर्षिचुन् धरामंडलि
द्रेंचु गर्कशनाडिकावळुलु भेदिंचुन् महावृक्षमुन्

---

(प्रकाशवान) तेज नखों की कांतियों के हर तरफ़ भर जाने पर, [ते.] सटाओं को हिलाकर, गरजकर, संभ्रम से देखकर [गुस्से से] भौं चढ़ाकर, जिह्वा को बाहर [निकाल] हिलाकर, कूदकर दितिसुत (राक्षस) को झटके से हाथ से पकड़ा। २९१ [कं.] हे नृप ! निर्लक्ष्य के भाव (लापरवाही) से जैसे खेल-खेल में मूषक को पकड़नेवाले उरगेन्द्र (सर्पराज) की भाँति, अपने को नरसिंह के पकड़ने पर, सुरविमत वाला (राक्षस) प्राणभीति से विचलित हो गया। २९२ [कं.] अपमानित साधु और भक्तों के पटलों (समूहों) के पापों को मिटानेवाले, प्रकाशमान तीक्ष्ण जीभ वाले, बहुत वेग से कूदनेवाले नरसिंह के वश में सुर-राज-वैरी (इंद्र का शत्रु— हिरण्यकशिपु) आ गया। २९३ [व.] तब २९४ [म.] विहगेंद्र के साँप को नोच डालने के समान, महा-उद्वृत्ति से, साग्रह (क्रुद्ध) बनकर नृसिंह ने अपनी जाँघों पर लिटाकर, दुस्सही (जिसे सहन नहीं किया जा सकता), वज्र के समान कठोर देह वाले, अचल-उत्साह वाले, महाबाहु (पराक्रमी), इंद्र, हुताश (अग्नि), अंतक (यम) [आदि देवताओं के लिए] भीकर, घन-कर वाले और दैत्यवंश के लिए श्रीकर (हिरण्यकशिपु) को अपने नख-संघातों से नोच डाला। २९५ [शा.] नरसिंह उसके हृदयकमल को फाड़ डालता है, धरामंडल पर [उसके] रक्त को बरसाता है, कर्कश नाड़ियों के समूह को तोड़ डालता है, उसके महावक्ष का भेदन

व्रंचुन् मांसमु सूक्ष्मखंडमुलुगा दुष्टासुरुन् व्रच्चि द्रु-
पिचु व्रेवुलु कंठमालिकलु गल्पिचुन् नखोद्भासियै ॥ 296 ॥

सी. वक्षःकवाटंबु व्रक्कलु सेयुचो घनकुठारंबुल करणि नॉप्पु
गंभीरहृदयपंकजमु भेदिंचुचो गुद्दालमु भंगि गॉमरु मिगुलु
धमनीवितानंबु दविलि खंडिंचुचो वट्टुलवित्रंबुल पगिदि मॅरयु
जठरविशालांत्रजालंबु द्रेंचुचो ग्रकचसंघमुल गरिम जूपु

ते. नंकगतुंडैन दैत्युनि नाग्रहमुन
शस्त्रचयमुल नॉपक संहरिंचि
यमरु नरसिंहुनखरंबु लतिविचित्र
समरमुखरंबुलै युंडे जनवरेण्य ! ॥ 297 ॥

कं. स्फुरितविबुधजन मुखमुलु
परिविदळितदनुज निवहपतितनुमुखमुल्
गुरुरुचिजित शिखिशिखमुलु
नरहरिखरनखमु लमरु नतजनसखमुल् ॥ 298 ॥

व. इट्लु केवलपुरुषरूपंबुनु मृगरूपंबुनु गानि नरसिंहरूपंबुन रेयुनं बवलुनं गानि संध्या समयंबुन नंतरंगंबुनु बहिरंगंबुनु गानि समाह्वारंबुनु

---

करता है, मांस को सूक्ष्म खण्ड कर देता है, [उस] दुष्ट असुर को नोचकर दर्प के साथ नखोद्भासी (नखों से प्रकाशमान होकर), उसकी आँतड़ियों को अपने लिए कंठमालाएँ बनाता है। २९६ [सी.] हे जनवरेण्य (राजन्) ! नरसिंह के नख [उस समय] अति विचित्र और समरमुखर होकर विलसित हुए। वक्ष के कवाट को खंडित करते समय घनकुठारों के समान शोभित होते हैं, हृदय-पंकज के भेदते समय कुदाल की भाँति सुन्दर लगते हैं, धमनी-वितान को लगकर खंडित करते समय पट्टलवित्र (हँसिया) की तरह चमक उठते हैं। [ते.] जठर के विशाल-आँतजाल को फाड़ते समय क्रकच-समूहों की भाँति अतिशयता से दिखाई पड़ते हैं। इस प्रकार अंकगत दैत्य का, आग्रह (क्रोध) से शस्त्र-चय-(-समूह) से दमन न कर नृसिंह ने [नाखूनों से ही] वध किया। २९७ [कं.] वे (नृसिंह के नख) विकसित विबुध जनों के मुख हैं। खंडित दनुज-निवह (राक्षस-समूह का)-पति (हिरण्यकशिपु) के मुख और सिर हैं। [अपनी] गुरु-रुचि (कांति) से अग्नि की ज्वालाओं को जीतनेवाले हैं। और जो [उनके समक्ष] हैं उनके लिए सुखप्रद हैं। [इस प्रकार] नरहरि के नाखन शोभित हुए। २९८ [व.] इस प्रकार नारायण ने न केवल पुरुष रूप और न केवल मृगरूप बल्कि नरसिंह के रूप में; रात या दिन दोनों न हों ऐसे संध्याकाल में; अंतरंग और बहिरंग दोनों न हों ऐसे

गगनंबुनु भूमियुनुं गानि यूरुमध्यंबुन ब्राणसहितंबुनु ब्राणरहितंबुलुनु गानि नखंबुलं द्रैलोक्यजनहृदय भल्लुंडयिन दैत्यमल्लुनि वधियिंचि महादहनकीलाभीलदर्शनुंडुनु गराळवदनुंडुनु लेलिहान भीषणजिह्वुंडुनु शोणितपंकांकितकेसरुंडुनुनै प्रेवुलु कंठमालिकलुग धरिंचि कुंभिकुंभ-विदळनंबु सेसि चनुदेंचु पचाननंबुनुं बोलें दनुजकुंजर हृदयकमल विदळनंबु सेसि तदीय रक्तसिक्तंबुलैन नखंबुलु सांध्यरागरक्तचंद्र रेखल चॅलुवु वहिंप सहिंपक लेचि तन कट्टेदुर नायुधंबु लॅत्तुकानि तत्तरंबुन रणंबुनकु नुरवडिचु रक्कसुलं बॅक्कुसहस्रंबुलं जक्रादिनिर्वक्रसाधनंबुल नॊक्कनि जिक्ककुंडं जक्कडिचॆं निव्विधंबुन ॥ 299 ॥

शा. रक्षोवीरुल नॅल्ल द्रुंचि रणसंरंभंबु चालिंचि दृ-
ष्टिक्षेपंबु भयंकरंबुग सभासिंहासनारूढुडै
यक्षीणाग्रहुडै नृसिंहुडु कराळास्यंबुतो नॊप्पॆ दन्
वीक्षिप वलिकिप नोडि यितरुल् विभ्रांतुलै डागगन् ॥ 300 ॥

कं. सुरचारणविद्याधर, गरुडोरगयक्षसिद्धगणमुललो नॊ-
क्करुडैन डाय वॆरचुन्, नरहरि नय्यवसरमुन नरलोकेशा ! ॥ 301 ॥

सभाद्वार पर; आकाश और भूमि न हों ऐसे ऊरु-मध्य (भाग) पर; प्राणसहित और प्राणरहित न हों ऐसे नाखूनों से; तीनों लोकों के जन के हृदय-भल्ल (हृदय में शूल के समान पीड़ा देनेवाले) उस दैत्य-मल्ल का वध करके, महा-दहन (-अग्नि)-कीलाभील-दर्शन (कीलाओं के समान भयंकर दिखाई पड़नेवाला), कराल (भयंकर)-वदन वाला, बार-बार [होंठ] चाटती हुई भीषण जिह्वा वाला, रक्त के पंक से भीगे हुए केसरों से युक्त हो, आंतों की कंठमालिकाएँ धारण कर, कुंभों (गज) के कुम्भ का विदलन करके आनेवाले पंचानन के समान दनुज-कुंजर के हृदयकमल का विदलन करके उसके रक्त से भीगे हुए नखों के संध्या-राग से (लाल बनी) रक्तचंद्र की रेखाओं (किरणों) की सुंदरता को धारण करने पर, [उसे देख] सहन न कर सक, उठकर, अपने समक्ष आयुध लेकर संभ्रम से युद्ध के लिए तैयार होनेवाले कई सहस्र राक्षसों को चक्र आदि निर्वक्र-साधनों से एक को भी न छोड़कर मार डाला। इस प्रकार २९९ [शा.] श्री नरसिंह समस्त राक्षसों को मारकर, युद्ध के संरंभ को समाप्त कर, देखने में भय लगे [ऐसे रूप से] सभा के सिंहासन पर अक्षीण-आग्रह (-क्रोध) से करालवदन वाला हो सुशोभित हुआ। [उसके भयंकर मुख को] देखने का हिम्मत न कर, विभ्रांत हो देवता छिपकर रह गये। ३०० [कं.] हे नरलोकेश (राजन !) उस अवसर पर सुर, चारण, विद्याधर, गरुड़, उरग, यक्ष और सिद्धगणों में से कोई भी नरहरि के पास जाने में डरता था। ३०१ [कं.] हे अधिप ! निर्जर-अंगनाओं, देवता स्त्रियों के

कं. तर्षंबुल नरसिंहुनि, हर्षंबुल जूचि निर्जरांगनलु महो-
त्कर्षंबुल गुसुमंबुल, वर्षंबुल गुरिसि रुत्सवंबुल नधिपा ! ॥ 302 ॥

व. मरियु नय्यवसरंबुन मिंटि ननेक देवताविमानंबुलुन गंधर्वगानंबुलुनु नप्सरोगणनर्तनसंविधानंबुलुनु दिव्यकाहळ भेरीपटह मुरजादि ध्वानंबुलुनु प्रकाशमानंबुलय्यॆ। सुनंद कुमुदादुलयिन हरिपार्श्वचरुलुनु महेश्वर विरिंचि महेंद्रपुरस्सरुलगु त्रिदशकिन्नर किंपुरुष पन्नग सिद्ध साध्य गरुड गंधर्वचारण विद्याधरादुलुनु मुनुलनु, प्रजापतुलुनु नरकंठीरवदर्शनोत्कंठुलयि चनुदेंचि ॥ 303 ॥

### ब्रह्मादिदेवतलु नृसिंहमूर्तिनि वेऱु वेऱ स्तुतिंचुट

कं. करकमल युगळकीलित
शिरुलै डग्गऱक भक्ति जेसिरि वहु सं-
सरणाब्धितरिकि नखरिकि
नरभोजनहस्तहरिकि नरकेसरिकिन् ॥ 304 ॥

व. आसमयंबुन देवतलंदऱु वेऱ्वेऱ विनुतिंचिरि। अंदु गमलासनुं-डिट्लनियॆ ॥ 305 ॥

---

नरसिंह को बहुत ही इच्छा से देखकर, हर्ष से, महोत्कर्ष से, उत्सव से कुसुमवृष्टि की। ३०२ [व.] और उस अवसर पर आकाश में कई देवताविमान और गंधर्व के गान और अप्सरागणों के नर्तन-संविधान और दिव्यकाहल, भेरि, पटह, मुरज आदि की ध्वनियाँ प्रकाशमान हुईं। सुनंद, कुमुद आदि हरि के पार्श्वचर, महेश्वर, विरिंचि, महेंद्र आदि को आगे लेकर त्रिदश, किन्नर, किंपुरुष, पन्नग, सिद्ध, साध्य, गरुड़, गंधर्व, चारण, विद्याधर आदि लोग, मुनि और मनु, प्रजापति नरकंठीरव के दर्शन की उत्कंठा से आकर, ३०३

### ब्रह्मा आदि देवताओं का नृसिंहदेव की अलग-अलग से स्तुति करना

[कं.] बहु-संसरण (-संसार) रूपी अब्धि (सागर) को पार करनेवाली तरी (नाव), नखरी (नखों को ही आयुध किये हुये व्यक्ति), नरभोजनहस्त (राक्षसराज) को हरनेवाले और नरकेसरी के निकट न जाकर, करकमल-युगल को शिर से कीलित करके, भक्ति [भाव] प्रकट किया। ३०४ [व.] उस समय सब देवताओं ने अलग-अलग [नरसिंह की] स्तुति की। उनमे से कमलासन ने ऐसा कहा। ३०५ [म.] घनलीला गुणों के चातुर्य से भुवनों की कल्पना (सृष्टि) करके, रक्षा

म. घनलीलागुणचातुरिन् भुवनमुल् गल्पिचि रक्षिचि भे-
दनमुं जेयु दुरंतशक्तिकि ननंतज्योतिकिन् जित्रवी-
र्युनिकिन् नित्यपवित्रकर्मुनिकि ने नुत्कंठतो नव्यया-
त्मुनिकिन् वंदन माचरिंचेद गृपामुख्यप्रसादार्थिनै ॥ 306 ॥

व. रुद्रुंडिट्लनियें ॥ 307 ॥

चं. अमरवरेण्य ! मीदट सहस्रयुगांतमुनाडु गानि को-
पमुनकु वेळ गादु सुरबाधकुडैन तमस्विनीचरुन्
समरमुनन् वधिचितिवि चालु ददात्मजुडैन वीडु स-
द्विमलुडु नीकु भक्तुडु पवित्रुडु गावुमु भक्तवत्सला ! ॥ 308 ॥

व. इंद्रुंडिट्लनियें ॥ 309 ॥

सी. प्राणिसंघमुलहृत्पद्ममध्यंबुल निर्वसिचि भासिल्लु नीव येरुगु
दितकालमु दानवेश्वरुचे बाधपडि चिक्कियुन्न यापन्नजनुल
रक्षिचितिवि मम्मु राक्षसेश्वरु जंपि क्रतुहव्यमुलु माकु गलिगें मरल
मंटिमि नी सेव मरगिनवारलु कैवल्यविभवंबु कांक्षसेय

आ. रितरसुखमु लेल्ल निच्चयिपग नेल ?
यस्थिरंबु लिवि यनंत भक्ति
गोलुवनिम्मु निन्नु घोरदैत्यानीक-
चित्तभयदरंह ! श्रीनृसिंह ! ॥ 310 ॥

---

करनेवाली और भेदन (लय) करनेवाली दुरंतशक्ति को, अव्ययात्मक को मैं उत्कंठा के साथ, कृपा आदि प्रसाद का अर्थी बनकर, वंदना करता हूँ। ३०६ [व.] रुद्र ने इस प्रकार कहा। ३०७ [चं.] हे अमरवरेण्य.! हे भक्तवत्सल ! भविष्य में सहस्र युगों के अंत के समय ही क्रोध का सही समय है; अब नहीं। सुरबाधक तमस्विनीचर (राक्षस) को समर में तुमने मार डाला। यह पर्याप्त है। उसका पुत्र यह बालक सद्विमल, तुम्हारा भक्त और पवित्र है। उसकी रक्षा करो'। ३०८ [व.] इंद्र ऐसा बोला। ३०९ [सी.] 'हे भयंकर दैत्यों के अनीक (समूह) के चित्त को भयद-युद्ध वाले ! हे श्रीनृसिंह ! प्राणिसघों के हृदय-कमलों के बीच वास करनेवाले तुम ही जानते हो। इतने काल तक दानवेश्वर से पीड़ित होकर कष्टों में फँसे हुए हम आपन्नजनों की, राक्षसेश्वर को मारकर [तुमने] रक्षा की। [उसके संहार से] फिर से क्रतुओं के हव्य हमें संप्राप्त हुए। [अब हम] जी गये (हमें जीवन-दान दिया)। जिन्हें तुम्हारी सेवा का चस्का मिल गया, वे कैवल्यविभव (मोक्ष) की भी कांक्षा नहीं करेंगे, [आ.] तो अन्य सुखों की इच्छा ही क्यों ? ये सब (अन्य

भुवनशोभनंबु कॊऱकु बदरिकाश्रमंबुन दपोनिरतुंडैयुन्न नारायणुनिवलन सनातन धर्मंबुविंटिनि। अदि सॆप्पॆद। सकल वर्णंबुल जनुलकु सत्यंबुनु, दययुनु, नुपवासादि तपंबुनु, शौचंबुनु, सैरणयु, सदसद्विवेकंबुनु, मनोनियमंबुनु बहिरिंद्रिय जयंबुनु, हिंस लेमियु, ब्रह्मचर्यंबुनु, दानंबुनु, यथोचितजपंबुनु, संतोषंबुनु, मार्दवंबुनु, समदर्शनंबुनु, महाजनसेवयु, ग्राम्यंबुलैन कोरिकलु मानुटयु, निष्फलक्रियलु विडुचुटयु, मित-भाषित्वंबुनु, देहंबु गानि तन्नु वॆदकिकॊनुटयु, नन्नोदकंबुलु प्राणुलकुं बंचि-यिच्चुटयु, ब्राणुलंदु देवताबुद्धियु, नात्मबुद्धियुं जेयुटयु, श्रीनारायण-चरण स्मरण कीर्तन श्रवण सेवार्चन नमस्कार दास्यात्मसमर्पण सख्यंबु-लनॆंडि त्रिंशल्लक्षणंबुलु गलुगवलयु। अंदु सत्कुलाचारुंडै मंत्रवंतंबुलैन गर्भादानादि संस्कारंबुलविच्छिन्नंबुगा गलवाडु द्विजुंडु। द्विजुनकु यजन याज नाध्यनाध्यापन दान प्रतिग्रहंबुलनु षट्कर्मंबुलु विहितंबुलगु। राजुनकु ब्रतिग्रह व्यतिरिक्तंबुलैन यजनादि कर्मंबुलैदुनु, ब्रजापालनंबुनु, ब्राह्मणुलु गानिवारिवलन दंड शुल्कादुलनु गॊनुटयु, बिहित कर्मंबुलु। वैश्युनिकि गृषि वाणिज्य-गोरक्षणादि कर्मंबुलुनु, ब्राह्मण कुलानु-सरणंबुनु विहितबुलु। शूद्रुनकु द्विजशुश्रूष चेयवलयु ॥ 408 ॥

---

[व.] [इस प्रकार धर्मनन्दन ने] कहा तो धर्मराज को देखकर, दाक्षायणी में निजांश से उद्भूत होकर, भुवनशोभन के लिए वदरिकाश्रम में तपोनिरति रहनेवाले नारायण द्वारा सनातन धर्म को मैंने सुना था। उसको वताऊँगा। सकल वर्णों में लोगों को सत्य, दया, उपवास आदि तप, शौच, सहनशीलता, सत् और असत् को [जाननेवाला] विवेक, मनोनियम, इंद्रियों पर विजय, ब्रह्मचर्य, दान, यथोचित जप, संतोप, मार्दव, सव प्राणियों को समान दृष्टि से देखना, लोगों की सेवा, ग्राम्य होनेवाली इच्छाओं को छोड़ना, निष्फल क्रियाओं को छोड़ना, मितभाषण, देह के अतिरिक्त अपनी [आत्मा की] खोज करना, अन्न और उदक (पानी) को प्राणियों में बाँटना, प्राणियों पर देवता और आत्मबुद्धि को रखना, श्रीनारायण के चरण के स्मरण, कीर्तन, श्रवण, सेवा, अर्चना, नमस्कार, दास्य, आत्मार्पण और सखयता नामक तीस लक्षणों का [उत्पन्न] होना है। उनमें सत्कुलाचारी, मंत्र-सहित गर्भाधान आदि सत्कारों के अविच्छिन्न रूप से रहनेवाला द्विज है। उसके लिए यजन, याजन, अध्ययन, अध्यापन, दान और प्रतिग्रह नामक छः कर्म विहित हैं। राजा के लिए उन छः कर्म में प्रतिग्रह को छोड़कर, वाक़ी पाँचों, प्रजापालन, [तथा] जो ब्राह्मण नहीं हैं उनसे दंडशुल्कादि का ग्रहण विहित कर्म है। वैश्य के लिए कृषी, वाणिज्य, गोरक्षण आदि कर्म और ब्राह्मण-कुल के अनुसार रहना विहित है। शूद्र को द्विज की

सी. विनु कर्षणादिक वृत्ति कंटेनु मेलु यांचिप नोल्लनि यट्टि वृत्ति
प्राप्तंबु गैकोनि व्रतुकु कंटेनु लस्स यनुदिनंबुनु धान्यमडिगिकोनुट
यायावरमु कंटे नधिककल्याणंबु पड्रिग यॆन्नुल धान्य भक्षणंबु
शिलजीवनमु कंटे श्रेयमापणमुल बड्ड गिजल दिनि व्रतुकु गनुट

आ. यॆडरुचोट नृपति की नाल्गु वृत्तुलु
दगु व्रतिग्रहंबु दगदु तलप
नापदवसरमुल नधमु डॆक्कुव जाति
वृत्ति नुन्न दोषविधमु गादु ॥ 409 ॥

व. विनुमु शिलवृत्तियु, नुंछवृत्तियु, ऋतमनियु, नयाचितवृत्ति यमृतमनियु, नित्ययाच्ञावृत्ति मृतमनियु, कर्षकवृत्तियु प्रमृतमनियु नॆन्नुदुरु। अट्टि वृत्तुल जीविंचुट मेलु। वाणिज्यंबु सत्यानृतंबनियु, श्ववृत्ति नीचसेव यनियु बलुकुदुरु। सर्ववेदमयुंडु ब्राह्मणुंडु। सर्वदेवमयुंडु क्षत्रियुंडु। ब्राह्मण क्षत्रियुलकु नीच सेवनंबु कर्तव्यंबु गादु ॥ 410 ॥

कं. दममुनु शौचमु दपमुनु
शममुनु मार्दवमु गृपयु सत्यज्ञान
क्षमलुनु हरिभक्तियु ह-
र्षमु निजलक्षणमुलग्रजातिकि नधिपा ! ॥ 411 ॥

---

शुश्रूषा विहित करना है। ४०८ [सी.] सुनो। खेती-बारी करने से भी वगैरयाचना के जो प्राप्त है, उससे तृप्त होना अच्छा है। उससे रोज धान की याचना अच्छा है। उस धान की याचना से खेतों में पड़े हुए धान चुनकर जीना अच्छा है। उसे शिला-वृत्ति कहते है। उससे दूकानों के आसपास गिरे हुए धान्य इकट्ठा करके जीना अच्छा है। [आ.] राजा को भी क्यों न हो, विधिवश कष्ट की दशा में ऊपर कही हुई इन चारों वृत्तियों को अपनाना अच्छा है, लेकिन प्रतिग्रह (दान) लेना नही। आपदा और अवसर के समय अधम अथवा उत्तम जाति वाले की वृत्ति को अपनाने में कोई दोष नहीं। ४०९ [व.] सुनो। शिलावृत्ति और उंछवृत्ति को ऋत और अयाचितवृत्ति को अमृत, नित्ययाचनावृत्ति को (सदा याचना करना) मृत और कर्षकवृत्ति (खेती-बारी) को प्रमृत मानते हैं। ऐसी वृत्तियों से (करके) जीना अच्छा है। वाणिज्य को सत्यानृत और श्ववृत्ति (पराधीनवृत्ति) को नीच-सेवा कहते है। ब्राह्मण सर्ववेदमय है। क्षत्रिय सर्वदेवमय है। ब्राह्मण और छत्रियों के लिए नीचों की सेवा करना कर्तव्य नहीं है। ४१० [क.] हे राजन ! अग्रजाति वालों (ब्राह्मणों) के लिए दम, शौच, तप, शम, मार्दव, कृपा, सत्य, ज्ञान, क्षमा, हरि के प्रति भक्ति

उ. शौर्यमु दानशीलमु ब्रसादमु नात्मजयंबु देजमुन्
धैर्यमु देवभक्तियुनु धर्ममु नर्थमु गाममुन् बुधा-
चार्य मुकुंद सेवलुनु सत्कृतियुं बरितोषणंबु स-
द्वीर्यमु रक्षणंबु बृथिवीवरशेखर ! राजचिह्नमुल् ॥ 412 ॥

क. धर्मार्थ काम वांछयु, निर्मल गुरु देव विप्र निवहार्चनमुल्
निर्मदभावमु ब्रमदमु, शर्मकरत्वमुनु वैश्यजनलक्षणमुल् ॥ 413 ॥

उ. स्तेयमु लेनि वृत्तियु शुचित्वमु सन्नुतियु न्निजेशुलन्
मायलु लेक डायुटयु मंत्रमु सॆप्पक पंचयज्ञमुल्
सेयुटयुन् धरामरुल सेवयु गोवुल रक्षणंबु न-
न्यायमु लेमियुन् मनुजनाथ ! यॆरुंगुमु शूद्र धर्ममुल् ॥ 414 ॥

सी. नियममु वाटिंचि निर्मल देहियै शृंगार मॆप्पॊद्द जेयवलयु
सत्यप्रियालाप चतुरयै प्राणेशु चित्तंबु प्रेम रंजिपवलयु
दाक्षिण्य संतोष धर्म मेधावुल दैवत मनि प्रियु दलपवलयु
नाथु डे पद्धति नडचु ना पद्धति नडचि सद्बंधुल नडपवलयु

आ. मार्दवमुन बतिकि मज्जन भोजन, शयन पानरतुल जरुपवलयु
विभुडु पतितुडैन वॆलदि पातिव्रत्य, महिम बुण्यु जेसि मनुपवलयु ॥415॥

और संतुष्ट रहना [आदि] निजी लक्षण है। ४११ [उ.] पृथिवीवरशेखर (राजाओं में उत्तम) ! शौर्य, दानशीलता, प्रासाद (प्रसन्नता), आत्मा पर विजय, तेज, धैर्य, देवताओं के प्रति भक्ति, धर्म, अर्थ, काम, बुध [जन], आचार्य और मुकुंद की सेवा, सत्कृति (अच्छे काम), परितोषण (संतृप्ति), सद्वीर्य, रक्षा का भाव [आदि] राजचिह्न हैं। ४१२ [कं.] धर्म, अर्थ और काम —इनकी वांछा, निर्मल भाव से गुरु, देव, विप्र-निवह (-समूह) की अर्चना, निर्मद (मदरहित) भाव, प्रमद (प्रमोद), शर्मकरत्व (अच्छे काम करने का भाव) [आदि] वैश्यजनों के लक्षण है। ४१३ [उ.] मनुजनाथ ! स्तेय (चोरी) रहित वृत्ति, शुचित्व, सन्नुति (सज्जनों की स्तुति), अपने मालिकों के पास बिना कलंक के रहना, मंत्र कहे बिना ही पंचयज्ञ करना, धरामरों (ब्राह्मणों) की सेवा, गायों की रक्षा, अन्याय के बिना रहना, [आदि को] शूद्रों के धर्म जानो। ४१४ [सी.] [स्त्री को] नियम का पालन करते हुए, निर्मल देह वाली बनकर, सदा अलंकृत रहना चाहिए। प्राणेश के चित्त का रंजन प्रेम से, सत्य और प्रिय भाषणों की चतुरता से करना चाहिए। प्रिय को दाक्षिण्य, संतोष, धर्म, मेधा आदि में देवता समझना है। पति जिस पद्धति के अनुसार रहता है, उस पद्धति (विधान) के अनुसार रहकर, बंधुओं को आदर-भाव से देखना चाहिए। [आ.] मार्दव (सुकुमार) भाव से पति के मज्जन, भोजन, शयन, पान

कं. तरुणि तन प्राणवल्लभु, हरि भावंबुग भजिंचि यतडुनु दानुन्
सिरि कैवडि वर्तिंचु, हरिलोकमुनंदु संततानंदमुनन् ॥ 416 ॥

कं. उपवासंबुलु व्रतमुलु
दपमुलु वेंय्येल भर्तदैवतमनि नि-
ष्कपटत गोलिचिन साध्विकि
नृपवर ! दुर्लभमु लेदु निखिलजगमुलन् ॥ 417 ॥

व. मरियु संकरजातुलैन रजक, चर्मकारक, नट, बुरुड, कैवर्तक, मेड, भिल्लुरगु नंत्य जातु लेडुवुरकुनु, चंडाल, पुल्कस, मातंग जातुलकुनु नाया कुलागतंबुलैन वृत्तुल, चौर्यहिंसादुलु वर्जिंचि संचरिंपवलयु। मानवुलकु व्रति युगंबुन नैसर्गिकंबुलैन धर्मंबुलु, रेंडु लोकंबुलंदुनु सुखकरंबुलनि वेदविदु लैन पेद्दलु सेप्पुदुरु। कारु कारुन दुन्नेडु क्षेत्रंबु लावु चेडु। अंदु जल्लिन बीजंबुलंदु निस्तेजंबुलैन युंडि, लेस्सग नंकुरिंपवु। निरंतर घृतधारा वर्षंबुन दडनंबुनकु दाहकत्वंबु शांति जेंदु। अदु वेल्चिन हव्यंबुलु फलिंपवु। तद्विधंबुन ननवरत कामानुसंधानंबुनु गामोन्मुखंबैन चित्तंबु कामंबुलं दनिसि, निष्कामंबै विरक्ति बोंदु गावुन, सत्त्वस्वभावंबु तोड

---

और रति आदि कार्य करना चाहिए। जब पति पतित बनता है तब स्त्री को अपनी पातिव्रत्य-महिमा से उसको फिर से पुण्यी बनाना चाहिए। ४१५ [क.] जिस प्रकार वैकुण्ठ में लक्ष्मी आनन्द के साथ हरि के पास रहती है, उसी प्रकार तरुणी को अपने प्राणवल्लभ को हरि मानकर, सेवा करते हुए रहना चाहिए। ४१६ [कं.] हे नृपवर ! उपवास, व्रत, तप [आदि] हजार क्यों ? (करने की कोई जरूरत नहीं है।) जो साध्वी पति को देवता मानकर, निष्कपटता के साथ उसकी सेवा करती है, उस [स्त्री] के लिए निखिल जगत में कोई भी [बात] दुर्लभ नहीं है। ४१७ [व.] और, रजक, चर्मकारक, नट, बुरुड (बंसोर), कैवर्तक (मल्लाह), मेड, भिल्ल नामक सात संकर और अन्य जाति वालों को, चंडाल, पुल्कस और मातंग जाति के लोगों को अपने-अपने कुलानुसार वृत्तियों को अपनाकर, चौर्य, हिंसा आदि का वर्जन करके रहना चाहिए। वेदविद ऐसा कहते हैं कि हर एक युग में मानवों के नैसर्गिक धर्म ही दोनों लोकों में सुखकर होते हैं। जिस क्षेत्र में हर साल खेती-बारी होती है, वह बल खोता रहता है और उसमें बोये गये बीज निस्तेज बनकर अच्छी तरह फलित नहीं होते। निरन्तर घृतधारा के बरसने से अग्नि में दाहकत्व (दहन करने की शक्ति) शांत हो जाती है। उसके हव्य फल नहीं देते। इसी प्रकार जो चित्त सदा कामानुसंधान में रहता है, वह अन्त में निष्काम बनकर, विरक्ति के भाव को अपनाता है। इसलिए जो मानव सदा सत्त्व स्वभाव के साथ

नॅप्पुडु दप्पक निजवंशानुगत विहित धर्मंबुन वर्तिचु नरुंडु मॅल्लन स्वाभाविक कर्मपरत्वंबु विडिचि मुक्ति नौंदु। जातिमात्रंबुन बुरुषुनि वर्णंबु निर्देशिपलेरु। शमदमादि वर्णलक्षण व्यवहारंबुल गनवलयु। अनि नारदुं डिट्लनियॅ ॥ 418 ॥

## अध्यायमु—१२

कं. क्रममुन वर्णंबुल चि,-ह्नमुलॅल्लनु जॅप्पवडियॅ नाश्रममुल ध-
र्मंमुलॅरिंगिचॅद नमियु, समदाहित हृदयशूल ! सदमलशीला ! ॥419॥

व. विनुमु। ब्रह्मचारि मौंजी, कोपीन यज्ञोपवीत कृष्णाजिन पालाशदंड कमंडलुधरुंडुनु, संस्कारहीन शिरोरुहुंडुनु, दर्भहस्तुंडुनु, शील प्रशस्तुंडुनु, मौनियुनै, त्रिसंध्यंबुनु ब्रह्मगायत्रि जपियिचुचु, सायं प्रातरवसरंबुल नर्क पावक गुरु देवतोपासनंबुलु सेयुचु, गुरुमंदिरंबुनकुं जनि, दासुनि-चंदंबुन भक्ति विनयसौमनस्यंबुलु गलिगि, वेदंबुलु चदुवुचु, नध्ययनोप-क्रमावसानंबुल गुरुचरणंबुलकु नमस्करिपुचु, रेपु मापुनु, विहितगृहंबुल भिक्षिचि, भैक्षंबु गुरुवुनकु निवेदिचि, यनुज्ञ गौनि, मितभोजनंबु गाविपुचु,

---

निजवंशानुगत विहित धर्म के मार्ग में चलेगा, वह धीरे-धीरे स्वाभाविक कर्मपरत्व को छोड़कर मुक्ति को प्राप्त करता है। जाति मात्र से पुरुष के वर्ण का निदर्शन नहीं होता। शम, दम आदि वर्णलक्षणों को व्यवहार में देखना है [ऐसा] बोलकर नारद ने फिर ऐसा कहा। ४१८

## अध्याय—१२

[कं.] समदाहितों (शत्रुओं) के हृदय के शूल ! सदमल (निर्मल) शील वाले ! [मैंने] क्रम के अनुसार वर्णों के चिह्न तुम्हें बताये। अब आश्रमों के समस्त धर्म बताऊँगा। ४१९ [व.] सुनो। ब्रह्मचारी को मौंजी, कोपीन, यज्ञोपवीत, कृष्णाजिन, पलाशदण्ड, कमंडल [आदि] को धारण करनेवाला, संस्कारहीन शिरोरुह (केश) वाला, दर्भयुक्त हस्त वाला, शील से प्रशस्त, मौनी बनकर, तीनों संध्याओं में ब्रह्मगायत्री जपते हुए, प्रातः और सायंकाल के अवसर पर अर्क (सूर्य), पावक (अग्नि), गुरु, देवता [आदि] की उपासना करते रहना चाहिए। गुरु के मंदिर जाकर दास की भाँति भक्ति, विनय, सौमनस्य से वेदों को पढ़ते हुए, अध्ययन को उपक्रम (प्रारंभ) और अवसान के समय पर गुरु के चरणों को नमस्कार करना चाहिए। सुबह और शाम को विहित-गृहों में भिक्षा माँगकर, गुरु को निवेदन कर, फिर उसकी आज्ञा से मितभोजन करना चाहिए।

विहितकालंबुल नुपवसिंचुचु, नंगनलंडु नंगनासक्तुलंडु प्रयोजनमात्र भाषणंबु लोनर्चुचु, गुरु परांगनल नभ्यंग केशप्रसाधन शरीरमर्दन मज्जन रहस्ययोगंबुलु वर्जिंचुचु, गृहंबुन नुंडक, जितेंद्रियत्वंबुन सत्य भाषणंबु संचरिंपवलयु ।। 420 ।।

आ. पोलति दाववह्नि पुरुषुडाज्यघटंबु
करगकेल युंडु गदिसे नेनि
ब्रह्मयेन कूतु बट्टक मानडु
वडुगु किति पोत्तु वलदु वलदु ।। 421 ।।

व. विनुमु । स्वरूप साक्षात्कारंबुन देहि, बहिरिंद्रियादिकंबैन यंतयु नाभासमात्रंबुगा निश्चयिंचि, यंदाक जीवुंडु स्वतंत्रुंडैन यीश्वरुंडु गाकुंडु, नंत दडवु नंगन यिदि, पुरुषुंडु ने ननियेडि बुद्धि मानुट कर्तव्यंबु गादु । ब्रह्मचारि यति गृहस्थुलंदेव्वडैन जित्तंबु परिपक्वंबु गाक यद्वैतानु-संधानंबु सेसिन मूढुंडगु । कावुन रहस्यंबुन बुत्रिकनैन डायकुंड वलयु ।। 422 ।।

---

निहित समयों में उपवास करना चाहिए । अंगनाओं (स्त्रियों) से और अंगनासक्ति रखनेवालों से प्रयोजनमात्र (जितना ज़रूरी हो उतना ही) भाषण करना चाहिए । गुरु के घर की स्त्रियों से और दूसरों की स्त्रियों से अभ्यंग (सिर नहाना), केश-प्रसाधन (बालों का सँवारना), शरीरमर्दन (मालिश कराना), मज्जन (स्नान), रहस्य की बातें बताना आदि का वर्जन करके, घर में न रहते हुए, इन्द्रियों को जीतकर, सत्य-भाषण करते हुए संचार करना चाहिए । ४२० [आ.] स्त्री तो दाव-वह्नि (-अग्नि) है और पुरुष आज्य का घट है । [अगर दोनों एक-दूसरे के] निकट आयें तो, [आज्य] पिघले बिना कैसे रहेगा ? ब्रह्मा भी अपनी बेटी को पकड़े बिना नहीं रहेगा । [औरों की बात कहना क्या ?] [इसलिए] ब्रह्मचारी को स्त्री का संपर्क नहीं चाहिए, नहीं चाहिए । ४२१ [व.] सुनो । स्वरूप के साक्षात्कार (आत्म-साक्षात्कार) में देही बाह्य और इन्द्रियों के सब कुछ को आभास मात्र मानता है । जब तक जीव स्वतंत्र-ईश्वर नहीं बनता (यानी आत्मा को पूरी तरह से ईश्वर नहीं मानता है), तब तक इस विचार को छोड़ना कर्तव्य नहीं है कि 'यह स्त्री है, मैं पुरुष हूँ' । (अर्थात् यह विचार रखना चाहिए ।) ब्रह्मचारी, यति, गृहस्थ —इनमें कोई भी हो, चित्त के परिपक्व होने से पहले अद्वैत का अनुसंधान करेगा तो वह मूढ़ बनेगा । अतः एकांत में प्रकृति के निकट भी नहीं जाना चाहिए । ४२२ [चं.] हे भूवर (राजन)! शिर और शरीर का

कं. शिरमुन मेन संस्कृतुलु चेयक चंदन भूषणाद्यलं-
करणमुलॅल्ल मानि ऋतुकालमुलन्निजभार्य बॊंदुचुं
दरुणुल जूडवारक धृतव्रतुडै मधु मांस वर्जियै
गुरुतर वृत्तिलो मॅलगु कोविदुडॊक्क गृहस्थु भूवरा! ॥ 423 ॥

व. मरियु, द्विजुंडु गृहस्थुंडै गुरुवुल वलन नुपनिषदंग सहितंबैन वेदमंत्रंबुनु बठियिंचि, निजाधिकारानुसारंबुगा नर्थविचारंबु सेसि, तन बलंबु कॊलदि गुरुवुलकु नभीष्टंबु लॊसंगि, गृहंबुन नॊंडॆ, वनंबुन नॊंडॆ, नैष्ठिकत्वंबु नाश्रयिंचि, प्राणुल तोड जीविंपुचु, गुरुवुनंदु, नग्नियंदु, सर्वभूतमुलयंदु नच्युतदर्शनंबु सेयुचु, निंद्रियव्यसनादि मग्नुंडु गाक यॆरुक गलिगि वर्तिंपुचु बरब्रह्मंबुनॊंदु ॥ 424 ॥

कं. विनुमु वनप्रस्थुनकुन्, मुनिकथितमुलैन नियममुलु गलवा चॊ-
प्पुन वनगतुडै मॅलगॆंडि, घनुडु महर्लोकमुनकु गर्मनिचु नृपा! ॥425॥

व. अटमीद गृहस्थाश्रमंबु विडिचि वनंबुनकुं जनि, दुन्नक पंडॆडि नीवारादिकंबु अग्निपक्वंबु चेसि यॊंडॆ, नामंबुलु सेसि यॊंडॆ, नर्कपक्वंबुलैन फलाबु लॊंडॆ, भक्षिंपुचु, वन्याहारंबुल नित्यकृत्यंबुलैन चरुपुरोडाशंबु लॊनर्चुचु, प्रतिदिनंबुनं बूर्वसंचितंबुलु परित्यजिंचि, नूतनद्रव्यंबुलु संग्रहिंचुचु, नग्नि

---

संस्कार न करके, चंदन, भूषण आदि सब अलंकरणों को छोड़कर, ऋतु के समय में अपनी स्त्री से संगम करते हुए, अन्य स्त्रियों को न देखकर, दृढ़व्रती बनकर और मधु, मांस आदि का वर्जन कर, गुरुतरवृत्ति से रहने वाला गृहस्थ ही कोविद है। ४२३ [व.] और द्विज (ब्राह्मण) को गृहस्थ बनकर, गुरुओं के द्वारा उपनिषदों के अंगसहित वेदमंत्रों को पढ़कर, अपने अधिकार के अनुसार अर्थविचार करके, अपनी योग्यता के अनुसार गुरुओं को अभीष्ट (कामित) देकर, गृह में हो या वन में, निष्ठा से रहना चाहिए। प्राणियों के साथ जीते हुए (सहजीवन करते हुए), गुरु, अग्नि, आत्मा और सर्वभूतों में अच्युत को ही देखते हुए, इन्द्रिय-व्यसनों में मग्न न होकर, ज्ञान से युक्त वर्तन करते हुए, परब्रह्म को पाता है। ४२४ [कं.] हे नृप (राजन्)! वानप्रस्थ के लिए मुनियों से कथित (कहे गये) नियम है। उनके अनुसार वन में रहनेवाला महात्मा बनकर, महर्लोक को जाएगा। ४२५ [व.] उसके बाद [गृहस्थ को] गृहस्थाश्रम को छोड़कर, वन जाकर, वहाँ अपने-आप मिलनेवाले नीवार आदि धान्य को अग्नि में पक्व करके या बग़ैर पकाए या सूर्य [के ताप से] पक्व फल आदि खाते हुए, वन्य-आहार से नित्यकृत्य बने यज्ञ के लिए चरु और पुरोडाश आदि बनाते हुए, प्रतिदिन पुरानी वस्तुओं का विसर्जन कर, नूतन-द्रव्यों (वस्तुओं) का संग्रह करते हुए, अग्नि के लिए पर्णशाला हो या पर्वत

कोंड्रकु वर्णशालयैन, बर्वतकंदरंबैन नाश्रयिंपुचु, हिम, वायु, वर्षातपं-बुलकु सहिंपुचु, नख श्मश्रु केश तनूरुहंबुलु प्रसाधितंबुलु सेयक, जटिलुंडै वसियिंपुचु, दंडाजिन कमंडलु वल्कल परिच्छदंबुलु धरियिंचि, पंड्रेंडेन, नॅनिमिदेन, नालुगेन, रेंडेन, नोंकवत्सरंबैन, दपःप्रभावंबुन बुद्धिनाशंबु गाकुंड मुनियै चरिंपुचु, दैववशंबुन जरारोगंबुल चेत जिक्कि, निज धर्मानुष्ठान समर्थुंडु गानि समयंबुन निरशनव्रतुंडै, यग्नुल नात्मा-रोपणंबुलु सेसि, सन्यसिंचि, याकाशंबुनंदु शरीररंध्रंबुलुनु, गालियंदु निश्श्वासंबुनु, तेजंबु लोपल नूष्मंबुनु, जलंबुल रसंबुनु, धरणियंदु शल्य मांस प्रमुखंबुलुनु, वह्नि यंदु व्यक्तंबु तोड वाक्कुनु, निंद्रुनि यंदु शिल्पंबु-तोड गरंबुलुनु, विष्णुनियंदु गतितोड बदंबुलुनु, प्रजापतियंदु रतितोड नुपस्थंबुनु, मृत्युवंदु विसर्गंबुतोड बायुवुनु, दिक्कुलंदु शब्दंबुतोड श्रोत्रंबुनु, वायुवंदु स्पर्शंबुतोड द्वक्कुनु, सूर्युनियंदु रूपंबुतोड जक्षुवुलुनु, सलिलं-बुलंदु व्रचेतस्सहितयैन जिह्वयु, क्षितियंदु गंधसहितंबैन घ्राणंबुनु, जंद्रुनियंदु मनोरथंबुलतोड, मनंबुनु, गवियैन ब्रह्मयंदु बोधंबुतोड बुद्धियु, रुद्रुनियंदहंकारंबुतोड ममत्वंबुनु, क्षेत्रज्ञुनि यंदु सत्त्वंबु तोड जित्तंबुनु, बरंबुनंदु गुणंबुलतोड वैकारिकंबुनु जेर्चि, यटमीद बृथिविनि जलंबुनंदुनु,

---

की कंदरा का आश्रय लेते हुए, हिम, वायु, वह्नि, वर्षा और धूप को सहते हुए, नख, श्मश्रु (मूँछ), केश [आदि] तनूरुहों को साफ न करते हुए, जटिल हो (यति के नियमों से) रहते हुए, दंड, अजिन, कमण्डलु, वल्कल, परिच्छद धारण कर, बारह या आठ, या चार, या दो, या एक वर्ष के लिए तप के प्रयास में बुद्धि नाश न करके, मुनि बनकर रहते हुए, दैववश से जरा और रोग के वश हो जाए, और अपने धर्म का अनुष्ठान करने में समय नहीं हो तो, तब निरशनव्रत को अपनाकर, अग्नियों में आत्मारोपण करके (आत्मा को रख), संन्यास लेना चाहिए। आकाश में शरीर के रंध्रों को, वायु में निःश्वास को, तेज में ऊष्मा को, जल में रस को, धरणि में शल्य, मांस आदि को वह्नि में भाषण के साथ वाक् को, इंद्र में शिल्प के साथ हाथों को; विष्णु में गति के साथ चरणों को; प्रजापतियों में रति के साथ उपस्थ को; मृत्यु में विसर्ग के साथ पायू को; दिशाओं में शब्द के साथ श्रोत्र को; वायु में स्पर्श के साथ त्वक् को; सूर्य में रूप के साथ चक्षुओं को; सलिलों में प्रचेतस् के साथ जिह्वा को; क्षिति में गंधसहित घ्राण को; चंद्र में मनोरथों के साथ मन को; गवी ब्रह्मा में बोध के साथ बुद्धि को; रुद्र में अहंकार के साथ ममता को; क्षेत्रज्ञ में सत्त्व के साथ चित्त को; परमात्मा में गुणों के साथ विकार भावों को लय करना चाहिए। उसके बाद पृथ्वी को जल में; जल को तेज में; तेज को वायु में; वायु को गगन में;

जलंबुनु देजंबुनंदुनु, देजंबुनु वायुवंदुनु वायुवुनु गगनमंदुनु, गगनमु नहंकारतत्त्वमंदुनु, नहंकारमुनु महत्तत्त्वंबुनंदुनु, महत्तत्त्वमुनु प्रकृति यंदुनु, प्रकृति नक्षरंडैन परमात्मयंदुनु लयंबु नॊंदिंचि, चिन्मात्रावशेषितुंडैन क्षेत्रज्ञुनि नक्षरत्वंबुन नॆरिंगि द्वयरहितुंडै, दग्धकाष्ठुंडैन वह्निचंदंबुन परमात्मयैन निर्विकार ब्रह्मंबुनंदु लीनुंडु गावलयु ॥ 426 ॥

## अध्यायमु—१३

कं. अनघ ! वनप्रस्थुंडै, चनि तद्धर्मंबुलिट्लु सलुपुचु मरियुन्
मननेनि सन्न्यासिपं, जनु नटमीदटनु मुक्तिसंगत्वमुन् ॥ 427 ॥

व. इट्लु वानप्रस्थाश्रमंबु जरिपि, सन्न्यसिंचि, देहमात्रावशिष्टुंडुनु, निरपेक्षुंडुनु, भिक्षुंडुनु, निराश्रयुंडुनु, नात्मारामुंडुनु, सकलभूत समुंडुनु, शांतुंडुनु, समचित्तुंडुनु, नारायणपरायणुंडुनुनै, कौपीनाच्छादनमात्रंबैन वस्त्रंबु धरियिंचि, दंडादि व्यतिरिक्तंबुलु विसर्जिंचि, यात्मपरंबुलु गानि शास्त्रंबुलु वर्जिंचि, ग्रहनक्षत्रादि विद्यल नभ्यसिंपक भेदवादंबुलैन तर्कंबुलु तर्किंपक, येंदुनु बक्षोकरिंपक, शिष्युलकु ग्रंथंबुलु वंचिंचि

---

गगन को अहंकारतत्त्व में; अहंकार को महत्तत्त्व में; महत्तत्त्व को प्रकृति में; प्रकृति को अक्षर (नाश न होनेवाले) परमात्मा में, लय करना है। केवल ज्ञानस्वरूप वाले क्षेत्रज्ञ के अविनाशी भाव को जानकर, अद्वैत-भावना से जली हुई लकड़ी वाली वह्नि की भाँति परमात्मा और निर्विकार ब्रह्म में लीन हो जाना चाहिए। ४२६

## अध्याय—१३

[कं.] हे अनघ ! इस प्रकार वनप्रस्थ बनकर, धर्मों को नियमानुसार करते हुए जिएँ तो, संन्यासी बनने और उसके बाद मुक्त-संग होने योग्य बन सकता है। ४२७ [व.] इस प्रकार वानप्रस्थाश्रम बिताकर, संन्यासी बनकर, देहमात्रावशिष्ट, सर्वभूतनिरपेक्ष, भिक्षु, निराश्रित, आत्माराम, सर्वभूतों को समान दृष्टि से देखनेवाला, शांत, समचित्त, नारायण-परायण बनकर, कौपीन रूपी आच्छादनमात्र वस्त्र धारण कर, दंड आदि का विसर्जन कर, जो शास्त्र आत्मपर नहीं हैं, उनका भी वर्जन करके, ग्रह, नक्षत्र आदि विद्याओं का अभ्यास न कर, भेद और विवाद बने हुए तर्कों का वितर्क न करके, किसी पर पक्षपात न दिखाकर, शिष्यों को ग्रंथों को वंचनायुक्त पाठ न पढ़ाते हुए, कई विद्याओं से न जीकर (पेट न भरकर), मत्तक (मादक द्रव्य) आदि व्यापारों में उल्लसित न होकर, कई

युपन्यसिपक, बहुविद्यल जीविंपक, मत्तादि व्यापारंबुल नुल्लसिल्लक, पॆषकुदिनंबुलॊक्कचॊड वसियिंपक, याॡर नॊक्कॊक्क रात्रि निलुचुचु, गार्यकारण व्यतिरिक्तंबयिन परमात्मयंदु विश्वंबु दर्शिचुचु, सदसन्मयं-बैन विश्वंबु नंदु बरब्रह्ममैन यात्म नवलोकिचुचु, जागरण स्वप्न संधि समयंबुल नात्मनिरीक्षणंबु सेयुचु, नात्मकु बंध मोक्षणंबुलु मायामात्रंबुल गानि, वस्तु प्रकारंबुन लेवनियुनु, देहंबुनकु जीवितंबु ध्रुवंबु गादनियुनु, मृत्युव ध्रुवंबनियुनु, नरुंगुचु, भूतदेहंबुल संभवनाशंबुलकु मूलंबैन कालंबु ब्रतीक्षिचुचु, निव्विधंबुन ज्ञानोत्पत्ति पर्यंतंबु संचरिंचि, यटमीद विज्ञान-विशेषंबु संभविंचिन बरमहंसुंडै, दंडादि चिह्नंबुलु धरियिंचि यॊंडॆ धरियिंपक यॊंडॆ, बहिरंग व्यक्तचिह्नुंडु गाक, यंतरंगव्यक्त मैन यात्मानु-संधानंबु गलिगि, मनीषियै, ब्रह्मानुसंधानभावंबुन मनुष्युलकुं दन वलन नुन्मत्तबाल मूकुल तॆरगु जूपुचुंडवलयु ॥ 428 ॥

प्रह्लादाजगर संवादमु

कं. मुनिवल्लभु डजगरुडनु, सुनयुंडु हिरण्यकशिपु सूनुंडुनु मु-
ग्नॊनरिंचिन संवादमु, विनु मी यर्थंबु नंदु वॆलयु नरेंद्रा ! ॥ 429 ॥

---

दिन एक ही प्रदेश में न रहकर, प्रत्येक गाँव में एक-एक रात रहते हुए, कार्य और कारण से परे परमात्मा में विश्व का संदर्शन करते हुए, सत् और असत् से भरित विश्व में परब्रह्म बने हुए आत्मा को देखते हुए, जागरण, स्वप्न और [दोनों की] संधि के समय पर आत्मनिरीक्षण करते हुए, ऐसा जानना चाहिए कि आत्मा के लिए बंधन, मोक्षण सिर्फ़ माया मात्र है, बल्कि वस्तु के अनुसार नहीं हैं; देह के लिए जीवन ध्रुव नहीं है, बल्कि मृत्यु ध्रुव है। भूतों और देहों के संभव और नाश के मूल काल की प्रतीक्षा करते हुए, इस प्रकार ज्ञानोत्पत्तिपर्यंत संचरण कर, उसके बाद विज्ञान-विशेष के संभव से परमहंस बनकर, दंड आदि चिह्नों को धारण कर या न कर; बहिरंगव्यक्त चिह्न वाला न बनकर, अंतरंगव्यक्त आत्मा-नुसंधान से मुक्त होकर, मनीषी होकर, बाह्यानुसंधान के भाव से अन्य मानवों को अपनी उन्मत्त, बालक और गूँगों के विधान को दिखाना चाहिए। (लोग ऐसा समझें कि यह उन्मत्त अथवा बालक अथवा मूक है।) ४२८

प्रह्लाद-अजगर का संवाद

[कं.] हे नरेंद्र ! इसी अर्थ से विलसित एक संवाद को सुनो, जिसे अजगर नामक सुनय (नीतिवान) मुनिवल्लभ और हिरण्यकशिपु के सून (पुत्र)

व. तॉल्लि भगवत्प्रियुंडैन प्रह्लादुंडु कतिपयामात्य सहितुंडै, लोक तत्त्वंबु नॅरिगॅडि कोरकु लोकंबुल संचरिपुचु, नॊक्कनाडु कावेरी तीरंबुन सह्यपर्वततटंबुन धूळि धूसरितंबुलैन करचरणाद्यवयवंबुलतोड गूढंबैन निर्मलतेजंबुलो गर्माकार वचोलिंग वर्णाश्रमादुल नॅव्वरिकि नॅरुंगवडक, नेल निद्रिचुचु, नजगर व्रतधरुंडैन मुनि गनि, डायंजनि, विधि वत्प्रकारंबुन नर्चिचि, मुनिचरणंबुलकु शिरंबु मोपि, यतनि चरित्रंबुलु दॅलिय निच्चगिचि, यिट्लनियॆ ॥ 430 ॥

सी. भूमि नुद्योगियै भोगियै युंडॆडि नरुनि कैवडि मुनिनाथ ! नीवु
घनशरीरमु दाल्चि कदलवु चित्रमुद्यमयुक्तुनकु गानि धनमु लेदु
धनवंतुनकु गानि तगु भोगमुलु लेवु भोगिकि गानि संपूर्णमैन
तनुवु लेदुद्योग धन भोगमुलु लेक नेल नूरक पडि निद्रवोवु

आ. नीकु नॆट्लु गलिगॆ निरुपमदेहंबु ?
समुड वार्युडवु विशारदुडवु
बुद्धिनिधिवि जनुल वॊगडवु दॆगडवु
निद्र प्रतिदिनंबु निलुपनेल ? ॥ 431 ॥

व. अनि यिट्लु प्रह्लादुंडडिगिन, विकसितमुखुंडै मुनींद्रुंडु तदीय मधुरालाप

---

[प्रह्लाद] ने किया था। ४२९ [व.] पूर्व में भगवत्प्रिय प्रह्लाद कतिपय (कुछ) अमात्यों के साथ लोक-तत्त्व को जानने के लिए लोकों में संचार करने गया। एक दिन कावेरी के तट पर, सह्यपर्वत के पास, धूलि से भरे हुए कर, चरण आदि अंगों से, गूढ़ और निर्मल तेज वाले, एक मुनि को उसने देखा। वह कर्म, आकार, वचन, लिंग, वर्ण और आश्रमों से किसी को दिखाई नही देता था। वह धरती पर सोता हुआ, अजगर व्रतधारी था। प्रह्लाद ने उसके पास जाकर, विधि के अनुसार उसकी अर्चना करके, मुनि के चरणों पर अपना सिर रखा। उसके चरित्र को जानने की इच्छा से उसने ऐसा कहा। ४३० [सी.] हे मुनिनाथ! भूमि पर उद्योगी और भोगी बनकर, रहनेवाले नर के समान तुम घन-शरीर धारण कर, हिलते नहीं हो। जो उद्यमयुक्त (प्रयत्नशील) होता है, उसी को धन मिलेगा। धनवान के लिए ही उचित [सुख] भोग मिलते हैं। भोगी को ही संपूर्ण देह होगी। (सुख भोगने के लिए ही वह देह धारण करता है।) उद्योग, धन, भोग —इन सबके बिना यों ही भूमि पर पड़कर सोनेवाले तुमको [इस तरह की] निरुपम देह कैसे प्राप्त हुई? [आ.] समभाव से रहनेवाले, आर्य (श्रेष्ठ), [सकल कलाओं में] विशारद, बुद्धिनिधि हो। लोगों की प्रशंसा या निंदा नहीं करते हो। [ऐसे गुणवाले तुम] प्रतिदिन [ऐसे] सोते क्यों पड़े रहते हो? ४३१

सुधारस प्रवाहंबुलु कर्णंबुल बरिपूर्णंबुलैन नतनि नवलोकिंचि यिट्लनियें ।। 432 ।।

सी. आंतरंगिकदृष्टि नंतयु नेरुगुदु वार्यसम्मतुडवो वसुरवर्य !
विश्वजंतुवुल प्रवृत्ति लक्षणमुलु नी वेरुंगनिवि लेवु
भगवंतुडगु हरि बायक नी मनोवीथि राजिल्लुचु वेलुगुरेनि
क्रममुन बहिरंधकारंबु बरिमार्चु परम सात्त्विकुडवु भद्रबुद्धि-

आ. वैन नीवु मन्नु नडिगेदु गावुन
विन्न धर्ममेल्ल विस्तरिंतु
निन्नु जूड गलिगे नीतोडि माटल
नात्मशुद्धि गलिगे ननघचरित ! ।। 433 ।।

व. विनुमु ! प्रवाहकारिणियै विषयंबुल चेतं वूरिपरानि तृष्णचेतं बडि, कर्मंबुल बरिभ्राम्यमाणुंडनैन नेनु नानाविध योनुलंदु बवेसिपुचु वेडलुचु, नेट्टकेलकु मनुष्यदेहंबु धरियिंचि, यंदु धर्मंबुन स्वर्गद्वारंबुन, नधर्मंबुन शुनक सूकरादि तिर्यग्जंतु योनि द्वारंबुलनु नोंदि, क्रम्मर मनुष्युंडै पुट्टवलयु ननि विवेकिंचि, सुखरक्षण दुःखमोक्षणंबुल कोरकु धर्मंबुलु सेयु दंपतुल व्यवहारंबु गनि, सर्वक्रियानिवृत्ति गलिगिन जीवुंडु स्वतंत्रुंडै

---

[व.] ऐसा कह प्रह्लाद के पूछने पर विकसितमुख वाला बनकर, मुनींद्र ने उसके (प्रह्लाद के) मधुरालाप रूपी सुधारस-प्रवाह से अपने कानों के भर जाने पर, उसको देखकर यों कहा। ४३२ [सी.] हे अनघ-चरित्र (पुण्यचरित) वाले ! हे असुरवर्य ! [तुम] आंतरंगिक दृष्टि से सब जानते हो। आर्यसम्मत हो। (असुर होने पर भी, देवता भी तुम्हें मानते हैं।) विश्व के जंतुओं (प्राणियों) की प्रवृत्ति के लक्षणों में कुछ भी ऐसा नहीं है जो तुम नहीं जानते। भगवान हरि निरंतर तुम्हारी मनोवीथि में प्रकाशित होकर, सूर्य के समान बाह्य-अंधकार को दूर करता रहता है। [आ.] तुम परम-सात्त्विक और भद्र बुद्धि वाले हो। फिर भी मुझे पूछ रहे हो। इसलिए जो धर्म मैंने सुना, वह सब विशद रूप से बताऊँगा। [आज] तुम्हें देख सका। तुमसे बातें करने से आत्मा शुद्ध हो गयी। ४३३ [व.] सुनो। प्रवाहकारिणी और विषयों से पूरी (तृप्त) न होनेवाली तृष्णा में फँसकर कर्मों के कारण परिभ्रमण करते हुए, अनेक प्रकार की योनियों में प्रवेश करते, बाहर निकलते, अन्त में मनुष्य की देह धारण कर, उसमें धर्म के कारण स्वर्गद्वार को और अधर्म के कारण शुनक, सूकर आदि तिर्यक् जन्तुओं की योनिओं के द्वारों को प्राप्त किया। फिर ऐसा विवेक किया (सोचा) कि मनुष्य का जन्म लूं, और सुख का रक्षण और दुःख के मोक्षण (विमुक्ति) के लिए धर्म

प्रकाशिचुननि निर्णयिंचि, भोगंबुलु मनोरथजात मात्रंबुलु गानि शाश्वतंबुलु गावनि परीक्षिंचि, निवृत्तुंडनै युद्योगंबु लेक निद्रिंचुचु, प्रारब्धभोगंबु लनुभविंपुचु नुंडुडु। इव्विधंबुन दनकु सुखरूपंबैन पुरुषार्थंबु दनयंदु गलुगुट यॆरुंगक, पुरुषुंडु शैवालजाल निरुद्धंबुलैन शुद्धजलंबुल विडिचि, यंडमावुल जलंबु गनि पारॆडि मूढुनि तॆरंगुन सत्यंबु गानि द्वैतंबु जॊच्चि, घोर संसारचक्र परिभ्रांतुंडै युंडु। देवतंत्रंबु-लैन देहादुलचेत, नात्मकु सुखंबुनु, दुःखनाशंबुनु गोरुचु, निरीशुंडैन वानि प्रारंभंबुलु निष्फलंबुलगु। अदियुनुं गाक, मर्त्युनकु धनंबु प्राप्तंबैन, नदि दुःखकरंबु गानि सुखकरंबु गादु। लोभवंतुलैन धनवंतुलु निद्राहारंबुलु लेक राज चोर याचक शत्रु मित्रादि सर्वस्थलंबुलंबुनु शंकिंपुचु दान भोगंबुल मरचि युंडुदुरु। प्राणार्थवंतुलकु भयंबु नित्यंबु। शोकमोह भयक्रोध राग श्रमादुलु वांछामूलंबुलु। वांछ लेकुंडवलयु ॥434॥

म. सरघल् गूर्चिन तेनॆ मानवुलकुन् संप्राप्तमैनट्लु लो-
 भरतुल् गूर्चिन वित्तमुल् परुलकुं बापिंचु बाप्ताशियै

[का आचरण] करनेवाले दंपतियों के व्यवहार को देखकर, यह निश्चय किया कि सर्वक्रियाओं की निवृत्ति से युक्त जीव ही स्वतन्त्र होकर प्रकाशित होगा। यह परीक्षा करके देख लिया कि भोगमात्र मनोरथ-जात (-समूह) ही शाश्वत नहीं है! इसलिए निवृत्ति से उद्योग के बिना सोते हुए, प्रारब्ध के भोगों का भोग (अनुभव) करते हुए रहता हूँ। इस प्रकार अपने लिए सुख रूपी पुरुषार्थ के अपने में ही होना जानकर, पुरुष शैवालजाल से निरुद्ध (रोके गए) शुद्धजलों को छोड़कर, मृगतृष्णाओं को जल मानकर भोगनेवाले मूढ़ के समान, जो सत्य नहीं है ·उस द्वैत में प्रवेश कर, घोर संसार-चक्र में भ्रांत बना रहता है। दैवतंत्र रूपी देह आदियों से, आत्मा के लिए सुख और दुःख-नाश को चाहते हुए, जो निरीश (नास्तिक) बना रहता है, उसके प्रयत्न निष्फल होंगे। यही नहीं, यदि मनुष्य को धन प्राप्त होता है तो वह दुःखकर ही होता है, सुखकर नहीं। लोभी [जन] धनवान [होकर भी] निद्रा और आहार को छोड़कर, राजा, चोर, याचक, शत्रु, मित्र आदि सर्व-स्थलों पर (सभी जगह) शंका करते हुए, उसके कारण भोगों को भूलकर रहते हैं। जो प्राण और धन से युक्त रहते हैं, उनके लिए तो भय नित्य बना रहता है। शोक, मोह, भय, क्रोध, राग और श्रम आदि वांछा के मूल हैं। इसलिए वांछा के बिना रहना चाहिए। ४३४ [म.] जिस प्रकार मधु-मक्खियों द्वारा एकत्रित मधु मानव को प्राप्त होता है, उसी प्रकार लोभियों से संचित धन अन्यों को प्राप्त होता है। प्राप्ताशी (जो प्राप्त हो, उसे खानेवाला) महासर्प, न चलते हुए भी लंबे शरीर वाला होकर, बहुत काल तक जिन्दा

तिरुगंबोनि महोरगंबु ब्रतुकुन् दीर्घागमै युंडिनन्
जिरकालंबुनु वानि वर्तनमुलं जिंतिचि येकांतिनै ॥ 435 ॥

कं. अजगरमु जुंटीगयु, निजगुरुवुलुगा दलंचि निश्चिंतुंडनै
विजनस्थलि गर्मंबुल, गजिबिजि लेकुन्नवाड गौरववृत्तिन् ॥ 436 ॥

सो. अजिन वल्कल दुकूलांबरंबुलु गट्टियैन गट्टकयैन नलरुचुंदु
नांदोळिका रथ हय नागमुल नेक्कियैन नेक्ककयैन नरुगुचुंदु
गर्पूरचंदन कस्तूरिका लेपमैन भूरजमैन नलदिकोंदु
भर्म शय्यननैन वर्ण शिलातृण भस्मंबुलंदैन बंडुचुनुंदु

आ. मानयुक्तमैन मानहीनंबैन, दीयनैन मिगुल दिक्तमैन
गुडुतु सगुणमैन गुणवर्जितंबैन, नल्पमैन जाल नधिकमैन ॥ 437 ॥

कं. लेदनि येव्वरि नडुगनु, रादनि चिंतिप बरुलु रप्पिचिनचो
गादनि येंदियु माननु, खेदमु मोदमुनु लेक क्रीडितु मदिन् ॥ 438 ॥

कं. निंदिप बरुल नेन्नडु, वंदिप ननेक पीड वच्चिन मोद ना-
क्रंदिप विभवमुल का,-नंदिप ब्रकामवर्तनंबुन नधिपा ! ॥ 439 ॥

व. इट्लु कोरिक लेक योक्क समयंबुन दिगंबरुंडनै पिशाचंबु चंदंबुन नुंडुचु,

रहेगा। इन दोनों का व्यवहार (आचरण) देखकर, मैंने उनको गुरु मान लिया और यहाँ एकांत मे पड़ा हुआ हूँ। ४३५ [कं.] अजगर और मधुप को अपने गुरु मानकर, निश्चिन्त होकर, यहाँ निर्जन स्थल में कर्मों की गड़बड़ से दूर, गौरववृत्ति से हूँ। ४३६ [सी.] अजिन, वल्कल, दुकूल के अंबर (रेशमी कपड़े) पहनकर या न पहनकर भी संतोष के साथ रहता हूँ। पालकी, रथ, हय और हाथी चढ़कर या न चढ़कर भी फिरता रहता हूँ। कपूर, चंदन, कस्तूरि आदि का लेपन हो या भूमि की धूलि हो शरीर पर लेपन करता हूँ। भर्म-(स्वर्ण) शय्या हो या पर्ण, शिला या भस्म हो, [उस पर] सोता हूँ। [आ.] मानयुक्त या मानहीन; मधुर हो या तिक्त; सुगुण हो या गुणवर्जित; अल्प हो या बहुत अधिक, कुछ भी हो, खाता हूँ। ४३७ [कं.] [मेरे पास कुछ भी] नही है, ऐसा कह किसी से [कुछ] नहीं माँगता। न आने (मिलने) पर चिंता न करता। दूसरे बुलावें तो किसी भी बात को इनकार नही करता। दिल में खेद या मोद के भाव से रहित होकर, क्रीड़ा करता (आनंद से रहता) हूँ। ४३८ [कं.] हे अधिप ! कभी दूसरों की निंदा या प्रशंसा नहीं करता। अनेक पीड़ाओं के आने पर भी मन में आक्रंदन नहीं करता। प्रकामवर्तन से वैभव के कारण आनन्द नहीं करता। ४३९ [व.] इस प्रकार इच्छा-रहित होकर, कभी दिगंबर बन, पिशाच के समान रहते हुए, कई दिन अजगर की तरह

बधकुदिनंबुलंगोलॆ वॆनुबामु वर्तनंबु गॆकॊनि, निमीलित लोचनत्वंबुन नेकांतभावंबु विष्णुनियंदु जेर्चि, विकल्पंबु भेदग्राहक चित्त वृत्तुलनु, जित्तंबु नर्थरूप परिभ्रमंबु गल मनंबुनंबुनु, मनंबु नहंकारंबु नंदुनु, नहंकारंबुनु माययंदुनु, माय नात्मानुभूतियंदुनु, लयंबु नॊंदिंचि, सत्यंबु दर्शिंचि, विरक्ति नॊंदि, स्वानुभवंबुन नात्मस्थितुंडनै युंदुनु। नीवु भगवत्परुंडवु गावुन रहस्यंबन परमहंसधर्मंबु स्वानुभव गोचरंबन तॆरंगुन नीकुं हृदयगोचरं बगुनट्लु चॆप्पिति। अनिन विनि ॥ 440 ॥

कं. घनु नजगर मुनिवल्लभु, दनुजेंद्रुडु पूजचेसि तग वीड्कॊनि नॆ-
म्मनमुन संतोषिंपुचु, जनियॆन् निजगेहमुनकु शशिकुलतिलका ! ॥441॥

## अध्यायमु—१४

व. अनिन युधिष्ठिरुंडिट्लनियॆ ॥ 442 ॥

कं. ननुबोटि जडगृहस्थुडु, मुनिवल्लभ ! यिट्टि पदवि मोदंबुन ने
यनुवुन जॆंदुनु वेगमु, विनिपिंपुमु नेडु नाकु विज्ञाननिधी ! ॥ 443 ॥

व. अनिन नारदुंडिट्लनियॆ। गृहस्थुंडैनवाडु वासुदेवार्पणंबुगा गृहोचितक्रियलनुसंधिंचुचु, महामुनुल सेविंचि, वारलवलन नारायण

---

रहते हुए, निमीलित नेत्रों से एकांत भाव से विष्णु पर चित्त लग्न कर, विकल्पक को भेदग्राहक चित्तवृत्तियों में, चित्त को अर्थ-रूप परिभ्रम करने वाले मन में, मन को अहंकार में, अहंकार को माया में, माया को आत्मानुभूति में लय करके, सत्य का दर्शन करते हुए, विरक्त होकर स्वानुभव से आत्म-स्थित बनकर रहता हूँ। तुम भगवत्पर हो। इसलिए अति रहस्य और परम-हंस-धर्म को जिस प्रकार मेरा अनुभव है, उस रीति से, तुम्हें हृदय-गोचर हो, ऐसा बताया। [ऐसा] कहने पर, सुनकर, ४४० [कं.] शशिकुल के तिलक ! दनुजेंद्र ने [उस] महान् और अजगर-वल्लभ की पूजा कर, समुचित रूप से विदाई लेकर, मन मे बहुत ही आनन्द के साथ अपने घर चला गया। ४४१

## अध्याय—१४

[व.] [ऐसा] कहने पर युधिष्ठिर यों बोला। ४४२ [कं.] हे मुनिवल्लभ ! हे विज्ञाननिधी ! मेरे जैसे जड़गृहस्थ इस प्रकार की पदवी को, मोद से किस प्रकार से, पायेंगे ? [इसे] आज जल्दी सुनाओ। ४४३ [व.] [ऐसा] कहने पर नारद यों बोला। जो गृहस्थ होता है, उसको गृहोचित कार्यों का अनुसंधान वासुदेवार्पण [की बुद्धि से] करते हुए,

दिव्यावतार कथाश्रवणंबु सेयुचु, नय्यै विहितकालंबुल शांत जनुलं गूडियंडुचु, बुत्र मित्र कळत्रादि संगंबुलु गललवंटिवनि यॅरुंगुचु, लोपल नासक्ति लेक सक्तुनि कैवडि वॅलुपल बुरुषकारंबु लोनर्चुचु, दगुलंबुलु लेक, वित्तंबुलिच्चि जनक सुत सोदर सखि ज्ञाति जनुल चित्तंबुलु सम्मदायत्तंबुलु गाविंचुचु, धन धान्य निधान दैव लब्धंबुल वलन नभिमानंबु मानि यनुभविंचुचु, गृहक्षेत्रंबुल जौच्चि युदरपूरणमात्रंबु दॊंगिलिंचिनवानि दंडिपक, भुजग मृग मूषक मर्कटमक्षिका खरोष्ट्रंबुल हिंसिपक पुत्रुल भंगि नीक्षिंचुचु, देश काल दैवंबुल कॊलदिनि धर्मार्थ कामंबुल ब्रवर्तिंचुचु, शुनक पतित चंडालादुलकैन भोज्यपदार्थंबुलु तगिन भंगि निच्चुचु, निजवृत्ति लब्धंबुलगु नशनादुलचेत देव ऋषि पितृ भूत मानवुल संतर्पिंचुचु, बंचमहायज्ञावशेषंबुल नंतर्यामिपुरुषयजनंबु, नात्मजीवनोपायंबुनु समर्थिंपुचु नुंडवलयु ॥ 444 ॥

आ. जनक गुरुलनैन जंपु नर्थमुनकै
प्राणमैन विडुचु भार्य कॊरकु
नट्टि भार्य बुरुषु डतिथि शुश्रूष से-
यिंचि गॅलुचु नजितु नीशुनैन ॥ 445 ॥

महामुनियों की सेवा करते, उनके द्वारा नारायण के दिव्यावतारों का कथाश्रवण करते हुए, उन-उन विहित समयों में शांतजनों (साधुजनों) के साथ मिलकर रहते हुए, पुत्र, मित्र, भार्या आदि के संगम (सांगत्य) को स्वप्न मानकर, जानते हुए भीतर (दिल में) आसक्ति न रखते हुए, किन्तु बाहर से आसक्ति दिखाते हुए, पुरुषकार करते रहते हुए, आसक्ति-रहित होकर, धन देकर पिता, सुत, सहोदर, सखीजन, ज्ञाति आदि जनों के चित्तों को सम्मदायत्त (प्रसन्न) करते हुए, धन, धान्य, निधान (संपति) आदि देवलब्धों पर अभिमान (आसक्ति) छोड़कर, उनका अनुभव (उपयोग) करते हुए, गृह और क्षेत्रों में प्रवेशकर, उदरपूरण के लिए चुरानेवाले को दंड न देते हुए, भुजंग, मृग, मूषक, मर्कट, मक्षिका, खरोष्ट्र (ऊँट) आदि की हिंसा न करके, [अपने] पुत्र के समान उनको देखते हुए, देश, काल और दैव के अनुसार धर्म, अर्थ और काम के भावों से आचरण करते हुए, शुनक, पतित [लोग], चंडाल को भी भोजन-पदार्थ सही रीति से देते हुए, अपनी वृत्ति से जो अशन आदि प्राप्त होते हैं, उनसे देव, ऋषि, पितृ, भूत और मानवों को संतृप्त करते हुए, पंचमहायज्ञ-अवशेषों से अन्तर्यामी पुरुष का यजन और आत्मा [अपने] जीवनोपायों का समर्थन करते हुए रहना चाहिए। ४४४ [आ.] अर्थ (धन) के लिए पुरुष जनक, गुरु की भी हत्या कर सकता है। पत्नी के लिए प्राण तक छोड़ देता है। ऐसी पत्नी से अतिथियों की शुश्रूषा करवाकर, वही पुरुष

आ. परमु डीश्वरुंडु ब्राह्मणमुखमुन, नाहरिंचि तुष्टुडैन भंगि-
नग्नि मुखमुनंदु हव्यरासुलु गोनि, -यैन तुष्टिनोंद डनघचरित्र ! ॥446॥

व. कावुन गृहस्थुंडु ब्राह्मणुलंदुनु, देवतलंदुनु, मर्त्य पशुप्रमुख जातुलंदुनु, नंतर्यामियु, ब्राह्मणाननुंडनुनेन क्षेत्रज्ञुनंदु नय्यं कोरिकल समर्पिंचि, संतर्पणंबु सेयवलयु। भाद्रपदंबुन, गृष्णपक्षबुनंदुनु, दक्षिणोत्तरायणंबु लंदुनु, रेयिंबगलु सममैन कालंबुलंदुनु, व्यतीपातंबुलंदुनु, दिनक्षयंबुलंबुनु, सूर्यचंद्रग्रहणंबुलंदुनु, श्रावणद्वादशि यंदुनु, वैशाखशुक्ल तृतीययंबुनु, कार्तिक शुक्ल नवमि यंदुनु, हेमंतशिशिरंबुलोन नालुगष्टकलंदुनु, माघशुक्ल सप्तमियंदुनु, मासनक्षत्रंबुलतोडं पुन्नमुलदुनु, द्वादशितोडं गूडिन युत्तरात्रय श्रवणानूराधलंदुनु, नुत्तरात्रयसहितलैन येकादशीति थुलंबुनु, जन्मनक्षत्रयुक्तदिवसंबुलंदुनु, मरियु प्रशस्त कालंबुलंदुनु, जननी जनक बंधुजनुलकु श्राद्धंबुलुनु, जप होम स्नानव्रतंबुलुनु, देव ब्राह्मण समाराधनंबुलुनु, नाचरिंपवलयु। भार्यकु वुंसवनादिकंबुनु, नपत्यंबुनकु जातकर्मादिकंबुनु, तनकु यज्ञदीक्षादिकंबुनु प्रेतजनुलकु दहनादिकंबुनु, मृतदिवसंबुन सांवत्सरीकंबुनु जरुपवलयु ॥ 447 ॥

---

अजित (जिसको कभी जीत नहीं सकते) ईश्वर को भी जीत सकता है। ४४५ [आ.] हे अनघचरितवाले ! परमात्मा और ईश्वर ब्राह्मण के मुख से आहारग्रहण कर जैसे तुष्ट (संतृप्त) होता है, वैसा अग्नि के मुख से हव्यराशियों को स्वीकार करके भी, तृप्त नहीं बनता है। ४४६ [व.] इसलिए गृहस्थ को ब्राह्मण, देवता, मर्त्य, पशु आदि जातियों में अंतर्यामी और ब्राह्मणानन (जिसका मुख ब्राह्मण है) माने गये क्षेत्रज्ञ के प्रति उन-उन इच्छाओं को समर्पित करके, संतर्पण करना, सतुष्ट बनाना चाहिए। भाद्रपद [महीने] के कृष्णपक्ष में, दक्षिण और उत्तरायणों में, ऐसे समय मे जब रात और दिन सम होते हैं, व्यतीपातो में, संध्याकालों में, सूर्य और चन्द्र के ग्रहण के दिनों मे, श्रवणद्वादशी में, वैशाख शुक्ल तृतीया में, कार्तिक शुक्ल नवमी में, हेमन्त और शिशिर के चार अष्टकों में, माघ के शुक्ल सप्तमी में, मास-नक्षत्र सहित पूर्णिमा के दिनों में, द्वादशीसहित उत्तरात्रय (उत्तरा, उत्तराभाद्र, उत्तराषाढा), श्रवण, अनुराधा (नक्षत्रों के समय) में, उत्तरात्रयसहित एकादशियों में, जन्म नक्षत्रयुक्त दिनों में और प्रशस्त कालों में, माता, पिता और बंधुजनों को श्राद्ध और जप, होम, स्नान, व्रत और देव-ब्राह्मणों का समाराधन करना चाहिए। पत्नी को पुंसवनादिक, संतान को जातकर्म आदि, अपने लिए यज्ञदीक्षा आदि, प्रेतजनों को दहन आदि, मृति के दिन में सांवत्सरीक (बरसी) आदि करना चाहिए। ४४७ [म.] सुनो। हे भूवर ! जिन

म. विनुमे देशमुलं दयागुण तपो विद्यान्वितंबैन वि-
प्रनिकायंबु वसिंचु ने स्थलमुलन् भागीरथी मुख्य वा-
हिनुलुंडुन् हरिपूजलेय्येडल भूयिष्ट प्रकारंबुलन्
दनरुन् भूवर ! यिट्टि चोट्ल दगुन् धर्मंबुलं जेयगन् ।। 448 ।।

कं. हरियंदु जगमुलुंडुनु, हरिरूपमु साधुपात्रमंदुंडु शिवं-
कर मगु पात्रमु गलिगिन, नरयग नदि पुण्यक्षेत्र मनघचरित्रा ! ।।449।।

व. मरियु कुरुक्षेत्रंबुनु, गयाशीर्षंबुनु, प्रयागंबुनु, पुलहाश्रमंबुनु नैमिशंबुनु, फल्गुनंबुनु, सेतुवुनु, प्रभासंबुनु, कुशस्थलियुनु, वारणासियु, मथुरापुरियुनु, पंपाबिंदुसरोवरंबुलुनु, नारायणाश्रमंबुनु, सीतारामाश्रमंबुनु, महेंद्र मलयादुलन कुलाचलंबुलुनु, हरिप्रतिमार्चन प्रदेशंबुलुनु, हरिसेवापर-परमभागवतुलु वसिंचंडु पुण्यक्षेत्रंबुलुनु, शुभकामुंडैन वाडु सेविप वलयु ।। 450 ।।

आ. भूवरेंद्र ! यिट्टि पुण्यप्रदेशंबु, -लंदु नरुडु सेयुनट्टि धर्म-
मल्पमैन नदि सहस्रगुणाधिक, फलमु निच्चु हरि कृपावशमुन ।। 451 ।।

व. विनुमु । चराचरंबैन विश्वमंतयु विष्णुमयंबगुटं जेसि, पात्रनिर्णयनिपुणु-लैन विद्वांसुलु नारायणुंडु मुख्य पात्रमनि पलुकुदुरु । देवऋषुलुनु, ब्रह्मपुत्रुलैन सनकादुलुनु नुंड, भवदीय राजसूयंबुन नग्रपूजकु हरि सम्मतुं

देशों में दयागुण, तप, विद्या से अन्वित विप्रनिकाय (ब्राह्मणसमूह) रहता है, जिन स्थलों में भागीरथी आदि नदियाँ हैं, जहाँ हरि की पूजाएँ सर्वत्र अधिक प्रचुरता से विलसित होती हैं, ऐसे प्रदेशों में धर्म [कार्य] करना उचित है । ४४८ [कं.] हे अनघचरित वाले ! हरि में जग हैं । हरि का रूप साधु-पात्र (-व्यक्ति) में रहता है । शिवंकर (मंगलप्रद) पात्र जहाँ होता है, सोचने पर वही पुण्यदेश बनता है । ४४९ [व.] और शुभों की कामना करनेवाले व्यक्ति को कुरुक्षेत्र, गयाशीर्ष, प्रयाग, पुलहाश्रम, नैमिष, फल्गुन, सेतु (रामेश्वर), प्रभासतीर्थ, कुशस्थली, वाराणसी, मथुरा-पुरी, पंपा और बिंदु सरोवर और नारायणाश्रम, सीतारामाश्रम और महेंद्र, मलय आदि कुलपर्वत, हरि की प्रतिमार्चन होनेवाले प्रदेश, हरि-सेवा में रत परमभागवत जहाँ रहते हैं, ऐसे पुण्यक्षेत्र —इन सबका सेवन (संदर्शन) करना चाहिए । ४५० [आ.] भूवरेंद्र ! ऐसे पुण्यप्रदेशों में नर के द्वारा किया जानेवाला धर्मकार्य अल्प होने पर भी, हरि के कृपावश से वह (धर्मकार्य) सहस्रगुणाधिक फल देता है । ४५१ [व.] सुनो । चराचर समस्त के विष्णुमय होने से पात्रनिर्णय में निपुण विद्वान् कहते हैं कि नारायण मुख्य पात्र है । देव, ऋषि, ब्रह्मपुत्र, सनक आदि के रहते हुए भी, तुम्हारे राजसूय में अग्रपूजा के लिए हरि स्वीकृत हुआ । अनेक जंतुओं के समूह

इय्यॆ। अनेक जंतुसंघात संकीर्णंबैन ब्रह्मांड पादपंबुनकु नारायणुंडु मूलंबु। दन्निमित्तंबुन नारायण संतर्पणंबु सकलजंतु संतर्पण मनि यॆरुंगुमु। ऋषि नर तिर्यगमर शरीरंबुलु पुरंबुलु। वानियंदु दारतम्यंबुलतोड जीवरूपंबुन भगवंतुडैन हरि वर्तिचुटंजेसि, पुरुषुंडन प्रसिद्धुंडय्यॆ। अंदु दिर्यग्जातुल कंटॆ नधिकत्वंबु बुरुषुनियंदु विलसिल्लटं जेसि पुरुषुंडु पात्रंबु। पुरुषुललोन हरि तनुवैन वेदंबु नुद्धरिपुचु संतोष विद्या तपोगरिष्ठुंडैन ब्राह्मणुंडु पात्रंबु। ब्राह्मणुललोन नात्मज्ञान परिपूर्णुंडैन योगि मुख्यपात्रंबनि पलुकुदुरु। परस्पर पात्रंबुलकु सहिंपनि मनुष्युलकु बूजनार्थंबु त्रेतायुगंबु नंदु हरिप्रतिमलु गल्पिपबडियॆ। कोंदरु प्रतिमार्चनंबु जेयुदुरु। पुरुषद्वेषुलैन वारलकु नट्टि प्रतिमार्चनंबु मुख्यार्थप्रदंबु गादु। मंदाधिकारुलकु ब्रतिमार्चनंबु पुरुषार्थप्रदं बगुनु ॥ 452 ॥

आ. अखिल लोकमुलकु हरि दैवतमु सूड, हरिकि दैवतमु धरामरुंडु
पदपराग लेशपंक्तिचे द्रैलोक्य, पावनंबु जेयु ब्राह्मणुंडु ॥ 453 ॥

---

से संकीर्ण इस ब्रह्मांड रूपी पादप (वृक्ष) के लिए नारायण मूल है। इस कारण से नारायण-संतर्पण को सकल जंतुओं का संतर्पण जानो। ऋषि, नर, तिर्यक् और अमर के शरीर पुर (निवासस्थान) हैं। उनमें भेदभाव से जीव रूप में भगवान हरि के निवास करने से [वह] 'पुरुष' नाम से प्रसिद्ध हुआ है। उसमें तिर्यग्जातियों से अधिकत्व पुरुष में विलसित होने से, पुरुष पात्र (योग्य) है। पुरुषों में हरि का तनु माने जानेवाले वेद का उद्धार करते हुए, संतोष, विद्या, तप से उत्तम बना हुआ ब्राह्मण-पात्र है। ब्राह्मणों में आत्मज्ञान की परिपूर्णता से जो योगी होता है, वह मुख्य-पात्र है। परस्पर (एक-दूसरे से) पात्रों को सहन नहीं करनेवाले मनुष्यों की पूजा के लिए, त्रेतायुग में हरि की प्रतिमाओं की कल्पना की गई। कुछ लोग प्रतिमा की अर्चना करते हैं। जो पुरुषद्वेषी हैं, उनके लिए प्रतिमार्चना मुख्यार्थप्रद नहीं है। मंदाधिकारियों के लिए प्रतिमार्चना पुरुषार्थ-प्रद होता है। ४५२

[आ.] सब लोकों के लिए हरि ही दैव है। उस हरि का दैव धरामर (ब्राह्मण) है। ब्राह्मण अपने पद-पराग (चरणों की धूलि) के लेशमात्र से त्रैलोक्यों को पावन करता है। ४५३

## अध्यायमु—१५

व. अट्टि ब्राह्मणजनुलंदु गर्मनिष्ठुलु, तपोनिष्ठुलु, वेदशास्त्रनिपुणुलु, ज्ञानयोगनिष्ठुलुनै कोंदरु वर्तितुरु। अंदु ज्ञाननिष्ठुनिकि ननंत फलकामियैन गृहस्थुंडु पितृजनुल नुद्देशिंचि कव्यंबुलुनु, देवतल नुद्देशिंचि, हव्यंबुलुनु, वॅट्टुट मुख्यंबु। दैवकार्यंबुनकु निरुवुरनैन, नोकरिनैन, पितृकार्यंबुनकु मुव्वुरनैन, नोकरिनैन, भोजनंबु सेयिंप वलयु। धनवंतुनकैननु, श्राद्ध विस्तारंबु कर्तव्यंबु गादु। देश काल प्राप्त कंदमूल फलादिकंबैन हरि नैवेद्यंबुन, विधि चोदित प्रकारंबुगा, श्रद्धतोड बात्रंबुनंदु वॅट्टिन यन्नंबु कामदंबै यक्षयफलकारि यगु। धर्मतत्त्ववेदियैनवाडु श्राद्धंबुलंदु मांसप्रदानंबु सेयक, भक्षिंपक, चरिंपवलयु, कंदमूलादि दानंबुन नय्येडि फलंबु, पशुहिंसनंबुन संभविंपदु। प्राणिहिंस सेयक वर्तिंचुटकंटे मिक्किलि धर्मंबु लेदु। यज्ञविदुलैन प्रोडलु निष्कामुलै, बाह्यकर्मंबुलु विडिचि, यात्मज्ञान दीपंबुलंदु गर्ममयंबुलयिन यज्ञंबु लाचरिंतुरु ॥454॥

कं. पशुवुल बोरिगोनि मखमुलु
विशदमुलुग जेयु बुधुनि वीक्षिंचि तमुन्

---

## अध्याय—१५

[व.] ऐसे ब्राह्मणजनों में कर्मनिष्ठ, तपोनिष्ठ, वेदशास्त्रनिष्ठ, ज्ञानयोगनिष्ठ बनकर कुछ आचरण करते हैं। अनन्त फल की कामना करनेवाले गृहस्थ के लिए पितृजनों को उद्दिष्ट करके ज्ञाननिष्ठ [ब्राह्मण] को कव्य, देवताओं को उद्दिष्ट कर हव्य, समर्पित करना मुख्य [कर्तव्य] है। दैवकार्य के लिए दो आदमियों को, या एक को, पितृकार्य के लिए तीन को या एक को, भोजन कराना चाहिए। धनवान के लिए भी श्राद्ध-विस्तार (बड़े पैमाने पर करना) कर्तव्य नहीं है। देश और काल के अनुसार कंद, मूल, फल आदि भी क्यों न हो, नैवेद्य के रूप में विधि के बताए अनुसार श्रद्धा के साथ पात्र में रखें तो, वही अन्न कामद होकर, अक्षय फलकारी बनता है। जो धर्मतत्त्ववेदी है, उसको श्राद्ध के समय मांस-प्रदान न करके, [मांस का] भक्षण न करके, रहना चाहिए। कंद, मूल आदि के दान से मिलनेवाला फल परहिंसा से नही मिलता है। प्राणि-हिंसा से बिना रहने से बढ़कर अन्य कोई श्रेष्ठ धर्म नही है। यज्ञविद होनेवाले प्रौढ़ (निपुण) निष्काम बनकर, बाह्यकर्मों को छोड़कर, आत्म-ज्ञान रूपी दीपों में कर्ममय यज्ञों का आचरण करते है। ४५४ [कं.] हे नरेंद्र! पुरुषों का वध करके, विशद रूप से यज्ञ करनेवाले बुध (पडित)

विशसनमु जेयुनो यनि
कसिमसि बॆंगटॊंदु भूतगणमु नरेंद्रा ! ॥ 455 ॥

व. अदि गावुन धर्मवेदि यॆनवाडु, प्राप्तंबुलॆन कंदमूलादिकंबुलचेत नित्य नैमित्तिक क्रियल जेयवलयु। निज धर्म बाधकंबॆयिन धर्मंबुनु, परधर्म प्रेरितंबॆन धर्मंबुनु, नाभास धर्मंबुनु, पाषंड धर्मंबुनु, गपट धर्मंबुनु, धर्मज्ञुंडॆन वाडु मानवलयु। नैसर्गिक धर्मंबु दुरितशांति समर्थंबगु। निर्धनुंडु धर्मार्थंबु यात्र सेयुचुनॆन धनंबु गोर वलदु। जीवनोपायंबुनकु निट्टट्टु दिरुगक, कार्पण्यंबु लेक जीविंचुचु, महासर्पंबु तॆरंगुन संतोषंबुन नात्मारामुंडै, यॆद्दियु गोरक वर्तिंचु सुगुणुनकि गल सुखंबु, कामलोभंबुलं दशदिशलं बरिधावनंबु सेयुवानिकि सिद्धिंपदु। पादरक्षलु गलवानिकि कर्कश कंटकादुलवलन भयंबु लेक मॆलंग नलवडु भंगि, गामंबुलवलन निवृत्ति गलवानिकि नॆल्ल कालंबुनु भद्रंबगु। उपस्थकुनु, जिह्वादैन्यंबुनकुनु बुरुषुंडु गृहपालक शुनकंबु कैवडि संचरिंचुचु संतुष्टि लेक चॆडु। संतोषि गानि विप्रुनि विद्या तपो विभव यशंबुलु निरर्थकंबुलु। इंद्रियलोलत्वंबुन ज्ञानंबु नशिंचु। सकल भूलोक भोगंबुलु भोगिंचियु, दिग्विजयंबु सेसियु, बुभुक्षा पिपासवलन कामपारंबुन,

को देखकर, 'हमारा भी कहीं ऐसा ही वध न कर दे', ऐसा सोचकर, भूतगण व्याकुल और भयभीत होते हैं। ४५५ [व.] इसलिए धर्मवेदी को दैव-प्राप्त कंदमूल आदि से नित्य और नैमित्तिक क्रियाओं को करना चाहिए। निजधर्म में बाधा डालनेवाले धर्म को, परधर्म, प्रेरित धर्म को, आभास धर्म को, पाषंड धर्म को, कपटधर्म को —इन सबको धर्मज्ञ को छोड़ देना चाहिए। नैसर्गिक धर्म दुरितों को शांत करने में समर्थ होगा। निर्धन को धर्मार्थ यात्रा करते हुए भी धन की इच्छा नहीं करनी चाहिए। जीवनोपाय के लिए यहाँ-वहाँ न घूमकर, कार्पण्य के बिना जीवन-यापन करते हुए, महासर्प के असमान संतोष से आत्माराम बनकर, कुछ भी न चाह कर, जीनेवाले सुगुणात्मा को जो सुख मिलता है, वह [सुख] काम और लोभ के मारे दस दिशाओं में परिधावन करनेवाले (भागनेवाले) को नहीं मिलता है। जैसे पादरक्षाओं (जूतों) को धारण करनेवाले को कर्कश और काँटे आदि से निर्भय रह चलना आता है, वैसे कामों से निवृत्त बनकर, रहनेवालों का सभी कालों में कल्याण होगा। पुरुष उपस्थ, जिह्वादैन्य के लिए गृहपालक (पालतू) शुनक के समान विचरण करते हुए, संतृप्ति के बिना बिगड़ जाता है। जो विप्र संतुष्ट नहीं है, उसकी विद्या, तप, विभव, यश —[सभी] निरर्थक होते हैं। इन्द्रिय के लोलत्व (लोलुपता) से ज्ञान नष्ट होता है। भूलोक के सकल सुख भोगने पर भी, दिग्विजय करके भी, बुभुक्षा और पिपासा (तृष्णाओं) से काम [वासना]

हिंसवलन क्रोधपारंबुनु जेरट दुर्लभंबु। संकल्प वर्जनंबुन गामंबुनु, गामवर्जनंबुन क्रोधंबुनु, नर्थानर्थ दर्शनंबुन लोभंबुनु, नद्वैतानुसंधानंबुनु भयंबुनु, नात्मानात्म विवेकंबुल शोकमोहंबुलुनु, सात्त्विकसेवनंबुन दंभंबुन, मौनंबुन योगांतरायंबुनु, शरीरवांछलेमि हिंसयु, हिताचरणंबुन भूतजंबैन दुःखंबुनु, समाधिबलंबुन दैविकव्यथयुनु, प्राणायामादिकंबुन मन्मथ व्यथयुनु, सात्त्विकाहारंबुल निद्रयु, सत्त्वगुणंबुन रजस्तमंबुलुनु, नुपशमनंबुन सत्त्वंबुनु, गुरुभजनकुशलुंडै जयिंपवलयु ॥ 456 ॥

कं. हरि महिम तनकु जॆप्पॆडि
गुरुवु नरुडनुचु दलचि कुंठित भवितन्
विरुगु पुरुषु श्रम मॆल्लनु
करि शौचमु क्रिय निरर्थकंबगु नधिपा ! ॥ 457 ॥

उ. ई वनजातनेत्रु बरमेशु महात्मु प्रधानपूरुषुन्
देवशरण्यु सज्जनविधेयु ननंतु बुराणयोगि सं-
सेवित पादपद्मु दमचित्तमुल नरुडंचु लोकु लि-
च्छाविधि जूचुचुंडुदुरु सन्मति लेक नरेंद्रचंद्रमा ! ॥ 458 ॥

---

को पार पा सकना, हिंसा से क्रोध को पार कर सकना, दुर्लभ हैं। संकल्प के वर्जन से काम को, काम के वर्जन से क्रोध को, अर्थ और अनर्थ के दर्शन से लोभ को, अद्वैत के अनुसंधान से भय को, आत्मा और अनात्मा के विवेक से शोक और मोह को, सात्त्विक-सेवा से दंभ को, मौन से योगांतराय (योग के अवरोध) को, शरीर की वांछा छोड़ने से हिंसा को, हिताचरण से भूतज्ञ (प्राणियों के लिए सहज) दुःख को, समाधि के बल से दैविक व्यथा को, प्राणायाम आदि से मन्मथ की व्यथा को, सात्त्विक आहार से निद्रा को, सत्त्वगुण से रजस् और तमोगुणो को, उपशमन से सत्त्व को, गुरु के भजन (सेवा) करने में कुशल बनकर, जीतना चाहिए। ४५६ [कं.] हे राजन ! जो व्यक्ति हरि-महिमा को कहनेवाले गुरु को [सामान्य] मानव मानकर, कुंठित भक्ति से रहता है, उसका श्रम करि-शौच के समान निरर्थक है। (गज-स्नान के समान अर्थात् हाथी अपनी सूंड़ से अपने शरीर पर पानी छिड़क देता है। किंतु उससे न मैल दूर होता है, न शरीर ही भीगता है। वह निरर्थक है।) ४५७ [उ.] हे नरेंद्रचंद्र ! इस वनजात (कमल)-नेत्र वाले को, परमेश को, महात्मा को प्रधान पुरुष को, देवताओं को शरण देनेवाले को, सज्जनों के विधेय को, अनन्त को, पुराणयोगियों से संसेवित पादपद्म वाले को, लोभ अपनी-अपनी पसंद से अपने दिलों में [सामान्य] मानव मानते, उसके प्रति सन्मति के बिना रहते हैं। ४५८ [व.] सुनो। जो षडिंद्रियों (छः इन्द्रियों) में एक

ध. विनुमु । षडिंद्रियंबुललोन नौंकटि यंदु दत्परुलै, यिच्छा पूरणविधानंबुल जरितार्थुलमैतिमनुवारलु धारणाभ्यास समाधियोगंबुल साधिंपलेरु । कृषिप्रमुखंबुलु संसारसंधानंबुलु गानि मोक्षसाधनंबुलु गावु । कुटुंब-संगंबुन जित्तविक्षेपंबगु । चित्तविजयप्रयत्नंबुन सन्न्यासिचि, संगंबु वर्जिचि, मितवैनभिक्षान्नंबु भक्षिपुचु, शुद्ध विविक्त समप्रदेशंबुन नौक्करुडु नासीनुंडै सुस्थिरत्वंबुन प्रणवोच्चारणंबु सेयुचु, रेचक पूरक कुंभकंबुल प्राणापानंबुल निरोधिचि, कामाहतंबैन चित्तंबु परिभ्रमणंबु मानि, कामविसर्जनंबु चेसि मरलुनंतकु निज नासाग्रनिरीक्षणंबु सेयुचु, निव्विधंबुन योगाभ्यासंबु सेयुवानि चित्तंबु, काष्ठरहितंबैन वह्नि तॅरंगुन शांति जैंदु । कामावुलचेत बेंधिपवडक, प्रशांत समस्तवृत्तंबैन चित्तंबु ब्रह्मसुख सम्मर्शनंबुन लोनवै मरि्रयु नॅगयनेरदु ॥ 459 ॥

म. धरणीदेवुडु सन्न्यासिचि यतियै धर्मार्थ कामंबुलन्
वरिवर्जिचि पुनर्विलंबमुन बत्प्रारंभियौनेनि लो-
भ रति गविकनकूडु मंचिदनुचुन् भक्षिचि जीविंचु दु-
र्नरु चंदंबुन हास्यजीवनुडगुन् नानाप्रकारंबुलन् ॥ 460 ॥

---

में तत्पर होकर, इच्छापूरण के विधानों से अपने को चरितार्थ माननेवाले धारणा, अभ्यास, समाधि [आदि] योगो की साधना नहीं कर सकते । कृषि इत्यादि संसार के साधन हैं, मोक्ष के नही । कुटुंब के संग (सांगत्य) से चित्त का विक्षेप होगा । चित्त को जीतने के प्रयत्न में संन्यासी बनकर, संगति का वर्जन करके भिक्षा के अन्न को मित रूप में खाते हुए, शुद्ध और विविक्त (एकांत) समप्रदेश में अकेले आसीन होकर, सुस्थिर भाव से प्रणव का उच्चारण करते हुए, रेचक-पूरक-कुंभकों, प्राण और अपान आदि का निरोध (रोक) करके, काम से आहत चित्त के परिभ्रमण को छोड़कर, काम का विसर्जन करके, अपनी नासा के अग्र भाग को देखते हुए, योग का अभ्यास करनेवाले का चित्त काष्ठ-रहित (बिना इंधन की) वह्नि के समान शांति पाता है । काम आदि से व्यथित न होकर, समस्त वृत्तियों से प्रशांत रहनेवाला चित्त ब्रह्मसुख के सम्मर्शन में लीन होकर, बाहर नही छूट सकता है । ४५९ [म.] धरणीदेव (ब्राह्मण) संन्यासी होकर, यति बनकर, धर्मार्थकामों का वर्जन करके, फिर से अगर उन (धर्मार्थकामों) का प्रारंभ करेगा (अगर फिर से विषयों मे लिप्त हो जाएगा), तो लोभ-रति के कारण, वमन किये गये भोजन को अच्छा मानकर, खाकर, जीवित रहनेवाले दुष्ट नर की भाँति, नाना प्रकार के हास्य जीवन बितानेवाला (हास्य का कारण) बन जायगा । ४६० [कं.] हे इलेश (राजन्) ! मल में पड़नेवाले क्रिमि के समान भूमि पर

कं. मलमुन ग्रिमियुनु बडु क्रिय
निल बडु नोंडलात्म गाडु हेयंबनुचुन्
दलतुरु तद्ज्ञुलु वोंगडुदु
रलसत नोंडलात्म यनुचु नज्ञुलिलेशा ! ॥ 461 ॥

आ. व्रतमु मान दगदु वडुगु गुरुड्रनिकिनि
ग्रियलु मान दगदु गृहगतुनिकि
दपसिकूरनुंड दगदु सन्न्यासिकि
दरुणितोडि पोत्तु तगदु तगदु ॥ 462 ॥

सी. रथमु मेनॅल्ल सारथि बुद्धि यिंद्रियगणमु गुर्रमुलु पग्गमुलु मनमु
प्राणादि दशविधपवनंबुलिरुसु धर्माधर्मगतुलु रथांगकमुलु
वहुळतरंबैन बंधंबु चित्तंबु शब्दादिकमुलु संचार भूमि
लभिमानसंयुतुंडैन जीवुडु रथि घनतर प्रणवंबु कार्मुकंबु

ते. शुद्धजीवुंडु बाणंबु शुभदमैन
ब्रह्म मंचितलक्ष्यंबु परुलु राग
भय मद द्वेष शोक लोभ प्रमोह
मान मत्सर मुखमुलु मानवेंद्र ! ॥ 463 ॥

व. इट्लु मनुष्य शरीररूपंबैन रथंबु दनवशंबु सेसिकोंनि, महाभागवत चरणकमल सेवानिशितंबैन विज्ञानखड्गंबु धरियिंचि, श्रीमन्नारायण करुणावलोकन बलंबुन रागादि शत्रुनिर्मूलनंबु गाविंचि, प्रणवबाणा-

---

यह शरीर पड़ जायगा। शरीर आत्मा नहीं है। अज्ञ लोग तो अलसता से इस शरीर को ही आत्मा मानकर, उसी की प्रशंसा करते हैं। उसी को तद्ज्ञ (ज्ञानी) लोग हेय मानते हैं। ४६१ [आ.] ब्रह्मचारी को [ब्रह्मचर्य] व्रत नहीं छोड़ना चाहिए। गृहगत (गृहस्थ) को अपनी क्रियाओं को न छोड़ना चाहिए। तपसी को बस्ती (गाँव) में नही रहना चाहिए। संन्यासी को तरुणी का संग नहीं चाहिए, नहीं चाहिए। ४६२ [सी.] मानवेंद्र ! यह सारा शरीर एक रथ है। बुद्धि [उसका] सारथी है। इंद्रियगण [उसके] घोड़े हैं। मन लगाम है। प्राण आदि दसविध पवन धुरी हैं। धर्म और अधर्म की गतियाँ रथ के अंग हैं। चित्त उसका वहुलतर बंधन हैं। शब्द आदि संचार की भूमियाँ हैं। अभिमान से संयुत (युक्त) जीव रथी है। घनतर प्रणव कार्मुक है। [ते.] शुद्धजीव बाण है। शुभग ब्रह्म अंचित-लक्ष्य है। अन्य लोग राग, भय, मद, द्वेष, शोक, लोभ, प्रमोह, मान और मत्सर आदि हैं। ४६३ [व.] इस प्रकार मनुष्य के शरीर रूपी रथ को अपने वश में करके महाभागवतों के चरणकमलों की सेवा से निशित बने हुए विज्ञान नामक खड्ग धारण कर, श्रीमन्नारायण के

वृदानांभः परिपुष्ट चंदन लतांतच्छायलंदुंडले
की नीराश निटेल वच्चिति, भयं बेट्लोकदे, योश्वरा ! ॥ 72 ॥

उ. ऍव्वनिचे जनिंचु जग मॆव्वनिलोपल नुंडु लीनमै
यॆव्वनियंदु डिंदु बरमेश्वरु डॆव्वडु मूलकारणं
बॆव्व डनादि मध्य लयु डॆव्वडु सर्वमु दानयैन वा-
डॆव्वडु वानि नात्मभवु नीश्वरु ने शरणंबु वेडॆदन् ॥ 73 ॥

कं. ऒकपरि जगमुलु वॆलिनिडि
यॊकपरि लोपलिकि गॊनुचु नुभयमु दानै
सकलार्थ साक्षियगु न-
य्यकलंकुनि नात्ममूलु नर्थि दलंतुन् ॥ 74 ॥

कं. लोकंबुलु लोकेशुलु, लोकस्थुलु दॆगिनतुदि नलोकंबगु पॆं-
जीकटि कव्वल नॆव्वडु, नेकाकृति वॆलुगु नतनि ने सेवितुन् ॥ 75 ॥

कं. नर्तकुनिभंगि बॆक्कगु, मूर्तुलतो नॆव्वडाडु मुनुलुन् दिविजुल्
कीर्तिप नेररॆव्वनि, वर्तन मॊरुलॆरुगरट्टि वानि नुतिंतुन् ॥ 76 ॥

आ. मुक्तसंगुलैन मुनुलु दिदृक्षुलु, सर्वभूत हितुलु साधुचित्त-
लसवृश व्रताढ्युलै कॊल्तु रॆव्वनि, दिव्यपदमु, वाडु दिक्कु नाकु ॥ 77 ॥

---

जल [पीने] की आशा लेकर, मैं इधर क्यों आया ? हे ईश्वर ! यह भय (संकट) कैसे दूर होगा ? ७२ [उ.] जिससे यह जग उत्पन्न होता है, जिसमें (जिसके भीतर) जग [स्थित] रहता है, फिर जिसमें लीन हो जाता है, यह जग जिस परमेश्वर में दबकर रहता है, जो [सबका] मूल कारण है, जिसके आदि, मध्य और लय (अन्त) नही है, जो सब कुछ आप ही बना हुआ है, उस आत्मभव-ईश्वर की ही शरण माँगता हूँ । ७३ [कं.] जो लोकों को कभी अपने बाहर रखता और कभी अपने भीतर ले लेता है, फिर कभी उभय (लोक और आप) एक होकर देखता रहता है, जो सकलार्थसाक्षी है, उस अकलंक (निष्कलंक) आत्ममूल ईश्वर को इच्छापूर्वक मनाता हूँ । ७४ [कं.] जब ये [समस्त] लोक, लोकेश (लोकपालक) तथा लोकस्थ (लोकनिवासी) विनष्ट होकर कुछ भी शेष नहीं रह जाता और गाढ़ांधकार सर्वत्र व्याप्त हो जाता है, तब उस अंधतमस् के उस पार जो एकाकृति में प्रकाशमान रहता है, उसकी मैं सेवा करता हूँ । ७५ [कं.] जो अनेक मूर्तियों के आकार में, नर्तक (नट) की भाँति खेलता रहता है, मुनि और देवता जिसकी कीर्ति गा नहीं सकते, जिसका वर्तन (आचरण) कोई अन्य जान नहीं सकता, उस व्यक्ति की मैं नुति (प्रशसा) करता हूँ । ७६ [आ.] जो मुक्तसंगी (विरागी) मुनि हैं, जो दिदृक्षु (दर्शनाभिलाषी) हैं,

सी. भवमु दोषंबु रूपंबु कर्मंबु नाह्वयमुनु गुणमु लॅव्वनिकि लेक
जगमुल गलिगिंचु समयिंचु कॉरकुनै निजमाय नॅव्वडिन्नियुनु दाल्चु
ना परमेशुनकु ननंतशक्तिकि ब्रह्म किद्धरूपिकि रूपहीनुनकुनु
जित्रचारुनकु साक्षिकि नात्मरुचिकिनि वरमात्मुनकु वरब्रह्ममुनकु
आ. माटलन्नॅरुकल मनमुल जेरंग, गानि शुचिकि सत्त्वगम्युडगुचु
निपुणुडैनवानि निष्कर्मतकु मॅच्चु, वानिके नॉनर्तु वंदनमुलु ॥ 78 ॥

सी. शांतुन कपवर्ग सौख्य संवेदिकि निर्वाण भर्तकु निर्विशेषु-
नकु, घोरुनकु गूढुनकु गुणधर्मिकि सौम्युन कधिकविज्ञानमयुन-
कखिलेंद्रियद्रष्ट कध्यक्षुनकु बहु क्षेत्रज्ञुनकु दयासिंधुमतिकि
मूलप्रकृतिकात्ममूलुनकु जितेंद्रिय ज्ञापकुनकु दुःखांतकृतिकि
आ. नॅरि नसत्य मनॅडि नीडतो वॅलुगुचु-
नुंडु नॉवकटिकि महोत्तमुनकु
निखिल करणुनकु, निष्कारणुनकु न-
मस्करिंतु नन्नु मनुचु कॉरकु ॥ 79 ॥

कं. योगाग्नि दग्धकर्मुलु
योगीश्वरुले महात्मु नॉडॅरुगक स-

---

जो सर्वभूतहितकारी हैं, और जो साधुचित्त वाले हैं, वे असदृश (असमान) व्रत साधकर जिसके दिव्य चरणों की सेवा करते हैं, वही (देव) मेरा सहारा (रक्षक) है। ७७ [सी.] जिसके लिए जन्म, दोष, रूप, कर्म, आह्वय (नाम) और गुण नहीं हैं; जग का सृजन करने तथा अन्त करने के निमित्त जो अपनी माया से इतने रूप धारण करता है, उस परेश को, अनंत शक्ति (वाले) को, ब्रह्म को, निष्कलंक रूपवान को, रूपहीन को, विचित्रवर्तनवाले को, साक्षीभूत को, आत्मज्योति को, परमात्मा को, परब्रह्म को, [आ.] वाक्, मन और ज्ञान के द्वारा जिसे पा नहीं सकते उस परिशुद्ध को, जो सत्त्वगुण-प्रधान निपुण व्यक्ति की निष्कर्मता (नैष्कर्म्य) से प्रसन्न होता है, उस [परमेश्वर] की मैं वंदना करता हूँ। ७८ [सी.] शांत को, अपवर्ग (मोक्ष) के सौख्य (सुखानंद) के संवेदी (जाननेवाले) को, निर्वाण भर्ता (मोक्ष के अधिपति) को, निर्विशेष को, घोर, गूढ़ और गुण-धर्मी को, सौम्य को, अधिक विज्ञानमय को, अखिलेंद्रिय के द्रष्टा को, अध्यक्ष को, बहुक्षेत्रज्ञ को, दयासिंधु को, मूलप्रकृति और आत्मा के मूलकारण को, जितेंद्रियज्ञापक को, दुःखांतकृति को, [आ.] असत्य की छाया में प्रकाश-मान रहनेवाले को, एकाकी को, महोत्तम को, निखिल (समस्त) के कारण-भूत को, [अपने लिए] कारणरहित को, मुझे बचाने के निमित्त नमस्कार करता हूँ। ७९ [क.] योगीश्वर, जो योग की अग्नि से अपने कर्म

द्योग विभासित मनमुल
वागुग निरीक्षितुरट्टि परमु भजितुन् ॥ 80 ॥

सी. सर्वागमाम्नाय जलधिकि नपवर्ग मयुनिकि नुत्तम मंदिरुनकु
सकल गुणारणिच्छन्न बोधाग्निकि दनयंत राजिल्लु धन्यमतिकि
गुणलयोद्दीपित गुरुमानसुनकु संवर्तित कर्मनिर्वर्तितुनकु
दिशलेनि नाबोटि पशुवुल पापंबुलणचुवानिकि समस्तांतरात्मु-

आ. डै वेलुंगुवानि, -कच्छिन्नुनकु, भग, -वंतुनकु दनुज सुवस्तु देश
दारसक्तुलैनवारि कंदगरानि, वानि कार्चरितु वंदनमुलु ॥ 81 ॥

व. मरियु ॥ 82 ॥

सी. वर धर्म कामार्थ वर्जितकामुलै विबुधुलेव्वानि सेविंचि यिष्ट-
गति बोंदुदुरु चेरि कांक्षिचुवारि कव्यय देह मिच्चु नेव्वाडु करुण
मुक्तात्मुलेव्वनि मुनुकोनि चिंतितुरानंद वार्धि मग्नांतरंगु-
लेकांतुलेव्वनि नेमियु गोरक भद्रचरित्रंबु बाडुचुंदु-

---

[वन्धनों] को जला चुके हैं, अन्य भावना छोड़कर जिस महात्मा को अपने योगविभासित मनों में (योग के प्रभाव से प्रकाशमान मनों में) भलीभाँति देख पाते है, उस परम (ईश्वर) का मैं भजन करता हूँ। ८० [सी.] समस्त आगमों (शास्त्रों) और आम्नायों (वेदों) का जलधि (समुद्र, आकर) वने हुए वाले को; अपवर्गमय (मुक्तिरूप वने हुए) को; उत्तममंदिर (उत्तम पुरुषों का आश्रयस्थान वने हुए) को; सकल गुणों की अरणि (काठ) में छिपे हुए वोध रूपी अग्नि को; अपने आप प्रकाशित होनेवाले (स्वयं-प्रकाश) को; गुणों (सत्त्वरजस्तम) के लय (नाश) से उद्दीपित (प्रकाशमान) गुरुमानस वाले को; कर्मों की परिपूर्ति कर चुकने वालों (महात्माओं) को प्राप्त होने-वाले को, मुझ जैसे अनाथ पशुओं के पापों को विनष्ट करनेवाले को; [आ.] सब में अंतरात्मा होकर विलसित रहनेवाले को; अच्छिन्न (नाशरहित) को, स्त्री, पुत्र, धन, गृह आदि में आसक्त रहनेवालो के लिए अलभ्य भगवान को मैं नमस्कार करता हूँ। ८१ [व.] और, ८२ [सी.] श्रेष्ठ धर्म, अर्थ और काम मे वर्जित-काम वाले (अभिलाषा छोड़नेवाले) बुद्धिमान पुरुष जिसकी सेवा (भजन) करके अपनी इष्टगति (मोक्ष) प्राप्त करते है, अपने आश्रय में आये प्रार्थियों को जो करुणापूर्वक अव्यय (अक्षय) देह प्रदान करता है, मुक्तात्मा [पुरुष] सप्रयत्न जिसका ध्यान किया करते हैं, आनंद की वार्धि (समुद्र) में निमग्न हृदय रखनेवाले, एकान्त (एकाग्रचित्त वाले) किसी [कामना] की अभिलाषा किये विना, जिसका पुण्यचरित गाते रहते हैं,

आ. रा महेशु नाद्यु नव्यक्तु नध्यात्म, योगगम्यु बूर्णु नुन्नतात्मु
ब्रह्ममैनवानि बरुनि नतींद्रियु, नीशु स्थूलु सूक्ष्मु ने भजितु ॥ 83 ॥

व. अनि मरियु निट्लनि वितर्किंचें ॥ 84 ॥

सी. पावकुंडर्चुल भानुंडु दीप्तुल नॅब्भंगि निगिडितुरॅट्लडंतु-
रा क्रिय नात्मकरावळिचेत ब्रह्मादुल वेल्पुल नखिलजंतु-
गणमुल जगमुल घन नाम रूप भेदमुलतो मॅरयिंचि तग नडंचु-
नॅव्वडु मनमु बुद्धींद्रियमुलु दानयै गुण संप्रवाहंबु बरपु

ते. स्त्री नपुंसक बुरुष मूर्तियुनु गाक
तिर्यगमर नरादि मूर्तियुनु गाक
कर्म गुण भेद सदसत्प्रकाशि गाक
वेंनुक नन्नियु दानगु विभु दलंतु ॥ 85 ॥

कं. कलडंदुरु दीनुलयॅड, गलडंदुरु परमयोगि गणमुलपालं
गलडंदुरन्नि दिशलनु, गलडु गलंडनॅडुवाडु गलडो लेडो ॥ 86 ॥

सी. कलुगडे नापालि कलिमि संदेहिंप गलिमिलेमुलु लेक गलुगुवाडु
ना कड्डपडराडॅ नलि नसाधुवुलचे बडिन साधुल कड्डपडॅडु वाडु

---

[आ.] उस महेश का मैं भजन करता हूँ, जो आद्य, अव्यक्त, अध्यात्म-योग-गम्य (आत्मयोग से प्राप्त होनेवाला), पूर्ण, उन्नतात्मा, ब्रह्म, पर (परात्पर), अतींद्रिय (इन्द्रियों से अतीत), ईश, स्थूल और सूक्ष्म है। ८३ [व.] [यों] कहने के बाद [उसने] फिर यों वितर्क किया : ८४ [सी.] पावक (अग्नि) अपनी अर्चियो (लपटों) को तथा भानु (सूर्य) अपनी दीप्तियों (किरणों) को जिस प्रकार फैलाकर फिर उन्हें बुझा देते हैं (पलटा लेते है), उसी प्रकार जो अपने कर-अवली (हाथों के समूह) से ब्रह्मा आदियों, देवों, अखिल जंतुगणों और जगों को अनेक नाम-रूप-भेदों से रचकर, फिर उनका लय कर देता है, जो स्वयं मन, बुद्धि और इंद्रियाँ बनकर [जग में] गुण-प्रवाह व्याप्त करता है, [ते.] जो स्त्री, पुरुष और नपुंसक के रूप मे न होकर, तिर्यक् (पशु), अमर, नर आदि के रूप में न होकर, गुण और कर्म के भेद से रहित है, सत् और असत् के रूप में भी व्यक्त नही है, फिर भी जो इनके पीछे सब कुछ आप ही बना हुआ है, उस विभु (प्रभु) का मैं ध्यान (चिंतन) करता हूँ। ८५ [कं.] कहते हैं, [वह भगवान] दीनों के पक्ष में है (हित में है); कहते हैं, [वह] परमयोगीगण का पालक है; कहते हैं, वह सब दिशाओं में [व्याप्त] है, [परन्तु] वह जिसे "है", "है" कहा जाता है— [पता नही] वह है या नहीं ! [उसके अस्तित्व के बारे में संदेह है।] ८६ [सी.] भाग्य (संपत्ति) और अभाग्य (अभाव) के भेद के विना रहनेवाला भगवान मेरी भाग्य-

चूडडे ना पाटु चूपुल जूडक चूचुवारल गृप जूचुवाडु
लीलतो ना मौऱालिपडे मौऱगुल मौऱलेंडुगुचु दन्नु मौऱगुवाडु

ते. नखिल रूपुल् दनरूपमैनवाडु, नादि मध्यांतमुल् लेक यडरुवाडु
भक्तजनमुल दीनुल पालिवाडु, विनडे चूडडे तलपडे वेग राडे ॥ 87 ॥

कं. विश्वकरु विश्वदूरुनि, विश्वात्मकु विश्ववेद्यु विश्वु नविश्वुन्
शाश्वतु नजु ब्रह्मप्रभु, नीश्वरुनि बरमपुरुष ने भजियितुन् ॥ 88 ॥

व. अनि पलिकि, तन मनंबुन नग्गजेंद्रुंडीश्वर सन्निधानंबु गल्पिचुकोनि यिट्लनियें ॥ 89 ॥

शा. लावोंक्किंतयु लेदु, धैर्यमु विलोलंबय्यॆ, ब्राणंबुलुन्
ठावुल् दप्पॆनु, मूर्छ वच्चॆ, दनुवुन् डस्सॆन्, श्रमंबय्यॆडिन्
नीवे तप्प नितः परं बॆरुग, मन्निपंदगुन् दीनुनिन्
रावे यीश्वर! काववे वरद! संरंक्षिचु भद्रात्मका! ॥ 90 ॥

---

हीनता देख क्या मेरा हित न करेगा? असाधुओं (दुष्टों) के हाथ में पड़ कष्ट भोगनेवाले साधुओं को बचानेवाला [भगवान] क्या मुझे बचाने नहीं आयेगा? आँखों से न देखकर भी साक्षात् कर लेनेवालों को (ज्ञानियों को) कृपापूर्वक देखनेवाला भगवान क्या मेरा संकट न देखेगा? वंचकों की गुहार सुन उन्हें बचाने में अपने आपको वंचित करनेवाला वह भगवान क्या मेरी आर्तध्वनि पर कान न देगा? [ते.] अखिल (समस्त) रूपों को अपना ही रूप बनाये रखनेवाला, आदि, मध्य और अन्त के बिना विलसित रहनेवाला, दीन भक्तजनों का पक्षपाती वह ईश्वर क्या [मेरी पुकार] सुनेगा नही? [मेरा कष्ट] देखेगा नही? [मेरा] ख्याल नहीं करेगा? शीघ्र आवेगा नहीं? ८७ [कं.] विश्व-कर (-निर्माता) विश्वदूर (विश्व से भिन्न), विश्वात्मा, विश्ववेद्य (विश्व के द्वारा समझा जानेवाला) स्वयं विश्व बना हुआ, अविश्व (जो विश्व मात्र नही है), शाश्व त(नित्य), अज (जिसका जन्म नही है), ब्रह्म, प्रभु, ईश्वर और जो परमपुरुष है, उसका मैं भजन करता हूँ। ८८ [व.] यों कहकर, अपने मन में ईश्वर के सन्निधान (नैकट्य) को कल्तित करके, उस गजेंद्र ने [फिर] इस प्रकार कहा: ८९ [शा.] [अब मुझमें] बल किंचित् भी नहीं है, धैर्य विलोल (विचलित) हुआ, प्राणों ने अपना स्थान छोड़ दिया है, मूर्च्छा आ गयी, शरीर शिथिल (चूरचूर) हुआ, तुम्हें छोड़ अन्य कुछ भी मैं नहीं जानता, इस दीन को क्षमा करो; हे ईश्वर! [रक्षा करने] आ जाओ; हे वरद (अभीष्ट पूरा करनेवाले)! [मुझे] बचाओ; हे भद्रात्मक (मंगलमय)! [मेरा] संरक्षण करो। ९० [कं.] कहा जाता है [कि तुम] जीवों की

कं. विनुदट जीवुल माटलु जनुदट च्चनरानिचोट्ल शरणार्थुल को-
यनुदट पिलिचिन सर्वमु, गनुदट संदेह मय्ये गरुणावार्धी ! ॥ 91 ॥

उ. ओ कमलाप्त ! यो वरद ! यो प्रतिपक्ष विपक्षदूर ! कु-
य्यो ! कवियोगिवंद्य ! सुगुणोत्तम ! यो शरणागतामरा-
नोकह ! यो मुनिश्वर मनोहर ! यो विपुलप्रभाव ! रा-
वे, करुणिपवे, तलपवे, शरणार्थिनि नन्नु गाववे ॥ 92 ॥

व. अनि पलिकि, मऱियु नरक्षित रक्षकुंडैन योश्वरुंडापन्नुंडैन नन्नुं गाचु गाक यनि, निगि निक्कि चूचुचु, निट्टूर्पुलु निगिडिपुचु, बयलालकिपुचुचु, न-ग्गजेंद्रुंडु मोऱ सेयुचुन्न समयंबुन ॥ 93 ॥

आ. विश्वमयत लेमि विनियु नूरक युंडि-
रंबुजासनादु लड्डपडक
विश्वमयुडु विभुडु विष्णुंडु जिष्णुंडु
भक्तियुतुन कड्डपड दलंचि ॥ 94 ॥

म. अल वैकुंठपुरंबुलो नगरिलो ना मूलसौधंबु दा-
पल मंदार वनांतरामृतसरःप्रांतेंदुकांतोपलो-

---

बातों पर कान देते हो, शरणार्थियों के निमित्त तुम ऐसे स्थानों पर भी पहुँच जाते हो जो अगम्य हैं, दुहाई देकर बुलाने पर तुम "हाँ" (हाँ आया) कह उठते हो और सब कुछ देखते हो, [परन्तु] हे करुणावार्धी (दया समुद्र) ! मुझे तो इसमें सदेह हो रहा है। ९१ [उ.] हे कमलाप्त (कमला के आप्त) ! हे वरद ! हे प्रतिपक्ष विपक्षदूर (शत्रु-अशत्रु से परे) ! [तुम्हें] दुहाई है ! हे कवि (ज्ञानी) और योगियों के वंद्य (वंदनीय) ! हे सुगुणोत्तम ! शरणागतो के लिए अमरानोकह (कल्पवृक्ष) ! हे मुनीश्वरों के लिए मनोहर ! हे विपुलप्रभाव वाले ! [मेरे पास] आओ न, करुणा दिखाओ न ! मेरा ख्याल करो न, मुझ शरणार्थी की रक्षा करो न। ९२ [व.] यों कहकर और यह चाहते हुए कि अरक्षितों (निस्सहायों) के रक्षक, ईश्वर, मुझ आपन्न (विपद्ग्रस्त) को बचावेगा, वह गजेंद्र उचक-उचककर आकाश को देख दीर्घ निःश्वास छोड़ता हुआ, अंतराल की ओर कान देकर सुनता हुआ, गुहाई दे रहा था; उस समय, ९३ [आ.] अंबुजासन (ब्रह्मा) आदि देवता [गजेंद्र की पुकार] सुनकर भी अपने में विश्वमयता (विश्वरूपकता) न होने के कारण से आड़े (रक्षा करने) न आकर, चुप रह गये; विश्वमय प्रभु, जिष्णु (विजयशील) विष्णु ने भक्तियुक्त गजेंद्र की [रक्षा के लिए] आड़े आना चाहा। ९४ [म.] उधर वैकुंठपुरी के राजमहल में कोने पर के सौध (भवन) में, वामदिशा में स्थित मंदार (एक पुष्प) वन के मध्य में, जो अमृतसर है, उसके

त्पल पर्यंक रमाविनोदि यगु नापन्न प्रसन्नुंडु वि-
ह्वलनागेंद्रमु "पाहि" "पाहि" यन गुय्यालिचि संरंभियै ॥ 95 ॥

म. सिरिकिं जॅप्पडु शंख चक्र युगमुं जेदोयि संधिप डे-
परिवारंबुनु जीर डभ्रगपति बन्निप डाकर्णि का-
तर धम्मिल्लमु जक्क नोत्तडु विवाद प्रोत्थित श्री कुचो-
परि चेलांचलमैन वीडडु गज प्राणावनोत्साहियै ॥ 96 ॥

व. इट्लु भक्तजनपालन परायणुंडुनु, निखिल जंतु हृदयारविंद सदन संस्थितुंडुनु नगु नारायणुंडु, करिकुलेंद्र विज्ञापित नानाविध दीनालापंबु-लाकर्णिचि, लक्ष्मीकांता विनोदंबुलं दनिवि सालिचि, संभ्रमिचि, दिशलु निरीक्षिचि, गजेंद्र रक्षापरत्वंबु नंगीकरिंचि, निज परिकरंबुनु मरल नवधरिंचि, गगनंबुन कुद्गमिंचि, वेंचेयु नप्पुडु ॥ 97 ॥

म. तनवेंटन् सिरि, लच्चिवेंट नवरोध व्रातमुन्, दानि वें-
न्कनु बक्षींद्रुडु, दानि पोंतनु धनुः कौमोदकी शंख च-

---

तट पर चंद्रकांत शिलाओं पर बिछे उत्पल पुष्पों से लदे पर्यंक (पलंग) पर रमा (लक्ष्मी) के साथ विनोद कर रहे आपन्न-प्रसन्न (विपदग्रस्तों पर प्रसन्न होनेवाले) विष्णु [भगवान] ने विह्वल (व्याकुल) नागेंद्र (गजेंद्र) की "पाहि", "पाहि" की गुहार को सुन लिया और संरभी (व्यथित) हुआ। ९५ [म.] गजेंद्र के प्राणों की रक्षा करने के उत्साह से [विष्णु] न लक्ष्मी [देवी] से [कुछ] कहता, न शख और चक्र को हाथों में संधान (धारण) करता, न किसी परिवार (परिजन) को बुलाता, न अभ्रगपति (गरुड़) को आदेश देता, न कानों पर लटकनेवाली धम्मिल (केशराशि) को ठीक से सँवारता और प्रणय-कलह के कारण पकड़े गए लक्ष्मी के कुचोपरिचेलांचल (स्तनांशुक) तक को अपने हाथ से नहीं छोड़ता। ९६ [व.] इस प्रकार भक्तजनों के पालन में परायण, निखिल जंतुओं के हृदयारविंद रूपी सदन में संस्थित (विद्यमान) नारायण ने करिकुलेंद्र (गजेंद्र) के विज्ञापित (निवेदित) नाना प्रकार के दीनालाप (दीनवचन) सुनकर, अपनी प्रेयसी लक्ष्मी के साथ के विनोदों पर आसक्ति छोड़, संभ्रमित (उतावले) हो, दिशाओं का निरीक्षण करके, गजेंद्र की रक्षापरता (रक्षा करने का दायित्व) स्वीकार कर, और अपने उपकरणों को जाने का आदेश देकर, आकाशमार्ग से निकला। जब वह पधारने लगा तब··· ९७ [म.] अपने पीछे [पीछे] लक्ष्मी, लक्ष्मी के पीछे अवरोध-व्रात (अन्तःपुर की परिचारिकाएँ), उनके पीछे पक्षींद्र (गरुड़), उसके पार्श्व में धनुष (शार्ङ्ग), कौमोदकी (गदा), शंख और चक्र का निकाय (समुदाय), तथा नारद, और ध्वजनीकांत (सेनापति विष्वक्सेन) के आने पर उनके पीछे से शीघ्रता से वैकुंठपुर-

क निकायंबुनु, नारदुंडु, ध्वजिनीकांतुंडु, वा वच्चि रॊ-
य्यन वैकुंठपुरंबुनं गलुगुवाराबाल गोपालमुन् ॥ 98 ॥

व. तदनंतरंब मुखारविंद मकरंद बिंदुसंदोह परिष्यंदमानानंदर्विंदिविर यगु न यिंदिरादेवि, गोविंद करारविंद समाकृष्यमाण संवाद चेलांचलयै पोवुचु ॥ 99 ॥

म. तन वच्चेयु पदंबु बेर्कोनडनाथ स्त्री जनालापमुल्
विनॆनो, म्रुच्चुलु म्रुच्चिलिंचिरो खलुल् वेदप्रपंचंबुलन्
दनुजानीकमु देवता नगरिपै दंडॆत्तॆनो, भक्तुलं-
गनि चक्रायुधुडेडि चूपुडनि धिक्कारिंचिरो दुर्जनुल् ॥ 100 ॥

व. अनि वितर्किंपुचु ॥ 101 ॥

शा. ताटंकाचलनंबुतो, भुज नटद्धम्मिल बंधंबुतो
शाटी मुक्त कुचंबुतो, नवृढ चंचत्कांतितो, शीर्ण ला-
लाटालेपमुतो, मनोहर करालग्नोत्तरीयंबुतो
गोटींदु प्रभतो, नुरोज भर संकोच द्वलग्नंबुतोन् ॥ 102 ॥

---

वासी आबाल-गोपाल (सबके सब) चले आए। ९८ [व.] पश्चात् अपने मुखारविंद से निष्यंदमान (रिसते) मकरंद-बिंदु-संदोह (समूह) रूपी आनंद रस पाने के निमित्त घिरी हुई इंदिंदरा (भ्रमरी) बनी हुई इन्दिरादेवी (लक्ष्मीदेवी), गोविंद के करारविंद (हस्तकमल) से (समाकृष्यमाण) खींचे जा रहे, चेलांचल वाली होकर, [विष्णु के पीछे] चलते समय [अपने-आप यों सोचने लगी] : ९९ [म.] "[भगवान ने] अपना गम्यस्थान बताया नहीं, संभवतः अनाथ स्त्रीजनों का आलाप (गुहार) सुना होगा, [या] दुष्ट तस्करों ने, खलजनों ने वेद-समूह चुराया होगा, (अथवा) दनुज-अनीक (राक्षससमूह या सेना) ने देवता-नगरी [अमरावती] पर चढ़ाई की होगी, [अथवा] दुर्जनों ने भक्तों को यह कहकर धिक्कारा होगा (चुनौती दी होगी) कि "चक्रायुध (विष्णु) कहाँ है, हमें दिखाओ।" १०० [व.] यों वितर्क करती हुई, १०१ [शा.] हिलते हुए ताटंकों (कुंडलों) के साथ, भुजा पर नाचते हुए धम्मिल्ल-बंधन (जूड़े) के साथ, दुपट्टी (ओढ़नी) से बाहर हुए कुचों के साथ, झिलमिल कांति के साथ, ललाट पर बिखरी चंदनखौर के साथ, मनोहर (पति) के हाथ में पकड़े गए उत्तरीय के साथ, करोड़ों चंद्रों की प्रभा के साथ, उरोजों (कुचों) के भार से संकुचित वलग्न (कमर) के साथ [वह लक्ष्मी चलने लगी।] १०२ [कं.] मैं

कं. अडिगेंद ननि कडुवडि जनु
नडिगिन दनु मगुड नुडुगडनि नट युडुगुन्
वेंड वेंड सिडिमुडि तडबड
नडुगिडु नडुगिडदु जडिम नडुगिडु नेंडलन् ॥ 103 ॥

सी. निटलालकमु लंटिनिवुर जुंजुम्मनि मुखसरोजमु निड मुसरु देंट्लु
नळुल जोपग जिलक ललल नल्लन जेरि योष्ठबिंब द्युतु लोंडिय नुरुकु
शुकमुल दोल जक्षुर्मीनमुलकु मंदाकिनी पाठीनलोकमेंगुचु
मीनपंक्तुलु दाट मयिदीगतो राय शंपालतलु मिट सरणि गट्टु

आ. शंपलनु जयिप जक्रवाकंबुलु
कुचयुगंबु दाकि क्रोव्वु चूपु
मेलत मोगुलु पिरिदि मेरुगु दीगयु बोले
जलदवर्णु वेनुक जरुगु नपुडु ॥ 104 ॥

म. विनुवीथि जनुदेर गांचिरमरुल् विष्णुन् सुराराति जी-
वनसंपत्ति निराकरिष्णु गरुणा वर्धिष्णु योगींद्र हृ-

---

उनसे [गम्यस्थान के बारे में] पूछूंगी" —कहकर अधिक वेग से आगे बढ़ती, "पूछने पर भी वह उत्तर नहीं देंगे" —ऐसा कहकर फिर वह ठहर जाती; किंचित् संभ्रम से लड़खड़ाती, उतावलेपन से पैर आगे बढ़ाती फिर जड़तावश ठिठक जाती। १०३ [सी.] जलदवर्ण वाले (मेघश्याम, विष्णु) के पीछे-पीछे शंपा के समान जाते समय, लक्ष्मी के निटल (ललाट) पर के अलकों से लगकर उन्हें हराने के लिए झंकार के साथ आकर भौरे लक्ष्मी के मुखसरोज (मुखकमल) पर भिनभिनाते; अलियों (भौंरों) को उड़ा देने पर तोते धीरे-धीरे पहुँचकर, लक्ष्मी के बिंब-समान द्योतित (कांति वाले) ओष्ठ काटने दौड़ते; उन शुकों को भगाने पर मंदाकिनी से आये पाठीन (मीन) लक्ष्मी के [मीनाकार] चक्षुओं के पास आकर अपनी श्रेष्ठता जताने लगते; [आ.] [उन] मीनपंक्तियों से पार पाने के पश्चात् शंपालताएँ (विद्युल्लताएँ) लक्ष्मी की तनुलता से घर्षण करने (रगड़ जाने) के निमित्त अंतरिक्ष में ताँता बाँधने लगते। उन शंपाओं (बिजलियों) को जीतने के पश्चात् चक्रवाक लक्ष्मी के कुचयुग्म से टक्कर लेकर घमंड दिखाने लगते। [इस प्रकार वह] सुंदरी (लक्ष्मी) मेघ के पीछे बिजली के समान चलने लगी। १०४ [म.] विनुवीथि (आकाशमार्ग) से आ पहुँचनेवाले उस विष्णु को जो सुरारातियों (असुरों) को उनकी जीवन-संपत्ति से वंचित करनेवाला (प्राण-हरण करनेवाला) है; करुणा के कारण वृद्धि पानेवाला (महान बना हुआ) है; योगींद्र के हृदय रूपी वन में वास करनेवाला है, जो सहिष्णु है, और

द्दन वर्तिष्णु सहिष्णु भक्तजन बृंदप्राभवालंकरि-
ष्णु नवोढोल्लसदिंदिरा परिचरिष्णुन् जिष्णु रोचिष्णुनिन् ॥ 105 ॥

व. इट्लु पोडगनि ॥ 106 ॥

म. चनुदेंचेन् घनुडल्ल वाडॆ हरि पज्जं गंटिरे लक्ष्मि शं-
खनिनादंबदॆ चक्रमल्लदॆ भुजंगध्वंसियुन् वाडॆ क्र-
न्नन नेतेंचे नटंचु वेल्पुलु नमो नारायणायेति नि-
स्वनुलै श्रोवकरि मिट हस्तिदुखस्थावक्रिकि जक्रिकिन् ॥ 107 ॥

व. अय्यवसरंबुन गुंजरेंद्रपालन पारवश्यंबुन·देवतानमस्कारंबु लंगीकरिपक, मनस्समान संचारुंडै, पोयि पोयि, कोंत दूरंबुन शिशुमार चक्रंबुनुंबोले गुरु मकर कुळीर मीन मिथुनंबै. किन्नरेंद्रुनि भांडागारंबुनुंबोले स्वच्छ वर कच्छपंबै, भाग्यवंतुनि भागधेयंबुनु बोले शंख चक्र कमलालंकृतंबै,

---

भक्तजनों के समूहों को प्राभव (प्रभुता) से अलंकृत करनेवाला है; नयी दुलहिन-समान प्रकाशमान इंदिरा (लक्ष्मी) की परिचर्याएँ लेनेवाला है; जिष्णु (जयशील) है और जो रोचिष्णु (ज्योतिमान) है, (उस विष्णु को) अमरों ने देखा। १०५ [व.] यों देखकर १०६ [म.] "महानुभाव हरि आ पहुँचा, वही देखो; हरि के पार्श्व में लक्ष्मी को देखा है न? वही शंखध्वनि है, वही चक्र है, लो यह भुजंगध्वंसी (गरुड़) भी शीघ्र आ पहुँचा"—यों कहते हुए— "नमो नारायणाय" —का उच्चारण करते हुए उन देवताओं ने हस्ति की दुरवस्था (संकट)-वक्री (दूर करनेवाले) चक्री (विष्णु भगवान) की आकाश में ही वंदना की। १०७ [व.] उस अवसर पर, कुंजरेंद्र (गजेंद्र) का पालन (रक्षण) करने के पारवश्य मे [विष्णु ने] देवताओं के नमस्कार भी स्वीकार नही किये; मनोवेग से चल-चलकर कुछ दूरी पर उस पंकजाकर (सरोवर) को देखा जो शिशुमार-चक्र (ग्रहमंडल) के समान गुरु (बड़े-बड़े) मकर, कुलीर (केकड़ों) और मीन (मछलियों) के मिथुनों (जोड़ियों) का आवास था, (श्लेषार्थ से : वह ग्रह-मंडल जो गुरु, मकर, कर्कट, मीन और मिथुन राशियों से युक्त); जो किन्नरेंद्र (कुवेर) के भांडागार (कोश) के समान स्वच्छ और श्रेष्ठ कच्छपों (कछुवे) का आवास था (श्लेष से : कुवेर के भांडागार में वर और कच्छप नामक निधियाँ); भाग्यवान (धनवान) के भागधेय (संपत्ति) के समान जिसमें परागयुक्त जल भरा हुआ था (श्लेष से : धनवान की संपत्ति में अनुराग-प्रसिद्धि-युक्त जीवन रहता है); वैकुंठपुर (नगर) के समान शंखों (बड़े घोंघों), चक्रों (चक्रवाकों) तथा कमलों से अलंकृत था (श्लेष से : वैकुंठ शंख, चक्र और लक्ष्मी से अलंकृत रहता है); तथा संसारचक्र के समान जो जलचर-द्वंद्वों (-समूहों) और संकुल पक (घने कीचड़) से संकीर्ण (भरा हुआ) वना हुआ दिखाई देता

संसारचक्रंबुनुंबोलें द्वंद्व संकुल पंक संकीर्णंबे योप्पु नप्पंकजाकरंबु वॊंडगनि ॥ 108 ॥

म. करुणासिंधुडु शौरि वारिचरमुन् खंडिपगा बंपे स-
त्वरिताकंपित भूमिचक्रमु महोद्यद्विस्फुलिंगच्छटा
परिभूतांबर शुक्रमुन् बहुविध ब्रह्मांडभांडच्छटां-
तर निर्विक्रमु बालिताखिल सुधांधश्चक्रमुं जक्रमुन् ॥ 109 ॥

व. इट्लु पंचिन ॥ 110 ॥

शा. अंभोजाकर मध्य नूतन नळिन्यालिंगन क्रीडना-
रंभुंडैन वॆलुंगुरेनि चॆलुवारन् वच्चि नीटन् गुभुल्
गुंभध्वानमुतो गॊलंकुनु गलंकं बॊंदगा जॊच्चि दु-
ष्टांभोवर्ति वसिंचु चक्कटिकि डायंबोयि हृद्वेगमै ॥ 111 ॥

शा. भीमंबै तल द्रुंचि प्राणमुल बापें जक्र माशुक्रियन्
हेमक्ष्माधर देहमुं जकित वन्येभेंद्र संदोहमुन्
गाम क्रोधन गेहमुन् गरटि रक्तस्राव गाहंबु नि-
स्सीमोत्साहमु वीतदाहमु जयश्रीमोहमुन् ग्राहमुन् ॥ 112 ॥

---

था (श्लेष से : ज्यों संसार दुःखों के द्वंद्वों और पापों से सकीर्ण [संकुल] बना रहता है)। १०८ [म.] करुणासिंधु शौरि (विष्णु) ने उस वारिचर (जलचर, मगर) को खंडित करने के निमित्त, अपना चक्र (आयुध) भेजा, जिसके सत्वर गमन के कारण भूमिचक्र कंपित हुआ; जिसमें से ऊपर छूटे हुए विस्फुलिंगों (अग्निकणों) ने अंबर (आकाश मे) के शुक्र ग्रह की छटा को परिभूत (अपमानित) किया; ब्रह्मांडभांड के भीतर जो निर्वक्र गति से (अबाध गति से) आगे बढ़ चला; वह चक्र अखिल सुधांध-चक्र को (देवतासमूह को) पालनेवाला था। १०९ [व.] इस प्रकार [चक्र को] भेजने पर, ११० [शा.] वह चक्र अंभोजाकर (सरोवर) के मध्य में, टटके खिली कमलिनी का आलिंगन कर क्रीड़ा करनेवाले सूर्य की शोभा को [अपनी कांति से] नष्ट करते हुए, पानी में 'गुभुल-गुभुल' की घोर ध्वनि करते हुए, सरोवर को अपने प्रवेश से कलंकित (कल्लोलित) करते हुए, उस दुष्ट अंभोवर्ती (जल में स्थित) मगर के समीप मनोवेग से जा पहुँचा। १११ [शा.] उस चक्र (आयुध) ने भीम (भयंकर) बनकर, सिर काटकर, आशुक्रिया (सरलता) से उस ग्राह के प्राण हर लिये जिसकी (मकर की) देह मेरुपर्वत के समान भारी और भयानक थी, जिसे देख वनगजेंद्र-संदोह (-समूह) चकित रह गया था, जो काम और क्रोध का घर बना हुआ था; जो करटी (हाथी) के रक्तस्राव में भीग गया था, और जो भूख-प्यास छोड़ असीम उत्साह से जयश्री (विजयलक्ष्मी) को

व. इट्लु निमिषस्पर्शंबुन सुदर्शनंबु मकरि तल द्रुंचु नवसरंबुन ॥ 113 ॥

कं. मकर मॊकटि रवि जॊच्चॆनु
मकरमु मऱियॊकटि धनदु माटुन डागॆन्
मकरालयमुन दिरिगॆडु
मकरंबुलु कूर्मराजु मरुवुन करिगॆन् ॥ 114 ॥

म. तममुं बासिन रोहिणीविभु क्रियन् दर्पिंचि, संसारदुः-
खमु वीड्कॊन्न विरक्तचित्तुनि गतिन् ग्राहंबु पट्टूड्चि पा-
दमु लल्लार्चि, करेणुकाविभुडु सौंदर्यंबुतो नॊप्पॆ सं-
भ्रम दाशा करिणी करोज्झित सुधांभस्स्नान विश्रांतुडै ॥ 115 ॥

शा. पूरिंचॆन् हरि पांचजन्यमु, गृपांभोराशि सौजन्यमुन्
भूरिध्वान चलाचलीकृत महाभूत प्रचैतन्यमुन्
सारोदार सितप्रभाचकित पर्जन्यादि राजन्यमुन्
दूरीभूत विपन्न दैन्यमुनु, निर्धूत द्विषत्सैन्यमुन् ॥ 116 ॥

---

पाने के मोह मे पड़ा हुआ था। ११२ [व.] इस प्रकार जब सुदर्शन (चक्र) निमेष मात्र के स्पर्श से मगर का सिर काट रहा था, उस अवसर पर, ११३ [कं.] [भयभीत होकर] एक मकर ने जाकर सूर्यमंडल में प्रवेश किया; दूसरा मकर कुबेर की आड़ में (नवनिधियों में) छिप गया; उस मकरालय (सरोवर) मे विचरनेवाले शेष मकर कूर्म राजा (विष्णु के कूर्मावतार) की शरण में गये। ११४ [म.] तब तम (अंधकार) से छूटे रोहिणीविभु (चंद्रमा) के समान दर्पित हो, संसार के दुःखों से छुटकारा पाये विरक्तचित्त [वाले] (योगी) के सदृश, ग्राह (मगर) की पकड़ छुड़ाकर करेणु का विभु (गजपति) अपने पैर झटककर सुशोभित हुआ। संभ्रांत दिग्गजों की सूँड़ से छूटे सुधा-सम नीरधारा में स्नान करके वह गजेंद्र विश्रांत हुआ। ११५ [शा.] हरि ने [अपना] पांचजन्य [शंख] पूरा (मुखरित किया) जो सौजन्य और कृपा का अंभोराशि (समुद्र) था, जो ऐसा चैतन्य (प्राणशक्ति) से पूर्ण था कि अपनी भूरि (बड़ी) ध्वनि से पंचमहाभूतों को चल-विचल बनानेवाला था; जो अपनी सारभूत सितप्रभा (श्वेत कांति) से पर्जन्य (इंद्र) आदि राजाओं को चकित (मात) करनेवाला था, जो विपन्नों (संकटग्रस्तों) का दैन्य दूर कर देनेवाला तथा जो शत्रु-सैन्य की धज्जियाँ उड़ा देनेवाला था। ११६

## अध्यायमु—४

म. मोरसॅन्निर्जरदुंदुभुल्, जलरुहामोदंबुलै वायुवुल्
दिरिगॅन्, बुव्वुल वानजल्लु गुरिसॅन्, देवांगनालास्यमुल्
परगॅन्, दिक्कुलयंदु जीव जय खेल ध्वानमुल् निंडॅ, सा-
गर मुप्पॅंगॅ दरंगचुंबित नभोगंगा मुखांभोजमै ॥ 117 ॥

कं. निडुदगु केल गजमुनु, मडुवुन वॅडलंग दिगिचि मदजल रेखल्
दुडुचुचु मॅल्लन पुणुकुचु, नुडिपॅन् विष्णुंडु दुःख मुर्वीनाथा ! ॥ 118 ॥

कं. श्रीहरिकर संस्पर्शनु, देहमु दाहंबु मानि धृति गरिणी सं-
दोहमुनु दानु गजपति, मोहन घींकारशब्दमुलतो नॊप्पॅन् ॥ 119 ॥

कं. करमुन मॅल्लन निवुरुचु, गर मनुरागमुन मॅरसि कलयंबडुचुन्
गरि हरिकतमुन ब्रतुकुचु, गरपीडन माचरिंचॅ गरिणुल मरलन् ॥120॥

सी. जननाथ ! देवल शाप विमुक्तुडॅ पटुतर ग्राहरूपंबु मानि
घनुडु हूहूनाम गंधर्वुडप्पुडु तन तॊंटि निर्मलतनुवु दाल्चि

---

## अध्याय—४

[म.] देवताओं की दुंदुभियाँ (नगाड़े) वज उठीं; जलरुहों (कमलों) को आमोद (हर्ष) पहुँचाते हुए वायुएँ बहने लगी; पुष्पवृष्टि हुई; देवांगनाओं के लास्य (नृत्य) चल पड़े; दिशाएँ जीवों के 'जय जय' की ध्वनियों से भर गयी; सागर उमड़ उठा जिसकी तरंगे नभोगंगा (आकाशगंगा) का मुखांभोज (मुखकमल) चूमने लगीं। ११७ [कं.] हे उर्वीनाथ (भूपाल)! विष्णु ने अपना लंबा हाथ (सहारा) देकर गज को उस पोखरे से वाहर निकाला, उसकी मदजल-रेखाएँ पोंछकर धीरे से पुचकार कर (प्यार जताकर), उसका दुःख दूर किया। ११८ [कं.] श्रीहरि का करस्पर्श (हस्तस्पर्श) से (पाकर) [अपनी] देह का दाह निवारण कर, धैर्य प्राप्त कर, वह गजपति अपनी करिणी-संघ के साथ सुहावने घींकार शब्द (चिंघाड़) करता हुआ शोभायमान हुआ। ११९ [कं.] हरि [के किये रक्षण] के कारण [मृत्यु से] बचकर गजेंद्र ने करिणियों को हौले-हौले सहलाते हुए, अनुराग के साथ हिलते-मिलते (संस्पर्श हुए) पुनः उनसे करपीडन (हस्तस्पर्श) किया। १२० [सी.] हे जननाथ (राजन्)! देवल के शाप से विमुक्त होकर, पटुतर ग्राह (मकर) रूप छोड़कर, [उस] महान् हूहू नामक गंधर्व ने अपने पूर्व का निर्मल (शुद्ध) तनु (शरीर) धारण कर लिया; [और उसने] अति भक्ति से, अव्यय (अविनाशी) हरि को प्रणाम किया, फिर चाव से उसकी कीर्ति के गीत गाये और उस देव

हरिकि नव्ययुनकु नतिभक्तितो नौविक तविलि कीर्तिचि गीतमुलु वाडि
या देवु कृप नोंदि यंदंद मरियुनु विनतशिरस्कुडै वेड्कतोड

आ. दळितपापुडगुचु दनलोकमुन केगॆ, नपुडु शौरि केल नंट दडव
हस्तिलोकनाथु डज्ञानरहितुडै, विष्णुरूपुडगुचु वॆलुगुचुंडॆ ॥ 121 ॥

म. अवनीनाथ ! गजेंद्रुडा मकरितो नालंबु गाविचॆं, मुन्
द्रविळाधीशुडतंडु पुण्यतमुडिंद्रद्युम्न नामुंडु, वै-
ष्णवमुख्युंडु, गृहीत मौन नियतिन् सर्वात्मु नारायणुन्
सविशेषंबुग बूज चेसॆनु महाशैलाग्र भागंबुनन् ॥ 122 ॥

म. ऒकनाडा नृपु डच्युतुन् मनमुलो नूहिंपुचुन् मौनियै
यकलंकस्थितिनुन्नचो गलशजुंडच्चोटिकिन् वच्चि ले-
वक पूजिपक युन्न राजु गनि नव्यक्रोधुडै मूढ ! लु-
ब्ध करींद्रोत्तम योनि बुट्टुमनि शापं बिच्चॆं भूवल्लभा ! ॥ 123 ॥

कं. मुनिपति नवमानिचिन, घनु डिंद्रद्युम्न विभुडु गोंजरयोनि
जननंबंदॆनु विप्रुल, गनि यवमानिप दगदु घनपुण्युलकुन् ॥ 124 ॥

कं. करिनाथु डय्यॆ नातडु, करुलैरि भटादुलॆल्ल गजमै युंडिन्
हरिचरणसेव कतमुन, गरिवरुनकु नधिक मुक्ति गलिगॆ नरेंद्रा ! ॥125॥

---

की कृपा पाकर, सर्वत्र उमंग में आकर, विनतशिरस्क होकर; [आ.] [यों] दलितपाप (पापरहित) होकर, वह अपने लोक को गया। तब शौरि (विष्णु) का हस्तस्पर्श होते ही, वह हस्तिलोकनाथ (गजपति) अज्ञान-रहित होकर, विष्णु-रूप बन, प्रकाशमान होकर रहा। १२१ [म.] हे अवनीनाथ (पृथ्वीपति) ! जिस गजेंद्र ने उस मगर से युद्ध किया, वह पूर्व में द्रविड़ देश का इन्द्रद्युम्न नामक पुण्यतम राजा था। वह वैष्णव मुख्य (प्रसिद्ध विष्णुभक्त) था; और महाशैल के अग्रभाग पर [स्थित होकर], मौनव्रत को ग्रहण कर, [उसने] सर्वात्मा नारायण की पूजा विशेष रूप से की थी। १२२ [म.] हे भूवल्लभ (राजन्) ! एक दिन जब वह राजा मन में अच्युत (विष्णु) का ध्यान करते हुए, मौन हो, अकलंक स्थिति में मग्न था, तब कलशज (अगस्त्य मुनि) के वहाँ आने पर राजा उठा नहीं, [और] पूजा [अर्चना] नहीं की, तो अत्यंत क्रोध में आकर, शाप दिया कि "हे मूढ ! तुम लुब्ध करींद्रोत्तम (गजेंद्र) की योनि में जाकर जनम पाओ"। १२३ [कं.] उस महान् राजा इंद्रद्युम्न ने, मुनीश्वर का अपमान करने के कारण कुंजरयोनि में जन्म पाया। [अतः] घन (बड़े-बड़े) पुण्यशालियों के लिए भी विप्रों को देख, उनका अपमान करना उचित नहीं है। १२४ [कं.] हे नरेंद्र ! वही [इन्द्रद्युम्न]

आ. कर्मतंत्रु डगुचु गमलाक्षु गोल्चुचु, नुभयनियतवृत्ति नुंडनेनि
जेंड्डु गर्ममेल्ल शिथिलमै मेल्लन, ब्रबलमैन विष्णुभक्ति चेंडवु ॥126॥

कं. चेंड्डु गरुलु हरुलु धनमुलु
जेंड्डुरु निजसतुलु सुतुलु जेंड्डु चेंनटुलकुन्
जडक मनु नेंड सुगुणुलकु
जेंडनि पदार्थमुलु विष्णुसेवा निरतुल् ॥ 127 ॥

व. अप्पुडु जगज्जनकुंडगु नप्परमेश्वरुंडु दरहसित मुखकमल यगु नवकमल किट्लनियें ॥ 128 ॥

कं. बाला ! ना वेंनुवेंटनु, हेलन् विनुवीथिनुंडि येतेंचुचु नी
चेलांचलंबु वट्टुट, कालो नेमंटि नन्नु नंभोजमुखी ! ॥ 129 ॥

कं. अॅरुगुदु तेंडवा ! येंप्पुडु
मडवनु सकलंबु नन्नु मडचिन येंडलन्
मडतुननि येंडिगि मोंडगक
मडवक मोंडयिडरयेनि मडि यन्यमुलन् ॥ 130 ॥

---

करिनाथ (गजों का राजा) बन गया, उसके भट आदि अनुचरहाथी हुए; हाथी [के रूप में] होने पर भी, हरि-चरण-सेवा के प्रभाव से, उस करिवर को उत्तम गति (मुक्ति) मिल गयी। १२५ [आ.] जो मनुष्य कर्मतन्त्र (कर्मनिष्ठ) होकर, कमलाक्ष (विष्णु भगवान्) की भक्ति करता हुआ यदि दोनों व्रतों के नियमों का पालन करेगा तो उसका सारा कर्म (बंधन) शिथिल होकर [क्रमशः] नष्ट हो जायेगा, परंतु उसकी प्रबल विष्णुभक्ति बिगड़ नही जाएगी (निष्फल नही होती)। १२६ [कं.] कुत्सितों के हाथी, घोड़े, धन-दोलत सब नष्ट होते हैं, उनके स्त्री-पुत्र नष्ट होनेवाले हैं, [किन्तु] गुणवानों के लिए नष्ट हुए बिना सदा बने रहनेवाला पदार्थ [केवल] विष्णु-सेवा-निरति (लग्न-बुद्धि) है। १२७ [व.] उस समय जगज्जनक (जगत्पिता), परमेश्वर ने दरहसित मुखकमल वाली (कमल-समान मुख से मुस्कुराती हुई) कमला (लक्ष्मी) से यों कहा, १२८ [कं.] "हे बाला ! संभ्रम के साथ आकाशमार्ग से आते समय मैंने तुम्हारा चेलांचल पकड़ रखा था, हे अंभोजमुखी (कमलमुखी) ! मेरे पीछे-पीछे आते हुए तुमने मुझे अपने मन में [न जाने] क्या कहा था ? १२९ [कं.] हे सुंदरी ! यह जानकर कि मुझे भूलने पर मैं समस्त को (उन भूलनेवालों) को भूल जाता हूँ, यह [बात] जानकर कि [हम लोग भगवान को] नहीं भूलेंगे, कपट छोड़ मुझे जो पुकारते हैं (गुहारते है), मैं अन्य सब कुछ भूलकर उन्हें बचाता

व. अनि पलिकिन, नरविंद मंदिर यगु नथ्यिंदिरादेवि मंदस्मित चंद्रिका वदनारविंद यगुचु मुकुंदुनकिट्लनियॆ ॥ 131 ॥

कं. देवा! देवर यड्गुलु, भावंबुन निलिप कॊलुचु पनि नापनि गा-
को वल्लभ ! येमनियॆद, नी वॆंटनॆ वच्चुचुंटि निखिलाधिपती ! ॥132॥

कं. दीनुल कुय्यालिपनु, दीनुल रक्षिप मेलु दीवन बॊंदन्
दीनावन ! नी कॊप्पुनु, दीनपराधोन ! देवदेव ! महेशा ! ॥ 133 ॥

व. अनि मद्रियुनु, समुचित संभाषणंबुल नंकिचुचुन्न परम वैष्णवीरत्नंबुनु सादर सरस सल्लाप मंदहास पूर्वकंबुगा नालिगनंबु गाविंचि, सपरिवारुंडै, गंधर्व सिद्ध विबुधगण जेगीयमानुंडै, गरुडारूढुंडगुचु, निज सदनंबुनकुं जनियॆ। अनि चॆप्पि शुकयोगींद्रुंडिट्लनियॆ ॥ 134 ॥

सी. नरनाथ ! नीकुनु नाचेत विवरिपवडिन यी कृष्णानुभवमैन
गजराज मोक्षण कथ विनुवारिकि यशमुलिच्चुनु गल्मषापहंबु
दुस्स्वप्न नाशंबु दुःखसंहारंबु ब्रॊद्दुल मेल्कांचि पूतवृत्ति
नित्यंबु वठियिंचु निर्मलात्मकुलैन विप्रुलकुनु बहु विभव ममरु

ते. संपदलु गल्गु, वोडलु शांति बॊंदु
सुखमु सिद्धिंचु वर्धिल्लु शोभनमुलु

---

हूँ।" १३० [व.] यों कहने पर, वह अरविंदमंदिरा (कमलालया = लक्ष्मी) इंदिरादेवी वदनारविंद (मुखकमल) पर मंदहास की चंद्रिका से युक्त होकर, मुकुंद से यों बोली : १३१ [कं.] "हे देव ! प्रभु के चरणों को अपनी भावना में स्थिर करके ध्यान करते रहने के सिवा मेरा कोई अन्य कार्य नहीं है। हे वल्लभ (प्रिय) ! हे निखिलाधिपति ! मैं तुम्हें क्या कहूँगी, तुम्हारे पीछे ही मैं चली आ रही थी। १३२ [कं.] हे दीनावन (दीनरक्षक) ! दीनपराधीन ! (दीनों के वशवर्ती) ! हे महेश ! दीनों का वार्तालाप सुनना, दीनों की रक्षा करना, उनसे उत्तम स्तुतियाँ पाना— हे देव-देव ! तुम्हीं को सोहता है" । १३३ [व.] [ऐसा] कह, और समुचित संभाषणों से स्तुति कर रही परमवैष्णवीरत्न-लक्ष्मी को सादर सरस सल्लाप और मंदहासपूर्वक आलिंगन करके [भगवान् विष्णु] सपरिवार, गंधर्व-सिद्ध-बिबुध (देव) गणों से जेगीयमान होते हुए, गरुड़ारूढ़ होकर, निज सदन पधारे। ऐसा कहकर शुकयोगींद्र ने फिर यों सुनाया : १३४ [सी.] हे नरनाथ ! तुम्हें मुझसे वर्णित कृष्णानुभवात्मक यह गजराज-मोक्षण की कथा श्रोताओं को यश प्रदान करेगी; यह कल्मषापह (पापविमोचक), दुस्स्वप्न-नाशक और दुःखसंहारक है; प्रातः ही जागकर (पूतवृत्ति) पवित्रता से नित्य [इसे] पढ़नेवाले निर्मलात्मा विप्रों को [इसके प्रभाव से] बहुविध वैभव संप्राप्त होगा। [ते.] संपदाएँ

मोक्ष मरुचेतिदै युंडु मुवमु चेरु
ननुचु विष्णुंडु प्रीतुडै यानतिच्चें ॥ 135 ॥

व. अनि मरियु, नप्परमेश्वरुंडिट्लनि यानतिच्चें। ऍव्वरेनियु नपरात्रंबुन मेल्कांचि, समाहित मनस्कुलै, श्वेतद्वीपंबुनु, नाकु प्रियंबैन सुधासागरंबुनु, हेमनगंबुनु, निग्गिरिकंदर काननंबुलनु, वेत्र कीचक वेणुलता गुल्म सुर-पादपंबुलनु, एनुनु ब्रह्मयु फाललोचनुंडुनु निवसिंचियुंडु नक्कोंडशिखरं-बुलनु, कौमोदकी कौस्तुभ सुदर्शन पांचजन्यंबुलनु, श्रीदेविनि, शेष गरुड वासुकि प्रह्लाद नारदादि ऋषुलनु, मत्स्य कूर्म वराहाद्यवतारंबुलनु, तदवतारकृतकार्यंबुलनु, सूर्य सोम पावकुलनु, प्रणवंबुनु, धर्म तपस्सत्यं-बुलनु, वेदंबुनु, वेदांगंबुलनु, शास्त्रंबुलनु, गो भूसुर साधु पतिव्रताजनं-बुलनु, चंद्र काश्यपजाया समुदयंबुनु, गौरी गंगा सरस्वती काळिंदी सुनंदा प्रमुख पुण्यतरंगिणी निचयंबुनु, नमरुलनु, नमरतरुवुलनु, नैरावतं-बुनु, नमृतंबुनु, ध्रुवुनि, ब्रह्मर्षि निवहंबुनु, बुण्यश्लोकुलैन मानवुलनु, समाहित चित्तुलै तलंचुवारलकु प्राणावसानकालंबुन मदीयंबगु विमल-गति नित्तु। अनि हृषीकेशुंडु निर्देशिंचि, शंखंबु पूरिंचि, विहगपरिवृढ

---

मिलेंगी, पीड़ाओं का निवारण होगा, सुख की सिद्धि होगी, शोभन बढ़ेंगे; मोक्ष उनके करतल (मुट्ठी) में होगा; संतोष (मोद) पहुँचेगा। इस प्रकार प्रीत हो विष्णु ने आज्ञा दी। १३५ [व.] [ऐसा] कह और उस परमेश्वर ने यों आज्ञा दी : "जो कोई पुरुष अर्धरात्रि को जागकर समाहित-मनस्क [वाला] हो, श्वेतद्वीप का, मेरे लिए प्रिय क्षीरसागर का, हेमनग (सुमेरु) का, उस गिरि की कंदराओं तथा काननों का, वेत्र (बेंत), कीचक (बाँस), वेणुलता गुल्म का, सुरपादप (कल्पवृक्ष) का, उस पर्वत के शिखरों का, जिन पर मैं, ब्रह्मा और फाललोचन (शिव) निवास करते हैं, कौमोदकी, कौस्तुभ, सुदर्शन और पांचजन्यों का, श्रीदेवी (लक्ष्मी) का, शेष, गरुड़ और वासुकी का, प्रह्लाद नारद आदि ऋषियों का, मत्स्य, कूर्म, वराह आदि अवतारों का, उन अवतारों के किये कार्यों का, सूर्य, सोम (चंद्र) पावकों (अग्नि) का, प्रणव (ओंकार) का, धर्म, तप और सत्य का, वेदों का, वेदांगों का, शास्त्रों का, गो, भूसुर (ब्राह्मण), साधु, पतिव्रताजनों का, सोम काश्यपों की पत्नियों का, गौरी, गंगा, सरस्वती, कालिंदी (यमुना), सुनन्दा आदि पुण्यतरंगिणियों (नदियों) का, अमरों (देवताओं) का, अमर-तरुओं (वृक्षों) का, ऐरावत का, अमृत का, ध्रुव का, ब्रह्मर्षि-निवह (-संघ) का, तथा पुण्यश्लोक मानवों का ध्यान चिंतन करेंगे, उन्हें प्राणावसान (मृत्यु) के समय मैं अपनी विमल गति (मोक्ष-पद) प्रदान करूँगा।" इस प्रकार निर्देश करके हृषीकेश (विष्णु) शंख बजाकर, विहगपरिवृढ़ (गरुड़-वाहन) पर चढ़ [निजस्थान] पधारे।

वाहनुंडॆ वॆचॆसॆं। विबुधानीकंबु संतोषिंचॆं। अनि चॆप्पि शुकुंडु राजुन-
किट्लनियॆं ॥ 136 ॥

## अध्यायमु—५

कं. गजराज मोक्षणंबुनु, निजमुग बठियिंचुनट्टि नियमात्मुलकुन्
गजराजवरदुडिच्चुनु, गजतुरग स्यंदनमुलु गैवल्यंबुन् ॥ 137 ॥

कं. तामसु तम्मुडु रैवत, नामकुडॆ वॆलसॆं मनुवु नलुवुर मीदन्
भूमिकि व्रतिविंध्यार्जुन, नामादुलु नृपुलु मनुवु नंदनुलु नृपा ! ॥138॥

सी. मुनुलु हिरण्यरोमुडु नूर्ध्वबाहुंडु वेदशीर्षुंडनु वीरु मॊदलु
नमरुलु भूतरयादुलु शुभ्रुनि पत्नि विकुंठाख्य परम साध्वि
या यिद्दरकु बुत्रुडॆ तनकळलतो वैकुंठुडन बुट्टि वारिजाक्षु
डवनिपै वैकुंठ मनियॆडि लोकंबु गल्पिचॆं नॆल्ललोकमुलु म्रॊवक

तॆ. रम यॆदुर्कॊलु चेकॊनॆं राजमुख्य !
तदनुभाव गुणंबुलु दलप दरमॆ ?

---

विबुधानीक (देवगण) संतुष्ट हुआ। यों बताकर शुक ने राजा से फिर ऐसा कहा। १३६

## अध्याय—५

[कं.] गजराज-मोक्षण [की कथा को] सच्चाई (ईमानदारी) के साथ पढ़नेवाले नियतात्माओं (नीतिमानों) को गजराजवरद (गजेंद्ररक्षक, विष्णु) गज, तुरग (घोड़े), स्यदन (रथ) और कैवल्य (मोक्ष) प्रदान करेगा। १३७ [कं.] हे नृप ! तामस का छोटा भाई रैवत नाम वाला चार मनुओं के बाद भूमि पर पाँचवाँ [मनु] हुआ; प्रतिविंध्य और अर्जुन आदि राजा [उस] मनु के नंदन (पुत्र) हैं। १३८ [सी.] हिरण्य-रोम, ऊर्ध्वबाहु, वेदशीर्ष आदि [लोग] ऋषि हुए। ये और भूतरय आदि देवता हैं। शुभ्र की, परमसाध्वी विकुंठ नामक पत्नी थी, उन दोनों के पुत्र के रूप में वारिजाक्ष (विष्णु) ने वैकुंठ के नाम से, अपनी कलाओं के साथ उत्पन्न होकर अवनि (भूमि) पर वैकुंठ नामक लोक की कल्पना (रचना) की। समस्त लोकों ने उसे नमस्कार किया। [तॆ.] हे राज-मुख्य (-श्रेष्ठ) ! रमा (लक्ष्मी) ने उसका स्वागत किया; उसकी महिमा और गुणों का वर्णन क्या साध्य (संभव) है। इस धरा पर के रेणुपटल (धूलिकणों) को जान सकते हैं, किन्तु हरि के गुणगणों की संख्या गिनी

यी धरारेणु पटलंबु नॆरुगवच्चु
गानि रादय्य हरि गुणगणमु संख्य ॥ 139 ॥

व. तदनंतरंब ॥ 140 ॥

सी. चक्षुस्तमुजुंडु चाक्षुषुंडनु वीरुडारव मनुवय्यॆ नवनिनाथ !
भूमीश्वरुलु पुरुः पुरुष सुद्युम्नादुलातनि नंदनुलमरविभुडु
मंत्रद्युमाख्युडमर्त्युलाप्यादिकु लाहविष्मद्वीरकादि घनुलु
मुनुलंदु विभुडु संभूतिकि वैराजुनकु बुट्टि यजितुंडु नाग नॊप्पॆ

आ. नतड काडॆ कूर्ममै मंदराद्रिनि
नुदधिजलमुलोन नुंडि मोसॆ
नतडु सुवर्ण दिविजुलथिप नमृताब्धि
द्रच्चि यिच्चॆ ना सुधारसंबु ॥ 141 ॥

व. अनि पलिकिनं, बरीक्षिन्नरेंद्रुनि मुनींद्रुनिकिट्लनियॆ ॥ 142 ॥

म. विनु मुन्नेटिकि द्रच्चॆ पालकडलिन् विष्णुंडु कूर्माकृतिन्
वनधि जॊच्चि यवॆट्लु मोसॆ वलु कव्वंबन शैलंबु दे-
वनिकायं बमृतंबु नॆट्लु वडसॆन् वाराशि नेमेमि सं-
जनितंबय्यॆ मुनींद्र ! चोद्यमु गदा सर्वंबु जॆप्पंगदे ॥ 143 ॥

कं. अप्पटिनुंडि बुधोत्तम !, चॆप्पॆदु भगवत्कथाविशेषंबुलु ना
कॊप्पुडु दनिवि जनिपदु. सॆप्पगदे चॆवुलु निंड श्रीहरिकथलन् ॥ 144 ॥

---

नहीं जा सकती। १३९ [व.] तदनंतर। १४० [सी.] हे अवनीनाथ ! चक्षुस का तनूज (पुत्र) चाक्षुस नामक वीर छठा मनु बन गया। पुरु, पुरुष, सुद्युम्न आदि भूमीश्वर (राजा) उनके पुत्र हैं; मंत्रद्युम नाम वाला अमरविभु (इन्द्र) हुआ; आप्यादिक हविष्मत्, वीरक आदि अमर्त्य (देवता) हुए। मुनियों में विभु, संभूति और वैराज के पुत्र होकर, जन्म लेकर, अजित के नाम से प्रसिद्ध हुआ। [आ.] उसी ने तो कूर्म बनकर मंदराद्रि (मंदर पर्वत) को उदधि (सागर) के जल में रहकर, ढोया था, [तथा] उसी ने तो देवताओं के अभ्यर्थना (प्रार्थना) करने पर, क्षीरसागर मथकर, सुधारस (अमृत) ला दिया था। १४१ [व.] ऐसा कहने पर, परीक्षिन्नरेंद्र ने मुनींद्र से यों कहा। १४२ [म.] विष्णु ने पूर्व में कूर्म की आकृति में क्षीरसमुद्र का किसलिए मन्थन किया ? समुद्र में पैठकर महान् शैल को उसने किस तरह ऊपर उठाकर मथानी बनाया ? देवनिकाय (समूह) ने किस प्रकार अमृत प्राप्त किया ? वाराशि (सागर) में क्या-क्या संजनित (उत्पन्न) हुए ? हे मुनींद्र ! आश्चर्यप्रद है न, मुझे सब कुछ समझा कर कहो। १४३ [कं.] हे बुधोत्तम ! तुम तो तब से (बहुत

व. अनि मऱियु नडुगंबडिनवाडै यतनि नभिनंदिंचि, हरिप्रसंगंबु चॅप्प नुपक्रमिंचॅ। अनि सूतुंडु द्विजुल किट्लनियॆ। अट्लु शुकुंडु राजुं जूचि ॥ 145 ॥

कं. कसिमसगि यसुरविसरमु
लसिलतिकल सुरल नगुव नसुवुलु वॅडलं
वसचॅडिरि पडिरि कॅडसिरि
यसम समरविलसनमुल ननुवॅडलि नृपा ! ॥ 146 ॥

कं. सुरपति वरुणादुलतो, सुरमुख्युलु कॊंदऱरिगि सुरशैलमु पै-
सुरनुतुडगु नजु गनि या, सुरदुष्कृति जॆप्पिरपुडु सॊलयुचु नतुलै ॥147॥

कं. दुर्वासुशापवशमुन, निर्वीयत जगमुलॆल्ल निश्श्रीकमुलै-
पर्वतरिपुतो गूड न, पर्वमुलै युंडॆ हत सुपर्वावळुलै ॥ 148 ॥

आ. नॆलवु वॆडलियुन्न निस्तेजुलैनट्टि
वेल्पुगमुल जूचि वेल्पु पॆद्द
परमपुरुषु दलचि प्रणतुडै संफुल्ल
पद्म वदनुडगुचु वलिकॆ वॆलिय ॥ 149 ॥

---

समय से) भगवत्-कथा-विशेष सुनाते आ रहे हो; फिर भी मुझे तृप्ति न होती। [अतः] श्रीहरि की कथाएँ कर्णपेय रूप में [आगे भी] कहते जाओ। १४४ [व.] यों और पूछा जाकर, राजा का अभिनंदन करके [मुनि ने] हरि-प्रसंग सुनाने का उपक्रम किया। यों सूत ने द्विजों से कहा; उस प्रकार शुक मुनि राजा को देखकर [कहने लगे।] १४५ [कं.] हे नृप ! असुरों के समूह, बिना किसी अवरोध के, असिलतिकाएँ (तलवारें) लेकर सुरों के पीछे पड़, उन्हें खदेड कर प्राण लेने लगे तो वे लोग उस असमान समर के विलास (चपेट) में अपना बल और उपाय खोकर, युद्ध-भूमि पर गिर पड़े और मर गये। १४६ [कं.] तब सुरपति (इन्द्र) वरुण आदियों को साथ लेकर, कुछ प्रमुख देवता [लोग] सुरशैल (मेरुपर्वत) पर विराज-मान, सुरवंद्य अज (ब्रह्मा) के समीप पहुँचे; और उनके [चरणों पर] नत होकर, थकान से, आसुरदुष्कृति (राक्षसों के अत्याचार) कह सुनाया। १४७ [कं.] दुर्वासा के शापवश, सारे जग निर्वीर्य हो, निश्श्रीक (शोभा-हीन) बनकर, पर्वतरिपु (इन्द्र) के समेत, सुपर्व (देवता) अवली (समूह) के निहत होने पर, बिना उत्सव के (आनन्दहीन) रह गये। १४८ [आ.] स्थानभ्रष्ट होकर निस्तेज बने, देवगणों को देखकर, सुरज्येष्ठ (ब्रह्मा) ने परमपुरुष का ध्यान कर, [मन ही मन] णाम करके, संफुल्ल-पद्मवदन वाला होकर, देवताओं को समझाकर कहा : १४९ [कं.] "मैं और तुम लोग तथा काल, मानव, तिर्यक्

कं. एनुनु मीरुनु गालमु
मानव तिर्यग्लता द्रुम स्वेदजमुल्
मानुग नॆव्वनि कळलमु
वानिकि म्रॊक्कॆदमु गाक वगवग नेला ? ॥ 150 ॥

क. आद्युंडु रक्षकुंडु न, साध्युडु मान्युंडु लोक सर्ग त्राणां-
ताद्यादुलॊनर्चु नतं, डाद्यंत विधानमुलकु नर्हुंडु मनकुन् ॥ 151 ॥

कं. वरदुनि वरमु जगद्गुरु
गरुणापरतंत्रु मनमु गनुगॊन दुःख
ज्वरमुलु चॆंडु ननि सुरलकु
सरसिजजनि चॆप्पि यजितु सदनंबुनकुन् ॥ 152 ॥

व. तानुनु, देवतासमूहंबुनु नतिरयंबुनजनि, गानंबडनि यव्विभु नुद्देशिंचि, दैविकंबुलगु वचनंबुल नियतेंद्रियुडै यिट्लनि स्तुतियिंचॆ ॥ 153 ॥

सी. ऎव्वनि मायकु नंतयु मोहिंचु दरिमि यॆव्वानिमाय दाटरादु
तनमाय नॆव्वडंतयुनु गॆल्चिनवाडु नॆव्वनि बॊडगानरॆट्टि मुनुलु
सर्वभूतमुलकु समवृत्ति नॆव्वडु चरियिंचु दनचेत जनितमैन
धरणि पादमुलु चित्तमु सोमुडग्नि मुखंबुनु गन्नुलु कमलहितुलु

---

(पशु), लताद्रुम (पेड़-पौधे) और स्वेदज (कीड़े-मकोड़े) सबके सब जिसकी कलाएँ बने हुए है, उस [भगवान्] के पैरों पड़ेंगे; दुःख क्यों करते हो ? १५० [कं.] [वह भगवान् विष्णु] जो आद्य है, [हमारा] रक्षक है, [किंतु] असाध्य है (जिसे पाना कठिन है), मान्य है, लोकों के सर्ग (सृजन), त्राण (रक्षण) और अन्त (लय) आदि कर्म करनेवाला है, वही हमारे द्वारा किए जानेवाले विधानों के आदि और अन्त के योग्य [विधायक] है" । १५१ [कं.] देवताओं को यह समझाकर कि उस वरदायक परम जगद्गुरु और करुणापरतंत्र को [हमारे] देख पाते ही [हमारे] दुःखज्वर टल जायेंगे, सरसिजजनि (ब्रह्मा) अजित (विष्णु) के सदन को [गए] १५२ [व.] [आप] स्वयं तथा देवतासमूह अत्यन्त वेग के साथ जा पहुँचकर, उस अदृष्ट (जो दिखाई नहीं पड़ता) प्रभु को उद्दिष्ट (लक्ष्य) करके नियतेंद्रिय (समाहितमनस्क) हो दिव्य वचनों से स्तुति की । १५३ [सी.] जिसकी माया से समस्त [विश्व] मोहित होता है, बलात् भी जिसकी माया को पार नहीं किया जा सकता, जो अपनी माया के बल से समस्त को जीते हुए है, कैसे भी मुनि हों, जिसके दर्शन नहीं कर सकते, जो समस्त भूतों (जीवों) के प्रति समवृत्ति (समभाव) वरतता है, स्वरचित धरणी जिसका चरणतल है, सोम (चंद्र) जिसका मन है, अग्नि जिसका मुख है, सूर्य-चंद्र जिसके नेत्रयुग हैं, [ते.] दिशाएँ जिसके कान हैं, प्रसिद्ध

ते. चॅवुलु दिक्कुलु रेतंबु सिद्धजलमु
मूडुमूर्तुल पुट्टिल्लु मौदलिनॅलवु
गर्भ मखिलंबु मूर्धंबु गगनमगुचु
मलयु नॅव्वनि वानि नमस्करिंतु ॥ 154 ॥

व. मरियु, नॅव्वनि बलंबुन महेंद्रुंडुनु प्रसादंबुन देवतलुनु, गोपंबुन रुद्रुंडुनु, पौरुषंबुन विरिंचियु, निंद्रियंबुलवलन वेदंबुलुनु मुनुलुनु, मेढ्रंबुन प्रजापतियु, वक्षंबुन लक्ष्मियु, छायवलन पितृदेवतलुनु, स्तनंबुलवलन धर्मंबुनु, पृष्ठंबुवलन नधर्मंबुनु, शिरंबुवलन नाकंबुनु, विहारंबुवलन नप्सरोजनंबुलुनु, गुह्यंबुवलन ब्रह्मंबुनु, मुखंबुवलन विप्रुलुनु, भुजंबुवलन राजुलुनु बलंबुनु, नूरुवुलवलन वैश्युलुनु नैपुण्यंबुनु, पदंबुलवलन शूद्रुलुनु अवेदंबुनु, अधरंबुवलन लोभंबुनु, नुपरि रदच्छदंबु वलन प्रीतियु, नासापुटंबुवलन द्युतियु, स्पर्शंबुन गामंबुनु, भ्रूयुगळंबुन यमंबुनु, वक्षंबुन गालंबुनु संभविंचॅ, नॅव्वनि योगमाया विहितंबुलु द्रव्य वयः कर्मगुण विशेषंबुलु, चतुर्विध भूत सर्गंबॅव्वनि यात्मतंत्रंबु नॅव्वनिवलन सिद्धिंचि लोकंबुलुनु लोकपालुरुं ब्रतुकुचुंदुरु, पॅरुगुचुंदुरु, दिविजुलकु नायुवु बलंबुनै, जगंबुलकु नीशुंडै, परम महाभूतियगु नप्परमेश्वरुंडु माकुं ब्रसन्नुंडु गाक! अनि मट्रियुनु ॥ 155 ॥

---

जल जिसका रेतस् (वीर्य) है, जिसका मूलस्थान त्रिमूर्तियों की जन्मभूमि है, समस्त ब्रह्मांड जिसका गर्भ (उदर) है, गगन जिसका शिरोभाग है, इस प्रकार व्याप्त महामहिम को मैं प्रणाम करता हूँ। १५४ [व.] और जिसके बल से महेंद्र और प्रसन्नता से देवता, कोप से रुद्र, पौरुष-लता से विरिंचि (ब्रह्मा), इन्द्रियों से वेद और मुनि, मेढ्र (पुरुषांग) से प्रजापति, वक्ष से लक्ष्मी, छाया से पितृदेवता, स्तनो से धर्म, पृष्ठ से अधर्म, शिर से नाक (स्वर्ग), हास से अप्सराएँ, गुह्य से ब्रह्मा, मुख से विप्र, भुजाओं से राजा और बल, ऊरुओं (जाँघों) से वैश्य और नैपुण्य, पदों (चरणों) से शूद्र और अवेद (वेदविरुद्ध), अधर से लोभ, उपरि-रदच्छद (-ऊपर के ओंठ) से प्रीति, नासापुटों (नथुनों) से द्युति (कांति), स्पर्श से काम, भ्रूयुगल (भौंहों) से यम, पक्ष (पार्श्व) से काल, संभूत (उत्पन्न) हुए जिसकी योगमाया के अनुकूल द्रव्य, वय, कर्म और गुणविशेष प्रवर्तित होते हैं, चतुर्विध भूतसर्ग (जीवसृष्टि) जिसके आत्मतंत्र [का परिणाम] है, जिसके कारण लोक और लोकपाल उत्पन्न होकर जीते और बढ़ते रहते हैं, जो दिविजों (देवों) के लिए आयु और बल बनकर, तथा जगों के लिए ईश (स्वामी) बनकर, परम महाभूति (ऐश्वर्य) वाला वह परमेश्वर हम पर प्रसन्न होवे। [ऐसा] कह. और १५५ [कं.] जड़

कं. मौदल जलमिडिन . भूजमु
बुदि नडुमनु जल्लदनमु दोरकौनु माड्किन्
मौदलनु हरिकिनि म्रौक्किन
मुदमंदुदुमेल्ल वेल्पुमूकलु नेमुन् ॥ 156 ॥

कं. आपन्नुलगु विदृक्षुल, को पुण्य ! भवन्मुखाब्जमौय्यन तड्रितो
ब्रापिप जेयु संपद, नो परमदयानिवास ! युज्वलतेजा ! ॥ 157 ॥

## अध्यायमु—६

व. अनि यिट्लु देवगणसमेतुंडै यनेक विधंबुल गीतिपुचुन्न
परमेष्ठियंदु गरुणिंचि दयागरिष्ठुंडगु विश्वगर्भुंडाविर्भविंचे ॥158॥

म. औक वेयकुंलु गूडि गट्टिकदुपै युद्यत्प्रभामूतितो
नौक रूपैचनुदेंचुमाड्कि हरि दानौप्पारॆ नावेलुपुल्
विकलालोकनुलै, विषण्णमतुलै, विभ्रांतुलै म्रोल गा-
नक शंकिंचिरि कौंतप्रौद्दु विभु गानं बोलुने वारिकिन् ॥ 159 ॥

व. अप्पुडु ॥ 160 ॥

---

में जल देने पर, वृक्ष के मध्य और अन्त में भी शीतलता प्राप्त करने के समान, आरंभ में हरि की वंदना करने पर, देवगण और हम सब मोद पाएँगे। १५६ [कं.] हे पुण्यात्मा ! हे परम दया के निवास ! हे उज्ज्वल तेज वाले ! आपन्न दिदृक्षुओं को (संकटग्रस्त दर्शनाभिलाषियों को) तुम्हारा मुखाब्ज (मुखकमल) झट से, अवसर पर [अनायास ही] संपत्ति प्राप्त करावेगा।" १५७

## अध्याय—६

[व.] इस रीति से देवगण-समेत हो, अनेक प्रकार से कीर्तन कर रहे परमेष्ठि (ब्रह्मा) पर कृपा करके, दयागरिष्ठ, और विश्वगर्भ [भगवान विष्णु] आविर्भूत (प्रत्यक्ष) हुआ। १५८ [म.] वह हरि यों प्रकाशमान हो दिखाई दिया, मानो एक साथ एक सहस्र सूर्यों की प्रभा पुंजीभूत रूप में उदित हुई हो। तब वे देवता चकित विलोकनों से, विषण्ण मति वाले बन, विभ्रांत होकर अपने सामने का प्रदेश भी देख न सके, [इस कारण] कुछ समय तक [वे लोग] शंकित (स्तंभित) बने रहे; प्रभु को देख पाना उनके लिए कहाँ संभव होता ? १५९ [व.] तब (उस अवसर पर)। १६० [सी.] हार, किरीट, केयूर, कुंडल, पादकटक (पाजेब),

सी. हरि किरीट केयूर कुंडल पाद कटक कांचन रत्न कंकणादि
कौस्तुभोपेतंबु गोमोदकी शंख चक्र शरासन संयुतंबु
मरकतश्यामंबु सरसिजनेत्रंबु कर्णाभरण कांति गंडयुगमु
कलित कांचनवर्ण कौशेयवस्त्रंबु श्रीवनमालिका सेवितंबु-

आ. नै मनोहरंबुनै दिव्य सौभाग्य,-मैन यतनिरूपु हर्ष मॅसग
जूचि ब्रह्म हरुडु सुरलुनु दानुनु, वॉगि नम्रुलगुचु वागड दॉडगॅ ॥161॥

कं. जनन स्थिति लय दूरुनि, मुनिनुतु निर्वाणसुख समुद्रुनि सुगुणुं
वनुतनुनि बृथुल बृथुलुनि, ननघुडगु महानुभावु नभिनंदितुन् ॥ 162 ॥

कं. पुरुषोत्तम ! नीरूपमु, परमश्रेयंबु भुवनपंक्तुल कॅल्लन्
स्थिर वैदिक योगंबुन, वरुसनु मोयंदु गानवच्चॅनु माकुन् ॥ 163 ॥

कं. मॉदलुनु नीलो दोचॅनु
दुवियुन्नट दोचॅ नडुमु दोचॅनु नीवे
मॉदलु नडुमु दुदि सृष्टिकि
गदियग घटमुनकु मन्नु गति यगु माड्किन् ॥ 164 ॥

कं. नी मायचेत विश्वमु, वेमारु सृजितुवनुचु विष्णुडवनुचुन्
धीमंतुलु गुणपदविनि, नेमंबुन सगुणुडॅन निनु गांतु रॉगिन् ॥ 165 ॥

---

कांचन-रत्न-कंकण आदि से [बिभूषित तथा] कौस्तुभोपेत (कौस्तुभमणि सहित), कौमोदकी (गदा), शंख, चक्र, शरासन (धनुष) आदि से संयुत (युक्त), मरकतश्याम (मरकत मणि के समान श्यामल), सरसिजनेत्र (कमल जैसे नेत्र)- कर्णाभरण की कांति से झलकते गंडयुग सुन्दर कांचन-वर्ण का कौशेयवस्त्र [से युक्त], श्री (लक्ष्मी) और वनमालिका से संसेवित, [आ.] मनोहर और दिव्य सौभाग्यप्रद विष्णु के रूप को बढ़ते हर्ष से देखकर, हर (शिव) और सुरों-सहित ब्रह्मदेव विनम्र हुए और फूलते हुए [आनन्द से] स्तोत्र करने लगे । १६१ [कं.] जनन-स्थिति-लय से दूर (परे), मुनिनुत (मुनियों से प्रशंसित), निर्वाण-सुख के समुद्र, सुगुणी, सूक्ष्म से सूक्ष्म, पृथुल (स्थूल) से पृथुल (स्थूल), अनघ (पापरहित) होनेवाले महानुभाव का अभिनंदन करता हूँ । १६२ [कं.] हे पुरुषोत्तम ! तुम्हारा रूप समस्त भुवन-पंक्तियों (-समूहों) के लिए परम श्रेयस्कर है, वेदोक्त स्थिर समाधि द्वारा हमें तुम्हारे भीतर के ये [विविध] रूप क्रम से दिखाई दिए । १६३ [कं.] तुममें मूल (आदि) दिखाई पड़ा, फिर अंत और मध्य गोचर हुआ, इस सृष्टि के आदि, मध्य और अन्त तुम्हीं हो, जिस प्रकार घट (घड़े) के लिए मिट्टी गति (सामग्री, आधार) है, [वैसे ही समस्त सृष्टि के लिए तुम्हीं आधार हो ।] १६४ [कं.] [तुम] अपनी माया से इस विश्व का बार-बार सृजन करते रहते हो, तुम्हें विष्णु

आ. अन्नमवनि यंदु नमृतंबु गोवुल, यंदु वह्नि समिथलंदु नरुलु
योगवशत बोंदु नोजनु बुद्धिचे, सगुणु निन्नु गांतुरात्मविदुलु ॥ 166 ॥

मत्त. पट्टुलेक बहु प्रकार विपन्न चित्तुलमैति मे-
मॅट्टकेलकु निन्नु गंटि मभीप्सितार्थमु वच्चॅ बॅन्
वॅट्टयॅन दवानलंबुन वेगु नेनुगु मौत्तमुल्
निट्ट लेचिन गंग लोपल नीरु गांचिन चाड्पुनन् ॥ 167 ॥

मत्त. नोकु नेमनि विन्नवितुमु नीवु सर्वमयुंडवै
लोकमॅल्लनु निंडि युंडग लोकलोचन ! नी पदा-
लोकनंबु शुभंबु माकुनु लोकपालकुलेनु नो-
नाकवासुलु नीव वह्नि दनर्चु केतु ततिक्रियन् ॥ 168 ॥

व. अनि कमल संभव प्रमुखुलु विनुति चेसिरि। अनि चॅप्पिन नरेंद्रुनकु शुकुंडिट्लनियॆ ॥ 169 ॥

शा. ई रीति जतुराननादि नुतुडै येपार जीमूत गं-
भीरंबैन रवंबुनं ब्रलिकॅ संप्रीतात्मुडै यीश्वरुं-

---

मान कर धीमान् लोग तुम्हारे गुण-पद को नियम-पूर्वक समझकर, तुम्हें क्रम से सगुण मानते हैं। १६५ [आ.] अवनि (भूमि) में [कृषि-कर्म के द्वारा] अन्न, गौओं में [दोहन द्वारा] अमृत (दूध), समिधाओं (लकड़ी) में [मंथन के द्वारा] अग्नि को मनुष्य अपने उपाय-योग के द्वारा प्राप्त करते हैं, उसी प्रकार आत्मविद् (ज्ञानी बुद्धिमान) अपनी बुद्धि द्वारा सगुण बने देखते है। १६६ [मत्त.] सहारे के अभाव में बहुत प्रकार से [हम लोग] विपन्न-चित्त हुए हैं, अन्त में किसी तरह तुम्हें देख सके। इससे हमारा अभीष्ट सिद्ध हो गया। जिस प्रकार अधिक गरम दवानल में झुलसता हुआ गजसमूह, बाढ़ के कारण उमड़नेवाली गगा का जल पा जाता है [उसी प्रकार हम लोगों ने तुम्हें प्राप्त किया है।] १६७ [मत्त.] हे लोकलोचन (लोक के नेत्रसमान प्रभु) ! तुम सर्वमय हो (सबमें भरे हुए हो), जबकि तुम लोक भर में समाये हुए हो, तुमसे हम क्या कहकर निवेदन करेंगे ? तुम्हारे पदों का (चरणो का) आलोकन (दर्शन) हमारे लिए शुभप्रद है; तुम वह्नि (अग्नि) हो, ये लोकपालक, मैं और ये नाकवासी (देवगण) सब उसमें से फैले हुए कांतिपुंज के सदृश हैं। १६८ [व.] [यों] कहकर कमलसंभव (ब्रह्मा) प्रमुख (आदि) ने विनुति (स्तुति) की। इस प्रकार बखान करके शुक ने नरेंद्र से यों कहा। १६९ [शा.] इस प्रकार चतुरानन (ब्रह्मा) आदि से सन्नुत (प्रशंसित) होकर, संप्रीतात्मा बनकर, ईश्वर (विष्णु) जीमूतगंभीर (मेघ-सदृश गंभीर) स्वर में उन देवताओं से, जिनके शरीर [हर्ष से] रोमांचित

डा रोमांचित कायुलन्नव विमुक्तापायुलन् प्रेयुल
न्नारब्धोग्र महार्णवोन्मथन वांछानल्पुलन् वेल्पुलन् ॥ 170 ॥

कं. ओ नलुव ! यो सुरेश्वर !
यो निटलतटाक्ष ! यो सुरोत्तमुलारा !
दानवुलतोड निप्पुडु
मानुग बोरामि गलिगि मनुटे योप्पुन् ॥ 171 ॥

व. अदि यॅट्लंटिरेनि ॥ 172 ॥

क. ऍप्पुडु दनकुनु सत्वमु, चॊप्पडु नंदाक रिपुल जूचियु दन मै-
गप्पिकोनि युंडवलयु, नॊप्पुग नहि मूषकमुन कोंदिगिन भंगिन् ॥ 173॥

क. अमृतोत्पादन यत्नमु, विमलमति जेयुटॊप्पु वेल्पुलु विनुडी
यमृतंबु द्रावि जंतुवु, लमृतगति नतुकुचुंडु नायुर्वृद्धिन् ॥ 174 ॥

सी. पालमुन्नीटिलोपल सर्वतृण लतौषधमुलु दॅप्पिचि चाल वैचि
मंदर शैलंबु मंथानमुग जेसि तनर वासुकि दरित्राडु सेसि
ना सहायंबुन नलि नंदरुनु मीरु तरुवुडु बेग नतंद्रुलगुचु
फलमु मोदय्यॅडु बहुळदुःखंबुल बडुदुरु दैत्युलु पापमतुलु

आ. अलसटयुनु लेक यखिलार्थमुलु गल्गु
विषधिलोन नौवक विषमु पुट्टु

हुए, जो अपाय (संकट) से अभी-अभी विमुक्त हुए, जो [ईश्वर के] प्रेमपात्र बने, और जो प्रारब्ध (दुर्भाग्य) रूपी क्षुब्ध महार्णव (महासागर) को मथ डालने की वांछा करनेवाले अनल्प (महान्) थे, इस प्रकार के वचन सुनाये : १७० [कं.] हे ब्रह्मा ! हे सुरेश्वर (इन्द्र) ! हे निटलतटाक्ष (फाललोचन, शिव) हे सुरोत्तम (देवगण) ! इस समय दानवों (राक्षसों) से युद्ध किये बिना बचे रहना ही उचित है। १७१ [व.] यदि पूछेंगे कि कैसे [क्यों] ? तो सुनो। १७२ [कं.] जब तक अपने को सत्त्व (बल) प्राप्त नहीं होता, तब तक शत्रुओं को [सामने] पाकर भी अपने को छिपा लेना चाहिए, जैसे [कभी-कभी]अहि (सर्प) मूषक से दबकर (छिपा) रहता है। १७३ [कं.] विमल-मति (बुद्धिमत्ता) से अमृतोत्पादन (अमृत को उत्पन्न) करने का यत्न करना उचित है; हे देवताओ ! सुनो, अमृत पीने पर जीव-जंतु, आयुर्वृद्धि पाकर अमृत गति से (मृत्युरहित स्थिति में) जीवित रह सकते हैं। १७४ [आ.] क्षीरसागर में समस्त तृण (घास), लता, औषध मँगवाकर, अधिकता से डाल देना, मंदर शैल को मथानी बनाकर, वासुकी (शेषनाग) को रस्सी बनाकर, मेरी सहायता से, क्रम से, तुम सब अतंद्र (आलस्य-रहित) बनकर शीघ्र ही मंथन करो। फल तुम्हें

गलगि वरुव वलदु कामरोषंबुलु
वस्तुचयमुनंदु वलदु चेय ॥ 175 ॥

व. अनि युपदेशिंचि ॥ 176 ॥

कं. अंतादि रहितु डच्युतु, डंतर्धानंबु नोंदें नज फालाक्षुल्
संतोषंबुन दम तम, कांतालयमुलकु जनिरि गौरवमोप्पन ॥ 177 ॥

कं. कय्यंबु सेय नोल्लक, नेय्यंबुन नतुलु वेट्टि निर्जरनिकरं-
बिय्यप्पनमुलु वेट्टुचु, दिय्यंबुन गोल्चं बलिनि देवद्वेषिन् ॥ 178 ॥

कं. पस चेंडि तनकुनु वशमै, सुसरमुतो गोल्चुचुन्न सुरसंघमुलन्
गसिमसगि चंप बूनिन, नसुरुल वारिचें बलियु नति नययुक्तिन् ॥179॥

व. अट्लु वारिंचि, वैरोचनि राक्षस समुदयंबुनकिट्लनियें ॥ 180 ॥

कं. पगवारु शरणु चोच्चिन, मगतनमुलु नेरप दगदु मगवारलकुन्
दगु समय मेरुगवलदे, मगटिमि पाटिपवलदमर्त्युल तोडम् ॥ 181 ॥

व. अनि पलिकि, कोलुवुकूटंबुन नसुरनिकर परिवृतुंडै, निखिल लोक राज्य

---

मिलेगा, पापमति वाले दैत्य बहुत से दुःखों में फँसेंगे। इसमें बिना थकान के (अनायास ही) अखिलार्थ (सब मनोरथ) प्राप्त होगे। विषधि (समुद्र) में एक विष उत्पन्न होगा, किंतु [तुम लोग] घबड़ाकर भयभीत मत होओ, वस्तु-चय (समूह) के प्रति [उसके अच्छे होने पर] काम (अभिलाषा), और [बुरे होने पर] रोष (क्रोध) नही करना चाहिए। १७५ [व.] इस प्रकार उपदेश देकर, १७६ [कं.] आद्यंत-रहित, अच्युत (विष्णु) अन्तर्धान हुआ। तब ब्रह्मा और फालाक्ष (शिव) संतोष के साथ, गौरव का अनुभव करते हुए, अपने-अपने कान्त-आलयों (प्रियनिवासों) को [लौट] गए। [अनंतर] १७७ [कं.] देव-द्वेषी (-शत्रु) बलि से युद्ध करने का विचार छोड़कर, उसे स्नेहपूर्वक उपहार अर्पण करते हुए, निर्जरनिकर (देवगण) मधुर व्यवहार से उसकी नति (नमस्कार) करने लगा। १७८ [कं.] बल खोकर, अपने वशवर्ती हो, सद्व्यवहार से अपनी सेवा करनेवाले सुरसंघों को असुर (राक्षस) लोग जब उद्धत हो, मारने चले तो बलि ने अत्यन्त नीति के साथ उन्हें रोक दिया। १७९ [व.] वैसा उन्हें मनाकर, वैरोचनी (बलि) ने राक्षस-समुदाय (संघ) से यों कहा : १८० [कं.] वैरी लोग जब शरण में आते हैं, तब शूरों को अपनी शूरता उनपर दिखाना उचित नही है, [इसके लिए] उपयुक्त अवसर जानना चाहिए, [इस समय] अमर्त्यों (देवताओं) पर पौरुष का प्रयोग मत करो। १८१ [व.] यों कह (आदेश देकर), राजसभा में असुरनिकरों से (राक्षसवृन्द से) परिवृत होकर (घिरकर)

लक्ष्मीसहितुंडै, यखिल विबुध वीर विजयाहंकार निजालंकारुंडै, सुखंबुन गोलुवुन्न विरोचन नंदनुं गनि, शचीविभुंडुत्तम सचिवुंडनुं बोले सांत्ववचनंबुल शांति वोंदिंचि, पुरुषोत्तम शिक्षितंबैन नीति मार्गंबुन शंवरुनिकि प्रियंबु सेप्पि, यरिष्टनेमि ननुनयिंचि, त्रिपुरवासुलगु दानवुल नोडंबरिचि, जंभुनि सम्मतंबु चेसिकोनि, हयग्रीवुनि विग्रहंबु मान्चि, नमुचि तारक बाणादुलतो सख्यंबु नेरपि विप्रचित्तिकि वोत्तु हत्तिंचि, शकुनि विरोचन प्रहेतुलकु वोरामि सूपि, मय मालि सुमालि प्रमुखुलकु मैत्रि येरिगिंचि, कुंभ निकुंभुलकु सौजन्यंबु गैकोलिपि, पौलोम कालकेय निवात कवचादुल येड बांधवंबु प्रकटिंचि वज्रदंष्ट्रिकि वशुंडै, यितर दानव दैत्य समूहंबु वलन नति स्नेहंबु संपादिंचि, मनकु नक्क चेलियंड्र बिड्डलकु नोड्डारंबु लेमिटिकि ? एक कार्य परत्वंबुन नड्डंबु लेक ब्रतुकुदमु। अन्योन्य विरोधंबुलेल ? तोलिलि यन्योन्य विरोधंबुन नलंगितिमि। इदि मोदलु दनुज दिविज समुदयंबुलकु राजु विरोचन नंदनुंडु। मनमंदरु मतनि पंपु सेयंगलवारमु। उभयकुलंबुन वर्धिल्लुनट्टि युपायं

---

निखिललोक की राज्यलक्ष्मी-सहित होकर, अखिल विबुध-वीरों पर पायी गयी विजय के अहंकार (गर्व) से अलंकृत हो, सुखपूर्वक सिंहासन पर आरूढ़ विरोचननंदन (बलि) को देखकर, शचीविभु (शचीपति = इंद्र) ने उत्तम सचिव के समान, सांत्ववचन कहकर, [उसके मन को] शान्त किया। पुरुषोत्तम (विष्णु) से शिक्षित (उपदिष्ट) नीतिमार्ग का अवलंबन कर, इन्द्र ने शंवर (एक असुर) को प्रियवचन सुनाकर; अरिष्टनेमि के प्रति अनुनय दिखाकर; त्रिपुरवासी दानवों को राज़ी कर; जंभु को सहमत बनाकर; हयग्रीव का निग्रह (विद्वेष) भुला देकर; नमुचि, तारक, बाण आदि से सख्य (स्नेह) बरत कर; विप्रचित्ति के साथ साझा जोड़कर, शकुनि, विरोचन तथा प्रहेतुओं के मध्य वैर को दूरकर, मय, माली, सुमाली आदि से मैत्री व्यक्त कर; कुंभ-निकुंभ से सौजन्य (सज्जनता) ग्रहण कराकर; पौलोम, कालकेय, निवात, कवच आदि के प्रति बांधव्य प्रगट कर; वज्रदंष्ट्री के वशवर्ती होकर; तथा अन्य दानव-दैत्य-समूह से अत्यंत स्नेह अर्जित कर, फिर उसने [दानवों को यों समझाया]। "हम लोग बड़ी बहिन और छोटी बहिन की संतानें हैं, [अतः] हम एक-दूसरे से द्वेष क्यों करें ? एक-कार्य-परता (एकनिष्ठ कर्म) द्वारा हम अविरोध रूप से जियेंगे; अन्योन्य विरोध क्यों ? पूर्व में परस्पर के विरोध के कारण हम दोनों ने क्षति पायी थी; अब से लेकर आगे दनुज और दिविज [उभय] समुदायों का राजा विरोचन-नंदन (बलि) ही रहेगा। हम सब उसकी आज्ञा का पालन करेंगे। मैं ऐसा उपाय बताऊँगा, जिससे

वॅरिगितु। अनि यमृतजलधि मथनप्रारंभ कथनंबु दॅलियं जॅप्पि, अट्लु सुरासुर यूथंबुलु बलाराति बलि प्रमुखंबुलॅ, परमोद्योगंबुन सुधा संपादनायत्तचित्तुलॅ, सख्यंबु नोंदि, मंदगमनंबुन मंदरनगंबुनकुं जनि ॥ 182 ॥

सी. वासवु वर्धकि वाडिगा जरचिन कुद्दालमुखमुल गीत द्रव्वि
मॊसलाग्रमुलु सॊन्पि मॊदलिपातर्गलिचि दीर्घपाशंबुल बिड्डुसुट्टि
पॅकलिचि बाहुल बॊडिचि कदॅलिचि पल्लार्चि तम तम पेरु वाडि
पॅट्रिकि मीट्रिकि नॅत्ति पृथुल हस्तंबुल दलल भुजंबुल दरलकुंड

ते. नानि मॅल्लन कुरुतप्पुटडुगु लिडुचु
भारमधिकंबु मरुवक नट्टुडनुचु
मंदरनगंबु दॅच्चिरमंदगतिनि
देवदैत्युलु जलराशि तॅरुवु वट्टि ॥ 183 ॥

कं. मंदरमु मोव नोपमि, नंदरिपै बडियॅ नदियु नति चोद्यमुगा
गॊंदरु नेलं गलसिरि, कॊंदरु नुग्गैरि चनिरि कॊंदरु भीतिन् ॥ 184 ॥

कं. एला हरिकड केगिति, मेला दॊरकॊटिमधिक हेलन शैलो-
न्मूलनमु चेसि तॅच्चिति, मेला पॅक्कंड्रु मडिसिरेला नडुमन् ॥ 185 ॥

---

हमारे उभय कुलों की श्रीवृद्धि होगी।" यों [कहकर] उसने अमृत-जलधि (क्षीरसागर) के मथन-प्रारंभ (-उद्योग) का वृत्तांत समझाया। इस रीति से सुरासुर-यूथ (देव-दानव-दल) बलाराति (इंद्र) और बलि को प्रमुख (नेता) बनाकर, परम उद्योग (महान् यत्न) द्वारा सुधा (अमृत) के संपादन में दत्तचित्त हो, सख्य-भाव प्राप्त कर मंद-गमन से मंदर-नग (पर्वत) पर पहुँचकर। १८२ [सी.] [अनन्तर] वासव-वर्धकी (इंद्र का बढ़ई— विश्वकर्मा) द्वारा ठोंक-पीटकर तेज बनायी गयी कुदाली की नोक से कुछ-कुछ खोदकर, मुसलायुधों के अग्रभागों को घुसेड़ कर, मूल हिलाकर, दीर्घपाशों (लंबे रस्सों) से लपेटकर, उखाड़कर, बाहुओं से हिला-डुलाकर, अपना-अपना पौरुष-नाम ले-लेकर जोर से चिल्लाते हुए, समूल उठाकर बड़े-बड़े हाथों, सिरों और भुजाओं से थामकर, [ते.] धीरे-धीरे, छोटे अटपटे डग बढ़ाते हुए, [बीच-बीच में एक-दूसरे को] सचेत करते हुए कि "भार अधिक है, पकड़ ढीली मत करो"—देव और दैत्य उस मंदर नग (पर्वत) को अमंदगति (तेजी) से ढोकर, जलराशि (सागर) की दिशा में बढ़ चले। १८३ [कं.] मंदर को ढो न सकने के कारण वह उन सब पर गिर पड़ा; कुछ लोग मिट्टी में मिल गये, कुछ चूर-चूर हुए, और कुछ लोग भीति (भय) से भाग निकले। [वे लोग सोचने लगे :] १८४ [कं.] हरि के पास हम गये ही क्यों ? अधिक-हेलन (खेल, हँसी-मज़ाक) समझ इसे ढोने का यत्न ही क्यों किया ? [जड़

कं. एटिकि ममु बनिपंचॆं, -ब्रेटिकि मनवोटिवारिकिंतलु पनुलि-
केटिकि राडु रमेश्वरु, -डेटिकुपेक्षिचं मऱव नेटिकि मनलन् ॥ 186 ॥

व. अनि कुलकुधर पतनजन्यंबगु वेदन सहिंपनोपक, पलविंचुचुन्न दिविज दितिजुल भयंबु मनंबुन नॆऱिगि, सकलव्यापकुंडगु हरि तत्समीपंबुन ॥ 187 ॥

म. गरुडारोहकुडै गदादिधरुडै कारुण्य संयुक्तुडै
हरिकोटि प्रभतो नोहो वॆऱकुडीयंचु प्रदीपिंचि त-
द्गिरि गेलन्नीवकुंड, गंदुकमु माड्किन वॆट्टि वक्षींद्रुपै
गरुणालोकसुधन् सुरासुरुल प्राणंबुल् समर्थिपुचुन् ॥ 188 ॥

कं. वारलु गीतुवग हरियुनु
वारिधि दरिकरुगुमनग वसुधाधरमुन्
वारिजनयनुनि गोंचु न-
वारितगति जनियॆ विहगवल्लभु डरुकन् ॥ 189 ॥

कं. चनि जलराशि तटंबुन
वनजाक्षुनि गिरिनि डिंचि वंदनमुलु स-

---

से] उन्मूलन कर (उखाड़कर) इसे हम क्यों उठा लाये ? मार्ग-मध्य में ही उतने लोग क्यों मरे ? १८५ [कं.] [हरि ने इस कार्य में] हमें क्यों नियुक्त किया ? इतना कठिन कार्य हमारे सदृश लोग कैसे करेंगे ? रमेश्वर (रमा-पति) [हमारे पास अब तक] क्यों नहीं आया ? उसने उपेक्षा क्यों की ? हमें भुला क्यों दिया ? १८६ [व.] [ऐसा] कह कुल-कुधर (कुलपर्वत) के पतन-जन्य (गिरने से उत्पन्न) वेदना सह न सक, यों विलाप कर रहे दिविजों (देवताओं) और दितिजों (दानवों) की भीति को मन ही मन जानकर सकल-व्यापक हरि, उनके समीप में— १८७ [म.] गरुड़ारोहक (गरुड़ पर सवार) हो, गदा आदि [साधन] धरकर, कारुण्य-संयुक्त (करुणायुक्त) हो, हरि-कोटि-प्रभा (करोड़ सूर्यों की कांति) से प्रदीप्त होते हुए [प्रत्यक्ष हुआ]। उसने— "ओहो [लोगो !] डरो मत" कहते हुए उस गिरि (पर्वत) को कंदुक (गेंद) के सदृश हाथ में उठा कर, पक्षींद्र (गरुड़) पर ऐसा रख दिया जिससे उसे चोट न लगे। [भगवान ने] करुणालोक-सुधा से (कृपादृष्टि रूपी अमृत से) सुरासुरों के प्राणों का समर्थन (रक्षण) किया। १८८ [कं.] जब लोग उसका कीर्तन करने लगे तो, हरि ने कहा कि तुम लोग वारिधि (समुद्र) के पास जाओ। अनंतर विहग-वल्लभ (पक्षिराज) गरुड़ उस वसुधाधर (पर्वत) को तथा वारिजनयन (कमलनेत्र) विष्णु [दोनों] को लेकर, अवारित-गति से (बिना रुके) सागर के समीप पहुंचा। १८९ [कं.] जाकर जलराशि के

द्विनतुलु सेसि खगेंद्रुडु
पनिविनियेंनु भक्ति नात्मभवनंबुनकुन् ॥ 190 ॥

व. अप्पुडु ॥ 191 ॥

## अध्यायमु—७

सी. भूनाथ ! विनवय्य, भोगींद्रु वासुकि बिलिपिंचि यतनिकि प्रियमु सेप्पि
फलभाग मी नोंडबडि सम्मतुनि जेसि मेल्लन जेतुलु मेनु निमिरि
नीव कार्केव्वरु नेर्तुरी पनि किय्यकोम्मनि यतनि गैकोलु वडसि
कव्वंपुगोंड निष्कंटकंबुग जेसि, घर्षिंचि यतनि भोगंबु जुट्टि

आ. कडगि यमृतजलधि गलशंबु गाविंचि
त्रच्चु नच्चलमुन दलपुलमर
बद्ध वस्त्र केश भारुलै या रेंडु
गमुलवार तरुव गदिसि रचट ॥ 192 ॥

व. तदनंतरंब ॥ 193 ॥

कं. हरियुनु देवानीकमु
नुरगेंद्रुनि तललु वट्ट नुद्योगिंपन्

---

तट पर वनजाक्ष को उतारकर, उसकी वंदना और सद्विनुति करके, खगेंद्र (गरुड़) भक्ति-पूर्वक विदा ले अपने भवन पर पहुँचा । १९० [व.] उस समय । १९१

## अध्याय—७

[सी.] हे भूनाथ (राजन्) ! भोगींद्र (सर्पराज) वासुकी को बुलवाकर, उससे प्रियवचन कहकर, [अमृत रूपी] फल जो मिलेगा उसमें उसे भी भाग देने का समझौता करके उसे मनाकर, धीरे से उसके बदन पर हाथ फेरकर (सहलाकर), "तुम्हें छोड़ दूसरा कौन [इस कार्य में] समर्थ होंगे, अतः इस कार्य के लिए मान जाओ" —यों कहकर [देव-दानवों ने] उसकी स्वीकृति प्राप्त की । मथानी बनाये जानेवाले पहाड़ को निष्कंटक बनाकर तराश कर, [उसे साफ़ और चिकना करके] सर्प के शरीर से उसे लपेटकर, यत्न करके, [आ.] [उन लोगों ने] अमृत-जलधि (क्षीरसागर) को कलश बनाकर, फिर मंथन करने के हठ मे उनके विचार पल्लवित हुए; यों दोनों दलों के लोगों ने [शरीर पर के] वस्त्र और सिर के बाल कसकर बाँध लिये और वहाँ मंथन करने जुट गये । १९२ [व.] उसके अनंतर । १९३ [कं.] जब हरि और देवानीक (देवगण)

हरिमाया परवशुलै
सुरविमतुलु गूडि पलुक जोच्चिरि कडिमिन् ॥ 194 ॥

मत्त. स्वच्छमैन फणंबु सुरलु चक्कबट्टि मथिपगा
बुच्छमेटिकि माकु बट्टग बूरुषत्वमु गलिग मे
मच्छमैन तपोबलाध्ययनान्वयंबुल वारमै
यिच्छयितुमे तुच्छवृत्तिकि निडु माकु फणाग्रमुल् ॥ 195 ॥

व. अनि पलुकु दनुजुलं जूचि ॥ 196 ॥

कं. विस्मयमु बोंदि दानव
घस्मरुडहिफणमु विडुव गैकोनि यसुरुल्
विस्मितमुखुलै यार्चि र-
विस्मेरत गोनिरि सुरलु वोकन् वोकन् ॥ 197 ॥

व. इट्लु समाकर्षण स्थान भाग निर्णयंबुलेर्पड्चुकोनि, देवतलु पुच्छंबुनु, पूर्वदेवतलु फणंबुलं बट्टि, पयोराशि मध्यंबुनं बर्वतंबु बेट्टि, परमायत्त-चित्तुलै, यमृतार्थंबु द्रच्चुचुन्न समयंबुन ॥ 198 ॥

कं. विडु विडुडनि फणि पलुकग
गडु भरमुन मोदल गुदुरु गलुगमि वेडगै

---

उरगेंद्र (वासुकी) का शिरोभाग पकड़ने लगे तो हरिमाया के वश होकर सुरविमति (देवविरोधी) लोग मिलकर (एक साथ) साहस से [यों] बोलने लगे। १९४ [मत्त.] "जबकि तुम [सुर] लोग स्वच्छ फण भाग को अच्छी तरह पकड़कर, मंथन करोगे तब हम पूंछ क्यों पकड़ें ? हम लोग पौरुष से युक्त हो निर्मल तपोबल के साथ अध्ययन [करने] वाले अन्वय (वंश) में उत्पन्न हैं; तुच्छ कर्म करना क्यों चाहेंगे ? हमें फण वाला अग्रभाग दे दो"। १९५ [व.] इस प्रकार बोलनेवाले दनुजों को देखकर, १९६ [क.] दानवघस्मर (दानव-हंतक) विष्णु ने विस्मित होकर, अहिफण सर्प का शिरोभाग उनके लिए छोड़ना स्वीकार किया; [इस पर] असुर लोग विस्मित-मुख (हँसमुख) वाले होकर चिल्ला उठे। सुरों ने साहस (सावधानी) से पूंछ का हिस्सा ले लिया। १९७ [व.] इस प्रकार समाकर्षण (खींचने) के स्थान भाग का निर्णय करके, देवता लोग पुच्छ (पूंछ) को, (और पूर्वदेवता (देवताओं के अग्रज) फण वाला भाग पकड़ कर, पयोराशि (सागर) के मध्य में पर्वत को रखकर, परम आयत्त (पूरी तरह से तैयार) चित्त वाले होकर, अमृत के निमित्त सागर का मंथन करते समय, १९८ [कं.] "छोड़ो, छोड़ो" —कहकर फणि (सर्प) पुकार उठा, अत्यन्त भारी होने के कारण पहाड़ का निचला भाग (पेंदी) बराबर टिक न सकने के कारण वह तल की ओर को लुढ़कने लगा; [अतः] वह महाद्रि (महापर्वत)

बुडबुड रवमुन नखिलमु
वडवड वडकग महा द्र वनधि मुनिगॅन् ॥ 199 ॥

उ. गौरवसैन भारमुन गव्वपु गोंड भरिंपलेक दो-
स्सारविहीनुलै युभयसैनिकुलन् गडु सिग्गुतो नकू-
पारतटंबुन बडिरि पौरुषमुं जेडि; पांडवेय ! ये-
व्वारिकि नेरवोलु बलवतपु दैवमु नाक्रमिपगन् ॥ 200 ॥

कं. वननिधि जलमुल लोपल
मुनिगेंड गिरि जूचि दुःखमुन जिताब्धिन्
मुनिगेंडि वेल्पुल गनुगोनि
वनजाक्षुडु वार्धिनडुम वारलु सूडन् ॥ 201 ॥

### कूर्मावतार कथा प्रारंभमु

सी. समरनै लक्षयोजनमुल वेडलुपै कडु गठोरंबैन कर्परमुन
नदनैन ब्रह्मांडमैन नाहारिंचु घनतरंबमु मुखगह्वरंबु
सकल चराचर जंतुरासुल तेल्ल म्रिंगि लोगोनुनट्टि मेटि कडुपु
विश्वनु पै वेरु विश्वंबु पैबडड नागिन गदलनियट्टि काळ्ळु

ते. वेलिकि लोनिकि जनुदेंचु विपुलतुंड-
मंबुजंबुल बोलेडि यक्षियुगमु

---

'बुड़', 'बुड़' (चभक-चभक) शब्द करता हुआ, जिसे सुन निखिल [सृष्टि] के थर-थर काँपने पर, वनधि (सागर) मे डूब गया। १९९ [उ.] मथानी बनाया गया पर्वत के अत्यन्त भारी होने के कारण उभय पक्षों के सैनिक उसे धरने में असमर्थ हुए, वे दोस्सार (भुजबल)-हीन हो, पौरुष खोकर, लज्जा से अकूपार (सागर) तट पर गिर पड़े; हे पांडवेय ! (पांडुवंशी राजा !) बलवान् दैव का अतिक्रमण करना, किसी के लिए भी असंभव है। २०० [कं.] वनधि (सागर) जल के भीतर डूब रहे गिरि को देखकर चिताब्धि (चितासमुद्र) में मग्न होनेवाले देवताओं को देखकर, वनजाक्ष (कमलनयन) वार्धि के बीच में उनके देखते हुए (समक्ष में)··· २०१

### कूर्मावतार की कथा का प्रारंभ

[सी.] समतल बनी, [और] लक्षयोजन विशाल, अत्यन्त कठोर बनी हुई कर्पर; अवसर आने पर ब्रह्माण्ड को भी खा जानेवाला घनतर मुख-गह्वर (-गुफा), सकल चराचर जंतुराशि को समूचा निगलकर भीतर ले सकनेवाला भारी पेट; विश्व पर अन्य विश्व भी यदि आकर ऊपर गिरकर पड़ा रहे तो भी विचलित न होनेवाले चरण; [ते.] भीतर और

सुंदरंबुग विष्णुंडु सुरलतोडि
कूर्मि चॅलुवॉद नॉक महाकूर्ममय्यॆ ॥ 202 ॥

म. कमठंबै जलराशि जॊच्चि लघु मुक्ताशुक्ति चंदंबुनन्
समदद्रींद्रमु नॆत्ते वासुकि महानगंबुतो लीलतो
नमरेंद्रादुलु मौळिकंपमुलतो नो नो गदे बापुरे
कमलाक्षा ! शरणचु भू दिशलु नाकाशंबुनुन् म्रोयगान् ॥ 203 ॥

व. इव्विधंबुन ॥ 204 ॥

कं. तरिगांड्रलोन नॊकडट, तरिकडवकु गुदुरु नाक त्राडुनु जेरुल्
दरिगव्वंबुनु दानट, हरि हरि हरि चित्रलील हरिये यॆरुगुन् ॥ 205 ॥

आ. जलधि गडवसेय शैलंबु कव्वंबु
सेय भोगि द्राडुसेय दरव
सिरियु सुधयु वडय श्रीवल्लभुडु दक्क
नॊरुडु शक्तिमंतुडौकडु गलडॆ ? ॥ 206 ॥

आ. गॊल्लवारि ब्रतुकु गॊरुतन वच्चुने
गॊल्लरीति वालकुप्प द्रच्चि

---

वाहर आता-जाता विपुल तुंड (मुख); अंबुजों (कमलों) के सदृश अक्षियुग (नेत्रद्वय); इस प्रकार आकृतिवाला एक महाकूर्म वनकर, विष्णु ने देवों के साथ अपना स्नेह विकसित किया (वढ़ाया)। २०२ [म.] [यों विष्णु ने] कमठ (कछुआ) वनकर, जलराशि में पैठकर, उस समत्-अद्रींद्र (पर्वतराज = मंदराचल) को वासुकी महानाग के साथ, खेल ही खेल में, छोटी सी मुक्ताशुक्ति (सीपी) के समान ऊपर उठाया। [जिसे देख] अमरेंद्र (इंद्र) आदि "ओ हो हो ! वाप रे, हे कमलाक्ष ! तुम्हारी शरण [लेते है]" कहकर आकाश और दिशाओ को प्रतिध्वनित करते हुए पुकार उठे। २०३ [व.] इस प्रकार। २०४ [कं.] मंथन करनेवालों में एक होकर, हरि [आप ही] हाँड़ी की गेंडुरी, आप ही रस्सा और रस्सियाँ, आप ही मथानी वन गया। हरि ! हरि ! हरि की यह विचित्र लीला हरि ही जानता है [कोई दूसरा जान नहीं सकता]। २०५ [आ.] जलधि (समुद्र) को हांड़ी (मटका) वनाने, शैल को मथने का डंडा वनाने, भोगी (सर्प) को रस्सा वनाने, श्री (लक्ष्मी) और सुधा (अमृत) पाने के निमित्त [सागर का मंथन करने के लिए] श्रीवल्लभ (लक्ष्मीपति— विष्णु) को छोड़कर अन्य कोई समर्थ (शक्तिशाली) है ? (नहीं है।) २०६ [आ.] ग्वालों के जीवन के (जिंदगी) हीन कैसे कहा जाय ? ग्वालो के जैसे ही क्षीरसागर मथकर सारे देवता लोग ग्वाले वन गये, विष्णु भी

गॊल्ललैरि सुरलु गॊल्लय्यॆ विष्णुंडु
चॆट्टुलेनिमंदु सिरियु गनिरि ॥ 207 ॥

व. इट्लु सुरासुर यूथंबुलु हरिसनाथंबुलै, कवचंबुलु नॆट्टंबुलु वॆट्टिकॊनि, पुट्टंबुलु पिरिचुट्टुकॊनि करंबुलु गरंबुलु नप्पळिचुचु, भुजंबुलु भुजंबुलु नॊरयुचु, लॆंडु लॆंडु दरुवं दॊडंगुडु रंडनि, यमंदगति बॆरुगु द्रच्चु मंदगॊल्लल चंदंबुन, महार्णव मध्यंबुन मंथायमान मंदरमहीधर विलग्न भोगि भोगाद्यंतंबुलं गरंबुलं दॆमलचुचु,बॆनु बॊब्बलं ब्रह्मांड कटाहंबु निर्भरंबै गुब्बु-गुब्बनि युरल, गीत कव्वंबु गुत्ति जिरजिरं दिरुगु वेगंबुन, छटच्छटायमानंबु-लै भुगुलु भुगुळ्ळनु चप्पुळ्ळ नुप्परं बॆगसि, लॆक्ककु मिक्किलि चुक्कल कॊम्मल चॆक्कुल निक्कलुवडु मिसिमिगल मीदि मीगडपाल तेटतॆग्गु तुंपरल परंपरलवलन निजकर क्रमक्रमाकर्षणपरिभ्रांत फणि फणागर्भ समुद्भूत निर्भर विषकीलि कीलजालंबुलप्पटप्पटिकि नुप्प-तिल्लिन, दप्पिनॊदक, मंदगति जॆंदक, यक्कूपार वेला तटकुटज कुसुम गुच्छ पुच्छ पिच्छल स्वच्छमकरंद सुगंधि गंधवहावहनंबुनं ग्रॊंजॆमटनीटि पॆनु

---

ग्वाला बना। [मथन करके ही इन लोगों ने] अचूक दवा (-अमृत) और श्री (लक्ष्मी) को प्राप्त किया। २०७ [व.] इस प्रकार सुरासुर-यूथ (देव-दानव-समाज) हरि (विष्णु) को नाथ (नायक— नेता) बनाकर, कवच और शिरस्त्राण पहनकर, वस्त्रों को लपेट बाँधकर, हाथ हाथ से बजाते हुए, भुजा भुजा से रगड़ते हुए, "उठो, उठो, मथने लगे, आओ" —कहकर, अमंद गति से दही मथनेवाले मंद [बुद्धि वाले] ग्वालों की भाँति, महार्णव (महासागर) के मध्य मे मंथायमान मंदर महीधर (पर्वत) से लिपटे सर्प के सिर और पूँछ को अपने हाथों से खींचते हुए, कड़ाके की चीख-चिल्लाहट से, ब्रह्मांड-कटाह (विश्व की छत) निर्भर (पूर्ण, असह्य) रूप से दरक कर छप-छप लुढ़कने लगे, मथानी की कड़ियाँ तेजी से थिरकने लगे, उसके वेग मे दुग्धफेन से निकलकर, चिकने, चिटकते नवनीत के छीटों की परंपराएँ चटचट ध्वनि के साथ ऊपर आकाश मे उछले जिनसे असंख्य तारिका-सुन्दरियों के कपोलों पर धब्बे बन जावे, उन देवासुरों के हाथो से क्रम-क्रम से (दायें से बायें और बायें से दायें) खींचे जाने से विभ्रांत (व्याकुल) हुए सर्पराज के फणिगर्भ से उद्भूत (निकले) निर्भर (असह्य) विषाग्नि का ज्वाला-जाल फैल गया, पर इससे वे लोग थके-माँदे न हुए, मथन की गति भी मंद न हुई; उस कूपारवेल तटवर्ती (सागर के किनारे पर लगे) कुटज (वृक्षों) के कुसुम गुच्छों में जमे हुए स्वच्छ मकरंद से लदकर बहने वाले सुगंधित गंधवह (पवन) के स्पर्श से शरीरों पर के स्वेदजल के प्रवाह के सूखते चलने पर, [पुनः] शरीरो से [पसीने की] अत्यधिक बाढ़ के प्रवाहित

वड्रदगमुलोंडळ्ळ निगुर, नोंडोरुलं वरिहंसिचुचु, वेरबाडि विलसिंचुचु, मेलु मेलनि यगिगचुचु, गाडु कादनि भंगिचुचु, निच्च मेंच्च मच्चरंबुवलन वनधिबलमान वैशाख वसुंधराधर परिवर्तन संजनित घुमघुमारावंबुनु, मथनगुणायमान महाहींद्रप्रमुख मुहुर्मुहुरुच्चलित भूरि घोर फूत्कार घोषंबुनु, गुलकुधर परिक्षेपण क्षोभित समुल्लंघन समाकुलितंबुलै, वेंड्रचड्रचि, गुबुरुगुबुरुलै यौरलु कमठ कर्कट काकोदर मकर तिमि तिमिंगिल मराळ चक्रवाक वलाहक भेक सारसानीकंबुल मोंड्रलुनं गूडिकोंनि मुप्पिरिगोंनि, दनुज दिविज भटाट्टहास तर्जन गर्जन ध्वनुल नलुपुरियै मोत्ति नट्लैन, दशदिगंत भित्तुलुनु बेडेंत्ति पेंल्लगिल्लं द्रुळ्ळुचु गिकुरु पोंडुचुचु, नोंकनिकोंकनिकंटें वडियुनुं, दडपुनुंगलुग द्रच्चुचु, वंतंबुलिच्चुचु, सुधा जननंबु जितिपुचु, नूतन पदार्थंबुलकु नेंदुळ्ळु सूचुचु, नेंततडबु द्रत्तमनि हरि नडुगुचु, नेंडपडनि तमकंबुल नंतकंतकु मुरवु डिपक त्रच्चु समयंबुन ॥ 208 ॥

---

होने पर, एक-दूसरे का परिहास करते हुए, अपना नाम ले-लेकर आत्मोत्कर्ष बताते हुए, 'वाह', 'वाह' कहकर प्रशंसा करते हुए, 'नहीं', 'नहीं' कहकर खंडन करते हुए; मन में न चाहने के कारण मात्सर्य से अत्यन्त वेग से वनधि (समुद्र) में घुमाये जानेवाले, वैशाख (मथानी) बने वसुन्धराधर (पर्वत) के संचलन से संजनित घुम-घुम की ध्वनि; मथनगुणायमान (मथानी का रस्सा बने हुए) महाहीद्र (महा-अहीद्र = सर्पराज) के मुख से बार-बार उच्चलित भूरि घोर, फूत्कारों का घोष (भारी ध्वनि), कुलकुधर (कुल-पर्वत) के परिक्षेपण (गिर पड़ने) से क्षोभित (कल्लोलित) जलराशि के अतिक्रमण से व्याकुल होकर, भयभीत हो, भीड़ लगाकर दु.खित होनेवाले कमठ (कछुवे), कर्कट (केकड़े), कालोदर (सर्प), मकर (मगर), तिमि, तिमिंगिल, मराल (हंस), चक्रवाक, बलाहक, भेक (मेंढक), सारसों [आदि जलचरों] की आर्त ध्वनियों के तुमुल हो उठने पर, दनुज (राक्षस), दिविज (देव) भटों के अट्टहासों और तर्जन-गर्जन की ध्वनियों ने घनीभूत होकर, जब धक्का-सा दिया तो दशदिगंत की भित्तियाँ (दसों दिशाओं की दीवारें) दरककर, उखड़कर, हिलते हुए गिरने लगीं; [मथने में] एक-दूसरे से अधिक तेजी अथवा मंदता (आलस्य) दिखा रहे थे; वे लोग एक-दूसरे से होड़ लगाकर; अमृत के निकलने का विचार करते हुए तथा नूतन पदार्थ प्राप्त करने का रास्ता देखते हुए, हरि से यह पूछते हुए कि 'और कितनी देर बिलोते जायँ', अधिक व्यग्रता से, मोह को बिना छोड़े मंथन करते जा रहे थे। उस समय २०८ [कं.] उस क्षीरसागर में मंदरागम (पर्वत)

कं. अप्पालवॅल्लि लोपल, नप्पटि कप्पटिकि मंदरागमु तिरुगं
जप्पुडु निंडॅ नजांडमु, चॅप्पॅडिदेमजुनि चॅवुलु चिदरु गॊनियॅन् ॥ 209 ॥

व. अंत नप्पयोराशि मध्यंबुन ॥ 210 ॥

कं. ऎंडम गुडि मुनुपु दिरुगुचु
गुडि नॆडमनु वॆनुक दिरुगु कुलगिरि कडलिन्
गड वॆडल सुरलु नसुरुलु
दॊडितॊडि फणिफणमु मोदलु दुदियुनु दिगुवन् ॥ 211 ॥

कं. वडिगॊनि कुलगिरि दरुवग
जडनिधि खग मकर कमठ झष फणि गणमुल्
सुडिवडु दडबडु गॆलकुल
बडु भयपडि नॆगसि बयलवड नुरलिपडन् ॥ 212 ॥

कं. अमरासुर करविपरि, -भ्रमण धराधरवरेंद्र भ्रमणंबुनु दा-
गमठेंद्रु वीपु तीटनु, शमियिंपग जालदय्यॆ जगतीनाथा ! ॥ 213 ॥

व. तदनंतरंब ॥ 214 ॥

कं. आलोल जलधिलोपल, नालो नहि विडिचि सुरलु नसुरुलु बरवं
गीला कोलाहलमै, हालाहल विषमु पुट्टॆ नवनीनाथा ! ॥215॥

---

के थिरकते-थिरकते उसकी जो ध्वनि अजांड (ब्रह्मांड) में भर गयी, [उसकी बात] क्या कहें ! ब्रह्मदेव के कान भी फट गये। २०९ [व.] उस समय उस पयोराशि के मध्य में २१० [क.] सागर में वह कुलगिरि (पर्वत) पहले बायें से दायें को, पश्चात् दायें से बायें को जैसे-जैसे घूमने लगी, [वैसे-वैसे] ऊँची लहरें उठने लगी, और असुर तथा सुर संभ्रम के साथ फणि (साँप) का फण (शिरोभाग) और पृष्ठ भाग और भी ज़ोर से खींचने लगे। २११ [कं.] कुलगिरि जब तेज़ी के साथ मथी जाने लगी तो जड़निधि (समुद्र) के खग (पक्षी), मकर, कमठ (कछुए), झष (मीन), और फणिगण (सर्पसमूह) संतप्त होकर किनारे पर आ गिरने लगे, भयभीत हो उछलकर बाहर निकल लुढ़कने लगे। २१२ [कं.] हे जगतीनाथ (पृथ्वीनाथ) ! सुर और असुरों द्वारा होनेवाले धराधरवरेंद्र (पर्वतराज-मंदराचल) के भ्रमण और विपरिभ्रमण (सीधा और उलटा पड़नेवाले चक्कर) से भी उस कमठेंद्र (महाकूर्म) की पीठ की खुजली शांत नहीं हो सकी। २१३ [व.] तदनंतर २१४ [कं.] हे अवनीनाथ (भूपाल) ! उस आलोडित-जलधि (-सागर) के गर्भ में से ज्वालाओं से हलचल मचाता हुआ हालाहल विष उत्पन्न हुआ, [उसे देख] सुर और असुर सर्प को वहीं छोड़कर भाग खड़े हुए। २१५

व. अदियुनुं, प्रळयकालाभील फाललोचनु लोचनानलशतंबु चंदंबुन नमंदंबै, विलयदहन सहस्रंबु कैवडि वडियै, कडपटि पट्टपगटिटि वॆलुंगुल लक्ष तॆरंगुन दुर्लक्षितंबै, तुदिरेयि वॊलिगिन मॊगुलु गमुलवलनं वडु बलुपिडुगुल वडुवुन वॆडिदंबै, पंच भूतंबुलुं देजोरूपंबुलैन चाड्पुन दुस्सहंबै, भुगभुगायमानंबुलैन पॊगलुनु, जिटचिटायमानंबुलैन विस्फुलिंगंबुलुनु, धगद्धगायमानंबुलैन नॆऱमंटलुं गलिगि, महार्णव मध्यंबुन मंदरनगंबमंदरंबुगं दिरुगुनॆड जनिर्यिचि, पटपटायमानंबै, निगिडिकि वॊगि, दिशलकुं गेलुसाचि, बयळ्ळु प्रव्विकॊनि, तरिगव्वंबु गॊड नंट गॊनक, नलुगडलकुं नऱचि, दरुल कुरिकि, सुरासुर समुदयंबुलं दरिकॊनि, गिरिवर गुहागह्वरंबुल सुडिवडक, कुलशिखरि शिखरंबुल नॆरगलि वडि, गहनंबुलु दहिंचि, कुंज मंजरीपुंजंबुल भस्मंबुचेसि, जनपदंबुलेर्चि, नदी नदंबुलॆरियिंचि, दिक्कुंभि कुंभंबुलु निक्कलुवड निविक, तरणि तारामंडलंबुलपै मिट्टिचि, महर्लोकंबु दरिकॊनि, युपरि लोकंबुनकु माऱुगॊनलिडि, सुडिवडि, मुसरुकॊनि, ब्रह्मांडगोळंबु चिटिलिपडं दाटि, पाताळादि लोकंबुलकु, ब्रेळ्ळुवारि, सर्वाधिकंबै शक्यंबुगाक, यॆक्कड जूचिनं दानयै

[व.] वह (आग) भी, भयंकर प्रलयकाल के फाललोचन (रुद्र) के सैकड़ों नेत्राग्नियों के समान अमंद (तीक्ष्ण) होकर, सहस्र विलयदहनों (हज़ारों प्रलयाग्नियों) के सदृश वेगयुक्त हो, लाखों संध्याकालीन अरुण ज्योतियों के समान दुर्लक्षित हो, अंतिम रात्रि (प्रलय की रात) के मेघ-समूह से गिरकर कौंधनेवाली अनेकों बिजलियों के बराबर भयानक होकर, तेजोरूप में बदले हुए पंचभूतों की तरह दुस्सह होकर, भुगभुगायमान धुओं, चिटचिटायमान विस्फुलिंगों, धगद्धगायमान (धधकती) लाल लपटों से युक्त होकर, महार्णव के मध्य में मंदरनग के अमदगति (वेग) से घूमते समय उत्पन्न होकर पटपटायमान हो आकाश तक उफ़न कर, दिशाओं की तरफ़ जीभ फैलाकर, खुली जगह व्याप्त होकर, मथानी बने पर्वत का आश्रय छोड़, चारों तरफ़ फैलकर, किनारों तक दौड़कर, सुरासुर-समुदाय के पास पहुँचकर, गिरि की गुहा-गह्वरों में (-गुफाओं में) धँसकर नष्ट हुए बिना कुलशिखरी (कुलपर्वत = मंदराचल) के शिखरों को दग्ध करते हुए, वनों को जलाकर, कुंज-मंजरी-पुंजों को भस्मीभूत करके, जनपदों और नदी-नदों का दहन करके, दिक्कुंभि-कुंभों को (दिग्गजों के मस्तकों को) दागते हुए फैलकर, तरणि (सूर्य) और तारामंडलों पर चढ़कर, महर्लोक से समीप पहुँचकर, ऊर्ध्वलोक तक विस्तृत होकर, ब्रह्मांड को घेरकर, उसके आवरण को तड़काते हुए, पाताल आदि लोकों में जड़ जमाकर, सर्वाधिक हो, अशक्य हो, वह विषाग्नि सर्वत्र आप ही आप फैलकर कुरंग (हिरन) की तरह

कुरंगंबुक्रियं ग्रेळ्ळुरुकुचु, भुजंगंबु विधंबुन नोंडियुचु, सिंगंबुभंगि लंघिपुचु, विहंगंबु पगिदि नेंगयुचु, मातंगंबु पोलिक निलुवंबडुचु, निट्लु हालाहल दहनंबु जगंबुलं गोलाहलंबु सेयुचुन्न समयंबुन, मेलकु संगल मिडुकं जालक नीरैन देवतलुनु, नेलंगूलिन रक्कसुलुनु, डुल्लिन तारकंबुलुनु, गीटणंगिन किन्नर मिथुनंबुलुनु, गमलिन गंधर्व विमानंबुलुनु, जीकाकुवड्ड सिद्ध-चयंबुलुनु, जिक्कुवडिन ग्रहंबुलुनु, जिदरवंदरलैन वर्णाश्रमंबुलुनु, निगिरि पोयिन नदुलुनु, निंकिन समुद्रंबुलुनु, गालिन काननंबुलुनु, बोगिलिन पुरंबुलुनु, बीनुगु पडिन पुरुषुलुनु, बोक्किपडिन पुण्यांगना-जनंबुलुनु, बगिलि पडिन पर्वतंबुलुनु, भस्मंबुलैन प्राणिसंघंबुलुनु, वेगिन लोकंबुलुनु, विवशलैन दिशलुनु, नोड्ड गंडपुलैन भूजचयंबुलुनु, नडवड-लैन भूमुलुनुनै यकाल विलयकालंबै तोचुचुन्न समयंबुन ॥ 216 ॥

कं. ओड्डरिचि विषंबुन, कड्डमु चनुवेंचि काव नधिकुलु लेमिन्
गोड्डेरि स्त्रंदि रालन, बिड्डन नेडलेक जनुलु पृथ्वीनाथा ! ॥ 217॥

व. अप्पुडु ॥ 218 ॥

म. चनि कैलासमु जोच्चि शंकरु निवासद्वारमुं जेरि यी-
सुन दौवारिकुलड्डपेट्ट दल मंचुं जोच्चि कुय्यो मोरो

---

छलांग भरते हुए, भुजंग (सर्प) के समान उछलते हुए, सिंह की भाँति लाँघते हुए, विहग (पक्षी) के तुल्य उड़ते हुए, मातंग-सम (गज के समान) स्थिर खड़े होकर, वह हालाहल, कोलाहल मचाते हुए जगों को भस्मसात् करने लगा। उस समय प्रज्वलित ज्वालाओं से बचकर जीने में असमर्थ होकर, राख बने हुए देवता लोग; भूमि पर गिरे राक्षसगण; उखड़े हुए तारे; मरे हुए किन्नर-मिथुन (जोड़े); झुलसे हुए गंधर्व-विमान; थके हुए सिद्ध-समूह; उलझ पड़े हुए ग्रह-संघ; चल-विचल हुए वर्णाश्रम; निर्जल बनी नदियाँ; सुखे हुए समुद्र; दग्ध हुए कानन (जगल); संतप्त नगर; नीरस पड़े हुए पुरुष, शोकग्रस्त हुई पुण्यांगनाएँ; फट पड़े पर्वत, भस्म हुआ प्राणिसंघ; भुन गये लोक, विवश हुई दिशाएँ; ऊपर-नीचे हुए भूजचय (वृक्षसमूह) और टूक-टूक हुए भूखंडों के साथ अकाल विलयकाल (असमय के प्रलयकाल) सा दिखायी दिया। २१६ [कं.] हे पृथ्वीनाथ (भूपति) ! विष का सामना करके उसे रोकनेवाले किसी महान् [व्यक्ति] के अभाव में लोग— स्त्री-शिशु के भेद के बिना —अनाथ होकर मर मिटते गये। २१७ [व.] तब २१८ [म.] अंबुजासन (कमलासन = ब्रह्मदेव) आदि प्रमुख देवता कैलास पहुँचकर, शंकर के निवास (गृह)-द्वार पर गये, दौवारिक (द्वारपाल) ने क्रोध से जब रोका तो यह कहकर भीतर घुस गये कि हम रुकेंगे नहीं, फिर "हाय ! हाय ! दुहाई

विनु मालिपुमु चित्तगिपुमु दयन् वीक्षिपु मंचंबुजा-
सन मुख्युल् गनिरार्तरक्षण कळासंरंभुनिन् शंभुनिन् ॥ 219 ॥

कं. वारलु दीनत वच्चुट, गूरिमितो नॆरिगि वक्षुकूतुरु, दानुन्
बेरोलगमुन नुंडॆ द, -यारतुडॆ चंद्रचूडुडवसरमिच्चॆन् ॥ 220 ॥

व. अप्पुडु भोगिभूषणुनकु साष्टांग दंडप्रणामंबुलु गाविंचि, प्रजापति मुख्यु लिट्लनि स्तुतियिंचिरि ॥ 221 ॥

सी. भूतात्म ! भूतेश ! भूतभावनरूप ! देव ! महादेव ! देववंद्य !
यी लोकमुलकॆल्ल नीश्वरुंडवु नीव बंधमोक्षमुलकु प्रभुडु वीव
यार्तशरण्युंडवगु गुरुंडवु निन्नु गोरि भजितुरु कुशलमतुलु
सकल सृष्टि स्थिति संहार कर्तवै ब्रह्म विष्णु शिवाख्य बरगु वीवु

आ. परम गुह्यमैन ब्रह्मंबु सदसत्त, -मंबु नीव शक्तिमयुड वीव
शब्दयोनि वीव जगदंतरात्मवु, नीव प्राण मरण निखिलमुनकु ॥222॥

कं. नीयंद संभविंचुनु, नी यंद वसिंचि युंडु निखिल जगंबुल्
नीयंद लयमु बॊंदुनु, नी युदरमु सर्वभूत निलयमु रुद्रा ! ॥ 223 ॥

---

है ! हमारी सुनो, कृपया हमारी दशा देखो" यों पुकारते हुए उन लोगों ने शंभु (शिव) के दर्शन किये जो आर्त-रक्षण-कला में संरंभ (आतुर) रहता है। २१९ [कं.] उनको दीन (निस्सहाय) होकर आये देखकर, दक्षपुत्री (पार्वती) ने स्वयं स्नेहपूर्वक सभा [स्थल] में आकर, दयारत होकर चंद्रचूड़ (शिव) से उन्हें [मिलने का] अवसर दिया। २२० [व.] तब भोगिभूषण (शिव) को साष्टांग-दंड [वत्] प्रणाम करके प्रजापति (ब्रह्मा) आदि मुख्यों ने उनकी यों स्तुति की : २२१ [सी.] हे भूतात्मा ! भूतेश ! भूतभावनरूपा ! देव ! महादेव ! हे देववंद्य ! इन लोकों के ईश्वर तुम ही हो; तुम ही [जीवों के] बंध और मोक्ष के प्रभु हो; आर्तों (दुखियों) के लिए शरण्य गुरु तुम ही हो; कुशलमति वाले (बुद्धिमान व्यक्ति) चाह से तुम्हारा भजन करते हैं; समस्त सृष्टि, स्थिति और संहार का कर्ता होकर तुम ब्रह्मा, विष्णु और शिव के नाम से प्रसिद्ध हो; [आ.] परम गुह्य (रहस्यमय) ब्रह्म और सदसत्तम तुम ही हो, तुम ही शक्तिमय (शक्तियुक्त) हो, शब्दकारण तुम ही हो, जगदंतरात्मा और निखिल (समस्त) का प्राण तुम्हीं हो। २२२ [कं.] हे रुद्र ! निखिल जग तुम्ही में उत्पन्न होते हैं, तुम्हीं में वास करते है, फिर तुम्हीं में लय होते है, तुम्हारा उदर (पेट) समस्त भूतों का निलय (घर) है। २२३ [सी.] अग्नि तुम्हारा मुख है, परापरात्मक [शक्ति] तुम्हारी आत्मा है;

सी. अग्निमुखंबु, परापरात्मक मात्म, कालंबु गति, रत्नगर्भ पदमु,
श्वसनंबु नो यूर्पु, रसन जलेशुंडु, दिशलु कर्णंबुलु, दिवमु नाभि,
सूर्युंडु गन्नुलु, शुक्लंबु सलिलंबु, जठरंबु जलधुलु, चदरमु शिरमु,
सर्वौषधुलु रोमचयमुलु, शल्यंबुलद्रुलु, मानसममृतकरुडु,

ते. छंदमुलु धातुवुलु, धर्मसमिति हृदय
मास्यपंचक मुपनिष दाह्वयंबु-
लैन नीरूपु परतत्वमै शिवाख्य-
मै स्वयंज्योतियै योप्पु नाद्यमगुचु ॥ 224 ॥

कं. कौंदरु कलडंदुरु निनु, गोंदरु लेडंदुरतडु गुणि गाडनुचुन्
गोंदरु कलडनि लेडनि, कौंदलमंदुदुरु निन्नु गूर्चि महेशा ! ॥ 225 ॥

सी. तलप प्राणेंद्रिय द्रव्य गुण स्वभावुडवु, काल क्रतुवुलुनु नीवु
सत्यंबु धर्म मक्षरमु ऋतंबुनु नीव मुख्युंडवु निखिलमुनकु
छंदोमयुंडवु सत्व रजस्तमश्चक्षुंडवै युंदु सर्वरूप
कामपुराध्वर कालगतादि भूतद्रोहिजयमु चोद्यंबुगादु

---

काल तुम्हारी गति (चाल) है, रत्नगर्भा (भूमि) तुम्हारा पद (चरण) है, वायु तुम्हारा निःश्वास है, जलेश (वरुण) तुम्हारी रसना (जीभ) है, दिशाएँ तुम्हारे कर्ण (कान) हैं, आकाश तुम्हारी नाभि है, सूर्य नेत्र हैं, सलिल (जल) तुम्हारा शुक्ल (वीर्य) है, समुद्र तुम्हारा जठर (कुक्षि) है, आकाश सिर है, सर्व ओषधियाँ तुम्हारी रोमावली हैं, पर्वत शल्य (हड्डियाँ) हैं, अमृतकर (चंद्रमा) मानस (मन) है, [ते.] छंद (वेद) तुम्हारी [सप्त] धातुएँ हैं, धर्मसमूह हृदय है, उपनिषद् तुम्हारा आस्यपंचक (पाँच मुख) हैं, यों [इस प्रकार स्थित] तुम्हारा रूप परतत्त्व है, शिवाख्य (शिव कहलानेवाला) हैं, स्वयंज्योतिर्मान है, आद्य होकर विराजमान है। २२४ [कं.] हे महेश ! कुछ लोग कहते हैं कि तुम विद्यमान हो, और कुछ लोग कहते है कि नही हो, अन्य कुछ लोग तुम्हें गुणयुक्त नही मानते; और कुछ लोग तुम्हारे अस्तित्व के विषय में "है" और "नहीं है" कहकर व्याकुल रहा करते है। २२५ [सी.] विचार करने पर [जान पड़ता है कि] प्राण, इंद्रिय, द्रव्य, गुण तुम्हारा स्वभाव है; काल और क्रतु (यज्ञ आदि कर्म) तुम ही हो; सत्य, धर्म, अक्षर (ओंकार) और ऋत (सत्य) तुम ही हो; समस्त का मुख्य (प्रधान) हो; छंदोमय हो, सत्त्व, रज और तम तुम्हारे नेत्रत्रय हैं; तुम सर्व रूपी हो; काम (मन्मथ), पुर (त्रिपुरासुर), अध्वर (दक्षकृत यज्ञ), कालगति (मृत्यु) आदि भूतद्रोहियों पर तुमने जो विजय पायी उसमें अचरज नही है; [ते.] हे राजखंडावतंस

ते. लील लोचन वह्नि स्फुलिंग शिखल
नंतकादुल गाल्चिन यट्टि नीकु
राजखंडावतंस ! पुराणपुरुष !
दीनरक्षक ! करुणात्म ! देवदेव ! ॥ 226 ॥

आ. मूडु मूर्तुलकुनु मूडु लोकमुलकु, मूडु कालमुलकु मूलमगुचु
भेदमगुचु मदि नभेदमै यॊप्पारु, ब्रह्ममनग नीव फालनयन ! ॥ 227 ॥

कं. सदसत्तत्त्व चराचर, सदनंबगु निन्नु बॊगड जलजभवादुल्
पॆदवुलु गदलुप वॆरतुरु, वदलक नितु बॊगड नॆंतवारमु देवा ! ॥228॥

मत्त. बाहुशक्ति सुरासुरल् सनि पालवॆल्लि मथिंप हा-
लाहलंबु जनिंचॆ नेरि कलंघ्यमै भुवनंबु को-
लाहलंबुग जेसि चिच्चुनु लालनं गॊनि प्राणि सं-
दोहमुं ब्रतिकिंपवे दय दॊंर्गलिपग नीश्वरा ! ॥ 229 ॥

कं. लंपटमु निवारिंपनु, संपद कृपसेय जयमु संपादिपन्
जंपॆडिवारि वधिपनु, सॊंपारग नीकॆ चॆल्लु सोमार्धधरा ! ॥ 230 ॥

---

(चंद्रकला से विभूषित मस्तकवाले)! हे पुराणपुरुष! दीनरक्षक! करुणात्मा! हे देवदेव ! प्रलयकाल में, अपने लोचन-वह्नि-स्फुलिंग-शिखाओं से नेत्राग्नि-ज्वालाओं से) लीला से (खेल के समान) अंतक (मृत्यु) आदि समस्त को जला डालनेवाले तुम्हारे लिए ये सब कोई गर्व के विषय नहीं हैं। २२६ [आ.] तीनों मूर्तियों (ब्रह्मा, विष्णु और महेश्वर) के, तीनों लोकों (स्वर्ग, मर्त्य और पाताल) के, तथा तीनों कालों (भूत, भविष्य, वर्तमान) के तुम ही मूल बने हुए हो; हे फालनयन ! भिन्न होते हुए भी, [ज्ञानियों के] हृदय में अभिन्न होकर विलसनेवाले ब्रह्म कहे जानेवाले तुम ही हो। २२७ [क.] हे देव ! सदसत्तत्त्व और चराचर विश्व के तुम सदन (आश्रय) हो, तुम्हारी प्रशंसा करने में जलजभवादि [ब्रह्म आदि देवता] भी होंठ (जीभ) हिलाते डरते हैं, [ऐसी दशा में] हम कौन बड़े हैं जो तुम्हारी प्रशंसा कर सकें ? २२८ [मत्त.] सुर और असुरों ने चलकर अपनी बाहु शक्ति से क्षीरसागर का मंथन किया तो उसमें से हालाहल उपजा, जिसने किसी के लिए भी अलंघ्य होकर भुवन (जग) में कोलाहल (बिध्वंस) मचा रखा है, हे ईश्वर ! लाघव से (अनायास) उसे ग्रहण कर, दया छिड़काते हुए प्राणि-संदोह (-संघ) की प्राणरक्षा करो। २२९ [कं.] संकट का निवारण करना, सपत्ति प्रदान करना, विजय का संपादन (प्राप्ति) कराना, हंतकों का अंत करना, हे सोमार्धधरा ! (अर्धचंद्र-धारी !) तुम्ही को शोभा देता है। २३० [कं.] निखिल-लोक-स्तुत्य

कं. नीकंटॆ नॊंडॆरुंगमु, नीकंटॆ बरुलु गावनेररु जगमुल्
नीकंटॆ नॊडयडॆव्वडु, लोकंबुलकॆल्ल निखिल लोकस्तुत्या ! ॥ 231 ॥

ईश्वरुंडु देवबृंद प्रार्थितुंडै हालाहलमुनु बानमुसेयुट

व. अनि मरियु नभिनंदिपुचुन्न प्रजापति मुख्युलं गनि, सकल भूतसमुंडगु नद्देवुंडु तन प्रियसतिकिट्लनिये ॥ 232 ॥

कं. कंटे जगमुल दुःखमु, विंटे जलजनित विषमुवेडिमि प्रभुवै
युंटकु नार्तुल यापद गॆंटिचुट फलमु दान गीर्ति मृगाक्षी ! ॥ 233 ॥

कं. प्राणेच्छ वच्चि चॊच्चिन
प्राणुल रक्षिपवलयु प्रभुवुलकॆल्लन्
प्राणुल कित्तुरु साधुलु
प्राणंबुलु निमिष भंगुरमुलनि मगुवा ! ॥ 234 ॥

कं. परहितमु सेयु नॆव्वडु, परम हितुंडगुनु भूत पंचकमुनकुन्
बरहितमॆ परमधर्ममु, परहितुनकु नॆदुरुलेदु पर्वेंदुमुखी ! ॥ 235 ॥

---

(समस्त लोक जिसकी स्तुति करता है) ! हम तुम्हें छोड़ अन्य किसी को नही जानते, तुम्हारे सिवा और कोई भी जगों की रक्षा नहीं कर सकते; तुमसे बढ़कर लोकों का स्वामी और कौन है ?" २३१

देवबृंद से प्रार्थित होकर ईश्वर का हालाहल पान करना

[व.] यों और भी अभिनंदन कर रहे प्रजापति (ब्रह्मा) आदि को देखकर, सकलभूत-सम [वर्ती] उस महादेव ने अपनी प्रिय सति (पत्नी) से यों कहा— २३२ [कं.] "जग का दुःख [तुमने] देखा न ? जल-जनित (पानी से उत्पन्न) विषाग्नि की बात सुनी है न ? प्रभु बने रहने का फल (प्रयोजन) आर्त-जनों का संकट दूर करना ही है, हे मृगाक्षी ! उससे कीर्ति प्राप्त होती है। २३३ [कं.] प्राण [रक्षण] की इच्छा से [शरण में] आये प्राणियों को बचाना सभी प्रभुओं के लिए आवश्यक [कर्तव्य] है, हे रमणी ! प्राणों को क्षणभंगुर मानकर, साधु [जन अन्य] प्राणियों को [रक्षा में] अपने प्राण दे देते है। २२४ [कं.] जो परहित (दूसरों का भला) करता है, वह [पृथ्वी, जल, आकाश आदि] पंचभूतों का भी परम हितू (मित्र) हो जाता है। परहित (परोपकार) ही सबका परम धर्म है, हे पर्वेंदुमुखी (पूर्णचंद्र-मुखी) ! परहित करने वाले के लिए कोई विरोध (असंभव) नही है। २३५ [कं.] हे हरिणाक्षी (मृगनयनी) ! हरि के मन को यदि आनंद हो तो सारे जग आनंदित

कं. हरि मदि नानंदिंचिन, हरिणाक्षि ! जगंबुलॆल्ल नानंदिंचुन्
हरियुनु जगमुलु मॆच्चग, गरळमु वारिपुटॊप्पु गमलदळाक्षी ! ॥ 236 ॥

कं. शिक्षितु हालहलमुनु, भक्षितुनु मधुर सूक्ष्म फलरसमु क्रियन्
रक्षितु ब्राणिकोट्लनु, वीक्षिपुमु नेडु नीवु विकचाब्जमुखी ! ॥ 237 ॥

व. अनिपलिकिन, ब्राणवल्लभुनकु वल्लभ यिट्लनियॆ। देवा ! चित्तंबु कॊलंदि नवधरिंतु गाक। अनि पलिकॆननि चॆप्पिन यम्मुनींद्रुनकु नरेंद्रुं-डिट्लनियॆ ॥ 238 ॥

म. अमरन् लोकहितार्थमंचु नभवुंडौ गाक यंचाडॆ बो
यमरुल् भीतिनि म्रिंगुमी यनिरिवो यंभोज गर्भादुलुं
दमु गावन् हर ! लॆम्मु लॆम्मनिरिवो ता जूचि कन्गॊंट न
य्युम प्राणेश्वरु नॆट्लु म्रिंगु मनॆ नय्युग्रानल ज्वाललन् ॥ 239 ॥

व. अनिन शुकुंडिट्लनियॆ ॥ 240 ॥

कं. म्रिंगॆडुवाडु विभुंडनि
म्रिंगॆडिदियु गरळ मनियु मेलनि प्रजकुन्
म्रिंगुमनॆ सर्वमंगळ
मंगळसूत्रंबु नॆंत मदि नम्मिनदो ! ॥ 241 ॥

---

होते है, हे कमलदलाक्षी (कमललोचनी) ! [मेरे लिए] इस गरल विष का निवारण करना समुचित होगा जिसे हरि और जग भी सराहेंगे। २३६ [कं.] हे विकचाब्जमुखी ! (विकसित कमल-समान मुख वाली) आज तुम देख लो, मैं [किस प्रकार] इस हालाहल को शिक्षित (दंडित) करूँगा, मधुर सूक्ष्म फल-रस के समान भक्षण करूँगा [और] प्राणि-कोटि की रक्षा करूँगा।" २३७ [व.] यों कहने पर [अपने] प्राण-वल्लभ (प्रिय) से [वह] वल्लभा (प्रिया) यों बोली। हे देव ! अपने चित्त के अनुकूल (जैसा जी चाहे) अवधारण कीजिए (ध्यान दीजिए)। [पार्वती ने] ऐसा कहा। ऐसा [मुनींद्र] के कहने पर नरेंद्र ने मुनींद्र से इस प्रकार पूछा : २३८ [म.] अभव (शिव) ने लोक-हितार्थ कहकर भले ही "हाँ" कह दिया हो, अमरों (देवताओं) ने भीति (भय) के कारण "निगल लो" कहा हो, अंभोजगर्भ (ब्रह्मा) आदि ने "हमें बचाने के लिए, हे हर ! उठो, उठो" कहा हो, फिर भी उस उमा (पार्वती) ने अपनी आँखों से देखते हुए, प्राणेश्वर से उन उग्र (भयंकर) अनल-ज्वालाओं को निगलने के लिए कैसे कहा था ? २३९ [व.] [ऐसा] कहने पर शुक ने यों कहा (उत्तर दिया)। २४० [कं.] सर्वमंगला (पार्वती) ने यह जानकर [हालाहल] निगलने को कहा था कि निगलने

म. तन चुट्टुन् सुरसंघमुल् जयजय ध्वानंबुलन् बोब्बिडन्
घन गंभीर रवंबुतो शिवुड् लोकद्रोहि ! हुं ! पोकु र-
म्मनि कॅगेल दॅमल्चि कूचि कडिगा नंकिचि जंबू फलं-
बन सर्वंकषमुन् महाविषमु नाहारिचॅ हेलागतिन् ॥ 242 ॥

व. अय्यविरळ गरळ दहन पान समयंबुन ॥ 243 ॥

म. कदलंबाड्वु पापपेरुलॊडलन् घर्मांबुजालंबु पु-
ट्टदु नेत्रंबुलु नॆर्रगावु निज जूटार्धेंदुड् गंदडुन्
वदनांभोजमु वाड दा विषमु नाह्वानिचुचो डायुचो
बदिलुंडॆ कडिसेयुचो दिगुचुचो भक्षिपुचो मिंगुचोन् ॥ 244 ॥

कं. उदरमु लोकंबुलकुनु
सदनं, बगु टॅरिगि शिवुड् चटुल विषाग्निन्
गुदुरुकॊन गंठबिलमुन
बदिलंबुग निलिपॆ सूक्ष्म फलरसमु क्रियन् ॥ 245 ॥

कं. मॆच्चिन मच्चिक गलिगिन
निच्चिन नीवच्चु गाक यिच्च नॊरुलकुं

---

वाला विभु है, निगली जानेवाली चीज़ गरल है, और इससे प्रजा का भला होनेवाला है। पता नहीं उस [देवी] ने अपने मंगलसूत्र (मांगल्य) पर मन में कितना भरोसा रखा होगा ! २४१ [म.] अपने चारों तरफ़ के सुरसंघ के जय-जयध्वनि के साथ चिल्लाने पर, शिवजी, घन (मेघ) के से गंभीर स्वर में— "अरे ! लोकद्रोही ! मत जा, हुँ ! आ जा" —कहते हुए, हाथ से पकड़, फटकार कर, फिर लोंदा (निवाला) बनाकर, उस महाविष को मानो जंबूफल (जामुन) के समान, खेल ही खेल में, समूचा निगल गए। २४२ [व.] उस अविरल-गरल-दहन (-विषाग्नि) का पान करते समय, २४३ [म.] विष का आह्वान करते समय, पास पहुँचते समय, स्थिरता से खड़े होकर उसे [समेटकर] लोंदा बनाते समय, उसे गले से उतारते समय, भक्षण करते समय, [अंत में] निगल जाते समय [शिव के गले के] साँपों के हार (लड़ियाँ) हिले-डुले तक नहीं, शरीर पर घर्मांबुजाल (पसीने की बूँदें) भी न निकला; न नेत्र लाल हुए, न जटा-जूट में बँधे अर्धचंद्र कुम्हला गया, न [उनका] वदनांभोज (मुखकमल) मुरझा गया। २४४ [कं.] शिव ने यह जानकर कि [अपना] उदर (कुक्षि) लोकों का सदन (निवासस्थान) है, उस चटुल (भयंकर) विषाग्नि को, सूक्ष्म फलरस के समान अपने कंठबिल में सावधानी से स्थिरता से रख लिया। २४५ [कं.] यदि हम किसी दूसरे से संतुष्ट

जिच्चु गडि गॊनग वच्चुनॆ
चिच्चरकूपच्चुपडिन शिवुनकु दक्कन् ॥ 246 ॥

आ. हरुडु गळमुनंदु हालाहलमु वॆट्ट
गप्पु गलिगि तॊडवु करणि नॊप्पॆ
साधुरक्षणंबु सज्जनुलकु नॆन्न
भूषणंबु गादॆ भूवरॆंद्र ! ॥ 247 ॥

व. तदनंतरंब ॥ 248 ॥

कं. गरळंबु गंठबिलमुन
हरुडु धरिंचुटकु मॆच्चि "यौनौ" ननुचुन्
हरियु बिरिंचियु नुमयुनु
सुरनाथुडु बॊगडिरंत सुस्थिरमतितो ॥ 249 ॥

कं. हालहल भक्षण कथ, हेलागतिनॆन्न विन्न नॆलमि बठिपन्
व्याळानल वृश्चिकमुल, पालॆ चॆंडरॆट्टि जनुलु भयविरहितुलॆ ॥250॥

---

हुए [अथवा] स्नेह रखें, तो उन्हें अपना अभीष्ट (पदार्थ) दें तो दे सकते हैं, [किंतु] उनके लिए स्वयं आग निगल सकते हैं क्या ? आग्नेय दृष्टि (नेत्र) वाले शिव को छोड़कर, किसी दूसरे के लिए ऐसा करना साध्य नहीं है। २४६ [आ.] हालाहल रख लेने के कारण हर के गले में कालिमा उत्पन्न होकर, एक आभूषण के समान शोभायमान हुई। हे भूवरेंद्र (राजेंद्र) ! विचार करने पर [जान पड़ता है कि] साधुरक्षण सज्जनों के लिए आभूषण (अलंकार) है न। २४७ [व.] तदनंतर। २४८ [कं.] हर ने जब कंठबिल में गरल को धारण किया तो हरि (विष्णु), बिरिंचि (ब्रह्मा), उमा (पार्वती), तथा सुरनाथ (इंद्र) —[इन सब] ने सुस्थिर मति से वाह ! वाह ! कहकर उनकी प्रशंसा की। २४९ [कं.] हालाहल-भक्षण की यह कथा जो कोई जन हेलागति (खेल ही खेल) में (अप्रयास) सुनें अथवा प्रेम से पढ़ें तो वे सर्प, अनल (अग्नि) तथा वृश्चिक (बिच्छू) के पाले पड़कर भी, भयरहित हो नष्ट नहीं होंगे। २५०

## अध्यायमु—८

### पालकडलिलो नैरावतादुलु जनियिंचुट

व. मरियु ना रत्नाकरंबु सुरासुरुलु द्रच्चु नेड ॥ 251 ॥

कं. तेल्लनि मेनुनु नमृतमु, जिल्लुन जल्लिचु पोदुगु शित शृंगमुलुन्
वेल्लुग नर्थुल कोर्कुलु, वेल्लिगोलुपु मोदवु पालवेल्लि बुट्टेन् ॥ 252 ॥

आ. अग्निहोत्रि यनुचु ना सुरभिनि देव
मुनुलु पुच्चुकोनिरि मुदमुतोड
विबुध संघमुलकु वेरवुतो नच्वर
हवुलु वेट्टुकोरकु नवनिनाथ ! ॥ 253 ॥

व. मरियु ना जलराशियंदु ॥ 254 ॥

कं. सच्चंद्रपांडुरंबै, युच्चैश्रव मनग दुरग मुदधि जनियिंचेन्
बुच्चिकोनियें बलिदैत्युं, -डिच्च गोनंडय्ये निद्रुडीश्वरशिक्षन् ॥ 255 ॥

कं. ओड्रपगु नुरमुनु पिरुदुनु
नेड्रिदोकयु मखमु सिरियु निर्मल खुरमुल्
कुरुच चंवुलु वेलिगन्नुलु
दड्रचगु कंदंबु चूड दगु ना हरिकिन् ॥ 256 ॥

---

## अध्याय—८

### क्षीरसागर में ऐरावत आदि का जनमना

[व.] और, उस रत्नाकर (सागर) को सुरासुर के मथने पर, २५१ [कं.] उस क्षीरसागर में गाय उत्पन्न हुई जो सफ़ेद बदन, अमृत की झड़ी लगा देनेवाली खीरी (थन), [और] शित (सफ़ेद) शृंगों (सींग) से युक्त हो, याचकों के मनोरथ पूर्ण करनेवाली है। २५२ [आ.] हे अवनिनाथ (राजा)! उस सुरभि (गाय) को अग्निहोत्री कहकर, विबुध-संघ को (देवगण को) विधिपूर्वक यज्ञहविस् (होमद्रव्य) देते रहने के निमित्त देव-मुनियों ने मोद से उसे ले लिया। २५३ [व.] और उस जलराशि (समुद्र) में। २५४ [कं.] उस उदधि (सागर) में उच्चैश्रव नामक [एक] तुरग (घोड़ा) उत्पन्न हुआ जो सत् (निर्मल)-चंद्र के समान पांडर (सफ़ेद) वर्ण का था, उसे वलि दैत्य ने ले (अपना) लिया, इच्छा रहते हुए भी ईश्वर के आदेश पर इंद्र ने उसे नहीं लिया। २५५ [कं.] उस हरि (घोड़े) का बलिष्ठ उर (छाती) और पृष्ठभाग गुच्छेदार पूँछ, मुखश्री, निर्मल खुर, छोटे-छोटे कान, सफ़ेद आँखें,

व. अंत ना पालकुप्पयंदु ।। 257 ।।

कं. दंत चतुष्टाहति शै, -लांतंबुलु विरिगि पडग नवदातकु भू-
रकांतंबगु नैरावण, दंतावळमुद्भविंचॆ धरणीनाथा ! ।। 258 ।।

कं. तडलेनि नडपु वडिगल, यॊडलुनु बॆनु निडुदकरमु नुरुकुंभमुलुन्
वॆडगॆ युवतुल मुरिपॆपु, नडतलकुन् मूल गुरुवनन् गजमॊप्पॆन् ।। 259 ।।

व. मरियु नत्तरंगिणीवल्लभु मथिपु नय्यॆड ।। 260 ।।

ते. ऎल्ल ऋतुवुलंदु नॆलरारि परुवमै, यिंद्रु विरुलतोट केपु दॆच्चि
कोरि वच्चुवारि कोर्कुल नीनंडु, वेल्पु म्रानु पालवॆल्लि बुट्टॆ ।। 261 ।।

व. मरियुनु गॊडकव्वंबुनं गडलि मथिप नप्सरोजनंबु जनिंचॆ । अंत ।। 262 ।।

कं. क्रॊवकारु मॆरुगु मॆनुलु
ग्रिक्किरिसिन चन्नुगवलु ग्रिस्सिन नडुमुल्
विक्कटिलिपुन्न तुरुमुलु
जक्कनि चूपुलुनु दिविजसतुलकु नॊप्पॆन् ।। 263 ।।

व. मरियु ना रत्नाकरंबुनंदु सुधाकरंडुद्भविंचि, विरिंचि यनुमतंबुन बन यथास्थानंबुनं प्रवर्तिंचुचुंडॆ । अंत ।। 264 ।।

---

स्थूल स्कंध (कंधे) देखने योग्य थे। २५६ [व.] तब उस दुग्धराशि में २५७ [कं.] हे धरणीनाथ (भूपति) ! अपने चार दंतों की आहति (टकराहट) से शैलशिखरों को भी गिरा देनेवाला, अवदात (सफ़ेद) रंग का (स्वच्छ) पर्वतराज (कैलास) के समान, महान् ऐरावत [नामक] दंतावल (हाथी) उत्पन्न हुआ। २५८ [क.] अकुंठित गमनवेग, महाकाय (शरीर), बड़ी लंबी सूंड़, ऊँचा कुंभस्थल, युवतियों को विलासयुक्त चाल सिखानेवाले मूलगुरु (गमन की शोभा का मूल) वह गज अत्यंत शोभायमान हुआ। २५९ [व.] और भी, उस तरंगिणी-वल्लभ (सागर) को मथते समय। २६० [ते.] उस क्षीरसागर में वह देवतावृक्ष (कल्पवृक्ष) उपजा जो सभी ऋतुओं में लहलहाकर शोभित रहता, इंद्र की पुष्प-वाटिका को महिमान्वित करता, तथा अपने पास आनेवाले याचकों की कामनाएँ पूर्ण कर देता। २६१ [व.] और भी उस पर्वत रूपी मथानी से सागर को मथने पर [उसमें] अप्सराजन पैदा हुआ। २६२ [कं.] नव-वर्षाकालीन बिजली के समान चमचमाते वदन, कसमसाता स्तनयुगल, पतली कमरें, भरे हुए केशपाश, आकर्षक दृष्टियाँ —[इन सबसे वे] देववनिताएँ शोभित रहीं। २६३ [व.] फिर उस रत्नाकर (सागर) में सुधाकर (चंद्र) उद्भव (आविर्भूत) होकर, विरिंचि (ब्रह्मा) की अनुमति पर अपने यथास्थान पर जाकर रहने लगा। अनंतर २६४

कं. तॊलुकारु मॆऱुगु कॆवडि
तळतळ यनि मेनु मॆऱय धगधग यनुचुन्
गलुमुल नॊनॆडु चूपुल
चॆलुवंबुल मॊदलिटॆंकि सिरि पुट्टॆ नृपा ! ॥ 265 ॥

सी. पालमुन्नीटिलोपलि मीदि मीगड मिसिमि जिड्डुन जेसि मेनुवडसि
क्रॊक्कारु मॆऱुगुल कॊनल तळुक्कुल मेनिचेगल निग्गुमॆऱुगु चेसि
नाडु ताटिकि क्रोदि नवकंपु दीगल नुनुबोद नॆय्यबु नूलुकॊलिपि
क्रॊव्वारु कॆंदम्मि कॊलकुल क्रॊद्दुन बॊलसिन वलपुल क्रोदिवॆट्टि

ते. पसिडि चंपकदानंबु बागु गूर्चि
व्रालु क्रॊन्नॆल चॆलुवुन वाडि दीर्चि,
जाणतनमुन जेतुल जिड्डु विडिचि
नलुव यी कॊम्म नॊगि जेसिनाडु नेडु ॥ 266 ॥

कं. कॆंपारॆडु नधरंबुनु, जंपारॆडि नडुमु सतिकि शंपारुचुलन्
सोंपारु मोमु गन्नुलु, बॆंपारुचु नॊप्पु गॊप्पु बिरुदुनु गुचमुल् ॥ 267 ॥

व. अनि जनुलु पॊगडुचुंड ॥ 268 ॥

सी. तरुणिकि मंगळस्नानंबु सेयितुमनि पॆट्टॆ निंद्रुडनर्घमैन
मणिमयपीठंबु मंगळवतुलेन वेलुपु गरितलु विमल तोय-

---

[कं.] हे राजन् ! वर्षारंभ की विद्युत् की भाँति चमकीले बदन के शोभित होने पर, संपत्ति-जनक दृष्टियाँ लेकर सौंदर्य का मूलस्थान लक्ष्मीदेवी उत्पन्न हुई। २६५ [सी.] दुग्धसागर के ऊपर की मलाई की सुंदर चिकनाई से देह रचकर, वर्षारभ की विद्युत् के छोरों पर की चमक के सार से उस पर तेज़ चढ़ाकर; दिन-दिन पाल-पोसकर बढ़ाई हुई स्निग्ध-वल्लरी की कोमलता से उसे सँवारकर, प्रातःकाल कमलालय (सरोवर) में व्याप्त होनेवाली सुगंधों से उसे पुष्ट बनाकर, [ते.] कनकचंपक पुष्पों का सौंदर्य उसमें जोड़कर, अस्त हो रहे नवीन चंद्र की सूक्ष्मता (बारीकी) से उसे तेज बनाकर, सावधानी से, अपने हाथों की जड़ता दूर करके, ब्रह्मा ने इस रमणी को आज ही बनाया। (इससे पूर्व ऐसी सुंदरी नहीं बनाई।) २६६ [कं.] उस सती (रमणी) के अधर (ओंठ) पद्मराग सम, कमर सूक्ष्म (पतली), मुख और नेत्र शंपा की रुचि (विद्युत्-कांति) को फीका करनेवाले, चूड़ा, नितंब और कुच शोभा के आधिक्य से युक्त थे। २६७ [व.] इस प्रकार लोगों के प्रशंसा करते समय २६८ [सी.] [उस] तरुणी को मंगलस्नान कराने के निमित्त इंद्र ने अनर्घ (अमूल्य) मणिमय-पीठ (चौकी) [लाकर] रख दिया; मंगलवती (सौभाग्यवती) देवता-गृहिणियों ने विमलतोय-पूर्ण (निर्मल-जल से पूर्ण) पुण्याह-कलश ला दिये;

पूर्णंबुलैयुन्न पुण्याह कलशंबु लिडिरि पल्लवमुल निच्चं भूमि
कडिमि गोवुलु पंचगव्यंबुलनु निच्चें मलसि बसंतुड् मधुवु नौसगें

ते. मुनुलु गल्पंबु जॆप्पिरि मॊगिलिगमुलु
पणव गोमुख काहळ पटह मुरज
शंख वल्लकि वेणु निस्वनमु निच्चॆं
पाडिराडिरि गंधर्वपतुलु सतुलु ॥ 269 ॥

कं. पंडित सूक्तुलतोडुत, दुंडंबुलु साचि तीर्थ तोयमुलॆल्लन्
गुंडमुल मुंचि दिग्वे, -दंडंबुलु जलक माचं दरुणीमणिकिन् ॥ 270 ॥

सी. कट्टंग पच्चनि पट्टु पुट्टमु दोयि मुदितकु दॆच्चि समुद्रुडिच्चें
मत्ताळिनिकरंबु मधुवान मूगिन वैजयंतीमाल वरुणुडिच्चें
गांचन केयूर कंकण किंकिणी कटकादुलनु विश्वकर्म यिच्चें
भारति यॊक मंचि तारहारमु निच्चें वाणि पद्ममु निच्चें बद्मभवुडु

आ. कुंडलिव्रजंबु कुंडलमुल निच्चॆं
श्रुतुलु भद्रमैन नुतुलु सेसॆं
नॆल्ललोकमुलकु नेलिकसानिवै
ब्रतिकॆं दनुचु दिशलु पलिकॆं नधिप ! ॥ 271 ॥

---

भूमि ने पल्लव (पत्ते) दिये, प्रशस्त गौओं ने पंचगव्य (गोमय, गोमूत्र, गोदुग्ध, गोदधि, गोघृत) दिये; वसंत ने लगाव से मधु (शहद) ला दिया; [ते.] मुनियों ने कल्प (मंत्र) पढ़े; मेघसंघ ने पणव, गोमुख, काहल, पटह, मुरज, शंख, वल्लकी तथा वेणु का निस्वन (वादन) प्रस्तुत किया; गंधर्वपति और उनकी सतियों (स्त्रियों) ने गाने गाये और नृत्य किये। २६९ [कं.] पडितों के द्वारा किये गये सूक्ति-पाठ (वेदपाठ) के साथ दिग्वेदंडों (दिग्गजों) ने घड़ों में भर-भरकर, सूंड़ फैलाकर तीर्थतोय (पुण्यनदीजल) डालकर उस तरुणी-मणि को स्नान करवाया। २७० [सी.] पहनने के लिए पीले पाटंबर की जोड़ी उस मुदिता (रमणी) को समुद्र ने ला दी; वरुण ने वैजयंती माला ला दी जिसके पुष्पों पर मधुपान करते हुए मत्तालिनिकर (मस्त भौरों का झुंड) झूम रहा था; कांचन (सोने के) केयूर (कुंडल), कंकण, किंकिणी और कटक आदि (आभूषण) विश्वकर्मा (देवशिल्पी) ने दिये; भारती (सरस्वती) ने एक श्रेष्ठ तारहार (मुक्ताहार) दिया; पद्मभव (ब्रह्मा) ने पैर रखने के लिए पद्म दिया; [आ.] कुंडलीव्रज (नाग-सर्प-समूह) ने कुंडल दिये; श्रुतियों (वेदों) ने शुभप्रद स्तोत्रपाठ किया; हे अधिप (राजन्) ! दिशाओं ने 'समस्त लोकों की स्वामिनी होकर जियो।" कहकर [आशीर्वाद के

व. मरियुनु ॥ 272 ॥

सी. पलुकुल नमृतंबु चिलुक नॅव्वानितो भाषिंचु नतडॅ पो ब्रह्मयनग
नॅलयिंचि कॅंगेल नॅव्वनि बरियिंचॅ वाडॅ लोकमुलकु वल्लभुंडु
मॅयिदीगॅ नॅव्वनि मेनितो गदियिंचॅ वाडॅ पो परम सर्वज्ञमूर्ति
नॅलतुक यॅप्पुडु निवसिंचु नॅयिंट ना यिल्लु परमगु नमृतपदमु

आ. नॅलत चूपुवारु नॅच्चोटि कच्चोट्, जिष्णुधनदधर्म जीवितंबु
कॉम्म पिन्ननगवु गुरुतर दुःख नि, -वारणंबु सृष्टिकारणंबु ॥ 273 ॥

व. मरियु नक्कॉम्म नॅम्मनंबुन ॥ 274 ॥

सी. भाविंचि यॊकमाटु ब्रह्मांडमंतयु नाटल बॊम्मरिल्लनि तलंचु
बॊलिंचि यॊकमाटु भुवनंबुलन्नियु दन यिंटिलो दीतुलनि तलंचु
बाटिंचि यॊकमाटु ब्रह्मादि सुरलनु दन यिंटिलो बॊम्मलनि तलंचु
गॊनकॊनि यॊकमाटु कुंभिनीचक्रंबु नलवड बॊम्मपीटनि तलंचु

आ. सॊलसि यॊक्क माटु सूर्येंदुरोचुल
नच्चटि दीपकळिकलनि तलंचु
भाम यॊक्कमाटु भारती दुर्गल
नात्मसखुलटंचु नादरिंचु ॥ 275 ॥

---

वचन] उच्चारे। २७१ [व.] और भी [ऐसा लगता था कि] २७२ [सी.] अमृत छिड़कनेवाले वचनों से वह जिससे सभाषण करेगी वही ब्रह्म (परतत्त्व) होगा; वह अपने अरुण हस्त से प्रोत्साहित कर जिसका वरण करेगी वही लोकों का वल्लभ (स्वामी) बनेगा; वह अपनी तनुलता जिसके शरीर से सटावेगी वही परम सर्वज्ञमूर्ति होगा। वह वनिता सदा जिस घर में निवास करेगी वह घर परम अमृतपद (वैकुंठ) होगा। [आ.] उस स्त्री की दृष्टि जिस स्थान पर पड़ेगी, वहाँ पर विजय, धन और धर्म का प्रसार होगा; उस सुंदरी की मुस्कुराहट गुरुतर (तीव्र) दुःख का निवारण करनेवाली तथा सृष्टि का कारण बनेगी। २७३ [व.] और वह रमणी अपने मन में २७४ [सी.] भावना करके इस ब्रह्मांड को कभी तो खेलने का पुतलीघर समझती; कभी तो तुलना करके सारे भुवनों को अपने घर की वस्तुओं की पंक्तियाँ समझती, बूझकर कभी तो ब्रह्मा आदि देवताओं को अपने घर के खिलौने मानती; कभी तो यत्नपूर्वक कुंडलिनी (भू)-चक्र को गुड़िया बिठाने का पीढ़ा समझती, [आ.] कभी तो थककर सूर्य और चंद्र के प्रकाशों को [अपने घर की] दीपकलिका समझती, वह भामा कभी तो सरस्वती और दुर्गा (पार्वती) को अपनी आत्मीय सखी कहकर आदर करती। २७५ [व.] तदनंतर २७६

व. तदनंतरंब ॥ 276 ॥

आ. चंचरीक निकर झंकार निनदंबु
दनरु नुत्पलमुल दंड बट्टि
मेघकोटि नडिमि मॅरुगु बुत्तडि माड्कि
सुरल नडुम निल्चॅ सुंदरांगि ॥ 277 ॥

कं. आ कन्नुलु ना चन्नुलु
नाकुरुला पिरुदु नडुमु नामुखमा न-
व्याकारमु गनि वेल्पुलु
चोकाकुन बडिरि कलगि श्रीहरि दक्कन् ॥ 278 ॥

व. अट्लु निलिचि, दशदिशलं बरिवेष्टिंचियुन्न यक्ष रक्ष सिद्ध साध्य दिविज गरुड गंधर्व चारण प्रमुख यूथंबुलं गनुंगॉनि, यप्पुराण प्रौढ कन्यकारत्नंबु दनमनंबुन निट्लनि वितर्किंचॅ ॥ 279 ॥

सी. ऐदुवनै युंड नलवड दीकचोट नीकचोट सवतितो नोर्वरादु
तग नीकचोट संतत वैभवंबुगा दीकचोट वेडिमि नुंड बोल
दीकचोट गरुणलेदींविकत वॅदकिन नीकचोट डग्गरि युंट बॅट्ट
नॅरयंग नीकचोट निलुकड चालदु चर्चिप नीकचोट जडत गलदु

आ. कॉन्नि चोट्लु काम गुणगरिष्ठंबुलु, क्रोध संयुतमुलु कॉन्नि यॅडलु
कॉन्नि मोहलोभ कुंठितंबुलु कॉन्नि, प्रमद मत्सरानुभावकमुलु ॥ 280 ॥

---

[आ.] चंचरीक-निकर (भ्रमर-समूह) के झंकार-निनाद (शब्द) से युक्त उत्पल पुष्पों की माला हाथ में लेकर, वह सुंदरांगी सुरों के मध्य में आकर ऐसी खड़ी हुई मानो मेघकोटि के बीच में चमकनेवाली बिजली की पुतली हो। २७७ [कं.] उन आँखों, उन स्तनों, उन लटों, उन नितंबों को तथा वह कमर, वह मुख, और वह नव्य आकार देखकर देवता लोग, एक श्रीहरि को छोड़, संभ्रम से विह्वल हो उठे। २७८ [व.] वैसे खड़ी होकर, दसों दिशाओं में अपने को घेरकर खड़े हुए यक्ष, रक्ष, सिद्ध, साध्य, दिविज, गरुड़, गंधर्व, चारण-प्रमुख (-आदि) यूथों (संघों) को निरखकर, वह पुराण, प्रौढ़ कन्यका-रत्न अपने मन में यों वितर्क करने लगी। २७९ [सी.] "इस जगह मैं सुहागिन बन नहीं रह सकती; उस जगह सौत के साथ रहना मुझे सह्य न होगा; और इस स्थान पर संतत वैभव नहीं रहेगा; इस जगह गरमी के कारण मुझसे रहा नहीं जायगा; अन्य स्थान पर खोजने पर करुणा का लेश भी दिखाई नहीं देता; उस प्रदेश में सहवास करना कठिन है; और उस जगह स्थिरता की कमी है; विचार करने पर उस अन्य प्रदेश में जड़ता (मूर्खता) दिखाई देती है; [आ.] कुछ प्रदेश

व. अनि सकल सत्पुरुष जनन वर्तनंबुलु मानसिंचि परिहरिंचि ॥ 281 ॥

सी. अमर मुत्तैदुवनै युंडवच्चुनु वरुसकु सवतु लॅव्वरुनु लेरु
वॅलयंग नश्रांत विभव मीतनि यिल्लु श्रृंगार चंदन शीतलुंडु
गलगडॅन्नडु शुद्ध कारुण्यमयमूर्ति विमलुंडु गदिसि सेविंचवच्चु
नॅरि नाडि तिरुगडु निलुकड गलवाडु सकल कार्यमुलंदु जडत लेदु

आ. साधुरक्षकुंडु षड्वर्गरहितुंडु, नाथुडय्यॅनेनि नडपनोपु
नितडे भर्त यनुचु निंति सरोजाक्षु, बुष्पदामकमुन बूजसेसॅ ॥ 282 ॥

कं. इंदीवर दाममुन मु, -कुंदुनि बूजिंचि तनकु गूडि वसिंपन्
मंदिरमुग द्वक्षमु, नंद सलज्जासुदृष्टि नालोकिंचॅन् ॥ 283 ॥

आ. मोहरुचुलवलन मुद्दिय तलयॅत्तु
सिग्गुवलन बाल शिरमुवंचु
निंति वॅरगुवलन नॅत्तदु वंपदु
तनदु मुखमु प्राणदयितु जूचि ॥ 284 ॥

---

काम-गुण से भरे हुए हैं; अन्य कुछ स्थान क्रोधसंयुत (युक्त) हैं; कुछ तो मोह और लोभ से कुंठित (बेकार) पड़े हैं; वाकी कुछ प्रदेश मद-मत्सर के अनुभावक (प्रभावित) है"। २८० [व.] इस प्रकार समस्त सत्पुरुषों के जन्म, और व्यवहार पर सोच-विचार करके उनका परिहार किया (छोड़ दिया)। २८१ [सी.] "[यहाँ तो मैं] शाश्वत रूप से सौभाग्यवती बनी रह सकूंगी, किसी सौत का नाता नहीं रहेगा; इसका भवन अश्रांत वैभव से शोभित रहता है; शोभा वाले चदन के समान यह [पुरुष] शीतल [स्वभाव का] है; उद्विग्न कभी नही होता; शुद्ध कारुण्य-मय मूर्ति है; विमल है, इसके साथ रहकर इसकी सेवा की जा सकती है; [बात] कहकर यह कभी मुकरता नहीं है; स्थैर्यवान है; किसी भी कार्य में जड़ता (आलस्य) नहीं करता; [आ.] साधुरक्षक है; [काम, क्रोध आदि] षड्वर्ग-रहित है; यह मेरा पति बने तो अच्छा [जीवन] बीतेगा। यही मेरा पति है।" इस प्रकार मन में भावना करती हुई उस रमणी ने पुष्प-दामक (-माला) से सरोजाक्ष (कमलनयन विष्णु) का सम्मान किया। २८२ [कं.] इंदीवरदाम (कमलपुष्प की माला) से मुकुंद (विष्णु) की पूजा कर, उसके वक्ष (छाती) को अपने निवास के लिए [योग्य] मदिर (घर) के रूप में पाने के उद्देश्य से, उसकी तरफ़ सलज्ज-दृष्टि से अवलोकन किया (निहारा)। २८३ [आ.] वह मुग्धा (लक्ष्मी) मोहरुचि के वश में आकर [देखने को] सिर उठाती, फिर वह बाला लज्जावश सिर झुका लेती वह रमणी प्राणपति का मुख देख, चकित हो, न अपना झुकाती। २८४ [कं.] हरि [उसकी ओर] देख—

कं. हरि सूचिन सिरि सूडदु
सिरि चूचिन हरियु जूड सिग्गुनु वोंदुन्
हरियुनु सिरियुनु दमलो
सरि चूपुल जूड मरुडु संदडि वॅट्टॅन् ॥ 285 ॥

चं. जगमुल तंड्रियै दनरु शौरि जगंबुल तल्लि निंदिरं
दग नुरमंदु दाल्चॅ नट दत्करुणारस दृष्टिचे ब्रजल्
मगुडग दोंटिभंगि नतिमंगळ साध्विपतित्वसंपदन्
नॅगडिन लोकमुल् गनिरनेकशुभंबुल वोंदिरत्तरिन् ॥ 286 ॥

व. अटमुन्न यब्धिराजु दनयंदुनुन्न यमूल्यंबैन कौस्तुभंबु पेरिटि यनर्घ मणि-
राजंबु नय्यंबुजाक्षुनकु समर्पिचिन दानि दन वक्षस्थलंबुन धरिचॅं।
अप्पुडय्यादिलक्ष्मियु श्रीवत्सकौस्तुभवैजयंती वनमालिकादि तार-
हारालंकृतंबैन पुंडरीकाक्षु वक्षस्थलंबुन वसियिचॅ, नय्यवसरंबुन॥287॥

शा. म्रोसॅन् शंख मृदंग वेणु रवमुल् मुन्नाडि पॅंजीकटुल्
वासॅन् नर्तन गानलोलल सुरल् भासिल्लिरार्युल् जग-
द्वासुल् विष्णुनि ब्रह्म रुद्र मुखरुल् दल्लिगमंत्रंबुलं
बासक्तिन् विनुतिचिरुल्लसित पुष्पश्रेणि वर्षिपुचुन् ॥ 288 ॥

---

तो श्री (लक्ष्मी) नहीं देखती, श्री के देखने पर हरि देखते लजाता; एक-दूसरे को बराबर [अनुराग से] देख लेने के निमित्त मन्मथ (कामदेव) हरि और श्री के अंतर् (हृदयों) में हलचल मचाने लगा। २८५ [चं.] तब जगत का पिता होकर शोभित शौरि (विष्णु) ने जगन्माता इंदिरा (लक्ष्मी) को अपने वक्ष में धारण किया। उनकी करुणारसदृष्टि के बल से प्रजा को फिर से पूर्ववत् अत्यंत मंगलों से युक्त अधिपतित्व (प्रभुता) संपत्ति प्राप्त हुआ। उस अवसर पर; लोक अनेक प्रकार के शुभ (कल्याण) प्राप्त कर वृद्धि पा गये। २८६ [व.] तब अब्धिराजा (समुद्र) ने, पूर्व ही से अपने में स्थित कौस्तुभ नामक अनर्घ (अमूल्य) मणिराज उस अंबुजाक्ष (-विष्णु भगवान्) को समर्पित किया; उसने उसे वक्षःस्थल पर धारण किया। [इस प्रकार] श्रीवत्स, कौस्तुभ, वैजयंती, वनमालिका आदि तारहारों से समलंकृत पुंडरीकाक्ष (विष्णु) के वक्षःस्थल पर उस आदिलक्ष्मी ने वास किया। उस अवसर पर, २८७ [शा.] शंख, मृदंग, और वेणु के रव (ध्वनियां) बज उठे; पूर्व के घने अंधकार विचलित हो दूर हुए; सुर (देव)-बृंद नर्तन-गान-लीलाओं से शोभित हुए; जगद्वासी आर्य लोगों तथा ब्रह्मा, रुद्र आदि देवताओं ने विष्णु पर उल्लसित (प्रफुल्ल) पुष्प-श्रेणी (समूह) बरसाते हुए, देवतापरक मंत्रों द्वारा, आसक्तिपूर्वक [भगवान् की] स्तुति की। २८८ [कं.] हे

कं. आ पालवेल्लि कूतुरु, तोपुल जूपुलनु दोगि तिलकिंचि प्रजल्
चेपट्टिरि संपदलनु, बापिचेनु मेलु जगमु ब्रतिके नरेंद्रा ! ॥ 289 ॥

कं. पालेटिराच कन्निय, मेलारेडु चूपुलेक मिडुमिडुकंचुं
जालि बुरबुर बोक्कुचु, दूलिरि रक्कसुलु कीडु दोचिन नधिपा ! ॥290॥

कं. वारिधि दरुवग नंतट, वारुणि यनु नोक्क कन्य वच्चिन नसुरुल्
वारिजलोचनु सम्मति, वारे कैकोनिरि दानि वारिजनेत्रिन् ॥291॥

व. मरियु दरुवं दरुव नप्पयोराशियंदु ॥ 292 ॥

सी. तरुणुंडु दीर्घ दोर्दंडुंडु कंबुकंधरुडु पीतांबरधारि स्रग्वि-
लालित भूषणालंकृतुं डरुणाक्षु डुन्नतोरस्कु डत्युत्तमुंडु
नील कुंचित केश निवहुंडु जलधरश्यामुंडु मृगराज सत्त्वशालि
मणिकुंडलुडु रत्नमंजीरु डच्युतु नंशांश संभवुं डमलमूर्ति

आ. भूरि यागभाग भोक्त धन्वंतरि
यनग नमृतकलश हस्तुडगुचु
निखिल वैद्यशास्त्र निपुणु डायुर्वेदि
वेलपुवेज्जु कडलि वेडलिवच्चे ॥ 293 ॥

---

नरेंद्र ! उस क्षीरसागर की कन्या के प्रिय-दृगों को देख, [आनंद में] भीग कर, प्रजा ने संपत्तियाँ हस्तगत कर ली; उसे क्षेम प्राप्त हुआ, जग सजीव हुआ। २८९ [कं.] हे अधिप (राजा) ! क्षीरसागर की राजकुमारी (लक्ष्मी) की कल्याणकारी [कृपा] दृष्टि के अभाव में बिसूरते हुए, खेद में सिसक-सिसककर, राक्षस लोग हानि की आशंका से दुःखी हुए। २९० [कं.] वारिधि (समुद्र) को मथने पर, उसमें से वारुणि नामक एक कन्या निकल आयी तो वारिजलोचन (कमल-नेत्र, विष्णु) की सम्मति से उस वारिजनेत्री को असुरों ने अपना लिया। २९१ [व.] और भी मथन करते रहने पर उस पयोराशि (समुद्र) में से २९२ [सी.] धन्वंतरि नामक आयुर्वेदी देववैद्य निकल आया जो तरुण (युवक), दीर्घदोर्दंड (दीर्घबाहु) वाला, कंबुकंधर (शंख-समान कंठ) वाला, पीतांबरधारी, स्रग्विलसित (माला पहना हुआ), भूषणालंकृत (गहनों से सजा हुआ), अरुणाक्ष (लाल नेत्र वाला), उन्नत उरस्क (ऊँची भुजाओं वाला), अत्युत्तम, नील-कुंचित-केश-निवह (काली घुंघुराली लटों) वाला, जलधरश्याम (मेघश्याम), मृगराज-सत्त्वशाली (सिंह जैसा बलवान), [आ.] मणिकुंडल-रत्नमंजीरधारी, अच्युतांश-संभव (विष्णु के अंश से उत्पन्न), अमलमूर्ति वाला तथा यागभागभोक्ता (यज्ञ की आहुति में भाग खानेवाला) तथा अमृतकलश-हस्त (हाथ में अमृत भरा कलश लिये हुए) था। २९३

व. तदनंतरंब ॥ 294 ॥

आ. अतनिचेन नुन्न यमृतकुंभमु सूचि
कॊरलु वॊडिचि सुरल गिकुरवॆट्टि
पुच्चुकॊनिरि यसुर पुंगवु लॆल्लनु
मारुलेनि बलिमि मानवेंद्र ! ॥ 295 ॥

व. वॆंडियु ॥ 296 ॥

आ. चावुलेनि मंदु चक्कग मन कब्बॆ
ननुचु गडव यसुरु लाचिकॊनिन्
वॆरचि सुरलु हरिकि मॊऱलु वॆट्टिरि सुधा
पूर्णघटमु पोयॆ वोयॆ ननुचु ॥ 297 ॥

### श्रीविष्णुमूर्ति मोहिनीस्वरूपंबु नॊंदुट

व. इट्लु शरणागतुलैन वेल्पुल दैन्यंबु वॊडगनि, भृत्यजन कामदुंडगु नप्परमेश्वरुंडु मीरलु दुःखिपवलदु एन ना मायावलंबुनं जेसि मी यर्थंबु मरल साधिचॆद। अनि पलिकॆ। तत् समयंबुन नय्यमृत पूरंबु नेमुं द्रावुदुमनि तमकिचु दैत्यदानवजनंबुल लोपल नमंगळंबगु कलि संभविचिन कतंबुन प्रबलुलगु रक्कसुल विलोकिचि सत्रयागंबुनंदु नडचु-

---

[व.] तदनंतर २९४ [आ.] हे मानवेंद्र (राजा) ! उसके हाथ में अमृत-कलश देखकर, असुर-पुंगवों (श्रेष्ठों) ने आगे बढ़-बढ़कर, अप्रतिहत बल से देवों को वंचित कर उसे ले लिया। २९५ [व.] और। २९६ [आ.] असुर लोग, यह कहते हुए कि मृत्युभय-रहित औषध हमें मिल गयी। [वह] घड़ा ले गये तो सुर लोग भयभीत हो— "सुधा-पूर्ण-घट गया, चला गया" पुकारते हुए हरि को दुहाई देने लगे। २९७

### श्रीविष्णु का मोहिनीस्वरूप ग्रहण करना

[व.] यों शरणागत हुए देवों का दैन्य (दीनता) निरखकर, भृत्यजनकामद (सेवकजनों का अभीष्ट पूरा करनेवाला) वह परमेश्वर यों बोला— "तुम लोग दुःख मत करो, मैं दुबारा अपनी माया के बल से तुम्हारा हितसाधन करूँगा।" उस समय, "ये अमृतधाराएँ हम भी पीयेंगे" —यों कहकर तमकनेवाले दैत्य-दानव लोगों में अमंगलकारी कलि (कलह) उत्पन्न हुआ; प्रबल राक्षसों को देख, [कुछ ने] यों कहा— "सत्रयाग में जैसा बरता गया वैसा ही [अमृत पाने के यत्न में] सुरों का भी तुल्य प्रयास रहा है, इस हेतु वे भी सुधा में भाग पाने के हक़दार है, अतः

चंदंबुन दुल्यप्रयास हेतुवुलगु सुरलुनु सुधाभागंबुन कहुलगुटं बंचि कुडुचुट कर्तव्यंबु। इदि सनातन धर्मंबगुटं जेसि यय्यमृतकुंभंबु विडुवुंडु। अनि, दुर्बलुलगु निशाचरुलु जातमत्सरुलै तमवारल वारिंपुचुन्न समयंबुन ॥ 298 ॥

ते. ऑकनिचेत नुंड नॊकडु बलिष्ठुडे
पुच्चिकॊनिन वानि बॊबुग बट्टि
यंतकंटे नधिकुडमृतकुंभमु नॆत्ति
कॊंचु बारें बरुलु गुय्यिडंग ॥ 299 ॥

व. अंत ॥ 300 ॥

सी. मॆत्तनि यडुगुल मॆरुगारु जानुवुलरटिकंबमुल दोडैन तॊडलु
घनमगु जघनंबु कडु लेत नडुमुनु बल्लवारुणकांति पाणियुगमु
गडु दॊड्ड पालिड्लु गंबु कंठंबुनु बिंबाधरमु जंद्रबिंब मुखमु
देलि गन्नु गवयुनु नळिकुंतलंबुनु बालेंदु सन्निभ फालतलमु

ते. नमर गुंडल केयूर हार कंक-
णादु लेपार मंजीरनाद मॊप्प
नल्लनव्वुल वद्मदळाक्षु डसुर-
पतुल नणगिप नाडुरूपंबु दालिच ॥ 301 ॥

व. अय्यवसरंबुन जगन्मोहनाकारंबुन ॥ 302 ॥

---

[आपस में] बाँटकर खाना ही कर्तव्य है, यह सनातन धर्म है, इसलिए वह अमृतकुंभ छोड़ दो।" यों कहनेवाले [दुर्बल] निशाचर मात्सर्य (ईर्ष्या) के वश बलवानों को रोकने लगे। तब २९८ [ते.] जब वह अमृत-कुंभ एक के हाथ में था, तब एक बलिष्ठ व्यक्ति उससे खीच ले गया, फिर उससे भी अधिक शक्तिशाली उसे दबोच कर, घड़ा ले भागा, यह देख अन्य जन चीखने-चिल्लाने लगे। २९९ [व.] तब, ३०० [सी.] मृदु चरण, चिकने जानु, कदली के खंभों के तुल्य जाँघें, घने जघन (नितंब), अति सुकुमार कटि-प्रदेश, पल्लवों-सा अरुण कांति वाला पाणियुगल (हस्तद्वय), भारी स्तन, कंबु (शंख) जैसा कंठ, बिंब (फल सदृश अरुण) अधर; चंद्रबिंब सरीखा मुख, स्वच्छ नेत्रयुग्म, अलियों (भौरों) के समान (काले) कुंतल (केश), बालेन्दु-सन्निभ (-समान) फालतल, [ते.] कुंडल, केयूर (बाजूबंद), हार, कंकण आदि से शोभायमान, मंजीरों (घुंघुरुओं) का मधुर निनाद (ध्वनि), मंदहास— [इस प्रकार की वेष-भूषा के साथ] पद्माक्ष (विष्णु) ने असुरपतियों (सरदारों) को दबा देने के निमित्त स्त्री का रूप धारण कर, ३०१ [व.] उस अवसर पर, जगत् को मोहने

सी. पालिंड्लपैनुन्न पय्यॆद जारिंचु जारिंचि मॆल्लन जवक नोसु
दळुतळुकनु गंड फलकंबु लॊलयिंचु नॊलयिंचि कॆगेल नुज्जगिंचु
गड्डु मऱुंगुलुवारु कडकन्नु लल्लार्चु नल्लार्चि ऱॆप्पल नंड गॊलुपु
नवरसदरहास चंद्रिक जिलिकिंचु जिलिकिंचि कॆम्मोवि जिवकु पऱचु

ते. दळित धम्मिल्ल कुसुम गंधम्मु नॆऱपु
गंकणादि क्षणंकृतुल् गडलु कॊलुप
नॊडलिकांतुलु पट्टुलेकुलुकवारु
सन्नवलिपंपु वय्यॆद चॊक्कलिप ॥ 303 ॥

## अध्यायमु—९

व. इट्लिविधंबुन नक्कपट युवतीरत्नंबु जगन्मोहन देवतयुनुंबोलॆ, नॆम्मॊगंबु-दाविकि मत्तिल्लिन तेटि मॊत्तंबुलं गॊलिचि, चिगुरु जॊपंबुल नॆडगलुग जडियुचु मुरियुचुंड राक्षसवरुलु गनुंगॊनि ॥ 304 ॥

सी. औ गदे लावण्यमौ गदे माधुर्यमौ गदे सति ! नव यौवनांगि !
यॆटनुंडि वच्चितिवेमि यिच्छिचॆदु नी नाम मॆय्यदि नीरजाक्षि !

---

वाला आकार लेकर, ३०२ [सी.] [वह मोहिनी] स्तनों पर का अंचल (उपरना) खिसकाती, खिसकाकर धीरे से उसे सँवारती; झलझलाते कपोलों को घुमाती, घुमाकर अरुण हस्त से उन्हें ढाँप लेती; बहुतेरे चमचमाती कनखियाँ मटकाती, मटकाकर फिर पलकें झुकाकर छिपा लेती; नवरसभरी मुस्कुराहट की चाँदनी छिटकाती, छिटकाकर फिर अरुणाधर से बंद कर लेती; [ते.] धम्मिल्ल (केशपाश) उघाड़कर कुसुमगंध फैलाती; कंकण आदि की झणकृति (झनझनाहट) व्याप्त करती, महीन सेला (दुपट्टे) का अंचल उड़ाकर शरीर की कांति [चारों तरफ़] प्रसारित करती। ३०३

## अध्याय—९

[व.] इस प्रकार वह कपट-युवतीरत्न जगन्मोहिनी देवी के समान, अपने मुखकमल के मधुपान से मस्त हो झूमनेवाले मधुपों को उड़ाती हुई, पल्लवनिकुंजों को रास्ते से हटाती हुई, कुलकती हुई जब दीख पड़ी, तो उसे देखकर राक्षस-प्रमुख [कहने लगे।] ३०४ [सी.] "अहा ! क्या लावण्य है ! क्या माधुर्य है ! अहो, वनिते ! नवयौवनांगी ! कहाँ से आयीं ? क्या चाहती हो ? हे नीरजाक्षी (कमलनयनी) ! तुम्हारा नाम क्या है ? अमर (देव), गंधर्व, सिद्ध, असुर, चारण, और मनुजकन्याओं में

यमर गंधर्व सिद्धासुर चारण मनुजकन्यलकु नी महिम गलदे .
प्राण चित्तेंद्रिय परिमाण दायियै निर्मिचें बो ! विधि निन्नु गरुण

ते. वनित ! कश्यपु संततिवार मेमु
भ्रातलमु सुरल केमिद्धपौरुषुलमु
ज्ञातुलकु माकु नेकार्थ संगतुलकु
बालु दीरनि यर्थंबु पंचि यिम्मु ॥ 305 ॥

कं. सभयै युडेंद मिदऱ, मभयंबुन वच्चुकोलदि नमृतंबुनु नी
विभराजगमन ! तप्पक, विभजिपु विपक्षपक्ष विरहितमतिवै ॥ 306 ॥

व. अनि मंत्रिचिन दैत्युलं गनि, मायायुवति रूपुंडगु हरि तन वाडि चूपुटं-
परल वलन बारल तालुमुल नर्गलिचि चिरुनगवुलेगय मोगमेत्ति
यिट्लनियें ॥ 307 ॥

कं. सुंदरुलगु पुरुषुल गनि, पोंदेडु नायंदु बुद्धि पुट्टेनें मीकुन्
बृंदारक-रिपुलारा ! चेंदरु कामिनुल विश्वसिपरु पेद्दल् ॥ 308 ॥

कं. पलुकुलु मधु रसधारलु, दलपुलु नानाप्रकार दावानलमुल्
सॅलुमुलु सालावृकमुलु, चॅलुवल नम्मंग वेदसिद्धांतमुले ॥ 309 ॥

---

तुम्हारी जैसी कमनीयता कहाँ ? लगता है, ब्रह्मा ने करुणापूर्वक प्राणियों के चित्त तथा इद्रियों को संतोष देने के उद्देश्य से, तुम्हारा निर्माण किया है। [ते.] हे वनिते ! हम लोग कश्यप की सतति (वशज) हैं; हम सुरों के भ्राता है, प्रसिद्ध पौरुषवान हैं; एकार्थ (एक इच्छा, अमृत) में लग्न हम ज्ञाती [बराबर] बँटवारा कर नही सके, तुम [वह वस्तु] हम लोगों में बाँट दो। ३०५ [कं.] हम लोग सब, सभा लगाकर निर्भय बैठ जायेंगे, हे इभराजगमना (गजगामिनी) ! तुम अपने मन में पक्ष और विपक्ष (मित्र-शत्रु) का विचार न रखकर, यह अमृत जितना उपलब्ध है, हम लोगों में बाँट दो।" ३०६ [व.] यों परामर्श करनेवाले दैत्यों को देखकर, माया-युवती रूपी हरि ने अपने चुभनेवाले कटाक्ष रूपी बाणों से उनका धैर्य भेदकर, दरहास फैलाते हुए मुँह उठाकर, इस प्रकार कहा : ३०७ [कं.] "सुन्दर पुरुषों को देख, उनसे संगति करने वाली मुझ पर तुम्हारा मन हुआ, हे बृंदारक-रिपुओ (देव-शत्रुओ) ! गुरुजन (शिष्ट लोग) न [मुझ जैसी] कामिनियों को अपनाते न उनका विश्वास करते हैं। ३०८ [कं.] [उन] सुंदरियों के वचन मधुरसधारा के समान होते हैं [किंतु] उनके विचार नाना प्रकार के दावानल जैसे होते हैं; उनके स्नेह-संबंध भेड़ियों की संगति के समान भयंकर होते हैं, उनकी [बातें] वेदसिद्धांत नहीं हैं जिनका विश्वास किया जा सकता

कं. ना नेर्पुकॊलदि मीकुनु, मानुग विभजिंचि यित्तु मानुडु शंकन्
गानिडनवुडु निच्चिरि, दानवुलमृतंपु गडव दरुणीमणिकिन् ॥ 310 ॥

कं. आ शांतालोकनमुलु, ना शीतलभाषणमुलु ना लालितमुल्
राशि परंपरलगुचुनु, पाशमुलै वारिनोळ्ळु वंधिचॆं नृपा ! ॥ 311 ॥

व. इट्लु सुधाकलशंबु चेत नंदुकॊनि, मंदस्मित भाषणंबुल सुंदरीरूपंडगु मुकुंदुंडु, मेलु कीडनक नेनु वंचियिच्चिन तॆरंगुन नंगीकरिंपुट कर्तव्यंबु। अनवुडु नगुं गाक यनि, सुरासुर दैत्यदानव समूहंबुपवसिंचि, कृतस्नानुलै, होमंबु लाचरिंचि, विप्रुलकु गो भू-हिरण्य दानंबुलु सेसि, तदाशीः प्रवचनंबुलु गैकॊनि, धवळ परिधानुलै, गंधमाल्य धूप दीपालंकृतंबगु कनक रत्नशाला मध्यंबुन, प्रागग्र कुशपीठंबुलं बूर्वदिशाभिमुखुलै, पंक्तुलु गॊनियुन्न समयंबुन ॥ 312 ॥

कं. श्रोणीभर कुचयुगभर, वेणीभरमुलनु डस्सि विविधाभरण
क्वाणययि युविद वच्चॆनु, पाणि सरोजमुन नमृत भांडमु गॊंचुन् ॥313॥

कं. भासुर कुंडल भासित, नासा मुख कर्ण गंड नयनांचलयै
श्रीपति यगु सति गनि दे,-वासुर यूथंबु मोहमंदॆ नरेंद्रा ! ॥ 314 ॥

---

है। ३०९ [कं.] फिर भी, मैं अपने चातुर्य के अनुसार तुम लोगों में बँटवारा कर दूँगी, शंका छोड़ दो। "इस पर दानवों ने "वैसा ही करो" —कहकर उस तरुणीमणि को वह अमृतकलश दे दिया। ३१० [कं.] हे (राजन्) ! [उस विलासिनी के] वे शांतिपूर्ण आलोकन (दृष्टियाँ), वे शीतल संभाषण तथा वह लालन —इन सबने राशि-परंपराएँ (असंख्य) होकर, पाश (रस्से) बनकर, उन [राक्षसों] का मुँह बाँध रखा। ३११ [व.] यों सुधाकलश हाथ में लेकर सुंदरीरूप धरे मुकुंद ने मंदस्मित भाषणों से कहा— "भला-बुरा न कहकर, मैं जैसा बाँट दूँगी वैसा ही स्वीकारना [तुम्हारा] कर्तव्य होगा"; ऐसा कहने पर, तथास्तु कहकर, उस सुरासुर दैत्य-दानवसमूह ने उपवास कर, स्नान कर, होम रचकर, विप्रों को गो-भू-हिरण्य (सोने) का दान देकर, उनके आशीर्वचन पाकर, धवल-परिधान (सफ़ेद-वस्त्र) पहनकर, गंध-माल्य-धूप-दीपों से अलंकृत कनक-रत्न-शाला के मध्य में, प्रागग्र (पूर्वाग्र) कुशासन बिछाकर, पूर्वदिशाभिमुख हो, क़तार बाँध बैठ गये : उस समय ३१२ [कं.] श्रोणी (नितंबों) का भार, कुच-युग का भार, तथा वेणी (केशबंध) का भार —इससे थकी-सी, विविध-आभरणों को क्वणित (ध्वनित) करती हुई, पाणिसरोज (कमल रूपी हाथ) में अमृतभांड लिये वह वनिता चली आयी। ३१३ [कं.] हे नरेन्द्र ! भासुर-कुंडलों की कांति से भासित नाक, मुख, कान, कपोल और नयनांचल (लोचनकोर) से युक्त होकर, [आनेवाली उस] सती

व. अप्पुडु ॥ 315 ॥

कं. असुरुल कमृतमु वोयुट
पॉसगदु पामुलकु बालु पोसिन माड्किन्
दॉसगगुनंचुनु वेरॉक
दॅसनं गूचुँड बॅट्टॆ देवाहितुलन् ॥ 316 ॥

व. इट्लु रॅंडु पंक्तुलु गा नेर्परिचि ॥ 317 ॥

सी. वेगिरपडकुडी विनुडु दानवुलार ! तडवु सेयक वत्तु दैत्युलार !
यटु चक्क गूचुँडुडनि कन्नुलल्लार्चि चनुगव पय्यॆद जारॆ दिगिचि
वदिनॆ मरंदुल वावुलु गल्पिंचि मर्मंबुलॆंडलिंचि मरुगु सेसि
मॆल्लनि नगवुल मेनुलु मर्रपिंचि कडु जाणमाटल गाकु परिचि

ते. यसुरवरुल नॆल्ल नर्णाकिंचि सुरलनु
दडवु सेयवलदु द्रावुडनुचु
वच्चुकॊलदि नमृतवारि विभागिंचॆ
दरुणि दिविजुलॆल्ल दनिसि पॊगड ॥ 318 ॥

व. अय्यवसरंबुन ॥ 319 ॥

सी. मनकु वेल्पुलकुनु माराटमुलु राक पंचिपॆट्टॆद ननि पणति पूनॆ
दा नेल तप्पुनु दप्पदु तरळाक्षि गाक रम्मनुचुनु गणक बिलव

---

को [जो असल मे] श्री का पति था, विलोक कर, वह देवासुर-यूथ (समूह) विमोहित हुआ। ३१४ [व.] तब। ३१५ [कं.] "साँपों को दूध पिलाने के सदृश असुरों को अमृत पिलाना संगत नहीं होगा, दोष होगा" —यों समझकर उसने देवाहितों (देवशत्रुओं) को दूसरी तरफ़ बिठाया। ३१६ [व.] इस प्रकार दो पंक्तियाँ बनाकर, ३१७ [सी.] [उसने कहा] "हे दानवो ! सुनो, जल्दी मत करो, हे दैत्यो ! तुम्हारे पास मैं विलंब किये बिना आ जाऊँगी; वहाँ बराबर बैठे रहो" —यों कहकर, उसने आँखें मटकाकर, स्तनों पर से अंचल खिसका कर, भौजाई और देवर का नाता जोड़कर, मर्म खोलकर, छिपाकर, मुस्कुराहटों से [उनके] शरीर पर की सुध-बुध भुला देकर; चतुर वचनों से दिल्लगी उड़ाते हुए, [ते.] उन असुरवरों को वंचित कर, सुरों से यह कहती हुई कि "देर मत करो, पीओ" वह अमृत-जल जितना बँट सकता था, उतना सुरों में बाँट दिया। दिविज लोग इससे तृप्त होकर उस तरुणी की प्रशंसा करने लगे। ३१८ [व.] उस अवसर पर ३१९ [सी.] "हम में और देवों में कलह हुए विना [अमृत] बाँट देने का काम इस युवती ने अपने ऊपर लिया, यह तरलाक्षी (चंचलाक्षी) अपने वचन से मुकर

मरुमाट लाडदो मरि चूडकुंडुनो चनुगव गप्पुनो चालु ननुचु
नॊडाड कलुगुचु नॊविकत सॊलयुनो मनयॆड गंदुनो मगुवयनुचु

आ. नॆलत चूड्किगमुलु नीरै कलंगुचु, ब्रणयभंग भीति वढ्लगुचु
नूरकुंड्रि गानि युविद ! ते तॆम्मनि, यडुग जालरैरि यसुरवरुलु ॥320॥

व. अप्पुडु ॥ 321 ॥

म. अमरव्रातमुलोन जॊच्चि दिविजुंडै राहु पीयूष पा-
नमु सेयं गनि चंद्र भास्करुलु सन्नल् सेय नारायणुं-
डमराराति शिरंबु चक्रहति दुन्माडॆन् सुधासिक्तमै
यमरत्वंबुनु जॆंदॆ मूर्धमु तदन्यांगवु नेलं बडॆन् ॥ 322 ॥

आ. अजुडु वानि शिरमु नंबरवीथिनि, ग्रहमु सेसि पॆट्टि गारविंचॆ
वाडु पर्वमुलनु वॆरंबु दप्पक, भानुचंद्रमुलनु वट्टुचुंडु ॥ 323 ॥

कं. ऒक चॊट्टु जिवककुंडग, सकल सुधारसमु नमर संघंबुलकुं
बकटिंचि पोसि हरि दन, सुकराकृति दालॆ नसुरसूरुलु बॆगडन् ॥ 324 ॥

---

क्यों जायगी ? काम अवश्य पूरा करेगी। यदि हम उसे अपनी पंक्ति पर आने को बुलावें तो [संभव है] हमसे बात न करे, या हमें देखे भी नहीं, अथवा 'अब बस है' कहकर स्तनों को आच्छादित कर ले, या कुछ न कहकर वापस चली जाय, अथवा हम पर कोप करे।" [आ.] ऐसा कहते हुए, कामिनी के दृष्टिपात मात्र से पानी-पानी होकर, पिघलते हुए, प्रणय के [रंग में] भंग होने का भय करते हुए, वे लोग वँधे से चुप रह गये, किंतु 'हे वनिते, लाओ, हमें अमृत पिलाओ' कहकर माँग नहीं सके। ३२० [व.] तब। ३२१ [म.] अमरव्रात (देवसंघ) में घुसकर, दिविज (देव) [सदृश] बन, राहु ने पीयूष (अमृत) का पान किया तो उसे देख चंद्र और भास्कर (सूर्य) ने इशारा किया। तब नारायण ने उस अमराराति (देवशत्रु) का शिर चक्राघात से खंडित किया, सुधासिक्त हो (अमृत में भीग) कर उस [राक्षस] का मूर्ध (सिर) अमरत्व (मृत्यु-रहित स्थिति) को प्राप्त हुआ, शरीर का अवशिष्ट भाग भूमि पर गिर पड़ा। ३२२ [आ.] अज (ब्रह्मा) ने उसके सिर को ग्रह बनाकर, अंबरवीथी (आकाशमार्ग) में स्थापित कर, आदर किया; [किंतु] वह वैर छोड़े बिना भानु और चंद्र को पर्व (पूर्णिमा और अमावास्या) के दिनों में पकड़ता रहता है। ३२३ [कं.] सारा सुधारस, एक बूँद तक बचा रखे बिना, अमरसंघ में प्रकट रीति से बाँटकर, हरि ने अपना सहज रूप धारण किया तो [उसे देख] असुर शूर भयभीत हुए। ३२४

### देवासुर युद्धमु

म. अमरुल् रक्कसुलं बयास बल हेत्वार्थाभिमानंबुलन्
समुलै लब्धविकल्पुलैरि सुरलुन् संश्रेयसंयुक्तुलै-
रमरारुल् बहुदुःखमुं गनिरि तामत्यंत दोर्गर्वुलै
कमलाक्षुन् शरणंबु वेडनि जनुल् कल्याणसंयुक्तुले ? ॥ 325 ॥

## अध्यायमु—१०

कं. दानवुलमृतमु द्रावं, बूनि पयोराशि द्रच्चि पोगिलन माड्किन्
श्रीनाथ पराङ्मुखुलगु, हीनुलु नीदंगजालरिष्टार्थंबुलन् ॥326॥

कं. शोधिंचि जलधि नमृतमु, साधिंचि निलिंपवैरि चक्षुर्गतुलन्
रोधिंचि सुरल किडि हरि, बोधिंचि खगेंद्रु नेक्कि पोये नरेंद्रा ! ॥327॥

कं. शुद्धुलगु सुरल कमृतमु
सिद्धिंचिन नसुरवरुलु सिडिमुडि पडुचुन्
गृद्धुलु नानायुध स-
न्नद्धुलुनै युद्धमुनकु नडिचिरि बलिमिन् ॥ 328 ॥

---

### देवासुर-युद्ध

[म.] अमर (देवता) लोग और राक्षस वर्ग के प्रयास (मेहनत), बल, सत्व (शक्ति), अर्थ तथा अभिमान में समान [रूप वाले] होकर, [अमृत पाने से] सफल मनोरथ वाले हुए, [परिणाम में] सुर लोग संश्रेय-संयुक्त (कल्याणयुक्त) हुए। अमरारि (राक्षस) अत्यंत गर्वोद्धत होकर, बहुदुःख के भागी हुए। जो जन कमलाक्ष [विष्णु] की शरण नहीं माँगते, क्या वे कभी शुभसयुक्त हो सकते हैं ? (नही।) ३२५

## अध्याय—१०

[कं.] ज्यों दानव अमृत पीने की चाह से पयोराशि (क्षीरसागर) मथ कर, संतप्त हुए, उसी प्रकार श्रीनाथ-पराङ्मुख (विष्णु से मुख मोड़नेवाले) हीन लोग इष्टार्थ (अभिलषित फल) कभी भी पा नही सकेंगे। ३२६ [कं.] हे नरेन्द्र ! जलधि (समुद्र) का शोधन (मंथन) कर, यत्न से अमृत पाकर, निलिंपवैरियो (राक्षसों) की आँखें मूँदकर, उसे देवों को देकर, हरि उन्हें प्रबोधित कर खगेंद्र (गरुड़) पर आरूढ़ हो, चला गया। ३२७ [क.] परिशुद्ध देवताओं को जब अमृत की सिद्धि (प्राप्ति) हुई तो असुरवर चिढ़ गये, वे क्रुद्ध हो नाना [प्रकार के]

कं. धन्युलु वैरोचनि शत, -मन्यु प्रमुखुलु मदाभिमानुलु तमलो-
नन्योन्य रणमु बाहा, विन्यासंबुलनु वेचि चेसिरि कडिमिन् ॥ 329 ॥

म. अरुदं कामगमै मयासुरकृतंबै लोकितालोक्यमै
वर शस्त्रास्त्र समेतमै तरळमै वैहायसंबै महा-
सुर योधान्वितमैन यानमुन संशोभिल्लॆ बूणदु सु-
स्थिर कांतिन् बलि चामर ध्वज चमू दीप्तस्थितिन् मुंदटन् ॥ 330 ॥

व. मरियु, नमुचि, शंबर, बाण, द्विमूर्ध, कालनाभ, शकुनि, निकुंभ, कुंभ, अयोमुख, प्रहेति, हेति, भूतसंताप, हयग्रीव, कपिल, मेघदुंदुभि, मय, त्रिपुराधिप, विप्रचित्ति, विरोचन, वज्रदंष्ट्र, तारक अरिष्ट, अरिष्टनेमि, शुंभ, निशुंभ, शंकु, शिरोमुख प्रमुखुलुनु, पौलोम, कालकेयुलुनु, निवात-कवच प्रभृतुलुनु, दविकन दंडयोधुलुनु गूडिकॊनि, यरदंबुल, दुरंगंबुल, मातंगंबुल, हारणंबुल, हरि, किरि, शरभ महिष गवय खड्ग गंडभेरुंड चमरी जंबुक शार्दूल गो वृषादि मृगंबुलनु, गंक गृध्र काक कुक्कुट बक श्येन हंसादि विहंगंबुलनु, दिमि तिमिंगलादि जलचरंबुलनु, नरुलनु, नसुर सुरनिकर विकृत विग्रह रूपंबुलगु जंतुवुलनु नारोहिंचि, तमकु

---

आयुधों से सन्नद्ध होकर, बलपूर्वक, युद्ध करने निकल पड़े। ३२८ [कं.] धन्य पुरुष वैरोचनी (राजा बलि) तथा शतमन्यु (इंद्र) आदि प्रमुखों ने मद और अभिमान (गर्व) में चूर हो, खड्गहस्त होकर, अपना-अपना बल दिखाते हुए एक-दूसरे से युद्ध किया। ३२९ [म.] [राजा] बलि, चामर, ध्वजा, और चमू (सेना) के साथ पूर्णेंदु (पूर्णचंद्र) की स्थिर कांति (चाँदनी) से प्रदीप्त यान (रथ) पर आसीन हो सबसे आगे शोभित रहा, उसका यान (रथ) अनोखा था, कामग (जहाँ जाने को कहें वही जानेवाला) था, मय [नामक] असुर से निर्मित होकर देखने योग्य था, वर शस्त्रास्त्र समेत, तरल, वैहायस (आकाशगामी) और महा असुर योद्धाओं से अन्वित (युक्त) था। ३३० [व.] और [राक्षसों के पक्ष में] नमुचि, शंबर, बाण, द्विमूर्ध, कालनाभ, शकुनि, निकुंभ, कुंभ, अयोमुख, प्रहेति, हेति, भूतसंताप, हयग्रीव, कपिल, मेघदुंदुभी, मय, त्रिपुराधिप, विप्रचित्ति, विरोचन, वज्रदंष्ट्र, तारक, अरिष्ट, अरिष्टनेमि, शुंभ, निशुभ, शंकु, शिरोमुख प्रमुख (आदि) वीर तथा पौलोम, कालकेय, निवात-कवच प्रभृति (आदि) असुर तथा अन्यान्य दंडयोद्धा सब के सब इकट्ठे होकर, रथ, तुरंग (घोड़े), मातंग(हाथी), हरिण, हरि(सिंह), किरि (वराह), शरभ (ऊँट), महिष (भैंसा), गवय (वनवृषभ), खड्ग, गंडभेरुंड, चमरी, जंबुक (सियार), शार्दूल (बाघ), गो, वृष (बैल) आदि जानवरों पर तथा कंक (सफ़ेद चील), गृध्र (गीध), काक (क़ौआ), कुक्कुट (मुर्ग़ा), बक, श्येन (बाज़), हंस आदि विहंगों (पक्षियों) पर

नडियालंबुलगु गोंडुगुलु, पडगलु, जोडुलु, कैदुवुलु, पक्केरलु, बोमिडिकंबुलु मोदलगु पोटुमुट्लायितंबुग गैकोनि, वेरु वेरु मोनलै, विरोचन नंदनुंडगु बलिमुंदट निलुवंबडिरि। देवेंद्रुडु नैरावतारूढुंडै, वैश्वानर वरुण वायु दंडधराद्यनेक निर्जरवाहिनी सदोहंबुलुनु दानु नेदुरुपडि, पिरुतिवियक मोहरिंचे। अट्लु संरंभ सन्नाह समुत्साहंबुल रेंडु देरंगुल वारु बोराडु वेडुकल मोटगु माटल संदडिपुचुन्न समयंबुन ॥331॥

सी. वज्रदंष्ट्रांचित व्यजनंबुलुनु बर्ह चामरंबुलु सितच्छत्रमुलुनु
जित्रवर्ण ध्वजचेलंबुलुनु वातचलितोत्तरोष्णीष जालमुलुनु
जप्पुळ्ळ नैसगु भूषण कंकणंबुलु जंडांशु रोचुल शस्त्रमुलुनु
विविध खेटकमुलु वीरमालिकलुनु बाणपूर्णमुलैन तूणमुलुनु

आ. निंडि पेंच्चु रेगि निर्जरासुरवीर, सैन्ययुग्मकंबु चाल नोप्पे
ग्राह ततुलतोड गलहंबुनकु वच्चु, सागरमुल भंगि जनवरेण्य ! ॥332॥

कं. भेरी भांकारंबुलु, वारण घींकारमुलुनु वर हरि हेषल्
भूरि रथनेमि रवमुलु, घोरमुलै वेल्लगिंचे गुलशैलमुलन् ॥ 333 ॥

और तिमि, तिमिंगिल आदि जलचरों पर, नरों पर तथा सुर, असुरों के विकृत रूप वाले जंतुओं पर चढ़कर, अपने-अपने चिह्न रूपी छत्र, पताका, कवच, हथियार, अंगी, किरीट आदि परिकर साथ लेकर, अलग-अलग दलों में बँटकर, विरोचननंदन-बलि के सन्मुख आ खड़े हुए। देवेंद्र ऐरावत पर आरूढ़ हो, वैश्वानर (अग्निदेव), वरुण, वायु, दंडधर (यम) आदि की अनेक निर्जरवाहिनियाँ (देवसेनाएँ) साथ लेकर [शत्रु के] सामने आकर पीठ फेरे बिना भिड़ गया। इस प्रकार समर-सन्नाह के समुत्साह से दोनों पक्षों के योद्धा वीरोक्तियों से अपनी उमंग बढ़ाते हुए हुल्लड़ मचा रहे थे; उस अवसर पर ३३१ [सी.] हे जनवरेण्य (नरेश)! वज्रदंतों से बने व्यजन (पखे), मयूरपिछ वाले चामर, सितच्छत्र (श्वेतछत्र), चित्रवर्ण वाले (रंग-बिरंगे) ध्वजपट, हवा में उड़नेवाले उष्णीष (पागे), बज उठनेवाले कंकण-भूषण, सूर्यकिरणों सी कांति फैलानेवाले अस्त्र-शस्त्र (हथियार), विविध खेटक (ढाल) वीरमालिकाएँ, [आ.] बाणपूर्ण तूणीर (तरकस) इन सबसे उद्दंड बनी हुई सुरासुर वीरों की उभय-सेनाएँ ग्राहततियों (मगरमच्छों के समूहों) से युक्त हो भिड़ जानेवाले सागरों की भाँति अधिक शोभायमान हुई। ३३२ [कं.] भेरियों के भांकार (शब्द), वारणों (हाथियों) के घींकार (चिंघाड़ें), उत्तम हरियों (घोड़ों) की हेषाएँ (हिनहिनाहटें), भूरि (बड़े-बड़े) रथ-नेमि-रव (रथचक्रों की गड़गड़ाहटें) —इन सब ध्वनियों ने घोर (भयंकर) बनकर कुलशैलों को उखाड़ दिया। ३३३ [व.] इस

व. इव्विधंबुन नुभय बलंबुलु मोहरिंचि, बलितो, निंद्रुंडुनु, दारकुनितो गुहुंडुनु, हेतितो वरणुंडुनु, प्रहेतितोड मित्रुंडुनु, गालनाभुनितोड यमुंडुनु, मयुनितो विश्वकर्मयु, त्वष्टतो शंबरुंडुनु, सविततोड विरोचनुंडुनु, पराजित्तुतो नमुचियु, वृषपर्वुनितो नश्विनी देवतलुनु, बाणादि बलिपुत्र शतंबुतो सूर्युंडुनु, राहुवुतो सोमुंडुनु, बुलोमुतो ननिलुंडुनु, निशुंभशुंभुलतो भद्रकाळी देवियुनु, जभुनि तोड वृषाकपियुनु, महिषुनितो विभावसुंडुनु, ब्रह्मपुत्रुलतोड निल्वल वातापुलुनु, गामदेवुनितोड दुर्मर्षणुंडुनु, मातृगणमुतोड नुत्कलुंडुनु, शुक्रुनितोड बृहस्पतियुनु, नरकुनितो शनैश्चरुंडुनु, निवात कवचुलतो मरुत्तुलुनु, गालेयुलतोड वसुवुलन नमरुलुनु, ग्रोधवश पौलोमुलतो रुद्रविश्वेदेवगणंबुलुनु, निव्विधंबुन गलिसि पेनंगि, द्वंद्वयुद्धंबु सेयुचु, मरियु रथिकुलु रथिकुलनु, बदातुलु पदातुलनु, वाहनारूढुलु वाहनारूढुलं दाकि, सिंहनादंबुलु सेयुचु, नट्टहासंबुलिच्चुचु, नाह्वानंबु लोसंगुचु, नन्योन्य तिरस्कारंबुलु सेयुचु, बाहुनादंबुल विजृंभिचुचु, वेनु बोब्बल नुव्विरेगुचु, हुंकरिपुचु, नहंकरिपुचु, धनुर्गुणंबुल डंकरिपुचु, शरंबुल नाटिपुचु, बरशुवुल नरुकुचु, जक्रंबुलं जेक्कुचु, शक्तुलं द्रुनुमुचु, गशलं वेट्टुचु, गुठारंबुलं नोडुचुचु, गदल नड्चुचु, गरंबुलं बोडुचुचु, गरवालंबुल व्रेयुचु, बट्टसंबुल नोचुचु, प्रासंबुलं देंचुचु,

---

प्रकार उभय (दोनों) सेनाएँ व्यूह बाँधकर, बलि के साथ इंद्र, तारक से गुह, हेति से वरुण, प्रहेति से मित्र (सूर्य), कालनाभ से यम, मय से विश्वकर्मा, त्वष्टा से शबर, सविता से विरोचन, पराजित से नमुचि, वृषपर्व से अश्विनी देवता, वाण आदि बलि के शत (सौ) पुत्रों से सूर्य, राहु से सोम (चंद्र), पुलोम से अनिल शुभ-निशुंभ से भद्रकाली देवी, जंभ से वृषाकपि, महिष से विभावसु, ब्रह्मपुत्रों से इल्वल-वातापि, कामदेव से दुर्मर्षण, मातृगण से उत्कल, शुक्र से बृहस्पति, नरक से शनैश्चर, निवात-कवचों से मरुत्, कालेयों से वसु नामक देवता, क्रोधी पौलोमियों से रुद्र-विश्वेश्वरगण —इस प्रकार एक-दूसरे से टकराकर, द्वंद्व-युद्ध करने लगे। और रथिक रथिकों पर, पदाति (पैदल सैनिक) पदातियों पर, वाहनारूढ़ वाहनारूढ़ों पर आक्रमण करके, सिंहनाद करते हुए अट्टहास के साथ चुनौती देते हुए, अन्योन्य तिरस्कारपूर्वक बाहुदंड बजाते हुए, चीखते-चिल्लाते, उमंग में उमड़ते, हुंकारते, अहंकार से अकड़ते हुए, धनुष की डोरियाँ टंकारते हुए, बाण चुभाते हुए, परशु (कुल्हाड़े) से काटते हुए, चक्रों से छेदते हुए, शक्तियों से बेधते हुए, कराघात करते हुए, गदा चलाते हुए, करवाल चलाते हुए, पट्टिसों से दावते हुए, बर्छियों से चुभोते हुए, पाशों (रस्सों) से बाँधते हुए, परिघों (लोहे के डंडों) से पीटते हुए, मूसलों से

बाशंबुल गट्टुचु, बरिघंबुल मौत्तुचु, मुसलंबुल मोदुचु, मुद्गरंबुल जडुपुचु, मुष्टिवलयंबुल घट्टिपुचु, दोमरंबुल नुरुमुचु, शूलंबुल जिम्मुचु, नखंबुलं जीरुचु, दरुशैलंबुल रुव्वुचु, नुल्मुकंबुलं जूरिडुचु, निट्लु बहुविधंबुलं गलह विहारंबुलु सलुपु नवसरंबुन, भिन्नंबुलैन शिरंबुलुनु, विच्छिन्नंबुलैन कपालंबुलुनु, विकलंबुलैन कपोलंबुलुनु, जिक्कुलु वडिन केशबंधंबुलुनु, भग्नंबुलैन दंतंबुलुनु, गृत्तंबुलैन भुजंबुलुनु, खंडितंबुलैन करंबुलुनु, विदळितंबुलैन मध्यंबुलुनु, विकृतबुलैन वदन बिंबंबुलुनु, विकलंबुलैन नयनंबुलुनु, विकीर्णंबुलैन कर्णंबुलुनु, विशीर्णंबुलैन नासिकलुनु, विरिगि-पडिन यूरुदेशंबुलुनु, वितथंबुलैन पदंबुलुनु, जिनिगिन कंकटंबुलुनु, व्रालिन केतनंबुलुनु, गूलिन छत्रंबुलुनु, स्रोगिन गजंबुलुनु, नुग्गैन रथंबुलुनु, नुरुमैन हयंबुलुनु, जिदरु वंदरलैन भटसमूहंबुलुनु, ब्राणंबुल वीरलैडु मेनुलुनु, नुब्बि याडेडु भूतंबुलुनु, वारेडु रक्तप्रवाहंबुलुनु, गट्लु गौन्न मांसंबुलुनु, नेंगसि तिरिगेडि कळेवरंबुलुनु, गलकलंबुलु सेयु कंक गृध्रादि विहंगंबुलुनै यौप्पु नप्पोरतिघोरंबय्ये। अप्पुडु ॥ 334 ॥

शा. नाकाधीशु बदिट मूट गजमु न्नालिगट गुर्रंबुल-
न्नेकास्त्रंबुन सारथि जौनिपै दैत्येंद्रुडु वीकन् विय-
ल्लोकाधीशुडु द्रुंचे नन्निटिनि दोड्तो नन्नि भल्लंबुलन्
राकुंडन् रिपुवर्गमुं दुनिमे गीर्वाणुल् नुतिपन् वेसन् ॥ 335 ॥

---

कूटते हुए, मुद्गरों से ठोंकते हुए, मुष्टियों से घट्टित करते हुए, तोमरों से पीसते हुए, शूलों से भोंकते हुए, नखो से चीरते हुए, तरु-शैलों को फेंक मारते हुए, मुराड़ों से जलाते हुए, और भी अनेक रीतियों से वीर विहार कर रहे थे। तब वह युद्धभूमि कटे हुए सिर, विच्छिन्न कपाल, बिकल बने कपोल, उलझे हुए केशबंध, भग्न-दंत, कटी हुई भुजाएँ, खंडित हुए कर (हाथ), विदलित कटिप्रदेश, विकृत वदनबिंब, विकल बने नयन, विकीर्ण हुए कर्ण [कान], विशीर्ण नासिकाएँ, कटकर गिरे हुए ऊरुप्रदेश (जाँघें), अलग पड़े हुए पैर, फटे हुए कवच, गिरे पड़े केतन (झंडे), ढेर हुए छत्र, नीचे झुके हाथी, चूर-चूर हुए रथ, पिसे हुए घोड़े, तितर-बितर हुए भटसमूह, अंतिम साँसों से लुढकते हुए शरीर, फूलकर नाचने वाले भूत, बहनेवाले रक्तप्रवाह, ढेर में पड़े मांस-खंड, उछल पड़नेवाले कलेवर, कलकते हुए कंक, गृध्र आदि विहंग —इन सबसे भयानक बन गयी। ३३४ [शा.] दैत्येंद्र बलि ने दस बाणों से नाकाधीश इंद्र को, तीन बाणो से उसके गज को, चार बाणों से घोड़ों को और एक अस्त्र से सारथी को मारा, तो उस स्वर्गलोकाधीश इंद्र ने उत्साह से तुरंत ही उतने ही भाले चलाकर, उन बाणों को काट डाला

सी. तन तूपुलन्नियु दरमिडि शक्रुंडु नरिकिन जोडु विन्ननुवु मॅरसि
बलि महाशक्ति जेपट्टिन नदियुनु नतडु खंडिचॅं नत्यद्भुतमुग
मरि प्रास शूल तोमरमुलु गैकॉन्न दोड्तोन नवियुनु दुनिमिवॅचॅं
नंतट बोकयॅट्यदि वाडु संधिचॅं दौडरि ता नदियुनु दुमुरु सेसॅ
आ. नसुरभर्त विरथुडै पोयि पगरकु, गानवडक विविध कपटवृत्ति
नेर्पु मॅरसि माय निर्मिचॅं मिटनु, वेल्पुगमुलु सूचि वॅरगुपडग ।।336।।

व. इट्लु दानवेंद्रुनि मायाविशेष विधानंबुन सुरानीकंबुलपै वर्वतंबुलु वडियॅ। दावाग्नि दंदह्यमान तरु विस्फुलिंगंबुलु गुरिसॅ। शिखिशिखासारंबुलु गप्पॅ। महोरग दंदशूकंबुलु गरचॅं। वृश्चिकंबुलु मीटॅ। वराह व्याघ्र सिंहंबुलु कदिसि, विदळिपं दौरकॉनियॅ। वनगजंबुलु मट्टि मल्लाडं जॉच्चॅ। शूलहस्तुलु दिगंबरुलुनै, वलु रक्कसुलु शतसहस्र संख्यलु भेदनच्छेदन भाषणंबुलाडं दौडगिरि। विकृतवदनुलु गदादंडधारुलु नालंवित केशभारुलुनै, यनेक राक्षसवीरुलु "पोनीकु पोनीकुडु, तुनुमुंडु" अनि वॅनुतगिलिरि। वर्षगंभीर निर्घात समेतंबुलैन जीमूत संघातंबुलु,

और रिपुवर्ग (शत्रुदल) को अपनी ओर बढ़ने से रोकते हुए उसे मारा, यह देख गीर्वाणों (देवताओं) ने उसे तुरंत सराहा। ३३५ [सी.] जब शक्र (इंद्र) ने समान निपुणता प्रकट करते हुए, अपने सारे बाणों को एक-एक करके खंडित किया तो बलि ने महाशक्ति [नामक अस्त्र] हाथ में लेकर चलाया, [किंतु] इंद्र ने अति अद्भुत रीति से उसे भी तोड़ डाला। फिर प्रास, शूल और तोमर बलि ने उठाये तो उन्हें भी लगकर इंद्र ने काट दिया। इतना ही नहीं, उसने (बलि ने) जिस-जिस अस्त्र का संधान किया, इंद्र ने उन सबको चूर-चूर कर डाला। [आ.] तब असुरभर्ता (राक्षसेंद्र) बलि विरथ (रथ-रहित) हो गया, उसने शत्रु को गोचर न होते हुए, विविध कपटवृत्तियाँ अपनाकर, नैपुण्य प्रदर्शित करके आकाश में माया का निर्माण किया। उसे देख देवसमूह आश्चर्य-चकित रह गया। ३३६ [व.] यों दानवेंद्र बलि के माया-विशेष के प्रभाव से सुरानीक (देव-सेना) पर पर्वत आकर गिरे; दावाग्नि से दंदह्यमान (जलते हुए)-तरु विस्फुलिंग (अग्निकण) बरसे; पर्वत के शिखरों से शिलाखंड गिरे; महोरग और दंदशूकों (सर्पों) ने डसा; वृश्चिकों (बिच्छुओं) ने डंक मारे; वराह, व्याघ्र, सिंह झपटकर काटने लगे; वनगज मिट्टी उछालने लगे; शतसहस्र वली राक्षस, दिगंबर और शूलहस्त हो [देवों को] भेदने, और छेदने की बातें करने लगे; विकृत-वदन [मुँह] वाले, गदादंडधारी, लंबे खुले केश लटकाये अनेक राक्षसवीर यह चिल्लाते हुए कि— "जाने मत दो, पकड़ के काट डालो" —देवों को

वाताहतंबुलै युप्पतिल्लि, निप्पुल कुप्पलु, मंटल प्रोवुलुं गुरिसें। महापवन विजृंभितंबैन कार्चिच्चु प्रळयानलंबु चंदंबुनं दरिकोंनियें। प्रचंड झंझानिल प्रेरित समुत्तुंग तरंगावर्त भीषणंबैन महार्णवंबु चॆलियलिकट्टु दाटि वॆल्लि विरिसिनट्लय्यॆं। आ समयंबुन ब्रळयकालंबुनं बोलॆ मिन्नु मन्नु रेयुंबगलनि यॆरुंगरादय्यॆं। अय्यवसरंबुन ॥ 337 ॥

कं. आ यसुरेंद्रुनि बहुतर, मायाजालंबुलकुनु मारॆरुगक व-
ज्त्रायुध मुखरादित्यु ल, पायंबुनु बॊंदि चिक्कुवडि नरेंद्रा ! ॥ 338 ॥

व. अप्पुडु ॥ 339 ॥

कं. इय्यसुरुलचे जिक्किति, मॆय्यदि दॆरुवॆदु जॊत्तु मिट्टु वॊलय गदे
यय्या ! देव ! जनार्दन ! कुय्यो ! मॊर्रो ! यटंचु गूयिडि रमरुल् ॥340॥

व. अट्लु मॊऱयिडु नवसरंबुन ॥ 341 ॥

म. विहगेंद्रासन रूढुडै मणि रमा विभ्राजितोरस्कुडै-
बहु शस्त्रास्त्र रथांग संकलितुडै भास्वत्किरीटादिदु-
स्सहुडै नव्य पिशंगचेलधरुडै संफुल्ल पद्माक्षुडै
विहितालंकृतितोड माधवुडु दा वेंचेसं नच्चोटिकन् ॥ 342 ॥

खदेड़ने लगे। गंभीर जीमूतसंघ (घनघोर घटाएं) वज्रपात-समेत [चारों तरफ़] फैलकर, अग्निराशियाँ और ज्वाला-समुदाय बरसा रहे थे। महापवन से विजृंभित दावानल ने प्रलयकालीन अग्नि के सामान उन्हें घेर लिया। [राक्षसों का वह आक्रमण] प्रचंड झंझानिल से प्रेरित, समुत्तुंग तरंगों और आवर्तो (भँवरों) से भीषण बन, वेला (किनारा) लाँघकर बहनेवाले महार्णव-सा दिखाई दे रहा था। उस अवसर पर, प्रलयकाल में जैसे होता है, भूमि और आकाश मे, रात और दिन में भेद जान नहीं पड़ता था। तब ३३७ [कं.] हे नरेंद्र ! उस असुरेंद्र (वलि) के बहुतेरे मायाजालों का प्रतिकार न जान कर, वज्रायुध-इंद्र आदि आदित्य (अदिति की संतान, देवता) लोग अपाय (संकट) में फँस गये। ३३८ [व.] तब ३३९ [क.] "हम इन असुरों के हाथ में फँस गये है, [निकलने का] मार्ग कौन सा है ? रक्षा के लिए कहाँ जायें ? हे देव ! हे जनार्दन ! हाय ! हाय ! अब यहाँ पहुँच जाओ न ?" —यों कहकर, अमर लोग दुहाई देने लगे। ३४० [व.] यों [उनके] आर्तनाद करने के अवसर पर। ३४१ [म.] विहगेंद्र (गरुड़) के आसन पर आरूढ़ हो, वक्ष पर [कौस्तुभ] मणि तथा रमा (लक्ष्मी) की शोभा लिये हुए, वहु-शस्त्रास्त्र-रथांग-संकलित हो, भास्वत (प्रकाशमान)-किरीट आदि से दुस्सह (असाध्य) हो, नव्य (नूतन) पिशंग (पीला) वर्ण का वस्त्र

चं. असुरुल मायलन्नियुनु नब्जदळाक्षुडु वच्चिनंतटन्
गसिबिसियै निरर्थमयि ग्रक्कुन बोयॆनु निद्रनॊंदि सं-
तसमुन मेलुकॊन्न गति गांचि चॆलंगिरि वेल्पु लंदरुं
बसचॆंड केल युंडु हरिपाद परिस्मृति सेय नापदल् ॥ 343 ॥

व. अय्यॆड ॥ 344 ॥

आ. कालनेमि घोर कंठीरवमु नॆक्कि, तार्क्ष्युशिरमु शूलधार वॊडुव
नतनि पोटुमुट्टु हरि केल नॊंकिंचि, दान जाववॊडिचॆ दानवुनिन ॥345॥

क. पदपडि मालि सुमालुलु, बॆदरिंचिन दललु द्रुंचॆ बृथु चक्रहतिन्
गद गॊनि गरुडुनि रॆक्कलु, चॆदरिंचिन माल्यवंतु शिरमुन् व्रेसॆन् ॥346॥

## अध्यायमु—११

व. इट्लु परमपुरुषुंडगु हरि करुणा परत्वंबुन प्रत्युपलब्धमनस्कुलयिन वरुण वायु वासव प्रमुखुलु पूर्वंबुन नॆव्वरॆव्वरितो गय्यंबु सेयुदुरु, वार वारलं दलपडि नॊप्पिचिरि । अय्यवसरंबुन ॥ 347 ॥

---

धर कर, संफुल्ल (विकसित) पद्म-सम नेत्रों और विहित (योग्य) अलंकारों के साथ माधव (विष्णु) उस जगह पधारा। ३४२ [चं.] अब्जाक्ष (कमललोचन, विष्णु) के वहाँ पहुँचते ही, असुरों का सारा मायाजाल अस्तव्यस्त हो निरर्थक बन तुरंत अदृश्य हुआ; देवता सब निद्रा से जागृति पाये हुए-से प्रसन्न हुए, हरिचरण का परिस्मृति करने पर आपदाएँ तितर-बितर हुए बिना क्योंकर रहेंगी ? ३४३ [व.] तब ३४४ [आ.] कालनेमि के जब भयंकर कंठीरव (सिंह) पर चढ़कर तार्क्ष्य (गरुड़) सिर को शूलधारा से भोक देने पर, हरि ने उसका भाला झड़पकर फिर उसी से उस दानव को भोंककर, मार डाला। ३४५ [कं.] [और] उसके बाद माली-सुमालि के भयभीत करने पर, अपना बड़ा चक्र चलाकर, उनके सिर काट डाले, तथा माल्यवंत ने गरुड़ के पंख गदा से न्यस्त किये तो [हरि ने] उसका भी सिर फोड़ डाला। ३४६

## अध्याय—११

[व.] इस प्रकार परमपुरुष उस हरि की करुणापरता के कारण, फिर से प्रत्युपलब्ध-मनस्क होकर वरुण, वायु तथा इंद्र आदि देवता उन्हीं शत्रुओं से जूझने को सन्नद्ध हुए जिनसे उन्होंने पूर्व में भिड़ने का यत्न किया था। उस समय— ३४७ [कं.] बाहुबलयुक्त हो, इंद्र ने साहस के साथ राजा बलि को जीतना चाहा, इस यत्न में उसने जब

कं. बाहुबलंबुन निद्दुडु, साहसमुन बलिनि गॅलुव समकट्टिन स-
न्नाहमुन वज्र मॅत्तिन, हा हा निनदंबु सेसि रखिल जनंबुल् ॥ 348 ॥

व. इट्लु समुद्यत भिदुरहस्तुडं, यिद्दुडु तन पुरोभागंबुनं बराक्रमिचुचुन्न बिरोचननंदनु नुपलक्षिचि यिट्लनियॅ ॥ 349 ॥

म. जगतिन् वैरि मोरंगि गॅल्चुटदियुन् शौर्यंबे धैर्यंबे ता-
मगवाडय्युनु दन्नु दा नॅरिगि सामर्थ्यंबुनुं गलिगयुन्
बगवानि गनि डागॅनेनि मॅयि सूपंजालडॅनि गटा!
नगरे बंधुलु, दिट्टरे बुधुलु, कन्यल् गूर्तुरे दानवा! ॥ 350 ॥

उ. मायल् सेयगरादुपो!. नगवुले मातोडि पोराटमुल्?
दाया! चिक्कितिवक्कलिचॅद गनद्दंभोळि धाराहतिन्
नी यिष्टार्थमुलॅल्ल जूडुमु वॅसन्नीवारलं गूडुको
नी याटोपमु निर्जरेंद्रुडडचुन् नेडाजिलो दुर्मती! ॥ 351 ॥

व. अनि पलिकिन वज्रितो विरोचननंदनुंडिट्लनियॅ ॥ 352 ॥

शा. नीवे पोटरिवे सुरेंद्र! तॅगडन्नी केल गॅल्पोटमुल्
लेवे यॅव्वरिपाल बोयिनवि मेल्कोडुल् विरिंचादुलुन्

---

वज्रायुध उठाया तो निखिल जन हाहाकार कर उठे। ३४८ [व.] तब भिदुर-हस्त हो (हाथ में वज्रायुध लिये) [बलि पर प्रहार करने को] उद्यत इंद्र ने अपने सामने पराक्रम से बढ़ आनेवाले विरोचन-नंदन (बलि) को लक्ष्य करके यों कहा : ३४९ [म.] "वैरी को धोखे से जीतना जग में धैर्य और शौर्य का काम नही होता; पौरुषवान् होकर, अपने-आप को जानकर, सामर्थ्य रखते हुए भी शत्रु को देख यदि कोई छिप जाय, अपना शरीर (स्वरूप) दिखा न सके तो, भला! भाई-बंधु [ऐसे को देख] हँसेगे नही क्या? बुद्धिमान् निंदा न करेंगे? हे दानव! उसकी तो स्त्रियाँ तक प्रशंसा नही करेंगी। ३५० [उ.] तुम्हारा मायाजाल काम नही दे सकेगा, हमारे साथ युद्ध हँसी-खेल नहीं है, हे वैरी! अब तुम मेरे हाथ लगे हो, दंभोलिधारा (वज्रधारा) से आहत कर तुम्हें खडित करूँगा; हे दुर्मती! अब तुम अपना इष्टार्थ देख लो; अपने सगों से मिल लो; आज के युद्ध में यह निर्जरेंद्र (देवेंद्र) तुम्हारा सारा आटोप (आडंबर) कुचल डालेगा"। ३५१ [व.] यों कहनेवाले वज्री (इंद्र) को विरोचन-नंदन (बलि) ने इस प्रकार उत्तर दिया : ३५२ [शा.] हे सुरेंद्र! [जग में] तुम अकेले ही शूरवीर हो क्या? मेरी निन्दा तुम क्यों करते हो? हार और जीत किसके पल्ले नहीं पड़तीं? विरिंची (ब्रह्मा) आदि भी किसी भी विधान से अपने को प्राप्त होनेवाले

द्रोवंजालुदुरॅव्विधानमुन संतोषिंप शोकिंप ना
दैवंबेमि करस्थलामलकमे दर्पोक्तुलुं बाडिये ? ॥ 353 ॥

आ. जयमु लपजयमुलु संपद लापद, लनिलचलित दीपिकांचलमुलु
चंद्रकळलु मेघचयमु तरंगलु, मॅरुगुलमरवर्य ! मिट्टिपडकु ॥ 354 ॥

व. अनि यिट्लाक्षेपिंचि ॥ 355 ॥

कं. वीरुडु दानवनाथुडु, नारसमुलु निद्रु मेन् नाटिंचि महा-
घोरायुध कल्पमुलगु, शूरालापमुलु सॅवुल जॊनिपॅ मरलन् ॥ 356 ॥

व. इट्लु तथ्यवादियैन बलिचे निराकृतुंडै ॥ 357 ॥

कं. शात्रुवु नक्षेपंबुन, दोत्राहत गजमुभंगि द्रळ्ळुचु बलि ना-
वृत्रारि वोचि वैचिन, गोत्राकृति नतडु नेल गूलॅ नरेंद्रा ! ॥ 358 ॥

कं. चॅलिकानि पाटु गनुगॊनि
बलिसखुडगु जंभुडतुल बाहाशक्तिन्
जॅलितनमु साल नॅरपुचु
निलु निलु मनि वीक दाकॅ निर्जरनाथुन् ॥ 359 ॥

कं. पंचानन वाहनुडै, चंचद्गद जंभुडॅत्ति शैलारिनि दा-
किंचि सुरेभंबुनु नॊ, प्पिंचि विजृंभिंचि यांचि पेचॅ" गडिमिन् ॥ 360 ॥

---

हानि-लाभ को टाल नही सकते (दूर नही कर सकते)। वह दैव (अदृष्ट) जिसके कारण हर्ष और शोक होते हैं, क्या हमारे हाथ का आँवला है (वशवर्ती है क्या ?) दर्पोक्तियाँ कहना (डीग मारना) श्रेयस्कर नही है। ३५३ [आ.] जय और अपजय सपति और विपत्ति के समान है, जो अनिल-चालित (हवा मे हिलनेवाली) दीपशिखा, चंद्रमा की कलाओं, मेघपटलों, तरंगों और बिजली की चमकों के समान चचल हुआ करती हैं, अतः हे अमरवर्य ! घमण्ड से ऐंठो मत। ३५४ [व.] यों [कहकर] आक्षेप (निंदा) कर ३५५ [कं.] वीर दानवनाथ (राक्षसराजा बलि) ने इन्द्र का शरीर नाराचों (बाणों) से छेदकर, घोर आयुधों (शस्त्रों) के समान तीखे शूरालापों (वीरतापूर्ण वचनों) से उसके कान घायल कर दिये। ३५६ [व.] इस प्रकार तथ्य (सत्य)- वादी बलि से तिरस्कृत होकर, ३५७ [कं.] हे नरेंद्र ! शत्रु के किये तिरस्कार से, अंकुश की चोट खाये गज की भाँति, विकल हो, वृत्रारि (वृत्र-शत्रु, इन्द्र) ने बलि को पकड़ (बलात्) फेंक दिया तो वह पर्वत-सा भूमि पर गिर पड़ा। ३५८ [कं.] अपने सखा की दुर्गति देखकर अतुल बाहुशक्ति-युक्त जंभासुर, जो बलि का मित्र था, अपनी मैत्री निभाते हुए, "ठहरो, ठहरो" पुकारकर निर्जरनाथ (देवपति) इन्द्र पर पराक्रम के साथ झपट पड़ा। ३५९

कं. वीक चॅडि घन गदाहृति, दोकयु गदॅलिपलेक दुस्सहपीडन्
स्रोकरिल बडियॅ नेलनु, सोकोर्वक दिग्गजंबु सुडिसुडि गोॅचुन् ॥ 361 ॥

व. अय्येंड ॥ 362 ॥

कं. सारथि वेयु हयंबुल, तेरायितपरिचि तेर देवेंद्रुडु दा-
नारोहिचॅनु दैत्युडु, -दारत मातलिनि शूलधारं बॉडिचॅन् ॥ 363 ॥

आ. शूलनिहति नॊंदि सुक्कुचु नोच्चिचन, सूतु वॅरकु मंचु सुरबिभुंडु
वानि शिरमु दुनिमॅ वज्रघातंबुन, दैत्यसेनलॅल्ल दल्लडिलग ॥364॥

चं. चनि सुरनाथुचे गलन जंभुडु सच्चुट नारदुंडु चॅ-
प्पिन विनि वानि भ्रातलु गभीरबलाधिकुडा बलुंडु पा-
क नमुचुला पुरंदरुनि गांचि खरोक्तुल दूलनाडुचुन्
घन जलधारलन्नगमु गप्पिन चाड्पुन गप्पिरम्मुलन् ॥ 365 ॥

सी. विबुधलोकेंद्रुनि वेयुगुर्रंबुलनन्नि कोलल बलुंडदर नेसॅ
निन्नूट मातलि निन्नूट रथमुनु नारीति निंद्रु प्रत्यंगकमुल
वेधिचॅ बाकुंडु विट वाडस्त्रंबु लेयुट दॊडुगुट यॅरुगरादु
कनकपुंखंबुल कांडंबु लोकपदि यॅनिट नमुचियु नेसि याचॅ

[कं.] पंचानन (सिंह) के वाहन पर बैठकर, जम्भासुर ने गदा घुमाते हुए, शैलारि (इन्द्र) को दे मारा और उसके ऐरावत को भी घायल किया, यों वह अतिशय पराक्रम से दहाड़ उठा। ३६० [कं.] उस प्रचंड गदाहति (गदाघात) से तेज खोकर, दुस्सह पीड़ा से पूँछ तक हिला न सक, चोट खाकर, वह दिग्गज घूम-घूमकर, घुटनों के बल नीचे गिर गया। ३६१ [व.] उस अवसर पर ३६२ [कं.] मातलि सारथी के एक सहस्र घोड़े जोतकर एक रथ ले आने पर देवेंद्र उस पर आरूढ़ हुआ, वह दैत्य सारथी को शूल (बर्छी) की धारा से उदारता से (बार-बार) भोंकता रहा। ३६३ [आ.] शूल-निहति (-घात) से दुःखित हो रहे सूत [सारथी] को "भयभीत मत होओ", कहकर सुरपति— इन्द्र ने वज्राघात से उस दैत्य का सिर काट डाला, जिसे देख समस्त दैत्य-सेनाएँ भयकंपित हुईं। ३६४ [चं.] युद्ध में सुरनाथ (इन्द्र) के हाथ जम्भासुर का निहत होना, नारद के कहने पर सुनकर, उसके महान् बलवान् भ्राता— बल, पाक और नमुचि ने पुरन्दर (इन्द्र) को देखकर, कठोर वचनों से भर्त्सना की, और उसे बाणों से ऐसा ढँक दिया जैसे जलधाराएँ पर्वत को ढक लेती हैं। ३६५ [सी.] विबुध-लोकेंद्र (देवेंद्र) के हज़ार घोड़ों को उतने ही (हज़ार) बाणों से बल (नामक राक्षस) ने मार गिराया; दो सौ बाणों से मातलि को; दो सौ से रथ को, उसी प्रकार (दो सौ से) इंद्र के हर एक अंग को पाक ने विद्ध किया; वह धनुष पर कब बाण चढ़ाता और कब

आ. वलिमि निट्लु मुगुरु पगवानि रथ सूतु
सहितु मुंचिरस्त्रजालमुलनु
वनजलोक सखुनि वानकालंबुन
मॊगुलुगमुलु मुनुग मूगिनट्लु ॥ 366 ॥

व. अय्यवसरंबुन ॥ 367 ॥

म. अमरारातुल बाणजालमुल पालै पोयिते चॆल्लरे
यमराधीश्वर ! यंचु भिन्न तरुलै यंभोधिलो जंचल-
त्वमुनं ग्रुंकु वणिग्जनंबुल क्रियं दैत्याधिपव्यूह म-
ध्यमुनं जिक्करि वेल्पु लंदरु विपद्ध्वानंबुलन् जेयुचुन् ॥ 368 ॥

शा. ओहो देवतलार ! कुय्यिडकुडॆनुन्नाडनंचंबु भृत्-
वाहुंडा शरबद्ध पंजरमु नंतं जिंचि तेजंबुनन्
वाहोपेत रथंबुतोड वॆलिकिन् वच्चॆन् निशांतोल्लस-
न्माहात्म्यंबुन दूर्पुनं बॊडुचु ना मार्तांडु चंदंबुनन् ॥ 369 ॥

व. इट्लु वॆलुवडि ॥ 370 ॥

चं. विरिगिन सेन गांचि सुरवीरुडॊहो यनि बिट्टु चीरि क्र-
म्मर बुरिकॊल्पि पाक बल मस्तकमुल् निशितास्त्रधारल-

---

छोड़ता, कोई जान नहीं पाता था। सुनहरे पंखों वाले पंद्रह बाण नमुचि ने भी चलाकर, सिंहनाद किया। इस प्रकार पराक्रम के साथ तीनों [राक्षसों] ने अपने शत्रु को, [आ.] उसके रथ तथा सूत (सारथी) समेत अस्त्रों के जाल में इस प्रकार डुबो दिया जैसे वनज-लोक-सखा (कमलबधु— सूर्य) को वर्षाकाल में मेघ-समूह घेरकर छिपा देता है। ३६६ [व.] उस अवसर पर। ३६७ [म.] "हाय रे! अमराधीश्वर! (हे इंद्र)! [आखिर तुम] अमरों के अरातियों (शत्रुओं) के बाण-जाल के पाले पड गये हो न!" —यों कहकर सारे देवता विपध्वान (आर्तनाद) करते हुए, भिन्नतरुओं (कटे वृक्षों) के समान, अंभोधि (समुद्र) में चंचलता (विकलता) से डूबते हुए वणिक्जनों (व्यापारियों) की भांति, दैत्याधिप (राक्षसराजा) के व्यूह के मध्य में फंसकर विलाप करने लगे। ३६८ [शा.] "ओहो, देवताओ! आर्तनाद मत करो; यह देखो, मैं [विद्यमान] हूं।" —ऐसा कहते हुए अंबुभृत (मेघ)-बाहन [-इंद्र) उस शरबद्ध समस्त पंजर को चीर-फाड़कर, अपने अश्वचोदित रथ समेत तेज से, बाहर निकल आया जैसे निशांत (प्रातःकाल) में पूर्वदिशा को चीरते हुए मार्तांड (सूर्य) प्रकाश के साथ उदित होता है। ३६९ [व.] यों बाहर आकर। ३७० [चं.] अपनी टूटी सेना को देख "ओह!" कह सुरवीर (इंद्र) ने शीघ्रता से सबको बुला-बुलाकर, और फिर से सबको उत्साहित किया।

ञ्रॆरसिन तीक्ष्णवज्रमुन नेलकु व्राल्चॆनु वानि चुट्टमुल्
वॆरचिरि तच्चमूपतुलु विह्वलुलै चॆडि पार्रिरारितो ॥ 371 ॥

व. अप्पुडु नमुचि निलुवंबडि ॥ 372 ॥

म. तन चुट्टंबुल जपॆ वीडनुच नद्यत्क्रोध शोकात्मुडै
कनकांतंबुनु नश्मसारमयमुन् घंटासमेतंबुनै
जनदृग् दुस्सहमैन शूलमु नॊगिन् सारिंचि वैचॆन् सुरॆं-
द्रुनिपै दीन हतुंडवौदनि मृगेंद्रुं बोलि गर्जिंचुचुन् ॥ 373 ॥

शा. आकाशंबुन वच्चु शूलमुनु जंभाराति खंडिंचि ना-
ना कांडंबुल वानि कंठमु दॆगन् दंभोळियुन् वैचॆ न-
स्तोकेंद्रायुधमुन् सुरारिगळमुन् द्रुंपंगलेदय्यॆ वा-
डाकंपिपक निल्चॆ देवविभुडत्याश्चर्यमुन् बॊंदगन् ॥ 374 ॥

व. इट्लु निलिचियुन्न नमुचि गनुंगॊनि वज्रंबु प्रतिहतंबगुटकु शंकिंचि,
बलभेदि तन मनंबुन ॥ 375 ॥

सी. कॊंडल रॆक्कलु खंडिंचि वैचुचो वज्रमॆन्नडुनित वाडि सॆडदु
वृत्रासुरादुल विदळिंचॆ नो पवि तिरुगदॆन्नडु पग दॊंचि कानि

---

फिर निशित (तेज़) अस्त्रधाराएँ [चारों तरफ़] फेंकते हुए पाकासुर और बलासुरों के सिर तीक्ष्ण वज्राघात से नीचे लुढ़का दिया। उनके संबंधी जन और चमूपति (सेनापति) भीति से विह्वल हो, हिम्मत हारकर भाग निकले। ३७१ [व.] तब नमुचि स्थिर खड़ा रहकर, ३७२ [म.] अपने बंधुओं का इस [इन्द्र] ने वध किया, इस कारण नमुचि अत्यंत क्रोध और शोक से भर गया, फिर उसने एक शूल, जिसकी अनी सोने की थी, और जो अश्मसार (फौलाद) का बना था, और घंटा-समेत था तथा जन-दृक्-दुस्सह (देखने में भयंकर) था, तानकर सुरेंद्र पर दे मारा, उसने मृगेंद्र के समान गरजते हुए कहा कि "इससे तुम अवश्य निहत हो जाओगे"। ३७३ [शा.] आकाश [मार्ग] से आ रहे उस शूल को जम्भाराति (इन्द्र) ने खण्डित कर शत्रु पर अनेक बाण मारे। फिर उसका कण्ठ काटने के लिए दम्भोलि (वज्र) का प्रयोग किया, [किंतु] वह महान् अचूक आयुध (अस्त्र) भी सुरारि (राक्षस) का गला काट न सका, शत्रु अचंचल (स्थिर) खड़ा रहा, इसे देख, देवविभु (इन्द्र) ने अत्यन्त आश्चर्य किया। ३७४ [व.] यों स्थिर खड़े नमुचि को देखकर, वज्र के प्रतिहत होने पर शंका करते हुए, बलभेदी (इन्द्र) अपने मन में [यों सोचने लगा] ३७५ [सी.] पर्वतों के पंख खण्डित करते समय [यह] वज्र इतना कुंठित कभी नहीं हुआ था; वृत्रासुर आदि का [इसी ने] विदलन

यिद्रुड गानोको येनु दंभोळियु गादोको यिदि प्रयोगंबु चेडेनो
दनुजाधमुंडु मोनताकु दप्पिचेनो भिदुरंबु नेडेल बेंडुवडियें

आ. ननुचु वज्रि वगव नार्द्रशुष्कंबुल
जावकुंड दपमु सलिपे नीत-
डितरमेद्वियैन निद्र प्रयोगिपु
वेळमनुचु दिव्यवाणि वलिकॅ ॥ 376 ॥

व. इट्लुपदेशिचिन दिव्यवाणि पलुकुलाकणिचि यिद्रुंडु ॥ 377 ॥

आ. आत्मबुद्धि दलचॅ नार्द्रंबु शुष्कंबु, गानि साधनंबु फेनमनुचु
नदिय वैचि दान नमरुलु मेच्चंग, नमुचि शिरमु द्रुंचॅ नाकविभुडु ॥378॥

व. अय्यवसरंबुन ॥ 379 ॥

सी. पुरुहूतु नग्गिचि पुष्पांजलुलु सेसि मुनुलु दीविचिरि मुदमुतोड
गंधर्व मुख्युलु घनुलु विश्वावसुड्नु परावसुडु निपॅनय वाडि-
रमरांगनाजनुलाडिरि देवता दुंदुभुलुनु म्रोसॅ दुरमुलोन
वायु वह्नि कृतांत वरुणादुलुनु व्रति द्वंद्वुल गॅल्चिरुद्दंडवृत्ति

किया, शत्रु का वैर चुकाये विना यह पवि (वज्र) कभी वापस नहीं मुड़ता, क्या मैं इन्द्र नहीं हूँ ? क्या यह दंभोलि (वज्र) न रहा ? या इसका प्रयोग बिगड़ा क्या ? [संभवतः] दनुजाधम (नीच राक्षस) ने इसका वार बचा लिया हो, पता नही यह भिदुर (वज्र) आज क्यों कुंठित हुआ है ?" [आ.] इस प्रकार वज्रि (इन्द्र) जब चिन्ता करने लगा तो दिव्यवाणी यों बोल उठी, "इस [राक्षस] ने किसी भी आर्द्र (भीगी) अथवा शुष्क (सूखी) वस्तु से मृत न होकर बचे रहने के लिए तप किया था, अतः हे इंद्र ! वेग से किसी इतर (अन्य) आयुध (हथियार) का प्रयोग करो।" ३७६ [व.] यों उपदेश देनेवाली दिव्यवाणी के वचन सुनकर, इंद्र ने··· ३७७ [आ.] अपनी आत्मबुद्धि से सोचा कि वह साधन जो न आर्द्र है और न शुष्क [केवल] फेन है; [अतः] नाकविभु (स्वर्गाधिप) इन्द्र ने उसी [फेन] का प्रयोग करके, अमरों (देवताओं) की प्रशंसा पाते हुए, नमुचि का सिर खंडित किया। ३७८ [व.] उस अवसर पर। ३७९ [सी.] मुनियों ने पुरुहूत (इन्द्र) की स्तुति करके, पुष्पांजलियाँ अर्पण कर, मोद के साथ उसे आशीर्वाद दिया। गंधर्वों में प्रमुख और महान् विश्वावसु तथा परावसु ने मधुरस्वर में [प्रशंसाएँ] गायीं; अमरांगना-जन (देवांगनाओं) ने नृत्य किया, देवदुंदुभियाँ बज उठीं; युद्ध में वायु, अग्नि, कृतांत (यम), वरुण आदि ने अपने प्रतिद्वंद्वियों को उद्दंडता से जीत लिया, [ते.] अमरवर्यों (देवताओं) ने दनुजों को

ते. नल्पमृगमुल सिंहंबुलट्ल तोलि
रमरवर्युलु दनुजुल नदटुवाय
नजुडु पुत्तेर नारदुडरुगुदेंचे
दैत्य हरणंबु वारिप धरणिनाथ ! ॥ 380 ॥

व. वच्चि सुरलकु नारदुंडिट्लनियें ॥ 381 ॥

शा. सिद्धिचॅन् सुरलार ! मी कमृतमुन् श्रीनाथ संप्राप्तुलै-
वृद्धि बॊंदितिरॆल्लवारलुनु विद्वेषुल् मृतिबॊंदिरी-
युद्धं बेटिकि निक जालि बनि लेदोहो पुरे यंचु सं-
बद्धालापमु लाडि मान्चॆ सुरलं बांडव्य वंशाग्रणी ! ॥ 382 ॥

व. इट्लु नारदवचन नियुक्तुलै, राक्षसुलतोडि संग्रामंबु सालिंचि, सकल देवमुख्युलुनुं द्रिविष्टपंबुनकुं जनिरि। हतशेषुलैन दैत्यदानवुलु विपन्नुंडैन बलि दोड्कॊनि, पश्चिम शिखरि शिखरंबु जेरिरि। विध्वंसमान-कंधरुलै, विनष्टदेहुलगु यामिनीचरुल नॆल्लनु शुक्रुंडु मृतसंजीवनि विद्यपेंपुनंजेसि ब्रतिकिंचॆ। बलियुनु भार्गवानुग्रहंबुन विगत शरीर वेदनुंडै पराजितुंडय्युनु, लोकतत्त्व विचक्षणुंडगुटंजेसि दुःखिपक युंडॆ। अनि चॆप्पि राजुनकु शुकुंडिट्लनियॆं ॥ 383 ॥

---

निर्भय होकर ऐसा खदेड़ा जैसा अल्प जंतुओं को सिंह खदेड़ते हैं। तब हे धरणिनाथ (राजन्) ! अज (ब्रह्मा) के भेजने पर नारद दैत्यों का निवारण (विनाश) रोकने के निमित्त आ पहुँचा। ३८० [व.] आकर सुरों से नारद ने यों कहा : ३८१ [शा.] "हे देवताओ ! तुम लोगों को अमृत की सिद्धि (प्राप्ति) तो हो गयी, श्रीनाथ (विष्णु) की कृपा से तुम सबने वृद्धि पायी। तुम्हारे विद्वेषी (शत्रु) मृत हुए; अब यह युद्ध क्यों ? बंद करो, ओहो, वाह रे !" इस प्रकार संबद्ध-आलाप (उचित प्रकार की बातें) करके, हे पांडववंशाग्रणी ! (हे राजा परीक्षित् !) नारद ने देवताओं को युद्ध करने से मना कर दिया। ३८२ [व.] इस प्रकार नारद के वचनों से नियुक्त होकर (आज्ञा पाकर), राक्षसों के साथ संग्राम समाप्त करके, सकल देवमुख्य (प्रमुख देवता) त्रिविष्टप (स्वर्गलोक) जा पहुँचे। हतशेष (बाकी बचे) दैत्य-दानव लोग विपन्न (संकटग्रस्त) बलि को साथ लेकर, पश्चिम पर्वत-शिखर पर चले गये। कटे सिर और विनष्ट देह वाले समस्त यामिनीचरों को (रात्रिचर-राक्षसों को) शुक्र ने अपनी मृतसंजीवनी विद्या के बल से [पुनः] जीवित किया। बलि भी भार्गव (शुक्र) के अनुग्रह से शरीर की बाधा (पीड़ा) खोकर, पराजित होने पर भी, लोकतत्त्व-विचक्षण (-जाननेवाला) होने के कारण दुःख-रहित हो रहा। यों सुनाकर, राजा से शुक ने इस प्रकार कहा : ३८३

## अध्यायमु—१२

सी. कैलासगिरिमीद खंडेंदुभूषणुंडोकनाडु कोलुवुननुन्न वेळ
नंगनयै विष्णुडसुरुल वंचिंचि सुरलकु नमृतंबु चूरलिडॅट
विनि देवियुनु दानु वृषभेंद्रगमनुडै कडुवेड्क भूतसंघमुलु गोलुव
मधुसूदनुंडुन्न मंदिरंबुनकेगि पुरुषोत्तमुनिचेत बूजलोंदि

ते. तानु गूर्चुंडि पूजिंचॆ दनुजवैरि
गुशलमे मीकु माकुनु गुशलमनुचु
मधुरभाषल हरिमीद मैत्रि नॆरपि
हरुडु पद्माक्षु जूचि यिट्लनियॆ प्रीति ॥ 384 ॥

सी. देव ! जगन्मय ! देवेश ! जगदीश ! काल ! जगद्व्यापकस्वरूप !
यखिल भावमुलकु नात्मयु हेतुवुनैन यीश्वरुडवाद्यंतमुलुनु
मध्यंबु बयलुनु मरि लोपलयु लेक पूर्णमै यमृतमै भूरि सत्य-
मानंद चिन्मात्र मविकार माद्य मनन्य मशोकंबु सगुण मखिल

ते. संभवस्थिति लयमुल संगरहित-
मैन ब्रह्मंबु नीव नी यंघ्रियुगमु

## अध्याय—१२

[सी.] कैलास गिरि पर [स्थित] खंडेंदुभूषण (शशिकला-भूषण, शिव) ने एक दिन सभा में विराजमान रहकर, सुना कि विष्णु ने अंगना (स्त्री) बनकर, असुरों को धोखे में रख, सुरों (देवों) को अमृत पिलाया। तब वह [अपनी] देवी के साथ, वृषभ पर आरूढ़ हो, भूतसंघ से परिवृत होकर, उत्कण्ठापूर्वक, मधुसूदन के मन्दिर पर जा पहुँचा; [ते.] और पुरुषोत्तम से पूजित होकर स्वयं भी बैठकर, दनुजवैरी (विष्णु) का पूजन किया, फिर अपनी कुशल बताकर, उनकी कुशल पूछी। [अनन्तर] मधुर भाषण द्वारा हरि पर का अपना स्नेह जताकर, हर (शिव) ने पद्माक्ष को देख प्रीति से यों कहा : ३८४ [सी.] "हे देव ! जगन्मय जगदीश ! कालरूप ! जगद्व्यापक स्वरूप वाले ! समस्त भावों की आत्मा और हेतु, ईश्वर (प्रभु) तुम्हीं हो। आदि, और अन्त, मध्य तथा अन्तर और बाहिर के (भेद के) बिना पूर्ण होकर, अमृत होकर विद्यमान हो तुम। तुम वह ब्रह्म हो जो भूरि (महान्) सत्य है, आनन्द और चिन्मात्र है, विकार-रहित आद्य है, अनन्य, अशोक और अगुण है, [ते.] तथा अखिल संभव (जन्म), स्थिति और लय (नाश) से अछूता है। अब संग-रहित मुनि लोग मुक्तिकामी (चाहनेवाले) होकर, सदा

नुभय संग विसृष्टुलै युन्न मुनुलु
कोरि कैवल्यकामुलै कोल्तुरंपुड ॥ 385 ॥

सी. भाविंचि कोंदरु ब्रह्मंबु नीवनि तलपोसि कोंदरु धर्ममनियु
जर्चिंचि कोंदरु सदसदीश्वरुडनि सरवि गोंदरु शक्ति सहितुडनियु
जिंतिंचि कोंदरु चिरतरुंडव्ययुडात्मतंत्रुडु परुंडधिकुडनियु
दोडरि यूहिंतुरु तुदि नद्वय द्वय सदसद्विशिष्ट संश्रयुड वीवु

ते. तलप नोक्कित वस्तुभेदंबु गलदे
कंकणादुल पसिडि योक्कटिय गादे
कडलु वेक्केन वार्धि योक्कटिय गादे
भेदमंचुनु निनु विकल्पिप वलदु ॥ 386 ॥

सी. यद्विलासमु मरीच्यादु लेरुंगरु नित्युडनैयुन्न नेनु नेरुग
नम्माय नंधुलै यमरासुरादुलु वनरेदरट युन्नवारलेंत
ने रूपमुन बोंदकेपारुदुवु नीवु रूपिवै सकलंबु रूपु सेय
रक्षिप जेरुप गारणमैन सचराचराख्यमै विलसिल्लुदंबरमुन

ते. ननिलुडेरीति विहरिंचु नट्ल नीवु
गलसि वर्तिंतु सर्वात्मकत्व मोप्प

तुम्हारा अंघ्रियुग (चरण युग) भजते रहते है। ३८५ [सी.] कुछ लोग तुम्हें ब्रह्म कहकर भावना करते है; अन्य कुछ धर्म कहकर सोचते हैं; कुछ लोग सत्-असत् ईश्वर कहकर चर्चा करते है; और कुछ जन तुम्हारा चिंतन शक्ति सहित कहकर करते है; अन्य कुछ का अनुमान है कि तुम चिरतर (शाश्वत), अव्यय (नष्ट न होनेवाले) आत्मतंत्र, पर, और श्रेष्ठ हो; आखिर, तुम अद्वय और द्वय, सत् और असत् का एक विशिष्ट संश्रय (मिलाप) हो। [ते.] विचार करने पर कंकण आदि (आभूषणों) में वस्तुभेद (पदार्थभेद) है क्या? उनमें सुवर्ण (सोना) एक ही प्रकार का है न? लहरों के अलग होने पर भी समुद्र एक ही है, तुमको [सबसे] भिन्न कहकर, विकल्प (भेद) करना ठीक नही है। ३८६ [सी.] तुम्हारा विलास (क्रीड़ा) जो है, उसे मरीचि आदि ऋषि भी नहीं जानते, नित्य (शाश्वत) होकर मैं भी नही जानता; जब कि सुर-असुर तुम्हारी माया में उलझकर, अंधे बन तड़पते रहते हैं, तो अन्यों की क्या गिनती? कोई रूप ग्रहण किये बिना तुम विलसते हो, फिर रूपवान बनकर समस्त को स्वरूप देते हो (रचते हो); और उसकी रक्षा करने और नाश करने का कारण बनते हो; चराचर बनकर, अंबर में विलसित (प्रकाशमान) रहते हो। [ते.] अनिल (वायु) जैसे (सर्वत्र) विहार करता रहता है, वैसे ही तुम सबमें मिलकर (समाकर) रहते हो, यों सर्वात्मकत्व से शोभित

जगमुलकु नॆल्ल बंधमोक्षमुलु नीव
नीव सर्वंबु दलपोय नीरजाक्ष ! ॥ 387 ॥

म. घनतन्नी मगपोडुमुल् पलुमरुं गन्नारमुन् वीनुलन्
निनु विन्नारमु चूडमॆन्नडुनु मुन्नी याडु चंदंबु मो-
हिनिवै दैत्युल गन्नु ब्रामि यमृतंबिद्रादि देवाळि कि-
च्चिन नो रूपमु जूपुमा कुतुकमुन् जित्तंबुनं बुट्टॆडिन् ॥ 388 ॥

कं. मगवाडवै जगंबुल, दगिलिचि चिक्कुलनु बॆट्टुदंटवु नीकुन्
मगुवतनंबुन जगमुल, दगुलमु बॊंदिप नॆंततडवु मुकुंदा ! ॥ 389 ॥

व. अनि पलुकुचुन्न शूलपाणिचे नपेक्षितुंडै, विष्णुंडु भावगंभीरंबगु नव्वु निव्वटिल्ल नव्वामदेवुनकिट्लनियॆ ॥ 390 ॥

शा. श्रीकंठा ! निनु नीव येमरकुमी चित्तंबु रंजिचंदन्
नाकद्वेषुलडागुरिचुटकुनै नाडेनु गैकॊन्न कां-
ताकारंबु जगन्निमज्जनमु नीवे चूचॆदे जूपॆदन्
गैकोनर्हमुलंड्रु कामुकुलु संकल्प प्रभूतार्थमुल् ॥ 391 ॥

---

हो, हे नीरजाक्ष (कमलनयन) ! विचार करने पर जगों के लिए सब प्रकार के बंधन और मोक्ष (के कारक) तुम्हीं हो, सब कुछ तुम्ही हो। ३८७ [म.] तुम्हारे पुरुष-चरित्र जो महिमान्वित है कई बार हमने देखे, किन्तु तुम्हारी यह स्त्री-चर्या (-वर्तन) पहले कभी देखी नही गई; केवल कानों से सुनी है; मोहिनी बनकर दैत्यो की आँख बचाकर इन्द्र आदि देवों के समूह को तुमने जो अमृत बाँटा था, वह रूप हमें दिखा दो, चित्त में उसे देखने की उत्कंठा हो रही है। ३८८ [कं.] पुरुष बनकर, जगों को मोह में डाल, उन्हें उलझानेवाले चतुर हो तुम, हे मुकुंद ! [ऐसी दशा में] स्त्रीत्व से जगों को मोहित करने में तुम्हें क्या देरी लगती है ?" ३८९ [व.] यों बोलनेवाले शूलपाणि (शिव) से अपेक्षित (प्रार्थित) होकर, विष्णु ने भावगंभीर हास फैलाकर, उस कामदेव ]शिव[ से इस प्रकार कहा : ३९० [शा.] हे श्रीकंठ (शिवजी) ! [जब] मैं तुम्हारे चित्त को रंजित करूँगा, तब तुम अपने आप को भूल न जाना। नाकद्वेषियों (दैत्यों) को वंचित करने (धोखा देने) के लिए उस दिन मैंने कांताकार (कामिनीरूप) जो ग्रहण किया था, वह जगत को मोह में डुबो देनेवाला है, वह मैं दिखा दूंगा, तुम स्वयं देख लो। कामुक लोग यह मानते हैं कि उनके संकल्प के अनुरूप प्राप्त होनेवाले अर्थ (कामितार्थ) भोगने योग्य हैं। ३९१

### श्रीहरि तन मोहनी स्वरूपमुचेत नीश्वरुनि मोहिंप जेयुट

व. अनि पलिकि, कमललोचनुंडंतर्हितुंडय्यें। अय्युमासहितुंडन भवुंडु विष्णुंडेड बोयेनो, यँदु जोच्चेनो यनि दशदिशलुं गलय नवलोकिचुचुंड वन पुरोभागंबुन ॥ 392 ॥

सी. ऒक यॅल दोटलो नॊक वीथि नॊक नोड गुचकुंभमुलमीदि कॊंगु दोलग
गबरिका बंधंबु गंपिप नुदिटिपै जिकुरजालंबुलु चिक्कु वडग
ननुमानमै मध्य मल्लाड जॅक्कुल गर्णकुंडल कांति गंतुलिडग
नारोहभरमुन नडुगुल दडबड दृग्दीप्तिसंघंबु दिशलु गप्प

ते. वामकरमुन जारिन वलुव बट्टि
कनक नूपुरयुगळंबु घल्लनंग
गंकणंबुल झणझणत्कार मॅसग
बंतिचे नाडु प्रायंपुटिति गनियॆ ॥ 393 ॥

व. कनि, मुन्नु मगुव मरगि सगमैन मगवाडम्मगुव वयोरूपगुण विलासंबुलु तन्नु नूरिपं गनुरॆप्प वेट्टक तप्पक चूचि, मॆत्तनैन चित्तंबुन ॥ 394 ॥

---

### श्रीहरि का अपने मोहिनीस्वरूप के द्वारा ईश्वर को मोहित करना

[व.] ऐसा कहकर, कमललोचन (विष्णु) अंतर्हित हुआ; तब उमा-सहित वह भव (शिव)— "विष्णु कहाँ गया, किसमें प्रविष्ट हुआ" —कहते हुए जब दसों दिशाएँ अवलोकित करते रहे, तब पुरोभाग में (सामने), ३९२ [सी.] एक उद्यानवन के मार्ग में, एक वृक्ष की छाया में, गेंद खेलनेवाली एक नवयुवती सुंदरी प्रत्यक्ष हुई। कुचकुंभों पर से अंचल के खिसकने, कवरिकाबंध (वेणीबंध) के हिलते रहने, माथे पर चिकुरजाल (लट, बाल) के उलझने, संदेहास्पद (है या नहीं, इस संदेह को उत्पन्न करनेवाली) होकर कमर के इठलाने; कपोलों पर कर्ण-कुंडलों की कांति के झलकने; नितंब के भार के कारण पाँवों के अटपटे पड़ने; दृग्दीप्ति (आँखों की ज्योति)-संघ (-समूह) के दिशाओं को ढाँक देने पर; [ते.] वामकर (बायें हाथ) से खिसकी साड़ी को थामकर; कनकनूपुर-युगल (सोने के पायजेब) के झनझनाने पर; कंकणों के झणत्कार के व्याप्त होने पर [वह सुंदरी दिखाई पड़ी]। ३९३ [व.] [उसे] देखकर, पहले ही स्त्री मे आसक्त होकर अर्धशरीरी बना हुआ पुरुष (शिव), उस कामिनी के वयोरूपगुण-विलासों के अपने को ललचाने पर, वह उसे बिना पलक मारे देखता रहा; फिर नरम बने (पिघले, आसक्त बने) हृदय में (विचार करने लगे)। ३९४ [शा.] "यह कांतारत्न पता नही किसकी है? ऐसा स्त्रीरूप पूर्व में किसी भी कल्प में नहीं देखा; निश्चय ही इस ललना

शा. ई कांताजनरत्न मंव्वरिदोको यो याडुरूपंबु मु-
न्नेकल्पंबुलयंदु गानमजुडोयितिन् सृजिपंग दा-
लेकुंटॅल्ल निजंबु वल्लभत नी लोलावति जेरगा
नेकांतुंडु गलंडो क्रीडलनु ना की यिति सिद्धिचुने ॥ 395 ॥

व अनि मरियुं जेरकुविलुतुनि कोललु मेरमोरि दरुम, नॅरबिरुदु वॅरगुपडं, दॅरव दुरिमन तुरुमु बिगिमुडि वदलि भुजमुल मॅडल नदरि चॅदरि कुरुलु नॉसलि मृगमद तिलकंपुटसलु मसल, विसविस नगु मॉगमु मॅरुंगुलु दशदिशलं बसलु गॉलुव, जिरुनगवु मॅरय, नुनु जॅमट दडंवडि पुलकलु गॉन, हृदयानंद कंदंबगु कंदकंबु करारविंदंबुनं दर्माचि, यक्कुन जेर्चि, चक्कुन हत्तिचि, चुबुकंबु मोपि, चूचुकंबुलं गदियिचि, नखंबुल मोटुचु, मॅल्लमॅल्लन गॅल्लाडु करकमलमुल गनक मणिवलयमुलु झणझणयनं, गुच कलशमुलु नॉकटि नॉकटि नॉरय, नॅडम कुडिनि दडबड, प्रम्मन नंगुर जिम्मुचु, नॅगर जिम्मि, तनकु दानॅ कॉन्नि चिन्न पन्निदंबुलु चेसिकॉनि, वड्डु नडुमु बॅडसि वडवड वडंक, नरिति नरुलु कलयंबड दिरुगुचु वॅनकुवलु गॉन, जॅवुलतॉडवुल रुचुलु कटमुल नटनमुलु सलुप, बविरि तिरिगि यॉडियुचु, नॉडिसि कॅलंकुलं जडियुचु, जडिसि जडनु वडक, वलुव नॅलवु वदलि दिगंवडं, गटिस्थलंबुनं गांचो कनकमणि किंकिणुलु मोरय, जरण कटकमुलु घल्लु घल्लुमनंग, मितिदप्पिन मोहातिरेकंबुप्पॉग,

---

का सृजन करनेवाला अज (ब्रह्मा) नहीं रहा; वह कौन-सा कांत (सुंदर पुरुष) है जो वाल्लभ्य (प्रेम) से इस लीलावती का पतित्व ग्रहण करेगा! यह क्रीडा करनेवाली सुंदरी मुझे प्राप्त होगी क्या ?" ३९५ [व.] (उस विलासिनी के गेंद खेलते देख) इक्षु-शर (मन्मथ) का वाणों के बेहद पीछा करने पर (प्रभावित करने पर), महाशूरता के आश्चर्य में पड़ जाने पर, [उस रमणी का] कसकर बँधा हुआ केशबंध (जूड़ा) के खुलकर भुजा और कधे पर हिलने पर, बिखरे चिकुरों के माथे पर के मृगमद (कस्तूरी) तिलक को बिखेर देने पर, उसके हँसते मुख की चमक के दसों दिशाओं को शोभित करने पर (मुख पर) मुस्कुराहट के दमकने पर, हलके प्रस्वेद (पसीने) के कम्पित होकर, पुलकों को उत्पन्न करने पर, हृदयानंद का का कंद (मूल) बने हुए कदुक (गेंद) को अपने करारविंद (हस्तकमल) में थामकर, उसे कभी छाती से लगाकर, कभी कपोल से सटाकर, कभी उस पर चुबुक (ठुड्डी) टेककर, कभी चूचुकों को छुआकर, और कभी उसमें नख (नाखून) चुभोकर, [इस प्रकार] धीरे-धीरे खेलने पर करकमलों के कनक-मणि-वलय (सोने के कंगन) झनझना उठते। कुच-कलश एक-दूसरे से रगड़ खाते। कभी दायें से बायें और बायें से दायें

वॅनुकॉनि युरिकि पट्टुचु, बट्टि पुडमि बडवैचि, पाटु वॅटने मिटि कॅगसिनं, गॅटक करंबुनं गरंबु दिरंवै पलुमरु नॅगय नडुचुचु, नॅगयुलॅड दिगंबडुतरिनि, नीलंपु मॅरुंगुनिग्गु सोगपग्गंबुल वललु बैचि, रा दिगिचिन पगिदि वॅनुकॉनंग, विलोकन जालंबुलु निगिडिचुचु, मगिडिचुचु, गरलाघवंबुन नॉकटि, पदि, नूरु, वेयु नेसि, नेर्पु वाटिपुचु नरुण चरणकमल रुचुल नुदयशिखरि शिखर तरणि करणि सेयुचु, मुखचंद्र चंद्रिकलु मंडलंबुलु गाविपुचु, नॅडनॅड नुरोजदुर्ग निर्गत चेलांचलंबु जक्क नॉत्तुचु, गपोलफल-कालोल घर्मजल बिंदुबृंदंबुल नखांतंबुल नोनरिपुचु, नधर बिंबारुण संभ्रांत समागत राजकीरंबुलं जोपुचु, मुखसरोज परिमळासक्त मत्तमधुपंबुल निवारिपुचु, मंदगमनाभ्यास कुतूहलायत्त मराळ युग्मंबुलकुं दलंगुचु, विलासवीक्षणानंदित मयूरमिथुनंबुलकु नॅडगलुगुचु, बॉदरिड्ल यीरंबुलकुं बॉक मलंगुचु, गरकिसलयास्वादकामुककलकंठ दंपतुलकु

को हाथ बदल (कंदुक को) उछालकर, अपने-आप कुछ शर्त बाँधकर, अपनी पतली कमर के लचक काँप उठने पर, कंठहार के उलझकर अस्त-व्यस्त हो जाने पर, उसके कर्णभूषणो की किरणो के कनपटियों पर नाचने पर, वह चक्राकार में उचकती; उचक कर चारों दिशाओं में दौड़ती; दौड़कर, बिना थके, उमड़ते अमित मोहातिरेक से गेंद का पीछा कर उसे पकड़ लेती, उस समय उसकी साड़ी अपने स्थान से खिसक पड़ती, कटि पर की कनक-मणि-मय किंकिणी और चरणों पर के कड़े बज उठते। पकड़े हुए गेंद को फिर से ज़मीन पर दे मारकर, मार खाकर गेंद के ऊपर उड़ते ही उसके साथ ही वह भी ऊपर को उछलती; नीचे गिरने के पहले ही वह उसे दोनों हाथो से फिर ऊपर उछालती, नीचे गिर रहे कंदुक पर वह अपने दीर्घापांगों (विलोकनों) का जाल ऐसा फैलाती मानो घने नीलवर्ण के लंबे धागों से बने जाल मे उसे फाँसकर नीचे खींच कर उतार रही हो। ऐसा कई बार वह करती रही। हाथों की फुर्ती से उसने, एक, दस, सौ नहीं (वरन्) सहस्रों बार गेंद खेलकर, अपना नैपुण्य प्रदर्शित किया। उसके अरुण-चरणकमलों की रश्मियाँ उदयगिरि के शिखर पर उगे तरणि (सूर्य) की छटा दिखा रही थी। उसके मुख-चन्द्र की जुन्हाई से मंडल (आवर्त) विरचित हुए। रह-रहकर उरोजदुर्ग (कुचकुंभों पर) से खिसक रहे चेलांचल को सँवारती हुई; कपोल-फलकों पर व्याप्त घर्मजल (पसीने) के बिंदुवृंद को नखांतों से गिराती हुई, अरुण अधरों को बिंबफल समझ, संभ्रांत हो आये हुए राजकीरों को उड़ाती हुई; अपने मुखसरोज के परिमल में आसक्त मत्तमधुपों को रोकती हुई; मदगमन का अभ्यास करने के कुतूहल में लग्न मरालयुग्म (हंस की जोड़ी) से बचती हुई; अपने विलास-वीक्षणों से आनंदित मयूर-मिथुन (मोरों की जोड़ी) से दूर जाती

दूरिंचुचु, दीगँ युय्यॅलल नूगुचु, माधवीमंटपंबुलॅक्कुचु, गुसुम रेणुपटलं-
बुल गुब्बळ्ळुन्नाकुचु, मकरंदस्यंद विंदुबृंदंबुत्तरिंपुच, गृतकशैलंबुल
नारोहिंपुचु, बल्लवपीठंबुलं बरिश्रमंबु पुच्चुचु, लतासौधमागंबुन
बॉडसूपुचु, नुन्नत केतकीस्तंभंबुल नॊरगुचु, बुष्पदळखचित वातायनंबुल
दॊंगि चूचुचु, गमलकांड पालिकल नालॅबिंचुचु, जंपक गेहळि मध्यंबुल
निलुवंबडुचु, गदळिकापत्र वातंबुल नॊऱयुचु परागनिर्मित सालभंजिका-
निवहंबुल नादरिंपुचु, मणिकुट्टिमंबुल सुरियुचु, जंद्रकांत वेदिकल
नॅलयुचु, रत्नपंजर शारिकानिवहंबुलकुं जदुवुलु चॅप्पुचु, गोरिनक्रियं
जूचुचु, जूचिनक्रिय मॅच्चुचु, मॅच्चिनक्रिय वॅऱगुपडुचु, वॅऱगुपडिनक्रिय
मऱचुचु, मऱवक येकांतंबगु नव्वनांतंबुन ननंतविभ्रमंबुल जगन्मोहिनियै
विहरिंपुचुन्न समयंबुन ॥ 396 ॥

आ. वालुगंटि वाडि वालारु जूपुल
शूलि धैर्यमॆल्ल गोलु पोयि
तऱलि यॆरुकलेक मऱचॆ गुणंबुल
नालि मऱचॆ निज गुणालि मऱचॆ ॥ 397 ॥

---

हुई; निकुंजों के झुरमुटों में न जाकर बाहर विहार करती हुई; अपने [कोमल] हस्त को किसलय समझ आस्वादन करने की कामना से आने वाली कलकंठ (कोयल)-दंपति (जोड़ी) को दूर उड़ाती हुई; लताओं के झूलों पर झूलती हुई; माधवी [लता के] मंडपों पर चढ़ती हुई; कुसुम-पराग-पटलों के ढूहों पर रेंगती हुई; मकरंद-स्यंद-बिंदुओं को सोखती हुई; कृतकशैलों (क्रीडाशैलों) पर चढ़ती हुई; पल्लवपीठों (पत्तों के ढेरों) पर श्रम दूर करती हुई; लतासौधों (लतागृहों) पर दीख पड़ती हुई; उन्नत केतकीस्तभों पर टेकती हुई; फूलों और पत्तों से निर्मित वातायनों (खिड़कियों) से झांकती हुई; कमलकांड की नलियों को फूंक बजाती हुई; चंपक वृक्षों की देहली के बीच खड़ी हुई; कदलिका-पत्तों (केले के पत्तों) से हवा कर लेती हुई; पुष्प-पराग की बनी पुतलियों (सालभंजिकाओं) का आदर करती हुई; मणिकुट्टिमों (मणियों से बने चबूतरों) पर इठला कर चलती हुई; चंद्रकांत शिलानिर्मित वेदिकाओं पर विहरती हुई; रत्नपंजरों में स्थित शारिकाओं को पाठ पढ़ाती हुई; चाह (अभिलाषा) से देखती हुई; देखकर प्रसन्न बनती हुई; प्रीति से ठिठकती हुई; भूली हुई-सी देखती हुई, उस एकांत वनांत में अनंत विभ्रमों के साथ वह युवती जगन्मोहिनी बन-बिहार करती रही। उस समय ३९६ [आ.] उस दीर्घनयनी (विशालाक्षी) की तीखी चितवनों से शूली (शिव) धैर्य खोकर, विचलित हुआ और अनजाने ही अपने गुण भूल गया, वह अपनी पत्नी को भूला और

व. अप्पुडु ॥ 398 ॥

आ. अँगुर वैचि पट्ट नॅडलेमि जेदप्पि, व्रालुबंति गॉनग वच्चुनॅडनु
बडति वलुव वाडि पडियें मारुतहृति, जंद्रधरुनि मनमु संचलिप ॥399॥

म. रुचिरापांगिनि वस्त्रबंधनपरन् रोमांच विभ्राजितन्
गुचभारानमितं गरद्वयपुटी गूढीकृतांगि जल-
त्कचबंधं गनि मन्मथातुरत नाकंपिचि शंभुंडु ल-
ज्ज चलिपं दन कांत सूड गदिसें जंद्रास्य केलुदम्मिकिन् ॥ 400 ॥

आ. पदमु सेरवच्चु फालाक्षु बॉडगनि, चीर वीडिपडिन सिग्गुतोड
मगुव नगुचु दरुलमाटुन डागॅनु, वेल्पुरेडु नबल वॅट बडियें ॥ 401 ॥

म. प्रबलोद्यत् करिणि गरींद्रुडु रमिपन् वच्चुलीलन् शिवुं-
"डबला ! पोकुमु पोकुवे" यनुचु डायं बारि कॅगेल दा-
गबरीबंधमु वट्टि संभ्रममुतो गौगिळ्ळ नूरार्चं नं-
त बहिः प्रक्रिय नॅट्टकेनि गदियं ददबाहु निर्मुक्तयै ॥ 402 ॥

---

अपने गणों को (अनुचरों को) भी भूला। ३९७ [व.] उस समय। ३९८ [आ.] उछाला हुआ गेंद जब नीचे आ रहा था तो पकड़ने के यत्न में उस वनिता का हाथ छूट गया और हवा का झोंका लगकर उसकी साड़ी खुलकर नीचे गिर पड़ी, इसे देख चन्द्रधर (शिव) का मन संचलित हुआ। ३९९ [म.] वह रुचिर-अपांगिनी (सुनयनी, सुंदर नेत्रवाली) को वस्त्र बाँधनेवाली को, रोमांच से शोभायमान बनी हुई [उस नारी] को, कुचभार से झुकी हुई को, अपने करद्वय-पुट (दोनों हाथों) से शरीर छिपानेवाली को, छूटे कचबंध (कबरी) वाली को, [कामिनी को] देखकर शभु कामातुरता से आकंपित होकर, लज्जा के विचलित होने पर, अपनी कांता (पार्वती) के देखते रहने पर (आँख के सामने ही) वह उस चद्रास्या (चंद्रमुखी) का हस्तकमल पकड़ने लपक पड़ा। ४०० [आ.] फालाक्ष (शिव) को चरण के [अपने पास] पहुँचते देखकर, वह तरुणी, चीर के छूटने की (विवस्त्र रहने की) लज्जा से मुस्कुराती हुई, वृक्षों की आड़ में जा छिप गई; [और] सुरनाथ (शिव) [उस] अबला के पीछे लग गया। ४०१ [म.] प्रबलता से उद्यत् होकर, करिणी (हथिनी) से रमने (संभोग करने) के निमित्त आनेवाले करीद्र (गजराज) के समान शिव— "हे अबला ! जाना मत, मत जाओ न!" कहते हुए उसके पास दौड़कर पहुँचा, और अपने अरुण हस्त से उसकी कबरी बंध (जूड़े) को पकड़कर, संभ्रम से आलिंगन किया। अंत में वह तरुणी तब बहि-प्रक्रिया से किसी प्रकार उसकी (शिव की) बाहुओं से छूट गयी। ४०२ [सी.] पीठ पर

सी. वोडि वॆन्नुन नाडु वेणीभरंबुतो जघन भारागत श्रांतितोड
मायावधूटियै मऱचि चूचुचु वाऱु विष्णु नद्भुतकर्मु वॆंट दगिलि
यीशानु मरल जयिंचॆ मरुंडन गरिणि वॆंन्चनु करि करणि दालिच
कॊंडलु नेरुलु कॊलकुलु वनमुलु दाटि शंभुंडु सनं दन्महात्मु

ते. निर्मलामोघ वीर्यंबु नेलमीद
वडिन चोटॆल्ल वॆंडियु वॆंटियय्यॆ
धरणि वीर्यंबु वड दप्पु दानॆऱिंगि
देवमाया जडत्वंबु दॊलिसॆ हरुडु ॥ 403 ॥

कं. जगदात्मकुडगु शंभुडु, मगिडॆनु हरि नॆऱिंगि तनदु महात्म्यमुनन्
विगत त्रपुडं निलचॆनु, मगुवतनंबुडिगि हरियु मगवाडय्यॆन् ॥404॥

आ. कामु गॆलुव वच्चु गालारि गावच्चु
मृत्युजयमु गलिगि मॆऱयवच्चु
नाडुवारि चूपु टंपऱ गॆलुवंग
वशमुगादु त्रिपुरवैरिकॆन ॥ 405 ॥

व. इट्लु पुरुषाकारंबु वहिंचिन हरि हरुनि किट्लनियॆ ॥ 406 ॥

खेलनेवाले (बिखरे) वेणीबंध के साथ, जघन (नितंब के)-भार से थक, श्रांत बनकर, माया-वधूटि (-स्त्री) बन, रह-रहकर पीछे घूमकर देखते चलनेवाले और अद्भुत कर्म करनेवाले उस विष्णु का पीछा करते हुए, मानो मन्मथ ने ईशान (शिव) को फिर से जीत लिया हो और वह करि (हाथी) बनकर, करिणी (हथिनी) के पीछे लगा हो, [इस प्रकार] शंभु पर्वतों, नदियों, सरोवरों और वनों को पार कर दौड़ते चले। [ते.] तब उस महात्मा का निर्मल, और अमोघ वीर्य भूमि पर जहाँ-जहाँ गिरा वहाँ वह सोना और चाँदी बन गया। अपना वीर्य जब धरती पर गिरा तब हर (शिव) अपने-आप को जानकर, उसने समझ लिया कि देवमाया के वश [उसमें यह] जड़ता आ गयी है। ४०३ [कं.] जगदात्मक शंभु अपनी महिमा के प्रभाव से हरि को जानकर वापस मुड़ा; वह त्रपा (लाज) छोड़ स्थिर खड़ा हो गया, हरि भी स्त्रीत्व छोड़ पुरुष बन गया। ४०४ [आ.] कामदेव को जीता जा सकता है, काल (यम) का अरि (विरोधी) बना जा सकता है। मृत्यु को जीत कर, प्रसिद्धि पायी जा सकती है [किंतु] स्त्रियों की चितवन रूपी बाण-परंपरा को जीतना त्रिपुरवैरी (शिव) के भी वश में नहीं है। ४०५ [व.] इस प्रकार [फिर से] पुरुषाकार पाये हरि, हर (शिव) से यों बोले : ४०६ [सी.] "हे निखिल देवोत्तम ! तुम अकेले को छोड़, (तुम्हारे अतिरिक्त) मेरी माया जान लेनेवाला

सी. निखिल देवोत्तम ! नी वोक्करुडु दक्क नॆव्वडु ना माय नॆरुगनेर्चु
मानिनियेन ना मायचे मुनुगक धृति मोहितुंडवै तॆलिसितीवु
कालरूपंबुन गालंबुतोड ना यदुनु नीमाय यधिवसिंचु
नीमाय नन्नु जयिंपनेरदु निज मकृतात्मुलकु नॆल्ल ननुपलभ्य

ते. यिपुडु नी निष्ठ पॆंपुन नॆरिंगितनुचु
सत्करिंचिन सख्यंबु चाल नॆरपि
दक्षतनय गणंबुलु दन्नु गॊलुव
भवुडु विच्चेसॆ दन निजभवनमुनकु ॥ 407 ॥

शा. पारावारमु द्रच्चुचो गिरि समुद्वाहार्थमै कच्छपा-
कारुंडैन रमेशुवर्तनमु नाकर्णिप सं-
सारांभोनिधिलो मुनुंगु कुजनुल् संश्रेयमुं बॊंदि वि-
स्तारोदार सुखंबु जॆंदुदुरु तथ्यंबितमुन् भूवरा ! ॥ 408 ॥

म. ऒंलयिन् दैत्युल नाडुरूपमुन मोहिंपिंचि पीयूषमुं
जलितापन्नुलकुन् सुरोत्तमुलकुं जक्कन् विभागिंचि नि-
र्मलरेखन् विलसिल्लु श्रीविभुनि दन्मायावधू रूपमुं
दलतुन् म्रॊक्कुदु नात्मलोन दुरित ध्वांतोग्र रूपंबुगन् ॥ 409 ॥

---

अन्य कौन है ? मानिनी बनी हुई मेरी माया में डूबे बिना, मोहित होकर भी, धैर्यपूर्वक तुम चेत गये हो; यह माया काल के रूप में, काल के साथ ही मुझमें वास करती है, किंतु यह (माया) मुझे जीत नहीं सकती, अकृतात्माओं (आत्मज्ञान-विहीनों) को यह अनुपलभ्य (उपलब्ध होने वाली नहीं) है, यह सत्य है। [ते.] तुम अपनी (आत्म)-निष्ठा के बल, इसे जान गये हो।" इस प्रकार कह कर [विष्णु ने शिव का] सत्कार किया। भव (शिव) भी विष्णु पर अपना गहरा स्नेह प्रकट कर, दक्षतनया (पार्वती) तथा [प्रमथ] गणों से सेवित होते हुए निजभवन पधारा। ४०७ [शा.] हे भूवर (राजन्) ! पारावार (क्षीरसागर) मथते समय [मदर] गिरि का वहन करने के निमित्त, कच्छप का आकार (रूप) ग्रहण करनेवाले रमेश (विष्णु) का वर्तन-व्यवहार (चरित) सुनने पर [तथा] कीर्तन करने पर संसार रूपी अंभोनिधि (समुद्र) में डूबनेवाले कुजन संश्रेय (कल्याण, मोक्ष) प्राप्त करेंगे, और विस्तार से समस्त सुख भोगेंगे, यह सब तथ्य (सत्य) है। ४०८ [म.] संतोष से दैत्यों को अपने स्त्री-रूप के द्वारा, विमोहित कर, विपत् में पड़े देवों को पीयूष (अमृत) बाँट देनेवाले, निर्मल ज्योति से शोभायमान श्रीविभु (लक्ष्मीपति) विष्णु का और उसके उस मायवधू-रूप का मन में चिंतन करते हुए मैं सिर नवाता हूँ, वह मेरे दुरित (पाप) रूपी ध्वान्त (अंधकार) को दूर करनेवाला उग्ररूप है। ४०९

## अध्यायमु—१३

व. अनि चॆप्पि शुकुंडिट्लनियॆ ॥ 410 ॥

ते. नरवराधीश ! यिप्पुडु नडचुचुन्न
वाडु सप्तम मनुवु वैवस्वतुंडु
श्राद्धदेवुंडनंदगु जनवरेण्य !
पदुरु नंदनुलतनिकि व्रकटवलुलु ॥ 411 ॥

व. वारलिक्ष्वाकुंडुनु, नभगुंडुनु, धृष्टुंडुनु, शर्यातियु, नरिष्यंतुडुनु, नाभागुंडुनु, दिष्टुंडुनु, गरूशकुंडुनु, वृषध्रुंडुनु, वसुमंतुंडु ननु वारु पदुगुरु राजुलु। पुरंदरुडनवाडिंद्रुंडुनु, आदित्य मरुदश्विव वसु रुद्र संज्ञलं गलवारु देवतलुनु, गौतम, कश्यपात्रि विश्वामित्र जमदग्नि भरद्वाज वसिष्ठुलनु वारु सप्तर्षुलुनै युन्नवारु। अंदु गश्यपुन कदितिगर्भंबुन विष्णुंडु वामनरूपुंडै जनियिंचि यिंद्रावरजुंडय्यॆ। इप्पुडेडु मन्वंतरंबुलु सॆप्पंबडियॆ। रागल मन्वंतरंबुलुनु श्रीहरि पराक्रमंबुनु जॆप्पॆद। दत्तावधानुंडवै विनुमु। अनि शुकुंडिट्लनियॆ ॥ 412 ॥

सी. जननाथ ! संज्ञयु छाययु ननुवारु गलरर्कुनकु विश्वकर्म तनय-
लिरुवुरु वल्लभलिटमुन्न चॆप्पिति वरग दृतीयमु बडव यनग

---

## अध्याय—१३

[व.] ऐसा कहकर शुक ने यों सुनाया : ४१० [ते.] "हे नरवराधीश! अब जो चल रहा है, वह वैवस्वत मनु [का काल] है, जो सप्तम मनु है, और [वह] श्राद्धदेव कहलाता है। हे जनवरेण्य ! उसके प्रसिद्ध [और] बलवान् दस पुत्र हैं। ४११ [व.] वे इक्ष्वाकु, नभग, धृष्ट, शर्याति, अरिष्यंत, नाभाग, दिष्ट, करूशक, वृषध्रु, वसुमंत नामवाले दस राजा हैं। पुरंदर कहलानेवाला इन्द्र है; आदित्य, मरुत्, अश्वि, वसु, रुद्र संज्ञा (नाम) वाले देवता हैं; गौतम, कश्यप, अत्रि, विश्वामित्र, जमदग्नि, भरद्वाज, वसिष्ठ, सप्तर्षि बने हुए हैं; उनमें से कश्यप के अदिति के गर्भ में विष्णु ने वामनरूप धर जन्म लिया और इन्द्रावरज (इन्द का अनुज) बन गया। अब [तक] सात मन्वंतरों का हाल बताया गया। आनेवाले मन्वंतरों और उनमें श्रीहरि द्वारा होनेवाले पराक्रमों का वृत्तांत सुनाऊँगा। दत्त-अवधान से (ध्यान देकर) सुनो।" इतना कहकर शुक फिर यों बोले। ४१२ [सी.] हे जननाथ (राजा) ! इसके पहले मैंने बताया था कि विश्वकर्मा की छाया और संज्ञा नाम की दो पुत्रियाँ थी, जो अर्क (सूर्य) की पत्नियाँ बनी थीं। इनके अतिरिक्त उसके बडबा नामक एक तीसरी पत्नी भी थी। संज्ञा के यम,

संज्ञकु यमुड्डनु श्राद्धदेवुंडुनु यमुनयु बुट्टिरि हर्षमेसग
छायकु दपतियु सार्वणियुनु शनैश्चरुड्डनु गलिगिरि संवरुणुड्डु

ते. तपति नालिग गैकोनि ता वरिंचे
नश्वियुगळंबु बडबकु नवतरिंचे
वच्चु नष्टमवसुवु सार्वणिवाड्डु
तपमु सेयुचुन्नाड्डु धरणिनाथ ! ॥ 413 ॥

कं. ऒकपरि चूचिन वेंडियु, नॊकपरि चूडंगलेक युंड्डु सिरुलकुन्
नॊकनॊकनि चेट्टवेळकु, नॊकडॊकड्डु मनुंड्डु गाचियुंड्डु नरेंद्रा ! ॥ 414 ॥

व. सूर्यसावर्णि मन्वंतरंबुन ननतनि तनयुलु, निर्मोह विरजस्काद्युलु राजुलुनु, सुतपो विरजामृत प्रभुलनुवारु देवतलुनु गागलरु गालवुंडुनु, दीप्तिमंतुंडनु, बरशुरामुंड्डनु, द्रोणपुत्रुंडगु नश्वत्थामयु, गृपुड्डनु, मज्जनकुंडगु बादरायणुंडुनु, ऋष्यश्रृंगुड्डु ननुवारु सप्तर्षुलय्येदरु। वार लिप्पुड्डु दम तम योगबलंबुल निजाश्रममंडलंबुलं जरियिपुचुन्नवारु। विरोचननंदनुंडगु बलि यिंद्रुंडय्येंड्डु। अनि चेप्पि शुकुंडिट्लनियॆ ॥ 415 ॥

सी. बलि मुन्नु नाकंबु बलिमिमै जेकॊन्नवामनुंडै हरि वच्चि वेड
वादत्रयंबिच्चि भगवन्निबद्धुंडै सुरमंदिरमुकंटॆ सुभगमैन

---

श्राद्धदेव, और यमुना के नामों से तीन संतानें हुईं, इससे उसका हर्ष बढ गया। छाया के तपती, सावर्णि, और शनैश्चर [नामक] तीन [सन्तानें] हुईं। [ते.] उनमें से तपती को संवरण ने भार्या के रूप में स्वीकार कर, वरण कर लिया। वडवा के अश्वि [देव]-युगल अवतरित हुए। सावर्णि आठवाँ मनु होकर आनेवाला है, हे धरणिनाथ ! वह (भूपाल) इस समय तप कर रहा है। ४१३ [कं.] हे नरेंद्र ! जो एक समय संपदा देख लेता [और उसका उपभोग करता है], वह जब दूसरे समय में देखता है तो वह संपदा उसे दिखाई नही देती; [संपदा चंचल होती है] एक के दुर्दिन के लिए दूसरा एक मनु प्रतीक्षा करता रहता है। ४१४ [व.] सूर्य-सावर्णी के मन्वंतर में उसके पुत्र निर्मोह, विरजस्क आदि राजा होंगे; सुतप, विरज, अमृत, प्रभु आदि देवता बनेंगे; गालव, दीप्तिमंत, परशुराम, द्रोणपुत्र-अश्वत्थामा, कृप, मेरा जनक वादरायण तथा ऋष्यश्रृंग सप्तर्षि बन जायेंगे; वे इस समय अपने-अपने योगवल से निज आश्रम-मंडलों (प्रदेशों) में संचार कर रहे हैं। विरोचन का नंदन (पुत्र) बलि इन्द्र बनेगा। इतना कहकर शुक [फिर] यों कहने लगा। ४१५ [सी.] पहले बलि ने बलात्कार से नाक (स्वर्ग)-लोक छीन लिया था, तब हरि ने वामन बनकर जब उससे याचना की तो उसे पादत्रय (तीन पग) भूमि देकर [बलि] भगवान से निबद्ध हुआ और स्वर्गलोक से बढ़कर प्रशस्त सुतल (पाताल)

सुतललोकंबुन सुस्थिति नुन्नाडु वॆंतलेक निट मीद वेदगुहिकि
ना सरस्वतिकि दा नट सार्वभौमुंडु ना व्रभुवै हरि नाकविभुनि

आ. बवविहीनु जेसि बलि वॆंच्चि निलुपुनु
बलियु निर्जरेंद्रु पदमु नॊंदु
निंद्रपदमु हरिकि निच्चिनकतमुन
दानफलमु चॆडदु धरणिनाथ ! ॥ 416 ॥

व. अटमीदटि कालंबुन वरुणनंदनुंडगु दक्षसावर्णि तॊम्मिदव मनुवय्येंडि। अतनि कॊडुकुलु धृतकेतु दीपकेतु प्रमुखुलु राजुलुनु, बरमरीचि गर्गादुलु निर्जरुलुनु, नद्भुतुंडनुवाडिद्रुंडुनु, द्युतिमत्प्रभृतुलगुवारलु ऋषुलु नय्येंदरु। अंदु ॥ 417 ॥

आ. दनुजहरणु डंबुधारकायुष्मंतु, -नकु जनियिंचि रक्षणंबु सेय
मूडु लोकमुलनु मोदंबुलो नेलु, नद्भुताख्य नॊप्पु नमर विभुडु ॥ 418 ॥

व. मरियु, नुपश्लोकसुतुंडगु ब्रह्मसावर्णि दशम मनुवय्येंडि। तत्पुत्रुलु भूरिषेणादुलु भूपतुलुनु, हविष्मत्प्रमुखुलु मुनुलुनु, शंभुंडनु वाडिद्रुंडुनु, विबुद्ध्यादुलु निर्जरुलु नय्येंदरु, अंदु ॥ 419 ॥

आ. विश्वसृजुनि यिंट विभुडु विषूचिकि
संभविंचु नंश सहितु विष्वक्सेनु

---

लोक में जाकर सुखस्थिति में रहा। उसे कोई कष्ट नहीं हुआ। आगे हरि वेदगुह और सरस्वती का पुत्र होकर सार्वभौम के नाम से अवतार लेने वाला है। वह प्रभु ही नाक-विभु (स्वर्गपति) को पदच्युत कर उस पद पर बलि को बिठावेगा, [आ.] इद्रपद को हरि को [दान के रूप में] देने के कारण बलि निर्जरेंद्र (इंद्र) का पद पावेगा। हे धरणिनाथ (राजा) ! दान का फल विगड (व्यर्थ) नही जायगा। ४१६ [व.] अनतर काल में वरुण का नदन (पुत्र) दक्ष-सावर्णी नौवाँ मनु बनेगा; उसके पुत्र धृतकेतु तथा दीपकेतु आदि राजा होंगे; पर मरीचि, गर्ग आदि देवता रहेंगे, अद्भुत नामक [देव] इंद्र बनेगा, द्युतिमान प्रभृति लोग (आदि) ऋषि बनेंगे। उनमे, ४१७ [आ.] दनुजहरण (विष्णु) अंबुधारा और आयुष्मान का पुत्र होकर उत्पन्न होगा और [लोक का] रक्षण करता रहेगा, उस समय अद्भुत नामी देवराज इन्द्र तीनो लोकों को संतुष्ट रखकर शासन करेगा। ४१८ [व.] अनंतर, उपश्लोक का सुत (पुत्र) ब्रह्म-सावर्णी दसवाँ मनु होगा। उसके पुत्र भूरिषेण आदि राजा बनेंगे, हविष्मान आदि प्रमुख मुनि होंगे, शंभु नामी देव इंद्र बनेगा, विबुद्धि आदि निर्जर (देवता) हो जायेंगे। उनमें, ४१९ [आ.] हे अवनिनाथ !

जॅलिमि शंभुतोड जेयु विष्वक्सेनु-
डनग जगमु गाचु नवनिनाथ ! ॥ 420 ॥

व. मरियुं, ददागमिष्यत्कालंबुन धर्मसावर्णि पदुनोकंडव मनुवय्यॆडि मनुतनूजुलु, सत्यधर्मादुलु पदुंड्रु धरणि पतुलुनु, विहंगम कामगमन निर्वाणरुचुलनुवारु सुरलुनु, वैधृतुंडनवाडिंद्रुंडु, नरुणादुलु ऋषुलुनु नय्यॆदरु। अंदु ॥ 421 ॥

आ. अंबुजात नेत्रुडा सूर्यसूनुडै, धर्मसेतु वनग दग जनिंचि
वैभवाढ्युडगुचु वैधृतुडलरंग, गरुण द्रिजगमुलनु गाव गलडु ॥422॥

व. मरियुं दद्भविष्यत्समयंबुन भद्रसावर्णि पंडॆंडव मनुवय्यॆडि। अतनि नंदनुलु देववंतुडुपदेव देवज्येष्ठादुलु वसुधाधिपतुलुनु, ऋतुधामुंडनुवाडिंद्रुंडुनु, हरितादुलु वेल्पुलुनु, दपोमूर्ति तप आग्नीध्रकादुलु ऋषुलु नय्यॆदरु। अंदु ॥ 423 ॥

आ. जलज लोचनुंडु सत्य तप स्सूनृ, -तलकु संभविंचु दनयुडगुचु
धरणि गाचु नंचित स्वधामाख्युडै, मनुवु संतसिप मानवेंद्र ! ॥424॥

व. मरियु ददेष्यत्कालंबुन नात्मवंतुंडगु देवसावर्णि पदुमूडव मनुवय्यॆडि। मनुकुमारकुलु चित्रसेन विचित्रादुलु जगतीनायकुलुः सुकर्म सुत्राम

भगवान् विश्वसृज के घर उसका और विषूची का पुत्र होकर विष्वक्सेन के नाम से अपने अंश के साथ जन्म लेगा, और शंभु से स्नेह करते हुए जग की रक्षा करेगा। ४२० [व.] और (अनंतर) आगामी (भविष्यत्)-काल में धर्म-सावर्णी ग्यारहवाँ मनु होगा। सत्य, धर्म आदि उसके दस पुत्र धरणीपति (राजा) बनेंगे। विहंगम, कामगमन, निर्वाणरुचि कहलानेवाले देवता होंगे। वैधृत कहा जानेवाला इन्द्र बनेगा तथा अरुण आदि ऋषि बन जायेंगे। उनमें ४२१ [आ.] अंबुजातनेत्र (कमलनेत्र, विष्णु) धर्मसेतु के नाम से सूर्य का पुत्र होकर जन्म लेगा, वह वैभवशाली होकर वैधृति के साथ मिलकर, तीनों लोकों का करुणापूर्वक पालन करेगा। ४२२ [व.] और (बाद के) भविष्यत्काल में भद्र-सावर्णी बारहवाँ मनु बनेगा। उसके नंदन (पुत्र) देववंत, उपदेव और देवज्येष्ठ आदि वसुधाधिपति (राजा) होंगे। ऋतुधाम इंद्र बनेगा और हरित आदि देवता होंगे तथा तपोमूर्ति, तप,आग्नीध्रक आदि लोग ऋषि बन जायेंगे। उनमें ४२३ [आ.] हे मानवेंद्र ! (राजा) जलजलोचन (कमलनयन, विष्णु) सत्यतप और सूनृता का पुत्र होकर, स्वधामा के नाम से अवतरित होगा, और मनु को संतुष्ट करते हुए धरणी (भूमि) का पालन करेगा। ४२४ [व.] उसके अनंतर काल में आत्मवान देवसावर्णी तेरहवाँ मनु बनेगा। उसके पुत्र चित्रसेन, विचित्र आदि जगत् के नायक (राजा)

संज्ञलं गलवारु बृंदारकुलुनु, दिवस्पति यनुवाडिद्रुंडुनु, निर्मोह तत्व-दर्शाद्युलु ऋषुलु नय्येदरु। अंदु ॥ 425 ॥

आ. धरणिदेव ! होत्रदयितकु बृहतिकि
योगविभुडु नाग नद्भविंचि
वनजनेत्रुडा दिवस्पति कॆंतयु
सौख्य मार्चरिंचु जगतिनाथ ! ॥ 426 ॥

व. मरियु नचट वच्चुकालंबुन निंद्रसावर्णि पदुनालगव मनुवय्येडि। मनु नंदनुलु उरुगंभीर वस्वादुलु राजुलुनु, पवित्र चाक्षुषुलनुवारु देवगणं-बुलुनु, शुचियनुवाडिद्रुंडुनु, नग्नि राहु शुचि शुक्र मागधादुलु ऋषुलु नय्येदरु। अंदु ॥ 427 ॥

ते. तनर सत्रायणुनकु वितानयंदु
भवमु नॊंदॆडु हरि बृहद्भानुडनग
विस्तरिंचु क्रियातंतु विसरमुलनु
नाकवासुलु मुदमोंद नरववेण्य ! ॥ 428 ॥

कं. जगदीश ! त्रिकालमुलनु, वॆलगडॊदु मनुप्रकारमुलु सॆप्पबडॆन्
दग बदुनलुवुरु मनुवुलु, दॆग युगमुलु वेयु नडुव दिव मजुनकगुन् ॥429॥

---

होंगे। सुकर्मा, सुत्रामा नाम वाले बृंदारक (देवता) बनेंगे। दिवस्पति कहलानेवाला इंद्र होगा। निर्मोह, तत्त्वदर्शी आदि लोग ऋषि बनेंगे। उनमे, ४२५ [आ.] हे जगतीनाथ (राजन्) ! देवहोत्र और बृहती का पुत्र होकर, वनजनेत्र (कमलनयन, विष्णु) योगविभु के नाम से जन्म लेकर, इंद्र के साथ गहरा स्नेह निभावेगा। ४२६ [व.] और आनेवाले काल में इन्द्र-सावर्णी चौदहवाँ मनु रहेगा। उसके पुत्र उरुगंभीर और वसु आदि राजा होंगे। पवित्र और चाक्षुष् कहलानेवाले देवगण होंगे। शुचि कहा जानेवाला इन्द्र बनेगा। अग्नि, राहु, शुचि, शुक्र, मागध आदि लोग ऋषि बन जायेंगे। उनमें, ४२७ [ते.] हे नरवरेण्य ! सत्रायण और [उसकी पत्नी] विताना का पुत्र होकर जन्मने वाला हरि बृहद्भानु के नाम से स्वर्गवासियों को संतोष देते हुए, जग में क्रिया-तंतु (-विधान) का विस्तार करेगा। ४२८ [कं.] हे जगदीश (राजन्) ! तीनों कालों मे प्रसिद्धि पानेवाले मनुओं का प्रकार (विवरण) [तुम्हें] बताया गया है। जब चौदह मनुओं के गुज़रने पर और जब हजार युगों का समय पूरा बीतेगा, तब ब्रह्मा का एक दिन होगा। ४२९

## अध्यायमु—१४

व. अनिन बरीक्षिन्नरेंद्रुंडु शुकयोगीद्रुन किट्लनियें ॥ 430 ॥

आ. ई पदंबुलंदु नी मनुप्रमुखुल
नॆव्वरनुपुवारलेमि कतन
नधिक विभवुलैरि हरि येल जनियिंचॆ
नॆरुग बलुकु माकु निद्धचरित ! ॥ 431 ॥

व. अनिन बाराशर्य-कुमारुंडिट्लनियें ॥ 432 ॥

सी. मनुवुलु मुनुलुनु मनुसुतु लिंद्रुलु नमरुलु हरियाज्ञ नडगुवारु
यज्ञादुलंदरु हरि पौरुषाकृतुला मनुवुलु तत्सहाय शक्ति
जगमुलु नडुपुदुरॊगि नालु युगमुल कडपट गालसंग्रस्तमैन
निगमचयंबुनु निज तपोबलमुल मरल गांतुरु ऋषिवरुलु वॊटि

ते. पगिदि धर्मंबु नालुगु पादमुलनु
गलिगि वर्तिंचु मनुवुलु गमलनेत्रु
नाज्ञ दिरुगुदुरेलुदुरवनिपतुलु
जगति भागिंचि तम तम समयमुलनु ॥ 433 ॥

---

## अध्याय—१४

[व.] [यों] बताने पर, परीक्षिन्नरेंद्र ने शुकयोगीद्र से इस प्रकार कहा। ४३० [आ.] "हे परिशुद्धचरित वाले मुनि! इन मनु प्रमुखों को उन पदों पर किसने नियुक्त किया? ये लोग किस प्रकार से इतने अधिक वैभवशाली हुए? [उन कालों मे] हरि ने जन्म क्यों लिया? ये सब विषय मुझे समझाकर कहो"। ४३१ [व.] [यों] कहने (पूछने) पर पाराशर्यकुमार (शुकयोगी) यों बोले! ४३२ [सी.] "मनु, मुनि, मनुओं के पुत्र, इन्द्र तथा देवता ये सब लोग हरि के आज्ञानुवर्ती हैं, यज्ञ आदि लोग हरि का पौरुष (अंश) वाले (लेकर जन्म लेते) हैं। उनकी सहायता और शक्ति पाकर मनु लोग जग [का व्यवहार] चलाते हैं, [कृत, त्रेता आदि] चार युगों के अंत में [जग के] कालसंग्रस्त (लय) हो जाने पर ऋषि लोग अपने तपोबल से वेदों को फिर से प्राप्त करते हैं। [ते.] तदनंतर जग में धर्म फिर से चार पादों में प्रवर्तित होता है। मनु लोग कमल-नेत्र (विष्णु) की आज्ञा के अनुसार चलते हैं और अवनिपति (राजा लोग) अपने-अपने समय (प्रदेश) में जगत् का विभाजन करके शासन करते हैं। ४३३ [व.] प्राप्त (विभूति प्राप्त) लोगों को इन्द्रपद पर,

व. मरियुं ब्राप्तुलैन वारल निद्रपदंबुलनु, बहुप्रकारंबुल देवपदंबुलनु हरि प्रतिष्ठिचुचुंडु। वारलु विहित कर्मंबुल जगत्त्रयंबुनुं बरिपालितुरु। लोकंबुलु सुवृष्टुलै युंडु, अंदु ॥ 434 ॥

सी. योगीशरूपुडै योगंबु चूपुनु मौनिरूपमुन गर्मंबु दाल्चु
सर्गंबु सेय प्रजापति रूपुडै यिद्रुडै दैत्युल नेपडंचु
ज्ञानंबु नॆरिगिंचु जतुर सिद्धाकृति गालरूपमुन वाकंबु सेयु
नाना विधाकार नामरूपंबुल गर्मलोचनुलकु गान बडदु

आ. चनिन रूपमुलनु जनु रूपमुलु निक, जनग नुन्न रूपचयमु नतडु
विविधुडै यनेक वृत्ति वॆलुंगुनु, विष्णुडव्ययुंडु विमलचरित ! ॥435॥

## अध्यायमु—१५

व. अनिन भूवरुंडिट्लनिय ॥ 436 ॥

---

और बहु प्रकार के देव पदों पर हरि ही प्रतिष्ठित करता है, वे लोग विहित कर्माचरण करते हुए, जगत्त्रय का परिपालन करते हैं, इससे लोकों में अच्छी वृष्टि (वर्षा) होती रहती है। उनमें, ४३४ [सी.] हे विमल चरित वाले राजा ! अव्यय विष्णु योगीश के रूप में [जग को] योग [मार्ग] दिखाता है; मौनी के रूप में कर्म का रूप धारण करता है; प्रजापति का रूप लेकर सर्ग (सृजन) किया करता है; इन्द्र बनकर दैत्यों का औद्धत्य दबा देता है; चतुर सिद्धों के रूप में ज्ञान सिखाता है; काल के रूप में लय करता है; [अपनी माया से] नाना प्रकार के आकार, नाम और रूपों से प्रवर्तित होते हुए, वह कर्मलोचनों (केवल कर्मपर-तंत्र मानवों) को अगोचर रहता है। [आ.] भूत, वर्तमान और भविष्यत् कालों में वह विविध रूपों और वृत्तियों को ग्रहण करता हुआ भासित होता रहता है"। ४३५

## अध्याय—१५

[व.] [शुक के इतना] कहने पर भूवर (राजा) ने यों कहा (पूछा) : ४३६

### वामनचरित्र प्रारंभमु

म. बलि नंभोरुहनेत्रुडेमि कोरकै पादत्रयिन् वेडें नि-
श्चलुडु बूर्णुडु लब्धकामुडु रमासपन्नुडै ता बर-
स्थलिकिन् दीनुनिमाड्कि नेल चनियेन् दप्पेमियुन् लेक नि-
ष्कलुषुन् बंधनमेल चेसेनु विनं गौतूहलंबय्येडिन् ॥ 437 ॥

व. अनिन मुनिनंदनुंडिट्लनियें ॥ 438 ॥

सी. पुरुहूतुचे नोच्चि पोयि भार्गवुलचे बलि यँट्टकेलकु ब्रतिकि वारि
चित्तंबु रा गोल्चु शिष्युडै वर्तिप वारु नातनि भक्ति वलन मेच्चि
विश्वजिद्यागंबु विधितोड जेयिप भव्य कांचन पट्टबद्ध रथमु
नर्क वाजुल बोलु हरुलु कंठीरव ध्वजमु महादिव्य धनुवु बूर्ण

ते. तूण युगळंबु गवचंबु दोलुत होम
पावकुंडिच्चें नम्लान पद्ममाल
कलुषहरुडगु तनतात करुण नोसगें
सोमसंकाश शंखंबु शुक्रु डिच्चें ॥ 439 ॥

---

### वामन-चरित्र का प्रारम्भ

[म.] "अंभोरुहनेत्र (कमलनयन) विष्णु ने बलि से किसके लिए पादत्रयी (तीन पैंड) भूमि माँगी ? [आप स्वयं] निश्चल, परिपूर्ण, लब्धकाम (जिसकी सारी अभिलाषाएँ पूरी हुई हैं), रमासंपन्न (लक्ष्मीसंपन्न) होकर भी, दीन [मनुष्य] की तरह, परस्थली (दूसरे के यहाँ) क्यों गया ? निष्कलुष (निष्पाप) बलि को, बिना किसी अपराध के [विष्णु ने] बाँध क्यों दिया ? ये सभी विषय सुनने का मुझे कुतूहल हो रहा है।" ४३७ [व.] [यों] पूछे जाने पर मुनिनंदन (शुक) ने इस प्रकार कहा : ४३८ [सी.] पुरुहूत (इंद्र) के हाथ क्षत-विक्षत होकर, बलि शुक्र के द्वारा किसी प्रकार जीवित बच कर उस (भार्गव, शुक्र) का आज्ञापालक शिष्य बनकर, सेवा करता रहा। उनके (शुक्र) उसकी भक्ति से प्रसन्न होकर उससे विधिपूर्वक विश्वजित् यज्ञ कराने पर [परिणाम मे] होम-पावक (अग्निदेवता) ने उसे सोने की पट्टी बँधा हुआ रथ, सूर्य के अश्वों के समकक्ष हरि (घोड़े), कंठीरव (सिंह) ध्वज, महा-दिव्य धनुष, बाणों से परिपूर्ण दो तूणीर तथा कवच प्रदान किया, [ते.] उसके दादा (प्रह्लाद) कलुषहर (निष्पाप) ने करुणापूर्वक एक अम्लान (कभी न सूखनेवाली) पद्ममाला तथा शुक्र ने सोम-संकाश (चंद्र के समान धवल) शंख दिया। ४३९ [व.] इस

व. इव्विधंबुन ॥ 440 ॥

कं. पाणियु रथियु गृपाणियु
तूणियु धन्वियुनु स्रग्वि तुरगियु देह-
त्राणियु धिक्कृत विमत-
प्राणियु मणिकनक वलय पाणियु नगुचुन् ॥ 441 ॥

म. पलु दानंबुलं दनिपि तद् भद्रोक्तुलं बोंदि पॅ-
द्दलकुन् म्रोक्कि विशिष्ट देवतल नंतर्भक्ति बूजिचि नि-
र्मलु प्रह्लादुनि जोरि नम्रशिरुडै राजद्रथारूढुडै
वॅलिगॅन् दानवभर्त शैलशिख रोद्द्वेल द्दवाग्नि प्रभन् ॥ 442 ॥

कं. दंडित मृत्यु कृतांतुलु, खडित सुर सिद्ध साध्य गंधर्वादुल्
पिंडित दिशुलमराहित, दंडाधीश्वरुलु समुलु दप्पुं गोलुवन् ॥ 443 ॥

कं. चूपुल गगनमु म्रिंगुचु, नेपुन दिवि भुवियु नाव लीवल सेयन्
रूपिपुचु दनजेंद्रुडु, प्रापिंचॅनु दिविज नगर पथमु नरेंद्रा! ॥ 444 ॥

व. इट्लु बलवंतुडगु बलि सुरेंद्रुनि साधिप समकट्टि दंडगमनंबु सेसि निडुद पयनंबुलं जनि चनि ॥ 445 ॥

---

रीति से, ४४० [कं.] [बलि] पाणी (शस्त्र से युक्त हस्त वाला) रथी, कृपाणी (कृपाण वाला), तूणी* (तूणीर वाला), धन्वी (धनु वाला), स्रग्वी (माला वाला), अश्व वाला, देहत्राणी (कवच) वाला, मणिकनक-वलय (कंकण) पाणी (हाथ वाला), विमतप्राणी (शत्रु लोगों) को धिक्कारने वाला होता हुआ ४४१ [म.] विप्रों को अनेक दानों से तृप्त कर, उनकी भद्र-उक्तियाँ (आशीर्वाद) पाकर, बड़ों के पाँव लगकर, इष्टदेवताओं को अंतर्भक्ति से पूजा कर, निर्मल प्रह्लाद को आह्वानित कर [बलि उन के समक्ष] नतमस्तक हुआ। [तब] वह दानवभर्ता (राजा बलि) सुशोभित रथ पर आरूढ़ होकर, ऐसा दीप्तिमान हुआ मानो शैलशिखर पर प्रज्वलित दवानल हो। ४४२ [कं.] [बलि की सेवा में ऐसे] दानव-दंडनाथ (सरदार) जमा हुए जो हर तरह से उसकी समता करते थे, जिन्होंने मृत्यु को जीतकर यम को दंडित किया था, सुर, सिद्ध, साध्य और गंधर्व आदि को खडित किया था, और जिन्होंने दसों दिशाओं को पिंडित किया (लोंदा बनाया) था। ४४३ [कं.] हे नरेंद्र! अपनी दृष्टियों से गगन को निगलते हुए, भूमि और आकाश को बलात् उलटते-पलटते हुए, वह दनुजेंद्र (दैत्यराज) दिविजनगर (अमरावती) के पथ पर जा पहुँचा। ४४४ [व.] इस प्रकार बलवान् बलि सुरेंद्र को साधने (वश में कर लेने) के यत्न में, [अमरावती पर] धावा बोलने के लिए

---

* जिसके पास ज्यादा घोड़े हों।

म. कनियेन् बुण्यजनौकमुन् विगतरोग स्वप्न पीडान्नखा-
दन संशोकमु बुष्प पल्लव फलोद्दाम द्रुमानीकमुन्
स्वनितोद्धूत पताकमुन् ब्रविचरद् वैमानिकानीकमुन्
घन गंगा सलिलैकमुन् मघवयुक्त श्रीकमुन् नाकमुन् ॥ 446 ॥

व. कनि, रक्कसुलरेडु बॅक्कसंबै चाल्पुगल वेल्पुल नॅलवु दरियं जॉच्चि, चॅच्चॅर मुंदटकुं जनि चनि, मुंदट नडपडक मीनमॉग्ग यिगुरु चिगुरु तलिराकु जॉपंबुन नन मॉगुडु मॉग्ग यरविरि नॅड्डविरि गुत्ति पिंदे पूप दोरगाय पंडु गॅलल तंडंबुल व्रेगु लागलेक, मूगि वोगि येकलगु प्राकुल प्रोकलकु बेटलगु पॅंदोटसुनु, तोटल गाटंबुलै निव्वटिल्लु मव्वंपु ग्रॉव्वि-रुलकुगवलु विव्वक कसि मसलु गलिकि, मुसरिकॉसरि पूनि पादुकॉनि तेनियलानि विसरु गलिगि, मसरु गविसि, क्रॉव्वि, रिम्मुकॉनि, झुम्मु झुम्मंचु जंजाटिंचु तेटिदाटुलुनु, दाटु वडक नाटुकॉनि, कूडि, जोडु वीडक, क्रॉम्मावुल कम्मनि कॉम्मल निम्मुल मुसरि, पसिमिगल किसलयंबुलु पौसगंग मेसगि, किसरुवडक कसरुवॅडि, बिट्टु रट्टडि-तनंबुल मिंचि कराळिंचु कॉयिलल मॉत्तंबुनु, मॉत्तंबुलै चित्तंबुलु

---

लंबी यात्रा करके, ४४५ [म.] [चलकर] उसने मघवयुक्त (इंद्र-समेत), श्रीक (संपत्ति का आस्पद), नाक (स्वर्ग) को देखा जो पुण्यजनों का अड्डा (स्थान) है, जो रोग, स्वप्न-पीड़ा, अन्न (आहार) खादन, संशोक (दु:ख) रहित है; जो पुष्प, पल्लव, फलों से लदे द्रुमानीक (वृक्षसमूह) से युक्त है; जो स्वनित-उद्धूत फड़फड़ानेवाली पताकाओं से युक्त है, वैमानिकानीक (देवतासंघ) के संचार से युक्त है, विशाल गंगा (वियद्गंगा) के सलिल (जल) से युक्त है। ४४६ [व.] देखकर वह राक्षसों का राजा (बलि) अत्यंत विशाल देवनगर के पास पहुँचा और शीघ्रता से आगे बढ़ने पर उसने वृक्षों से खचाखच भरे अनेक उपवन देखे; वहाँ के पेड़-पौधे कोरकों, कोंपलों, पल्लवों, कलियों, अधखिले फूलों, प्रफुल्ल पुष्पगुच्छों, बतियों, अधपके और पूरी तरह पके फलों की घौरियों (गुच्छों) आदि से लदे रहकर, भार सह न सकने के कारण झुक-झुक पड़ते थे और झूम-झूमकर एक-दूसरे से रगड़ खाते थे। उन उद्यानों में अधिक विस्तार से विकसित कोमल कुसुमों पर भिनकनेवाला मधुपवृंद, परस्पर संग छोड़े बिना, चाव से मकरंद पीकर मदमस्त हो झूमते हुए झंकार कर रहा था। झुंड के झुंड कोयल पक्षी, मिल-जुलकर, बिना संगति छोड़े, नये उगे आम की डालियों पर इकट्ठे होकर, हरित कोमल किसलय रुचि से खाकर कषाय विकार से ईषत् क्रोध में आ, कूक-कूक कर हल्ला मचा रहे थे। अनेक प्रकार के मदमत्त कीरों (तोते) के समूह मीठे फलों के लिए उतावली से दौड़कर, एक-दूसरे से झगड़ते हुए, फलों

मत्तंबुलग दत्तरंबुनं दीयनि पंड्लकु गदियंबडि, कय्यंबु सेसि, यॆसरेगि बेसंबुलु गासंबुलु गॊनि, वासिकॆक्कि, पलुवासलाडु बहुप्रकारंबुलगु कीरंबुलुनु, गोरंबुलकु सरि गडचि, मिटनंट नॆगसि, पॆट्टलं बट्टि, चीरि, यिट्टट्टु चनक नॆट्टुकॊनि, नॆलवुल व्रालुचु, निपुगल रवमुलं गलुगु कलवरंबुलुनु, कलवरंबु ललरं, दॊलंकुल कॊलंकुल कॆलंकुल गडंकलं ब्रियलनिड्कॊनि, क्रम्म, दॊम्मिचेसि, यॆलदम्मि तूडुल वाडुलगु चंचुवुलं जिचि, मॆक्कि चॊक्कि, मिक्कलि कलकलपडुचु नलवलंबुलु सेयु हंसंबुलुनु, हंसरुचि जनित विकसनमुल विकविकनगुचुं बस गलिगि, मिसमिस मॆरुचु पसिडि कॆंदम्मुलिंदिरामंदिरंबुल चॆंदंबुल नंदंबुलगु कॊलंकुलुनु, कॊलंकुल करणि दडिसि, वडवड वडंकुचु, नल्लिबिल्लुलु गॊनि, सागिन तीगॆयिड्ल गंड्ल यीरमुलं दोरमुलु सॆडि, पलुविरुल कम्मवलपुल व्रेगुनं दूरलेक योडिगिलंबडु गाड्पुलुनु, गाड्पुलवलन नॆगसि, गगनमुन विरिसि, पलुवन्नॆलं जॆन्नगु मेलुकट्टु पुट्टंबुल तॆरंगुन दट्टंबु-लैन कुसुम परागंबुलुनु, बरागंबुलगु सरागंबुलगु वागुल बंतल चॆंतल गड्डिक-जॊपंबुल लंपुलु दिनि, मंपुलु गॊनि, गुंपुलु गॊनि, नेमर्लु वॆट्टुचु नॊबुवु-गल पॊदुवुलुगदल, वाडल जाडलं बरुगुलिड्डु दूडल क्रीडल बेडुकलं

के भीतर का गूदा खाकर, कई तरह के बोल बढ़-बढ़कर बोल रहे थे। कीरों से आगे बढ़कर, आकाश को छूकर उड़नेवाले कल-हंस पक्षी, हंसियों को बुलाकर उन्हें पकड़ साथ लेकर सीधे अपने स्वस्थान पर उतर, मधुर ध्वनि में कलरव करते थे; कलरवों में पगकर वे हंस उत्साह के साथ अपनी प्रियाओं को लहराते सरोवरों पर ले जाकर, उन्हें घेर छेड़छाड़ करते; कोमल कमलनालों को अपनी पैनी चोंचों से चीरकर खाते-खाते परवश होते और कलकल ध्वनि से कोलाहल मचाते थे। और उस नगर में हंसरुचि-जनित (सूर्यरश्मि से हुए) विकसन से विहँसते हुए, सारवान, और चिकनाते हुए स्वर्णकमलों वाले, इंदिरामंदिर (लक्ष्मी-सदन) सदृश शोभित सुंदर सरोवर थे। शीतल पवन, जो सरोवर के सलिल (जल) में भीगा हो, थरथर काँपता हुआ, [चारों ओर] चक्कर लगाता हुआ, विस्तृत लतावितानों और झाड़ियों के झरोखों में फँसकर पतला पड़ जाने से, विविध कुसुमों की कमनीय गंधों का भार वहन करने में अशक्त हो मानो वहीं अटका हुआ जान पड़ता था। कुसुम पराग हवा [के झोंकों] से उड़कर, गगनतल में गहरा छाकर, रंग-बिरंगे चंदोवे के समान मनोहर लग रहा था। पराग से सराग बने (पराग-रंजित) नदी-नालों के तटवर्ती शाद्वलों (हरियालियों) में चारा खाकर वहाँ की कामधेनुएँ मस्त हो, भीड़ लगाकर जुगाली करती रहतीं; और नगर-वीथियों मे छलाँग मार क्रीडा-विनोद में लगे हुए,

गूडुकोंनि, यिळ्ळ वाकिळ्ळकुं जेरि, पौरुल कोरिकल कनुसारिक लगुचु, नमृतंबु गुरियु कामधेनुवुलुनु, गामधेनुवुलकु निलुवनीडलगुचु, नडिगिन जनमुलकु धनमुलु घनमुग बुड्कु कल्पतरुवुलुनु, गल्पतरुवुल पल्लवमंजरुल गुंजरुलकु विड्रिचि यिच्चुचु, मच्चिकल कलिमिनि मॅच्चुचु गृतकगिरुल चरुल नडरु पडतुल नडलकु गुरुवुलगु मत्तेभंबुलुनु, निभंबुल सरस नोरसिकोंनि, वरुस बरुसदनमुलेंडलि सुकरमुलगु मकरतोरणस्तंभंबुलुनु, दोरणस्तंभंबुल चेरुव निलिचि, कुचेंड्र विलुतुं-डोर वॅरिक्कि बॅडिदमुलगु नवकंपु मॅड्रुगुजिगुरुटडिदमुल तॅड्रंगुन निलुकड संपदलु गलुगु शंपल सोपुन, गरचरणादि शाखलं गल चंद्ररेखल पोडिमिनि, वाहिनिगल मोहिनी विद्यल ग्रद्दन चूपुलकुं दीपु लोदविचुचु, धर्मकर्मंबुल यशंबुल वशंबु गलिगि, यनूनंबुलगु विमानंबुलेक्कि, चच्चि वच्चिन सच्चरित्रुलकुं जॅच्चॅर नॅदुरु सनि, तूकोंनि, तोकोंनि पोवु रंभादि कुंभिकुंभकुचल कलकलंबुलुनु, गलहंस कारंडव कोक सारस बृंद सुंदर

---

अपने बछड़ों के साथ वे गायें भी, अपनी बड़ी-बड़ी खीरियाँ हिलाते हुए, दौड़कर [मालिकों के] फ़ाटकों पर पहुँचती और उन पुरजनों की कामना के अनुसार अमृत (दूध) बरसाती थी। वहाँ के कल्पतरु (वृक्ष) कामधेनुओं को खड़े होने के लिए छाया (आश्रय) तथा याचकों को मनचाहा धन प्रदान करते थे। कल्पवृक्षों के पल्लव और मंजरी को भी तोड़ कर कुंजरों (हाथियों) को देते हुए उनके मोह में पड़ संपर्क की चाह से क्रीडाचलों के तटों पर संचार करते हुए, गुरु बनकर युवतियों को गमन-विन्यास (चाल) सिखानेवाले मत्तेभों (मत्त गजों) से वह नगर शोभायमान था। गजों के पार्श्व में उनसे सटकर पंक्ति में मकर-तोरण के स्तम्भ विराजमान थे जो खुरदुरे न होकर साफ़ चिकने थे। उन तोरणस्तंभों के पार्श्व में खड़ी होकर, रम्भा आदि अप्सराएं कलकल ध्वनि से कोलाहल मचाती थीं जो— कुंभि-कुंभ-स्तनी (गज-कुंभ-समान पीन स्तनों वाली) थी, जो इक्षुधन्वा (मन्मथ) के द्वारा म्यान से, खींची हुई नवपल्लव रूपी कोमल किंतु पैनी कटारियाँ जैसी लगती थी। स्थिर शोभायुक्त शंपालता (विद्युल्लता) के समान सुघड़ थीं; करचरण (हाथ-पैर) आदि अंग (अवयव) समेत चंद्ररेखाओं के सदृश चमचमाती थीं; वाक्चतुरता और मोहिनी विद्या के बल अपनी चितवनों में मिठास घोले हुए थीं, और जो धर्म-कर्मों के मर्मज्ञ, यशस्वी और सच्चरित्रवान् मनुष्य जब मरणोपरांत सर्व-समृद्ध विमानों पर चढकर सीधे [स्वर्ग] आ पहुँचते तब झट से उनकी अगवानी को दौड़कर उन्हें बुला ले जाया करती थीं। [नगरी को चारों ओर से घेर कर] ऐसी प्रशस्त परिखा (खाई) थी जिसे देख यह भ्रम होता था कि कलहंस, कारंडव, कोक और सारस-

सुंदरियु, निंदीवरारविंद नंदर्दिदिरयु, सभंगयु, नभंगयु नगु गंग निगिकि बोगि, मिगुल दिगुलुबड बोगड्तल कॅक्किन यगड्तलुनु, नगड्तल मिन्नेटि तेटनीट नीटु लोनु पाटि सूटि चल्लुलाटल मेटि कूटुवलु गोनुचु, नेचिन खेचरकन्यका वारंबुलुनु, वारवनितासुपूजित देहळी पाटवंबुलगु गोपुर कनककवाटंबुलुनु, गवाटवेदिका घटित मणिगण किरणोदारंबुलगु निंद्रनील स्तंभ गंभीरतलुनु, गंभीर विमल कमलराग पालिका मालिकावारंबुलगु चतुर्द्वारंबुलुनु, द्वारदेशंबुल सावळ्ळं गावळ्ळुंडि, प्रोद्दुलु पोक रक्कसुल वेल्पुल कय्यंबुलु नेय्यंबुलु सेप्पिकोनु-चुन्न यस्त्र शस्त्र धारुलुनु, शूरुलुनैन महा द्वारपालक वीरुलुनु, वीररस-जलधि वेलाकारंबुलयि, शुद्ध स्फटिक बद्ध महोत्तालंबु लगु सोपान सुभगाकारंबुलुनु, प्रदीपंबुलगु महारजत वप्रंबुलुनु, वप्रोपरि वज्रकुड्य शिरोभाग चंद्रकांत तरुण हिमकर किरण मुखरंबुलगु साल शिखरंबुलुनु, शिखरस्तोम धाम निकृत्ततारकंबुलुनु, तारकाकार मणि-शिला कठोरंबु-लगुचु, मिगुल गरितयगु नगरिसिरि पेरिम गल मगल मोगमुलु पोडगानि

---

वृन्दों से सुंदर, इंदीवर (नीलकमल) और अरविंदों पर अनुरक्त भृंगावली के कारण मनोहर, बनी अखंड लहरों से भरी हुई गंगानदी आकाश तक उमड़कर कही उन खाइयों में भर न गई हो। उस परिखा (खंदक़) में आकाशगंगा का जो स्वच्छ जल भरा हुआ था, उसमें खेचर (देव) कन्याएँ, भीड़ लगाकर अपना लावण्य और रूपगर्व दिखाती हुई, [एक-दूसरी पर] छीटें मारती हुई क्रीड़ा किया करती थीं। वारवनिताओं से सपूजित देहलियों से सुदृढ़ बने हुए गोपुरों के कनक-कवाट (सोने के किवाड़); द्वारों के दोनों ओर मणियों से घट्टित चबूतरे और प्रकाश की किरणें फैलानेवाले इंद्रनील मणि-निर्मित गंभीर स्तंभ; बिमल पद्मराग-मणि-निर्मित पालिका-मालिकाओं से विभूषित चतुर्द्वार (चारों दिशाओं में बने दरवाज़े); द्वारों के बगल में स्थित सभामंडपों पर से [नगर पर] पहरा देते हुए, कालयापन के लिए देव-दानवों की मित्रता-शत्रुता पर बतकही करते रहनेवाले शस्त्रास्त्रधारी, महाशूरवीर चौकीदार (पहरेदार); वीर-रस-समुद्र की वेला (बाँध सीमा) के समान बने हुए शुद्ध-स्फटिक-बद्ध सुविशाल सोपान (सीढ़ियों)-सहित महारजत (सुवर्ण) के सुंदर आकार में दीप्तिमान परकोटे; परकोटे के ऊपर [निर्मित] वज्रकुड्य के शिरोभाग में, चंद्र की किरणों से दिल्लगी करनेवाले चंद्रकांत शिलानिर्मित प्राकार-शिखर; तारकों (नक्षत्रों) को अपनी कांति से कतरनेवाले (छिपानेवाले) शिखर-समूह [इन सबसे वह नगर शोभायमान बना हुआ था]। उस नगरी का प्राकार, जो तारकों (नक्षत्रों) के सदृश कठोर मणि-शिलाओं से निर्मित था, ऐसा मनोहर लगता था

निलुकडलकु नलुव नडिगिकोनि पडसिन पसिडि तेर वलुवल वडुवुन वेंड्गुनं दोरंबुलगु प्राकारंबुलुनु, प्राकार कांचनांचित युद्धसन्नद्ध महाखर्व गंधर्ववाहिनी पालकंबुलगु मरकताट्टालकंबुलुनु, नट्टालकोत्तुंग वज्रमय स्तंभोदंचनंबुलुनु, बरभट प्राणवंचनंबुलुनु, समुदंचनंबुलुनगु दंचनंबुलुनु, दंचनंबुल तुदलु रथंबुल यिरुसुलोरसिकोनं गोट योवलावल कावलि-दिवियल करणि रुचिरमुलगुचुन्न दिनकर हिमकर मंडलंबुलुनु, हिमकर मंडलंबु निद्दंपुटद्दंबनि मूगि, तोंगिचूचुचु, नळिक फलकमुल गुलकमुलु गोनु नलकमुलं दरिमि, तिलकमुलं देरगु परचुकोनु समयमुल वेनुक नोंदिगि, कदिसि, मुकुरमुनं ब्रतिफलितुलैन पतुलितर सतुल रतुल कनुमतुलनि, कलगि, तलगिचनि, कांतुलकु सोलयु मुगुदलकु नेकांतंबुल, गगन समुच्छेदनंबुलैन राजसौधंबुलुनु, सौधंबुल सीमल मुत्तियपु सरुलतोडि निव्वरपु गुब्बचन्नुल येन्नुलं ब्रक्कलं जुक्कल पदुपुलुंड, मंडित सौधशिखरंबुलकु श्रृंगारंबुलैन भृंगारंबुलुनु, भृंगारशयन जालक डोलिका निश्रेणिकादि विशेषरम्यंबुलैन हर्म्यंबुलुनु, हर्म्यकनक गवाक्ष रंध्र निर्गत

---

मानो वह सुनहला पर्दा हो जिसे उस पतिव्रता नगरश्री ने ब्रह्मा से माँगकर प्राप्त कर लिया जिसके सहारे उसे गौरववान् पुरुषपुंगवों का मुँह देखना न पड़े और यों अपनी पातिव्रत्य महिमा स्थिर रख सके। प्राकारों पर कांचन (सोना) और मरकत मणियों से बने अट्टालक (गुंबज) थे जहाँ युद्धसन्नद्ध, महाखर्व की संख्या में गंधर्वों की वाहिनी (सेना) रक्षण-कार्य किया करती थी। उन अट्टालकों (बुर्जों) पर उत्तुंग (ऊँचे) वज्रमय उदंचन (आच्छादन) वाले स्तंभ खड़े थे; उन पर परभटों (शत्रुवीरों) के प्राणवंचक (प्राणांतक) आच्छादनयुक्त दचन (बड़ी-बड़ी तोपें) रखी हुई थी। उन दंचनों (तोपों) के मुँह की नलियाँ रथों की धुरियों से रगड़ खानेवाली थीं। दुर्ग के इधर-उधर (दोनों पार्श्वों में) आरक्षक दीपों के समान सूर्यमंडल और चंद्रमंडल रुचिर (सुंदर) बने हुए थे। वहाँ के गगन-चुंबी राजसौध (महल) उन मुग्धा बालाओं के लिए एकांत विहार स्थान बने हुए थे जो हिमकर (चंद्र) मंडल को निर्मल दर्पण मान चाव से झाँकतीं, अपने ललाट-फलक पर आ गिरी अलकों को हटा कर तिलक सँवारने लगतीं; और जब उनके पति छिपे-छिपे पास आ पीछे खड़े होते तो उनकी परछाइँ मुकुर में देखकर उन्हें परस्त्री-संगम के इच्छुक मानकर विकलता से दूर हटकर खीज उठती थीं। उन अलंकृत सौधों पर के रखे सुवर्ण-कलश इर्द-गिर्द चमचमाते हुए तारासमूहों के साथ यों शोभायमान दीखते थे मानो मुक्ताहारों के साथ मनोहर लगनेवाले कुचकुंभ हों। शयनागारों के सोने के झरोखों, डोलियों, निश्रेणियों आदि से वहाँ के हर्म्य (भवन)

कर्पूर कुंकुमागरु धूप धूमंबुलुनु, घनंबुलु जीमूत स्तोमंबुलनि प्रेमंबुन गॉव्वुन गिव्वट्टु पव्वंबुलव्वेननि परुलु गोनि पुरुलु वन्नियल सिरुलु गोनं गुटविटप-मुलं दटवट नटिंपुचु, वलुकुलु विरिसि, किकुरुवोड्डुचुचु, वलरेनि मङ्गु-चदुवुल टीकलनं गेकलिड्ड नेमळ्ळुनु, नेमळ्ळ पुरुल नारलु नारुलगु विड्ल निनदमुलनु तलंपुल दोकलु वडसि, वीकलु मेंरसि, मूकलु गोनि, दिवि कॅगिरि, रविकि गविसिन राहुवुक्रियं दिवि दडवड्डु पडगलुनु, पडगलुनु गोड्डुगुलुनु दमकु नालंबुलकु नडियालंबुलुग दोरंवुलैन सारंवुल वीरंवुलु मॅंरसि, वॅव्वुलुल प्रव्वुनं गरुल सिरुल, सिगंबुल भंगंबुल, शरभंबुल रभसंबुल धूमकेतुवुल रीतुल वॅरि जीरिकि गोनक, शंकलुडिगि, ङ्कॅलिड्डचु, लंकॅले लॅक्ककु मिक्किलगुचु, रक्कसुल चक्कट यॅक्कटि कय्यमुल दय्यमु लॅरुंगं दिरुगु वीरभट्टुल कदंबंबुलुनु, गदंव करवाल शूलादुल मॅरुंगुलु मॅरुपुल तॅरगुल दिशल चॅरंगुलं दुरंगलिप, नेमि निनदंबुलु तुरुमुलगु नुरुमुलुग, नडमोगुळ्ळ पॅल्लुनं वर्षित रथिक मनोरथंबुलगु रथंबुल गमुलुनु, गमुलु-

---

विशेष रम्य (मनोहर) बने हुए थे। उन हर्म्यों के कनक (सुवर्ण) गवाक्ष-रध्रों से कर्पूर, कुंकुम, अगरु आदि के धूपों का धुआँ वाहर निकला आता था। उन धूम्रराशियों को जीमूत-स्तोम (मेघपटल) समझ उसे अकस्मात् प्राप्त आनंदपर्व मान उमंग में फूला हुआ मयूर-संघ अपने पखों की वर्ण-छवि (रंगों की शोभा) छिटकाते हुए, झाड़ियों में और डालियों पर थै-थै नृत्य करते हुए, मीठी वोलों से [लोगों का] जी चुराते हुए कूक रहे थे मानो वे मदन के कामशास्त्र की टीका (व्याख्या) कर रहे हों। मोरपंखो के रेशे से वनी डोरी वाले धनुषों के निनादों (टंकारों) का संकेत पाकर वहाँ की ध्वजाएँ, खुलकर, पूंछ जैसे किनारे सगर्व हिलाते हुए, आकाश में उड़कर राहु के समान रवि (सूर्य) को ढांपते हुए अंतरिक्ष में फैल जाती थी। अनगिनत वीर भटों के कदंब (समूह), अपने ऐसे डण्डों और छत्रों को लेकर जो युद्ध में अपने पराक्रम के चिह्न व्यक्त करते थे, शत्रुवल की परवाह किये विना, विजय में शंका छोड़कर गर्जन करते हुए, शार्दूलों का गर्व, हाथियों की शोभा, सिंहों का विन्यास, शरभों का रभस (आवेग) और धूमकेतुओं का विध्वस लेकर, राक्षसों को संकुल समर में असहाय बना कर, देवों के सामने अपना शौर्य प्रदर्शित करते घूमते थे। करवालों (तलवारों), शूलों आदि के समूहों की झलझलाहट विद्युत् की भाँति दिशाओं की छोरों को प्रकाशित करती थी। रथों की चक्रनेमियों का निनाद (गमगमाहट) मेघगर्जनों के सामान [सर्वत्र व्याप्त होता] था। वहाँ के रथसमूह जो चलायमान वादलों के सदृश थे, रथिकों के मनोरथ पूर्ण करते हुए वाणों की वर्षा किया करते थे। वहाँ के सुरंग वाले (रम्य वर्ण के) तुरंग (घोड़े), जिनका जमघट

**गोनि, गमनवेगमुल वलन हरिहरुल नगि, गालि बालिबड गेलिकोनि, घनंबुलगु मनंबुलं दॅगडि, नॅगडु सुरंगंबुलगु तुरंगंबुलुनु, रंगदुत्तुंग विशद मद कल करि कटतट जनित मदसलिल कणगण विगळित दशशतनयन भुज सरळ मिळित ललित निखिल दिगधिपति शुभकर कर कनक कटक घटित मणिसमुदय समुदित रेणुवर्ग दुर्गमंबुलैन निर्वंक्र मार्गंबुलुनु, मार्ग स्थलोपरि गतागत शतायुतानेक गणनातीत रोहणाचल तट विराजमानंबुलगु विमानंबुलुनु, विमान विहरमाण सुंदर सुंदरी संदोह संपादित भूरि भेरी वीणा पणव मृदंग काहळ शंखादि वादनानून गान साहित्य नृत्य विशेषंबुलुनु, विशेष रत्न संघटित श्रृंगार श्रृंगाटक वाटिका गेह देहळी प्रदीपंबुलुनु, दीपायमान मानित सभामंटप खचित रुचिर चिंता रत्नंबुलुनुं गलिगि, रत्नाकरंबुनु बोलॅ ननिमिष कौशिक वाहिनी विश्रुतंबै, श्रुतिवाक्यंबुनुं बोलॅ नकल्मष सुवर्ण प्रभूतंबै, भूतपति कंठंबुनुं बोलॅ भोगिराज**

---

लगा रहता था, अपने गमन-वेग से हरि-हरों की (सूर्य के घोड़ों की) हँसी उड़ाते, पवन (वायु) की दिल्लगी करके उसे लज्जित करते, सुदृढ़ मन के [वेग का] तिरस्कार कर अपना आधिक्य जताते थे। उस नगर के निर्वंक्र (सीधे बने) मार्ग, उत्तुंग (ऊँचे) विशद (स्वच्छ) मदकल-करि-कटतट-जनित (मत्त गजों के गंडस्थल से निकले) मदसलिल-कणगण से (मदजल की बूंदों से) सनकर फिसला देनेवाले होते थे; और सहस्र-नयन (इन्द्र) की भुजाओं से रगड़ खाकर निखिल दिक्पतियों के सुवर्ण कर-कंकणों में जड़ी मणियों से गिरी धूल के ढेरों से वे रास्ते विकट (दुर्गम) बने हुए थे। उन मार्गों के ऊपर से शतायुत (दस लाख) से भी अधिक संख्या में जानेवाले यातायात के विमान रोहणाचल (रत्नपर्वत) के तट पर केंद्रित हो विराजमान थे। उन विमानों में विहार करनेवाले सुंदर-सुंदरियों का संदोह (झुंड), भूरि-भेरी, वीणा, पणव, मृदंग, काहल, शंख आदि का वादन तथा अनून (समृद्ध) संगीत, साहित्य, नृत्य आदि विशेषता संपादित करता था। [उस नगर के] श्रृंगाटक (चौराहे), वाटिकाएँ, गेह और देहलियाँ विशेष प्रकार के रत्नदीपों से प्रदीप्त रहती थी। वहाँ का सभामंडप रुचिर (सुंदर) चिंता-मणियों से खचित होकर, दीप्त रहता था। वह नगर रत्नाकर (समुद्र) के समान अनिमिष-कौशिक-वाहिनियों[1] से विश्रुत (प्रसिद्ध) था; श्रुतिवाक्य (वेदवाक्) के समान वह नगर अकल्मष सुवर्ण-संभूत था[2];

---

१. समुद्र के अर्थ मे : अनिमिष = मछलियाँ; कौशिक-वाहिनी = कौशिक नामक नदी और अमरावती के अर्थ मे : अनिमिष = देवता लोग; कौशिक-वाहिनी = इंद्र की सेनाएँ।

२. वेदवाक्य के अर्थ में : अकल्मष = परिशुद्ध; सुवर्ण संभूतवर्णो = अर्थात् सु-वर्णों से उत्पन्न और अमरावती के अर्थ मे : शुद्ध (चोखे) सोने से निर्मित।

कांतंबै, कांताकुचंबुनुं बोलॅ सुवृत्तंबै, वृत्तजालंबुनुं बोलॅ सदा गुरु लघु नियमाभिरामंबै, रामचंद्रुनि तेजंबुनुं बोलॅ खरदूषणादि दोषाचरानुपलब्धंबै, लब्धवर्ण चरित्रंबुनुं बोलॅ विमलांतरंग द्योतमानंबै, मानधनुनि नडवडियुनुं बोलॅ सन्मार्गभाति सुंदरंबै, सुंदरोद्यानंबुनुं बोलॅ रंभांचिताशोक पुन्नागंबै, पुन्नागंबुनुं बोलॅ सरभि सुमनो बिशेषंबै, शेषाहि मस्तंबुनुं बोलॅ नुन्नत क्षमा विशारदंबै, शारद समुदयंबुनुं बोलॅ

भूतपति (शिवजी) के कठ की भाँति वह नगर भोगिराज-कांत[1] था; कांता (युवती) के कुचों के समान वह नगर सुवृत्त[2] था; सुवृत्त-जाल (छंदोवद्ध पद्य) की भाँति वह नगर सदा गुरु-लघु-नियमाभिराम[3] था; रामचन्द्र के तेज के समान वह नगर खर-दूषणादि दोषाचरों को अनुपलब्ध (अप्राप्य)[4] था; लब्धवर्ण (विद्वान् पुरुष) के चरित के समान वह नगर विमलांतरंग से द्योतमान[5] था; मानधनी (अभिमानी) के चालचलन के समान वह अमरावती नगर सन्मार्गभाति[6] से सुंदर था; सुंदर उद्यान की तरह वह अमरावती नगर रंभांचित-अशोक-पुन्नाग[7] बना हुआ था; पुन्नाग के समान वह नगर सुरभि-सुमनों से विशिष्ट[8] बना हुआ था; शेषाहि (शेषनाग) के मस्तक के समान वह नगर उन्नत-क्षमा-विशारद[9] था;

१. शिव के कंठ के विषय मे : भोगिराज = सर्पराज से; कांत = सुंदर। अमरावती के विषय मे : भोगिराज = सुखभोगी राजा से; कांत = शोभित।

२. कुचों के अर्थ मे : सुवृत्त = गोलाकर। अमरावती के अर्थ मे : सुवृत्त = उत्तम आचरण वाला।

३. छंदोवद्ध वृत्तों के विषय मे : गुरु-लघु-नियमाभिराम = गुरु, लघु मात्राओं के नियम से मनोहर। अमरावती के विषय मे : छोटे-बड़े का विचक्षण करनेवाली प्रथा या रीति।

४. रामचंद्र के अर्थ मे : रामचंद्र का पराक्रम खर और दूषण आदि दोषाचरों (राक्षसों) को अप्राप्य था। अमरावती के अर्थ में : तीव्र दूषण करना आदि दोषपूर्ण आचरण करनेवालों को कभी न मिलनेवाला था।

५. विद्वान के अर्थ में : विमलांतरंग = स्वच्छ मानस से; द्योतमान = प्रकाशित होनेवाला। नगर के अर्थ मे : विमलातरंग = मनोहर रंगस्थल से; द्योतमान = उज्ज्वल।

६. मानधनी के चालचलन के अर्थ में : सन्मार्गभाति = सन्मार्ग की कांति। नगर के अर्थ में : सन्मार्गभाति = आकाशमार्ग की कांति से शोभायमान।

७. उद्यानवन के अर्थ मे : रंभा = केले; अंचित = फबनेवाले; अशोक-पुन्नाग = अशोक और पुन्नाग नामक वृक्षों से शोभित। अमरावती के अर्थ में : रंभांचित = रंभा नामक अप्सरा द्वारा सम्मानित; अशोक-पुन्नाग = शोक-रहित पुरुषश्रेष्ठों से शोभित।

८. पुन्नाग के अर्थ मे : सुरभि-सुमनो विशेष = परिमलयुक्त पुष्पों से विशिष्ट। अमरावती के अर्थ में : सुरभि = कामधेनु; सुमनस् = देवताओं से अलंकृत।

९. शेषनाग के मस्तक के अर्थ मे : क्षमा-विशारद = भूमि का भार ढोने से प्रसिद्ध। नगर के अर्थ में : क्षमा-विशारद = क्षमा गुण से प्रसिद्ध।

धवळ जीमूत प्रकाशितंबै, सितेतराजिनदानंबुनुं बोलॅ सरस तिलोत्तमंबै, युत्तमपुरुष वचनंबुनुं बोलं ननेक सुधारस प्रवर्षंबै, वर्षादियुनुं बोलॅ नुल्लसदिंद्रगोपंबै, गोपति नूपुरंबुनुं बोलॅ विचक्षुरार्यालंकृतंबै, कृतार्थंबैन यमरावति नगरंबु चेरं जनि, कोट चुट्टुनुं बट्टु गलुग बलंबुनु जलंबुन विडियिंचि, पोंचि, मार्गंबु लॅल्ल नरिकट्टुकोनि, येमऱक युंडे। अंत ॥ 447 ॥

कं. मायरु नगवुलकुनु गनु, -मूयरु कालंबु कतन मुदियरु खलुलं
डायरु, पुण्यजनंबुल, बायरु सुरराजु वीटि प्रमदा जनमुल् ॥ 448 ॥

व. अप्पुडु ॥ 449 ॥

कं. दुर्भर दानव शंखा, -विर्भूत ध्वनुलु निंडि विबुधेंद्र वधू-
गर्भमुलु वगिलि लोपलि, यर्भकततुलावुरनुचु नाक्रोशिचॅन् ॥ 450 ॥

---

शारद-समुदय (शरत्कालीन प्रभात) के समान वह नगर धवल-जीमूत-प्रकाशित[1] था; कृष्णाजिन (काले हिरन का चर्म) के दान के समान वह नगर सरस-तिलोत्तम[2] था; उत्तम पुरुष-वचन के समान वह नगर अनेक सुधारस-प्रवर्षी[3] था; वर्षादि (वर्षाऋतु के आरम्भ) के समान वह नगर उल्लसत्-इन्द्रगोप[4] बना हुआ था; गोपति (सांड़) के डिल्ले (कूबड़) के समान वह नगर विचक्षुस् और आर्या[5] से अलंकृत था; इस प्रकार उस कृतार्थ अमरावती नगर पर पहुँच कर [दानवराजा बलि ने सेना-सहित] शत्रुभाव के साथ दुर्ग को घेरकर पड़ाव डाला, और सब मार्ग घेरकर, सजगतासे ताक में बैठा रहा। तब ४४७ [कं.] सुरराजा-इंद्र के नगर की प्रमदाएँ [दूसरी की] हँसियाँ देख कलुषित (प्रभावित) नहीं होतीं। काल (समय) की गणना करके आँख नही मूँदतीं (सोती नही); कभी बुढ़ाती नहीं, खलों (दुष्टों) के पास नहीं जातीं, और पुण्यजनों का साथ नहीं छोड़ती। ४४८ [व.] उस समय। ४४९ [कं.] दानवों के शंखों से निकली ध्वनियाँ दुर्भर हो [सर्वत्र] फैल गईं, उन से देवेंद्र की

---

१. शारद-प्रभात के अर्थ में : धवल-जीमूत-प्रकाशित = सफ़ेद बादलों से चमकनेवाला। नगर के अर्थ में = श्वेतवर्ण के इंद्र से सुशोभित।

२. कृष्णाजिन-दान के अर्थ में : सरस-तिलोत्तम = रस वाले तिलों से युक्त उत्तम दान। नगर के अर्थ में : सरस-तिलोत्तम = रसीली तिलोत्तमा नामक अप्सरा-युक्त।

३. वचन के अर्थ मे : सुधारस-प्रवर्षी = अमृत-समान माधुर्य बरसानेवाला। अमरावती के अर्थ में : अमृत की वर्षा करनेवाला।

४. वर्षादि के अर्थ में : उल्लसंत-इंद्रगोप = वीरबहूटियों से सुशोभित। नगर के संदर्भ मे : उल्लसत इंद्रगोप = इद्र से सुरक्षित संतुष्ट नगर।

५. वृषभ के डिल्ले के अर्थ में : विचक्षुस् = शिवजी, आर्या = पार्वती। नगर के अर्थ मे : विचक्षुस् = विचक्षण वाले (चतुर); आर्या = आर्य (पूज्य) जनों से।

व. अंत ॥ 451 ॥

सी. वलि वच्चि विडियुट वलभेदि वीक्षिंचि गट्टिगा गोटकु गापु वॅट्टि
देववीरुलु दानु देवतामंत्रिनि रप्पिंचि सुरवैरि राक जॅप्पि
प्रळयानलुनि भंगि मासिल्लुचुन्नाडु घोर राक्षसुलनु गूडिनाडु
मनकोडि चनि नेडु मरल वीडेतॅंचॅ ने तपंबुन वीनि किंत वच्चॅ

आ. नी दुरात्मकुनकु नॅव्वडु तोडय्यॅ, निंक वीनि गॅल्वनेदि त्रोव
येमि चेयुवार मॅक्कडि मगटिमि, यॅदुरु मोहरिप नॅव्वडोपु ॥ 452 ॥

कं. मिंगेंडु नाकाशंबुनु, वींगेंडु नमराद्रिकंटॅ वॅडवै वीडुन्
म्रिंगेंडु कालांतकु क्रिय, भंगिंचुनु मरलबडॅड वंकजगर्भुन् ॥ 453 ॥

कं. ईराडु राज्य मॅल्लनु, वोराडु रणंबु सेय वोयिति मेनिन्
राराडु दनुजु चेतनु, जारादिटमीद नेमि जाड महात्मा ! ॥ 454 ॥

व. अनिन सुरराजुनकु नाचार्युंडिट्लनियॅ ॥ 455 ॥

---

वधुओं के गर्भ विच्छिन्न हुए, और अंदर का शिशुसमूह हाहा कहकर आक्रंदन करने लगा। ४५० तब। ४५१ [सी.] बलि का आकर [नगर पर] घेरा डालना देखकर, वलभेदी (इंद्र) ने दुर्ग पर गहरा पहरा बिठाया, और देववीरों सहित देवमंत्री (बृहस्पति) को बुलवा कर सुरवैरी (बलि) के आगमन की वार्ता उसे सुनाकर [उसने यों कहा— यह बलि] प्रलयकाल के अनल (अग्नि) की भाँति बल रहा है, घोर राक्षसों को साथ ले आया है। हमसे पहले हार खाकर, यह भाग निकला था, किंतु फिर से यह चढ़ आया है; पता नहीं किस तप के प्रभाव से इसे इतना बल मिल गया [आ.] इस दुरात्मा का [मालूम नही] कौन सहायक हुआ है; अब इसे जीतने का कौन सा मार्ग (उपाय) है ? क्या करें ? यह कहाँ का पौरुष है ? कौन इसका सामना कर सकता है। ४५२ [कं.] लगता है यह आकाश को ही निगल जायगा; मेरुपर्वत से भी ऊँचा बढ़ रहा है; जैसे कालांतक (यमराज) को भी आत्मसात करने जा रहा हो; यदि भिड़ जाय तो पंकजगर्भ (ब्रह्मदेव) को भी चित कर देगा। ४५३ [कं.] न इसे समस्त राज्य सौंपा जा सकता; न इसके साथ युद्ध किया जा सकता है। यदि हम लड़ने जायेंगे तो इस दनुज के हाथ से बचकर निकल नही सकेंगे, हमें वैसा मरना नही चाहिए; हे महात्मन् ! अब हमें क्या करना होगा ? क्या मार्ग (उपाय) है ? [कृपया बताइये।]" ४५४ [व.] [ऐसा] कहने पर आचार्य ने सुरराजा (इन्द्र) से यों कहा। ४५५ [सी.] "हे देवेंद्र ! सुनो; ब्रह्मवादी भृगुप्रवरों ने इसकी प्रार्थना मान कर, यह संपदा प्रदान की है, [इस] राक्षस का सामना

सी. विनवय्य ! देवेंद्र ! वीनिकि संपद ब्रह्मवादुलु भृगुप्रवरु लथि
निच्चिरि राक्षसु नेंदिरिप वारिप, हरि यीश्वरुडु दक्क नन्यजनुलु
नीवुनु नी समुल् नीकंटे नधिकुलु जालरु राज्यंबु सालु नीकु
विडिचि पोवुट नीति विबुध निवासंबु विमतुलु नलगेंडु वेळ सूचि

ते. मरलि मरुनाडु वच्चुट मा मतंबु
विप्र बलमुन वीनिकि वृद्धि वच्चें
वारि गैकॊन निटमीद वाडि चेंडुनु
दलगु मंदाक रिपु पेरु तडववलदु ॥ 456 ॥

कं. परु गॆलुव वलयु नॊंडॆनु
सरि पोरगवलयु नॊंडॆ जावलॆ नॊंडॆन्
सरि गॆलुवु मृतियु दॊरकमि
सरसंबुग मुन्ने तॊलगि चनवलॆ नॊंडॆन् ॥ 457 ॥

व. अनिन गार्यकाल निर्दशियगु बृहस्पति वचनंबुलु विनि, कामरूपुल
दिविजुलु त्रिविष्टपंबुन् विडिचि, तम तम पॊंदुपट्लकुं जनिरि।
बलियुनुं ब्रतिभट विसर्जितयगु देवधानि नधिष्ठिंचि, जगत्त्रयंबुनुं दनवशंबु
चेसिकॊनि, विश्वविजयुंडै, पॆद्दकालंबु राज्यंबु सेयुचुंडॆ। शिष्य-

---

करना और रोकना हरि (विष्णु) तथा महेश्वर को छोड़ किसी अन्य के लिए साध्य नहीं है; तुम, तुम्हारे समान बल वाले अथवा तुमसे अधिक बल वाले कोई भी, इसके सामने ठहर नहीं सकते। अब तक तुमने जो राज किया वह पर्याप्त है, अब यह विबुध-निवास (देवनगर : अमरावती) छोड़कर जाना ही तुम्हारे लिए उचित होगा, [ते.] वही नीति [संगत] है; शत्रुओं के बुरे दिन (पतन) देखकर वापस आना मेरे मत में ठीक रहेगा। विप्रों के दिये बल से इसकी श्रीवृद्धि हुई है, उनकी परवाह न करके, आगे (भविष्य मे) [वह] विगड़ जायगा। [तुम] तब तक हट जाओ, शत्रु [से लड़ने] का नाम मत लो। ४५६ [क.] शत्रु को जीतना चाहिए अथवा बराबरी के साथ लड़ना चाहिए नहीं तो [युद्धक्षेत्र में] मर जाना चाहिए। समानता का युद्ध अथवा मृत्यु दोनों के न मिलने पर सरसता से (औचित्य के साथ) पहले ही हट जाना चाहिए। ४५७ [व.] [यों] कहने पर, कार्यों का आरंभ [शुभमुहूर्त] जतानेवाले गुरु (बृहस्पति) के वचन के अनुसार, कामरूप (इष्टानुसार रूप धरनेवाले) बनकर, दिविज त्रिविष्टप (स्वर्ग) छोड़ कर, अपने-अपने अनुकूल स्थलों पर रहने चले गये। बलि ने शत्रुओं से विसर्जित (छोड़ी हुई) राजधानी अमरावती पर अधिकार करके जगत्त्रय को अपने वश में कर, विश्वविजयी होकर, बहुत काल पर्यंत राज्य करता रहा।

वत्सलुलगु भृग्वादु लतनिचेत शताश्वमेधंबुलु सेयिंचिरि।
तत्कालंबन ॥ 458 ॥

शा. अर्थुल् वेडरु दातलुं जॆडरु सर्वारंभमुन् पंडु प्र-
त्यर्थुल् लेरु महोत्सवंबुलनु देवागारमुल् वॊल्चु पू-
र्णार्थुल् विप्रुलु वर्षमुल् गुरिय गालाहंबुलै धात्रिकिन्
सार्थंबय्यॆ वसुंधरात्व मसुरेंद्राधीशु राज्यंबुनन् ॥ 459 ॥

व. अंत ॥ 460 ॥

## अध्यायमु—१६

सी. तन तनूजुल प्रोलु दनुजुलु गॊनुटयु वेल्पु लॆल्लनु डाग वॆडलुटयुनु
भाविंचि सुरमात परितापमुनु बॊंदि वग ननाथाकृति वनरुचुंड
नायम्म पॆनिमिटियगु कश्यपब्रह्म मरि यॊकनाडु समाधि मानि
तन कुटुंबिनि युन्न धामंबुनकु नेगि नातिचे विहितार्चनमुलु वडसि

आ. वंदि व्रालि कुंदि वाडिन यिल्लालि
वदन वारिजंबु वडुवु जूचि

शिष्यवत्सल भृगु आदि ने उससे शत अश्वमेध यज्ञ करवाये। तत्काल मे (उस समय) ४५८ [शा.] उस असुरेंद्राधीश (असुरराजा बलि) के राज्य में [सर्वसमृद्धि के कारण] अर्थी (याचना करनेवाले) याचना नही करते थे, ऐसे दाता भी नहीं थे जिन्हें [दान देने के कारण धन हानि हुई हो, [लोगों के] समस्त आरंभ (यत्न) सफल होते थे, राजा के कोई प्रत्यर्थी (विरोधी) भी नहीं थे, देवागारों में (देवगृहों में) नित्य महोत्सव होते थे, विप्र (ब्राह्मण) पूर्णार्थी (पूर्ण संतुष्ट) थे, ऋतुओं के अनुकूल (विहित) वर्षा होती थी, जिसके कारण धात्री (भूमि) का वसुधरात्व (सुवर्ण धारण करनेवाला नाम) सार्थक हुआ। ४५९ [व.] अनन्तर। ४६०

## अध्याय—१६

[सी.] अपने तनूजों (पुत्रों) के नगर का दनुजों के, हस्तगत होना, सभी देवताओं का वहाँ से निकलकर, अन्यत्र छिप जाने के लिए [निकल] जाना [यह सब] जानकर, सुरमाता (अदिति) के परिताप से अनाथ के समान दुःखी होने पर उसके पति कश्यप ब्रह्मा, एक दिन समाधि छोड़, अपनी कुटुंबिनी (पत्नी) के निवास पर पहुँचा और नारी (पत्नी) से विहित अर्चनाएँ पाकर, [आ.] उस गृहिणी के दुःख से तप्त [और] कुम्हलाया हुआ

चेर दिगिचि मगुव चुबुकंबु पुणुकुचु
वारिजाक्षि येल वगचेंदनुचु ॥ 461 ॥

व. अम्महात्मुंडिट्लनियें ॥ 462 ॥

म. तॅरवा ! विप्रुलु पूर्णुले जरुगुने देवार्चनाचारमुल्
तप्पितो वेलुतुरे गृहस्थुलु सुतुल् धर्मानुसंधानुले
नॅरि नभ्यागतकोटि कन्नमिडुदे नीरंबुनुं बोयुदे
मप्लेकर्थुल दासुलन् सुजनुलन् मन्निपुदे पैदलो ! ॥ 463

आ. अन्नमैन दोयमैन द्रव्यंबैन
शाकमैन दनकु जरुगुकोलदि
नतिथिजनुल कड्डमाडक यिडरेनि
लेम ! वारु कलिगि लेनिवारु ॥ 464 ॥

व. मरियुनु ॥ 465 ॥

आ. नलत विष्णुनकुनु निखिल देवात्मुन
काननंबु शिखियु नवनिसुरुलु
वारु दनिय दनियु वनजातलोचनु-
डतडु दनिय जगमुलन्नि दनियु ॥ 466 ॥

---

मुखकमल देखा; फिर उसे पास बिठाकर, ठुड्डी पकड़, पुचकारते हुए पूछा— "हे वारिजाक्षी (कमलाक्षी) ! [तुम] दुःख क्यों कर रही हो ?" ४६१ [व.] उस महात्मा ने यों कहा। ४६२ [म.] हे सुमुखी ! क्या विप्र (ब्राह्मण) [सब प्रकार से] परिपूर्ण (संतुष्ट) हो रहते हैं न ? देवताओं की पूजा-अर्चना तथा उनके [विहित] आचार बराबर चल रहे हैं न ? क्या गृहस्थ लोग यथासमय अग्निहोत्र चला रहे हैं न ? तुम्हारे पुत्र लोग धर्म के अनुसार आचरण कर रहे है या नही ? तुम विधिपूर्वक अतिथि-अभ्यागतों को अन्न प्रदान कर रही हो या नहीं ? उन्हें [प्यास बुझाने को] पानी पिला रही हो न ? हे वनिता ! याचकों, नौकर-चाकरों तथा सज्जनों का तुम समादर कर रही हो न ? ४६३ [आ.] जो लोग अतिथियों को अपनी सुविधा (सामर्थ्य) के अनुसार, अन्न हो, जल हो, शाक हो अथवा कोई द्रव्य हो, बिना नाही किये, प्रदान नहीं करते, वे लोग, हे सुंदरी ! संपन्न (धनी) होकर भी, निर्धन ही हैं। ४६४ [व.] और। ४६५ [आ.] हे रमणी ! विष्णु के लिए, निखिल देवात्मा अग्नि और ब्राह्मण मुख के समान हैं, जब वे संतुष्ट होते है तब वनजात-लोचन (कमलनयन) भी संतुष्ट होते है, और विष्णु के तृप्त होने पर सभी जग तृप्त होते हैं। ४६६ [कं.] तुम्हारी संतान तुमसे डरती है न ?

कं. विड्डलु वॆऽतुरॆ ? नो कोऽ, -गोड्डॆवुलु सेय कॆल्ल कोडंड्रुनु मा-
रोड्डारिपक नडतुरॆ, यॆड्डमु गाकुन्नदे मृगेक्षण यिटन् ॥467॥

व. अनि पलिकिनं बतिकि सति यिट्लनियॆ ॥ 468 ॥

उ. प्रेम यॊकित लेक दिति विड्डलु विड्डल विड्डलुन् महा
भीम बलाढ्युलै तनदु विड्डल नंदऱि दोलि साहसा-
क्रामित वैरुलय्यु नमरावति नेलुचु नुन्नवारु नी-
केमनि विन्नवितु हृदयेश्वर ! मेलु दलंचि चूडवे ॥ 469 ॥

कं. अवक्काचॆल्लॆंड्रय्युनु, दयकदु ना तोडि पोरु तानुनु दितियुन्
रक्कसुलु सुरल मॊत्तग, नक्कट वलदनदु चूचु नो नो ननुचुन् ॥ 470 ॥

सी. अॆंडकन्नॆरुगनि यिंद्रुनि यिल्लालु पलुपंचलनु जालिवडियॆ नेडु
त्रिभुवन साम्राज्य विभवंबु गोल्पोयि देवेंद्रु डडवुल दिरिगॆ नेडु
कलिमि गारापु विड्डलु जयंतादुलु शबराभकुल वॆंट जनिरि नेडु
नमरुल काधारमौ नमरावति यसुरुल काटपट्टय्यॆ नेडु

आ. बलि जगमुल नॆल्ल बलियुचुनुन्नाडु, वानि गॆलुवराडु वासवुनकु
यागभागमॆल्ल नतडाहरिंचॆनु, खलुडु सुरल कॊक्क कडियु नीडु ॥471॥

---

क्या तुम्हारी सभी बहुएँ, दुष्टता छोड़ तुम्हारा विरोध किये विना ठीक बर्ताव करती है न ? हे मृगेक्षणे (मृगनयनी) ! घर पर तुम्हें कोई अड़चन तो नही हो रही है न ? ४६७ [व.] यो पूछने पर पति से सती (स्त्री) ने यो कहा : ४६८ [उ.] "हे हृदयेश्वर ! दिति के पुत्रों, और उन पुत्रों के भी पुत्रों ने लेश भी प्रेम न रखकर, अत्यंत भीम-बली वन, मेरे पुत्रों को साहस के साथ भगा कर, अपने पराक्रम से, अमरावती को हस्तगत कर लिया और वैरी वने वे शासन कर रहे हैं। मैं तुमसे क्या निवेदन करूँ ! भलाई के वारे में सोचकर देखिए। ४६९ [कं.] यद्यपि मैं और दिति [संवंध में] वड़ी वहिन और छोटी वहिनें हैं, तो भी वह दिति मेरे साथ वैर बनाये रखती, छोड़ती नही। राक्षस जव सुरों को पीटने लगते हैं तो देखकर भी वह उन्हें मना नही करती, हाय ! वह 'वाह !' 'वाह ! 'कहती रहती है। ४७० [सी.] इंद्र की गृहिणी, जिसने धूप क्या है, यह आँखों से नहीं देखा, आज वह पराये द्वार पर पड़ी तरस रही है; अपने त्रिभुवन-साम्राज्य का वैभव खोकर, देवेंद्र आज काननों में भटक रहा है; जयंत आदि संपत्ति-सौभाग्य के वरपुत्र आज शबरों के वच्चों के साथ घूम रहे हैं; अमरों (देवताओं) का प्रधान आवास अमरावती आज असुरों का अड्डा वन गया; [आ.] वलि जग में अपना वल बढ़ा रहा है; वासव (इंद्र) उसे जीत न सकेगा; याग का भाग सव वह स्वयं भोग रहा है, सुरों को वह दुष्ट एक कौर भी नहीं देता। ४७१ [कं.] तुम सारी प्रजा के

कं. प्रजलकु नॆल्लनु समुडवु, प्रजलनु गडुपार गन्न ब्रह्मवु नीवुं
ब्रजलंदु दुष्टमतुलनु, निजमुग शिक्षिप वलदॆ नीवु महात्मा ! ॥ 472 ॥

म. सुरलन् सभ्युल नार्तुलन् विरथुलन् शोकंबु वारिंचि नि-
र्जरधानिन्निलुपंग रात्रिचरुलन् शासिप सत्कार्य मे-
वॆरवेरीति घटिंचुनट्टि क्रममुन् वेवेग र्जितपवे
करुणालोक सुधाझरिं दनुपवे कल्याणसंधायका ! ॥ 473 ॥

व. अनिन, मनोवल्लभ पलुकुलाकर्णिंचि मुहूर्त मात्रंबु चिंतिंचि, विज्ञानदृष्टि नवलंबिंचि, भाविकाल कार्यंबु विचारिंचि कश्यप ब्रह्म यिट्लनियॆ ॥474॥

म. जनकुंडॆव्वडु जातुडॆव्वडु जनस्थानंबु लॆच्चोटु सं-
जननं बॆय्यदि मेनुलेकोलदि संसारबुले रूपमुल्
विनुमा यंतयु विष्णुमाय दलपन् वेरेमियुन्लेदु मो-
ह निबंधंबु निधान मित्तटिकि जाया ! विन्न बो नेटिकिन् ॥ 475 ॥

व. अगुनेननुं गालोचित कार्यंबु यॆव्वॆद ॥ 476 ॥

म. भगवंतुं बरमुन् जनार्दनु गृपापारीणु सर्वात्मकुन्
जगदीशुन् हरि सेव सेयु मतडुन् संतुष्टिनिं बॊंदि नी

---

लिए समान हो; प्रजा को ममता से जन्म देनेवाले ब्रह्मा हो तुम; हे महात्मा ! प्रजा मे जो दुष्ट बुद्धि वाले होगे उन्हें दंड देना वास्तव में तुम्हारा ही काम है न ? ४७२ [म.] देवों को, जो सज्जन, दुःखी तथा निस्सहाय हैं, [उनका] शोक दूर कर, [उन्हें] अमरावती में पुनः प्रतिष्ठित करना और रात्रिचरों (राक्षसों) को शासित (दंडित) करना तुम्हारे लिए सत्कार्य होगा। किस प्रकार से वह सिद्ध होगा, वह क्रम शीघ्र सोच निकालो। हे कल्याण-संधायक ! (हितकारी) कृपादृष्टि की अमृत-धारा बहाकर उन्हें तृप्त करो।' ४७३ [व.] इस प्रकार मनोवल्लभा [प्रिय पत्नी— अदिति) के कहे वचन सुनकर, कश्यप ब्रह्मा एक मुहूर्त मात्र सोचते रहे, फिर विज्ञान-दृष्टि के अवलंबन से भाविकाल (भविष्य) के कार्य पर विचार करके यों बोले : ४७४ [म.] "हे सती ! [इस जग में] जनक कौन है ? जात (उत्पन्न, पुत्र) कौन है ? जन्म लेने की स्थितियाँ कौन सी हैं ? उत्पन्न होना क्या ? इन शरीरों की हस्ती ही क्या है ? इन संसारों का क्या स्वरूप है ? सुनो, सोचने पर [जान पड़ता है] यह सब विष्णु की माया है; अन्य कुछ भी नहीं। हे जाये (पत्नी) ! इस सबका निधान (आश्रय) मोह का बंधन है। इसमें फँसकर, अधीर न होना चाहिए। ४७५ [व.] तब भी मैं तुम्हें समयोचित कार्य बताऊँगा। ४७६ [म.] तुम हरि की सेवा करो जो परम है, भगवान् है, और जनार्दन,

कगु निष्टार्थमु लॅल्ल निच्चु निखिलार्थावाप्ति चेकूरॅडिन्
भगवत्सेवल बॉंदरावॅ बहु सौख्यंबुलुं बेयसी ! ॥ 477 ॥

व. अनिन गृहस्थुनकु गृहिणि यिट्लनियॅ ॥ 478 ॥

कं. नारायणु बरमेश्वरु, नेरीति दलंतु मंत्र मॅय्यदि विहिता-
चारंबु लेप्रकारमु, लाराधनकाल मॅद्दि यानति यीवे ॥ 479 ॥

व. अनिनं गश्यप प्रजापति सतिकि बयोभक्षणंबनु व्रतं बुपदेशिंचि, तत्कालंबुनु, दन्मंत्रंबुनु, दद्विधानंबुनु, बदुपवास दान भोजन प्रकारंबुलु नॅऱिगिंचॅनु ।

## अध्यायमु—१७

व. अदितियुनु, फाल्गुणमासंबुन शुक्लपक्षंबुन प्रथमदिवसंबुनं बॉरकॉनि पंड्रॅंडु दिनंबुलु हरिसमर्पणंबुग व्रतंबु सेसि, व्रतांतंबुन नियतयै युन्न यॅड, जतुर्बाहुंडुनु, पीतवासुंडुनु, शंख चक्र गदा धरुंडुनुनै, नेत्रंबुल कगोचरुंडैन नारायण देवुंडु प्रत्यक्षंबैनं गनुंगॉनि ॥ 480 ॥

---

कृपापारीण, सर्वात्मक, जगदीश है; जब वह संतुष्ट होगा तुम्हें समस्त इष्टार्थ (मन-चाहा-फल) देगा; तुम्हें निखिलार्थ-प्राप्ति होगी; हे प्रेयसी ! भगवान् की सेवा के द्वारा अतुल सौभाग्य क्यों नहीं प्राप्त करती ?" ४७७
[व.] यों कहने पर गृहस्थ से गृहिणी ने इस तरह कहा : ४७८
[कं.] "परमेश्वर, नारायण का मैं किस प्रकार ध्यान करूँ ? मंत्र कौन सा है ? उसके लिए विहित आचार किस प्रकार के हैं ? आराधना का समय कौन सा है ? इन सब बातों का [कृपया] आदेश दो" । ४७९
[व.] [यों] पूछने पर, कश्यप प्रजापति ने अपनी सती (पत्नी) को पयोभक्षण नामक व्रत का उपदेश दिया; और उससे [संबंधित] समय, मंत्र, विधान, उपवास, दान, भोजन आदि सब प्रकार (की रीतियाँ) समझाईं ।

## अध्याय—१७

[व.] अदिति ने फाल्गुण मास के शुक्लपक्ष के प्रथम दिन से लेकर बारह दिन तक हरि को समर्पण करते हुए, व्रत साधा; व्रत के अंत में नियत रीति के अनुसार जब वह प्रतीक्षा में रही तो (चार हाथ वाले) पीतवसन और शंख, चक्र, गदा-धारी तथा नेत्रों को अगोचर रहनेवाला नारायण देव [उसके सामने] प्रत्यक्ष हुआ तो उसे देखकर, ४८० [कं.] [अदिति

कं. कन्नुल संतोषाश्रुलु, चन्नुलपै बडय बुलक जालमु लॆसगन्
सन्नतुलुनु सन्नुतुलुनु, नुन्नतरुचि जेसि निटल युक्तांजलियै ॥ 481 ॥

कं. चूपुल श्रीपति रूपमु, नापोवक त्रावि त्रावि हर्षोद्धतयै
वापुच्चि मंद मधुरालापंबुल, बॊगडॆ नदिति लक्ष्मीनाथुन् ॥ 482 ॥

सी. यज्ञेश ! विश्वंभराच्युत ! श्रवण मंगळ नामधेय ! लोकस्वरूप !
यापन्न भक्तजनार्ति विखंडना ! दीनलोकाधारा ! तीर्थपाद !
विश्वोद्भव स्थिति विलयकारणभूत ! संततानंद शश्वद्विलास !
यायुवु देहंबु ननुपम लक्ष्मियु वसुधयु दिवमु द्रिवर्गमुलुनु

ते. वैदिक ज्ञानयुक्तियु वैरिजयमु
निन्नु गॊलुवनि नरुलकु नॆट्टय गलदॆ
विनुतमंदार ! गुणहार ! वेदसार !
प्रणतवत्सल ! पद्माक्ष ! परमपुरुष ! ॥ 483 ॥

आ. असुरवरुलु सुरल नदरिंचि बॆदरिंचि, नाक मेलुचुन्न नाटनुंडि
कन्नकडुपु गान कंट गूरुकु रादु, गडुपु पॊक्कु मान्पि काववय्य ॥ 484 ॥

के] नेत्रों से संतोष (आनन्द) के आँसू स्तनों पर गिरे, [शरीर पर] पुलक-जाल फैल गया, उसने अत्यंत आसक्ति से सन्नतियाँ (नमस्कार) और सन्नुतियाँ (स्तोत्र) अर्पण की, फिर माथे पर अंजलि जोड़ कर : ४८१ [कं.] श्री पति (विष्णु) का रूप नेत्रों द्वारा पी-पीकर अघायी नहीं; हर्षोद्धत होकर अदिति ने मुँह खोल मंद, मधुर आलापों से लक्ष्मीनाथ की स्तुति गायी। ४८२ [सी.] हे यज्ञेश ! विश्वंभर ! अच्युत ! श्रवण-मंगल-नामधेय (कर्ण-मधुर नाम) वाले ! लोकस्वरूप वाले ! आपन्न (विपद्-ग्रस्त) भक्तजनों की आर्ति (बाधा) खडित करनेवाले ! दीनलोकाधार, तीर्थपाद ! विश्व के उद्भव, स्थिति तथा विलय (नाश) के कारणभूत देव ! संतत-आनंदस्वरूप ! शश्वद्विलास वाले ! तुम्हारी सेवा जो नर नहीं करते, उन्हें, आयु, देह [पुष्टि], अनुपम लक्ष्मी (संपत्ति), वसुधा (इहलोक) और दिव (परलोक), त्रिवर्ग (धर्म, अर्थ और काम), [ते.] वैदिक-ज्ञान-बोध, शत्रुओं पर विजय —[ये सब] कैसे प्राप्त होंगे (प्राप्त नही होंगे)। हे विनुत-मंदार (भक्तों के लिए कल्पवृक्ष) ! गुण-हार ! वेदसार ! प्रणतवत्सल (विनीतों पर दया करनेवाले) ! हे पद्माक्ष ! हे परमपुरुष ! ४८३ [आ.] सुरों (देवों) को डरा-धमकाकर जिस दिन से असुर लोग स्वर्ग पर शासन करने लगे तब से, जननेवाली (माता) होने के कारण मेरे पलक नहीं लगते; हे स्वामी ! मेरी कोख की जलन मिटा कर रक्षा करो। ४८४ [व.] यह सुनकर, आश्रितों के कामधेनु (सब

व. अनिन विनि. दरहसितवदनुंडयि, याश्रित कामधेनुवैन यप्परमेश्वरुं-
डिट्लनियॆ ॥ 485 ॥

शा. नी कोडंडु नु नी कुमारवरुलुन् नो नायुडुन् नीवु सं-
श्लोकिपन् सतुलुन् वतुल् मिगुल सम्मोदिप रात्रिचरुल्
शोकिपन् भवदीय गर्भमुन देजोमूर्ति जन्मिचॆदन्
नाकुन् वेडुक पुट्टु नी सुतुडनै वर्तिचि वर्तिपगान् ॥ 486 ॥

म. वलिमिन् दत्युल जंपरादु विनयोपायंबुलं गानि सं-
चलनं बॊंदकु नेनु नी नियतिकिन् सद्भक्तिकिन् मॆच्चितिन्
वलिविद्वेषियु ना निलिपगणमुन् बोलोमियुन् मॆच्च वॆं-
त्युल राज्यंबु हरितु निद्रुनिकि नित्तुन् दुःखमिकेटिकिन् ॥ 487 ॥

कं. नी रमणुनि सेविपुमु, ना रूपमु मानसिचि ननिनी गर्भा-
गारंबु वच्चि चॊच्चॆद, गारामुन वॆंपवम्म करुणन् नन्नुन् ॥ 488 ॥

कं. एलितु दिवमु सुरलनु, वालितु महेंद्रयुवति भाग्यश्रीलन्
दूलितु दानवुल नि, -र्मूलितु रिपु प्रियांगमुल भूषणमुल् ॥ 489 ॥

व. अनि यिट्लु भक्तजन परतंत्रुंडगु पुराणपुरुषुंडानतिच्चि, तिरोहितुंडय्यॆ।

---

कुछ देनेवाले) उस परमेश्वर ने दरहसित-वदन (हँसमुख वाला) हो यों कहा : ४८५ [शा.] "तुम्हारा पुत्र बनकर रहने और वर्तन करने का मुझे कुतूहल हो रहा है. [अतः] मैं तुम्हारे गर्भ मे तेजोमूर्ति होकर जन्म लूंगा, जिससे तुम्हारे पुत्र और पुत्र-वधुएँ, तुम्हारे पति और तुम संतोष प्राप्त करेंगे, पति-पत्नी सब आनंदित होगे और रात्रिचर (राक्षस) शोक प्राप्त करेंगे। ४८६ [म.] बलप्रयोग से इन दैत्यों को मारा नहीं जा सकता, विनयोपायों से ही यह साध्य है। तुम व्याकुल मत होओ। तुम्हारी नियति (व्रत-नियम), और सद्भक्ति से मैं प्रसन्न हुआ, मैं दैत्यों के हाथ से राज्य हरण कर इन्द्र को दूंगा जिससे बलि का शत्रु (इन्द्र), [उसकी पत्नी] पोलोमी (शचीदेवी) और देवगण संतुष्ट होगे। तुम्हें अब दुःख नही करना है (दुःख मत करो)। ४८७ [कं.] मेरा रूप मन में रखकर, तुम अपने रमण (पति) की सेवा करो, मैं क्रम से तुम्हारे गर्भ में प्रवेश करूंगा; करुणापूर्वक तुम मेरा पालन-पोषण, लाड़-प्यार से करो। ४८८ [कं.] देवताओं द्वारा स्वर्ग का शासन कराऊँगा, इन्द्र की पत्नी को सौभाग्य और संपत्ति से लालित करूंगा, दानवों को हटा दूंगा, शत्रु की प्रियाओं (स्त्रियों) के अंगभूषण (गहनों) का निर्मूलन कर दूंगा।" ४८९ [व.] इस प्रकार भक्तजन-परतंत्र और पुराण-पुरुष विष्णु आज्ञा देकर तिरोहित (अंतर्धान) हुआ। अनंतर अदिति कृतकृत्य

अय्यदितियु, गृतकृत्ययै संतोषंबुन दन मनोवल्लभुंडगु कश्यपु नाश्रयिंचि, सेविंपुचुंडे। अंत नोक्क दिनंबुन ॥ 490 ॥

आ. घन समाधिनुंडि कश्यपु डच्युतु
नंश मात्म नोलय नदितियंदु
दनदु वीर्य मधिकतरमु सेचें नु गालि
शिखिनि दारुवंदु जेर्चिनट्लु ॥ 491 ॥

व. इट्लु गश्यप चिरतर तपस्संभृत वीर्यप्रतिष्ठित गर्भयै, सुरल तल्लि युल्लंबुन नुल्लसिल्लुचुंडे। अंत ॥ 492 ॥

कं. चलचलनै पिदपिदनै, गललंबै करुडुगट्टि गळनाळमुतो
दल येर्पडि गर्भंबै, नेल मसलं जोरेंचिवर्क नेलतकु नधिपा ! ॥ 493 ॥

कं. नेलतकु चूलै नेल रें, ब्नेलले मरि मूडु नालमु नेललै वरुसन्
नेललंतकंत कॆक्कग, नेललुनु डग्गरियें नसुर निर्मूलतकुन् ॥ 494 ॥

कं. महिततर मेघमाला, -पिहितायुत चंडभानु बिंबप्रभतो
विहितांगंबुल गश्यपु, गृहिणीगर्भमुन शिशुवु ग्रीडिंचें नृपा ! ॥ 495 ॥

---

(सफल मनोरथवाली) हो, संतोष से अपने मनोवल्लभ (प्रियपति) कश्यप का अनुनयपूर्वक सेवा करती रही। तब एक दिन ४९० [आ.] घन (महान्) समाधि में रहते हुए कश्यप की आत्मा मे अच्युत (विष्णु) का अंश प्रविष्ट हुआ; उसने अदिति में अपना वीर्य अधिकता से स्थापित किया जिस रीति से वायु दारु (लकड़ी) मे शिखि (आग) को रख देता है। ४९१ [व.] इस प्रकार कश्यप की चिरतर (चिरकालीन) तपस्या में संभृत (निहित, संपादित) वीर्य को अपने गर्भ में प्रतिष्ठित पाकर सुरमाता (अदिति) मन में उल्लसित होती रही। अनंतर। ४९२ [कं.] [वह गर्भस्थ वीर्य] द्रवरूप मे हो, फिर जरायु (झिल्ली) बन, कीचड़ होते हुए लौदा बन गया। [अनंतर] गाढ़ा होकर पिंड बन गया। अनंतर कठनाल के साथ सिर निर्मित हुआ। हे राजन् ! यों उस रमणी का महीना टल गया, चीर तंग होकर (मासिक-धर्म टलकर), वह गर्भवती बन गयी। ४९३ [कं.] उस रमणी को गर्भ रहते, एक, एक से दो, दो से तीन, तीन से चार —क्रमशः मास बीतते गये। जैसे-जैसे गर्भ धारण के महीने बीतते गये वैसे-वैसे असुरों का निर्मूलन होने के महीने नजदीक आते गये। ४९४ [कं.] हे नृप (राजन्) ! हेततर (बड़ी से बड़ी) मेघमाला से छिपे हुए दस हजार चंड भानु बिंबों की प्रभा (कांति) के साथ कश्यप की गृहिणी के गर्भ में शिशु विहित अंगो (अवयवों) को लेकर क्रीड़ा करने लगा। ४९५ [कं.] अपने पेट के एक कोने में जगों

कं. तनकड्डुपुन नॊकवॆरवुन
गॊनकॊनि जगमुलनु निमुड्डकॊनियॆडि मुदुकं-
डनिमिषुल जननि कड्डुपुन
दनुगति कड्डु नडगि महगि तनरॆं वॆडगं ॥ 496 ॥

व. अंत नक्कांतातिलकंबु क्रमक्रमंबुन ॥ 497 ॥

म. निलिपॆन् रॆप्पल बृंदिमन् विशदिमन् नेत्रंबुलं जूचुकं-
बुल नाकाळिम मेखलन् द्रढिम नॆम्मोमुन् सुधापांडिमन्
वलिमि जन्नुल श्रोणिपाळि गरिमन् मध्यंबुनन् बृंहिमन्
ललितात्मन् लघिमन् महामहिम मेनन् गर्भदुर्वारयं ॥ 498 ॥

कं. पॆट्टुदुरु नुदुट भूतिनि, बॊट्टिटदुरु मेन बट्टु बुट्टपु दोयिन्
वॆट्टुदुरु वेल्पुटम्मकु, गट्टुदुरु सुरक्ष पञति गर्भंबुनकुन् ॥ 499 ॥

व. इ व्विधंबुन ॥ 500 ॥

ते. विश्वगर्भुंडु तन गर्भविवरमंदु
बूट पूटकु बूर्णुडै पॊटकरिप
बॆक जूलालितनमुन वेल्पु पॆद्द
पॊलति कंतट नीळ्ळाडु प्रॊद्दु लय्यॆ ॥ 501 ॥

व. तदनंतरंबुनं जतुराननुं डरुगुदेंचि, यदिति गर्भपरिभ्रम विभ्रमुंडगु न-
प्परमेश्वरु नुद्देशिंचि यिट्लनि स्तुतियिचॆं ॥ 502 ॥

को यत्नपूर्वक समाकर रखनेवाला वृद्ध पुरुष (विष्णु) अनिमिषों (देवों) की जननी (अदिति) के गर्भ में शिशु के रूप में दबकर, शोभित होता रहा। ४९६ [व.] तब वह कांतातिलक (श्रेष्ठ स्त्री) क्रमशः ४९७ [म.] गर्भ के बढ़ जाने पर अपने महिमान्वित शरीर पर, लालित्य और लघिमा (कृशता) दिखाई पड़ने लगी। उसकी पलकों पर बृंदिमा (मांद्य), नेत्रों में वैशद्य (स्वच्छता), चूचुकों पर गहरी कालिमा, मेखला, (करधनी, कमर) में दृढ़ता, मुखमंडल पर पांडुवर्ण, स्तनों में बल (काठिन्य), श्रोणिपालि (नितंब-प्रदेश) में विशालता, कटिप्रदेश में स्थौल्य (स्थूलता) का आधिक्य दिखायी दिया। ४९८ [कं.] [लोग] उस देवमाता के माथे पर भस्म का तिलक लगाते, शरीर पर पटोरी (रेशमी साड़ी) की जोड़ी पहनाते और उसके गर्भ पर सुरक्षा का तावीज़ बाँधते। ४९९ [व.] इस प्रकार। ५०० [ते.] जब विश्वगर्भ (विश्व को पेट में धरनेवाला) विष्णु अपने गर्भ-विवर (कोख) में दिन पर दिन बढ़कर पूर्ण [शिशु] बन गया और जब अपने गर्भ-धारण की अवधि परिपूर्ण हो गयी तो तब ज्येष्ठ-देव-माता [अदिति] के प्रसव के दिन आ पहुँचे। ५०१ [व.] अनंतर

सी. त्रिभुवनमयरूप ! देव ! त्रिविक्रम ! पृथुलात्म ! शिपिविष्ट ! पृश्निगर्भ !
प्रीतत्रिनाभ ! त्रिपृष्ठ जगंबुलकाद्यंत मध्यंबु लरय नीव
जंगम स्थावर जननादि हेतुवु नीव कालंबवै निखिल मात्म
लोपल धरियिंतु लोनि जंतुल नॅल्ल स्रोतंबु लोगोनु सुंदरतनु

आ. ब्रह्मलकु नॅल्ल संभवभवन मीव
दिवमुनकु बासि वुर्दश दिक्कुलेक
शोकवार्धि मुनिगिन सुरल कॅल्ल
देल नाधारमगुचुन्न तॅप्प वीव ।। 503 ।।

कं. विच्चेयु मदितिगर्भमु, चॅच्चॅर वॅलुवडु महात्म ! चिरकालंबुन्
विच्चलविडिलेकमरुलु मुच्चट पडियुन्नवारु मुदमंदिपन् ।।504।।

व. अनि यिट्लु कमलसंभवुंडु विनुति सेय नय्यवसरंबुन ।। 505 ।।

---

चतुरानन (चार मुख वाला, ब्रह्मदेव) वहाँ पहुँचकर अदिति के गर्भ में परिभ्रमण करने वाले विभ्रांत परमेश्वर को लक्ष्य कर उसकी यों स्तुति की : ५०२ [सी.] "हे त्रिभुवनमय रूप वाले (तीनों लोकों में भरकर निखायी देनेवाले) ! हे देव ! हे त्रिविक्रम (तीनों लोकों को लाँघने वाले) ! पृथुलात्मा (विस्तृत आत्मा वाले) ! हे शिपिविष्ट (प्राणियों में प्रविष्ट हो रहनेवाले) ! हे पृश्निगर्भ (अदिति का पूर्व-जन्म में 'पृश्नि' नाम था, अतः उसके गर्भ अर्थात् पुत्र) ! प्रीतत्रिनाभ (तीनों लोकों को प्रीति से नाभि में धरनेवाले) ! त्रिपृष्ठ (तीनों लोकों के पीछे रहनेवाले) ! सोचने पर, जगों के लिए आदि, मध्य और अंत तुम्ही हो; स्थावर और जंगम (चराचर) [संसार] की उत्पत्ति का कारण तुम्हीं हो; काल (मृत्यु) रूप बनकर समस्त को तुम अपने अंदर रख लेते हो; निखिल जंतुओं को अपने भीतर खींच लेते हो; तुम सुंदर-तनु (शरीर)-धारी हो; [आ.] सब ब्रह्म देवों के तुम उत्पत्तिस्थान हो; स्वर्ग छोड़, दुर्दशा में पड़, अनाथ हो, शोक-वार्धि (सागर) में डूबे हुए सुरों का उद्धार करनेवाली आधारभूत नाव तुम्हीं हो। ५०३ [क] हे महात्मा ! अदिति का गर्भ छोड़ शीघ्र बाहर पधारो, अमर (देव) गण स्वतंत्रता खोकर तुम पर आशा रख चिरकाल से पड़े हुए हैं, उन्हें संतोष दिलाओ। ५०४ [व.] इस प्रकार कमल-संभव ब्रह्मा ने जब स्तुति की तब। ५०५

## अध्यायमु—१८

### वामनमूर्त्याविर्भावमु

म. रवि मध्याह्नमुनं जरिप ग्रह तारा चंद्र बद्ध स्थितिन्
श्रवण द्वादशिनाडु श्रोण नभिजित्संज्ञात लग्नंबुनन्
भुवनाधीशुडु पुट्टॆ वामनगति बुण्य व्रतोपेतकुन्
दिविजाधीश्वरु मातकुं बरम पातिव्रत्य विख्यातकुन् ॥ 506 ॥

व. मरियु नद्देवुंडु, शंख चक्र गदा कमलकलित चतुर्भुजुंडुनु, पिशंगवर्ण-वस्त्रुंडुनु, मकर कुंडल मंडित गंडभागुंडुनु, श्रीवत्स वक्षुंडुनु, निरंतर श्रीविराजित रोलंकदंबालिंचित वनमालिका परिष्कृतुंडुनु, गनककंकण कांचीवलयांगद नूपुरालंकृतुंडुनु, गमनीय कंठ कौस्तुभाभरणुंडु, निखिलजन मनोहरुंडुनुनै यवतरिंचिन समयंबुन ॥ 507 ॥

शा. चिंतं बासिरि यक्ष तार्क्ष्य सुमनस्सिद्धोरगाधीश्वरुल्
संतोषिंचिरि साध्य चरण मुनीश ब्रह्म विद्याधरुल्
गांति जेंदिरि भानु चंद्रमुलु रंगद्गीत वाद्यंबुलन्
गंतुल् वैचिरि मिट किंपुरुषुलुन् गंधर्वुलुन् गिन्नरुल् ॥ 508 ॥

---

## अध्याय—१८

### वामनमूर्ति का आविर्भाव

[म.] सूर्य जब मध्याह्न में संचार कर रहा था, ग्रह, तारा और चंद्र की स्थिति जब शुभप्रद थी, श्रावण मास की द्वादशी के दिन, अभिजित् लग्न में भुवनाधीश (लोकाधीश) विष्णु, वामन के रूप में अदिति का पुत्र होकर, पैदा हुआ जो पुण्यव्रत रखनेवाली, दिविजाधीश्वर (इन्द्र) की माता, विख्यात (प्रसिद्ध) परम पतिव्रता थी। ५०६ [व.] वह देव, शंख-चक्र-गदा-पद्म-युक्त चतुर्भुजाओं वाला, पिशंग (पीले) वर्ण वाले वस्त्रधारी, मकरकुंडल-मंडित (अलंकृत)-गंडस्थल वाला, वक्ष (छाती) पर श्रीवत्स-लांछन (भृगु की लात का चिह्न) रखनेवाला, श्री (शोभा) से विराजित, रोलंब-कदंब (भँवरों के झुंड) से ढकी वनमालिका से परिष्कृत (अलंकृत), कनक-कंकण, कांची, वलय, अंगद (बाजूबंद), नूपुर आदि से सजा हुआ, कमनीय (सुंदर) कण्ठ-कौस्तुभ से विभूषित, निखिल-जन-मनोहर होकर अवतरित हुआ; उस समय। ५०७ [शा.] यक्ष, गरुड़, देव, सिद्ध, और नाग लोगों ने चिंता करना छोड़ दिया; साध्य, चारण, मुनीश, ब्रह्म और विद्याधर लोग संतोष (आनन्द) मनाने लगे; भानु (सूर्य) और चन्द्र और भी प्रदीप्त हुए, किंपुरुष, गंधर्व और किन्नर लोग आह्लादकारी गीत-वाद्यों से

कं. दिक्कुल काविरि विरिसॅ, -ग्रॅक्कुव निर्मलत नॉंदॅ नेडु पयोधुल्
निक्कमयिनिलिचॅ धरणियु, जुक्कल त्रोवयुनु विप्रसुर सेव्यमुलै ॥509॥

कं. मुंपुकॉनि विरुलवानल, जॉपंबुल गुरिय सुरलु सुमनोमधुवुल्
तुंपरलॅगय बरागपु, रॉपुल भूभाग मतिनिरूषितमय्यॅन् ॥ 510 ॥

व. तदनंतरंब ॥ 511 ॥

आ. ई महानुभावु डॅट्लितकालंबु
नुदरमंदु निलिचियुंडॅ ननुचु
नदिति वॅरगु पडियॅ नानंद जयशब्द-
मुलनु गश्यपुंडु मॉगि नुतिचॅ ॥ 512 ॥

व. अंत नविभुंडु सायुध सालंकारंबगु तन दिव्यरूपंबु नुज्जगिचि, रूपांतरं-बंगीकरिंचि, कपटवटुनि चंदंबुन, नुपनयन वयस्कुंडॅ, बालकुंडु तल्लि-मुंदट समुचितालापंबुलाडुचु ग्रीडिचु समयंबुन, नदितियुं दनय विलोकन परिणाम पारवश्यंबुन ॥ 513 ॥

आ. नन्नु गन्नतंड्रि ! ना पालि दैवम !, ना तपः फलंब ! ना कुमार !
नाडु चिन्निवडुग ! ना कुलदीपक !, रागदय्य भाग्यराशिवगुचु ॥514॥

---

आकाश में उछल-कूद मचाने लगे । ५०८ [कं.] दिशाओं में से काला रंग हट गया (दिशाएँ प्रकाशमान हुईं); समुद्र अत्यन्त शांत बन गये; भूमि और नक्षत्रमार्ग (आकाश) विप्रों और देवताओं के लिए सेव्य हुए (विचरण योग्य हुए) । ५०९ [कं.] देवताओं ने भीड़ की भीड़ में आकर पुष्पवर्षा की धारा बहा दी, सुमनों (पुष्पों) से मधु की झड़ियाँ लग गईं, इनसे भूभाग पर कीचड़ जम गया । ५१० [व.] तदनन्तर । ५११ [आ.] "यह महानुभाव इतने काल तक [मेरे] उदर में कैसे रहा ?" —यों कहकर अदिति चकित हुई । कश्यप ने आनन्द-विभोर हो, जय-जय शब्द से स्तुति की । ५१२ [व.] तब उस विभु (प्रभु) ने अपना सायुध (आयुध— सहित) और सालंकार (अलंकारों के साथ का) दिव्य रूप छोड़, रूपांतर (अन्य रूप) स्वीकार कर, कपट-वटु (ब्रह्मचारी) के समान बन, उपनयन के योग्य वयस्क (उमरवाला) बन [वह] बालक, माता अदिति के सामने समुचित सम्भाषण करते हुए, खेलने लगा । उस समय अदिति पुत्र का विलोकन करने (देखने) के परिणाम [स्वरूप] पारवश्य में भरकर [कहने लगी] ५१३ [आ.] "मेरे जन्मदाता बाबा ! मेरे दैव ! मेरे तप का फल ! मेरे कुमार ! मेरे नन्हा ! वटुक ! मेरे कुलदीपक ! मेरे भाग्य-राशि बनकर आओ न लाल !" ५१४ [कं.] "आओ मेरे लाल !" कहकर अपने पास [गोद

कं. अन्ना ! रम्मनि डग्गरि, चन्नुल पालेरुवारु संश्लेषिंणि य
चिन्नारि मोंगमु निवुरुचु, गन्नारं जूचॆ गन्न कडुपे युंटन् ॥ 515 ॥

कं. पुरुडी बोटिकि निदिर, -पुरुडंबिक गाक योरुलु पुरुडॆ यनुचुन्-
बुरुटालिकि पदिदिनमुलु पुरुडु प्रवर्तिंचि रॆलमि बुण्यपु गरितल् ॥516॥

व. अंत नव्वालुनकु संतसंबुन महर्षुलु कश्यपप्रजापति बुरस्करिंचुकोनि समुचितोपनयन कर्मकलापंबुलु चेयिंचिरि। सवित सावित्रि नुपदेशिंचॆ। बृहस्पति यज्ञोपवीतंबुनु, गश्यपुंडु मुंजियु, गौपीनं बदितियु, धरणि कृष्णाजिनंबुनु, दंडंबु सोमुंडुनु, गगनाधिष्ठानदेवत छत्रंबुनु, गमंडलुवु ब्रह्मयु, सरस्वति यक्षमालिकयु सप्तर्षुलु कुशपवित्रंबुलु निच्चिरि। मरियुनु ॥ 517 ॥

कं. भिक्षापात्रिक निच्चॆनु, यक्षेशुडु वामनुनकु नक्षयमनुचुन्
साक्षात्करिंचि पॆट्टॆनु, भिक्षुनकु भवानि पूर्णभिक्ष नरेंद्रा ! ॥ 518 ॥

---

में] ले लिया, उसके स्तनों से दूध की धारा बह चली तो बच्चे को छाती से लगा लिया। उसके मनोज्ञ मुख पर हाथ फेरती हुई उसे आँख भर निहारती रही, जननेवाली कोख जो थी ! ५१५ [कं.] "इस रमणी की समता केवल इन्दिरा (लक्ष्मी) और अम्बिका (पार्वती) ही कर सकती हैं, अन्य कोई नही।" —यों कहते हुए, पुण्यवती स्त्रियों ने (सुहागिनों ने) उस प्रसूता [अदिति] की दस दिन तक सूतिका परिचर्या सँभाली। ५१६ [व.] अनन्तर महर्षियों ने सहर्ष कश्यप प्रजापति को अध्यक्ष बनाकर उस बालक का समुचित उपनयन कर्मकलाप सम्पन्न करवाया। सविता (सूर्य) ने सावित्री (गायत्री) का उपदेश दिया। बृहस्पति ने यज्ञोपवीत (जनेऊ), कश्यप ने मुंजी (मौंजी) अदिति ने कौपीन (कांछा), धरणी (पृथ्वी) ने कृष्णाजिन (मृगचर्म), सोम (चंद्र) ने दंड, गगन (आकाश) के अधिष्ठान-देवता ने छत्र, ब्रह्मा ने कमण्डल, सरस्वती ने अक्षमालिका (रुद्राक्षमाला), सप्तर्षियों ने कुशपवित्र (कुश से बनी अँगूठियाँ) प्रदान किए। और ५१७ [कं.] यक्षेश (कुबेर) ने वामन को 'अक्षय' कहकर भिक्षापात्र दिया; हे नरेंद्र ! भवानी (अन्नपूर्णा) ने साक्षात् (प्रत्यक्ष) होकर, उस भिक्षुक (वामन ब्रह्मचारी) को पूर्ण-भिक्षा प्रदान की। ५१८

### बलिचक्रवर्ति कडकु वामनमूर्ति येतेंचुट

कं. शुद्ध ब्रह्मर्षि समा, राढ्युंडै विहित मंत्रराजि जदुवुचु-
न्निद्धंबगु ननलंबुन, वृद्धाचारमुन वटुडु वेल्चें गडिमिन् ॥ 519 ॥

व. इट्लु कृतकृत्युंडै मायामाणवकुंडु देशांतर समागतुलगु ब्राह्मणुल गोंदर नवलोकिंचि यिट्लनियें ॥ 520 ॥

कं. वत्तुरॆ विप्रुलु वेड, -न्नित्तुरॆ दातलुनु वेड्क निष्टार्थमुलं
देत्तुरॆ मीरुनु संपद, लित्तेरगुन दानवीरुडॆव्वडो सॆपुडा ॥ 521 ॥

व. अनिन नखिल देशीयुलगु भूसुरुलिट्लनिरि ॥ 522 ॥

म. कलरुन् दातलु नित्तुरुन् धनमुलुं गाम्यार्थमुल् गॊंचु वि-
प्रलु नेतेंतुरु कानि योविनि बलि बोलन् वदान्युंडु ले-
डलघुंडै यॊनरिंचॆं नध्वर शतंबा भार्गवानुज्ञतो
बलि वेडं बडयंग वच्चु बहु संपल्लाभमुल् वामना ! ॥ 523 ॥

व. अनि तॆलिय जॆप्पिन ब्राह्मणवचनंबुलालकिंचि, लोकंबुलकुं ब्रीति पुट्टिप बयनंबै, लाभवचनंबुलु गैकॊनि, तल्लिदंड्रु ल वीड्कॊनि, शुभमुहूर्तंबुनं गदलि ॥ 524 ॥

---

### बलि चक्रवर्ती के पास वामनमूर्ति का आना

[कं.] शुद्ध ब्रह्मर्षियों के समान तेजस्वी होकर, उनसे पूजित उस बटुक ने विहित मंत्र पढ़ते हुए, वृद्धाचार (परंपरा) के अनुसार प्रज्वलित अग्नि में होम किया। ५१९ [व.] यों कृतकृत्य (कार्य से निवृत्त) होकर, उस माया-माणवक (बालक) ने देशांतरों से समागत (आए हुए) कुछ ब्राह्मणों को अवलोक कर (उनसे) इस प्रकार कहा : ५२० [कं.] "विप्रलोग याचना करने जाते है न ? दाता लोग उन्हें इष्टार्थ देते हैं न ? तुम लोग उनसे धन-धान्य (संपद्) माँग, बटोरते हो न ? (कृपया) मुझे बता दो वैसा दानवीर यहाँ कौन है ?" ५२१ [व.] यों पूछने पर देश-देश से आये भूसुरों ने कहा— ५२२ [म.] "ऐसे दाता लोग कई हैं जो धन देते हैं; विप्र लोग उनसे काम्यार्थ (मनचाही सम्पत्ति) माँग ले जाते हैं। किंतु दातृत्व में बलि के तुल्य (समान) वदान्य (दाता) दूसरा कोई नहीं है; उस भार्गव (शुक्र) की आज्ञा पर अलघु (महान्) बनकर उसने सौ यज्ञ रचे है, हे वामन ! बलि से याचना करने पर तुम बहुत सी संपत्ति का लाभ पा सकोगे"। ५२३ [व.] इस प्रकार ब्राह्मणों के समझाये वचन मुनकर, लोक को प्रीति उत्पन्न करने [के उद्देश्य से], लाभवचन (शुभाशीर्वाद) लेकर, माता-पिता से विदा

कं. प्रक्षोण दिविजवल्लभ, रक्षापरतंत्रुडगुचु राजीवाक्षुं-
डु क्षणमुन बलियिंटिकि, भिक्षागमनंबु सेसॆ वॆंदड्रिकमुतोन् ॥ 525 ॥

कं. हरि हरि सिरि युरमुनगल
हरि हरिहयु कॊरकु दनुजुनडुगन् जनियॆन्
बरहित रतमतियुतुलगु
दीरलकु नडुगुटलु नॊडलि तॊडवुलु पुडमिन् ॥ 526 ॥

कं. सर्वप्रपंच गुरुभर, निर्वाहकुडगुट जेसि नॆड्रि जनुदेरन्
खर्वुनि व्रेगु सहिंपक, नुर्वीस्थलि ग्रुंगं, स्रॊग्गॆ नुरगेंद्रुंडुन् ॥ 527 ॥

व. इट्लु चनि चनि ॥ 528 ॥

कं. शर्मद यमदंडक्षत, वर्मद नतिकठिन मुक्तिवनिता चेतो-
मर्मद नंबुनिवारित, दुर्मद नर्मद दरिचॆ द्रोवन् वटुडुन् ॥ 529 ॥

व. दाटि तत्प्रवाहंबुन कुत्तर तटंबुनंदु ॥ 530 ॥

शा. चंडस्फूर्ति वटुंडु गांचॆ बहुधा जल्पन्निशाटंबु, नु-
द्दंडाहूत मुनीभ्य बिभ्य दमृतांधस्सिद्धकूटंबु, वे-

---

पाकर, शुभ मुहूर्त में [वामन] घर से चल पड़ा। ५२४ [कं.] प्रक्षीण (दुर्दशा मे पड़े हुए, कृश बने) दिविजवल्लभ (स्वर्गाधिप— इंद्र) की रक्षा में परतत्रहो (निमग्न हो), वह राजीवाक्ष (कमलयन— विष्णु) दरिद्रता साथ ले, उसी क्षण, वलि के यहाँ भीख माँगने गया। ५२५ [कं.] हरि! हरि! (चितासूचक संबोधन) श्री (लक्ष्मी) को उर पर धारण करनेवाला हरि (विष्णु), हरिहय (इंद्र) के निमित्त दनुज से भीख माँगने गया। परहित (परोपकार) में रत-मति से युत (युक्त) रहनेवाले उन प्रभुओं के लिए दूसरों से माँगना इस जग में शारीरिक आभूषण के समान होगा। ५२६ [कं.] समस्त प्रपच (संसार) का गुरु [तर]-भार ढोनेवाला होने के कारण, जब वह [वामन माँगने] चला तो उसका भार सहने में अशक्त होकर, उर्वी-स्थलि (भूमि) धसक गयी, और [भूभार वहन करनेवाला] उरगेंद्र (शेषनाग) भी झुक गया। ५२७ [व.] इस प्रकार चल-चलकर ५२८ [क.] वटु (ब्रह्मचारी) ने रास्ते में [पडनेवाली] उस नर्मदा [नदी] को पार किया जो शर्मदा (संतोष देनेवाली) है; यमदण्ड के आघातों के लिए [बचानेवाला] कवच है; अतिकठिन मुक्तिवनिता के मानस का मर्म [भेद] देनेवाली (मुक्ति का रहस्य बतानेवाली) है, और अपने [पवित्र] जल [के प्रभाव] से दुर्मद (अहंकार) का निवारण करनेवाली है। ५२९ [व.] पार करके, उसके प्रवाह के उत्तरी तट पर, ५३० [शा.] प्रचंड तेजस्वी उस वटु ने बलि के उस यज्ञ-वेदिका-मंडप को देखा जहाँ बहुप्रकार से वकवाद कर रहे निशाट (राक्षस) इकट्ठे थे; जहाँ अधिक संख्या में

दंडाश्वध्वजिनी कवाटमु, महोद्यद्धूमसंछन्न मा-
तांड स्यंदन घोटमुन्, बलिमखांतर्वेदिकावाटमुन् ॥ 531 ॥

व. कनि, दानवेंद्रुनि हयमेधवाटिक दाटि, दरियं जोच्चु नय्यवसरंबुन ॥532॥

शा. शंभुंडो, हरियो, पयोजभवुडो, चंडांशुडो, वह्नियो
दंभाकारत वच्चेंगाक, धरणिन् धात्रीसुरुंडेव्वडी
शुंभद्द्योतनुडी मनोज्ञतनुडंचुन् विस्मय भ्रांतुलै
संभाषिंचिरि ब्रह्मचारि गनि, तत्सभ्युल् रहस्यंबुनन् ॥ 533 ॥

कं. गुजगुजलु वोवुवारुनु
गजिबिजि पडुवारु चाल गलकल पडुचुन्
गजिबिजियैरि सभास्थलि
ब्रजलेल्लनु वोंट्टि वडुगु पापनि राकन् ॥ 534 ॥

व. आ समयंबुन बलि सभामंटपंबु दरियं जोच्चि ॥ 535 ॥

सी. चवुलुगा जेवुलकु सामगानंबुलु सविवेंडु नुद्गातल चदुवु विनिचु
मंत्रतंत्रार्थ संबंध भावंबुलु गोनियाडु याजुल गूडिकोनुचु
होमकुंडंबुलं दुन्न त्रेताग्नुल वेलिगिंचु होतल वितति गनुचु
वक्षुलं बहुविधाध्वर विधानंबुलु सेप्पेडु सभ्युल जेर जनुचु

---

आहूत (निमंत्रित) मुनीभ्य (मुनिश्रेष्ठों) के कारण अमृतान्धों (देवों) और सिद्धों का कूट (सघ) घबड़ा रहा था [यह सोच कर कि इन मुनिश्रेष्ठों के प्रभाव से बलि कही और भी प्रबल न बने]; जिस कवाट (द्वार) पर वेदंड (हाथी), अश्व और ध्वजिनी (सेना) का पहरा बैठा था; और ऊपर उठे हुए होम-धूम से मार्तांड-स्यंदन-घोट (सूर्य के रथ के घोड़े) सछन्न हो गये थे (ढक गये थे)। ५३१ [व.] देखकर, दानवेंद्र (बलि) के अश्वमेध के यज्ञ-मंडप को पार कर, समीप आते उस अवसर पर, ५३२ [शा.] उस ब्रह्मचारी को देखकर, वहाँ के सदस्य (सभासद) विस्मय-भ्रांत (आश्चर्य-चकित) होकर, रहस्य मे एक-दूसरे से [यों] कहने लगे : "यह या तो शंभु (शिव) होगा, या हरि (विष्णु) होगा, अथवा पयोजभव (कमलसंभव, ब्रह्मा) होगा, नही तो चंडांशु (सूर्य) या वह्नि (अग्निदेव) होगा जो मायावेष लेकर आये है। ऐसा न होता तो भूमि पर इतना प्रखर तेजस्वी और मनोज्ञ रूपवान् कौन सा धात्रीसुर (ब्राह्मण) है? [कोई नहीं है।]" ५३३ [कं.] नाटे (बौने) ब्रह्मचारी के आगमन पर सभास्थल में बैठे सभी जन संक्षोभ में पड़ गये, कुछ लोग आकुल हुए, कुछ चकरा गये, अन्य कुछ संभ्रम में रहे। ५३४ [व.] तब वामन ने बलि के सभामंडप में प्रवेश किया। ५३५ [सी.] वहाँ पर,

ते. वॆट्टुगोरॆडु वेडुक पट्टु पथुप
नदिति पुट्टुवु लच्चिकि नाटपट्टु
कोरि चरियिचॆ समलोन गीततडवु
पुट्टुवॆन्नडु नॆळुगनि पॊट्टिवड्गु ॥ 536 ॥

व. मळियुनु ॥ 537 ॥

कं. वॆरचुचु वंगुचु व्रालुचु
नरिमुरि गुबुरुलकु जनुचु हरिहरि यनुचुन्
मरुगुचु तुलुकुचु दिरदिर
गुरुमट्टपु पॊट्टि वड्गु गीत नटिचॆन् ॥ 538 ॥

कं. कॊंदरितो जर्चिचुनु, गॊंदरितो जटलु सॆप्पु गोष्ठि जेयुं
गॊंदरितो दर्किचुनु, गॊंदरितो मुच्चटाडु गॊंदर नव्वुन् ॥ 539 ॥

व. मरियु ननेक विधंबुल नंदरिकि नन्निरूपुलॆ विनोदिंचुचु ॥ 540 ॥

कं. वॆडवॆड नडकलु नडचुचु
नॆड नॆड नडुगिडग नडरियिल दिगवडगन्
बुडिबुडि नॊडुवुलु नॊडुवुचु
जिडिमुडि तडवडग वड्गु सेरॆन् राजुन् ॥ 541 ॥

---

उद्गाता लोग जो साममंत्र गा रहे थे उनका कर्णमधुर गायन सुनते हुए, मंत्र-तंत्रों का अर्थ संबंधी भाव व्यक्त कर रहे होताओं से मिलते हुए, होमकुंडों में त्रेताग्नियाँ प्रज्वलित करनेवाले याचक लोगों को देखते हुए, दक्षता से बहुविध अध्वरविधान (यज्ञों का क्रिया-विधान) समझानेवाले सभिक लोगों से परिचित होते हुए, [ते.] दान माँगने के अपने उत्साह को इंगित करते हुए वह अदिति का पुत्र— वामन, जो स्वयं लक्ष्मी का आश्रयस्थान था, और कभी जन्म (पैदा होने को) न जाननेवाला था, ऐसा वह बौना ब्रह्मचारी उस सभा में कुछ समय तक चाह से घूमता रहा। ५३६ [व.] और फिर, ५३७ [कं.] डरता हुआ, झुकता हुआ, हिलता हुआ, संभ्रम से झाड़ियों के पीछे से चलता हुआ, "हरि", "हरि" कहते हुए, छिपते हुए, चौंकते हुए, घूम-घूमकर थिरकते हुए वह अल्प आकार का बौना ब्रह्मचारी कुछ समय तक स्वांग रचता रहा। ५३८ [कं.] [वह] कुछ लोगों से चर्चा करता, कुछ के साथ वेद का जटापाठ करता, कुछ को लेकर गोष्ठी रचता, कुछ लोगों से तर्क करता, और कुछ से बतकही करता, अन्यों के साथ हँसता। ५३९ [व.] यों अनेक प्रकार सबसे सभी तरह विनोद करते हुए। ५४० [कं.] धीमी चाल चलते हुए, जगह-जगह पग धरने पर, घबराकर धरती के नीचे धसकने पर, छोटी-

व. इट्लु डग्गरि मायाभिक्षुकुंडु रक्षोवल्लभुं जूचि यिट्लनियें ॥ 542 ॥

म. इतडे दानवचक्रवर्ति सुरलोकेंद्राग्नि कालादि दि-
क्पति गर्वापनय प्रवर्ति गत लोभस्फूर्ति नानामख-
व्रत दान प्रवणानुवर्ति सुमनोरामा मनोभेदनो-
द्धत चंद्रातपकीर्ति सत्यकरुणा धर्मोल्लसन्मूर्तिदान् ॥ 543 ॥

व. इट्लु कुश पवित्राक्षत संयुतंबगु दक्षिणहस्तंबु साचि यिट्लनियें ॥ 544 ॥

उ. स्वस्ति जगत्त्रयी भुवन शासनकर्तकु हासमत्र वि-
ध्वस्त निर्लिपभर्तकु नुदारपद व्यवहर्तकुन् मुनीं-
द्रस्तुत मंगळाध्वर विधानविहर्तकु निर्जरी गळ-
न्यस्त सुवर्णसूत्र परिहर्तकु दानवलोक भर्तकुन् ॥ 545 ॥

व. अनि दीविंचि, करचरणाद्यवयवंबुलु धरियिंचिन वेदराशियुनं बोलें मुंदट नकुटिलुंडुनु, जटिलुंडुनु, सदंडच्छत्रुंडुनु, गक्षलंबित भिक्षात्रुंडुनु, गर कलित जल कमंडलुंडुनु, मनोहर वदन चंद्रमंडलुंडुनु, मायावादन

---

छोटी बातें (तुतली बोली) बोलते हुए, [वह] ब्रह्मचारी लड़खड़ाते हुए राजा के पास पहुँचा। ५४१ [व.] इस तरह समीप जाकर, उस माया भिक्षुक ने रक्षोवल्लभ (राक्षस राजा) को देख यों कहा : ५४२ [म.] यही दानवों का चक्रवर्ती (सम्राट्) है, सुरलोक (देवता), इंद्र, अग्नि, यम आदि दिक्पतियो का गर्व भंग करने में प्रवर्ती (लगा रहनेवाला) है, लोभ की स्फूर्ति को छोड़ अनेक प्रकार के यज्ञ, व्रत, दान आदि मे प्रवणमूर्ति (आसक्त रहनेवाला) है, सुमनोरामा (देववनिताओं) के मानसों को विचलित कर डालनेवाले चंद्रातप (चाँदनी) सी कीर्ति वाला है, सत्य, करुणा, धर्म से उल्लसित मूर्ति वाला [बलि] यही है ? ५४३ [व.] फिर कुश, पवित्र और अक्षत से संयुक्त अपना दक्षिण (दाहिना)-हस्त फैलाकर यों कहा : ५४४ [उ.] त्रिभुवन जगत के शासनकर्ता को; हास मात्र से निलिप-भर्ता (देवेंद्र) को विध्वस्त (नष्ट) करनेवाले को; उदार-पद (उदारता से) व्यवहार (आचरण) करनेवाले को; मुनींद्रो से प्रशंसित मंगलकारी अध्वविधान (यज्ञक्रतु) के विहर्ता (रचनेवाले) को; निर्जरियों (देव-पत्नियों) के गल-न्यस्त-सुवर्ण-सूत्रों को (गले में बँधे सोने के मांगल्य-सूत्रों को) तोड़ देनेवाले को; दानवलोक-भर्ता को (दैत्यों के अधिपति को) स्वस्ति (मंगल हो)। ५४५ [व.] ऐसा आशीर्वाद देकर, करचरण (हाथ-पैर) आदि अवयव धारण की हुई वेदराशि के समान, सामने खड़े हुए उस अकुटिल (सीधे), जटिल (ज़टाधारी), दंड और छत्र-सहित वाले को, बगल में भिक्षापात्र लटकाये हुए, हाथ में कलित जल से भरे कमंडलधारी को चंद्रमंडल-

पटुंडुनु नगु वटुनि गनि, दिनकर किरण पिहितंबुलैन ग्रहंबुल चंदंबु
दिरोहितुलयि भृगुवुलु गूर्चुन्न यॆड लेचि सेमं बडिगि, तिय्यनि माटल
नादरिंचिरि। बलियुनु नमस्करिंचि, तगिन गद्दॆय नुनिचि, पादंबुलु
वुडिचि, तन प्राण वल्लभ पसिडि कलशंबुन नुदकंबुलु वोय, वडुगु
कोमरुनि चरणंबुलु गडिगि, तडियोत्ते तत्समयंबुन ॥ 546 ॥

आ. वटुनि पादशौचवारि शिरंबुन, वरमभद्रमनुचु बलि वहिंचॆ
ने जलमु गिरीशु डिदुजूटुडु देव, -देवु डुद्वहिंचॆ धृति शिरमुन ॥ 547 ॥

व. मरियु नय्यजमानुंडभ्यागतुनकिट्लनियॆ ॥ 548 ॥

म. वडुगा ! यॆव्वरिवाड वॆव्वडवु संवासस्थलंबॆय्यदि-
य्यॆडकुं नी वरुदेंचुटन् सफलमय्यॆन् वंशमुन् जन्ममुन्
गडु धन्यात्मुडनैति नी मखमु योग्यंबय्यॆ ना कोरिकल्
गडतेरॆन् सुहुतंबुलय्यॆ शिखुलुं गल्याण मिक्कालमुन् ॥ 549 ॥

म. वरचेलंबुलो माडलो फलमुलो वन्यंबुलो गोवुलो
हरुलो रत्नमुलो रथंबुलो विमृष्टान्नंबुलो कन्यलो

---

सम्पन्न मनोहर वदन (मुख) वाले को, मायावादन (मर्म भाषण) में पटु (समर्थ), उस [वामन] वटु को देखकर, भृगु (शुक्राचार्य) आदि राक्षसगुरु दिनकर-किरणों (सूर्य-किरणों) से पिहित (ढके हुए) ग्रहों के समान तिरोहित (निस्तेज) हो, [कुछ क्षण के बाद] अपने स्थान से उठकर, कुशल पूछ मधुर भाषणों से [वामन] का आदर किया। बलि ने भी नमस्कार किया, फिर उचित आसन पर बिठाकर, चरण पोंछ, प्राणप्रिय पत्नी के सुवर्ण-कलश से डाले जल से उस वटु कुमार के चरण धोकर पोंछ दिये। उस समय में : ५४६ [आ.] उस वटु के पैरों के धोवन को बलि ने परम शुभप्रद मानकर शिर पर डाल लिया जिस [विष्णुपादोदक को] जल को गिरीश, चंद्र-चूड़ देवदेव (शिव) ने संतोष से शिर पर धारण किया था। ५४७ [व.] अनंतर उस यजमान (यज्ञकर्ता) बलि ने अभ्यागत वामन से यों पूछा : ५४८ [म.] हे ब्रह्मचारी ! किसके पुत्र हो ? कौन हो ? संवास-स्थल (निवास-स्थान) कौन सा है ? यहाँ पर तुम्हारे आगमन से मेरा वंश और जन्म सफल हुए; मैं धन्यात्मा बन गया; यह मख सुयोग्य (सुसंपन्न) हुआ; मेरी कामनाएँ सफल हुईं; यज्ञ की अग्नियों में पड़ी आहुतियाँ प्रशस्त हुईं, यह समय कल्याण-प्रद हुआ। ५४९ [म.] हे धात्रीसुरेंद्र-उत्तम (ब्राह्मणोत्तम) ! वर-चेल (उत्तम वस्त्र) हों, सुवर्ण-मुद्राएँ हों, फल हों, वन्य [वस्तुएँ] हों, गौएँ हों, घोड़े हों, रत्न हों, रथ हों, मृष्टान्न हों, कन्याएँ हों, करि

करुलो कांचनमो निकेतनमुलो ग्रामंबुलो भूमुलो
धरणी खंडमों काक ये मडिगेंदो धात्रीसुरेंद्रोत्तमा ! ॥ 550 ॥

## अध्यायमु—१९

व. अनि धर्मयुक्तंबुगा बलिकिन वैरोचनि वचनंबुलु विनि, संतोषिंचि, यीश्वरं-डिट्लनियें ॥ 551 ॥

सी. इदि नाकु नॅलवनि येरीति बलुकुदु नॊकचोटनक निंडि युंडनेर्तु
नॅव्वनिवाडनंचेमनि पलुकुदु नायंतवाडनै नडवनेर्तु
नी नडवडि यनि यॅट्लु वक्काणितु बूनि मुप्पोकल बोवनेर्तु
नदि नेर्तु निदि नेर्तु ननि येल चॅप्पंग नेरुपुलन्नियु नेन नेर्तु

आ. नॊरुलु गारु नाकु नॊरुलकु नेनौदु
नॊंटिवाड जुट्टमॊकडु लेडु
सिरियु दॊल्लि गलदु सॆप्पॆद ना टॆंकि
सुजनुलंडु दड्रू जॊच्चियुंदु ॥ 552 ॥

व. अदि यट्लुंडनिम्मु ॥ 553 ॥

---

(हाथी) हों, कांचन (सोना) हों, निकेतन (मकान) हों, ग्राम हों, जमीन हों अथवा भूखंड हो, इनके अतिरिक्त तुम क्या माँगते हो [बता दो] । ५५०

## अध्याय—१९

[व.] इस प्रकार वैरोचनी (वलि) के कहे धर्मसंगत वचन सुनकर, संतुष्ट हो, ईश्वर यों बोले : ५५१ [सी.] मैं कैसे कहूँ कि यह (अमुक) मेरा निवास स्थान है— [क्योंकि] किसी एक जगह न रहकर मैं [सर्वत्र] भर (फैल) कर रह सकता हूँ; मैं कैसे बताऊँ कि अमुक [व्यक्ति] का [पुत्र] हूँ, [क्योंकि] मैं सबका होकर रह सकता हूँ; "यह मेरी चाल है" —कहकर मैं किस प्रकार बखान करूँ ? [क्योंकि] मैं तीनों गतियों से चलना जानता हूँ (तीनों लोक अथवा सत्त्व, रज और तम नामक त्रिगुणी मार्ग); "मैं यह जानता हूँ, या वह जानता हूँ" —ऐसा कैसे कहूँ ? [क्योंकि] मुझे सब जानकारी प्राप्त है; दूसरे मेरे कोई नही लगते (मेरे नही होते) सबका संबध मेरे ही साथ है । [आ.] मैं एकाकी हूँ, मेरा सगा (बंधु) एक भी नही है; संपत्ति (श्री) मेरे पास पहले थी; अपना स्थान बताता हूँ [सुनो :] सज्जनों में अकसर मैं मिलकर रहता हूँ । ५५२ [व.] [किंतु इन बातों से क्या ?] इन्हें वैसे रहने दो । ५५३ [सी.] हे

सी. जननाथ ! नी माट सत्यंबु सत्कीर्तिदंबु कुलार्हंबु धर्मयुतमु
करुणानुवर्तुलु घन सत्वमूर्तुलु गानि मीकुलमंदु गलुगरॊरलु
रणभीरुवुलु वितरणभीरुवुलु लेरु प्रत्यर्थुलर्थुलु प्रार्थिकॊनिन
दानशौंडुलगुचु दनुपुदुराधिकुलै मीतातलदक मेटिमगलु

आ. मीकुलंबुनंदु मॆरयु प्रह्लादुंडु, मिंटि चंद्रु माड्कि मॆलि रुचुल
प्रथित कीर्तितोड भवदीयवंशंबु, नीरराशि भंगि नॆगडुचुंडु ॥ 554 ॥

व. तॊल्लि मी मूडवतात हिरण्याक्षुंडु विश्वजयंबु सेसि, गदायुधुंडै भूतलंबुन प्रतिवीरुलं गानक संचरिप, विष्णुंडु वराहरूपंबुन नतनि समयिंचॆं। तदभ्रातयगु हिरण्यकशिपुंडदि विनि, हरि पराक्रमंबुनकु नाश्चर्यंबु नॊंदि, तन जयंबुनु, बलंबुनु, बरिहसिंचि, प्रद्दन नुद्दविडि नद्दनुजमर्दनु मंदिरंबुनकुं जनियॆ नप्पुडु ॥ 555 ॥

कं. शूलायुध हस्तुंडै, कालाकृति वच्चु दनुजु गनि विष्णुंडुन्
गालज्ञात मायागुण, शीलत निट्लनि तलंचॆ जित्तमुलोनन् ॥ 556 ॥

म. ऎदुरै पोर जयिपरादितनि गाकॆदेनियुं बोव भी
प्रदुडै प्राणुल दोलु मृत्युवु क्रियंबॆ वच्चुनंचुं प्रिया

---

जननाथ (राजन्) ! तुम्हारी बात सत्य है, कीर्ति-प्रद है, तुम्हारे कुल के अर्ह (योग्य) है, और धर्मसंगत है। तुम्हारे कुल में करुणानुवर्ती (करुणापारीण), और सत्वमूर्ति ही उत्पन्न हुए हैं, अन्य कोई नहीं; रणभीरु (युद्ध से डरनेवाले) और वितरण-भीरु (दान देने से पिछड़ जानेवाले) [तुम्हारे कुल में] है ही नहीं। याचक और विरोधी भी यदि तुमसे माँगेंगे तो श्रेष्ठ दानवीर बनकर उन्हें [सब कुछ देकर] तृप्त करोगे। तुम्हारे तात (बाप-दादा) सब प्रसिद्ध वीर थे; [आ.] तुम्हारे कुल में प्रह्लाद, आकाश में चंदमा के समान, दिव्य कांति से चमकते रहते हैं; [उसके कारण] तुम्हारा वंश अनुपम कीर्ति से पयोराशि (समुद्र) की तरह प्रवर्धित होता रहेगा। ५५४ [व.] पूर्व में तुम्हारा तीसरा दादा हिरण्याक्ष विश्व को जीतकर, गदायुध हो अपने प्रतिवीर (बराबरी के वीर) को न पाकर जब भूतल पर विहार कर रहा था तब विष्णु ने वराह का रूप ले उसका संहार किया। उसका भ्राता हिरण्यकशिपु वह [समाचार] सुन, हरि के पराक्रम पर आश्चर्यचकित हुआ, वह अपनी विजय और बल की भर्त्सना करते हुए तुरंत उस दनुजमर्दन (राक्षसांतक—विष्णु) के मंदिर में गया। तब ५५५ [कं.] हाथ में शूलायुध लिये यम के समान आगे बढ़ रहे दनुज को देखकर, विष्णु ने अपनी कालज्ञता और मायागुणशीलता के कारण चित्त में यों विचार किया : ५५६ [म.] सामना करके इसे जीतना संभव नहीं है। यदि कहीं जाकर

विदु डब्जाक्षुडु सूक्ष्मरूपमुन नावेशिंचें निश्श्वास रं-
ध्रदिशन् दैत्यु हृदयांतराळमुन ब्रत्यक्षक्रियाभीरुडै ॥ 557 ॥

व. अंत नद्दैत्यवल्लभुंडु वैष्णवालयंबु सोच्चि, वेंदकि, हरि गानक, मिन्नु मन्नु नन्वेषिंचि, त्रिदिवंबन नरसि, दिशलं बरिकिंचि, भूविवरंबुलु वीक्षिंचि, समुद्रंबुलु वेंदकि, पुरंबुलु शोधिंचि, वनंबुलु विमर्शिंचि, पाताळंब परीक्षिंचि, जगंबुन नदृष्ट शत्रुंड, मार्गणंबु सालिंचि तनलो निट्लनिये ॥ 558 ॥

कं. पगवाडु मडिय नोपुनु
वेंगडेनियु नेंदुरु पडडें तेंगुव नरुलकुं
दंगिनयेंड बगऱ मोदनु
बग गोनदगदनुचु मानें ब्राभवशक्तिन् ॥ 559 ॥

व. अतंडु मी प्रपितामहुंडु, अतनि गुणंबुलनेकंबुलु गलवु। अदि यट्लुंड-निम्मु ॥ 560 ॥

कं. आतुर भूसुरगति बुरु-हूतादुलु दन्नु वेड नोंगि गोंम्मनुचुन्
मी तंड्रि यिच्चें नायुवु, नेतन्मात्रुडवं नीवु नी लोकमुनन् ॥ 561 ॥

---

छिप जाऊँ तो यह भयंकर वन प्राणियों का पीछा करनेवाली मृत्यु की भाँति मुझ पर चढ़ आवेगा; यों कहकर क्रियाविद् (कर्तव्य जाननेवाला) अब्जाक्ष (कमलनेत्र विष्णु) ने प्रत्यक्ष (आमने-सामने) लड़ने से डर कर, सूक्ष्मरूप में नासारंध्रों की राह दैत्य के हृदंतराल में प्रवेश किया। ५५७ [व.] तब उस दैत्यवल्लभ (राक्षसों के राजा) ने विष्णु के आलय (वासस्थान) में घुसकर ढूंढ़ा; हरि को न पाकर वह भूमि और आकाश में खोजने लगा; उसने स्वर्ग देख लिया, दिशाओं में परखा, भूविवरों (सुरंगों) में पता लगाया, समुद्रों को छान डाला, पुरों (नगरों) को शोधा, वनों का विमर्शन किया, पाताल की परीक्षा ली, जग में कहीं भी शत्रु को न पाकर, उसने ढूंढ़ना छोड़, अपने मन में यों सोचा : ५५८ [म.] "मेरा शत्रु मर गया होगा, यदि मरा न होता तो मनुष्यों को कहीं न कही दिखाई न देता ? [अवश्य मर गया होगा] मरे हुए शत्रु से वैर रखना अनुचित होगा" —इस प्रकार सोचकर उसने अपनी प्रभुशक्ति के वल पर [विष्णु के लिए] अन्वेषण छोड़ दिया। ५५९ [व.] वह तुम्हारा प्रपितामह (परदादा) था। उसके अनेक गुण हैं। उस बात को वैसे रहने दो। ५६० [कं.] अति दीन ब्राह्मणों जैसे पुरुहूत (इंद्र) आदि देवताओं ने जब विनती की तो तुम्हारे पिता ने उन्हें अपनी आयु का दान दिया। इस लोक में तुम भी उनके समान ही [महान्] बने हो, साधारण जन नहीं हो। ५६१

कं. एलितिवि मूडु जगमुलु,
दोलितिविद्रादि सुरुल दोल्लिटिवारि
ब्रोलितिवि दानगुणमुल
जालिति वी राक्षसुलनु संरक्षिपन् ॥ 562 ॥

व. अदियुनुंगाक ॥ 563 ॥

कं. राज्यंबु गलिगॆनेनियु, बूज्युलकुनु याचकुलकु भूमिसुरुलकुन्
भाज्यमुग ब्रतुकडेनियु, द्याज्यंबुलु वानि जन्म धर गेहंबुल् ॥ 564 ॥

कं. मुन्नॆन्नुदुरु वदान्युल, -नॆन्नॆडुचो निन्नु द्रिभुवनेशुड वनुचु-
न्निन्नि दिनंबुलनुंडियु, नॆन्नडु निनु बॆट्टुमनुचु नॊंड्मु सेयन् ॥ 565 ॥

आ. ऒंटिवाड नाकु नॊकटि रॆंडडुगुल
मेर यिम्मु सॊम्मु मेर यॊल्ल
गोर्कॆ दीर ब्रह्मकूकटि मुट्टॆद
दानकुतुकसांद्र ! दानवॆंद्र ! 566

व. अनिन बरम याचकुनकु ब्रवातयिट्लनियॆ ॥ 567 ॥

आ. उन्नमाटलॆल्ल नॊप्पुनु विप्रुंड
सत्यगतुलु वृद्धसम्मतंबु

---

[कं.] तुमने तीनों लोकों पर अपना शासन स्थिर किया, इंद्र आदि देवताओं को मार भगाया, दानगुण में अपने पूर्वजों के तुल्य बने हो, और इन राक्षसों का संरक्षण कर सके हो। ५६२ [व.] इसके अतिरिक्त। ५६३ [कं.] यदि किसी को राज्य प्राप्त हुआ तो उसके लिए, पूज्य व्यक्तियों, याचकों तथा भूमिसुरों (ब्राह्मणों) को भी भाग देते हुए जीना (भोगना) समुचित है, यदि ऐसा न किया तो उसका जन्म, उसका राज्य और घर-द्वार त्याज्य (छोड़ देने योग्य) हैं। ५६४ [कं.] लोग त्रिभुवनेश्वर कह कर तुम्हें दाताओं की गणना में सबसे प्रथम गिनेंगे। इतने दिनों तक मैंने कभी तुमसे किसी वस्तु की याचना, ज़िद से नहीं की। ५६५ [आ.] मैं एकाकी हूँ, मुझे [केवल] एक दो पग भूमि दे दो, अपार धन-संपत्ति मुझे नही चाहिए। हे दानवेंद्र ! (राक्षसराजा) ! दान देने का गहरा कुतूहल रखनवाले राजा ! [यह तीन पग भूमि पाने मात्र से] मेरी कामना की पूर्ति होगी और मैं संतोष से ब्रह्मानंद की चोटी पर पहुँच जाऊँगा। ५६६ [व.] इतना कहने पर उस परमयाचक [वामन] से प्रदाता [बलि] ने यों कहा : ५६७ [आ.] "हे ब्राह्मण ! तुमने जो वचन कहे वे सब समुचित हैं, सत्य हैं और वृद्ध (गुरुजन)-सम्मत है। किंतु हाय ! दान माँगने की चाह रखकर भी यह थोड़ी-सी माँग क्यों की ?

लडुग दलचि कोंचेमडिगिति वोचेल्ल !
दातपेंपु सोंपु दलपवलदे ॥ 568 ॥

म. वसुधाखंडमु वेडितो गजमुलन् वांछिचितो वाजुलन्
वेंस नूहिचितो कोरितो युवतुलन् वीक्षिचि कांक्षिचितो
पसिबालुंडव् नेरवीवडुग नी भाग्यंबुलोपाटिगा-
कसुरेंद्रुंडु पदत्रयंबडुग नी यल्पंबु नी नेर्चुने ॥ 569 ॥

व. अनिन मोगंबुनं जिरुनगव् मोलकलोत्त, गृहमेधिकि मेधावि यिट्लनियें ॥ 570 ॥

म. गोंडुगो जन्निदमो कमंडलुवो नाकुन् मुंजियो दंडमो
वडुगेनेक्कड भूमु लेक्कड करुल् वामाक्षुलश्वंबुले-
क्कड नित्योचितकर्ममेक्कड मदाकांक्षामितंबन मू-
डडुगुल् मेरय त्रोव किच्चुटये ब्रह्मांडंबु नापालिकिन् ॥ 571 ॥

व. अदियुनुं गाक ॥ 572 ॥

कं. व्याप्ति बोंदक वगवक, प्राप्तंबगु लेशमैन बदिवेलनुचुन्
दृप्ति जेंदनि मनुजुडु, सप्तद्वीपमुलनैन जक्कंबडुने ॥ 573 ॥

शा. आशापाशमु दा गडुन्निडुपु लेदंतंबु राजेंद्र ! वा-
राशिप्रावृत मेदिनीवलय साम्राज्यंबु चेकूडियु

---

[माँगते समय] दाता के ऐश्वर्य और गरिमा का भी विचार रखना चाहिए न ? ५६८ [म.] तुम वसुधाखंड (भूखंड) माँगते, गज चाहते, घोडों की इच्छा करते, देखकर युवतियों की अभिलाषा करते, [तो ठीक होता ।] तुम अभी [दुधमुँहे] बच्चे हो, याचना करना नही जानते । इतना ही तुम्हारा भाग्य था । [मैं क्या करूँ ?] असुरों का प्रभु होकर तीन पग भूमि का यह अल्प दान कैसे दूँ ?" ५६९ [व.] इतना कहने पर, उस गृहमेधी (गृहस्थ बलि) से मेधावी (बुद्धिमान) वामन ने, जिसके मुख पर मंदहास अकुरित हो रहा था यों उत्तर दिया : ५७० [म.] छत्री, जनेऊ, कमंडल, मुंजी अथवा दंड (डंडा) चाहनेवाला मैं ब्रह्मचारी कहाँ और ये भूमि, हाथी, वामाक्षियाँ (सुंदरियाँ) और अश्व कहाँ ? मेरा विहित नित्यकर्मानुष्ठान कहाँ ? [और यह सुखभोग की सामग्री कहाँ ?] मेरी माँगी हुई तीन पग की भूमि देना ही मेरे लिए ब्रह्मांड देने के समान है । ५७१ [व.] इसके अतिरिक्त । ५७२ [कं.] लालच में पड़े बिना, अभाव में भी दुःख न करते हुए, आपसे आप प्राप्त द्रव्य-लाभ के बहुत अल्प होने पर भी, उसी को महान भाग्य समझ कर, जो मनुष्य तृप्त नही होता उसे सप्त-द्वीपों की संपत्ति देने पर भी वह संतुष्ट न होगा । ५७३ [शा.] हे राजेंद्र !

गासि बॉदिरि गाक वैन्य गय भूकांताद्दुलुन्नर्थका-
माशन् बायगनेर्चिरे मुनु निजाशांतंबुलं जूचिरे ॥ 574 ॥

सी. संतुष्टुडी भूडुजगमुल बूज्युंडु संतोषिकॅप्पुडु जरुगु सुखमु
सतोषि गाकुंट संसरहेतुवु, संतसंबुन मुक्तिसतियु दॉरकु
बूट पूटकु जगंबुन यदृच्छालाभ तुष्टिटनि देजंबु तोन पॅरुगु
परितोषहीनत ब्रभ चॅडिपोवुनु जलधार ननलंबु समयुनट्लु

आ. नीवु राजवनुचु निखिलंबु नड्डुगुट
लगवु गादु नाकु दगिन कॉलदि
येनु वेडिगॉनिन यी पदत्रयमुनु
चाल दनक यिम्मु चालु चालु ॥ 575 ॥

व. इट्लु पलुकुचुन्न खर्वुनकु नुर्वीश्वरंडुर्वीदानंबु सेयं दलंचि, कर कलित सलिल कलशुंडैन यव्वितरणगुण मुखरुनि गनि, निज विचारयुक्त दनुज राज्यचक्रुंडगु शुक्रुंडिट्लनियॆ ॥ 576 ॥

सी. दनुजेंद्र ! यीतडु धरणीसुरुड्डु गाडु देवकार्यंबु साधिंचु कॉडकु
हरि विष्णु डव्ययुं डदितिगर्भंबुन गश्यपसूनुडै गलिगॆ नकट
यॆरुग कीतनि कोर्कॆ निच्चॆद नंटिवि दैत्य संतति कुपद्रवमु वच्चु
नी लक्ष्मि तेजंबु नॆलवु नैश्वर्यंबु वंचिचि यिच्चुनु वासवुनकु

---

आशापाश (आशा रूपी रस्सी) बड़ा लंबा है, उसका अंत नहीं होता, वाराशि (समुद्र) से घिरा हुआ मेदिनी-साम्राज्य (भूमंडल का राज्य) हाथ में रखकर भी वैन्य, गय आदि भूकान्त (राजा लोग) कष्ट भोगते रहे, अर्थ (धन) और काम की आशा को वे लोग छोड़ नहीं सके, अपनी तृष्णा का अंत क्या वे देख सके ? (तृप्त नही हुए) । ५७४ [सी.] संतुष्ट रहनेवाला इस जग मे पूज्य होता है, संतोषी का [जीवन] सदा सुख में ही बीतता है; संतोष का न होना ही संसार के (बंधन का) कारण है; संतुष्ट मनुष्य को मुक्तिकांता का भी लाभ होता है । यदृच्छा-लाभ (अपने आप प्राप्त लाभ) से संतुष्ट होने (रहने) वाले का तेज (बल) जग में दिन पर दिन बढ़ताजाता है । जिस प्रकार जल-धारा से अनल (अग्नि) बुझकर नष्ट हो जाता है, उसी प्रकार परितोषहीनता (संतोष के न होने) से मनुष्य की प्रभा (तेज) विनष्ट हो जाती है । [आ.] तुम्हें राजा जानकर तुमसे सब कुछ माँग लेना मेरे लिए समुचित नही है, [मेरे लिए जो योग्य है वह] तीन पग धरती मैंने माँगी है, उसे अपर्याप्त न कहकर दे दो, वही मुझे चाहिए। ५७५ [व.] यों कहनेवाले खर्व (बौने) को उर्वीश्वर (राजा बलि) ने उर्वीदान (भूदान) करने को सोचकर, सलिल से भरे कलित कर-कमल (हाथ) वाला होने पर (हाथ में जल भर लेने पर), उस वितरणगुण

आ. मॉनसि जगमुलॅल्ल मूडुपादंबुल
नखिल कायुडगुच्नु नाक्रमिचु
सर्वधनमु विष्णु संतर्पणमु चेसि
बड्गु पगिदि यॅट्लु ब्रतिकॅदीवु ? ॥ 577 ॥

कं. ऑक्क पदंबुन भूमियु, नॉक्कट द्रिदिवंबु ग्रॉक्कि युन्नत मूर्तिन्
दिक्कुलु गगनमु दानै, वॅक्कस मैयुन्न नॅदु वॅडलॅदु चॅपुमा ॥ 578 ॥

सी. इच्चॅद ननि पलिकि योकुन्न नरकंबु ग्रोव नीवुनु समर्थुडवॅ देव !
ये दानमुन नाश मेतॅंचु नदियुनु दानंबु गादंड्रु तत्वविदुलु
दानंबु यज्ञंबु तपमु कर्मंबुलु दा वित्तवंतुडॅ तलपवलयु
दनयिट गल सर्व धनमॅल्ल नॅदु भागमुलुगा विभजिचि काममुनकु

आ. नर्थमुनकु धर्मयशमुल काश्रित, बृंदमुलकु समत बॅट्टुनट्टि
पुरुषुडिदु नंदु बूर्णुडॅ मोविचु, दन्नु मानि चेत तगवुगादु ॥ 579 ॥

---

(दान-गुण) के कारण प्रसिद्ध [बलि] को देखकर, अपने विचार के अनुसार दनुजराज्य का चक्र घुमानेवाले शुक्र ने इस प्रकार कहा : ५७६ "[सी.] हे दनुजेंद्र ! यह तो धरणीसुर (ब्राह्मण) नहीं है, देवों का कार्य साधने के निमित्त, अदिति के गर्भ से कश्यप का पुत्र होकर उत्पन्न हुआ अव्यय, हरि, विष्णु है। हाय ! यह न जानकर तुमने इसका चाहा दान देने को कहा, [इससे] दैत्य-संतति (संतान) को उपद्रव (संकट) उत्पन्न होगा, यह तुम्हारी लक्ष्मी (संपत्ति), तेज, आवास और ऐश्वर्य को वंचित कर (धोखे से लेकर) वासव (इन्द्र) को दे देगा। [आ.] लगकर यह अपनी काया (शरीर) को विराट् बनाकर तीन डगों में समस्त जग को आक्रांत कर लेगा, अपने सर्वधन (समस्त ऐश्वर्य) को विष्णु के हस्तगत करके, दरिद्र के समान तुम कैसे जीओगे ? ५७७ [कं.] जब यह एक पग में भूतल, और दूसरे में स्वर्गलोक नापकर अपनी विशाल मूर्ति से दिशाओं में और आकाश में फैलकर दुस्सह हो रहेगा, तब तुम कहाँ जाओगे ? बोलो। ५७८ [सी.] हे देव ! "दूँगा" कहकर वचन देने के बाद न दिया तो नरक प्राप्त होगा, [किंतु] तुममें उससे बच जाने की सामर्थ्य है। जिस दान के कारण नाश होगा, उसे तत्त्वविद् (शास्त्रज्ञ) दान नहीं कहते। दान, यज्ञ, तप, और कर्माचरण के बारे में स्वयं वित्तवान् (धनवान्) होकर ही विचार करना चाहिए। अपने पास का समस्त धन-संपत्ति पाँच भागों में विभाजित कर, काम (भोग), [आ.] अर्थ, धर्म, यश, और आश्रित जनों पर समान रूप से जो पुरुष व्यय करेगा, वह इह और पर (लोक-परलोक) में पूर्ण रूप से आनंद प्राप्त करेगा। अपने को वंचित रखकर किया जानेवाला [दान] कर्म उचित नहीं है। ५७९ [व.] इसके अतिरिक्त

व. अद्दियुनुं गाक यी यर्थंबुनंदु वहुभंगि वह्वृचगीतार्थंबु गल दॊकटि। सावधानुडवै यार्कणिपुमु ॥ 580 ॥

सी. अंगीकरिंचिन नखिलंबु पोवुचो ननृतंबु गादु लेदनिन नधिप !
यात्मवृक्षमु मूल मनृतंबु निश्चय मनृतमूलंबु गल्ग नात्म चॆडदु
पुष्पफलमु लात्मभूजंबुनकु सत्यमा स्रानु ब्रतुकमि नवियु जॆडुनु
फलपुष्पमुलु लेक पसचॆडि वृक्षंबु मूलंबुतो वृद्धि बॊंदुगावॆ

ते. चेटु गीडतयु लघिमयु जेंदकुंड,
निच्चु पुरुषुंडु चॆडकुंडु निद्धचरित !
काक यंचित सत्यसंगति नटंचु
निजधनंबर्थिकिच्चिन नीकु लेदु ॥ 581 ॥

आ. सर्वमैन चोट सर्वधनंबुलु
नडुग लेदटंचु ननृतमाडु
चॆनटि पंद नेमि चॆप्प ब्राणमुतोडि
शवमु वाडु वानि जन्ममेल ? ॥ 582 ॥

व. मरियु नॊक्क विशेषंबु गलदु विवरिंचॆद ॥ 583 ॥

इस संदर्भ में भाँति-भाँति के अनेक ऋचा और गीताओं का अर्थ-कथन [उपलब्ध] है, सावधान होकर सुनो। ५८० [सी.] हे राजन् ! पहले देना स्वीकार कर लेने पर भी, यदि उस दान के कारण [दाता का] सर्वस्व नष्ट होता हो तो बाद को देने से इनकार करना अनृत (असत्य) नहीं कहा जा सकता; क्योंकि आत्म रूपी वृक्ष [अस्तित्व] के लिए अनृत (असत्य) निश्चय ही मूल (जड़) के समान है, और वह अनृत रूपी मूल जब तक सुरक्षित रहता है तब तक [वृक्ष] रूपी आत्मा नष्ट नहीं होती। सत्य उस आत्मा रूपी वृक्ष के लिए फल-फूल के समान है, वृक्ष के जीवित न रहने पर उसके फल-फूल भी नष्ट हो जाते हैं, फल-फूलों के झड़ जाने पर यद्यपि वृक्ष शोभाहीन बन जाता है, फिर भी, मूल सुरक्षित रहने के कारण वृक्ष फिर से बढ़कर लहलहा सकता है। [ते.] हे इद्ध (शुद्ध) चरित वाले राजन् ! जो पुरुष स्वयं हानि, कमी या हीनता सहे बिना [दूसरों] को देता है, वह कभी विनष्ट नहीं होता। [अतः] ऐसा न करके, सत्य-संगत कहकर यदि तुम इस अर्थी (याचक) को अपना धन दे दोगे तो फिर तुम निर्धन ही रह जाओगे, [तुम्हारे लिए] कुछ भी शेष नहीं रहेगा। ५८१ [आ.] समस्त धन-संपत्ति रखते हुए भी, याचकों के माँगने पर नाहीं करके जो झूठ बोलता है, उस नीच भीरु को क्या कहना ? वह प्राण के साथ रहनेवाला शव है, उसका जन्म व्यर्थ है। ५८२ [व.] और एक विशेषता है, विवरण बतलाता हूँ, सुनो। ५८३ [आ.] हे राजन् ! वारिजाक्षियों

आ. वारिजाक्षुलंदु वैवाहिकमुलंदु
प्राण वित्त मान भंगमंदु
जकित गोकुलाग्रजन्म रक्षणमंदु
बोंकवच्चु नघमु पोंद दधिप ! ॥ 584 ॥

## अध्यायमु—२०

म. कुलमुन् राज्यमु तेजमुन् निलुपु मी कुब्जुंडु विश्वंभरुं-
डर्लति बोडु त्रिविक्रमस्फुरण वाडे निडु ब्रह्मांडमुन्
गलडे मान्प नोकंडु ना पलुकुलाकर्णिपु कर्णंबुलन्
वलदी दानमु गीनमुन् बनुपुमा वर्णिन् वदान्योत्तमा ! ॥ 585 ॥

व. अनि यिट्लु हितंबु पलुकुचुन्न कुलाचार्युनकु क्षणमात्र निमीलितलोचनुंडै यशस्वि यिट्लनियें ॥ 586 ॥

सी. निजमानतिच्चिति नीवु महात्मक, महिनि गृहस्थधर्मंबु निदिय
यर्थंबु गामंबु यशमुनु वृत्तियु, नेय्यदि प्राथिप नित्तु ननियु
नर्थलोभंबुन नर्थि बोम्मनुटेट्लु, पलिकि लेदनुकंटे बापमेद्दि
येट्टि दुष्कर्मुनि ने भरिचेंद गानि, सत्यहीनुनि मोवजाल ननुचु

---

(स्त्रियों) के तथा विवाहों के संबंध में, प्राण, वित्त (धन), मान का भग होते समय में, तथा भयभीत गो-कुल (समूह) [तथा] अग्रजन्माओं के (ब्राह्मणों के) रक्षण के समय में असत्य कहा जा सकता है, उससे अघ (पाप) न लगेगा। ५८४

## अध्याय—२०

[म.] हे वदान्योत्तम (उत्तम दाता) ! तुम अपने कुल, राज्य और तेज को बचाये रखो, यह कुब्ज (बौना) विश्वभर (विष्णु) है, यह थोड़े में नही जायगा (तृप्त न होगा); त्रिविक्रम बनने के स्फुरण से (तीनों लोकों को तीन पदों में नाप लेने के विचार से) यह सारे ब्रह्मांड में व्याप्त हो जावेगा, इसे रोकनेवाला एक भी नहीं है। मेरी बात पर कान देकर सुनो, यह दान-वान कुछ नहीं चाहिए, इस वर्णी (ब्रह्मचारी) को [वापस] भेज दो"। ५८५ [व.] इस रीति से हितवचन कह रहे कुलाचार्य (कुलगुरु) से उस यशस्वी (कीर्तिवान्) बलि ने क्षणमात्र निमीलित-लोचन होकर (आँखें मूंदकर) यों कहा। ५८६ [सी.] "हे महात्मा ! तुमने जो कहा वह सत्य है, भूतल पर गृहस्थ धर्म भी यही है। [मैं अस्वीकार नही करता] किंतु यह वचन देकर कि अर्थ (धन-संपत्ति), काम (सुखभोग), यश और वृत्ति (आजीविका) जो माँगो देता हूँ, अब अर्थ-लोभ में पड़कर याचक को [कुछ भी दिये बिना खाली हाथ] लौटा कैसे

ते. बलकदे तोंलिल भूदेवि ब्रह्मतोड
समरमंदड्गु दिरुगक च्चुकंटे
वलिकि बोंकक निजमुन बरगुकंटे
मानधनुलकु भद्रंबु मरियु गलदे ॥ 587 ॥

कं. धात्रिनि हालिकुनकु सु, -क्षेत्रमु बीजमुलु लेस्स चेकुरु भंगि
जित्रमुग दात कोवियु, बात्रमु समकूरुनट्टि भाग्यमु गलदे ? ॥ 588 ॥

शा. कारे राजुलु राज्यमुल् गलुगवे गर्वोन्नति बोंदरे
वारेरी सिरि मूटगट्टुकोंनि पोवंजालिरे भूमिप
बेरैनं गलदे शिबि प्रमुखुलं ब्रीतिन् यशः कामुलै
यीरे कोर्कुलु वारलन् मरचिरे यिक्कालमुन् भार्गवा ! ॥ 589 ॥

कं. उडुगनि ऋतुवुल व्रतमुल
बोंडगन जननट्टि पोंडवु पोंडवुन गुरुचै
यडिगेंडिनट ननु बोटिकि
निडरादे महानुभाव ! यिष्टार्थंबुल् ॥ 590 ॥

---

दूँ ? वचन देकर इनकार करने से बढकर पाप कौन सा है ? पूर्व में भूदेवी ने ब्रह्मा से कहा था न कि किसी भी प्रकार के दुष्कर्मों का भार मैं वहन कर सकती हूँ किंतु सत्यहीन का बोझा मैं कदापि सहन नहीं कर सकती। [ते.] युद्ध में विना पैर पीछे रखे (पीठ दिखाये) मर जाना, दिये हुए वचन को झूठा किये बिना सत्य पर डटे रहना —इन दोनों से वढ़कर मानधनी (अभिमानी) के लिए शुभप्रद और कुछ भी नहीं है। ५८७
[कं.] इस जग में हालिक (कृषक) को [उसके भाग्य से ही] अच्छा [उर्वर] क्षेत्र (खेत) और श्रेष्ठ बीज प्राप्त होते हैं, उसी रीति से दाता को यदि दान करने का अवकाश (अवसर) और [पाने के लिए] योग्य पात्र संयोग से मिलजाय, तो उससे वढ़कर सौभाग्य क्या होगा ? [मुझे ऐसा ही सौभाग्य अब प्राप्त हुआ है, यह एक विचित्र [संयोग है]। ५८८
[शा.] हे भार्गव (शुक्राचार्य) ! [संसार में] अब तक क्या राजा नही हुए ? क्या उनके [वड़े-व्रड़े] राज्य नहीं थे ? वे [अपने प्राभव को लेकर] क्या गर्व से फूल नहीं उठे थे ? पर, अब वे लोग कहाँ हैं ? मरकर, जाते समय क्या वे अपना ऐश्वर्य गाँठ बाँधकर ले जा सके ? इस भूमि पर उन लोगों का नाम तक है ? [इसके विपरीत] शिबि आदि नरेशों ने यश की कामना से याचकों को दान देकर उनके अभीष्ट प्रीतिपूर्वक पूर्ण किये थे न ? उन्हें इस काल में भी भुलाया तो नहीं गया (वे विस्मृत नहीं हुए)। ५८९
[कं.] हे महानुभाव ! यज्ञों और व्रतों को अविरत रूप से करते जाने पर भी जिसे देखा नहीं जा सकता वैसा सर्वोन्नत [विष्णु] छोटे आकार का

शा. आदिन् श्रीसति कोप्पुपै दनुवुपै नंसोत्तरीयंबुपै
पादाब्जंबुलपै गपोलतटिपै बालिड्लपै नूत्न म-
र्यादं जेंदु करंबु ग्रिदगुट मीदै ना करंबुट मे-
ल्गादे राज्यमु गोज्यमुन् सततमे कायंबु नापायमे ? ॥ 591 ॥

म. निरयंबैन निबंधमैन धरणीनिर्मूलनंबैन दु-
र्मरणंबैन गुलांतमैन निजमुन् रानिम्मु कानिम्मु पो
हरुडैनन् हरियैन नीरजभवुंडभ्यागतुंडैन नौ-
दिरुगन्नेरदु नादु जिह्व विनुमा धीवर्य ! वेयेटिकिन् ॥ 592 ॥

आ. नोडिविनंत यिट्टु मसलक यिच्चुचो
नेल कट्टु विष्णुडेटिमाट
कट्टेनेनि दान करुणिंचि विडुचुनु
विडुवकुंडनिम्मु विमलचरित ! ॥ 593 ॥

कं. मेरुवु तलक्रिंदैननु, बारावारंबुलिंक बाङिन लोलो
धारुणि रजमै पोयिन, दाराध्वमु बद्धमैन दप्पक यित्तुन् ॥ 594 ॥

---

बौना बन, मुझ जैसे से याचना करने आया तो उसे उसके इष्टार्थ क्यों न दिये जायँ? ५९०  [शा.] प्रथम लक्ष्मीदेवी की कबरी (जूड़े)पर, फिर उसके बदन पर, उत्तरीय (उपरने) पर, पादाब्जों (चरण-कमलों) पर कपोलतटि पर, स्तनों पर [रहकर] नूतन शोभा पानेवाला [विष्णु का] हाथ [दान लेते समय] नीचे हो और मेरा हाथ ऊपर हो —यह क्या [मेरे लिए] महत्त्व-पूर्ण नहीं है ? यह राज्य और वाज्य क्या चिरस्थायी रहेगा ? [मेरी] काया (शरीर) क्या निरपाय (नाशहीन) है ? ५९१  [म.] [यह दान देने से] चाहे मैं नरक में जाऊँ, चाहे बंधन में पड़ूँ, चाहे मेरी धरणी (राज्य) निर्मूल हो जाय, चाहे मुझे दुर्मरण मिले, [अथवा] मेरे कुल का नाश हो जाय, पर सत्य को [स्थिर] होने दो; यह अभ्यागत (अतिथि) चाहे हर (शिव) हो, [या] हरि (विष्णु) हो, [अथवा] नीरजभव (कमलसभव— ब्रह्मा) हो तो होने दो; हे धीवर्य (बुद्धिमान्) ! सुनो, मेरी जिह्वा (जीभ) कभी मुकर नहीं सकती (मेरा वचन झूठा नहीं हो सकता) हज़ार [बातें] क्यों ? ५९२  [आ.] जितना देने का [मैंने] वचन दिया, बिना संकोच, उतना देने पर भी विष्णु मुझे बंधन में क्यों डालेगा ? यह कैसी बात है (कैसी बात तुम कहते हो) ? हे विमल-चरित (पवित्र चरित्र वाले) ! यदि वह मुझे बाँध दे तो वही कृपापूर्वक फिर छोड़ देगा, यदि छोडेगा नहीं तो जाने दो, न छोड़ने दो [कोई चिंता नहीं] । ५९३  [कं.] चाहे मेरुपर्वत उलट जाय, पारावार (समुद्र) सूख जायँ, पृथ्वी अंदर ही अंदर रज (धूल) बन जाय, या चाहे तारापथ (आकाश) टूट पड़े, [मैं यह दान]

मत्त. ऎन्नडुं वरु वेडवोडट येकलंबट कन्नवा-
रन्नदम्मुलुनैन लेरट यन्निविद्यल मूल गो-
ष्ठि ऎऱिंगिन प्रोडगुज्जट येतुलॊग्गि वसिप नी
चिन्नि पापनि त्रोसिपुच्चग जित्त मॊल्लदु सत्तमा ! ॥ 595 ॥

व. अनि यिट्लु सत्यपदवी प्रमाण तत्परुंडुनु, वितरण कुतूहल सत्वरुंडुनु, विमल यशस्कुंडुनु, दृढमनस्कुंडुनु, नियत सत्यसंधुंडुनु, नर्थिजन कमल-बंधुंडुनुनैन बलि जूचि, शुक्रुंडु कोपिंचि, मदीयशासन मतिक्रमिंचुटंजेसि शीघ्रकालंबुन बदभ्रष्टुंडवु गम्मनि शपियिंचॆनु । बलियुनु, गुरुशापतप्तुं-डय्युनु, सूनृतमार्गंबुन कभिमुखुंडै युंडॆ । अप्पुडु ॥ 596 ॥

आ. व्रतुकवच्चु गाक बहुबंधनमुलैन, वच्चुगाक लेमि वच्चुगाक
जीवधनमुलैन जॆडुगाक पडुगाक, माट दिरुगलेरु मानघनुलु ॥ 597 ॥

व. अनुनव्यवसरंबुन ॥ 598 ॥

आ. दनुजलोकनाथु दयित विध्यावळि
राजवदन मदमराळगमन

---

अवश्य दूंगा [टलूंगा नहीं] । ५९४ [मत्त.] हे सत्तम (श्रेष्ठ) ! इसका कथन है कि यह कभी मांगने नहीं गया, यह अकेला है, इसके जन्मदाता और भाई-बहिन तक नहीं हैं। समस्त-विद्याओं के मूल-प्रसंग जाननेवाला प्रवीण है यह बौना। ऐसा यह जब हाथ पसार कर [मांग] रहा है तो इस नन्हें [छुटभैये] का निरादर करने को मेरा जी नहीं मानता" । ५९५ [व.] यों सत्यपद को प्रमाणित करने में तत्पर रहनेवाले, वितरण (दान) देने के कुतूहल से उतावले होनेवाले, विमल-यशस्वी (स्वच्छ कीर्ति वाले), दृढमनस्क, नियत-सत्यसंध (सदा-सत्यभाषी), याचक रूपी कमलों के लिए मित्र (सूर्य) बने हुए उस बलि को देखकर शुक्राचार्य कुपित हुआ और शाप दिया कि मेरे शासन (आज्ञा) का अतिक्रमण करने के कारण तुम शीघ्र पदभ्रष्ट हो जाओ। गुरु के शाप से तप्त (दुःखित) होकर भी, बलि सूनृतमार्ग (सत्य के मार्ग) के प्रति ही अभिमुख हो रहा। तब ५९६ [आ.] मानधनी (आत्माभिमान को ही अपनी संपत्ति माननेवाले) मनुष्यों को किसी भी प्रकार का जीवन बिताना पड़े, चाहे अनेकों बंधनों में फँस जायँ, या दरिद्रता भोगें, जीव-धन (जीवन और संपत्ति) नष्ट हो जाय, या स्वयं गिर जायँ, वे सब कुछ सह सकते हैं, किंतु बचन देकर मुकर नहीं सकते । ५९७ [व.] उस अवसर पर, ५९८ [आ.] दनुजपति बलि की दयिता (पत्नी), राजवदना (चंद्रमुखी) और मदमरालगमना (मस्त हंस की चाल चलनेवाली) विध्यावली पति का संकेत जानकर, वटु के पैर धोने के निमित्त, वर-हेम-

वट्टुनि काळ्ळु गडुग वर हेमघटमुन
जलमु दॆच्चॆ भर्त सन्न यॆड्गि ॥ 599 ॥

व. अय्यवसरंबुन गपटवटुनकु नद्दानवेंद्रुंडिट्लनियॆ ॥ 600 ॥

कं. रम्मा माणवकोत्तम ! लॆम्मा नी वांछितंबु लेदनकित्तुन्
दॆम्मा यडुगुल निटु रा, -निम्मा गडुगंगवलयु नॆंटिकि दडयन् ॥ 601 ॥

म. बलि दैत्येंद्र करद्वयीकृत जलप्रक्षाळन व्याप्तिकिन्
जलजाताक्षुडु साचॆ योगिसुमनस्संप्राथित श्रीदमुन्
गलितानम्र रमाललाट पदवी कस्तूरिका शादमुन्
नळिनामोदमु रत्ननूपुरित नानावेदमुं बादमुन् ॥ 602 ॥

कं. सुरलोक समुद्धरणमु, निरत श्रीकरण मखिल निगमांतालं-
करणमु भवसंहरणमु, हरिचरणमु नीट गडिगॆ नसुरोत्तमुडुन् ॥ 603 ॥

व. इट्लु धरणीसुर दक्षिणचरण प्रक्षाळनंबु चेसि, वामपादंबु गडिगि, तत्पावन जलंबु शिरंबुनं जल्लुकॊनि, वाचि देशकालादि परिगणनंबु सेसि ॥ 604 ॥

---

घट (सुंदर सोने के कलश) में जल भरकर लायी। ५९९ [व.] उस अवसर पर, कपट-वटु से दानवेंद्र (राक्षसराजा) ने यों कहा: ६०० [कं.] "हे माणवकोत्तम (उत्तम बाल ब्रह्मचारी)! आओ, तुम्हारा वांछित [इच्छा] नकारे बिना दे देता हूँ; उठो! अपने पग इधर दो, धोना चाहिए आगे बढ़ाओ, अब देर क्यों करनी है?" ६०१ [म.] दैत्येंद्र बलि के करद्वयी (दोनों हाथों) से किये जा रहे प्रक्षालन के निमित्त जलजाताक्ष (कमललोचन— विष्णु) ने अपने चरण आगे बढ़ाये जो योगियो तथा देवों को उनसे प्राथित (माँगी हुई) श्री (सपत्ति) प्रदान करनेवाले हैं, जो आनम्र (झुकी = दंडवत् करनेवाली) रमा (लक्ष्मी) देवी के ललाट-पदवी (माथे) पर लगे कस्तूरिका-शाद (कस्तूरी-पक) से कलित (सुंदर) है, जो नलिनामोद (अलियों को प्रसन्न करनेवाले = कमल) हैं, और रत्न-जटित-नूपुर बने नाना वेदों से सुशोभित है। ६०२ [कं.] असुरोत्तम (उत्तम राक्षस— बलि) ने हरि का वह चरण पानी से धोया जो सुरलोक (स्वर्ग) का समुद्धार करनेवाला है, जो सदा संपत्तिप्रद है, अखिल वेदांतों (दर्शनों) का अलंकरण (भूषण) बना हुआ है, और भव (जनन-मरणादि संसार) का संहार करनेवाला है (भक्तों का भवबध छुड़ानेवाला है)। ६०३ [व.] यों धरणीसुर (ब्राह्मण) का दक्षिण चरण (दाहिने पैर) का प्रक्षालन करके [फिर] वामपाद (बायाँ पैर) धोकर, वह पावन जल शिर पर छिड़ककर [अनंतर] बलि ने आचमन करके, देश-काल आदि का परिगणन करके, ६०४ [शा.] "विप्राय प्रकट व्रताय भवते विष्णु-

शा. "विप्राय प्रकट व्रताय भवते विष्णुस्वरूपाय वे-
दप्रामाण्य विदे त्रिपाद धरणीं दास्यामि" यंचु ग्रिया-
क्षिप्रुंडै दनुजेश्वरुंडु वडुगुं जेसाचि पूजिचॆं ब्र-
ह्मप्रीतम्मनि धारवोसॆं भुवनंबाश्चर्यमु वोंदगन् ॥ 605 ॥

व. तत्कालंबुन ॥ 606 ॥

आ. नीरधार बडगनीक यड्डंबुगा
गलशरंध्र मापगानु दॆलिसि
हरियु गाव्युनेत्रमट्टु कुशाग्रंबुन
नडुव नेकनेत्रुडय्यॆ नतडु ॥ 607 ॥

व. अंत ॥ 608 ॥

म. अमराराति कराक्षतोज्झित पवित्रांभः कणश्रेणिकिं
गमलाधीश्वरुडॊड्डॆ खंडित दिवौकस्वामि जिन्मस्तमु
गमलाकर्षण सुप्रशस्तमु रमाकांता कचोपास्तमुन्
विमल श्रीकुच शात चूचुकतटी विन्यस्तमुन् हस्तमुन् ॥ 609 ॥

कं. मुनिजन नियमाधारनु, जनितासुर युवति नेत्र जलकण धारन्
दनुजेंद्र निराधारनु, वनजाक्षुडु गॊनियॆं बलिविवर्जित धारन् ॥ 610 ॥

---

स्वरूपाय वेदप्रामाण्य विदे त्रिपाद धरणी दास्यामि"— (ब्रह्मचर्य व्रत में प्रगट हुए, वेद के प्रमाण से समझे जानेवाले, विष्णुस्वरूपी, तुम ब्राह्मण को त्रिपाद धरणी [तीन पग ज़मीन] दे दूंगा) —यों कहते हुए तुरंत क्रिया-शील हो, उस दनुजेश्वर (बलि) ने हाथ फैलाकर वटु का पूजन किया, फिर "ब्रह्मार्पण" कहकर जल की धारा छोड़ी, जिसे देख सारा भुवन (विश्व) आश्चर्यचकित हुआ। ६०५ [व.] तत्काल (उस समय) ६०६ [आ.] जब शुक्र ने [सूक्ष्म रूप से] जलधारा को नीचे गिरने से रोकते हुए कलश का रंध्र मूंद दिया तो उसे जानकर हरि ने कुश की नोक उसकी आंख में चुभो दी जिससे वह (शुक्र) एक नेत्र वाला (काना) बन गया। ६०७ [व.] तब ६०८ [म.] अमराराति (देवशत्रु) बलि के हाथ से अक्षतों-सहित गिरनेवाली पवित्र जलधारा को ग्रहण करने के लिए कमलाधीश्वर (लक्ष्मीपति— विष्णु) ने अपना हाथ पसारा जो इन्द्र को जीतनेवालों (राक्षसों) के मस्तकों को खंडित करनेवाला है, कमला के आकर्षण (निकट खींचने के कारण) से प्रशस्त है, रमाकांता (लक्ष्मीदेवी) के कचभार (केशपाश) को संवारनेवाला है, और जो लक्ष्मी के तने हुए कुचों के चूचुकों पर रखा जाता है। ६०९ [कं.] बलि ने [दान देते हुए] जो जलधारा विवर्जित की (छोड़ी), उसे वनजाक्ष ने (कमललोचन— विष्णु ने) स्वीकार किया, दान की वह जलधारा मुनिजनों के नियमों

आ. कमलनाभु नॆंड्रिगि कालंबु देशंबु
नॆंड्रिगि शुक्रु माट लॆंड्रिगि नाश-
मॆंड्रिगि पात्रमनुचु निच्चॆ दानमु बलि
महि वदान्युडोकडु मरियु गलडॆ ? ॥ 611 ॥

कं. क्षिति दानमिच्चु नतडुनु, नतिकांक्ष बरिग्रहिंचु नतडुनु दुरित-
च्युतुलै शतवत्सरमुलु, शतमख लोकमुन ग्रीड सलुपुदुरॆलमिन् ॥ 612 ॥

व. अट्लु गावुन ने दानंबुनु भूमिदानंबनकु सदृशंबु गानेरदु। कावुन वसुंधरा-
दानं बिच्चिति। उभयलोकंबुलं गीर्ति सुकृतंबुलु वडयुमु। अनि
पलिकि यम्मायावटुंडिट्लनियॆ ॥ 613 ॥

कं. इदि येमि वेडितनि नी
मदि वगवक धारवोयुमा, सत्यमु पॆं-
पॊंदवग गोरिन यर्थ-
विदि यिच्चुट मुज्जगंबुलिच्चुट माकुन् ॥ 614 ॥

व. अनि पलिकिन पलुकुलकु हर्ष निर्भर चेतस्कुंडै वैरोचनुंडु ॥ 615 ॥

आ. पुट्टि नेर्चुकॊनेनॊ पुट्टक नेर्चॆनो,
चिट्टि बुद्धुलिट्टि पॊट्टि वडुगु

---

का आधार है, असुर युवतियों के नेत्रों की अश्रुधारा है, दनुजेंद्र को निराधार बनानेवाला है। ६१० [आ.] यह जानकर कि दान लेनेवाला विष्णु है, काल और देश को [अपने अनुकूल नहीं है] ऐसा जानकर, शुक्राचार्य के वचनों को [अपने हित में नहीं है] ऐसा जानकर [यह दान अपने] विनाश का कारण बनेगा, बलि ने [वामन को योग्य] पात्र मानकर उसे यह दान दिया। महि (भूतल) पर ऐसा वदान्य (दाता) दूसरा कौन होगा ? (कोई नहीं है।) ६११ [कं.] [वामनने कहा :] "क्षिति (भूमि) का दान करनेवाला, और चाह से उसे स्वीकार करनेवाला —दोनों पाप से मुक्त होकर, शतमख-लोक में (स्वर्गलोक में) शतवत्सर सुखभोग करते हुए प्रेम से रहेंगे। ६१२ [व.] अतः और कोई भी दान भूमिदान के सदृश नहीं है, तुमने वसुंधरा (भूमि) का दान दिया। इस कारण से दोनों लोकों में तुम कीर्ति और सुकृत (पुण्य) प्राप्त करोगे।" यों कहकर उस मायावटु ने [फिर] कहा। ६१३ [कं.] "यह क्या दान माँगा तुमने" —यों कहकर तुम मन में चिंता मत करो, संकोच छोड़ तुम भूमि धारादत्त करो। इससे सत्य की प्रतिष्ठा बढ़ेगी, मेरा मनचाहा दान देना तीनों लोकों को देने के समान होगा।" ६१४ [व.] इस प्रकार कहे वचनों से वैरोचन (बलि) का चित्त हर्ष-निर्भर हुआ, ६१५ [आ.] "इस बौने वटु ने यह चोचलापन जन्म लेने के बाद सीखा या

पॊट्टनुन्न वल्ल वूमॆलु ननि नव्वि
यॆलमि धरणिदानमिच्चॆ नपुडु ॥ 616 ॥

कं. बलिचेसिन दानमुनकु
नळिनाक्षुडु निखिलभूतनायकुडगुटं
गलकलमनॆ दशदिक्कुलु
भळिभळि यनि पॊगडॆ भूतपंचक मनघा ! ॥ 617 ॥

आ. ग्रह मुनींद्र सिद्ध गंधर्व किन्नर, यक्ष पक्षि देवताहि पतुलु
पॊगडिरतनि पॆंपु वुष्पवर्षंबुलु, गुरिसॆ देवतूर्यकोटि मॊरसॆ ॥ 618 ॥

व. इट्लु धारा परिग्रहंबु चेसि ॥ 619 ॥

### वामनमूर्ति विश्वरूपमु नॊंदि विजृंभिंचुट

शा. इंतिंतै वटु डिंतयै मरियु दानिंतै नभोवीथिपै
नंतै तोयद मंडलाग्रमुन कल्लंतै प्रभाराशिपै
नंतै चंद्रुनि कंतयै ध्रुवुनिपै नंतै महर्वाटिपै
नंतै सत्यपदोन्नतुंडगुचु ब्रह्मांडांत संवर्धियै ॥ 620 ॥

---

जनमने के पूर्व ही, पता नहीं ! सारी मोहिनी विद्या इसके पेट में भरी पड़ी है।" —यों कहकर वलि हँस पडा और फिर आनंद से भूमि का दान दे दिया। ६१६ [कं.] हे अनघ (निष्पाप) राजन् ! नलिनाक्ष (कमल-नेत्र— विष्णु) अखिल भूतों का नायक होने के कारण, बलि ने जब दान दिया तो उसे देख दसों दिशाएँ खिल उठी, भूतपंचक ने ! वाह ! कहकर सराहा। ६१७ [आ.] ग्रह, मुनींद्र, सिद्ध, गंधर्व, किन्नर, यक्ष, पक्षी, देवता, और अहिपतियों (नाग राजाओं) ने भी बलि की महानता की प्रशंसा गायी। फूल बरसाये, देवों ने तूर्यनाद किया (तुरही बजायी)। ६१८ [व.] इस प्रकार धारा [दत्त दान] स्वीकार करने के बाद। ६१९

### वामन मूर्ति का विश्वरूप धारण कर विजृंभित होना

[शा.] वह बौना वटु इतना-इतना बढता हुआ नभोवीथी (आकाश मार्ग) पर उतना ऊँचा हुआ, [फिर] मेघमंडल से उतना ऊपर होता हुआ प्रभाराशि (कांतिसमूह) से उतना ऊँचा बन गया, [फिर] चंद्र से उतना [उन्नत] होता हुआ ध्रुव से उतना आगे हो गया, [पश्चात्] महर्लोक से उतना ऊपर हुआ, फिर सत्यपद (ब्रह्मलोक) से उन्नत होता हुआ [अंत में] ब्रह्मांड के छोर तक वर्धित हुआ (बढ़ गया)। ६२० [म.] वटु के

म. रविबिंबंबुपमिंप बात्रमगु छत्रंबै शिरोरत्नमै
श्रवणालंकृतमै गळाभरणमै सौवर्ण केयूरमै
छविमत्कंकणमै कटिस्थलि नुवंचद्घंटयै नूपुर
प्रवरंबै पदपीठमै वट्टुडु दा ब्रह्मांडमुन्निडुचोन् ॥ 621 ॥

व. इट्लु विष्णुंडु गुणत्रयात्मकंबगु विश्वरूपंबु धरियिंचिन, नभंबुनु, दिवंबुनु, भुवनंबुनु, दिशलुनु, समुद्रंबुलुनु, जलदचलदखिलभूत निवहंबुलुं दानयै येकीभविंचि, क्रमक्रमंबुन भूलोकंबुनकुं वोडवै, भुवर्लोकंबु नतिक्रमिंचि, सुवर्लोकंबुनुं दलकडचि, महर्लोकंबु दाटि, जनोलोकंबुनकु मीदै, तपोलोकंबुनकु नुच्छ्रबुंडै, सत्यलोकंबुकंटें नौन्नत्यंबु वहिंचि, येंडलिरुमुलु, संदुलु, रंध्रंबुलु लेकुंड निंडि, महादेहमहितुंडै, चरणतलंबुन रसातलंबुनु, वादंबुल महियुनु, जंघल महीध्रंबुलुनु, जानुवुलं बतत्रि समुदयंबुलुनु, नूरुवुल निंद्रसेन, मरुद्गणंबुलुनु, वासस्थलंबुन संध्ययु, गुह्यंबुन ब्रजापतुलुनु, जघनंबुनं दनुजुलुनु, नाभिनि नभंबुनु, नुदरंबुन नुदधि सप्तकंबुनु, नुरंबुन दारकानिकरंबुनु, नुरोजंबुल ऋतसत्यंबुलुनु, हृदयंबुन धर्मंबुन, मनंबुन जंद्रुंडुनु, वक्षंबुन गमलहस्तयगु लक्ष्मियु, गंठंबुन सामादि समस्त वेदमुलुनु, भुजंबुलं बुरंदरादि देवतलुनु, गर्णंबुल दिशलुनु, शिरंबुन नाकाशंबुनु,

---

[क्रमशः बढ़कर] ब्रह्मांड में व्याप्त होते समय, रविबिंब प्रथमतः उसके छत्र से उपमित होने योग्य दिखाई दिया; फिर शिरोरत्न हो, फिर करनफूल हो, फिर कंठाभरण हो, फिर सुवर्ण केयूर (बाजूबंद) हो, फिर छबीला कंकण हो, फिर कटि पर बँधा सुंदर घंटा हो, फिर श्रेष्ठ नूपुर हो, [अंत में] पादपीठ (पीढ़ा) बनकर गोचर हुआ। ६२१ [व.] इस प्रकार विष्णु ने जब गुणत्रयात्मक विश्व का रूप धारण किया तो नभ (आकाश), दिव, भुवन, दिशाएँ, समुद्र, चल-अचल भूतों का समूह सब वही होकर एक हुए। वह क्रम-क्रम से भूलोक से ऊँचा हो, भुवर्लोक का अतिक्रमण कर (पारकर), सुवर्लोक को लाँघकर, महर्लोक से आगे बढ़, जनोलोक के ऊपर हो, तपोलोक से दीर्घ हो, सत्यलोक से औन्नत्य पाकर, स्थल, आड़, संधि, सूराख, छेद, रंध्र को न छोड़े सर्वत्र समाकर महादेह से महिमान्वित होकर रहा। उसके चरणतल में रसातल, पादों में भूमि, जाँघों में महींध्र (महीधर), जानुओं में पतत्रि-समुदय (पक्षिसमूह), ऊरुओं में इंद्रसेन और मरुद्गण, कपड़े में संध्या, गुह्य स्थान में प्रजापति, जघन (चूतड़) में दनुज, नाभि में नभ (आकाश), उदर (पेट) में उदधि-सप्तक (सप्त समुद्र), उर में तारकानिकर (नक्षत्रसमूह), उरोजों (स्तनों) में ऋत और सत्य, हृदय में धर्म, मन में चंद्र, वक्ष पर कमलहस्त लक्ष्मी, कंठ में साम आदि समस्त वेद, भुजाओं पर पुरंदर (इंद्र) आदि देवतागण, कर्णों में दिशाएँ, शिर पर

शिरोजंबुल मेघंबुलुनु, नासापुटंबुन वायुवुलुनु, नयनंबुल सूर्युँडुनु, वदनंबुन वह्निनयु, वाणि नखिलच्छंदस्समुदयंबुनु, रसनंबुन जलेशुंडुनु, भ्रूयुगळंबुन विधिनिषेधंबुलुनु, ड्रॆप्पल नहोरात्रंबुलुनु, ललाटंबुन गोपंबुनु, नधरंबुन लोभंबुनु, स्पर्शंबुन गामंबुनु, रेतंबुन जलंबुनु, पृष्ठंबुन नधर्मंबुनु, ग्रमणंबुन यज्ञंबुनु, छायवलन मृत्युवु, नगव् वलन ननेक माया विशेषंबुलुनु, रोमंबुल नोषधुलुनु, नाडीप्रदेशबुल नदुलुनु, नखंबुल शिललुनु, बुद्धि नजुंडुनु, ब्राणंबुल देवर्षिगणंबुलुनु, गात्रंबुन जंगम स्थावर जंतु संघंबुलुनु गलवाडै, जलधर निनद शख शार्ङ्ग सुदर्शन गदादड खड्गाक्षय बाण तूणीर विभ्राजितुंडुनु, मकरकुंडल किरोट केयूर हार कटक कंकण कौस्तुभ मणिमेखलांबर वनमालिका विराजितुंडुनु, सुनंद नंद जय विजय प्रमुख परिचरवाहिनी संदोह परिवृतुंडुनु, नसमान तेजोविलसितुंडुनुनै, ब्रह्मांडंबु तन मेनि कप्पु तॆरंगुन नुंड विजृंभिंचि ॥ 622 ॥

म. ऒक पावंबुन भूमि गप्पि दिवि वेऱॊकटन् निरोधिंचि यॊं-
डॊकटं मीद जगंबु लॆल्ल दॊडि नॊंडॊकटन् विलंघिंचि प-
ट्टक ब्रह्मांड कटाहमुं बगिलि वेंड्रंबै पगुल् गान रा
नॊकडै वाग्वृगलभ्युडै हरि विभुंडॊप्पारॆ विश्वाकृतिन् । 623 ॥

आकाश, शिरोजों (बालों) में मेघ, नासापुटों (नथुनों) में वायु, नयनों में सूर्य, वदन (मुँह) मे वह्नि (आग), वाणी में अखिल छदस्समुदाय (समस्त वेद), रसना (जीभ) पर जलेश (वरुण), भ्रूयुगल (भौंहों) में विधिनिषेध, पलकों पर अहोरात्र (रात-दिन), ललाट पर कोप, अधर (ओठ) पर लोभ, स्पर्श (चमड़े) में काम, रेतस् (वीर्य) में जल, पृष्ठ में अधर्म, क्रमण (पदचलन) में यज्ञ, छाया में मृत्यु, हँसी में अनेक माया विशेष, रोमों में ओषधियाँ, नाड़ी-प्रदेशों में नदियाँ, नखों में शिलाएँ, बुद्धि में अज (ब्रह्मा), प्राणों में देवर्षिगण, गात्र (शरीर) में स्थावर जगम जंतुसंघ समाये हुए थे । जलद-निनद (मेघ-सा गर्जन) करनेवाला शंख, शार्ङ्ग, सुदर्शन, गदादंड, खड्ग, अक्षय बाणों वाले तूणीर से विभ्राजित (प्रकाशमान) होकर, मकरकुंडल, किरीट, केयूर, हार, कटक, कंकण, कौस्तुभ, मणिमेखला (जड़ाऊ कमरबंद), अंबर (वस्त्र) और वनमालिका से विराजित होकर, सुनंद, नंद, जय, विजय, प्रमुख (आदि) परिचर-वाहिनी-संदोह से परिवृत होकर, असमान तेज से विलसित होकर, ब्रह्मांड को अपने शरीर के ऊपर का आवरण-सा बनाते हुए विष्णु परिव्याप्त हो रहा । ६२२ [म.] [वटु ने] एक पग से भूमि ढककर, दूसरे से स्वर्ग का निरोध किया, एक और पग से ऊपर के लोकों को एक-एक करके लाँघता चला गया, किंतु ब्रह्मांड रूपी कटाह में अट न सका तो

आ. ऒक पदंबु क्रिंद नुर्वि पद्ममुनंटि
कोनिन बंकलवमु कोमरु दाल्चॆ
नॊकटि मीद दम्मि कॊदिगिन तेटि ना
वॆलसॆ मिन्नु नृप ! त्रिविक्रिममुन ॥ 624 ॥

व. तत्समयंबुन ॥ 625 ॥

आ. जगमु लॆल्ल दाटि चनिन त्रिविक्रमु
चरणनखरचंद्र चंद्रिकलनु
बॊनुगु वडियॆ सत्यमुन ब्रह्मतेजंबु
दिवसकरुनि रुचुल दिविय भंगि ॥ 626 ॥

## अध्यायमु—२१

सी. भवबंधमुल बासि ब्रह्मलोकंबुन गापुरंबुलु सेयु घनुलु राजु-
ला मरीच्यादुलु ना सनंदादुलु ना दिव्ययोगींद्रु लचट नॆपुडु
मूर्तिमंतंबुलै म्रोयु पुराण तर्काम्नाय नियमेतिहास धर्म
संहितादुलु गुरु ज्ञानाग्नि निर्दग्ध-कर्मुलै मरियुनु गलुगुनट्टि

---

ब्रह्मांड का कटाह (आवरण) फट पड़ा और प्रचंड ताप व्याप्त हुआ; छप्पर के विवर में वह प्रभु (हरि) जो वाक्-दृक्-अलभ्य (वाक् और दृष्टि के लिए अलभ्य) है, एक ही एक होकर विश्वाकार में विलसित हो रहा । ६२३ [आ.] उसके एक चरण के नीचे की पृथ्वी, कमल के नीचे लगे हुए पंक-लव (ज़रा-से कीचड़) के समान, शोभित हुई; हे राजन् ! दूसरे चरण पर का गगन, कमल के ऊपर लगकर बैठा हुआ भ्रमर-सा, गोचर हुआ । ६२४ [व.] उस समय ६२५ [आ.] सभी जगों को पार कर व्याप्त हुए उस त्रिविक्रम (विष्णु) के चरण-नखचंद्र की चंद्रिका के सामने सत्यलोक का ब्रह्मतेज उसी प्रकार फीका पड़ गया जैसे दिनकर (सूर्य) की किरणज्योति के सामने दीपक कांतिहीन हो जाता है । ६२६

## अध्याय—२१

[सी.] भवबंधों (संसार के बंधनों) से छूटकर, ब्रह्मलोक में वास करनेवाले वे महान राजा लोग, मरीचि आदि [तथा] वे सनंद आदि, वे दिव्य योगींद्र, उस प्रदेश में सदा मूर्तिमान् होकर मुखरित होनेवाले पुराण, तर्क, आम्नाय (वेद), नियम (धर्मशास्त्र), इतिहास, संहिता आदि; और महान् ज्ञानाग्नि से जिनके कर्म दग्ध नहीं हुए, [आ.] ऐसे

आ. वारलॆल्ल जॊच्चि वच्चि सर्वाधिपु
नंघ्रि जूचि म्रॊक्कि रधिकभक्ति
दम मनंबुलंदु दलचु निधानंबु
गंटि मनुचु नेडु मंटि मनुचु ॥ 627 ॥

मा. तन पुट्टिल्लिदॆ पॊम्मटंचु नजुडुंबन्नाभि पंकेरुहं-
बु निरीक्षिंचि नटिंचि युन्नतपदंबुं जूचि तत्पाद से-
चनमुं जेसॆ गमंडलूदकमुलं जल्लिंचि तत्तोयमुल्
विनुवीथिं ब्रवहिंचॆ देवनदि ना विश्वात्मु कीर्ति प्रभन् ॥ 628 ॥

व. तत्समयंबुन ॥ 629 ॥

सी. योगमार्गंबुन नूहिंचि बहुविध पुष्पदामंबुल बूज चेसि
दिव्य गंधंबुलु दॆच्चि समर्पिंचि, धूपदीपमुल दोड्तोड निच्चॆ
भूरि लाजाक्षतंबुलु सल्लि, फलमुल गानुक लिच्चि रागमुल बॊगडि
शंखादि रवमुल जयघोषमुलु सेसि, करुणांबुनिधि ! त्रिविक्रम ! यटंचु

आ. ब्रह्म मॊदलु लोकपालुरु गॊनियाडि-
रॆल्ल दिशल वनचरेश्वरुंडु
जांबवंतुडरिगि चाटॆ भेरीध्वनि
वॆलय जेसि विष्णु विजयमनुचु ॥ 630 ॥

---

सभी लोग वहाँ चले आये और सर्वाधिप (विष्णु) के चरण का दर्शन कर, अधिक भक्तिपूर्वक सिर नवाये। उन सबने मन में कहा कि यही हमारी मनोवांछित निधि है, इसे पाकर हम जी गए हैं। ६२७ [म.] विष्णु की नाभि से निकले पंकेरुह (कमल) को निरख ब्रह्मदेव उसे अपना जन्मस्थान जान आनंदित हुआ, फिर उसका (विष्णु का) समुन्नत पद (चरण) देखकर, कमंडल के जल से उसका अभिषेचन किया (धोया)। वह तोय (जल) देवनदी (गंगा) के रूप में विश्वात्म की कीर्ति की प्रभा के समान आकाश-मार्ग से प्रवाहित हुआ। ६२८ [व.] उस समय में। ६२९ [सी.] ब्रह्म से लेकर सभी लोकपालों ने योगमार्ग से चिंतन करके बहुविध पुष्पदामों (मालाओं) से उस विष्णुपाद का पूजन किया, दिव्यगंध लाकर समर्पित की, धूप-दीप जलाकर, झट समर्पित किया, लाजा और अक्षत डालकर, फलों का उपहार देकर, राग गाकर, उसकी स्तुति की, [आ.] "हे करुणांबुनिधी (करुणासागर)! त्रिविक्रम!" कहकर शखारव (शंख की ध्वनि) से जयघोष किया। वनचरेश्वर जांबवंत ने "विष्णु की जय" पुकारते हुए चलकर दशों दिशाओं में जय-भेरी लगा दी। ६३० [कं.] सभी जगों में आप ही

कं. अग्नि जगंबुल दानै, -युन्न जगन्नाथु जूड नीगि भाविपं-
गन्नंदक मनमंदक, सन्नुतुलं जेसिरपुडु सभ्युलु बलियुन् ॥ 631 ॥

व. अंत नांध्यन बूर्वप्रकारंबुननुन्न वामनुनि गनि, पदत्रय व्याजंबुन नितडु सकल महीमंडलंबु नाक्रमिचें। कपट वटुरूप तिरोहितुंडगु विष्णुंडनि येरुंगक मन दानवेंद्रुंडु सत्यसंधुंडु गावुन माटदिरुगक यिच्चें। अतनि वलन नेरंबु लेदु। ई कुब्जुंडप्रतिहततेजःप्रभावंबुन निज्जगंबुलं बरिग्रहिंचि, पर्जन्यादुलकु विसर्जनंबुसेयंदलंचि युन्नवाडु। ई वटुनि दूरि पारनीक निजिचुट कर्जंबनि, तर्जनंबुलु गर्जनंबुलु सेयुचु, वज्रायुधादि मरुज्जेतलगु विप्रचित्ति राहु हेतिप्रहेति मुख्युलगु रक्कसुलुक्कु मिगिलि, युद्धंबुनकु सन्नद्धुलै, परशु पट्टस भल्लादि साधनंबुलु धरियिंचि. कसिमसंगि, मुसरिकोनि, दशदिशल ब्रसरिंचिनं जूचि, हरि परिचरुलगु सुनंद नंद जय जयंत विजय प्रबलोद्बल कुमुद कुमुदाक्ष तार्क्ष्य पुष्पदंत विष्वक्सेन श्रुतदेव सात्वतुलनु दंडनाथु लयुत वेदंड समुद्दंड बलुलै, तमतम यूधंबुल नायुधंबुलतो गूडकोनि, दानवानीकंबुलं बरलोकंबुन कनुपुवारलै

---

आप होकर भरे हुए उस जगन्नाथ (विष्णु) को अच्छी तरह देखने और विधिपूर्वक भावना करने के लिए न आँख पहुँचती थी, न मन; तब वलि और सभ्यों [एकत्रित सदस्यों] ने [भगवान की] सन्नुतियाँ की। ६३१

[व.] तब धीरे से पहले की रीति पर वटु बने वामन को देखकर [दानवों ने आपस में कहा] "पदत्रय (तीन पग) के व्याज से (बहाने से) इसने समस्त महीमंडल (भूमंडल) पर आक्रमण किया; यह न जानकर कि यह कपट-वटु के रूप में छिपा हुआ विष्णु है, हमारे दानवेंद्र ने, सत्यसंध होने के कारण, वचन-भंग किये बिना, इसे दान दे दिया। इसमें उसका (राजा का) कोई अपराध नहीं है; यह बौना अप्रतिहत (जो रोका नहीं जा सकता) तेज के प्रभाव से इस जगत को अपनाकर, पर्जन्य (इंद्र) आदि को दे देना चाहता है। [अतः] इस वटु की निंदा कर, भागने न देकर जीत लेना हमारा काम (कर्तव्य) है।" यों कहकर, वज्रायुध (इंद्र) आदि मरुत्-जेता (देवों पर) [पूर्व में] (विजय पाये हुए) विप्रचित्ति, राहु, हेति, प्रहेति आदि राक्षस वीर, प्रबल होकर तर्जन-गर्जन करते हुए, युद्ध के लिए सन्नद्ध हुए। जब वे लोग परशु, पट्टस, भाला आदि साधन लिये, उभड़ कर एकत्रित हो दसों दिशाओं में फैल गये, तो उन्हें देखकर, सुनंद, नंद, जय, जयंत, विजय, प्रबल, उद्बल, कुमुद, कुमुदाक्ष, तार्क्ष्य, पुष्पदंत, विष्वक्सेन, श्रुतदेव, सात्वत् नामक हरि के परिचर (सेवक) जो दंडनाथ, और दस हज़ार हाथियों के समान उद्दंड बली थे, अपने-अपने सायुध (सशस्त्र) दलों को साथ लेकर दानव-संघ को परलोक भेजनेवाले थे,

युंड, वारल नॆंदुकॊनि, कदनंबुनकुं बरवसंबु सेयुचुन्नं गनुंगॊनि, शुक्रु शापंबु दलंचि दनुजवल्लभुंडिट्लनियॆं ॥ 632 ॥

सी. राक्षसोत्तमुलार ! रंडु पोराडक कालंबुगादिदि कलहमुनकु
सर्वभूतमुलकु संपदापदलकु ब्रभुवैन दैवंबु परिभविंप
मन मोपुदुमॆ ? तॊल्लि मनकु राज्यंबुनु सुरलकु नाशंबु सॊरिदि निच्चि
विपरीतमुग जेयु वेल्पु नेमंदुमु मनपालि भाग्यंबु महिम गाक

ते. वॆरचि पलुमारु बारॆडि विष्णुभट्टुलु
मिम्मु गॆलुचुट दैवंबु मेर गादॆ
मनकु नॆप्पुडु दैवंबु मंचि दगुनु
नाडु गॆलुतमु पगवारि नेडु वलदु ॥ 633 ॥

व. अदियुनुं गाक ॥ 634 ॥

कं. बलु दुर्गंबुलु सचिवुलु, बलमुलु मंत्रौषधमुलु बहुशेमुषियुं
गलिगियु सामोपायं, -बुल गालंबॆरिगि नृपुडु पोरुट यॊप्पुन् ॥ 635 ॥

व. अट्लु गावुन रणंबुन किप्पुडु शत्रुल कॆदुरु मोहरिचुट कार्यंबु गादु।

---

तब उनका सामना करके, युद्ध करने जा रहे अपने अनुचरों से दनुजवल्लभ ने (राक्षसराज बलि ने) शुक्र के दिये शाप के बारे में सोचकर यों कहा। ६३२ [सी.] हे राक्षसोत्तम ! आ जाओ, युद्ध मत करो। कलह के लिए यह [उपयुक्त] काल (समय) नहीं है; सर्वभूतों (प्राणियों) की संपत्ति और विपत्तियों के प्रभु-[विष्णु] दैव का पराभव करना हमारे लिए उचित नही है। पूर्व में हम लोगों को राज्य और सुरों (देवताओं) को विनाश यथाक्रम देकर, इस समय विपरीत करनेवाले देवता (विष्णु) को हम क्या कहे ? (उसका हम क्या कर सकते है ?) यह तो हमारे भाग्य का प्रभाव है, नही तो और क्या है ? (दुर्भाग्य का ही फल है)। [ते.] भयभीत होकर कई बार[हार कर]भाग जानेवाले विष्णु के भटों (सैनिकों) का तुम पर विजय पाना दैव का ही विधान है, और कुछ नहीं]। -जिस दिन दैव हमारे लिए अनुकूल होगा, उस दिन शत्रुओं को हम जीतेगे, आज नहीं। ६३३ [व.] इसके अतिरिक्त। ६३४ [कं.] बहुत से दुर्ग, सचिव (मंत्री), सेना, मंत्र, औषध, और बहु-शेमुषी (-बुद्धि-वैभव) रखते हुए भी राजा को सामोपाय से (मीठे वचनों से) काम लेना या [अनुकूल] समय जानकर [शत्रु से] युद्ध करना उचित है। ६३५ [व.] अतः इस समय रण में शत्रुओं का सामना करने से काम न चलेगा; अनुकूल समय के आने पर हम उन्हें जीतेंगे। अब बिना खोज किये हट जाओ।" —इस प्रकार कहने पर हटकर राक्षस वर्ग

मनकुनुंदगु कालंबुन जयितमु। नलगक तलंगुंडनिन, दलंगि, भागवत-
भट भीतुलै, चिविक, रक्कसुलु रसातलंबुकुं जनिरि। अप्पुडु हरि हृदयं-
बॅरिगि, ताक्ष्यनंदनुंडु यागस्तुत्याहंबुन वारुणपाशंबुल नसुरवल्लभुनि
बंधिंचॆ। अंत ॥ 636 ॥

कं. बाहुलु पदमुलु गट्टिन, श्रीहरिकृप गाक येमि सेयुदु ननि सं-
देहिंपक बलि निलिचॆनु, हाहारवमॆसगॆ दशदिगंतमुलंतुन् ॥ 637 ॥

कं. संपद चॆडियुनु दैन्यमु, गंपंबुनु लेक दॊटिकंटॆनु बॆंपुं-
बॆंपुनु नॆरुकयु धैर्यमु, वंपनि सुरवैरि जूचि वटुडिट्लनियॆन् ॥ 638 ॥

सी. दानव! त्रिपदभूतल मित्तु नंटिवि तरणि चंद्राग्नुलॆंदाक नुंडु-
रंत भूमियु नॊक्क यडुगय्यॆ नाकुनु स्वर्लोकमुनु नॊकचरणमय्यॆ
नी सॊम्मु सकलम्मु नेडु रॆंडडुगुलु गडम पादमुनकु गलदॆ भूमि
यिच्चॆद नन्नर्थमीनि दुरात्मुंडु निरयंबु नॊंदुट निजमु गाद

ते. कान दुर्गतिकिनि गॊंत काल मरुगु
गाक यिच्चॆद वेनि वेगंबु नाकु
निपुडु मूडव पदमुन किम्मु चूपु
ब्राह्मणाधीनमुलु द्रोव ब्रह्मवशमॆ ॥ 639 ॥

---

भगवान के भटों से डरकर, निस्तेज पड़, रसातल (पाताल) चले गये। तब हरि का हृदय (मनोभाव) जानकर, ताक्ष्यनंदन (गरुड़) ने यागस्तुत्याह के दिन (यज्ञ में सोमपान करने के दिन) असुरवल्लभ (राक्षसराजा) को वारुणपाशों से बाँध दिया। तब। ६३६ [कं.] जब हाथ-पैर बाँध दिये गये तब "भगवान की ऐसी ही कृपा है, मैं क्या कर सकूँगा" —यों सोचकर बिना हिचकिचाये बलि चुपचाप खड़ा रहा, दसों दिशाओं की सीमा तक [लोगों का] हाहाकार फैल गया। ६३७ [कं.] संपत्ति के नष्ट होने पर भी बलि ने दैन्य अथवा भय-कंपन का अनुभव नहीं किया, उसमें पहले से बढ़कर गौरव, साहस, परिज्ञान और अटूट धैर्य को देखकर वटु ने यों कहा : ६३८ [सी.] "हे दानव! तुमने त्रिपद (तीन पग) भूमि देने को कहा था, तरणि (सूर्य), चंद्र और अग्नि जितनी दूर तक विद्यमान रहते हैं, वहाँ तक की भूमि मेरे एक चरण में आ गयी, स्वर्लोक एक और पग में रहा, तुम्हारा सारा राज्य मेरे दो चरणों में समा गया, तीसरे पग के लिए भूमि कहाँ है? जो अर्थ (इच्छा) देने (पूर्ति करने) को कहता है, उसे न देनेवाला दुरात्मा (दुष्ट) सचमुच निरय (नरक) पावेगा। [ते.] इसलिए तुम जाकर कुछ काल तक दुर्गति भोगते रहो, अथवा यदि दे सकते हो तो तीसरे पग की भूमि मुझे शीघ्र दे दो। उसे (उस भूमि को) दिखा दो। ब्राह्मण का स्वत्व छीनना ब्रह्मा के भी वश की बात नहीं है"। ६३९

## अध्यायमु—२२

व. अनि यिट्लु वामनुंडु वलुक, सत्यभंग संदेह विषदिग्ध शल्यनिकृत्त हृदयुं-डय्युनु, विषण्णुंडु गाक, वैरोचनि प्रसन्नवदनंबुतोड जिन्नि प्रोड वडुगुन किट्लनियें ॥ 640 ॥

आ. सूनृतंब कानि सुडियदु ना जिह्व
बोंक जाल नाकु बोंकु लेदु
नी तृतीयपदमु निजमु ना शिरमुन
नॅलवु सेसि पॅट्टु निर्मलात्म ! ॥ 641 ॥

आ. निरयमुनकु ब्राप्त निग्रहंबुनकुनु
वदविहीनतकुनु बंधमुनकु
नर्थभंगमुनकु नखिल दुःखमुनकु
बॅरव देव ! बोंक वॅरचिनट्लु ॥ 642 ॥

व. अदियुनुं गाक ॥ 643 ॥

सी. तल्लिदंड्रुलु नन्नदम्मुलु चॅलिकाड्रु गुरुवुलु शिक्षिप गीडुत बडुनॅ
पिदप मेलगुगाक पृथु मदांधुलकुनु दानवुलकु माकु दरियॅरिगि
विभ्रंश चक्षुवुल् वॅलय निच्चुट जेसि गुरुवुललो नादिगुरुव वीव
नीवु बंधिचिन निग्रहमो लज्जयो नष्टियो बाधयो तलंप

---

## अध्याय—२२

[व.] वामन के इस प्रकार कहने पर सत्यभंग होने का सदेह, विष में भीगे शल्य (हड्डी) के समान [बलि के] हृदय को छेदने लगा, फिर भी वैरोचनी ने (बलि ने) विषण्ण (दुःखित) हुए बिना, प्रसन्न-वदन हो, उस छोटे से निपुण ब्रह्मचारी को यों बताया : ६४० [आ.] हे निर्मलात्मा ! मेरी जिह्वा सूनृत (सत्य) को छोड़ और कुछ नहीं निकालती (कहती), मैं झूठ नहीं बोल सकता, मेरे पास असत्य नही है। तुम अपना तृतीय पद (चरण) मेरे सिर पर स्थिरता से रखो, मैं सच कह रहा हूँ। ६४१ [आ.] हे देव ! मैं नरक से, इस रोक-थाम से, पदच्युति से, बंधन से, अर्थभंग (धननाश) से [अथवा] समस्त दुःखों से जो मुझे प्राप्त होंगे, वैसा नहीं डरता जैसा असत्य बोलने से डरता हूँ। ६४२ [व.] इतना ही नही, ६४३ [सी.] माता-पिता, भाई-बंधु, साथी-संगी और गुरु यदि दड दे तो उससे हानि नहीं होती, बाद को [उससे] भला ही होगा; अत्यत मद से अंधे बने और भ्रष्ट हुए (गिरे हुए) हम दानवों को तुमने समय जानकर (ठीक समय पर) ज्ञान-चक्षु (नेत्र) प्रदान किये, [इस कारण] तुम हमारे

ते. निन्नु नॅविरिंचि पोराडि निर्जरारु-
लादि योगींद्रुलंदॅडनट्टि टॅकि
नंदरे तॉलिल पॅक्कंड्रु हर्षमूर्ति !
वॅरिभक्तुलु गट्टिगा वॅलयुगाक ॥ 644 ॥

म. चॅलिये मृत्युवु चुट्टमे यमुडु संसेवार्थुले किंकरुल्
शिललं जेसॅनॆ ब्रह्म दम्मु दृढमे जीवंबु नो चॅल्लरे
चलितंबौट यॅरुंगरी कपट संसारंबु निक्कंबुगा
दलचुन् मूढुडु सत्य दान करुणा धर्मादि निर्मुक्तुडै ॥ 645 ॥

सी. चुट्टालु दॉंगलु सुतुलु ऋणस्थुलु कांतलु संसार कारणमुलु
धनमु लस्थिरमुलु दनुवति चंचल, कार्यार्थुलन्युलु गडचु गाल
मायुवु सत्वर मतिशीघ्र मनिकादॆ, यनघुंडु दमतंड्रि नधिकरिंचि
मातात साधुसम्मतुडु प्रह्लादुंडु, नी पादकमलंबु नियति जेरॆ

ते. भद्रुडतनिकि मृतिलेनि ब्रतुकु गलिगॆ
वॅरुलॆ कानि तॉलिल मावारु गान-

गुरुओं में आदिगुरु बने हो; अतः तुमसे प्राप्त इस बंधन, रोकथाम, लज्जा, विनाश या बाधा से मैं दुःखी नही हूँ। [ते.] हे हर्षमूर्ति ! (आनंदमूर्ति !) पूर्व में अनेक निर्जरारि (राक्षस) लोगों ने तुमसे वैर रखकर युद्ध किया था; फिर भी उन्होने वह [मुक्ति का] स्थान प्राप्त किया जो योगींद्र प्राप्त करते हैं, इससे उन वैरि-भक्तों को (वैरी होकर भी भक्त बने उन राक्षसों को) बड़ा अचरज हुआ। ६४४ [म.] मानव के लिए सखी (प्रिया) मृत्यु ही है, बंधु यम ही है, सेवक जन ही यमकिंकर (यमदूत) हैं, ब्रह्मा ने मनुष्य को शिला (पत्थर) जैसा तो नहीं बनाया, यह जीवन दृढ़ (स्थिर) नहीं है, इसका चंचल होना लोग नही जानते। हाय रे ! मूढ़ात्मा ! सत्य, दान, करुणा, धर्म आदि [सद्गुणों] को त्याग कर इस कपट (माया) संसार को यथार्थ मानता रहता है। ६४५ [सी.] सगे-सम्बन्धी चोर हैं, सुत (पुत्र) ऋणस्थ (क़र्ज़दार) हैं, कांताएँ (पत्नियाँ) संसार के कारण हैं (हेतु-भूत है); धन-दौलत अस्थिर हैं, तनु (शरीर) अत्यंत चंचल है, अन्य लोग कार्यार्थी (अपना कार्य साधकर जानेवाले स्वार्थी) हैं, काल (समय) चलता ही रहता है, [किसी के लिए रुका नही रहता] आयु अति शीघ्रता से घटती जाती है। यह सब समझकर ही तो मेरे दादा प्रह्लाद ने, जो अनघ (निष्पाप) और साधुसम्मानित था, अपने पिता का धिक्कार कर, तुम्हारे पादकमलों का आश्रय पाया। [ते.] [फलतः] उस भद्र पुरुष को अमर (मृत्युरहित) जीवन प्राप्त हुआ। हमारे लोग अब तक तुमसे वैर ही करते रहे, उन्होंने [प्रीति] नहीं जानी। हे

र्थिवै वच्चि नीवु नन्नडुगुटेल्ल
वद्मलोचन ! ना पुण्यफलमु गादे ॥ 646 ॥

व. अनि यिट्लु पलुकुचुन्न यवसरंबुन ॥ 647 ॥

आ. आ दैत्येंद्रुडु पीनवक्षु नवपद्माक्षुन् विशंगांबरा-
च्छादुन् निर्मल साधुवादु घन संसारच्छदच्छेदु सं-
श्रीदुन् भक्तिलता तिरोहित हरिश्रीपादु निःखेदु प्र-
ह्लादुन् बोधकळाविनोदु गनियेन् हर्षंबुतो मुंदटन् ॥ 648 ॥

व. इट्लु समागतुंडैन तम तातं गनुंगोनि, विरोचननंदनुंडु वारुणपाशबद्धुंडु गावुन दनकुं दगिन नमस्कारंबु सेयरामि जेसि, संकुलाश्रु विलोल-लोचनुंडै, सिग्गुपडि, नतशिरस्कुंडै, नम्रभावंबुन म्रोक्कु चेल्लिचे। अंत ब्रह्लादुंडुनु मखमंटपंबुन सुनंदादि परिचर समेतुंडै, कूर्चुन्न वामदेवुनि-गनि, यानंदबाष्प जलंबुलं, बुलकांकुरंबुलुन्नेउय, दंडप्रणामंबाचरिंचि यिट्लनि विन्नविंचे ॥ 649 ॥

सी. इतनिकि मुन्नु नी विद्रपदंबिच्चि नेडु त्रिप्पुटयुनु नेउय मेलु
मोहनाहंकृति मूलंबु गर्वांध तमस विकारंबु दानि मान्पि
करुण रक्षिचुट गाक वंधिचुटे तत्वज्ञुनकु महेंद्रत्वमेल
नो पादकमलंबु नियति गोल्चिन दानि बोलुने सुरराज्य भोगपरत

---

पद्मलोचन ! तुम्हारा याचक वनकर मेरे पास आना और दान माँगना —यह सब मेरे पुण्य का ही फल है, और कुछ नहीं । ६४६ [व.] यों कहने के अवसर पर ६४७ [शा.] उस दैत्येन्द्र ने (राक्षसराजा ने) अपने सामने हर्ष के साथ प्रह्लाद को [खड़ा] पाया जो पीनवक्ष (चौड़ी छाती वाला) नवपद्माक्ष (टटके खिले कमल-से नेत्र वाला), पिशंगांबर (भूरे रंग के वस्त्र धरे), निर्मल-साधुवादी (मृदुभाषी), संसार रूपी दृढ़ आवरण को चीर फाड़नेवाला और शुभप्रद था और हरि (विष्णु) के श्रीचरणों मे भक्ति रूपी लता के समान लिपटे हुए था, तथा खेद (दुःख) रहित और बोधकलाविनोदी (सुज्ञानी) था । ६४८ [व.] इस प्रकार समागत (आये) अपने दादा को देख, विरोचन-नंदन (बलि) वरुण-पाश-बद्ध हो रहने के कारण उचित रीति से नमस्कार नहीं कर सका; वह संकुल-अश्रु-विलोल-लोचन वाला हुआ (आँखों में आँसुओं के भर जाने से दृष्टि चंचल हुई)। वह लज्जा से नत-शिरस्क हो (सिर झुकाकर) वंदना अर्पण कर सका । इतने में यज्ञमडप में सुनंद आदि परिचर-समेत बैठे हुए वामन-देह वाले को देख कर, आनंद के वाष्पजल (आँसू) और पुलकांकुरों से भरे प्रह्लाद ने दंड-प्रणाम किया और इस प्रकार उससे विनती की । ६४९ [सी.] इसे (बलि को) पूर्व में इंद्र का पद देकर आज उसे वापस लेकर तुमने बहुत

ते. गव मेपार गन्नुलु गानरावु
चॅवुलु विनरावु चित्तंबु चिक्कु वड्नु
मरचु नी सेवलन्नियु महिम मान्चि
मेलु चेसिति नी मेटि मेर सूपि ॥ 650 ॥

व. अनि पलिकि, जगदीश्वरुंडुनु, निखिल लोकसाक्षियुनगु नारायण देवुनकु नमस्करिंचि, प्रह्लादुंडु पलुकुचुन्न समयंबुन ॥ 651 ॥

म. ततमत्तद्विपयानयै कुच निरुंधच्चोळ संव्यानयै
धृत बाष्पांबु वितानयै करयु गाधी नालिक स्थानयै
"पति भिक्षां मम देहि कोमलमते ! पद्मापते !" यंचु द-
त्सति विंध्यावळि सेरवच्चॅ द्रिजगद्रक्षामनुन् वामनुन् ॥ 652 ॥

व. वच्चि यच्चेडिय तच्चरण समीपंबुनं ब्रणतयै निलुवंबडि यिट्लनियॅ ॥ 653 ॥

कं. नीकुं ग्रीडार्थमुलगु, लोकंबुल जूचि परुलु लोकुलु कुमतुल्
लोकाधीशुलमंदुरु, लोकमुलकु राजवीव लोकस्तुत्या ! ॥ 654 ॥

---

भला किया, वह पद था मोह और अहंकार का मूल, गर्व से अंधा बनाकर इसमें विकार उत्पन्न किया; तुमने वह विकार दूर करते हुए इसे जो बंधन दिया, वह [वास्तव में] करुणापूर्वक इसकी रक्षा करना ही है। तत्त्वज्ञानी को इंद्रत्व (इंद्रपद) क्यों ? (वह अनावश्यक है)। सुरराज्य (स्वर्ग राज्य) का भोग-विलास तुम्हारे चरण-कमलों के सेवन के तुल्य कभी नही हो सकता। [ते.] जब घमंड बढ़ जाता है तो मनुष्य की आँखें देखती नहीं, कान सुनते नही, चित्त उलझ जाता है, तुम्हारी महिमा का विचार छोड़कर वह तुम्हारी सेवाएँ भूल जाता है, तुमने अपनी महानता प्रकट करके इसका बड़ा उपकार किया है। ६५० [व.] यों कहकर प्रह्लाद ने उस जगदीश्वर, निखिल लोकसाक्षी, नारायणदेव को नमस्कार किया। प्रह्लाद के बोलते समय— ६५१ [म.] राजा बलि की पत्नी विंध्यावली, मत्तद्विपयान हो (मस्त हाथी की चाल चलकर), कुचों को चोली और उत्तरीय से निरुद्ध कर (बाँधकर), बाष्पांबुओं का (अश्रुजल) वितान (परदा) फैलाकर, करयुग (दोनों हाथ) लिलार पर चढाकर "हे कोमलमते ! हे पद्मापते (लक्ष्मीपते) ! मम (मुझे) पतिभिक्षां देहि (दे दो)" कहती हुई तीनों जगों के लिए रक्षामंत्र बने हुए उस वामन के समीप आ पहुँची। ६५२ [व.] आकर उस रमणी वामन के चरण-समीप प्रणत होकर, खड़ी हो गई और यों बोली : ६५३ [कं.] हे लोक-स्तुत्य (लोक से स्तुति पानेवाले) ! ये लोक तुम्हारी क्रीड़ा के निमित्त बने हुए हैं, पर कुछ दुष्ट बुद्धि वाले लोग अपने को इनके अधीश

कं. कादनडु पॉम्मु ले दी, -रादनडु जगत्त्रयैक राज्यमु निच्चॅ-
न्ना दयितु गट्टनेटिकि, श्रीदयिता ! चित्तचोर ! श्रितमंदारा ! ॥ 655 ॥

व. अनि यिट्लु विंध्यावळियुनुं, ब्रह्लादुंडुनु विन्नविंचु नवसरंबुन हिरण्य-
गर्भुंडु सनुदेंचि यिट्लनियॆ ॥ 656 ॥

सी. भूतलोकेश्वर ! भूतभावन ! देव देव ! जगन्नाथ ! देववंद्य !
तनसॊम्मु सकलंबु दप्पक नीकिच्चॆ दंडयोग्युडु गाडु दानपरुडु
करुणिप नर्हुंडु कमललोचन ! नीकु विडिपिंपु मीतनि वॆरपु दीर्चि
तोयपूरमु चल्लि दूर्वांकुरंबुल, जेरि नी पदमुलर्चिचुनट्टि

ते. भक्तियुक्तुडु लोकेशपदमु नंदु
नीवु प्रत्यक्षमुग वच्चि नेडु वेड
नॆरिगि तनराज्यमंतयुनिच्चिनट्टि
बलिकि दगुनय्य दृढ पाशबंधनंबु ॥ 657 ॥

व. अनि पलिकिन ब्रह्मवचनंबुलु विनि भगवंतुंडिट्लनियॆ ॥ 658 ॥

सी. ऍव्वनि गरुणिप निच्छयिंचिति वानि यखिल वित्तंबु ने नपहरितु
संसार गुरुमद स्तब्धुडै यॆव्वडु वॆंगडि लोकमु नन्नु धिक्करिंचु
नतडॆल्लकालंबु नखिल योनुलयंदु बुट्टुचु दुर्गति बॊंदु बिदप
वित्त वयो रूप विद्या बलैश्वर्य, कर्मजन्मंबुल गर्वमुडिगि

बताते हैं। किंतु [वास्तव में] लोकों के राजा तुम्ही हो। [दूसरा कोई नही] ६५४ [कं.] हे लक्ष्मीरमणी के चित्तचोर ! आश्रितों के मंदार ! (कल्पवृक्ष) ! मेरे पति ने तुम्हे [दान] देने से इनकार नही किया; नाहीं न कहकर उसने तीनों लोकों का राज्य तुम्हे अर्पण कर दिया, फिर उसे तुमने बांध क्यो रखा ? ६५५ [व.] इस प्रकार विंध्यावली के और प्रह्लाद के निवेदन करते समय हिरण्यगर्भ (ब्रह्मदेव) ने आकर यों कहा : ६५६ [सी.] "हे भूतलोकेश्वर (जीवलोक के अधिपति) ! हे भूतभावन ! हे देव-देव ! हे जगन्नाथ ! हे देववंद्य ! इस [बलि] ने वचन भंग किये बिना अपना सकल ऐश्वर्य अवश्य तुम्हें दे दिया, यह दड देने योग्य नही है, बड़ा दानशील है; हे कमललोचन ! यह तुम्हारी करुणा का पात्र है, इसका भय दूर कर, इसे मुक्त कर दो। [ते.] जो कोई मनुष्य भक्तियुक्त (भक्ति करनेवाला) होकर तुम्हारे चरणों को जल से धोकर, दूर्वा के अंकुरों से अर्चना करेगा, वह लोकेश्वर का पद (स्वर्ग) प्राप्त करेगा। जब तुमने आज प्रत्यक्ष (स्वयं) आकर याचना की, तो तुम्हें [विष्णु] जानकर भी जिसने अपना सारा राज्य दे दिया उस बलि को, हे आर्य ! दृढ़ पाश से बाँधना क्या उचित है ?" ६५७ [व.] यों कहे ब्रह्मा के वचन सुनकर, भगवान ने कहा : ६५८ [सी.] "जिस पर करुणा

ते. येक विधमुन विमलुडै यॅव्वडुंडु
वाडु नाकूचि रक्षिपवलयु वाडु
स्तंभ लोभाभिमान संसारविभव-
मत्तुडै चॅडनोल्लडु मत्परुंडु ॥ 659 ॥

शा. बद्धुंडै गुरु शप्तुडै छलितुडै बंधुव्रज त्यक्तुडै
सिद्धैश्वर्यमु गोलुपोयि विभवक्षीणुंडुनै पेदयै
शुद्धत्वंबुनु सत्यमुन् गरुणयुन् जोप्पेमियुं दप्पडु-
द्बुद्धुंडै यजयाख्य माय गॅलिचॅ बुण्युंडितंडल्पुडे ॥ 660 ॥

आ. असुरनाथुडनुचु ननघुनि मर्याद
येनु जूतमनुचु नित वलुक
निजमु वलिकॅ नितडु निर्मलाचारुंडु
मेलु मेलु नाकु मॅच्चु वच्चॅ ॥ 661 ॥

कं. सावर्णि मनुवु वेळनु, देवेंद्रुंडगु नितंडु देवतलकु सं-
भावितमगु ना चोटिकि, रावित्तॅद नंतमीद रक्षितु दयन् ॥ 662 ॥

---

दिखाने की मैं इच्छा करूँगा उसके समस्त वित्त (संपत्ति) का मैं अपहरण करूँगा; संसार [संबंधी] मद से मूढ़ बनकर जो मनुष्यलोक की ओर मेरी उपेक्षा करते हुए मुझे धिक्कारेगा, वह सदा नाना योनियों में जन्म लेता रहेगा और बाद को दुर्गति भोगेगा। जो अपने वित्त (धन), वय (अवस्था), रूप, विद्या, बल, ऐश्वर्य, [ते.] कर्म और जन्म का गर्व छोड़कर स्थिरता से विमल (निर्मल) हो रहेगा वह मेरे लिए रक्षा करने योग्य बनेगा। मत्पर (मेरा भक्त) जड़ता, लोभ, अभिमान, संसार का वैभव [आदि] से मत्त होकर कभी भ्रष्ट होना नहीं चाहेगा। ६५९ [शा.] यह बलि, बद्ध हो, गुरु से शप्त होकर (शापग्रस्त होकर) मुझसे छलित होकर (धोखा खाकर), बधु-व्रज (-समूह) जनों से त्यक्त होकर, (छोड़े जाकर), सिद्ध (अपने हाथ प्राप्त) ऐश्वर्य खोकर, वैभव-रहित होकर, दरिद्र बनकर भी परिशुद्ध चरित, सत्य, करुणा और सन्मार्ग से किंचित् भी विचलित नहीं हुआ (हटा नहीं)। [इतना ही नहीं] ज्ञानवान् रहकर मेरी अजेय माया को भी जीत लिया। यह बड़ा पुण्यवान् है। [दैत्यराज] अल्प (छोटा) है क्या? (नहीं।) ६६० [आ.] इसे असुरों का राजा जान, यह सोचकर कि इस महान् की मर्यादा कितनी है देख लूँ, मैंने इसके साथ यों बरताव किया, [असल में] यह तो निर्मल (शुद्ध) आचरण करनेवाला है, इसने सत्य का निर्वाह किया, बहुत अच्छा रहा, मैं इसकी प्रशंसा करता हूँ। ६६१ [कं.] सावर्णिमनु के समय में यह देवों का प्रभु इंद्र बन जायगा, अनंतर इसे मैं अपने संभावित (सम्मान्य)

कं. व्याधुलु दप्पुलु नोप्पुलु, वाधलु चेंडि विश्वकर्म भावित दनुजा
राधित सुतलालयमुन, नेधितविभवमुन नुंडु नितडंदाकन् ॥ 663 ॥

व. अनि पलिकि, बलि जूचि, भगवंतुंडिट्लनियें ॥ 664 ॥

सी. सेमंबु नींक्रिदसेन महाराज ! वेंरवकु मेलु नी वितरणंबु
वेलुपुलंबुंड वेडुक पड्डुरु दुःखंबुलिड्डुमलु दुर्मरणमु
लातुरतलु नोप्पुलंदुंडुवारिकि नोंदवु सुतलमं दुडु नीवु
नी पंपु सेयनि निर्जरारातुल ना चक्र मेतेंचि नड़कुचुंडु

आ. लोकपालकुलकु लोनुगावक्कड, नन्युलेंतवारलचट निन्नु
नेंलल प्रोवुदु वच्चि येनु रक्षिचेंद, गरुणतोड नीकु गानवत्तु ॥ 665 ॥

कं. दानव दैत्युलु संगति, बूनिन नी यसुरभावमुनु दोड्तो म-
द्ध्यानमुन दोलगि पोवुनु, मानुग सुतलमुन नुंड्मा मा याज्ञन् ॥ 666 ॥

## अध्यायमु—२३

व. अनि यिट्लु पलुकुचुन्न मुम्मूर्तुल मुदुक वेल्पु तिय्यनि नेय्यंपु बलुकु जेंड़कु

वासस्थान (विष्णुलोक) पर बुला लूंगा और दयापूर्वक इसकी रक्षा करूँगा। ६६२ [कं.] तब तक यह, व्याधि, भूख-प्यास, दुःख-बाधा से रहित होकर विश्वकर्मा से रचित सुतल लोक के आवास में दनुजों से आराधित होते हुए, अत्यंत वैभव से निवास करेगा"। ६६३ [व.] इस प्रकार कहकर, बलि को देख, भगवान ने कहा : ६६४ [सी.] "हे इंद्रसेन महाराज ! तुम्हारा कल्याण ही होगा, डरो मत। तुम्हारी दानशीलता उत्तम है; जहाँ तुम रहोगे वहाँ रहने के लिए देवता लोग भी उत्सुक होंगे; दुःख, कष्ट, दुर्मरण, आतुरताएँ या बाधाएँ वहाँ के निवासियों को नहीं होंगी। उस सुतल में रहते समय जो निर्जराराति (राक्षस लोग) तुम्हारा आज्ञा-पालन नहीं करेंगे, मेरा चक्र आकर उनका वध करता रहेगा। [आ.] वैसा सुखावास लोकपालों को भी दुर्लभ है, अन्यों की बात क्या कहना ? वहाँ आकर मैं सदा तुम्हारी रक्षा करता रहूँगा, दयापूर्वक तुम्हें दिखायी देता रहूँगा। ६६५ [कं.] दानवों और दैत्यों की संगति (सहवास) के कारण तुमने जो आसुर-भाव (राक्षस-स्वभाव) स्वीकार किया, वह मेरा ध्यान करते रहने से दूर होगा, (अतः) तुम हमारी आज्ञा मानकर सुतल में जाओ और सुखपूर्वक रहो"। ६६६

## अध्याय—२३

[व.] यों बतानेवाले त्रिमूर्तियों में वृद्ध-देवता-(विष्णु) के मीठे

रसंपु सोनलु वीनुल तॆरवुलं जॊच्चि, लोबयलु निंडि, उत्पल कप्पु तप्पं द्रोचिकॊनि, कनुगव कॊलंकुल नलुगुलु वॆडलिन चंदंबुन संतसंबुनं गन्नीरु मुन्नीरै परव, नुरःफलकंबुनं बुलकंबुलु कुलकंबुलै, तिलकंबुलोत्त गेलु मॊगिड्चि, नॆक्कॊन्न बेड्कं द्रॊक्कुडु वडुचु, जिक्कनि चित्तंबुन जक्कनिमाटल रक्कसुलड्रॆडिट्लनियॆ ॥ 667 ॥

उ. अॆन्नडु लोकपालकुल नी कृप जूडनि नीवु नेडु न-
न्नुन्नतु जेसि ना ब्रतुकु नोजयु नानति यिच्चि काचितो-
मन्नन नी दयारसमु माटल पॆद्दरिकंबु चालदे
पन्नगतल्प! निन्नॆरिगि पट्टिन नापद गलग नेर्चुने ॥ 668 ॥

व. अनि पलिकि, बंधविमुक्तुंडै, हरिकि नमस्करिंचि, ब्रह्मकुं ब्रणामंबु सेसि, यिदुधरुनकु वंदनंबाचरिंचि, तनवारलतो जेरिकॊनि बलि सुतलंबुनकुं जनियॆ। अंत हरिकृपावशंबुनं गृतार्थुंडै, कुलोद्धारकुंडैन मनुमनि गनि, संतोषिंचि, प्रह्लादुंडु भगवंतुनकिट्लनियॆ ॥ 669 ॥

सी. चतुराननुडु नी प्रसादंबु गानडु शर्वुडी लक्ष्मुल जाड बॊद-
डन्युल कॆक्कडि दसुरुलकुनु माकु ब्रह्मादि पूजित पदुडवन
दुर्लभुंडवु नीवु दुर्गपालुडवैति पद्मजादुलु भवत्पादपद्म
मकरंदसेवन महिम नॆश्वर्यंबु, -लंदिरि काक मेमल्पमतुल-

---

और स्नेहार्द्र वचन, इक्षु-रस की धारा बनकर बलि के कर्ण-मार्ग से (कानों की राह) प्रवेश कर, भीतर और बाहर भर गये, [फलतः] आनंदाश्रु उसके नेत्रों के कोनों से पनाली के पूर के समान वह निकले; वक्षःस्थल पर पुलकों का समूह फैलकर, तिलकों के समान शोभित हुआ; और [उस राक्षस नरेश ने] हाथ जोडकर, बढ़ी हुई उमंग से, अवरुद्ध कंठ से, स्थिर-चित्त से यों मधुर वचन कह सुनाये : ६६७ [उ.] "हे पन्नगतल्प [वाले] (शेष-शयन) ! तुमने लोकपालों पर भी ऐसी कृपा कभी नहीं दिखायी, किंतु आज तुमने मुझे समुन्नत बनाया; जीवन और तेज प्रदान कर आदेश देकर रक्षा की है; यह आदर और दयारस, और वचनों की उदारता [मेरे लिए] पर्याप्त नही है क्या ? तुम्हें जानकर तुममें आश्रय लेने पर किसी को आपदाएँ भोगनी नहीं होंगी।" ६६८ [व.] यों निवेदन करके, बंधन-मुक्त हो, हरि को नमस्कार कर, ब्रह्मा को प्रणाम करके बलि ने इंदुधर (शिव) की वंदना की। [फिर] अपना परिवार लेकर वह सुतल को चल पड़ा। तब हरि की कृपा के प्रभाव से कृतार्थ होकर कुलोद्धारक बने हुए अपने पोते को पाकर प्रह्लाद आनंद से भर गया और भगवान् से यों कहा : ६६९ [सी.] "जब कि चतुरानन (ब्रह्मदेव) तुम्हारा प्रसाद (अनुग्रह) नहीं जानता, और ईश्वर (शिव) को इस संपत्ति का

म. अगुगाकंचु विकुक्षि वेट सनि घोरारण्य भूमि दगन्
मृगसंघंबुल जंपि बिट्टलसि तामेनोल्ल बो नाकटन्
सगमै योक्क शशंबु बट्टि तिनि शेषंबैन मांसंबु शी-
घ्रगति दंड्रिकि देच्चि यिच्चें नकलंक स्फूर्ति वर्धिल्लगान् ॥ 156 ॥

त. कुलगुरुंडु वसिष्ठुडंत विकुक्षि कुंदेलु दिट लो-
पल नेरिगि यनर्हमेंगिलि पैतृकं बोनरिपगा
वलदु वीडु दुरात्मकुंडन वानि तंड्रियु वानि जं-
तलनु जेरग नीक देशमु दाटि पोनडिचेंन् वडिन् ॥ 157 ॥

आ. कोडुकु वेडल गोट्टि गुणवंतुडिक्ष्वाकु
डा वसिष्ठु डेमि यानतिच्चे
नदियु जेसि योगियै वनंबुन गळे-
बरमु विडिचि मुक्ति पदमु नोंदे ॥ 158 ॥

चं. जनकुडु मुक्ति केग नयशालि विकुक्षि शशादुडंचु भू-
जनुलु नुतिप नी धरणि चक्र मशेषमु नेलि यागमुल्
गोनकोन चेसें ब्रोति हरि गूर्चि पुरंजयु बुत्रु गांचे बे-
र्कोनें नमरेंद्रवाहुडु गकुत्स्थुडु नंचुनु वानि लोकमुल् ॥ 159 ॥

(जो आज्ञा)" कहकर विकुक्षि शिकार खेलने जाकर, घोरारण्य में बहुत से मृग-संघों को मारकर और अधिक थककर भूख से आधा [दुबला-पतला] बनकर, एक शश (खरगोश) को पकड़ा और [उसे] खाकर शेष मांस को शीघ्र गति से लाकर पिता को दिया (जिससे) अकलंक स्फूर्ति की वृद्धि हो। १५६ [त.] तब कुलगुरु (पुरोहित) वसिष्ठ ने [आत्मा के] अन्दर जान लिया कि विकुक्षि ने खरगोश को खाया और कहा, "जूठन अनर्ह है; पैतृक [कर्म] न करना चाहिए; यह दुरात्मा है।" उस (विकुक्षि) के पिता ने उसको अपने पास न आने दिया तो वह देश को पार करके शीघ्र चला गया। १५७ [आ.] बेटे को निकालकर गुणवान इक्ष्वाकु ने, वसिष्ठ ने जो आज्ञा दी वह सब किया और योगी बनकर वन में जाकर, शरीर का त्याग करके मुक्ति-पद को पाया। १५८ [चं.] जनक के मुक्ति पाने पर नयशाली विकुक्षि ने भूजन (प्रजा) के 'शशाद' (शश को खानेवाला) कहकर प्रशंसा करने पर, इस अशेष धरणी-चक्र का पालन करके अतिशय रूप में हरि के प्रति प्रीति से याग किये। पुरंजय नामक पुत्र को पाया। लोकों ने उसको अमरेंद्रवाह और ककुत्स्थ कहकर बुलाया। १५९ [सी.] कृतयुग के अंत में दितिसुत और अमरों में रण हुआ; उसमें उन राक्षसों के हाथ अमर-वल्लभ ने हारकर हरि से कहा

सी. कृतयुगांतंबुन दिति सुतामरुलकु रणमय्यॆ नंदु ना राक्षसुलकु
नमरवल्लभु डोडि हरि तोड जॆप्पिन जलजनेत्रुडु पुरंजयुनि यंदु
वच्चि नेनुंडॆद वासव ! वृषभंबवै मोवुमनि वलक नमरविभुडु
गोराजमूर्ति गकुत्प्रदेशंबुन नापुरंजयु मोचॆ नंत नतडु

ते. विष्णु तेजंबु दनयंदु विस्तरिल्ल
दिव्य चापंबु चेबट्टि दीर्घ निशित
बाणमुल बूनि वेल्पुलु प्रस्तुतिंप
नंत गालाग्नि चाड्पुन ननिकि नडचॆ ॥ 160 ॥

चं. नडचि शरावळिन् दनुजनाथुल मेनुलु सिवि कंठमुल्
दौडिदौडि द्रुंचि कालपुरि कोवकु गॊंदर बुच्चि गॊंदरन्
वडिनुरगालयंबुन निवासमु सेयग दोलि यंत नू
रडक निशाचरेंद्रुल पुरंबुलु गूल्चॆ बुरंजयाख्यतन् ॥ 161 ॥

व. इव्विधंबुन शशादपुत्रुंडु राक्षसुल पुरंबुलु जयिंचिन कतनं बुरंजयुंडनु
वृषभरूपुंडैन यिंद्रुंडु वाहनं बगुटं जेसि यिंद्रवाहनुंडनु नतनि मूपुरंबॆक्कि
रणंबु सेसिन कारणंबुन गकुत्स्थुंडुनु नन नीमूडु नामंबुलं ब्रसिद्धि कॆक्कि,
दैत्युल धनंबुल निंद्रुनि किच्चॆ नप्पुरंजयुनि पुत्रुंडनेनसुंडतनि पुत्रुंडु पृथुंडु
पृथुकॊडुकु विश्वगंधुंडु विश्वगंधुनकु नंदनुंडु चंद्रुंडु। चंद्रसुतुंडु यवनाश्वुंडु
यवनाश्वतनूभवुंडु शवस्तुंडतंडु शावस्ति नाम नगरंबु निर्मिचॆ। शवस्त

---

तो जलजनेत्र ने कहा, "वासव, पुरंजय में आकर मैं रहूँगा; तुम वृषभ बनकर ढोओ।" अमरविभु ने गोराजमूर्ति (वृषभ) के ककुत्प्रदेश पर उस पुरंजय को ढोया। [ते.] तब वह विष्णु का तेज उसमें विस्तृत होने पर, दिव्य चाप को कर में लेकर दीर्घ-निशित बाणों को लेकर, देवताओं के [अपनी] प्रशंसा करने पर, काल की अग्नि की तरह युद्ध के लिए गया। १६० [चं.] जाकर, शरावली से दनुजनाथों की तनुओं को चीरकर, कंठों को जल्दी-जल्दी काटकर, कुछ को काल-पुरि भेजकर, कुछ को उरगालय में रहने भेजकर और तब भी तृप्त न होकर पुरंजयाख्य हो निशाचरेंद्रों के पुरों का ध्वंस कर डाला। १६१ [व.] इस प्रकार शशाद-पुत्र राक्षसों के पुरों को जीतने के कारण पुरंजय, वृषभ रूपी इंद्र का [अपने] वाहन बनने के कारण इंद्रवाहन, उसके (इंद्र के) ककुत्स्थ (ककुद) पर चढकर युद्ध करने के कारण ककुत्स्थ, इन तीनों नामों से प्रसिद्ध होकर, उसने दैत्यों के धनों को (छीनकर) इंद्र को दिया। उस पुरंजय का पुत्र अनेनसुत (हुआ); उसका पुत्र (था) पृथु; पृथु का बेटा विश्वगंध (था); विश्वगध का नंदन (था) चद्र; चंद्र का सुत (था) यवनाश्व; यवनाश्व

तनयुंडु बृहदश्ववुंडु बृहदश्व तनूजुंडु गुवलयाश्वुंडु। आ नरेंद्रचंद्रुडु ॥ 162 ॥

कं. लावु मॅंडसि यिरवदि यॉक-
वेवुरु नंदनुलु दानु वीरुडतडु भू-
देवु डुदंकुडु वनुप दु-
रावहुडै चंपे दुंदु नावहमंदुन् ॥ 163 ॥

व. आदि कारणंबुगा दुंदुमारुंडन नेगडॆ। नय्यसुरमुखानलंबुन गुवलयाश्वकुमारुलंदरु भस्मंबैरंदु दृढाश्वुंडुनु गपिलाश्वुंडुनु भद्राश्वुंडुनु ननुवारलु मुग्गुरु सिक्किरंदु दृढाश्वुनकु हर्यश्वुंडुनु हर्यश्वुनकु निकुंभुंडुनु निकुंभुनकु बर्हिणाश्वुंडुनु बर्हिणाश्वुनकु गृताश्वुंडुनु गृताश्वुनकु सेनजित्तुनु सेनजित्तुनकु युवनाश्वुंडुनु जनिंचिरि। अय्युवनाश्वुंडु गोडुकुलु लेक नूर्वुरु भार्यलुं दानुनु निव्वॆर पडियुंड नाराजुनकु मुनुलु गृप चेसि यिंद्रुनि गूर्चि संतति कॊरकु नैंद्रयागंबु सेयिंचिरि। अंदु ॥ 164 ॥

सी. भूमीशु मार्यकु बुत्र लाभमुनकै पोयु तलंपुन भूमिसुरुलु
जलमुलु मंत्रिंचि जलकलशमु दाचि नियमंबुतो गूडि निद्रवोव
धरणीश्वरुडु पेरु दप्पितो ना रात्रि धृति लेक यज्ञ मंदिरमु जॊच्चि
या नीरु द्राविन नंत मेल्कनि वार. लॆव्वडु द्रावॆ नीरॆंदु बोयॆ

का तनूभव (हुआ) शवस्त। उसने शावस्ति नामक नगर का निर्माण किया। शवस्त का तनय था बृहदश्व; बृहदश्व का तनूज था कुवलयाश्व। उस नरेन्द्रचन्द्र ने १६२ [कं.] अधिक बल से चमक (प्रसिद्ध बन) कर, इक्कीस हजार नंदनों के साथ, वह वीर [विलसित] था। भूदेव (ब्राह्मण) उदंक के भेजने पर दुरावह बनकर, अमराबंधु (अमर+ अबधु = राक्षस) दुंदु को मार डाला। १६३ [व.] इस कारण [उसने] दुंदुमार नाम से उन्नति (ख्याति) पायी। उस असुर मुख के अनल से कुवलयाश्व [राजा] के सब कुमार (पुत्र) भस्मीभूत हुए। उनमें दृढाश्व, कपिलाश्व और भद्राश्व नामक तीन बच गये। उनमें दृढाश्व का हर्यश्व, हर्यश्व का निकुंभ, निकुंभ का बर्हिणाश्व, बर्हिणाश्व का कृताश्व, कृताश्व का सेनजित्, सेनजित् का युवनाश्व पैदा हुआ। उस युवनाश्व के पुत्र न हुए तो [उसकी] एक सौ पत्नियाँ [और] वह दुःखित होकर रहे तो उस राजा पर कृपा करके मुनियों ने इन्द्र के प्रति, संतान के लिए, ऐंद्रयाग करवाया। उसमें १६४ [सी.] भूमीश की भार्या को पुत्र-लाभ कराने की इच्छा से, भूमिसुर जल को मंत्रपूत करके जल-कलश को छिपाकर नियमपूर्वक सो गये तो धरणीश्वर ने बड़ी प्यास से उस रात को धृति (धैर्य) न रहने से यज्ञ-मंदिर में प्रवेश करके उस जल को पिया; इसके बाद वे (भूमिसुर)

आ. ननुचु राजु द्रावुटंतयु भाविंचि
यॆरिगि चोद्यमंदि यीश्वराज्ञ
यॆव्वडोपु गडव नीश्वरुनकु नम-
स्कारमनुचु नेदि कार्यमनुचु ॥ 165 ॥

व. वारलु दुःखिचुचुंडु नंत गॊंत तडवुनकु युवनाश्वुनि कडुपु व्रक्कलिचुकॊनि चक्रवर्ति चिह्नंबुलु गल कुमारुंडु जन्मिंचि तल्लिलेनि कतंबुन गडुपुनकु लेक एड्चुचुंड निद्रुंडु वच्चि शिशुवुनकु नाकलि दीरुकॊरकु वानि नोटं दन व्रेलिडिनं द्राविन कतंबुन वानि पेरु मांधात यनि निर्देशिंचि चनियॆ नित्तिबधंबुन ॥ 166 ॥

आ. कडुपु वगुल मुद्दु कॊडुकु जन्मिंचिन
दीरडय्यॆ दंड्रि देव विप्र
करुण यट्लकादॆ कडिदि दैवमु लावु
गलुगु वाडु व्रतुकु गाक चॆडुनॆ ॥ 167 ॥

व. इट्लु व्रतिकि युन्न युवनाश्वुंडु गॊंतकालंबुनकु दपंबु सेसि सिद्धि बॊंदॆ नंत ॥ 168 ॥

सी. पडमट बॊडमॆंडु वाल चंद्रुनि माड्कि बूट पूटकु बृद्धि बॊंदॆ वालु-
डल्लन परिपूर्ण यौवनारूढुडॆ रावणादि रिपुल राजवरुल
दंडिंचि तनुव्रस दस्यु बंचु सुरॆंद्रु डॊंकिप शूरुडॆ यखिल देव
मयु नतींद्रियु विष्णु माधबु धर्मात्मु नजुनि यज्ञाधीशु नात्मगूःच

---

जागकर कहने लगे कि वह कौन है जिसने [मंत्रपूत] जल को पिया ? जल कहाँ चला गया ? [आ.] उन्होंने जान लिया कि राजा ने उस जल को पिया और चकित होकर कहा कि ईश्वर की आज्ञा का कौन तिरस्कार कर सकता है ? ईश्वर को नमस्कार है। यह सोचते हुए कि अब क्या कार्य है (क्या करना चाहिए)। १६५ [व.] जब वे दुःखित हुए तब कुछ समय के बाद युवनाश्व के पेट को फाडकर चक्रवर्ति-चिह्न युक्त कुमार का जन्म हुआ। माँ के न रहने से जब [वह शिशु] स्तन्य के लिए रोने लगा तो इन्द्र आया और शिशु की भूख को मिटाने के लिए उसके मुँह में अपनी उँगली रखी तो [उस शिशु ने] उसे पिया और इस कारण उसका नाम मांधाता निर्दिष्ट करके [इंद्र] चला गया। इस प्रकार १६६ [आ.] पेट फटकर लाडले पुत्र का जन्म होने पर भी पिता की मृत्यु न हुई। देवताओं तथा विप्रों की करुणा ऐसी ही है न। दैव का बल जिस पर कठिन (बलवान) होता है वह जिन्दा न रहता तो क्या मर जाता ? १६७ [व.] इस प्रकार सजीव युवनाश्व ने कुछ काल तक तप करके सिद्धि को प्राप्त किया। तब १६८ [सी.] पश्चिम की ओर निकलनेवाले

ते. चेसॅ ग्रतुवुलु भूरि दक्षिणल निच्चि
द्रव्य यजमान विधि मंत्र धर्मयज्ञ
काल ऋत्विक्प्रदेश मुख्यंबुलॅल्ल
विष्णुरूपंबुलनुचु भाविंचि यतडु ॥ 169 ॥

कं. बलिमि नडंचुचु नरुलं
जलिवॅलुगुन् वेडिवॅलुगु जनुचोट्लॅल्लन्
जलरुह नयनुनि करुणनु
जॅलुवुग मांधात येलॅ सिरि निंडारन् ॥ 170 ॥

व. अंत नाराजुनकु शर्तबिंदुनि कूतुरगु बिंदुमतियंदु बुरुकुत्सुंडु नंबरीषुंडुनु मुचुकुंदुंडुनु ननु वारु मुग्गुरु गॉडुकुलु नेबंड्रु, गूतुलुनु जनिर्यिचि पॅरुगु चुन्नयॅड ॥ 171 ॥

सी. यमुनाजलमु लोन नधिकुडु सौभरि तपमु सेयुचु जलस्थलमु नंदु
बिल्ललु दन प्राण वल्लभयुनु गूडि मॅलग नानंदिचु मीनराजु
गनुगॉनि संसारकांक्षियै मांधात नॉक कन्य नडुग नृपोत्तमुंडु
दरुणि नित्तुनु स्वयंवरमुन जेकॉनुमनवुडु ननु जूचि यौवनांगि

आ. येल मुसलि गोरु निट्टट्टु वडकॅडि
वाड जाल नरसिनाड नॉंडल

---

बाल-चंद्र की तरह (वह) वालक दिन-दिन प्रवर्द्धमान हुआ। कालक्रमेण परिपूर्ण यौवनारूढ़ होकर रावण आदि रिपुओ को और राजवरों (श्रेष्ठों) को दंड देकर, सुरेंद्र के अपने को सदस्य कहने पर, शूर बनकर अखिल देवमय, अतींद्रिय, विष्णु, माधव, धर्मात्मा, अज तथा यज्ञाधीश पर मन लगाकर, [ते.] भूरि दक्षिणाएँ देकर, द्रव्य, यजमान, विधि, मंत्र, धर्म, यज्ञ, काल, ऋत्विक् और प्रदेश मुख्यों (आदि) को विष्णु के रूप मानकर, उसने ऋतु किये। १६९ [कं.] जहाँ-जहाँ चंद्रमा और सूरज का प्रकाश पहुँचता है, वहाँ-वहाँ (अपने) बल से नरों को दबाते हुए जलरुह-नयन (विष्णु) की करुणा से श्रीयुक्त-होकर मांधाता ने राज्य किया। १७० [व.] तब उस राजा के शर्तबिंदु की बेटी बिंदुमति से पुरुकुत्स, अंबरीष और मुचिकुंद नामक तीन पुत्र और पचास पुत्रिकाएँ पैदा होकर बढ़ रही थी; उस समय १७१ [सी.] यमुना के जल में अधिक (बड़ा) तप करते हुए सौभरि ने जल-स्थल मे अपने बच्चों और प्राण-वल्लभा (पत्नी) के साथ रहते हुए आनंदित होनेवाले मीन-राजा को देखकर और संसार (गृहस्थ-जीवन का)-कांक्षी बनकर, मांधाता से एक कन्या को माँगा तो नृपोत्तम ने कहा कि तरुणि को दूंगा, स्वयंवर में ले लो। तब "[मुझे देखकर कोई भी] यौवनांगी [मुझ जैसे] बूढ़े की क्यों इच्छा करेगी; [आ.] डाँवाँडोल

जिगियु बिगियु लेनि शिथिलुंड गर्गिप
बाल दिगिचि कॊनु नुपायमॆट्लु ॥ 172 ॥

व. अदियुनुंगाक ॥ 173 ॥

आ. बाल पुव्वुबोडि प्रायंपु वानिनि
जॆन्नु वानि धनमु जेर्चुवानि
मरगॆनेनि कॊंत मरगु गाकॆंदिरि द-
न्नॆरिगि मुसलि तपसि नेल मरगु ॥ 174 ॥

व. अनि विचारिंचि सौभरि दन तपोबलंबुनं जेसि मुसलितनंबु विडिचि यॆलप्रायंपु गॊमरुंडयि यलंकरिंचुकॊनि मंदट निलुवं बडिन मांधातयु गन्नियल नगरु गाचिकॊनि युन्न वारिकि सॆलवु सेसिन वारम्मुनींद्रुनि नाराजपुत्रिकलुन्न यॆडकुं गॊनिपोयि चूपिन ॥ 175 ॥

उ. कोमलुलार ! वीडु नलकूबरुडो मरुडो जयंतुडो
येमरि वच्चॆं वीनि दडवेल वरिंतुमु नेम येम यं-
चा मुनिनाथु जूचि चलितात्मिकलै सॊरिदिन् वरिंचिरा
भामिनुलंदरुन् गुसुमबाणुडु गीर्यनि घंट क्रेयगन् ॥ 176 ॥

व. इट्लु राजकन्यकल नंदरं जेकॊनि सौभरि निजतपःप्रभावंबुन ननेक लीला विनोदंबुल गल्पिंचि ॥ 177 ॥

---

हो रहा हूँ, बहुत सोच चुका हूँ; शरीर का गठन चला (ढीला पड़) गया, शिथिल बन गया हूँ; बाला को पिघलाकर उसे आकर्षित करने का उपाय क्या है ? १७२ [व.] इसके अतिरिक्त १७३ [आ.] बाला जो युवती है युवक को, सुंदर [पुरुष] को और धन देनेवाले को चाहेगी तो कुछ चाहेगी ही; (अपने) सामने, स्वयं जानते हुए, बूढ़े तपस्वी को क्यों चाहेगी !" १७४ [व.] इस प्रकार सोचकर सौभरि अपने तपोबल से बुढ़ापे को छोड़कर, नवयुवक बनकर और अलंकृत होकर सामने खड़ा रहा तो मांधाता ने (अपनी) कन्याओं के नगर (अंतःपुर) की रक्षा करनेवालों को आज्ञा दी तो उन्होंने उस मुनींद्र को उस जगह पर ले जाकर (राज-कुमारियों को) दिखाया तो १७५ [उ.] उन सभी भामिनियों ने यों कहते हुए कि "कोमलियो ! यह या तो नलकूबर होगा या मर (मन्मथ) होगा या जयंत होगा; भूल से (इधर) आया; देरी क्यों ? इसको हम चाहेंगी, हम चाहेंगी" —उस मुनिनाथ को देखकर और चलितात्मा [वाली] बनकर उसे क्रम से ऐसे चाहा मानो कुसुम-बाण ने उनको मोहित किया हो। १७६ [व.] इस प्रकार सभी राजकन्याओं को लेकर सौभरि ने निज तपःप्रभाव से अनेक लीला-विनोदों की कल्पना करके १७७ [सी.] गृहराजों मे (श्रेष्ठ गृहों में), कृतक (बनावटी) अचलों में,

सी. गृहराजमुलयंदु गृतकाचलमुलंदु गलुवलु विलसिल्लु कोलकुलंदु
गलकंठ शुक मधुकर निनादमुलचे वर्णनीयमुलैन वनमुलंदु
मणिवेदिकलयंदु महनीय पर्यंक पीठलीला शैल बिलमुलंदु
शृंगारवतुलगु चेलुवलु पलुवुरु तन पंपु सेय सुस्थलमु लंदु

ते. वस्त्रमाल्यानुलेप सुवर्णहार
भूरि संपद निष्टान्न भोजि यगुचु
बूट पूटकु नोक्कवित पोलुपु दाल्चि
राजकन्यल नंदरु रतुल देल्चे ॥ 178 ॥

कं. पंकरुह राजमुखुलकु, नोक्कडु मगडय्यु दनियकुंडे मुनींद्रुं-
डेक्कुडु घृतधारलचे, नक्कजमै तृप्ति लेनि यनलुनि भंगिन् ॥ 179 ॥

व. इव्विधंबुन ॥ 180 ॥

कं. आरामंबुन् मुनिवरु, डारामल तोड बहु विहारमयुंडै
गारामुल दन किट्टट्ट, पोरामुल जेसि कोन्नि प्रोद्दुलु पुच्चेन् ॥ 181 ॥

व. अंत नोक्कनाडु मांधातृ मेदिनो वल्लभुंडु मुनीश्वरुंडेदु बोये गूतु लेक्कड नलजडि पडुचुन्न वारलो यनि तलंचि वेदक वच्चि योक्क महागहनंबुन मणिमय सौधंबुलं जक्रवर्तियु बोले ग्रीडिंचुचुन्न तापस राजुंगनि संतसिंचि वेरगुपडि मन्ननलं बोंदि मेल्लन कूतुलं बोडगनि सत्करिंचि यिट्लनिये ॥ 182 ॥

---

विकसित कमलों के सरोवरों मे, कलकठ-शुभ-मधुकर-निनादो से वर्णनीय वनों में, मणि-वेदिकाओ में, महनीय-पर्यक-पीठ-लीलाशैल-बिलों में और ऐसे स्थलों में जहाँ वह अनेक शृंगारवती सखियो को भेजा करता था, [ते.] वस्त्रमाल्यानुलेप सुवर्णहार भूरि संपदाओ के साथ इष्टान्नभोजी बनाते हुए एक-एक दिन एक-एक आश्चर्यकर लीला का प्रदर्शन करते हुए सभी राजकन्याओं को रतियों से तृप्त किया। १७८ [कं.] कई राजमुखियो के लिए (चंद्रमुखियों के लिए) एक ही पति होकर भी, अनेक घृतधाराओं से आश्चर्य प्रकट करते हुए तृप्त न होनेवाले अनल की तरह वह मुनींद्र तृप्त न हुआ। १७९ [व.] इस प्रकार १८० [कं.] उस मुनिवर ने उस आराम (वन) मे उन रामाओं (स्त्रियों) के साथ बहुविहारमय होकर प्रेमातिशय से स्नेह करते हुए कुछ दिन बिताए। १८१ [व.] इसके बाद एक दिन यह सोचते हुए कि मुनींद्र कहाँ गया और पुत्रियाँ कहाँ घबराती हुई पड़ी हुई हैं, मांधातृ-मेदिनीवल्लभ ढूँढ़ते हुए आया, एक महान गहन (वन) में मणिमय सौधों में चक्रवर्ति की तरह क्रीड़ा करते हुए तापस-राजा को देखा, संतुष्ट हुआ और आश्चर्य (चकित) हुआ। [उनकी] प्रशंसा पाकर धीरे-धीरे [अपनी] पुत्रियों को देखा और

कं. नातोड्डुलार ! मीपति, मीतोड्डे पनुल यॅंडल मेले यनुडुन्
नातोडिदॅ नातोडिदॅ, ताता मेलनुचु ननिरि तरुणुलु वरुसन् ॥ 183 ॥

व. अंत गौतकालमुनकु बहुभार्या चयुँडगु, सौभरि येकांतंबुन दन्नु दान चिंतिंचु कॉनि मीन मिथुनसंग दोषंबुनं गापुरंबु दनकु नग पट्टॅ यॅरिंगि पश्चात्तापंबुन निट्लनियॅ ॥ 184 ॥

म. उपवासंबुल डय्युटो विषयसंभोगंबु वर्जिंचुटो
तपमुं बूनि चरिंचुटो हरिपद ध्यानंबुनन् निल्चुटो
यपलापंबुन नेल पॉदिदिति हतंबय्यॅ दपंबॅल्ल, नी
कपट स्त्री परिरंभमुल् मुनुलकुं गैवल्य संसिद्धुले ॥ 185 ॥

चं. मुनियट तत्त्ववेदिनट मोक्षम कानि सुखंबु लॅव्वियुं
जनवट कांत लॉप्परट सौधचयंबट वासदेशमुं
दनयुलु नेडुवेलट निदानमु मीन कुटुंबि सौख्यमुं
गनुटट चॅल्लरे नगवु गाक महात्मुलु सूचि नॅत्तुरे ॥ 186 ॥

आ. तपमु सेयुवाडु तत्वज्ञुडगुवाडु, नॅलमि मोक्षमिच्छयिंचु वाडु
नेकतंबु विडिचि येपड नेरडु, कापुरंबु सेयु करटि तपसि ॥ 187 ॥

---

[उनका] सत्कार करके इस प्रकार कहा, १८२ [कं.] "बेटियो ! तुम लोगो का पति तुम लोगों मे से किसके काम से तुम्हारी प्रशंसा करता है ?" [उन] तरुणियो ने एक-एक करके कहा कि हे तात (पिता) ! मेरे काम से, मेरे काम से (वे सतुष्ट होते हैं) । १८३ [व.] इस प्रकार कुछ काल बीत जाने पर बहुभार्याचारी सौभरि ने एकांत मे अपने आप में चिंतित होकर और यह जानकर कि मीन-मिथुन-संग-दोष से गृहस्थी दिखाई पड़ी, पश्चात्ताप से यों कहा, १८४ [म.] "उपवासो से कष्ट सहना, विषय-संयोग को वर्जित करना, तप को स्वीकार कर चलना या हरिपदध्यान में रहना (मैं) क्यों भूल गया ? (मेरा) सारा तप हत (नष्ट) हो गया। क्या ये कपट स्त्री-परिरंभ मुनियों के लिए कैवल्य-संसिद्ध (-सिद्धिप्रद) हैं ? १८५ [चं.] मुनि है, तत्त्ववेदी है, मोक्ष के अतिरिक्त (अन्य) किसी सुख की इच्छा न रखनेवाला है और कांताओं की इच्छा न रखकर (क्यों न रहा ?) सौध-चय में (रहते हुए) वास देश में पाँच हज़ार पुत्र (हैं); (इसका) निदान (असली कारण) मीन परिवार के सुख को देखना (ही है), क्या (ये सब) मेरे लिए योग्य है ? जग-हँसाई नही होगी ? क्या महात्मा लोग (मुझे) देखकर (मेरी) प्रशंसा करेगे ? १८६ [आ.] "तप करनेवाला, तत्त्वज्ञ (और) मोक्ष की बड़ी इच्छा रखनेवाला एकांत को छोड़ नही सकता। मूर्ख तपस्वी ही गृहस्थ जीवन बिताता है।" १८७

व. अनि दुःखिंचि तन्नुंदान निंदिंचुकॊनि, तन वेडबंबु विवेकिंचुचु निह्-परसाधकुंडै कापुरंबु विडिचि सतुलुं दानुनु वानप्रस्थ धर्मंबुन नडविकिजनि घोर तपंबु सेसि शरीरंबु गुर्दियिंचि यग्निसहितुंडै परब्रह्मंबु सॊच्चॆं। अंत ॥ 188 ॥

कं. मुनिपति वनमुन करिगिन
वनितलु दोनरिगि प्राणवल्लभुगतिकिं
जनिरि वॆनुतविलि विडुवक
ननलमु सन शिखलु निलुव करिगिन भंगिन् ॥ 189 ॥

## अध्यायमु—७

व. अंत मांधात पॆद्दकॊडुकगु नंबरीषुनि दत्पितामहुंडगु युवनाश्वुंडु दनकु बुत्रुंडु गावलयुननि कोरि पुच्चुकॊनियॆ। अय्यंबरीषुनकु यौवनाश्वुंडतनिकि हारितुंडु जनियिंचिरि। अदि कारणंबुन नंबरीष यौवनाश्व हारितुलु मांधातृ गोत्रंबुनकु व्रवरुलैरि। मांधात रॆंडव कॊडुकु पुरुकुत्सुडतनि नुरगलोकंबुनकु गॊनिपोयि नाग कुमारुलु दम चॆल्लॆलि नर्मदयनु कन्यकनु विवाहंबु चेसिरि। पुरुकुत्सुंडु नक्कड ननेक गंधर्वनाथुल वधिंचि

[व.] इस प्रकार दुःखित होकर अपनी निंदा करके अपने अज्ञान के बारे में सोचते हुए इह-परसाधक बनकर, गृहस्थी को छोड़कर, सती और स्वयं वानप्रस्थ धर्म से जगल में जाकर घोर (कठिन) तपस्या करके और शरीर का निग्रह करके अग्नि-सहित होकर परब्रह्म मे लीन हो गया। तव १८८

[कं.] मुनिपति के वन में जाने पर (उसकी) वनिताएँ (भी) उसके पीछे जाकर, फिर वापस न आकर, इस प्रकार प्राणवल्लभ के रास्ते से गईं जिस प्रकार अनल के जाने पर शिखाएँ (ज्वालाएँ) भी न ठहर कर (पीछे न रहकर) चली जाती हैं। १८९

## अध्याय—७

[व.] इसके बाद मांधाता के ज्येष्ठ पुत्र अंबरीष को, उसके पिता युवनाश्व ने यह इच्छा प्रकट कर कि मेरे लिए एक पुत्र चाहिए, ले लिया। उस अबरीष के यौवनाश्व और उसके हारित पैदा हुए। इस कारण अंबरीष, यौवनाश्व और हारित मांधातृ-गोत्र के प्रवर बन गये। मांधाता का द्वितीय पुत्र पुरुकुत्स था। उसको उरग-लोक में ले जाकर नाग-कुमारों ने अपनी छोटी बहिन नर्मदा नामक कन्या के साथ उसका विवाह कर दिया। पुरुकुत्स (तो) वहाँ अनेक गंधर्वनाथों का वध करके ऐसा वर

तन नागलोक संचरणंबु दलंचु वारिकि नुरग भयमु लेकुंड वरंबु वडसि तिरिगि वच्चॆ । आ पुरुकुत्सुनकु द्रसदस्युंडु, द्रसदस्युनकु ननरण्युंडु, नायनरण्युनकु हर्यश्वुंडु, हर्यश्वुनकु नरुणुंडु, नरुणुनकु द्रिवंधनुं,डु द्रिबंधनुनकु सत्यव्रतुंडुनु जन्मिचिरि । आ सत्यव्रतुंड त्रिशंकुंडनं बरगॆनु । अतंडु ॥ 190 ॥

सी. गुरु शापवशमुन गूलि चंडालुडै यनघात्मु गौशिकु नाश्रयिंचि
यतनि लावुन दिविजालयंबुन केग मन्निपकमरुलु मरल द्रोव्व
दलक्रिदुगा बडि दैन्यंबुतो राग गौशिकु डॆप्पटि घनत मॆरसि
निलिपॆ नाकसमुन नेडु नुन्नाडु त्रिशंकुडातडु हरिश्चंद्रु गनियॆ

ते. ना हरिश्चंद्रु गौशिकुडर्थि जेरि
याग दक्षिणामिषमुन नखिल धनमु
गॊल्लगॊनि मोद गुलहीनु गॊलुव वॆट्ट
बॊंक कलजाडि बॊंदॆ ना भूवरुंडु ॥ 191 ॥

व. इट्लु विश्वामित्रुंडु हरिश्चंद्रु नॆगुल पॆट्टुट विनि वसिष्ठुंडु विश्वामित्रुनि गृध्रम्मवु गम्मनि शपिचॆ । विश्वामित्रुंडुनु वसिष्ठुनिबकंबवु कम्मनि शपिचं । पक्षिरूपुलय्युनु वॆरंबु मानक यय्यिरुवुरुनु युद्धंबु सेसिरि । अंत

---

पा लिया कि उसके (पुरुकुत्स के) नागलोक में संचरण करने की चिंता करनेवालों को उरग-भय न रहे; (इसके बाद) वह लौट आया। उस पुरुकुत्स के त्रसदस्य, त्रसदस्य के अनरण्य, अनरण्य के हर्यश्व, हर्यश्व के अरुण, अरुण के त्रिबंधन और त्रिबंधन के सत्यव्रत पैदा हुए। वही सत्यव्रत त्रिशंकु नाम से विदित हुआ। वह १९० [सी.] गुरु के शापवश (नीचे) गिरकर चंडाल बना और अनघात्मा कौशिक के आश्रय में जाकर उसके बल से दिविजालय को गया। (लेकिन) अमरों ने उसे स्वीकार न किया और नीचे ढकेल दिया। वह सिर नीचे और पाँव ऊपर रखकर (उलटा) गिर पड़ा। वह दैन्य के साथ आया तो कौशिक ने सदा की तरह अपने बड़प्पन के प्रकाशमान होने पर (उस त्रिशंकु को) आकाश पर ठहरा दिया। आज (भी) त्रिशंकु वर्तमान है। उसने हरिश्चन्द्र को देखा (पाया)। [ते.] उस हरिश्चन्द्र के पास जाकर कौशिक ने यागदक्षिणा-मिष से (हरिश्चन्द्र का) सारा धन लूट लिया था। इसके बाद कुलहीन की सेवा करने नियमित किये जाने पर भी झूठ न बोलकर उस भूवर ने अशान्ति (मानसिक क्लेश) पायी। १९१ [व.] इस प्रकार विश्वामित्र का हरिश्चन्द्र को पीड़ा देना सुनकर, वसिष्ठ ने विश्वामित्र को शाप दिया कि वह गृध्र बन जाय। विश्वामित्र ने भी वशिष्ठ को शाप दिया कि वह

हरिश्चंद्रुंडु पुत्रुलुलेक नारदु नुपदेशंबुन वरुणोपासनंबु नति भक्तितो जेय ना वरुणुंडु प्रत्यक्षंबैन नतनिकि म्रोक्कि यिट्लनियें ॥ 192 ॥

आ. वरुणदेव ! नाकु वर वीर गुणमुल
कॉडुकु पुट्टॅनेनि कॉडुकुबट्टि
पशुवु जेसि नीवु परिणमिंपग वेल्तु
गॉडुकु नीगदय्य कॉसरुलेक ॥ 193 ॥

व. अनि पलिकिनं गुमारुंडु गलिगॅडु मनि वरंबिच्चि वरुणुंडु सनियें। अंत हरिश्चंद्रुनकु वरुण प्रसादंबुन रोहितुंडनु कुमारुंडु जन्मिचॅ। वरुणुंडुनु हरिश्चंद्र कुमारु नुद्देशिचि ॥ 194 ॥

सी. पुरिटि लोपल वच्चि पुत्रु वेलुवुम न्नबुरुडु वोयिन गानि पॉसगदनियॅ
बलु राकमुन्नु वच्चि बालु वेलुवुमन्न बंड्लु कुंट नभाव्युडनियॅ
बंड्लु राजूच्चि डिभकुनि वेलुवुमन्न बडिपंड्लु रामि नभाव्यु डनियॅ
बडि पंड्लु वॉडमिन गॉडुकु वेलुवुमन्न बोरुल कॉदवक पोसगदनियॅ

आ. दॉडरि यिट्लु गॉडुकु तोडि मोहंबुन
ब्रोद्दु गडुपुचुंडॅ भूवरुंडु
दंड्रि तलपु कॉलदि दनलोन जिंतिचि
यिटनुंड कडवि केगॅ गॉडुकु ॥ 195 ॥

---

बक बन जाय। पक्षी के रूप प्राप्त करके भी वैर को न छोड़कर, उन दोनों ने युद्ध किया। इसके बाद हरिश्चन्द्र के पुत्र न होने से नारद के उपदेश पर वरुण की उपासना बड़ी भक्ति के साथ करने पर, वह वरुण प्रत्यक्ष हुआ तो उसकी वन्दना करके इस प्रकार बोला। १९२ [आ.] हे वरुणदेव ! अगर मेरे वर-वीर-गुण-युक्त पुत्र पैदा होगा तो पुत्र को पशु बनाकर जिससे तुम खुश हो जाओ, उसका होम कर (बलि के रूप में दे) दूंगा। बिना संशय किये (मुझे एक) बेटे को दे दो। १९३ [व.] ऐसा बोलने पर (उसके एक) पुत्र हो जाने का वर देकर वरुण चला गया। इसके बाद वरुण के प्रसाद से हरिश्चन्द्र के रोहित नाम के पुत्र का जन्म हुआ। वरुण ने हरिश्चन्द्र कुमार को उद्दिष्ट करके। १९४ [सी.] सूतक के काल में आकर पुत्र को बलि देने के लिए माँगा तो (हरिश्चन्द्र ने) कहा कि सूतक के टल जाने तक (पुत्र को देना) न होगा। दाँतों के आने के पहले आकर बालक का हवन कर देने के लिए माँगा तो (हरिश्चन्द्र ने) कहा कि दाँतों के न होने से अभाव्य (अयोग्य) है। दाँतों का आना देखकर बालक की बलि देने के लिए माँगा तो (हरिश्चन्द्र ने) कहा कि बड़ों के लिए उपयुक्त न होने से (अब) अच्छा न लगता। [आ.] सप्रयत्न अपने पुत्र पर होनेवाले मोह के कारण भूवर (इस प्रकार)

व. इट्लु वनंबुनकुं जनि शरशरासन धरुंडयि रोहितुंडु दिरुगुचुंडॅ। वरुणग्रस्तुंडै हरिश्चंद्रुंडु महोदरव्याधिचे बीडितुंडुगा नुंडुट विनि पुरंबुनकुं दिरिगि रागमॅंकिप निंद्रुंडु मुसलि तपसियै वच्चि यिट्लनियॆं ॥ 196 ॥

आ. पुण्य भूमुलरुगु पुण्यतीर्थंबुल
ग्रुंकु पुण्यजनुल गोरि चूडु
पुण्यकथलु विनुमु भूपाल पुत्रक !
मेलु गलुगु निंटि मेर वलदु ॥ 197 ॥

व. अनि यिट्लु मर्गिडिचिनं दिरिगि चनि रोहितुंडोक्कयेडव्वनंबुनं दिरिगि क्रम्मर जनुदेर, निंद्रुंडु वच्चि तोंटि यट्ल निवारिंचॆ। इव्विधंबुन ॥ 198 ॥

सी. ऐदेंड्लु मरलिचॆ नमरेंद्रुडाबालु नारवयेट दा नडवि नुंडि
यिंटिकि वच्चुचु नॅलमि नजीगर्तु मध्यम पुत्र सम्मान्य चरितु
घनु शुनश्शेफुनि गोनि याग पशुवुग ना हरिश्चंद्रुन कातडिच्चॆ
बुरुष मेधमु सेसि भूपाल वर्युडु वरुणादि निखिल देवतल दनिपॆ

ते. होत कौशिकु डध्वर्यु डॉनर भृगुडु
ब्रह्म जमदग्नि सामंबु पाडुवाडु

---

दिन बिताता था। अपने पिता की इच्छा के बारे में अपने में चिंता करके [वह] बेटा घर पर न रहकर जंगल में [चला] गया। १९५ [व.] इस प्रकार वन में जाकर रोहित शरशरासन-धर (-धारी) होकर घूम रहा था। वरुणग्रस्त होने के कारण हरिश्चन्द्र का महोदरव्याधि से पीड़ित होना सुनकर (रोहित ने) पुर में आने का प्रयत्न किया (तो) इन्द्र वृद्ध तपस्वी बनकर आया और इस तरह बोला— १९६ [आ.] हे भूपालपुत्र ! पुण्यभूमियों में जाओ; पुण्यतीर्थों में स्नान करो। पुण्यजनों की इच्छा रखकर (उन्हें) देखो। पुण्यकथाएँ सुनो। तुम्हारी भलाई होगी। घर मत जाओ। १९७ [व.] यों कहकर, इस प्रकार लौटाने पर, फिर (वापस) जाकर रोहित एक साल उस वन में घूम-फिरकर वापस आया तो इन्द्र ने आकर पूर्व की तरह निवारण किया। इस प्रकार। १९८ [सी.] अमरेंद्र ने उस बालक को पाँच बरस तक वापस भेज दिया। छठे साल में उसने जंगल से घर आते हुए संतोष के साथ अजीगर्त के मध्यम पुत्र, सम्मान्य चरित्र वाले और घन (बड़े) शुनश्शेफ को लाकर याग-पशु के रूप में उस हरिश्चन्द्र को दिया। पुरुष-मेध करके भूपाल-वर्य (-श्रेष्ठ) ने वरुण आदि निखिल देवताओं को तृप्त किया। [ते.] होता कौशुक था। अध्वर्यु श्रेष्ठ भृगु था। ब्रह्मा जमदग्नि था। सामगान करनेवाला मुनि वसिष्ठ था। उस मख (यज्ञ) से संतुष्ट होकर इन्द्र ने उस

मुनि वसिष्ठु डा मखंबुन मुदमु बोंदि
कनक रथ मिच्चें निद्रुडा मनुजपतिकि ॥ 199 ॥

व. शुनश्शेफुनि प्रभावंबु वेनुक विवरिचेंद। अंत भार्यासहितुंडैन हरिश्चद्रु वलनं ब्रीतुंडै विश्वामित्रुंडु निरस्त दोषुंडैन यतनिकि मुख्य ज्ञानंबु गृपसेसिन। मनंबन्नमयंबु गावुन मनंबुन नन्नरूपियैन पृथिवि नरिगि पृथिविनि जलंबुवलन नडंचि, जलंबु देजंबुवलन निकिचि, तेजंबु वायुवु वलनं जेचि, वायुवु नाकाशंबुनं गलिपि, याकसंबु दामसाहंकारंबुनंदु लयंबु सेसि, यहंकार त्रयंबु महत्तत्त्वंबुनंदु डिंदिचि, परतत्त्वंबुनकु लोकंबुलु सृजिचेंद ननु तलंपैन महत्तत्त्वंबुनंदु विषयाकारंबु निर्वतिचि विषय विवर्जितंबैन महत्तत्त्वंबुनु बरतत्त्वंबुगा नेरुगुचु नय्येरुक वलन संसार हेतुवैन प्रकृतिनि भस्मंबु सेसि यय्येरुकनु निर्वाणसुख पारवश्यंबुनं बरिहरिंचि सकलबंध विमुक्तुंडै हरिश्चंद्रुंडवाङ्मानसगोचरंबयिन निजरूपंबुतो वेलुंगुचुंडे।

## अध्यायमु—८

व. अतनि कुमारुनकु लोहितुनकु हरितुंडु पुट्टे। हरितुनकु जंपनामधेयुडु जनियिचें। अतंडु दन पेर जंपानगरंबु निर्मिचें। आ चंपुनिकि सुदेवुंडु,

मनुजपति को कनकरथ दिये। १९९ [व.] शुनश्शेफ के प्रभाव के बारे में बाद को बतलाऊँगा। तब भार्या-सहित हरिश्चन्द्र से प्रीतियुक्त होकर विश्वामित्र ने उस निरस्त-दोषी (दोष-रहित) को मुख्य ज्ञान [प्रदान करने की] कृपा की तो [हरिश्चन्द्र ने जान लिया कि] मन अन्नमय है; इसलिए मन में अन्न रूपी पृथ्वी को जानकर पृथ्वी को जल से दबा कर, जल को तेजस् से सुखाकर, तेजस् को वायु से जोड़कर, वायु को आकाश में मिलाकर, आकाश को तामसाहंकार में लय करके, अहंकार-त्रय का महत्तत्त्व में नाश करके "परतत्त्व के लिए लोकों का सृजन करूँगा"— इस चिंता रूपी महत्तत्त्व में विषयाकार को निर्वतित करके विषय विवर्जित महत्तत्त्व को परतत्त्व (के समान) जानते हुए उस ज्ञान से संसार-हेतु (होनेवाली) प्रकृति को भस्म करके उस ज्ञान का निर्वाण सुख-पारवश्य में परिहार करके, सकल बंध-विमुक्त बनकर हरिश्चन्द्र अवाङ्मानसगोचर-निजरूप से प्रकाशमान हो रहा था।

## अध्याय—८

[व.] उसके बेटे को हरित पैदा हुआ। हरित से चंप नामधेय

सुदेवुनिकि विजयुंडु, विजयुनकु रुरुकुंडु, रुरुकुनकु वृकुंडु, वृकुनकु बाहुकुंडु जनियिंचिरि। अंदु बाहुकुंडु ॥ 200 ॥

### सगर चक्रवर्तिकथा प्रारंभमु

सी. दंडिंचि पगवारु दन भूमि जेकॊन्न नंगनलुनु दानु नडवि केगि
यडविलो मुसलियै यातडु सच्चिन नातनि भार्य दाननुगमिंप
गदियुचो ना स्त्रीकि गर्भंबु गलुगुट यौर्वमुनीश्वरुडात्मनेरिगि
वारिंचॆ नंत नव्वनजाक्षि सवतुलु सूलु निडारिन जूड जाल

ते. कथि नन्नंबु गुडुचुचोनंदु गलिपि
विषमु बॆट्टिटरि पॆट्टिटन विरिसि पडक
गरमुतो गूड सगरुंडु घनुडु पुट्टि
बर यशस्फूर्तितो जक्रवर्ति यय्यॆ ॥ 201 ॥

शा. चंडस्फूर्ति नतंडु तंड्रि पगकै संग्राम रंगंबुलन्
जॆंडॆन् हैहय बर्बराडुल वधिंचॆन् दाळ जंघादुलन्
मुंडी भूतुलुगा निरंबरुलुगा मूर्तुल सबीभत्सलै
युंडं जेसॆ निजारुलन् सगरनामोर्वी विभुंडल्पुडे ॥ 202 ॥

---

का [पुत्र] पैदा हुआ। उसने अपने नाम पर चंपा नगर का निर्माण किया। उस चंपा के सुदेव, सुदेव के विजय, विजय के रुरुक, रुरुक के वृक (और) वृक के बाहुक का जन्म हुआ। उनमें बाहुक के। २००

### सगर चक्रवर्ति की कथा का प्रारंभ

[सी.] दंडित कर शत्रुओं के अपनी भूमि ले लेने पर अपनी अंगनाओं (स्त्रियों) के साथ जगल में जाकर, जंगल में बूढ़ा बनकर मर जाने पर, उसकी पत्नी उसका अनुगमन करने का प्रयत्न करने पर, उस स्त्री का गर्भवती होना और्व मुनीश्वर ने अपनी आत्मा में जानकर, [उसे] रोक दिया। तब उस वनजाक्षी की सौतों ने [उसका] पूर्ण गर्भवती होना देख न सक कर, जान-बूझकर, [ते.] अन्न खाते समय, उसमें विष मिला कर खिलाया। खिलाने पर मर न जाकर गर (गरल) के साथ घन (बड़ा श्रेष्ठ) सगर पैदा हुआ। [वह] वर (श्रेष्ठ)-यश-स्फूर्ति से चक्रवर्ति बना। २०१ [शा.] [प्र-] चंड स्फूर्ति से उसने [अपने] पिता के (शत्रुओं से) बदला लेने के लिए संग्राम-रंगों में हैहय बर्बरादियों का संहार किया। ताळजंघादियों का वध किया। अपने अरि (शत्रु) यों को मुंडीभूत [और] निरंबर बनाकर, उनकी मूर्तियों को सबीभत्स बनाया; (क्या)

कं. खगराजरुचुलु गल यल
पगराजुल नडचि येलॅ वाहाशक्तिन्
नगराजधीरु शूरुन्
सगरुन् हतविमत नगरु जनु विनुतिपन् ॥ 203 ॥

सी. और्वुँडु सॅप्पग नमर वेदात्मकु हरिनीशु नमृतु ननंतु गूर्चि
वाजि मेधंबुलु वसुधेश्वरुडु सेसॅ नंदोक्क मखमुन हयमु विडुव
नगभेदि गॊनुपोयि नाग लोकंबुन गपिलुनि चेरुव गट्टि तॊलगॅ
नंत गुर्रमु गान का राजु दन पुत्र निवहंबु दिशलकु नॆमक वंप

ते. वारु नी येडु दीवुल वरुस वॆदकि
मखतुरंगंबु लेकुन्न मगिडि राक
प्राभवंबुन दोर्दंड बलमु मॆरसि
ग्रॊच्चि कोराडि त्रव्विरि कुतल मॆल्ल ॥ 204 ॥

व. इट्लु सुमति कॊडुकुलु नेल द्रव्वि पाताळंबुनं दूर्पु मुट्टियुन्न युत्तर भागंबुनं गपिल महामुनि पॊंतनुन्न तुरंगंबु गनि ॥ 205 ॥

चं. एऱिगिति मव्विदरय्य! तडवेटिकि गुर्रपु दॊंग सिक्कॅ नी
जरभिनि बट्टि चंपुडति साधु मुनींद्रुडु बोलॅ नेत्रमुल्

सगर नामक उर्वी-विभु (राजा) अल्प है; (नहीं है)। २०२ [कं.] भूमि पर खगराज (सूर्य), की रुचि (कांति) यों से युक्त शत्रुराजाओं को दबा कर [अपनी] बाहा (बाहु)-शक्ति से पालन किया। नगराजधीर, [एवं] शूर, हतविमत नगर (शत्रुओं के नगरों का नाश करनेवाला) कहकर विनुति (प्रशंसा) करना संगत है। २०३ [सी.] और्व के कहने पर अमर, वेदात्मा, हरि, ईश और अमृत होनेवाले अनत के प्रति वसुधेश्वर ने वाजिमेध किये। उनमें एक मख में हय को छोड दिया (तो) नगभेदी (इंद्र) (उसे) ले जाकर (और) नागलोक में कपिल के पास बाँधकर हट गया। तब घोड़े को न पाकर उस राजा ने अपने पुत्र-निवह (समूह) को (सब) दिशाओं में ढूंढ़ने भेज दिया तो, [ते.] उन्होंने इन सातों द्वीपों में एक-एक करके ढूंढ़कर, मख-तुरग के न रहने (मिलने) पर वापस न आकर, [अपने] प्रभाव [और] दोर्दंड-बल से सारे कुतल (पृथ्वी) को [मिट्टी] खरोंच-खरोंचकर खोद डाला। २०४ [व.] इस प्रकार सगर के बेटे मिट्टी को खोदकर पाताल (लोक) में पूरब की ओर लगकर रहनेवाले उत्तर भाग में कपिल महामुनि के पास स्थित तुरग को देखकर। २०५ [चं.] "लो, [हमने] जान लिया। देरी किसलिए? घोड़े का चोर मिल गया। इसे जान-बूझकर पकड़ कर मार डालो। अति साधु मुनींद्र की तरह नेत्र न खोलकर, विशाल मुँह को न खोलने का (उसने)

दॆऱवक वाकि नोरु मॆंदलिपक बॆसुक पट्टॆनंचु न
य्यरुवदि वेवुरुन् निज करायुधमुल् जळिपिंचि डायुचोन् ॥ 206 ॥

चं. कपिलुडु नेत्रमुल् दॆऱवगा दममेतुल मंट पुट्टि ता-
रपगत धैर्युलै पडि यघाळि कतंबुन मूढचित्तुलै
नृपसुतुलंदरुन् धरणि नीऱयिराक्षणमंद साधुलं
दपसुल गासि वॆट्टॆडि मदस्फुरितात्मुलु निल्व नेर्तुरे ॥ 207 ॥

सी. कॊंदरु कपिलुनि कोपानलंबुन ग्रंदिरि सगर कुमारुलनुचु
नंदुरामुनि शांतु डानंदमय मूर्ति तॊंदरि कोपिंचुने दुव्वनेल
गाक जन्मिंचुने गगन स्थलंबुन नेसांख्य मतमुन निद्धमतुलु
भवसमुद्रमु मृत्यु पदमुनु लंघितुराबुद्धि जेयु परात्मभूतु-

ते. डखिल बोधकु . डतनिकि नरसिचूड
सखुलमित्रुलु नॆव्वरु सगरसुतुलु
दामु दम चेयु नेरमि दनुवुलंदु
ननल कीललु वुट्टि नीऱरि गाक ॥ 208 ॥

व. मऱियु सगरुंडु गेशिनि यंदु गन्न पुत्रुंडसमंजसुंडनुवाडु समंजस गुणंबुलु
लेक पूर्वजन्मंबुन योगीश्वरुंडै युंडि संग दोषंबुवलन योगभ्रष्टुंडयि

---

शपथ किया।" यों कहते हुए वे साठ हज़ार [राजकुमार] निज करायुधों को चमकाकर पास आये तो। २०६ [चं.] कपिल के नेत्र खोलने पर उनके शरीरों मे आग पैदा हुई; वे अपगत धैर्य हो गिरकर [और] अघालि के कारण मूढचित्त बनकर [सभी नृपसुत] उसी क्षण धरणि पर भस्म बने। (क्या) साधुओं और तपस्वियों को दुःख देनेवाले मदस्फुरितात्मा [कभी] टिक सकते हैं? २०७ [सी.] कुछ [लोग] कहते हैं कि कपिल के कोपानल से सगर कुमार मर गये। वह मुनि शांत है; आनंदमूर्ति है। क्या जल्दबाज़ी करके कोप करता है? (क्या) धूलि ज़मीन को छोड़कर गगनस्थल मे पैदा होती है? जिस सांख्य-मत के कारण इद्धमती (परिशुद्धमति रखनेवाले) भव-समुद्र [और] मृत्युपद का लंघन करते हैं, उस बुद्धि (मत) की स्थापना करनेवाले परात्मभूत [ते.] [तथा] अखिल-बोधक (-सिखानेवाले) को जानकर (सोचकर) देखें तो सखा (कौन हैं), अमित्र कौन हैं? सगरसुत स्वयं अपनी करतूत [के परिणाम] को न जानने से शरीरों में अनल-कीलाओं के पैदा होने से भस्म बन गये। २०८ [व.] और, सगर का केशिनी से उत्पन्न असमंजस नामक पुत्र समंजस गुणों के न रहने से, पूर्वजन्म में योगीश्वर होकर भी संगदोष से योगभ्रष्ट बनकर, सगर को पैदा होकर, [पूर्व] जातिस्मर-ज्ञान से लोक में रहनेवालों (परायों) और अपने लोगों को अप्रिय होनेवाली

सगरुनकु जन्मिचि जातिस्मर ज्ञानंबु गलिगि लोकंबुवारलकु दमवार-
लकु नप्रियंबगु वर्तनंबुनं दिरुगुचु नोक्कनाडु ॥ 209 ॥

चं. वरुसनयोध्य लोन गलवाडल नाडेडु पिन्नवांड्रना-
सरयुवु लोन वैचि जनसंघमु दंड्रियु दिट्टुचुंड वा-
डुरुमति गोन्नि प्रोद्दुलकु योग बलंबुन जेसि बालुरं
दिरिगि पुरंबु लोपलिकि दॆच्चिन निव्वेऱ गंदिरंदरुन् ॥ 210 ॥

व. अय्यसमंजसुनि कोडुकंशुमंतुंडनु वाडु विनीतुंडयि तनयोद्द बनुलु सेयुचुंडु नंत सगरुंडम्मनुमनि नंशुमंतु नश्वंबु वेदकि तॆम्मनि पंचिन नतंडु दन तंड्रुल चॊप्पुनं जनि वारलु द्रव्विन महाखातंबु सोच्चि यंदु भस्मरासुल पोंतनुन्न हयंबुनुंगनि या समीपंबुनंदुन्न कपिलाख्युंडयिनं विष्णुदेवुनिकि दंड प्रणामंबु सेसि यिट्लनि स्तुतियिंचे ॥ 211 ॥

सी. मति सिक्क बट्टि समाधि गौरवमुन वासिगा दनकु नव्वल वॆलुंगु
निनुगानडोकनाडु निर्दरुगुर्न ब्रह्म यजुनि मनंबुन नवयवमुल
बुद्धि जन्मिचिन भूरि जंतुवुलंदु हीनुलमैन माकु नॆरुग वशमे
तमलोन नोवुंड दार्मेरुंगरु निन्नु गुणमुल जूतुरु गुणमुलेन

ते. गानरोकवेळ जीकटि गंदुरात्म-
लंदु दॆलियरु वॆलुपल नमरु पोदु-

---

चाल-चलन से घूमते-फिरते हुए एक दिन। २०९ [चं.] एक के बाद एक अयोध्या के मुहल्लों मे खेलनेवाले बच्चों को उस सरयू में ढकेलकर, जनसंघ के और पिता के गालियाँ देते रहने पर, वह उरु (बड़ी) मति से कुछ दिनों के बाद योग-बल से बालकों को फिर पुर में लाया तो सब लोग आश्चर्यचकित हो गये। २१० [व.] उस असमंजस का अंशुमान नामक बेटा विनीत बनकर [सगर के पास] काम (सेवा) करता रहा तो सगर ने उस पोते अंशुमान को अश्व को ढूँढ़ लाने के लिए भेज दिया तो उसने अपने पितरों के (गये हुये) मार्ग से जाकर, उनके खोदे हुए महान अखात (खाड़ी) में प्रवेश करके उसमें भस्म राशियों के पास स्थित हय को देखकर और वहीं समीप में रहनेवाले कपिलाख्य विष्णुदेव को दंड प्रणाम करके इस प्रकार स्तुति की। २११ [सी.] मन को वश में रखकर समाधि-गौरव से भली-भाँति अपने से बाहर प्रकाशमान होनेवाले वह ब्रह्मा तुमको एक दिन भी (कभी) जानता है ? अज के मन से, अवयवों की बुद्धि से जन्मे भूरि जंतुओं में हीन होनेवाले हमारे लिए क्या [तुम्हें] जानना संभव है ? अपने में रहनेवाले तुमको नही जानते। तुम्हें गुणों में देखते हैं। गुणों को भी नहीं देख, अंधकार को देखते हैं। [ते.] आत्माओं में नहीं जानते; देहधारी अति अंध होते हुए बाहर के संपर्क को जानते हैं। तुम्हारी माया

लरयुदुरु देहधारुलत्यंधुलगुचु
गडिदि नीमाय नन्नडु गडुवुलेक ॥ 212 ॥

व. अनि विनुति सेयुचु हयंबु विडुवुमनि चॅप्पक तन तंड्रुलु नीरुगुटं दडवक म्रोविक निलुचुन्न यंशुमंतुनिकि गरुणाविपुलुंडगु कपिलुंडिट्लनियें ॥ 213 ॥

कं. गुर्रमु गॉनिपो बुद्धुल, कुर्रड मीतात यॉद्दकुन् नीतंड्रुल्
वॅर्रुलु नीरैरदॅ यी, -मिर्रुन गंगाजलंबु मॅलग शुभमगुन् ॥ 214 ॥

व. अनि पलिकिन नमस्करिंचि तुरंगंबु गॉनिवच्चि या सगरुनिकिच्चिन, सगरुंडा पशुवु वलन जन्नंबु कडम निर्डिचि यंशुमंतुनकु राज्यंबिच्चि मुक्त बंधनुंडै यौर्वुंडु सॅप्पिन मार्गंबुन नुत्तम गतिकि जनियॅनु। अंत ॥ 215 ॥

## अध्यायमु—९

कं. जनकुलु म्रग्गिन चोटिकि
ननिमिष नदि दॅत्तुननुचु नटवी स्थलिकिन्
जनि तपमु सेयजालक
मनमुन वगलॉलय नंशुमंतुडु दीरॅन् ॥ 216 ॥

---

कठिन है। [उसको] कभी कोई नही समझ सकता। २१२ [व.] यों बिनति करते हुए यह न कहकर कि हय को छोड़ो (और) अपने पितरों के भस्म (के रूप में) बनने से (का कारण) बिना सोचे नमस्कार करके खड़े हुए अंशुमान से करुणा-विपुल कपिल ने इस प्रकार कहा। २१३ [क.] "ऐ बुद्धिमान लड़के ! घोड़े को अपने दादा के पास ले जाओ। तुम्हारे पितागण मूर्ख बनकर, देखो, भस्म बन गये। अगर इस भूमि पर गंगा का जल बहे तो शुभ होगा।" २१४ [व.] ऐसा कहने पर, नमस्कार करके तुरग को लाकर, उस सगर को दिया तो, सगर ने उस पशु से शेष यज्ञ की पूर्ति करके, अंशुमान को राज्य देकर और मुक्त-बन्धन बनकर औवं के कहे हुए मार्ग से उत्तम गति को प्राप्त किया। तब। २१५

## अध्याय—९

[कं.] यह कहते हुए कि जहाँ (मेरे) जनक (पितृगण) मर गये, वहाँ अनिमिष नदी को ला दूंगा, [तदर्थ] अटवी-स्थलि को जाकर तप न कर सक और मन में दुःखित होकर अंशुमान चल बसा। २१६ [कं.] उसका पुत्र दिलीप भूतल पर गंगा को लाने के लिए प्रीति से तप करते

कं. आतनि कॊडुकु दिलीपुडु, भूतलमुन गंग दॆच्चि पॊंदिंचुटकै
प्रीति दपंबु सेयुचु, भातिग देलेक काल परवशुडय्यॆन् ॥ 217 ॥

कं. अतनि सुतुंडु भगीरथु, डतितप मॊनर्चिरिचि कनियॆ नमृतापांगन्
सुतरंगन् मुखवनरुह, -रत भृंगन् शिवजटाग्र रंगन् गंगन् ॥ 218 ॥

व. कनि नमस्करिंचिन गंग गृप चेसि वरंबु वेडुमनिन नाराचपट्टि यिट्लनियॆ ॥ 219 ॥

कं. माबारि भस्मरासुल, नी वारि गलिपि कॊनुमु नेड्रि मावारल्
नी वारि गलय नाकमु, मा वारिकि गलुगु निदि प्रमाणमु दल्ली ॥220॥

इंद्र. चॆल्लन् मदिन् निन्नु भजितु गंगन्
फुल्लांतरंगन् बहुपुण्यसंगन्
गल्लोल लक्ष्मी जितकाश मल्लिन्
दल्लिन् सुधीकल्प लतामतल्लिन् ॥ 221 ॥

व. अनि विनुति सेयुचुन्न राजकुमारुनकु लोकपावनि यिट्लनियॆ ॥ 222 ॥

म. विनुवीथि वरतॆंचि नेलबडु ना वेगंबुनुन् निलप नो-
पिन वाडॆव्वडु ? मेदिनीतलमु ने भेदिंचि पाताळमुन्
जनुदुन् वच्चितिनेनि ना जलमुलन् संस्नातुलै मानवुल्
ननुबॊंदिच नघव्रजं बॆचट ने नाशंबु बॊंदिंचॆदन् ॥ 223 ॥

---

हुए ठीक ढंग से न ला सक, काल-परवश हो गया (मर गया) । २१७ [कं.] उसके सुत भगीरथ ने अति (अधिक) तप करके अमृतापांगा, सुतरंगा, मुखवनरुहरत भृंगा [तथा] शिव-जटाग्र-रंगा [होनेवाली] गंगा को देखा । २१८ [व.] देखकर नमस्कार किया तो गंगा ने कहा कि वर माँगो; [यह सुनकर] उस राजकुमार ने यों कहा, २१९ [कं.] माता ! हमारे लोगों (पितरों) की भस्मराशियों को अपने वारि (जल) में मिला लो; हमारे उन श्रेष्ठ लोगों को तुम्हारे वारि में मिलने से, उनको स्वर्ग मिलेगा, यह प्रमाण है । २२० [इंद्र.] फुल्लांतरंगा, बहुपुण्यसंगा, कल्लोल-लक्ष्मीजितकाशमल्लिका, माता, सुधीकल्पलताओं में श्रेष्ठ हे गंगे ! मैं अपने मन में अच्छी तरह तुम्हारी पूजा करूँगा । २२१ [व.] इस प्रकार विनुति करनेवाले राजकुमार से लोकपावनी ने इस प्रकार कहा । २२२ [म.] "विनुवीथि (आकाश) से आकर भूमि पर गिरने पर मेरे वेग को रोक सकनेवाला कौन है ? मेदिनीतल को भेदकर पाताल में जाऊँगी । अगर मैं आऊँ (तो) मेरे जल में संस्नात होकर मानवों से मुझमें लगाये जानेवाले अघव्रज (पाप-समूह) का कहाँ नाश कर डालूँगी ? २२३ [व.] इस कारण से मैं सोच रही हूँ"; यों कहती

व. अदि कारणंबुगा विचारिंचॅदननि पलुकुचुन्न लोक मातकु राजन्यवर्युँडगु भगीरथुंडिट्लनियॅ ॥ 224 ॥

म. परतत्त्वज्ञुलु शांतचित्तुलु तपःपारीणुलार्युल् घनुल्
पुरुष श्रेष्ठुलु वच्चि तल्लि भवदंभोगाहमुल् सेयगा
नरसंघाघमु निन्नु वॉदुनॅ जगन्नाथुंडु नानाघ सं-
हरुडा विष्णुडु वारि चित्तमुल दानॆ युंट मंदाकिनी ! ॥ 225 ॥

म. तनलो निन्नि जगंबुलुं गलुगुटं दानिन्निटं गल्गुटन्
जननी तंतुवुलंदु जोर गल या चंदंबुलन् विश्वभा-
वनुडै यॉप्पु शिवुंडु गाक मरि नी वारिन् निवारिंप ने-
र्चिनवारॆव्वरु निन् धरिंचु कोरकै श्रीकंठनि गोल्चॆदन् ॥ 226 ॥

व. अनि यॅर्रिगिंचि वीड्कॉनि चनि, भगीरथुंडु महेश्वरुनुद्दॆशिंचि प्रद्दन दपंबु सेसिन ॥ 227 ॥

आ. भक्तवत्सलुंडु फालाक्षुडा भगी-
रथुनि मॆच्चि निजशिरंबुनंदु
शौरि-पाद-पूत-सलिलयै दिवि नुंडि
धरकु वच्चु गंग दाल्चॆनपुडु ॥ 228 ॥

---

हुई लोकमाता से राजन्यवर भगीरथ ने यों कहा— २२४ [म.] "हे मंदाकिनी ! परतत्त्वज्ञ शांतचित्त, तपपारीण, आर्य (तथा) घन (श्रेष्ठ) [होनेवाले] पुरुषश्रेष्ठ आकर हे माता ! जब भवदंभोगाह (तुममें स्नान) करेंगे, (तब) नरसंघाघ (नरसंघ के पाप) तुम्हें (कैसे) लगेंगे ? [क्योंकि] उनके चित्तों में जगन्नाथ और नानाघसंहारकर्ता वह विष्णु स्वयं रहता है न ! २२५ [म.] अपने में इतने जगों को धारण करने से (और) उन सबमें स्वयं रहने से, हे जननी ! जिस प्रकार तंतुओं में वस्त्र (स्वयं) समाया रहता है, विश्वभावन होकर उपस्थित शिव के अतिरिक्त तुम्हारे वारि का निवारण कर सकनेवाला और कौन है ? तुम्हें धारण करने के लिए श्रीकंठ से प्रार्थना करूँगा ।" २२६ [व.] इस प्रकार कहकर, विदा लेकर और जाकर भगीरथ ने महेश्वर के प्रति शीघ्र ही तप किया तो २२७ [आ.] भक्तवत्सल [होनेवाले] फालाक्ष ने उस भगीरथ से प्रसन्न होकर शौरिपादपूतसलिला बनकर, दिवि से धरा पर आनेवाली गंगा को तब अपने सिर पर धारण कर लिया । २२८

### श्री परमेश्वरजटाजूटनिर्गत गंगानदीप्रवाह महिमानुवर्णनमु

व. इट्लम्महानदी प्रवाहंबु पुराराति जटाजूट रंध्रंबुल वलन वलुवडि निर्गळायमानंबै नेलकु जल्लिलचि नॅऱसि निंडि पॅल्लु वॅल्लिगॉनि पॅच्चु पॅरिगि विच्चलविडि ग्रेपु वॅंबडि नुऱक ऱॆळ्ळुरुकु प्रायंपु गामधेनुवु चंदंबुन मुंदरिकि निगुड्चु, मुद्दुजंदुरु तोडि नॅय्यंबुन ग्रय्य नडरि चॉप्पु दप्पक सागि चनुदॆंचु सुधार्णवंबु कैवडि बॆंपु गलिगि, महेश्वरु वदन गह्वरंबु वलन नोंकारंबु पिरुंद वॅलुवडु शब्द ब्रह्मंबु भंगि नदभ्र विभ्रमंबै यम्महीपाल तिलकंबु तॆरुवु वेंट नंटि वच्चु वॅलि येनुगु तोंडंबुल ननुकरिंचि परचु वरद मॊगंबुलुनु, वरद मॊगंबुल पिरुंद नंदंद क्रंदुकॊनि पॊडचूपि तॊलंगु बाल शारदा कुचकुंभंबुल पगिदि कग्गलंबैन बुग्गलुनु, बुग्गल संगडंबुनं बारिजात कुसुम स्तबकंबुल चॆलुवंबुलं दॆगडु वॅलिनुरुवुलुनु, वॅलिनुरुवुल चॆंगट नर्थोन्मीलित कर्पूर तरु किसलयंबुल जवकंदनमु गेलिगॊनु सुळ्ळु, सुळ्ळ कॆलकुल धवळ जलधर रेखाकारंबुल बागु मॆच्चनि निड्डु येरुलुनु, नॆरुलंगलसि वायु वशंबुन नॊंडॊंटि दाकि बिट्टुमुट्टिचि मीदकॆगयु दुरित भंगंबुलैन भंगंबुलुनु, भंगंबुल कॊनल भिन्न भिन्नंबुलै कुप्पिचि युप्परंबॆगयु मुत्तियंपु सरुल वडुवुन मल्लिकादामंबुल तॆरंगुन गर्पूर खंड कदंबंबुल

---

### श्रीपरमेश्वर-जटा-निर्गत गंगा-प्रवाह-महिमानुवर्णन

[व.] इस प्रकार वह महानदी [का प्रवाह] पुराराति के जटाजूट-रंध्रों में से निकलकर, निर्गलायमान होकर भूमि की ओर छनकर गिरकर, भरकर, बड़ा प्रवाह बनकर, बहुत बढ़कर, मनमाना बछड़े के पीछे बड़े वेग से दौड़नेवाली वय में रहनेवाली (हृष्ट-पुष्ट) कामधेनु की तरह आगे बढ़ते हुए, लाड़ले चंद्रमा के साथ मित्रता के कारण नाले का मार्ग न छोड़कर आगे बढ़ते हुए, सुधार्णव की तरह बढ़कर, महेश्वर के वदन-गह्वर से ओंकार के पीछे निकलनेवाले शब्द-ब्रह्म की तरह अदभ्रविभ्रम से, उस महीपाल-तिलक के मार्ग से आते हुए, श्वेतहस्ति के दाँतों का अनुकरण करते हुए भागनेवाली बाढ़ के मुख, बाढ़ के मुखों के पीछे इधर-उधर विस्तृत हो अपना अस्तित्व दिखाकर हटनेवाले बालशारदा-कुचकुंभों की तरह बड़े बुदबुद, बुदबुदों के संग परिजात कुसुमस्तबकों के सौंदर्य का परिहास करनेवाले श्वेत फेन, श्वेत फेन के निकट अर्थोन्मीलित कर्पूर तरु किसलयों के सौंदर्य का ह्रास करनेवाले भँवर, भँवरों के समीप धवल जलधर रेखाकारों का धिक्कार करनेवाले प्रवाह, प्रवाहों से मिलकर वायुवश हो एक-दूसरे से छूकर अधिक होकर ऊपर उड़नेवाले दुरितों का भंग करनेवाले भंग (लहरें), भंगों के कोनों पर भिन्न-भिन्न होकर, कूद

चॆलुवंबु निंदुशकलंबुल तेजंबुन दारका निकरंबुल पॊलुपुन मॆऱयुचु मुक्ति कन्या वशीकरंबुलैन शीकरंबुलनुं गलिगि मध्यम लोक श्रीकरंबै श्रीकरंबु तॆऱंगुन विष्णु पदंबुमुट्टि विष्णु पदंबु माति नुल्लसित हंस रुचिरंबै रुचिर पक्षंबु रीति नतिशोभितकुवलयंबै कुवलयंबु चॆन्नुन बहु जीवनंबै जीवनंबु लागुन सुमनो विकास प्रधानंबै प्रधान पर्वंबु पॊलुपुन ननेक चक्रबक भीम महाभंग सुभद्रार्जुन चरित्राभिरामंबै, राम चित्तंबु मॆलपुनं बन वारिलो जॊच्चिन दोषाचरुल कभय प्रदान चणंबै प्रधानचण वर्तनंबु भाति समुपासित मृत्युंजयंबै मृत्युंजयु रूपंबुपोलिक विभूति सुकुमारंबै कुमार चरित्रंबु ठेवनु ग्रौंच प्रमुख विजयंबै विजयरथंबु भाति हरिहया-मंथरंबै मंथर विचारंबु ग्रद्दन महारामगिरिवन प्रवेशकामंबै कामकेतनंबु पॆल्लुन नुद्दीपित मकरंबै मकरकेतनु बाणबु कंवडि विलीन परवाहिनी कलित शंबरंबै शंबराराति चिगुरु गौतंबु सूटि नध्वग वेदना शमनंबै, शमन दंडंबु जाड निम्नोन्नत समवृत्तंबै वृत्त शास्त्रंबु विधंबुन बडि गलिगि सदागुरु लघु वाक्यच्छटा परिगणितंबै गणित शास्त्रंबु कॊलदि निघन घनमूलवर्ग संकलित भिन्न मिश्र प्रकीर्ण खात भीष्मंबै भीष्म पर्वंबु पॆंपुन ननेक भगवद्गीतंबै गीतशास्त्रंबु निलुकडनु महासुविरतनु

---

कर, आकाश की ओर उड़नेवाले मोतियों के हारों की तरह, मल्लिकादामों के जैसे, कर्पूरखंड-कदंबों के सौंदर्य से, इंदुशकलों के तेज से तारका-निकरों के समान चमकते हुए, मुक्तिकन्यावश होनेवाले शीकरों से युक्त होकर मध्यम लोकश्रीकर हो, श्रीकर (लक्ष्मी का हस्त) की तरह विष्णुपद को छूकर, विष्णुपद के समान उल्लसित हस रुचिर होकर, रुचिर पक्ष के जैसे अति शोभित कुवलय बनकर, कुवलय के समान बहुजीवन बनकर, जीवन की तरह सुमनोविकास प्रधान होकर, प्रधान पर्व के जैसे एकचक्र-बक-भीम-महाभंग-सुभद्रार्जुन-चरित्राभिराम होकर, राम के चित्त की तरह अपने लोगों में घुसे हुए दोषाचरों (राक्षसों) का अभय प्रदान-चण (-समर्थ) बनकर, प्रधानचणवर्तन की भांति समुपासित-मृत्युंजय होकर, मृत्युंजय के रूप की तरह विभूति-सुकुमार हो, कुमार के चरित्र की तरह क्रौंच-प्रमुख (-आदि) विजयी होकर, विजय के रथ की भांति हरिहयामंथर (इंद्र के घोड़े के समान अमंथर) होकर, मंथर विचार (को) शीघ्र ही महाराम-गिरिवन में प्रवेशकाम हो, कामकेतन के अतिशय से उद्दीपित मकर होकर, मकरकेतन के बाण की तरह विलीन परवाहिनी कलित शबर (मछली) होकर, शबराराति (मन्मथ) के पल्लव-आयुध के समान अध्वग-वेदना-शमन बनकर, शमन दंड की तरह निम्नोन्नत समवृत्त होकर, वृत्तशास्त्र की तरह वेग से युक्त हो, सदा गुरु लघु-वाक्य-च्छटा परिगणित हो, गणित शास्त्र के अनुसार घन, घनमूलवर्ग संकलित

घन नानाशब्दंबै शब्दशास्त्रंबुमर्याद नच्चुवडि हल्लु गलिगि महाभाष्य रूपावतारवृत्ति वृद्धि गुण समर्थंबै यर्थशास्त्रंबु महिमनु बहु प्रयोजन प्रमाण दृष्टांतंब्र दृष्यतंबु तेरंगुन सर्वसामान्यगुण विशेषबै शेष व्यापारंबुकरणिनि सुस्थिरोद्धरण तत्परंबै परब्रह्मंबु गरिमनतिक्रांतानेक निगमबै निगमंबु नडवडिनि ब्रह्मवर्णपदक्रम संग्रहंबै ग्रह शास्त्रंबु परिपाटिनि गर्कट मीन मिथुन मकरराशि सुंदरंबै सुंदरीमुखंबु पोडिमिनि निर्मल चंद्रकांतंबै कांताधरंबु रुचिनि शोणच्छाया विलासंबै विलासवति कोंप्पु नोप्पुन गृष्णनागाधिकंबै यधिकमति शास्त्र संवादंबु सोंपुन नपार सरस्वती विजय विभ्रमंबै विभ्रमपति चनुदोयि पगिदि निरंतर पयोव्याप्ताखिल लोक जीवन प्रद तुंगभद्राति रेखा सललितंबै ललितवति नगवु मिचुननपहसित चंद्रभागधेयंबै भागधेयवंतुनि विवाहंबु लील महा मेखल कन्यकाविस्तारंबै तार कॅगेलि योडिकंबु ननाक्रांत सूर्यतनयंबै सूर्य तनयु शर वर्षंबु पोलिक भीमरथ्याटोप वारणंबै वारणंबु परुसुनं बुष्करोन्नत संरंभंबै रंभनेम्मोमु डालुन सुरक्षातिशय दशंबै दशरथतनयु बोमसुडि चाड्पुन सिंधु गर्व प्रभंजनंबै प्रभंजनतनयु गद पेंट्टु माड्किनि समीपगत दुश्शासन दुर्मद

---

भिन्न-भिन्न-प्रकीर्णखात भीष्म होकर, भीष्म पर्व की तरह अनेक भगवद्गीत होकर, गीताशास्त्र की तरह स्थैर्य से, महासुषिरात से, नाना घन शब्दों से भरकर, शब्द-शास्त्र की मर्यादा से स्वर और हल (व्यंजन) के साथ महाभाष्य रूपावतारवृद्धि-गुण समर्थ होकर, अर्थशास्त्र की महिमा को वहु-प्रयोजन-प्रमाण-दृष्टांत बनकर, दृष्टांत की तरह सर्व-सामान्य गुण विशेष होकर, शेष-व्यापार की तरह सुस्थिरोद्धरण-तत्पर होकर, परब्रह्म की गरिमा से अतिक्रान्तानेक निगम होकर, निगम की चाल से ब्रह्म-वर्ण-पद-क्रम-संग्रह होकर, ग्रहशास्त्रपरिपाटि से कर्कट-मीन-मिथुन-मकर-सुंदर होकर, सुंदरी के मुख की तरह निर्मल चंद्रकांत हो, कांता के अधर की तरह शोणच्छाया विलास हो, विलासवती के शिरोज-बंधन की तरह कृष्णनागाधिक होकर, अधिक मति से शास्त्र-संवाद की तरह अपार सरस्वती-विजय-विभ्रम होकर, विभ्रमवति के स्तनद्वय की तरह निरंतर-पयोव्याप्ताखिल-लोक जीवनप्रद तुंगभद्रातिरेखा-सललित हो, ललितवती के हास का अधिगमन करते हुए अपहसित चंद्रभागधेयी होकर, भागधेयवान के विवाह की तरह महामेखल-कन्यका-विस्तार होकर, तारा के हस्त-कमल में आक्रांत सूर्यतनया होकर, सूर्यतनय की शरवर्षा की तरह भीमरथ्याडंबर वारण हो, वारण के जैसे पुष्करोन्नत संरंभ से रंभा के सुंदर मुख की तरह सुरसातिशयदल हो, दशरथतनय के भौहों की सिकुड़न की तरह सिंधुगर्व-प्रभंजन होकर, प्रभंजन-तनय (भीम) की गदा की चोट की तरह समीपगत-दुश्शासन-दुर्मद-निवारण करनेवाला बनकर,

निवारकंबै वारकन्यक मुंजेतिगतिनि मुहुर्मुहुरुच्चलित कंकणालंकृतंबै कृतयुगंबुनोजनपंकंबै पंकजासनु मुखंबुनीऽपुन वेमूत मुख्य वर्णंबै वर्णगुणितंबु तेऽकुवनु बहुदीर्घ विंदु विसर्गंबै सर्ग बंध काव्यंबु विन्ननुवुन गंभीर भाव मधुरंबै मधुरापुरंबु सोवगुन महानंद नंदनंबै नंदनवनंबु पोदुन विहरमाण कौशिकंबै कौशिक हयंबु रीति सुदश ध्रुवंबै ध्रुवु तलंपु क्रियं ग्रिया वरिशीलत विश्वंभरंबै विश्वंभरुनि शंखंबु रूपुन दक्षिणावर्तोतरंबै युत्तरा विवाहंबु चबंवुन प्रमुदित नरंबै नरसिंहु नखरंबुल भाति नाश्रित प्रह्लाद गुरु विभव प्रदानंबै दान कांडंबु सिरि गामधेनु कल्पलताद्यभिनवंबै नवसूतिका कुचंबु पेर्मिनि निरंतर पयोवर्धनंब धनदु निलयंबु तूनिकबै संभृत मकर पद्म महापद्म कच्छपंबै कच्छप कर्परंबु बलिमिनि पतित शैल समुद्धरणंबै धरणीधरंबु साटि नुत्तुंगतट मुख्यंबै मुख्य वराहंबु गरिम नुन्नत क्षमंबै क्षमासुर हस्तंबु गरगरिकनु सत्पवित्र मनोरामंबै रामचंद्रुनि बाणंबु कडिंदि नभ्यागत खरदूषण मदापहरणमुखरंबै मुखर राम कुठारंबु रीति भूभृन्मूलच्छेदन प्रबलंबै बलरामहलंबु भातिनि प्रतिकूल सन्निकर्षण प्रबुद्धंबै बुद्धदेवुनि मेनि योऽपुन नभियाति रक्षोदार मनोहरंबै हरतांडवंबु मेरनुल्लसितानिमिषंबै यनिमिषावतारंबु कीर्तिनि श्रुतिमंगळ प्रदंबै प्रदात

---

वारकन्यका (वेश्या) के हस्त की तरह मुहुर्मुहुरुच्चलित-कंकणालंकृत हो, कृतयुग की तरह अपंक होकर, पंकजासन के मुख की तरह प्रभूत-मुख्य-वर्ण हो, वर्णगुणित के उपाय से बहुदीर्घ-बिंदु-विसर्ग होकर, सर्गबंध-काव्य को सुनने के समान गंभीर भाव मधुर हो, मधुरापुर की तरह महानंदनंदन होकर, नंदन वन की तरह विहरमाण-कौशिक होकर, कौशिक के हय की तरह सुदश ध्रुव होकर, ध्रुव के संकल्प के समान परिशीलित-विश्वंभर होकर, विश्वंभर के शंख की तरह दक्षिणावर्तोत्तर होकर, उत्तरा के विवाह की तरह प्रमुदित नर होकर, नरसिंह के नखों की तरह आश्रित प्रह्लाद-गुरु-विभव प्रदान होकर, दानकांड के वैभव से काम-धेनु-कल्पलताद्यभिनव होकर, नवसूतिकाकुच की तरह निरंतर पयोवर्द्धन होकर, धनद के निलय के समान संभृत-मकर-पद्म-महापद्म-कच्छप होकर, कच्छप के कर्पर के बल से पतित-शैल-समुद्धरण होकर, धरणीधर की तरह उत्तुंग-तट-मुख्य हो, मुख्यवराह की गरिमा से उन्नत क्षमा से युक्त हो, क्षमासुर-हस्त की स्वच्छता से सत्पवित्र मनोराम होकर, रामचंद्र के बाण की तरह अभ्यागत-खरदूषण-मदापहरण मुखर होकर, मुखर रामकुठार की तरह भूभृन्मूलच्छेदन प्रबल होकर, बलराम के हल की भाँति प्रतिकूल सन्निकर्षण प्रबुद्ध होकर, बुद्धदेव के शरीर की कांति के समान अभियाति-रक्षोदार-मनोहर होकर, हरतांडव के जैसे उल्लसित-अनिमिष होकर, अनिमिषावतार की कीर्ति से श्रुतिमंगलप्रद होकर, प्रदाता के त्याग के समान

योगिमूर्ति नर्थपरंपरा वामनंबै वामन चरण रेखनु वलिवंश व्यपनयंबै नयशास्त्रंबु मार्गंबुन सामभेद मायोपाय चतुरंबै चतुराननांडंबु भावंबुन नपरिमित भुवन जंतु जाल सेव्यमानंबै मानिनियन लोतु सूपक गरितयन सडि चप्पुडु सेयक मुग्दयन वयलु पडक प्रमदयन ग्रय्यं बारुचु बतिव्रत यन निट्टट्टु जनक तल्लियन नॅव्वियैन लोगोनुचु देवंबेन भक्त मनोरथंबु-लिच्चुचु नंतकंतकु गुरि गडचि यवाङ्मानस गोचरंबै प्रवहिंचि ॥ 229 ॥

म. जगतीनाथु रथंबु वज्ज बहुदेशंबुल वडि दाटि त-
त्सगरक्ष्मापकुमार भस्ममुल मीदन् मुंचि पारन् मरु-
न्नगरावासमुवारु वॊंदिरि नवीनश्रीलतो गंग नी-
रु गतिन् गाक महा दुरंत सुजन द्रोहानलं बारुनॆ ? ॥ 230 ॥

म. हरु मॆप्पिंचि महातपोनियतुडै याकाशगंगा नदिन्
धरकुं दॆच्चि नितांत कीर्ति लतिका स्तंभंबुगा नव्य सु-
स्थिर लीलं बितृकृत्यमंतयु नॊनर्चॆन् वारितानेक दु-
स्तर वंशव्यथुडाभगीरथुडु नित्य श्रीकरुंडल्पुडे ! ॥ 231 ॥

---

अर्थपरंपरा-वामन होकर, वामनचरण-रेखा से वलिवंश के व्यपनय होकर, नयशास्त्र के मार्ग से साम-भेद-मायोपाय चतुर होकर, चतुराननांड के भाव से अपरिमित भुवन जंतु-जाल-सेव्यमान होकर, मानो मानिनी हो ऐसा (अपनी) गहराई न दिखाकर, मानो गृहिणी हो ऐसा बिना कुछ शब्द किये, मानो मुग्धा हो ऐसा बाहर प्रकट न होकर, मानो प्रमदा हो ऐसा मद से बहते हुए, मानो पतिव्रता हो ऐसा इधर-उधर न जाकर, मानो माँ हो ऐसा जो कुछ भी हो (उसे) अपने अन्दर लेते हुए, मानो दैव हो ऐसा भक्तों के मनोरथों को देते (पूरा करते) हुए, आगे-आगे बढ़ते हुए, लक्ष्य को पार कर, अवाङ्मानस-गोचर होकर (और) प्रवाहमान होकर। २२९ [म.] जगतीनाथ (राजा भगीरथ) के रथ के पीछे बहु देशों को वेग से पार कर उस सगर क्ष्मापति (राजा) के कुमारों के भस्मों के ऊपर से [उन्हें] डुबोकर प्रवाहमान होने से, उन्होंने (सगर-कुमारों ने) नवीन श्रियों से मरुन्नगरावास (स्वर्गवास) को पाया। क्या गंगा के जल [अपनी] गति को छोड़कर (के अतिरिक्त), महान्-दुरन्त-सुजन द्रोहानल बुझ सकता है? २३० [म.] हर को संतुष्ट करके, महान् तपोनियम के साथ, आकाश, गंगानदी को नितान्त कीर्ति की लतिका के स्तंभ के समान धरा पर लाकर, नव्य सुस्थिरता से, उस भगीरथ ने समस्त पितृकर्मों को संपन्न किया। वारित-अनेक-दुस्तर-वंश-व्यथा वाला, नित्य श्रीकर (होनेवाला) [वह] भगीरथ क्या अल्प (सामान्य) है? २३१ [कं.] उस समय मुनींद्र [गण] हरि को अपने मनों में रखकर, हरिपादांभोज-जनिता (उस) नदी

कं. हरि वन मनमुललो निडि
हरि पादांभोज जनितमैन नदिन् सु-
स्थिरुलै क्रुंकि मुनींद्रुलु
हरि गलिसिरि त्रिगुण रहितुलै यव्वेळन् ॥ 232 ॥

व. अंत ना भगीरथुनकु श्रुतुंडुनु श्रुतुनकु नाभावरुंडुनु नाभावरुनकु सिंधुद्वीपुंडुनु सिंधु द्वीपुनिकि नयुतायुवुनु नयुतायुवुनकु ऋतुपर्णुंडुनु जनियिंचेनु अतंडु ॥ 233 ॥

आ. नय विशाल बुद्धि नल चक्रवर्तितो
संगडीनितनमु साल जेसि
यक्ष हृदय मतनि कव्यस्तमुग निच्चि
यश्व विद्य नेर्चें नतनि वलन ॥ 234 ॥

व. आ ऋतुपर्णुनकु सर्वकामुंडुनु सर्वकामुनकु मदयंती वल्लभुंडैन सुदासुंडुनु बुट्टॆ. आ राजशेखरुनि मित्रसतुडुनु गल्माषपादुंडुननि चॆप्पुदुरु आ भूवरुंडु वसिष्ठुनि शापंबुन राक्षसुंडयि तन कर्मंबुन ननपत्युंडय्येनु अनिन विनि परीक्षिन्नरेंद्रुंडेमिकारणंबुन सुदासुनकु गुरु शापंबु प्राप्तंबय्ये ननि यडिगिन शुकुंडिट्लनियॆ ॥ 235 ॥

सी. आ सुदासुडु वेटकै वनंबुन केगि गर्विंचि यॊक्क रक्कसुनि जंपि
वानितो बुट्टिन वानि वोविडिचिन वाडुनु दनतोडिवानि चावु
वोनीक कपटियै भूपालु गृहमुन नडवाल तनमुन नयि गॊलिचि
युंड वसिष्ठुन कुर्वीशु डॊक्कनाडन्नंबु सेयंग नतनि वनुप

---

में सुस्थिर होकर स्नान करके (और) त्रिगुण-रहित हो हरि में लीन हुए। २३२ [व.] तब उस भगीरथ के श्रुत, श्रुत के नाभावर, नाभावर के सिंधुद्वीप, सिंधुद्वीप के अयुनायुव और अयुतायुव के ऋतुपर्ण (नामक) पुत्र हुए। उसने (ऋतुपर्ण ने)। ३३३ [आ.] नय विशाल बुद्धि वाले नल चक्रवर्ति के साथ बड़ी मैत्री करके (और) उसे अक्षहृदय (जुआ खेलने के रहस्य की विद्या) अभ्यस्त रूप से देकर, उससे अश्वविद्या सीख ली। २३४ [व.] उस ऋतुपर्ण का सर्वकाम और सर्वकाम का मदयंती-वल्लभ सुदास पैदा हो गया। उस राजशेखर को मित्रसह और कल्माषपाद कहते हैं। वह भूवर वसिष्ठ के शाप से राक्षस बनकर अपने कर्म से अनपत्य हुआ। यह सुनकर परीक्षिन्नरेन्द्र ने पूछा कि किस कारण से सुदास को गुरु का शाप प्राप्त हुआ तो शुक ने इस प्रकार कहा। २३५ [सी.] उस सुदास ने आखेट के लिए वन में जाकर गर्व से एक राक्षस को मार डालकर और उसके सहोदर को जाने (छोड़) दिया तो वह अपने भाई

व. मरियु नॆट्टकेलकु दन चित्तसंचारंबु सत्यंबुगा दलंचि यिट्लनियॆ ॥ 612 ॥

कं. भूपालक-कन्यक वनि, नीपयि जित्तंबु नाटॆ नीवारेरी ?
नी पेरॆव्वरु ? निर्जन, भूपर्यटनंबु दगवॆ पूर्णेंदुमुखी ? ॥ 613 ॥

व. अनि पलुकुचुन्न राजकुमारुनि वदन चंद्रिका रसंबु नेत्र चकोरंबुल वलनं द्राबुचु नय्युविद विभ्रांतययि युन्न समयंबुन ॥ 614 ॥

कं. कंठे कालुनि चेतं, गुंठितुडगुटॆट्लु मरुडु कुसुमास्त्रंबुल्
लुंठिचि गुण निनादमु, ठंठम्मन वाल नेसॆ ठवठव गबुरन् ॥ 615 ॥

व. इट्लु बलराजु वानि क्रोव्विरि कोलल वेडिमि दालिमि पोडिमि संडि या वालु गंटि यिट्लनियॆ ॥ 616 ॥

म. अनिवार्य प्रभ मुन्नु मेनकयु विश्वामित्र भूभर्तयुन्
गनिरा मेनक डिंचि पोयॆ नडवि गण्वुंडु नन्नितगा
मनिचॆन् सर्वमु नामुनींद्रुडॆरुगुन् मद्भागधेयंबुनन्
निनुगंटि बिदपं गृतार्थनगुचुन् नेडी वनांतंबुनन् ॥ 617 ॥

कं. नी वारमु प्रजले मुनु, नीवारमु पूज गॊनुमु निलुवमु नीवुन्
नीवारुनु मा यिटनु, नीवारान्नंबु गॊनुडु नेडु नरेंद्रा ! ॥ 618 ॥

---

दे कि (मैं) नृपसुता नहीं हूँ तो जिससे मन दुखी हो जाए । यों सोचकर विभु उडुराज (चंद्र)-वदना से न पूछकर संदेह से कुछ देर तक घबड़ाने लगा। ६११ [व.] फिर किसी न किसी तरह अपने चित्त-संचार को सत्य मानकर (दुष्यंत ने) इस प्रकार कहा। ६१२ [कं.] "हे पूर्णेंदु-मुखी, (तुमको) भूपालक-कन्या समझकर तुम पर (मेरा) मन लग गया। तुम्हारे लोग (भाई-बंधु) कहाँ है ? तुम्हारा नाम क्या है ? क्या (तुमको यह) निर्जन भू-पर्यटन (निर्जन प्रदेश में रहना) योग्य है ?" ६१३ [व.] इस प्रकार कहनेवाले राजकुमार के वदन-चंद्र-चंद्रिका-रस को नेत्र-चकोरों से पीते हुए उस स्त्री के विभ्रांता होकर रहते समय, ६१४ [कं.] शिवजी से मदन कैसे कुंठित हुआ ? (नहीं हुआ) उसने कुसुमास्त्रों का संधान करके 'ठं-ठं' का गुण-निनाद होने से [उस] बाला पर अधिक बरसाया। ६१५ [व.] इस प्रकार मन्मथ के बाणों की गर्मी से अपनी क्षमा-(सहन) शक्ति को खोकर, वह युवती इस प्रकार बोली। ६१६ [म.] "अनिवार्य प्रभा वाली मेनका [तथा] विश्वामित्र भूभर्ता ने पूर्व में मुझे जन्म दिया। वह मेनका मुझे जंगल में छोड़कर चली गयी। कण्व ने मुझे इतना बड़ा किया। वह मुनि सब कुछ जानता है। अपने भागधेय (अदृष्ट) से आज इस वनांत में तुम्हें देखा। बाद में कृतार्था बनूँगी। ६१७ [कं.] हे नरेंद्र ! हम तुम्हारी प्रजा हैं; तुम अपने लोगों से की जाने

व. अनि पलिकिन दुष्यंतुंडु मेच्चि मच्चेकंटि यिच्च येंरिगि यिट्लनियें ॥ 619 ॥

आ. राजतनय वगुदु राजीवदळनेत्र !
माट निजमु लोनिमाट लेदु
तनकु सवृशुडयिन तरुणुनि गैकोंट
राज सुतकु दगवु राजवदन ! ॥ 620 ॥

व. अनि मरियु दिय्यनि नेय्यंपु बलुकुल वलन नय्युविद नियय कोलिपि ॥621॥

कं. बंधुर यशुडु जगन्नुत, संधुडु दुष्यंतुडुचित समयज्ञुंडै
गंधगज गमन नप्पुडु, गांधर्व विधिन् वरिंचें गहनांतमुनन् ॥ 622 ॥

### भरतुनि चरित्रमु

व. इव्विधंबुन नमोघवीर्युंडगु ना राचपट्टि दपसिराचूलिकि जलु नेक्कोलिपि मरुनाडु तन वीटिकि जनियेनु। अय्यतियु गोंत कालंबुनकु गोडुकुं गनिन गण्वमुनींद्रुं डा राचपट्टिकि जात कर्मादि मंगळाचारंबु लोनर्चेनु। आ डिंभकुंडुनु दिन दिनंबुनकु बालचंद्रुडुनुं बोलें नंदुगुचु ॥ 623 ॥

कं. कुंठितुडु गाक वाडु, -त्कंठं दन पिन्न नाडे कण्व वनचरत्-
कंठीरव मुखपंबुल, कंठमुलं बट्टि यडुचु गट्टुन् विडुचुन् ॥ 624 ॥

---

वाली पूजा को ग्रहण करो। तुम ठहरो। अपने लोगों के साथ हमारे घर में आज नीवारान्न को स्वीकार करो।" ६१८ [व.] ऐसा कहने पर दुष्यंत ने सतुष्ट होकर, उस मीन-लोचना की इच्छा को जानकर इस प्रकार कहा। ६१९ [आ.] "हे राजीवदल-नेत्रे ! तुम्हारे राजतनया होने की बात सच है; इसमें संदेह नहीं है। हे राज-वदने ! राजसुता को अपने लिए सदृश (सजातीय) तरुण को स्वीकार करना उचित है।" ६२० [व.] और मीठी मित्रतायुक्त बातों से उस रमणी को राजी करके, ६२१ [कं.] बंधुर यशस्वी और जगन्नुत-संध, दुष्यंत ने उचित समयज्ञ होकर उस गहनांत (कानन) में गंध-गज-गमना को तब गांधर्व-विधि से वरण किया। ६२२

### भरत की कथा

[व.] इस प्रकार अमोघ वीर्यवान उस राजकुमार मुनिश्रेष्ठ की बेटी को गर्भधारण कराके, दूसरे दिन अपने घर गया। उस स्त्री ने भी कुछ काल के बाद पुत्र को पैदा किया तो कण्व मुनींद्र ने उस राजकुमार के जात-कर्म आदि मंगलाचार संपन्न किये। वह बालक भी दिन-ब-दिन बालचंद्र की तरह बढ़ते हुए, ६२३ [कं.] कुंठित न होकर वह उत्कंठा

व. अंत ना कण्व मुनींद्रुंडु बालकुं जूचि शकुंतल किट्लनियें ॥ 625 ॥

उ. पट्टपु राजु नीमगडु पापडु नन्निट नॅक्कुडंतकुन्
बट्टपु देविवं गरिम बागुग नुंडक पारु वारितो
गट्टु वनंबुलो नवयगा बनि लेदिट दॅलि पोगदे
पुट्टिन यिड्ल मानिपति बोंदक इट्लनिशंबु नुंदुरे ॥ 626 ॥

व. अनिन नियकॉनि ॥ 627 ॥

कं. आ पिन्न वानि नतुल
व्यापारु नुदारु वॅष्णवांशोद्भवुनि
जूपॅद नंचु शकुंतल
भूपालुनि कडकु वच्चॅ बुत्रुनि गॉनुचुन् ॥ 628 ॥

व. वच्चि दुष्यंतुंडुन्न सभामंडपंबुनकुं जनि निलिचि युन्नयॅड ॥ 629 ॥

म. वल केलन् गुरु चक्र रेखयु बद द्वंद्वंबुनं बद्म रे-
खलु नॉप्पारग नंदु वच्चिन रमाकांतुंडु ना गांति न-
ग्गलमै युन्न कुमारु मार सदृशाकारुन् विलोकिंचि ता-
बलुकंडय्यॅ विभुंडॅरिंगि सति विभ्रांतात्मयै युंडगन् ॥ 630 ॥

व. आ समयंबुन ॥ 631 ॥

म. अदॆ नीवल्लभ, वाडु नी सुतुडु, भार्या पुत्रुलं बात्रुलन्
वदलंगादलनाटि कण्व वनिका वैवाहिकारंभमुल्

---

से अपने बाल्य-काल मे ही कण्ववनचरत्कंठीरवमुख्यों के कंठों को पकड़कर दबा देता था, बाँध देता था, और छोड़ देता था। ६२४ [व.] तब उस कण्व मुनींद्र ने बालक को देखकर शकुंतला से इस प्रकार कहा। ६२५ [उ.] "तुम्हारा पति महाराजा है। (तुम्हारा) लड़का सबमें श्रेष्ठ है। इसलिए महारानी होकर, यहाँ ब्राह्मणों के साथ इस वन में कष्ट उठाने की [तुम्हें] आवश्यकता नही है। तुम वहाँ जा सकती हो। कहीं मायके में मानिनियाँ सदा व्यर्थ रहती है? ६२६ [व.] ऐसा कहने से मानकर ६२७ [कं.] 'उस अतुल-व्यापार (-कर्म करनेवाले) उदार और वैष्णवांशोद्भव बालक को दिखाऊँगी' कहकर शकुंतला (अपने) पुत्र को लेकर भूपाल के पास आयी। ६२८ [व.] आकर जिस सभामंडप मे दुष्यंत था, वहाँ जाकर खड़ी रही तो ६२९ [म.] दक्षिण हस्त में गुरु चक्र-रेखा और पद-द्वंद्व में पद्मरेखाओं के साथ वहाँ आये हुए, रमाकांत के जैसे कांति में अधिक होने वाले, मार (मदन) सदृशाकार कुमार को देखकर वह विभु जानकर भी नही बोला तो सती (शकुंतला) विभ्रांतात्मा बनकर (खड़ी) रही तो ६३० [व.] उस समय ६३१ [म.] "हे भूवरेंद्र! वही तुम्हारी वल्लभा

मदि नूहिंपु शकुंतला वचनमुल् मान्यंबुगा भूवरें-
द्र ! दयं जेकोनुमंचु म्रोसेंनु वियद्वाणी वधू वाक्यमुल् ॥ 632 ॥

व. इट्लशरीरवाणि सर्वभूतंबुलकु देट पड भरिंपु मनि पलिकिन ना कुमारुंडु भरतुंडय्येंनु । अंत ना राजु राजवदन नंगीकरिंचि तनूभवुं जेकोनि कौत कालंबु राज्यंबु सेसि परलोकंबुनकुं जनियें । तदनंतरंब ॥ 633 ॥

कं. रेंडव हरि क्रिय धरणी, -मंडल भारंबु निज समंचित बाहा-
दंडमुन निलिपि तनकुनु, भंडनमुन नेंदुरु लेक भरतुंडोप्पेंन् ॥ 634 ॥

व. मरियु ना दौष्यंति यमुना तटंबुन दीर्घ तपुंडु पुरोहितुंडुगा डेब्बदि येनि-मिदियुनु गंगा तीरंबुन नेबदि ययिदुनु निट्लु नूट मुप्पदि मूडश्वमेध यागंबुलु सदक्षिणंबुलुगा नोनर्चि देवेंद्र विभवंबुन नतिशयिंचि पदुमूडु वेल नेनुबदि नालुगु कडुपु(धेनुदुलु गलयदि द्वंद्वंबनंबरगु नट्टि वेयि द्वंद्वंबुल पाडि मोदवुल) ग्रेपुल तोड नलंकार सहितुलं जेसि वेवुरु ब्राह्मणुल किच्चि मष्कारतीर्थ तीर्थकूलंबुन विप्रमुख्युलकु बुण्यदिनंबुन गनक भूषण शोभितंबु-लयि धवळ दंतंबुलु गल नल्लनि येनुंगुलं बदुनालुगु लक्षल नोसंगें । दिग्विजय कालंबुन शक शवर वर्बरकष किरातक हूण म्लेच्छ देशंबुल राजुल बीचं बडंचि रसातलंबुन राक्षस कारागृहंबुलंदुन्न वेल्पु गरितलं बक्कंड्र

(पत्नी) है, वह तुम्हारा सुत है; भार्या और पुत्र को जो [स्वीकार करने पात्र (योग्य) हैं छोड़ नहीं देना चाहिए, उस दिन के कण्व-वनिका-वैबाहिकारंभों को और शकुंतला-वचनों को मन में ऊहा करो (सोचो) । [उन पर] दया करके स्वीकार करो ।" यों कहते हुए वियद्वाणी-वधू-वाक्य गूंज उठे। ६३२ [व.] इस प्रकार अशरीर वाणी के 'भरण करो' कहकर बोलने पर, सर्वभूतों को ज्ञात हो, वह कुमार भरत हुआ । इसके बाद वह राजा [उस] राजवदना को अंगीकृत करके, [अपने] तनूभव को लेकर, कुछ काल तक राज्य करके परलोक को गया । इसके बाद ६३३ [क.] दूसरे हरि की तरह धरणीमंडल-भार को निजसमचित-बाहुदंड पर खड़ा करके भंडन (युद्ध) में अपने प्रतिद्वंद्वी के न रहने से भरत प्रकाशमान हुआ । ६३४ [व.] और उस दौष्यंति ने यमुना तट पर, दीर्घतप के पुरोहित बनने पर अठहत्तर, गंगातीर पर पचपन, इस प्रकार एक सौ और तेंतीस अश्वमेध याग सदक्षिणा-संपन्न करके देवेंद्र-विभव से प्रकाशमान होकर, तेरह हजार और चौरासी धेनुओं का समूह द्वंद्व कहलाता है, ऐसे एक हजार द्वंद्वों के ब्यायी गायों को बछड़ों के साथ, अलंकार-सहित बनाकर एक हज़ार ब्राह्मणों को देकर, मष्कार तीर्थ-कूल (तीर) पर विप्र-मुख्यों को पुण्य दिन पर कनक-भूषण-शोभित होकर धवल दाँतों वाले चौदह लाख काले हाथियों को [दान में] दिया । दिग्विजय काल में शक, शवर, वर्बर, कष,

विडिपिंचि तॆच्चि वारल वल्लभुलं गूर्चॆं । त्रिपुर दानवुल जॆयिंचि निर्जरुल निजमंदिरंबुल नुनिचॆनु । अतनि राज्यंबुन गगन धरणीतलंबुलु प्रजलु गोरिन कोरिकलिच्चुचुंडॆ निव्विधंबुन ॥ 635 ॥

आ. सत्य चरितमंदु जलमंदु बलमंदु
भाग्यमंदु लोक पतुल कंटॆ
नॆक्कुडैन प्रेमि निरवदि येडु वे-
लेंडलु धरणि भरतु डेलॆ नधिप ! ॥ 636 ॥

कं. अर्थपति कंटॆ गलिमि गु-, तार्थुडै यतुल शौर्य मनवरतंबु नतं
डर्थमुलनु प्राणमुलनु, व्यर्थमुलनि तलचि शांतुडय्यॆ नरेंद्रा ! ॥ 637 ॥

कं. भरतुनि भार्यलु मुव्वुरु,
वरुसं बुत्रकुल गांचि वल्लभुतोडन्
सरिगारनि तोड्तोडनु,
शिरमुलु दुनुमाडिरात्म शिशुवुल नधिपा ! ॥ 638 ॥

व. इट्लु विदर्भराज पुत्रिकलु शिशुवुल जंपिन भरतुंडपुत्रकुंडै मरुत्स्तोमंबनु यागंबु पुत्रार्थियै चेसि देवतल मॆप्पिंचॆनु । अय्यवसरंबुन ॥ 639 ॥

---

किरातक, हूण, म्लेच्छ देशों के राजाओं के बल को दबाकर रसातल में राक्षस कारागृहों में रहनेवाली अनेक देवता-स्त्रियों को छुड़ाकर, लाकर उनके पतियों के पास पहुँचा दिया। त्रिपुर दानवों को जीतकर निर्जरों को निज (उनके) मंदिरों (भवनों) में भेज दिया। उसके राज्य में गगन [और] धरणीतल प्रजा जो कुछ चाहती थी, उनकी इच्छाओं की पूर्ति करते थे। इस प्रकार ६३५ [आ.] हे अधिप ! सत्यचरित में, जल में, बल में, भाग्य में लोकपतियों से अधिक प्रेम से सत्ताईस हज़ार वर्ष भरत ने धरणी पर राज्य किया। ६३६ [कं.] हे नरेंद्र ! अर्थपति (कुबेर) की अपेक्षा भाग्य में कृतार्थ होकर, अतुल शौर्य को पाकर भी वह अर्थों और प्राणों को व्यर्थ समझकर शांत हुआ [निर्वेद को प्राप्त किया]। ६३७ [कं.] हे अधिप ! भरत की तीन पत्नियों ने क्रम से पुत्रों को पैदाकर (उनको) अपने वल्लभ (पति) के समान न पाकर जल्दी-जल्दी अपने शिशुओं के सिरों को काट डाला। ६३८ [व.] इस प्रकार विदर्भराज-पुत्रिकाओं के [अपने] शिशुओं को मार डालने के कारण भरत ने अपुत्र होकर, मरुत्स्तोम नामक याग पुत्रार्थी बनकर, संपन्न करके देवताओं को संतुष्ट किया। उस अवसर पर, ६३९ [सी.] भाई की गर्भिणी स्त्री ममताख्या को देख कर बृहस्पति सुरत के लिए [उसे] पकड़कर, ऊपर गिरा तो पहले से गर्भ

सी. अन्न यिल्लालि जूल्लालिनि ममताख्य जूचि बृहस्पति सुरतमुनकु
दीरकौनि पैपड्डु दीलिलि गर्भंबुननुन्न बालुड्डु भयंबीदवि वलदु
तगदनि मीड्डसेय दमकंबुतो वानि नंधुंडवगु मन्न नलिगि वाड्डु
योनिलो लोपलि वीर्यं मूडदन्निन नेल बडि बिड्डुडै युन्न बाय लेक

आ. नितनि पेंपु कौड्डुकुलिरुवुरु जन्मिचि-
रनुचु वेंलय जेयु मनिन ममत
बेंपजाल नीव पेंपु भरिपु मी
द्वाजु ननुचु जनियें दानि विडिचि ॥ 640 ॥

व. इट्लुचथ्युनि भार्ययगु ममतयु बृहस्पतियु शिशुवुं गनि द्वाजुंडैन वीनि नीव भरिंपुमनि वदिनें मरुदुलु दमलो नौंडोरुवुलं बलिकिन कारणंबुन वाडु भरद्वाजुंडय्यें। गर्भस्थुंडयिन वाडु बृहस्पति शापंबुन दीर्घतमुंडय्यें। अंत ना बृहस्पतियु ममतयु तुदयिंचिन वानि विडिचि निजेच्छं जनिन मरुत्तुलु वानि बोषिंचि पुत्रार्थिययिन भरतुन किच्चिरि। भरतुंडु वानि जेकौनियें। वितथंबयिन भरतवंशंबुनकु ना भरद्वाजुंडु वंशकर्त यगुटं जेसि वितथुंडनबरगेंनु। आ वितथुनिकि मन्युवु, मन्युवुनकु बृहत्क्षत्र, जय, महावीर्य, नर, गर्गुलनु वारेवुरु संभविंचिरि। अंदु नरुनिकि संकृति, संकृतिकि गुरुंडु रंतिदेवुंडन निरुवुरु जन्मिंचिरि। अंदु ॥ 641 ॥

---

में स्थित बालक भय पाकर 'नहीं, [यह कार्य] उचित नही है' कहकर पुकारा तो मोहवश हो उससे 'अंधा बनो' कहा तो क्रुद्ध होकर, उसने योनि के अन्दर के वीर्य को लात मारी, तो ज़मीन पर गिर पड़कर [वह वीर्य] बच्चा बनकर रहा तो उसे छोड़ न सककर 'इसका लालन करो, दो बच्चे पैदा हुए ऐसा कहकर प्रचार करो' [आ.] ऐसा कहने से ममता यह कहते हुए कि मैं इसका पालन नहीं कर सकती, तुम ही करो, भरण करो इस द्वाज को, उसे छोड़कर चली गयी। ६४० [व.] इस प्रकार चथ्य की पत्नी ममता और बृहस्पति शिशु को जन्म देकर द्वाज होनेवाले इसको 'तुम भरण करो, तुम भरण करो' कहकर भाभी और देवर के आपस में एक दूसरे से बोलने के कारण वह भरद्वाज हुआ। गर्भस्थ होनेवाला [शिशु] बृहस्पति के शाप से दीर्घतम बना। इसके बाद उस बृहस्पति और ममता के उदय (पैदा) हुए [शिशु] को छोड़कर निजेच्छा से चले जाने पर मरुतों ने उसका पोषण करके, पुत्रार्थी होनेवाले भरत को दिया। भरत ने उसको ले लिया। वितथ हुए उस भरत-वंश के लिए उस भरद्वाज के वंशकर्ता होने के कारण [वह] वितथ कहलाया। उस वितथ के मन्यु, मन्यु के बृहत्क्षत्र, जय, महावीर्य, नर, [और] गर्ग नामक पाँच [पुत्र] हुए। उनमें नर के संकृति, संकृति के गुरु [और] रंतिदेव नामक दो [पुत्रों] का जन्म हुआ। उनमें ६४१

## अध्यायमु—२१

### रंतिदेवुनि चरित्रमु

सी. राजवंशोत्तम ! -रंतिदेवुनि कीर्ति येल्ल चॆप्पगविद्दुनु निदु नंदु
ना राजु दन संचितार्थंबुलन्नियु नॆडपक दीनुल किच्चि यिच्चि
सकुटुंबुडै धैर्यसंयुतुडै पेदयै कूडु नीरु लेकधम वृत्ति
नॆदैनि नलुवदि यॆनिमिदि दिवसमुल् चरियिंप नॊक दिवसंबु रेपु

आ. नॆय्यि पायसंबु नीरुनु कलिगिन, बहु कुटुंब भार भयमु तोड
नलसि नीरुवट्टु नाकलियुनु मिक्कि,लॊदव जूचि कुडुव नुत्सहिचॆं॥642॥

व. अय्यवसरंबुन ॥ 643 ॥

सी. अतिथि भूसुरुडॊक्कडाहारमडिगिन गडपक प्रियमुतो गारविंचि
हरि समर्पणमंचु नन्नंबुलो सग मिच्चिन भुजियिंचि येगॆ नात-
डंतलो नॊकशूद्रुडशनार्थियै वच्चि पॊडसूप लेदनबोक तनकु-
नुन्न यन्नमु लोन नॊक भागमिच्चिन संतुष्टुडै वाडु सनिन वॆनुक

आ. कुक्क गमियु दानु नॊक्कडेतॆर ना-
यन्न शेष मिच्चि सन्नयंबु-
लाडि म्रॊक्कि पंप नोडक जंडालु-
डॊक्कडरुदॆंचि चक्क निलिचि ॥ 644 ॥

---

## अध्याय—२१

### रंतिदेव की कथा

[सी.] हे राजवंशोत्तम ! रंतिदेव की कीर्ति यहाँ-वहाँ सर्वत्र कही जाती है। वह राजा अपने सब सचितार्थों को, निरंतर दीनों को दे-देकर, सपरिवार, धैर्यमयुत होकर, गरीब बनकर खाना-पीना न होने से अधम वृत्ति से कहीं अड़तालीस दिवस घूमता रहा। [आ.] एक दिवस के प्रातःकाल में घी, खीर (और) जल मिला तो बहु-परिवार भार-भय से थककर, प्यास और भूख को बहुत लगते देखकर, खाने को उत्साहित हुआ। ६४२ [व.] उस अवसर पर, ६४३ [सी.] एक अतिथि-भूसुर के आहार माँगने पर, न लौटा करके, प्रेम से गौरव करके 'हरि-समर्पण' कहते हुए अन्न में से आधा देने पर, भोजन करके वह चला गया; इतने में एक शूद्र अशनार्थी बनकर, आकर, दिखाई पड़ा तो 'नाहीं' न करके अपने लिए बचे हुए अन्न में से एक भाग दिया तो संतुष्ट होकर वह चला गया तो उसके पीछे कुत्तों के समूह के साथ किसी के आने पर, [आ.] उसने बचा हुआ अन्न देकर, प्रेम से बातें कर, नमस्कार करके भेजा तो एक चंडाल क्रम

कं. हीनुड जंडालुंडनु, मानवकुलनाथ ! दप्पि मानदु नवलं-
बोनेर नीकु जिविकन, पानीयमु नाकु बोसि ब्रतिकिपगदे ॥ 645 ॥

व. अनिन वानि दीनालापंबुलकु गरुणिंचि राजिट्लनियें ॥ 646 ॥

उ. अन्नमु लेदु कोन्नि मधुरांबुवुलुन्नवि, त्रावु मन्न ! रा
वन्न ! शरीर धारुलकु नापद वच्चिन वारि यापदल्
ग्रन्नन मान्चि वारिकि सुखंबुलु सेयुटकन्न नोंडु मे-
लुन्नदे नाकु दिक्कु पुरुषोत्तमुडोक्कड चुम्मु पुल्कसा ! ॥ 647 ॥

व. अनि पलिकि ॥ 648 ॥

म. बलवंतंबगु नीरु वट्टुन निज प्राणांतमैयुन्नचो
नलयंडेमियु वीनि हृज्ज्वरमु नायासंबु खेदंबु ना
जल दानंबुन नेडु मानु ननुचुन् सर्वेश्वराधीनुडै
जलमुं बोसनु रंतिदेवुडु दयं जंडाल पात्रंबुनन् ॥ 649 ॥

व. तदनंतरंब ब्रह्मादि देवतलु संतोषिंचि रंतिदेवुनिकि मेलु सेयं दलंचि निजाकारंबुलतो मुंदट निलुवंबडि या राज धैर्यपरीक्षार्थंबु दम चेसिन वृषलादि रूपंबुलगु विष्णुमाय नेंरिंगिचिन ना नरेंद्रुंडदरकु नमस्करिंचि ॥ 650 ॥

---

से आकर सामने खड़ा रहकर ६४४ [कं.] "(मैं) हीन हूँ, चंडाल हूँ; हे मानवकुलनाथ ! प्यास नही बुझती; आगे नही जा सकता हूँ; अपने पास जो पानीय (जल) है, [उसे] पिलाकर मुझे जिलाओ ।" ६४५ [व.] ऐसा कहने पर उसके दीनालापों से करुणा दिखाते हुए राजा ने इस प्रकार कहा । ६४६ [उ.] "अन्न नही है; कुछ मधुरांबु है, भाई, पिओ । आओ, भाई, शरीरधारियों के आपदाएँ आने पर, उनकी आपदाओं को शीघ्र [अपने पर] धारण कर, सुख पहुँचाने से बढ़कर और भलाई क्या होती है ? हे पुल्कस (चंडाल) ! मेरे लिए आधार एक पुरुषोत्तम ही है ।" ६४७ [व.] यों बोलकर ६४८ [म.] "बलवती पिपासा के निज-प्राणांतक होने पर यह (चंडाल) कुछ न कर सकता । इसका हृज्ज्वर, आयास (और) खेद मेरे जल-दान से आज दूर हो जायेंगे", यों सोचते हुए सर्वेश्वराधीन होकर रंतिदेव ने दया से (उस) चंडाल के पात्र में जल डाल दिया । ६४९ [व.] इसके बाद ब्रह्मादि देवताओं ने संतुष्ट होकर रंतिदेव की भलाई करने को ठानकर, निजाकारों से [उस राजा के] सामने खड़े होकर उस राजा के धैर्य के परीक्षार्थ अपने किये हुए वृषलादि रूप होनेवाली विष्णु-माया को समझा दिया तो उस नरेंद्र ने सबको नमस्कार करके, ६५० [कं.] उनसे कुछ न

कं. वारल नेमियु नडुगक, नारायण भक्ति दन मनंबुन वॆलुगुन्
धीरुंडातडु माया, -पारज्ञुंडगुचु वरम पदमु बॊंदॆन् ॥ 651 ॥

कं. आ राजर्षिनि गॊलिचिन, वारॆल्ल ददीय योग वैभवमुन श्री
नारायण चिंतनुले, चेरिरि योगीशुलगुचु सिद्ध पदंबुन् ॥ 652 ॥

व. इट्लु रंतिदेवुंडु विज्ञान गर्भिणियगु भक्ति वलन वरम पदंबुनकुं जनियॆनु। अंत गर्गुनकु शिनि जन्मिचॆं। शिनिकि गार्ग्युंडु कलिगॆनु। आतनि नुंडि ब्राह्मण कुलंबय्यॆ। महावीर्युनिकि नुरुक्षयुंडुनु, नुरु क्षयुनिकि द्रय्यारुणियु गवियु बुष्करारुणियु ननु मुव्वुरु संभविचिरि। वारुनु ब्राह्मणुलयि चनिरि ब्रह्मक्षत्रुनिकि सुहोत्रुंडु सुहोत्रुनकु हस्तियु जनिंचिरि। आ हस्ति दन पेर हस्तिनापुरंबु निर्मिचॆनु। आ हस्तिकि नजमीढुंडुनु द्विमीढुंडुनु बुरुमीढुंडुनु नन मुव्वुरु जनियिंचिरि। अंदजमीढुनि वंशंबुनं ब्रिय मेधादुलु गॊंदरु बुट्टि ब्राह्मणुलयि चनिरि। अय्यजमीढुनिकि बृहदिषुवु नतनि पुत्रुंडु बृहद्धनुवु नतनिकि बृहत्कायुंडु नतनिकि जयद्रथुंडु नतनिकि विश्वजित्तु विश्वजित्तुनकु सेनजित्तु, सेनजित्तुनकु रुचिराश्वुंडु दृढहनुवु गाश्युंडु वत्सुंडु नन नलुगुरु जनिचिरि। अंदु रुचिराश्वुनकु ब्राज्ञुंडुनु नतनिकि बृथु सेनुंडुनु, बृथुसेनुनिकि वारुंडुनु, वानिकि नीपुंडुनु, नीपुनिकि नूर्वुरु गॊडुकुलुनु बुट्टिरि। मरियुनु ॥ 653 ॥

---

माँगकर नारायण की भक्ति के अपने मन में प्रकाशमान होने पर, उस धीर ने माया-पारज्ञ होते हुए परमपद को प्राप्त किया। ६५१ [कं.] उस राजर्षि की जितने लोगों ने सेवा की, तदीय-योग-वैभव से श्रीनारायण की चिंता करते हुए, योगीश बनकर (वे सब) सिद्ध पद को पहुँचे। ६५२ [व.] इस प्रकार रतिदेव विज्ञानगर्भिणी होनेवाली भक्ति से परमपद को गया। इसके बाद गर्ग से शिनि का जन्म हुआ। शिनि के गार्ग्य हुआ। उससे ब्राह्मणकुल हुआ। महावीर्य के उरुक्षय, उरुक्षय के द्रय्यारुणि, कवि और पुष्करारुणि नामक तीन (पुत्र) पैदा हुए। वे भी ब्राह्मण बनकर चले गये। ब्रह्मक्षत्र के सुहोत्र, सुहोत्र के हस्ति पैदा हुए। उस हस्ति ने अपने नाम पर हस्तिनापुर का निर्माण किया। उस हस्ति के अजमीढ, द्विमीढ (और) पुरुमीढ नामक तीन [पुत्रों] का जन्म हुआ। उनमें अजमीढ के वंश में प्रियमेधादि कुछ पैदा होकर ब्राह्मण बनकर चल बसे। उस अजमीढ के बृहदिषु, उसके पुत्र बृहद्धनु, उसके बृहत्काय, उसके जयद्रथ, उसके विश्वजित, विश्वजित के सेनजित, सेनजित के रुचिराश्व, दृढहनु, काश्य और वत्स नामक चार [पुत्र] पैदा हुए। उनमें रुचिराश्व के प्राज्ञ, उसके पृथुसेन, पृथुसेन के पार, उसके नीप और नीप के एक सौ पुत्र पैदा हुए। और ६५३ [आ.] शुक की पुत्री सुंदरी को सत्कृति से पाकर

आ. शुकुनि कूतुरैन सुंदरि सत्कृति, -बौंदि वेड्क नीप भूविभुंडु
विमल योग वित्तु विज्ञान दोपितो, दारचित्तु ब्रह्मदत्तु गनियें ।। 654 ।।

व. आ ब्रह्मदत्तुंडु जैगिषव्योपदेशंबुन योगतंत्रंबुनं जेसि गोदेवियनु भार्य वलन विष्वक्सेनुंडनु कुमारुनि गनियें । विष्वक्सेनुनकु नुदक्सेनुंडु, नुदक्सेनुनकु भल्लादुंडु । वोरलु बार्हदिषवुलनु राजुलैरि । द्विमीढुनकु यमीनरुंडु, यमीनरुनिकि गृतिमंतुंडु, गृतिमंतुनिकि सत्यधृति, सत्यधृतिकि दृढनेमि, दृढनेमिकि सुपार्श्वकृत्तु, सुपार्श्वकृत्तुनकु सुपार्श्वुडुनु, सुपार्श्वुनकु सुमति सुमतिकि सन्नतिमंतुंडु, सन्नतिमंतुनि कोडुकु कृतियनुवाडु हिरण्यनाभुनि वलन योगमार्गंबेरिगि शोक मोहंबुलु विडिचि तूर्पु देशंबुन सामसंहित पठियिचेनु । आतनिकि नुग्रायुधुंडुनु, नुग्रायुधुनकु क्षेम्युंडु, क्षेम्युनकु सुवीरुंडु, सुवीरुनकु बुरंजयुंडु, बुरंजयुनकु वहुरथुंडु जन्मिचिरि । हस्तिकोडुकु पुरुमीढुनिकि संतति लेदय्येनु । अय्यजमोढुनिकि नळिनियनु भार्ययंदु नीलुंडु, नीलुनिकि शांतियु, शांतिकि सुशांतियु, सुशांतिकि बुरुजुंडु बुरुजुनिकि नर्कुंडु, नर्कुनिकि भर्म्यर्शिवुंडु, भर्म्यशिवुनकु मुद्गल यवोनर बृहदिषु कांपिल्य सृंजयुलनुवारेवुरु बुट्टिरि ।। 655 ।।

कं. मिचिन भर्म्याशवुडु सुत
पंचकमुनु जूचि विषय पंचकमुनु व-
जिचिति मेमनि वलिकन,
बांचालुरु नाग सुतुलु परगिरि धरणिन् ।। 656 ।।

---

आनंद के साथ नीप-विभु ने विमलयोगविद, विज्ञानदीप्त और उदारचित्त [वाले] ब्रह्मदत्त को जन्म दिया । ६५४ [व.] उस ब्रह्मदत्त ने जैगिषव्योपदेश से योग-तंत्र के कारण, गोदेवी नामक पत्नी से विष्वक्सेन नामक पुत्र को पैदा किया । विष्वक्सेन के उदक्सेन, उदक्सेन के भल्लाद [हुए] । ये बार्हदिष नामक राजा हुए । द्विमीढ के अमीनर, अमीनर के कृतिमान, कृतिमान के सत्यधृति, सत्यधृति के दृढनेमि, दृढनेमि के सुपार्श्वकृत, सुपार्श्वकृत के सुपार्श्व, सुपार्श्व के सुमति, सुमति के सन्नतिमान जन्मे । सन्नतिमान के पुत्रकृति नामक लड़के ने हिरण्यनाभ से योगमार्ग जानकर, शोक-मोह छोड़कर, पूर्वदेश में सामसंहिता का पाठ (अध्ययन) किया । उसके उग्रायुध, उग्रायुध के क्षेम्य, क्षेम्य के सुवीर, सुवीर के पुरंजय, पुरंजय के बहुरथ पैदा हुए । हस्ति के पुत्र पुरुमीढ की संतति नहीं थी । उस अजमीढ के नलिनी नामक पत्नी में नील, नील के शांति, शांति के सुशांति, सुशांति के पुरुज, पुरुज के अर्क, अर्क के भर्म्यशिव, भर्म्यशिव के मुद्गल, यवीनर, बृहदिषु, कांपिल्य (और) सृंज नामक पाँच (पुत्र) पैदा हुए । ६५५ [कं.] श्रेष्ठभर्म्यशिव ने (अपने) सुत-पंचक

व. अंत:मुद्गलुनि नुंडि ब्राह्मण कुलंबै मुद्गल गोत्रंबुना नॆगडॆ। भर्म्यश्व-पुत्रुंडैन या मुद्गलुनिकि दिवोदासुंडु नहल्ययनु कन्यकयुनुं बुट्टिरि। आ यहल्य यंदु गौतमुनिकि शतानंदुंडु पुट्टॆ। शतानंदुनिकि धनुर्वेद विशारदुंडयिन सत्यधृति पुट्टॆनु। अतंडॊक नाडु वनंबुन नूर्वशि गनिन नतनिकि रेत:पातंबै तद्वीर्यंबु शरस्तंबंबुनं बडि मिथुनंबय्यॆ। ना समयंबुन ॥ 657 ॥

कं. चपल रति शंतनुडनु, नृपवरुडडविकिनि वेट नॆपमुन जनुचं
गृपतो शिशु युगमुं गनि, कृपियु गृपुंडनुचु दॆच्चि गृहमुन बॆंचॆन् ॥658॥

## अध्यायमु—२२

व. आकृपि द्रोणुनकु भार्य यय्यॆ। दिवोदासुनकु मित्रायुवु मित्रायुवुनकु च्यवनुंडु च्यवनुनकु सुदासुंडु, सुदासुनकु सहदेवुंडु, सहदेवुनकु सोमकुंडु, सोमकुनकु सुजन्मकृत्तु, सुजन्मकृत्तुनकु नूर्वुरु कॊडुकुलुं गलिगिरि। वारिलो जंतुवनु वाडु ज्येष्ठुंडु। कडचूलु पृषतुंडु पृषतुनकु द्रुपदुंडु द्रुपदुनकु धृष्टद्युम्नादुलयिन कॊडुकुलुनु द्रौपदियनु कूतुरुं गलिगिरि। धृष्टद्युम्नुनकु धृष्टकेतुवु पुट्टॆ।

(पाँच सुत) को देखकर कहा कि (मैंने) विषय पंचक को (पंचेंद्रियों के विषय) वर्जित किया। तो उसके सुत पांचाल नाम से धरणि पर प्रसिद्ध हुए। ६५६ [व.] इसके बाद मुद्गल से ब्राह्मणकुल होकर, मुद्गल गोत्र नाम से प्रसिद्ध हुआ। भर्म्यश्व के पुत्र उस मुद्गल के दिवोदास (और) अहल्या नामक कन्या पैदा हुए। उस अहल्या और गौतम से शतानंद पैदा हुआ। शतानंद के धनुर्वेदविशारद सत्यधृति पैदा हुआ। एक दिन उसने वन में ऊर्वशी को देखा तो उसका रेत:पात होकर, उसका वीर्य शरस्तंब में पड़कर मिथुन (युग्म) बना। उस समय ६५७ [कं.] चपल रति [वाला] शंतनु नामक नृपवर ने आखेट के मिस से जंगल में जाते हुए कृपा से शिशु-युग (युग्म) को देखकर, कृपि और कृप कहते हुए लाकर, गृह में (उनका) पालन-पोषण किया। ६५८

## अध्याय—२२

[व.] वह कृपि द्रोण की पत्नी बनी। दिवोदास के मित्रायु, मित्रायु के च्यवन, च्यवन के सुदास, सुदास के सहदेव, सहदेव के सोमक, सोमक के सुजन्मकृत (और) सुजन्मकृत के एक सौ लड़के हुए। उनमें जंतु नामक (लड़का) ज्येष्ठ था। आखिरी संतान पृषद था। पृषद के द्रुपद, द्रुपद के धृष्टद्युम्न आदि लड़के (और) द्रौपदी नामक लड़की हुई। धृष्टद्युम्न

वीरलु पांचाल राजुलनि यॆरुंगुमु। मरियु नय्यजमीढुनि कॊडुकु ऋक्षुंडु, ऋक्षुनकु संवरणुं डासंवरणुंडु तपति यनियॆडि सूर्यकन्ययंदु गुरुवुं गनियॆ। आ कुरुवु पेरं गुरुक्षेत्रंबय्यॆनु। आकुरुवुनकु बरीक्षितु सुधनुवु जह्नुवु निषधुंडु ननुवारु नलुवुरु पुट्टिरि। अंदु बरीक्षित्तु कॊडुकुलु लेक चनियॆ। सुधनुवुनकु सुहोत्रुंडतनिकि च्यवनुंडु, च्यवनुनकु गृति, गृतिकि वसुवु, वसुवुनकु बृहद्रथ कुसुंभ मत्स्य प्रत्यग्र चेदिषादुलु वुट्टिरि। अंदु बृहद्रथुनकु गुशाग्रुंडु, गुशाग्रुनिकि ऋषभुंडु, ऋषभुनिकि सत्यहितुंडु, सत्यहितुनिकि पुष्पवंतुंडु, पुष्पवंतुनकु जह्नुवनु वाडु मरियु ॥ 659 ॥

सी. आ बृहद्रथुनकु नन्य भार्या गर्भमुन रॆंडु तग खंडमुलु जनिंचॆ
दुनुकलु गनि तल्लि तॊलगंग वैचिन संधिचॆ नॊकटिगा जर यनंग
नॊक दैत्यकांत, वाडॊप्पॆ जरासंधुडन गिरिव्रज पुर मातडेलॆ
नतनिकि सहदेवुडतनिकि सोमापि तनयुडातनिकि श्रुतश्रवुंडु

ते. जह्नुपुत्रुंडु सुरथुंडु जनवरेण्य !
यतनि कॊडुकु विदूरथुडतनि पट्टि
सार्वभौमुंडु वानिकि संभवुंडु
विनु जयत्सेनुडनुवाडु विमल कीर्ति ॥ 660 ॥

व. आ जयत्सेनुनिकि रथिकुंडु, रथिकुनकु नयुतायुवु, नयुतायुवुनकु ग्रोधनुडु

---

के धृष्टकेतु पैदा हुआ। जान लो कि ये पांचाल राजा है। और उस अजमीढ का बेटा ऋक्ष था; ऋक्ष के संवरण [हुआ]। उस संवरण ने तपति नामक सूर्य-कन्या मे कुरु को पैदा किया। उस कुरु के नाम पर कुरुक्षेत्र हुआ। उस कुरु के परीक्षित, सुधनु, जह्नु (और) निषध नामक चार [पुत्र] हुए। उनमें परीक्षित बिना पुत्रों के चला गया (मर गया)। सुधनु के सुहोत्र, उसके च्यवन, च्यवन के कृति, कृति के वसु, वसु के बृहद्रथ, कुसुंभ, मत्स्य, प्रत्यग्र, चेदिष आदि पैदा हुए। उनमें बृहद्रथ के कुशाग्र, कुशाग्र के ऋषभ, ऋषभ के सत्यहित, सत्यहित के पुष्पवान्, पुष्पवान् के जह्नु पैदा हुए और भी ६५९ [सी.] उस बृहद्रथ के अन्य भार्या गर्भ से दो तनु-खंडों का जन्म हुआ। [उन] खंडों को देखकर, माँ ने फेंक दिया तो जरा नामक एक दैत्यकांता ने उनको एक के रूप में संधान किया (जोड़ दिया)। वह जरासंध नाम से प्रसिद्ध हुआ। उसने गिरिव्रजपुर पर पालन किया। उसके सहदेव, उसके सोमापि तनय था। उसके श्रुतश्रव, [ते.] जह्नु पुत्र, सुरथ, हे जनवरेण्य ! [सुनो], उसके पुत्र विदूरथ, उसका लड़का सार्वभौम, उसके संभव (पुत्र) विमल कीर्तिवाला जयत्सेन नामक हुआ। ६६० [व.] उस जयत्सेन के रथिक, रथिक के अयुतायु, अयुतायु के क्रोधन, क्रोधन के

क्रोधनुनकु देवातिथियु, देवातिथिकि ऋक्षुंडु, ऋक्षुनिकि भीमसेनुंडु वानिकि प्रतीपुंडु, प्रतीपुनकु देवापि शंतनु वाह्लीकुलन मुव्वुरु गोडुकुलु पुट्टिरि, अंदु ॥ 661 ॥

सी. देवापि राज्यंबु दीर्प नोल्लक वनंबुन केगॆ दम्मुंडु पूर्वजन्म-
मंदु महाभिषुडनियॆडु वाडु शंतनुडय्यॆ वाडॆ यी धात्रि नॆल्ल
नेलुचु गरमुल ने वृद्धु मुट्टिन वाडॆल्ल निडु जव्वनमु नोंदु
नतडु शांति प्राप्तुडै युन्नदान वंड्रॆंडेड्लु वज्रि वर्षिपकुन्न

आ. वृष्टि लेनि चॊप्पु विप्रुल नडिगिन
नन्नयुंड दम्मुडग्निहोत्र
दार संग्रहंबु दाल्चिन बरिवेत्त
यंड्रु गान नीव यतडवैति ॥ 662 ॥

व. अदि कारणंबुगा नन्नयुंड दम्मुंडु राज्याहुँडु गाडुनीवु। परिवेत्तवु मीयन्नकु राज्यंविच्चिन ननावृष्टि दोषंबु सॆडुननि ब्राह्मणुलु वल्किन शंतनुंडु वनंबुनकुं जनि देवापिकि प्रियंबु सॆप्पि राज्यंबु सेकॊम्मनि पल्कॆनु। अंतकु मुन्न वानि तंड्रि देवापिनि राज्यंबुन कर्हुजेयंदलंचि विप्रुलं बिलिचिन ना विप्रुलु पाषंडमत वाक्यंबुलु देवापिकि नुपदेशिचिन देवापि वेदंबुल निंदिचिन पाषंडुडुनु देवदूषकुंडुनुनय्यॆ गावुन देवापिकि राज्यंबु

देवातिथि, देवातिथि के ऋक्ष, ऋक्ष के भीमसेन, उसके प्रतीप, प्रतीप के देवापि, शतनु (और) वाह्लीक नामक तीन पुत्र पैदा हुए। उनमें ६६१ [सी.] देवापि राज्य को सँभाल न सककर, वन में चला गया। छोटा भाई जो पूर्व जन्म में महाभिष नामक व्यक्ति था, शतनु बना; वही इस सारी धात्री पर राज्य करते हुए [अपने] करों (हस्तो) से जिस वृद्ध को छू लेता, वह पूर्ण यौवन को प्राप्त कर लेता था। वह शांति-प्राप्त बनकर रहा तो बारह वर्ष वज्रि (इन्द्र) न वरसा तो वृष्टि के न होने का कारण, [आ.] विप्रों से पूछा तो उन्होंने कहा कि अग्रज के रहते हुए अनुज के अग्निहोत्र-दार-संग्रह करने से (उसे) परिवेत्ता कहते हैं; तुम वही वने हो। ६६२ [व.] इस कारण अग्रज के रहते हुए अनुज राज्यार्ह नहीं है। तुम ज्ञाता हो। ब्राह्मणों के कहने पर कि अपने बड़े भाई को राज्य देने से अनावृष्टि-दोष नष्ट होगा, शतनु ने वन में जाकर देवापि से प्रिय [वचन] कहकर कहा कि राज्य ले लो। इसके पहले उसके मंत्री ने देवापि को राज्य के लिए अनर्ह (अयोग्य) वनाने की इच्छा से विप्रों को बुलाया तो उन विप्रों ने पापंडमतवाक्य देवापि को उपदेश दिये तो देवापि ने वेदों की निंदा की [तो वह देवापि] पाषंड और देवदूषक बना; इसलिए देवापि को राज्य [का अधिकार] नही है, ऐसा ब्राह्मणों के कहने पर शंतनु ने

लेदनि ब्राह्मणलु सॆप्पिन शंतनुंडु मगिडि वच्चि राज्यंबु जेकॊनियॆनु। अंत वर्षंबुनु गुरिसॆनु। इव्विधंबुन ॥ 663 ॥

कं. देवापि कलापपुरं, -बावासमु गाग योगियै युन्नाडु-
र्वीवर ! कलि नष्टंबगु, जैवातृक कुलमु मीद संस्थापिचुन् ॥ 664 ॥

व. बाह्लिकुंडनु वानिकि सोमदत्तुंडु वुट्टॆ। सोमदत्तुनकु भूरियु, भूरिश्रवसुडुनु, शलुंडनु वारु मुव्वुरु पुट्टिरि ॥ 665 ॥

क. भातिक शंतनुनकु गं, -गातटिनिकि वैष्णवाग्र गण्युडु घोरा-
राति नयन नीलोत्पल, भीतिकर ग्रीष्मुडैन भीष्मुडु वुट्टॆन् ॥ 666 ॥

आ. परशुरामु तोड प्रतिघटिंचि जयिप
नन्यु नॊकनि गान मतनि दवक
वीर यूथपति विवेक धर्मज्ञुंडु
दिविज नदि सुतुंडु देवसमुडु ॥ 667 ॥

व. आ शंतनुनकु दाश कन्यकयैन सत्यवतियंदु जित्रांगद विचित्रवीर्युलु पुट्टिरि। अंदु जित्रांगदुंडु गंधर्वुलचे निहतुंडय्यॆ। मरियुनु ॥ 668 ॥

उ. सत्यवती वधूटि मुनु शंतनु पॆंड्लमु गानि नाडु सां-
गत्यमुनं बराशरुड गर्भमु सेसिन बादरायणुं-
डत्यधिकुंडु श्रीहरि कळांशजुडै प्रभविंचॆ नित्यमुल्
सत्यमुलैन वेदमुल सांगमुलन् विभजिप दक्षुडै ॥ 669 ॥

---

वापस आकर राज्य को ले लिया। तब वर्षा हुई। इस प्रकार ६६३ [कं.] हे उर्वीवर ! देवापि कलापपुर को आवास बनाकर [और] योगी बनकर रहता है। कलि का नष्ट (अंत) होगा। बाद को [वह] जैवातृक कुल (चंद्रवंश) की स्थापना करेगा। ६६४ [व.] बाह्लीक नामक [व्यक्ति] के सोमदत्त पैदा हुआ। सोमदत्त के भूरि, भूरिश्रवसु [और] शल नामक तीन पुत्र [पैदा] हुए। ६६५ [कं.] प्रकाशमान शंतनु [और] गंगातटिनी के वैष्णवाग्रगण्य और घोर-आराति (शत्रु) नयन रूपी नीलोत्पलों के लिए भीतिकर-ग्रीष्म भीष्म पैदा हुआ। ६६६ [आ.] परशुराम को प्रतिघटित (सामना) करके जीतनेवाले उसे छोड़कर, किसी दूसरे [ऐसे वीर] को नहीं देखते। वह दिविज नदी-सुत, वीर-यूथपति, विवेक-धर्मज्ञ [और] विमल यश वाला है। ६६७ [व.] उस शंतनु के दाशकन्यका होनेवाली सत्यवती में चित्रांगद (और) विचित्रवीर्य पैदा हुए। उनमें चित्रांगद गंधर्वों से निहत हुआ। और ६६८ [उ.] सत्यवती वधूटि जब पहले शंतनु की पत्नी नहीं बनी, सांगत्य में पराशर के गर्भ करने से बादरायण अत्यधिक श्रीहरि के कलांशज होकर,

आ. बादरायणुंडु भगवंतुडनघुंडु
परम गुह्यमैन भागवतमु
नंदनुंडु नयिन नाकु जॅप्पॅनु शिष्य
जनुल मॊरगि येनु जदुवुकॊटि ॥ 670 ॥

व. आ विचित्रवीर्युनिकि गाशिराजु कूतुल नंबिकांबालिकल भीष्मुडु बलात्कारंबुन दॆच्चि विवाहंबु सेसिन विचित्रवीर्युंडु वारलं दगिलि मनोजरागमत्तुंडै चिरकालंबु नानाविध क्रीडल विहरिंचुचु राजयक्ष्म-पीडितुंडै मृतुंडय्यॆनु। अंत। 671 ॥

कं. अतनि सतुल वलन सुतुल
सुतकनुमनि तल्लि वनुप सॊरिदि गनियॆन्
धृतराष्ट्रपांडु विदुरुल
नुत चरितुडु बादरायणुंडु नरेंद्रा ! ॥ 672 ॥

व. अंत धृतराष्ट्रुनिकि गांधारियंदु दुर्योधनादुलगु कॊडुकुलु नूर्वुरुनु दुश्शल-यनु कन्यकयुनु जन्मिंचिरि। भृगशाप भयंबुनं जेसि भार्यं बॊंद वॆरचिन पांडुनकु गुंतीदेवियंदु धर्मानिलेंद्रुल प्रसादंबुन युधिष्ठिरभीमार्जुनुलनु मुग्वुरुनु, माद्रि देविवलन ना सत्य प्रसादंबुन नकुल सहदेवुलनु वारिद्दरुनुगा नेवुरु वुट्टिरि। अय्येवुरकुनु द्रुपदराजपुत्रियैन द्रौपदियंदु ग्रमंबुनं ब्रति-

---

नित्य और सत्य होनेवाले वेदों को सांगों को (अंगों के साथ), विभाजन करने के लिए दक्ष होकर उत्पन्न हुआ। ६६९ [आ.] बादरायण ने, जो भगवान और अनघ है, परम गुह्य होनेवाले भागवत को नंदनपुत्र हो मुझे बताया। शिष्य जनों से छिपाकर मैंने पढ़ लिया। ६७० [व.] उस विचित्रवीर्य का काशी राजा की बेटियों अंबिका (और) अंबालिका को भीष्म ने बलात्कार करके लाकर विवाह किया तो विचित्रवीर्य उनसे लगकर मनोजरागमत्त होकर, चिरकाल तक नाना विध क्रीड़ाओं में विहार करते हुए, राजयक्ष्मा से पीड़ित होकर मृत हुआ। तब ६७१ [कं.] हे नरेंद्र ! 'हे सुत ! उसकी सतियों से सुतों को पैदा करो' ऐसा कहकर माँ ने भेजा तो नुतचरित वाले बादरायण ने क्रम से धृतराष्ट्र, पांडु और विदुरको पैदा किया। ६७२ [व.] तब धृतराष्ट्र के गांधारी में दुर्योधनादि पुत्र एक सौ (और) दुश्शला नामक कन्यका पैदा हुई। मृगशाप-भय के कारण भार्या से मिलने के लिए डरे हुए पंडु के कुंती देवी में धर्मानिलेंद्रों के प्रसाद से युधिष्ठर, भीम [और] अर्जुन नामक तीन, माद्रीदेवी से उस सत्य प्रसाद से नकुल और सहदेव नामक दो [ऐसा पाँच] पैदा हुए। उन पाँचों के द्रुपदराजपुत्री द्रौपदी में क्रम से प्रतिविंध्य, श्रुतसेन, श्रुतकीर्ति,

विध्युंडुनु श्रुतसेनुंडुनु श्रुतकीर्तियु शतानीकुंडुनु श्रुतकर्मुंडुनु नन नेरुवु बुट्टिरि। मरियु युधिष्ठिरुनकु बौरवतियंदु देवकुंडुनु भीमसेनुनिकि हिडिंबयंदु घटोत्कचुंडुनु गाळियंदु सर्वगतुंडुनु सहदेवुनिकि विजययंदु सुहोत्रुंडुनु नकुलुनकु रेणुमतियंदु निरमित्रुंडुनु नर्जुनुनकु नुलूपियनु नागकन्यकयंदु निलावंतुंडुनु मणलूरु पति पुत्रिययिन चित्रांगदयंदु बभ्रुवाहनुंडुनु सुभद्रयंदु शौर्य धैर्य तेजोविभवंबुल नखिल राजनिकरंबुनं ब्रख्यातुंडैन यभिमन्युंडुनु जन्मिंचिरि। अंदु बभ्रुवाहनुंडर्जुन नियोगंबुन मातामहुनि गोत्रंबुनकु वंशकर्तयय्यें ॥ 673 ॥

उ. अन्य सुपूज्य नी जनकुडै यभिमन्युडु भूवरेंद्र मू-
र्धन्युडु धन्यमार्गण कदंब विदारित वैरि वीर रा-
जन्युडु जन्य भीत गुरुसैन्युडु सैन्य समूहनाथ दृ-
ङ्मान्युडु मान्य कीर्ति महिमं दनरें गुरुवंश कर्तयै ॥ 674 ॥

व. आ यभिमन्युनकु नुत्तरयंदु नीवु जन्मिंचितिवि ॥ 675 ॥

कं. द्रोणसुतु तूपु वेडिमि, ब्राणंबुल वासि हरिकृपा दर्शन सं-
त्राणंबुन ब्रदिकितिका, क्षोणीश्वर ! मुन्नु नी शिशुत्वमु वेळन् ॥ 676 ॥

व. नी कुमारुलु जनमेजय श्रुतसेन भीमसेनोग्रसेनुलनु नल्वुरु। वीरल यंदु ॥ 677 ॥

---

शतानीक और श्रुतकर्म नामक पाँच [पुत्र] पैदा हुए। और युधिष्ठिर के पौरवती में देवक, भीमसेन के हिडिंबा में घटोत्कच, काली में सर्वगत, सहदेव के विजया में सुहोत्र, नकुल के रेणुमती में निरमित्र, अर्जुन के उलूपि नामक नागकन्यका में इलावान, मणलूरु-पति की पुत्री चित्रांगदा में बभ्रुवाहन [और] सुभद्रा में शौर्यधैर्य तेजोविभवों में अखिल-राज-निकर में प्रख्यात होनेवाले अभिमन्यु का जन्म हुआ। उनमें बभ्रुवाहन अर्जुन के नियोग (निर्णय) से मातामह के गोत्र का वशकर्ता बना। ६७३ [उ.] हे अन्य सुपूज्य ! तुम्हारा जनक होकर अभिमन्यु, मूर्धन्य, धन्य-मार्गण-कदंब-विदारित-वैरि-वीर-राजन्य, जन्य-भीत-कुरु-सैनिक, सैन्य समूहनाथ-दृङ्मान्य, मान्य-कीर्तिमहिमा से कुरु-वंश का कर्ता बनकर प्रकाशमान हुआ। ६७४ [व.] उस अभिमन्यु के उत्तरा से तुम पैदा हुए हो। ६७५ [कं.] द्रोणसुत के बाणों की गर्मी से प्राणों को छोड़कर, हरिकृपा-दर्शन-संत्राण (-रक्षा) से, हे क्षोणीश्वर ! पूर्व में अपने शिशुत्व के समय तुम जीवित रह गये। ६७६ [व.] तुम्हारे पुत्र जममेजय, श्रुतसेन, भीमसेन (और) उग्रसेन नामक चार है। इनमें ६७७ [आ.] यह सुनकर कि तुम तक्षकाहि-निहत (मारे गए) हो, सकल सर्पलोक-संहृत हो, ऐसा आगे जनमेजय

आ. नीवु तक्षकाहि निहतुंड वनि विनि
सकल सर्पलोक संवृतमुग
सर्पयागमिक जनमेजयुडु सेय
गलडु पूर्वरोष कलितुडगुचु ॥ 678 ॥

व. मरियु नतंडु सर्वधरणीमंडलंबुनु जयिंचि कावषेयुंडु पुरोहितुंडुगा नश्वमेधंबु सेयंगल वाडु। वानिकि शतानीकुंडु जनियिंचि याज्ञवल्क्युनि तोड वेदंबुलु पठिंचि कृपाचार्युनि वलन विलुविद्य नेर्चि शौनकुनि वलन नात्मज्ञानंबु बडय गलवाडु। आ शतानीकुनिकि सहस्रानीकुंडु वानिकि नश्वमेधजुं डश्वमेधजुनिकि नासीम कृष्णुंडासीम कृष्णुनकु नीचकुंडा नीचकुंडु गजाह्वयंबु नदिचेहृतंबुगा गौशांबियंदु वसियिंचुनु। आतनिकि नुप्तुं डुप्तुनिकि जित्ररथुंडु चित्ररथुनकु शुचिरथुंडु शुचिरथुनिकि वृष्टिमंतुंडु वृष्टिमंतुनिकि सुषेणुंडु सुषेणुनिकि सुपीतुंडु सुपीतुनिकि नृचक्षुवु नृचक्षुवुनकु सुखानिलुंडु सुखानिलुनिकि वरिप्लवुंडु वरिप्लवुनकु मेधावि मेधाविकि सुनयुंडु सुनयुनिकि नृपंजयुंडु नृपंजयुनिकि दूर्वुंडु दूर्वुनिकि निमि, निमिकि बृहद्रथुंडु, बृहद्रथुनकु सुदासुंडु, सुदासुनिकि शतानीकुंडु शतानीकुनकु दुर्दमनुंडु दुर्दमनुनिकि विहीनरुंडु विहीनरुनिकि दंडपाणि दंडपाणिकि मितुंडु मितुनकु क्षेमकुंडु क्षेमकुनकु ब्रह्मक्षत्रुंडु, वाडु निर्वंशुंडु देवर्षि सत्कृतुंडै कलियुगंबु नंदु जनंगलवाडु ॥ 679 ॥

---

पूर्वरोष-कलित होते हुए सर्पयाग करेगा। ६७८ [व.] और वह सर्व धरणीमंडल को जीतकर, कावषेय के पुरोहित बनने पर, अश्वमेध करेगा। उसके शतानीक पैदा होकर, याज्ञवल्क्य के साथ वेदों का पठन करके, कृपाचार्य से धनुर्विद्या सीखकर, शौनक से आत्मज्ञान प्राप्त करेगा। उस शतानीक के सहस्रानीक, उसके अश्वमेधज, अश्वमेधज के आसीमकृष्ण, आसीमकृष्ण के नीचक [होगा।] वह नीचक गजाह्वय नदी से हृत (डुबोए जानेवाले) कौशांबि मे रहेगा। उसके उप्त, उप्त के चित्ररथ, चित्ररथ के शुचिरथ, शुचिरथ के वृष्टिमान, वृष्टिमान के सुषेण, सुषेण के सुपीत, सुपीत के नृचक्षु, नृचक्षु के सुखानिल, सुखानिल के परिप्लव, परिप्लव के मेधावि, मेधावि के सुनय, सुनय के नृपंजय, नृपंजय के दूर्व, दूर्व के निमि, निमि के बृहद्रथ, बृहद्रथ के सुदास, सुदास के शतानीक, शतानीक के दुर्दमन, दुर्दमन के विहीनर, विहीनर के दंडपाणि, दंडपाणि के मित, मित के क्षेमक, क्षेमक के ब्रह्मक्षत्र [होगा।] वह निर्वंश होकर देवर्षि सत्कृत बनकर कलियुग में पैदा होगा। ६७९ [कं.] हे सगुणालंकार! धीर और सुभग विचार करनेवाले! जगति पर इसके बाद

कं. जगति निटमीद बुट्टेंडु
मगधाधीश्वरुल निखिल मनुजेश्वरुलन्
निगमांत विदुल जेप्पेंद
सुगुणालंकार ! धीर ! सुभग विचारा ! ॥ 680 ॥

व. जरासंध पुत्रुडयिन सहदेवुनिकि मार्जालि, मार्जालिकि श्रुतश्रवुंडु श्रुतश्रवुनकु नयुतायुवु नयुतायुवुनकु निरमित्रुंडु निरमित्रुनकु सुनक्षत्रुंडु सुनक्षत्रुनिकि बृहत्सेनुंडु बृहत्सेनुनिकि गर्मजित्तु गर्मजित्तुनकु श्रुतंजयुंडु श्रुतंजयुनकु विप्रुंडु विप्रुनकु शुचि शुचिकि क्षेमुंडु क्षेमुनिकि सुव्रतुंडु सुव्रतुनकु धर्मनेत्रुंडु धर्मनेत्रुनकु श्रुतुंडु श्रुतुनकु दृढसेनुंडु दृढसेनुनिकि सुमति सुमतिकि सुबलुंडु सुबलुनकु सुनीतुंडु सुनीतुनकु सत्यजित्तु सत्यजित्तुनकु विश्वजित्तु विश्वजित्तुनकु बुरंजयुंडुनु जन्मिचेंदरु। अनि चेप्पि मरियु निट्लनियें ॥ 681 ॥

भा. विनुमु मगधदेश विभुलु जरासंध
प्रमुख धरणिपतुलु प्रबल यशुलु
वीरु कलियुगमुन वेयेंड्ल लोपल
बुट्टि गिट्ट गलरु भूवरेंद्र ! ॥ 682 ॥

## अध्यायमु—२३

व. ययाति कोडुकनुवुनकु सभानरुंडु जक्षुवु बरोक्षुंडु ननुवारु सुगुरु

पैदा होनेवाले मगधाधीश्वरों, निखिल मनुजेश्वरों और निगमांतविदों को (के बारे में) कहूँगा। ६८० [व.] जरासंध-पुत्र सहदेव के मार्जालि, मार्जालि के श्रुतश्रव, श्रुतश्रव के अयुतायु, अयुतायु के निरमित्र, निरमित्र के सुनक्षत्र, सुनक्षत्र के बृहत्सेन, बृहत्सेन के कर्मजित, कर्मजित के श्रुतंजय, श्रुतंजय के विप्र, विप्र के शुचि, शुचि के क्षेम, क्षेम के सुव्रत, सुव्रत के धर्मनेत्र, धर्मनेत्र के श्रुत, श्रुत के दृढसेन, दृढसेन के सुमति, सुमति के सुबल, सुबल के सुनीत, सुनीत के सत्यजित, सत्यजित के विश्वजित, विश्वजित के पुरंजय, पैदा होंगे। यों कहकर फिर इस प्रकार बोला। ६८१ [आ.] हे भूवरेंद्र ! सुनो। मगध देश के विभु जो जरासंध प्रमुख (आदि) धरणीपति हैं, जो प्रबल यशस्वी हैं, ये कलियुग में एक हज़ार वर्षों के भीतर पैदा होकर मर जायेंगे। ६८२

## अध्याय—२३

[व.] ययाति के पुत्र अनु के सभानर, चक्षु (और) परोक्ष नामक

वुट्टिरि। अंदु सभानरुनिकि गालनाथुंडु गालनाथुनकु सृंजयुंडु सृंजयुनकु बुरंजयुंडु बुरंजयुनकु जनमेजयुंडु जनमेजयुनकु महाशालुंडु महाशालुनिकि महामनसुंडु महामनसुनकु सुशीनरुंडु तितिक्षुवन निरवुरु जन्मिचिरि। अंदु सुशीनरुनकु शिबि वन क्रिमि दर्पुलन नलुवुरु जन्मिचिरि। अंदु शिबिकि वृषदर्प सुवीर मद्र केकयुलु नलुवुरु पुट्टिरि। तितिक्षुनकु रुशद्रथुंडु दशद्रथुनकु हेमुंडु हेमुनकु सुतपुंडु सुतपुनकु बलियु बुट्टिरि। आ बलि वलन नंग वंगकळिग सिंह पुंड्रांध्रुलनु पेर्लु गलवारार्वुरु कुमारुलु पुट्टिरि। वारलु दूर्पु देशंबुनकु राजुलयि देशंबुलकु दम तम नामधेयंबुलिडि येलिरि। सुवीरुनकु सत्यरथुंडु सत्यरथुनिकि दिविरथुंडु दिविरथुनिकि धर्मरथुंडु धर्मरथुनकु जित्ररथुंडु बुट्टिरि। आ चित्ररथुंडु रोमपादुंडु ना बरगॆ ॥ 683 ॥

कं. संतति लेनि कतंबुन
जिंतिचुचु नुंड नतनि चॆलिकाडगु धी-
मंतुडु दशरथुडतनिकि
संततिगा निच्चॆ नात्मजनु शांताख्यन् ॥ 684 ॥

व. अंत रोमपादुंडु वन कूतुरु शांत यनि गैकॊनि मॆलंगुचुंड ना राजु राज्यंबुन गॊंतकालंबु वर्षंबु लेमिकि जिंतिचि विभांडक सुतुंडैन ऋश्यश्रृंगुंडु वच्चिन वर्षंबु गुरियुननि पॆद्दलवलन नॆरिंगि ॥ 685 ॥

---

तीन [पुत्र] पैदा हुए। उनमें सभानर के कालनाथ, कालनाथ के संजय, सृंजय के पुरंजय, पुरंजय के जनमेजय, जनमेजय के महाशाल, महाशाल के महामनस, महामनस के सुशीनर और तितिक्षु नामक दो [पुत्र] पैदा हुए। उनमें उशीनर के शिवि, वन, क्रिमि और दर्प नामक चार [पुत्र] हुए। उनमें शिबि के वृषदर्प, सुवीर, मद्र और केकय चार [पुत्र] पैदा हुए। तितिक्षु के रुशद्रथ, रुशद्रथ के हेम, हेम के सुतप [और] सुतप के बलि उत्पन्न हुए। उस बलि से अंग वंग, कळिग, सिंह, पुड्र, आंध्र के नामों के छः कुमार पैदा हुए। उन्होंने पूर्व देश के राजा बनकर, देशों को अपने-अपने नाम देकर राज्य किया। सुवीर के सत्यरथ, सत्यरथ के दिविरथ, दिविरथ के धर्मरथ, और धर्मरथ के चित्ररथ पैदा हुए। वह चित्ररथ रोमपाद कहलाया। ६८३ [कं.] संतति के अभाव से चिंता करते हुए रहा तो उसके मित्र धीमान दशरथ ने उसको [अपनी] आत्मजा शांताख्या (शांता नामवाली) को, संतति के रूप में दे दिया। ६८४ [व.] तब रोमपाद मेरी बेटी शांता है कहकर, (उसे) लेकर रहता था। उस राजा के राज्य में कुछ काल तक वर्षा न होने से चिंतित होकर बड़ों से यह जानकर कि विभांडक के सुत ऋष्यश्रृंग के आने पर वर्षा होगी, ६८५ [कं.] उस राजा ने घोर

कं. आ राजु ऋश्यशृंगुनि
घोरतपो नियमु दॆच्चु कॊरकॆ पनिचॆन्
वार सतुल नेर्परुल नु-
दार स्तन भार भीरु तरमध्यगलन् ॥ 686 ॥

व. वारलु जनि ॥ 687 ॥

आ. कांतलार ! मॆकमु गन्नदि मॊदलुगा
नाड्वारि नॆरुगडडवि लोन
गोचि बिगिय गट्टु कॊनिन या वडुगनि
मत्तिकानि रतिकि मरपवलयु ॥ 688 ॥

व. अनि पलुकुचु ॥ 689 ॥

कं. आडुचु जॆवुलकु निपुण
बाडुचु नालोक निशित बाणौघमुलन्
वीडुचु डग्गर नोडुचु
जेडिय लातपसि कडकु जेरिरि कलवन् ॥ 690 ॥

व. अव्यवसरंबुन वारलं जूचि ॥ 691 ॥

सी. मिळिताळि नील धम्मिल्ल भारंबुलु चारु जटा विशेषंबुलनियु
भर्मांचलोज्ज्वल प्रभ दुकूलंबुलु तत चर्मवस्त्र भेदंबुलनियु
बहु रत्न कीलित भासुर हारंबुलधिक रुद्राक्षमालावुलनियु
मलयज मृगनाभि महित लेपंबुलु बहुविधभूति लेपंबुलनियु

---

तपोनियमी ऋष्यशृंग को लाने के लिए कुशल, उदार (और) स्तन-भार-भीरुतर-मध्यगा (-कमर वाली) वारसतियों को भेजा। ६८६ [व.] वे जाकर ६८७ [आ.] "ओ कांताओ ! जब से हरिणी ब्यायी है, तब से लेकर [ऋष्यशृंग] स्त्रियों को नहीं जानता। जंगल में कोपीन बाँधकर (रहनेवाले) उस ब्रह्मचारी को रति की ओर आकृष्ट करना चाहिए।" ६८८ [व.] यों बोलते हुए ६८९ [कं.] खेलते (नाचते) हुए, श्रवण मधुर गाते हुए, आलोक-निशित-बाणौघों को छोड़ते हुए [और उसके] पास जाने में डरते हुए, वे वनिताएँ उस तपस्वी के पास [उससे] मिलने गयीं। ६९० [व.] उस अवसर पर उनको देखकर ६९१ [सी.] मिलित-अतिनील-धम्मिल्ल भारों को चारु जटा-विशेष, भर्मांचलोज्ज्वलप्रभा वाले दुकूलों को तत्चर्मवस्त्रभेद, बहुरत्न-कीलित-भासुर-हारों को अधिक रुद्राक्षमालाएँ आदि, मलयज-मृगनाभि-महित-लेपों को बहुविध भूति (विभूति-)लेप, [ते.] मधुर गान को श्रुतियुक्त मंत्र जातियाँ [और] वीणाओं को दंड [समझकर] सतियों (स्त्रियों) की मूर्तियों को

ते. मधुर गानंबु श्रुति युक्त मंत्र जातु-
लनियु वीणॅलु दंडंबुलनियु सतुल
मूर्तुलॅन्नडु नॅरुगनि मुगुद तपसि
वारि दापसुलनि डाय वच्चि म्रोक्कॅ ॥ 692 ॥

व. इट्लु वच्चि म्रोक्किन ऋष्यश्रृंगुं जूचि नगुचु डग्गरि ॥ 693 ॥

सी. सेममेयनि सतुल् सेतुल ग्रुच्चि कर्कश कुचंबुलु मोव गौगिलिंचि
चिर तपोनियति बस्सितिगदा यनि मोमु गंठंबु नाभियु गलय बुडिकि
कौत्त दीवनलिवि गॉनुमनि वीनुल पौंत नालुकल जप्पुळ्ळु चेसि
मा वनंबुल पंड्लु मॉंचवि तिनुमनि पेक्कु भक्ष्यंबुलु प्रीति नौसगि

आ. नूतनाजिनंबु नुनुपिदि मेलनि
गोचि विडिचि मृदु दुकूल मिच्चि
मौनि मरग जेसि मा पर्णशालकु
ब्रोदमनुचु गौचु ब्रोयिरतनि ॥ 694 ॥

व. इट्लु हरिणीसुतुंडु कांता कटाक्ष पाशबद्धुंडै वारल वेंटं जनि रोमपादु
कडकुं बोयिन नतंडु दन प्रिय नंदनयैन शांत निच्चि पुरंबुन नुनिचि
कौनियॅनु। अम्मुनीश्वरुंडु वच्चिन वर्ष प्रतिबंध दोषंबु सॅडि वर्षंबु
गुरिसॅनु। अंत ॥ 695 ॥

आ. आ नृपाल चंद्रुडनपत्युडै युंड
नॅरिगि मुनिकुलेंद्रुडिव्वु गूर्चि

---

कभी न जाननेवाले मुग्ध तपस्वी ने उनको तपस्वी समझकर (उनके पास) आकर नमस्कार किया। ६९२ [व.] इस प्रकार आकर नमस्कार करने वाले ऋष्यश्रृंग को देखते हुए, हँसते हुए पास आकर ६९३ [सी.] 'कुशल है ?' कहकर सतियाँ हाथों से जकड़कर, कर्कश कुच रगड़ जायें, ऐसा आलिगन करके, 'चिर तपोनियति से थक गये न' कहकर मुख, कंठ और नाभि सबको स्पर्श करके, 'ये नये आशीष हैं, ले लो' कहकर (उसके) कानों के पास जीभों से ध्वनियाँ करके, 'हमारे वनों के फल अच्छे है खाओ' कहकर कई लड्डू प्रीति से देकर, [आ.] 'यह नूतन चिकना अजिन है, अच्छा है' कहकर कौपीन को निकालकर मृदु दुकूल को देकर, मौनि को आकर्षित करके 'हमारी पर्णशाला को जायेंगे' कहते हुए उसको ले गयी। ६९४ [व.] इस प्रकार हरिणी-सुत (ऋष्यश्रृंग) कांता-कटाक्ष-पाश-बद्ध होकर, उनके साथ जाकर, रोमपाद के पास गया तो उसने अपनी प्रियनंदना शांता को देकर पुर में रख लिया। उस मुनीश्वर के आने पर वर्षा-प्रतिबंध-दोष के टल जाने से वर्षा हुई। तब ६९५ [आ.] उस नृपालचंद्र के अनपत्य होकर

यिष्टि चेसि सुतुल निच्चॅ नातनि कृप
बंक्तिरथुड़ पिदप बडसॅ सुतुल ॥ 696 ॥

व. आ रोमपावुनकु जतुरंगुडुनु जतुरंगुनकु बृथुलाक्षुंडुनु बृथुलाक्षुनिकि बृहद्रथुंडु बृहत्कमु डु बृहद्भानुंडु ननुवारु मुव्वुरु पुट्टिरि। अंदु बृहद्रथुनकु बृहन्मनसुडु बृहन्मनसुनकु जयद्रथुंडु जयद्रथुनकु बिजयुंडु विजयुनकु संभूतियनु भार्ययंदु धृतियु नाधृतिकि धृतव्रतुंडु धृतव्रतुनकु सत्यकमुंडु सत्यकर्मुनकु नतिरथुंडुनु जन्मिचिरि ॥ 697 ॥

आ. कुंति पिन्ननाडु गोरि सूर्युनि वोंद
बिड्डडुदितुडैन बॅट्टॅ बॅट्टि
गंगनोट विड्डव गनि यतिरथुडंत
गर्णुडनुचु गोडुकु गारविचॅ ॥ 698 ॥

व. इट्लतिरथुनकु गानीनुंडैन कर्णुंडु कोडुकय्यॅ। कर्णुनकु वृषसेनुंडु वुट्टॅनु। अय्ययाति कोडुकैन द्रुह्युनकु बभ्रुसेतुवु बभ्रुसेतुवुनकु नारब्धुंडु नारब्धुनकु गांधारुंडु गांधारुनकु धर्मुंडु, धर्मुनकु धृतुंडु धृतुनकु दुर्मदुंडु दुर्मदुनकु प्रचेतसुंडु प्रचेतसुनकु नूर्गुरु पुट्टि म्लेच्छाधिपतुलयि युदग्दिश नाश्रयिंचिरि। तुर्वसुनकु वह्नि, वह्निनकि भर्गुंडु, भर्गुनकु भानुमंतुंडु, भानुमंतुनकु त्रिसानुवु त्रिसानुवुनकु गरंधमुंडुनु गरंधमुनकु मरुत्तुंडु नतनिकि ययाति शापंबुन संतति लेदय्यॅ। विनुमु ॥ 699 ॥

---

रहते जानकर, मुनिकुलेंद्र ने इन्द्र के प्रति इष्टि यज्ञकरके सुतों को दिया। उसकी कृपा से पंक्तिरथ (दशरथ) ने बाद को सुतो को पाया। ६९६ [व.] उस रोमपाद के चतुरंग, चतुरंग के पृथुलाक्ष, पृथुलाक्ष के बृहद्रथ, बृहत्कर्म और बृहद्भानु, नामक तीन [पुत्र] पैदा हुए। उनमें बृहद्रथ के बृहन्मनस, बृहन्मनस के जयद्रथ, जयद्रथ के विजय, विजय के संभूति नामक पत्नी में धृति, उस धृति के धृतव्रत, धृतव्रत के सत्यकर्म (और) सत्यकर्म के अतिरथ का जन्म हुआ। ६९७ [आ.] कुंति के [अपने] बचपन में इच्छा करके सूर्य को पाने पर, पुत्र उदित हुआ तो (उसे) पेटी में रखकर गंगा के जल में छोड़ दिया तो अतिरथ ने (उसे) देखकर कर्ण कहते हुए पुत्र का गौरव दिया। ६९८ [व.] इस प्रकार अतिरथ के कानीनकर्ण पुत्र बना। कर्ण के वृषसेन पैदा हुआ। उस ययाति के पुत्र द्रुह्यु के बभ्रुसेतु, बभ्रुसेतु के आरब्ध, आरब्ध के गांधार, गांधार के धर्म, धर्म के धृत, धृत के दुर्मद, दुर्मद के प्रचेतस और प्रचेतस के एक सौ [पुत्र] पैदा होकर, म्लेच्छाधिपति बनकर उदीची दिशा के आश्रित हुए। तुर्वस के वह्नि, वह्नि के भर्ग, भर्ग के भानुमान, भानुमान के त्रिसानु, त्रिसानु के करंधम, और करंधम के मरुत [पैदा हुए]। ययाति के शाप के कारण उसकी संतति नहीं हुई। सुनो ६९९

### यदुवंश चरित्रमु

चं. अनघ ! ययाति पॆद्द कॊडुकैन यदु क्षितिपालु वंशमुन्
विनिन वठिंचिनन् नरुडु वुट्टियु बुट्टडु मुक्ति वॊंदु न-
य्यनुपममूर्ति विष्णुडु नराकृति वॊंदि जनिंचॆ गावुनन्
विनुमु नरेंद्र ! ना पलुकु वीनुल पंडुवु गाग जॆप्पॆदन् ॥ 700 ॥

व. यदुवुनकु सहस्रजित्तु क्रोष्टुवु नलुंडु रिपुंडु ननुवारु नलुगुरु संभविंचिरि। अंदु वॆद्द कॊडुकैन सहस्रजित्तुनकु शतजित्तु गलिगॆनु। आ शतजित्तुनकु महाहय वेणुहय हेहयुलनुवारु मुव्वुरु जनिंचिरि। अंदु हेहयुनकु धर्मुंडु धर्मुनकु नेत्रुंडु नेत्रुनकु गुंति गुंतिकि महिष्मंतुंडु, महिष्मंतुनिकि भद्रसेनुंडु भद्रसेनुनकु दुर्मदुंडु दुर्मदुनिकि धनिकुंडु, धनिकुनिकि गृतवीर्य कृताग्नि कृतकर्म कृतौजुलनु नलुगुरु संभविंचिरि। अंदु गृतवीर्युनिकि नर्जुनुंडु जनियिंचॆ। वुद्धिबलंबुन ॥ 701 ॥

सी. हरि कळासंजातुडैन दत्तात्रेयु सेविंचि सद्योग सिद्धि वॊंदि
वहु यज्ञ दान तपंबुलु गाविंचि सकल दिक्कुलु गॆलिचि जयमु तोड
सततंवु हरिनाम संकीर्तनमु सेसि धनमुल नॊंदि युदार वृत्ति
यॆनुबदि यॆदु येलॆंड्लु भूचक्रंवु धन कीर्ति दन पेरु गाग नेलॆ

---

### यदुवंश की कथा

[चं.] हे अनघ ! ययाति के ज्येष्ठ पुत्र यदुक्षितिपाल के वंश को (के बारे में) सुनने या पढ़ने से, नर [एक बार] पैदा होकर फिर दूसरी बार पैदा नही होता। मुक्ति को प्राप्त करेगा। उस अनुपम मूर्ति विष्णु ने नराकृति को पाकर जन्म लिया। इसलिए हे नरेन्द्र ! मेरी बात सुनो। ऐसे बोलूंगा कि कर्ण-पेय हो ७०० [व.] यदु के सहस्रजित, क्रोष्टु, नल और रिपु नामक चार [पुत्र] पैदा हुए। उनमें ज्येष्ठ पुत्र सहस्रजित के शतजित हुआ। उस शतजित के महाहय, वेणु हय [और] हेहय नामक तीन पैदा हुए। उनमें हेहय के धर्म, धर्म के नेत्र, नेत्र के कुंति, कुंति के महिष्मान, महिष्मान के भद्रसेन, भद्रसेन के दुर्मद, दुर्मद के धनिक, धनिक के कृतवीर्य, कृताग्नि, कृतकर्म [और] कृतोज नामक चार [पुत्र] पैदा हुए। उनमें कृतवीर्य के अर्जुन पैदा हुआ। वह महाबुद्धिबल से, ७०१ [सी.] हरिकला-संजात दत्तात्रेय की सेवा करके, सत्-योगसिद्धि को पाकर, बहुयज्ञ-दान-तप करके, सकल दिशाओं को जीतकर, विजय से, सतत हरिनाम-संकीर्तन करके, धन पाकर, उदार वृत्ति से, पचासी हजार साल भूचक्र पर धन-कीर्ति से पालन किया जिससे अपना नाम [प्रसिद्ध] हो,

आ. मुदिमि लेक तरुण मूर्तियै युरु कीर्ति
नमरॆ गार्त्यवीर्युडनग विभुडु
निजमु वानि भंगि नेल येलिन यट्टि
राजु नॆरुगमॆंडु राजमुख्य ! ॥ 702 ॥

व. अय्यर्जुनकुंगल पुत्र सहस्रंबुनं बरशुरामुनि बारिकिं दप्पि जयध्वजुंडु शूरसेनुंडु वृषणुंडु मधुवु नूर्जितुंडु ननुवारेवुरु ब्रतिकिरि। जयध्वजुनकु ताळजंघुंडुनु ताळजघुनकु नौर्वमुनि तेजंबुन नूर्वुरु गॊडुकुलुनु गलिगिरि। अंदु ब्रथमुंडु वीतिहोत्रुंडु मधुवुनकु वृक्णुंडु वृक्णुनकु बुत्रशतंबु बुट्टॆनु। अंदु ब्रथमुडु वृष्णि मद्रियु मधुवृष्णि यदुवुल यावंशंबुलवारु माधवुलु वृष्णुलु यादवुलु ननं बरगिरि। यदुपुत्रुंडैन क्रोष्णुवुनकु वृजिनवंतुंडु वृजिनवंतुनकु श्वाहितुडु श्वाहितुनकु भेरुशेकुंडु भेरुशेकुनकु जित्ररथुंडु चित्ररथुनकु शशिबिंदुंडु बुट्टिरि ॥ 703 ॥

म. कृश मध्यल् पदिवेवुरंगनलतो ग्रीडं ब्रमोदिंप स-
त्कुशलुंडै पदिबेल लक्षलु सुपुत्रुल् भक्ति सेयं जतु-
र्दशरत्नुंडुनु योगि नाबरगि सप्तद्वीप राजेंद्रुडै
शशिबिंदुंडुरु नीतिमंतुडमरन् सत्कांति पूर्णेंदुडै ॥ 704 ॥

व. अतनि कॊडुकुल मॊत्तंबुनकु मुखरुलयिन यार्वुरलो बृथुश्रवुंडनु वानिकि

---

[आ.] बिना बुढ़ापे के, तरुणमूर्ति बनकर उरु (बड़ी) कीर्ति से कार्तवीर्य नाम से वह विभु प्रकाशमान था। सच है; हे राजमुख्य ! उसकी तरह भूमि का पालन करनेवाले राजा को कहीं नहीं जानते। ७०२ [व.] उस अर्जुन के पुत्र-सहस्र में परशुराम की दृष्टि से बचकर जयध्वज, शूरसेन, वृषण, मधु और अर्जित नामक पाँच जीवित रहे। जयध्वज के ताळजंघ, ताळजघ के और्वमुनि के तेज में एक सौ पुत्र हुए। उनमें प्रथम वीतिहोत्र था। मधु के वृक्ण, [और] वृक्ण के पुत्रशत पैदा हुए। उनमें प्रथम वृष्णि था। और मधु, वृष्णि [और] यदु के उन वंशों के लोग माधव, वृष्ण [और] यादव कहलाये। यदु-पुत्र क्रोष्टु के वृजिनवान, वृजिनवान के श्वाहित, श्वाहित के भेरुशेक, भेरुशेक के चित्ररथ [और] चित्ररथ के शशिबिंदु पैदा हुए। ७०३ [म.] कृशमध्या (पतली कमर वाली) दस हज़ार अंगनाओं के साथ क्रीडा में प्रमुदित हुआ तो सत्कुशल होकर, दस हज़ार लाख सुपुत्रों के भक्ति करने पर, चतुर्दश रत्न [होनेवाला] और योगि कहलाकर, सप्तद्वीप-राजेंद्र बनकर, शशि-बिंदु उरु नीतिवान [और] सत्कांति से पूर्णेंदु बनकर शोभित हुआ। ७०४ [व.] उसके सब पुत्रों के मुखर होनेवाले छहों में पृथुश्रव के धर्मु पैदा हुआ।

धर्मुंडु वुट्टॆ। धर्मुनकु नुशनुंडु वुट्टि नूरश्वमेधंबुलु सेसॆनु। अय्युशनुनकु रुचिकुंडु वुट्टॆनु। आ रुचिकुनकु बुरुजित्तु रुक्मुंडु रुक्मेषुवु बृथुवु ज्यामखुंडु ननुवारेवुरु वुट्टिरि। अंदु ज्यामखुंडु ॥ 705 ॥

सी. तॊट्रु कॊल्पॆडु शैब्य तोडि प्रेमंबुन ननपत्युडय्युनु नन्य भार्य
गैकॊनकॊक कॊंत कालंबुनकु बोयि पगवारि यिंटनु बलिमि वट्टि
यॊक कन्य देरिपै नुनिचि तोड्तेरंग जननाथु गन्यनु शैब्य सूचि
कॊपिंचि मानव कुहक ! यो पडुचुनुदॆच्चियु नेनुंड देरि मीद

आ. वॆट्टिनाडवनुचु विरुसुलु वलुकंग
नतड वलिकॆ नंत नतिव तोड
नाकु गोडलित नम्मु मी ललितांगि
सवति गादु नीकु सत्यमनुचु ॥ 706 ॥

व. अय्यवसरंबुन शैब्य कॊडुकुं गांचुननि यॆरिंगि विश्वेदेवतलुनु वितृदेवतलुनु संतसिंचिरि। वारल प्रसादंबुन ॥ 707 ॥

कं. तन सवति मीरगि पॆनिमिटि
तनु बॊंदिन शैब्य मरि विदर्भुनि गनियॆ
दनयु गनि ज्यामखुंडुनु
दन तॆच्चिन कन्य दॆच्चि तनयुन किच्चॆन् ॥ 708 ॥

---

धर्मु के उशनु ने पैदा होकर एक सौ अश्वमेध किये। उस उशनु के रुचिक पैदा हुआ। उस रुचिक के पुरुजित, रुक्म, रुक्मेषु, पृथु [और] ज्यामख नामक पाँच पैदा हुए। उनमें ज्यामख ७०५ '[सी.] संभ्रम पैदा करनेवाली शैब्या पर रहनेवाले प्रेम से अनपत्य होकर भी, अन्य भार्या को स्वीकार न करके, कुछ काल के बाद जाकर शत्रुओं के घर बलात्कार से पकड़कर एक कन्या को रथ पर बिठाकर लिवा लाने पर जननाथ की कन्या को शैब्या ने देखकर कोप करके ऐसे कठिन वचन बोलने पर कि हे मानव-कुहक (वंचक) ! मेरे रहने पर भी इस कन्या को रथ पर लाकर रखा, [आ.] तो उसने तब उस स्त्री से कहा, "यह ललितांगी मेरी बहू है; यह विश्वास करो, तुम्हारी सौत नहीं है; सच है।" ७०६ [व.] उस अवसर पर यह जानकर कि शैब्या के पुत्र होगा, विश्वेदेवता और पितृ देवतागण संतुष्ट हुए। उनके प्रसाद से ७०७ [कं.] अपनी सौत को वंचित करके शैब्या के पति ने उसे पाया तो उसने विदर्भ को जन्म दिया; तनय को देखकर ज्यामख ने भी अपनी लायी हुई कन्या को लाकर तनय को दिया। ७०८

## अध्यायमु—२४

व. आ कन्यक यंदु विदर्भुनकु गुशुंडुनु ग्रुथुंडुनु रोमपादुंडुनु बुट्टिरि। आ रोमपादुनकु बभ्रुवु बभ्रुवुनकु विभुवु विभुवुनकु गृति गृतिकि नुशिकुंडु, नुशिकुनकुं जेदि चेदिकि जैद्यादुलु पुट्टिरि। क्रुथुनकु गुंति गुंतिकि दृष्टि, दृष्टिकि निर्वृति, निर्वृतिकि दशार्हुंडु, दशार्हुनकु व्योमुंडु व्योमुनकु जीमूतुंडु जीमूतुनकु विकृति, विकृतिकि भीमरथुंडु, भीमरथुनकु नवरथुंडु, नवरथुनकु दशरथुंडु, दशरथुनकु शकुनि, शकुनिकि गुंति गुंतिकि देवरातुंडु देवरातुनकु देवक्षत्रुंडु देवक्षत्रुनकु मथुवु, मथुवुनकु गुरुवशुंडु गुरुवशुनकु ननुवु ननुवुनकु बुरुहोत्रुंडतनिकि नंशुवतनिकि सात्वतुंडु, सात्वतुनकु भजमानुंडुनु भजियुनु दिव्युंडुनु वृष्णियु देवापृथुंडुनु, नंदकुंडुनु महाभोजुंडुनु नन नेड्गुरु वुट्टिरि। अंदु भजमानुनकु बथम भार्य यंदु निम्रोचि कंकण वृष्णुलु मुव्वुरुनु, रेंडव भार्ययंदु शतजित्तु सहस्र-जित्तु नयुतजित्तु नन मुव्वुरुनु बुट्टिरि। अंदु देवापृथुनिकि बभ्रुवु बीर लिरुवुर प्रभावंबुल बॆद्दलु श्लोकरूपंबुन बठियिंतुरु। अट्टि श्लोकार्थं-बॆट्टिदनिन ॥ 709 ॥

ते. विनुमु दूरंबुनंदेमि विनुचु नुंडु
मदिय चूतमु डग्गर नरुगु देर

---

## अध्याय—२४

[व.] उस कन्यका में विदर्भ के कुश, क्रथ [और] रोमपाद पैदा हुए। उस रोमपाद के बभ्रु, वभ्रु के विभु, विभु के कृति, कृति के उशिक, उशिक के चेदि [और] चेदि के चैद्यादि पैदा हुए। क्रथ के कुंति, कुंति के दृष्टि, दृष्टि के निर्वृति, निर्वृति के दशार्ह, दशार्ह के व्योम, व्योम के जीमूत, जीमूत के विकृति, विकृति के भीमरथ, भीमरथ के नवरथ, नवरथ के दशरथ, दशरथ के शकुनि, शकुनि के कुंति, कुंति के देवरात, देवरात के देवक्षत्र, देवक्षत्र के मथु, मथु के कुरुवंश, कुरुवंश के अनु, अनु के पुरुहोत्र, उसके अंशु, उसके सात्वत, सात्वत के भजमान, भजि, दिव्य, वृष्णि, देवापृथ, नंदक [और] महाभोज नामक सात [पुत्र] पैदा हुए। उनमें भजमान के प्रथम पत्नी में निम्रोचि, ककण [और] वृष्ण [नामक] तीन, द्वितीय पत्नी में शतजित, सहस्रजित [और] अयुतजित नामक तीन पैदा हुए। उनमें देवापृथ के बभ्रु हुआ; इन दोनों के प्रभावों को वड़े लोग (विज्ञ) श्लोक-रूप में पढ़ते हैं (प्रशंसा करते हैं)। उस श्लोक का अर्थ कैसा है, पूछो तो (श्लोक का सारांश पूछो तो) ७०९ [ते.] सुनो, दूर पर जो सुनते हैं, उसी को

